# वेदका वेद्य

अहं वैश्वानरो भूत्वा प्राणिनां देहमाश्रितः ।
प्राणापानसमायुक्तः पचाम्यन्नं चतुर्विधम् ॥ १४ ॥
सर्वस्य चाहं हृदि संनिविष्टो
मत्तः स्मृतिर्ज्ञानमपोहनं च ॥
वेदैश्च सर्वैरहमेव वेद्यो
वेदान्तकृद्वेदविदेव चाहम् ॥ १५ ॥

(भ. गी. अ. १५)

"मैं वैश्वानर होकर सब प्राणियोंके देहोंमें रहता हूँ और मैं ही वहां प्राण और अपानसे युक्त होकर चार प्रकारके अन्नोंको पचाता हूँ।" (१४)

"मैं सबके हृदयोंमें प्रविष्ट होकर रह रहा हूँ। मुझसे ही स्मरण, ज्ञान और तर्क (अथवा उनका अभाव) होता है। सब वेदोंके द्वारा मैं ही जाना जाता हूँ। मैं ही सब वेदोंका जाननेवाला हूँ। और वेदका अन्तिम तत्त्व प्रकट करनेवाला भी मैं ही हूँ। (१५)"

मुद्रक तथा प्रकाशक— वसंत श्रीपाद सातवळेकर बी. ए.
भारतमुद्रणालय स्वाध्याय-मण्डल पो. 'स्वाध्याय मण्डल (पारडी)' (जि. सूरत)

# श्रीमद्भगवद्गीता पुरुषार्थबोधिनी

## ( भाषाटीका )

श्रीमद्भगवद्गीता यह सातसौ श्लोकोंका छोटासा ग्रन्थ सबबकीक पाठकोंको अत्यंत प्रिय होने योग्य है। यह गीता ग्रन्थ इतना छोटा है तथापि अर्थकी गंभीरताकी दृष्टिसे इसकी योग्यता बहुत बडी है। इसीलिये महात्मा गांधी जी जैसे अनासक्तिके पथपर स्वयं चलने और जनताको चलानेवाले अहिंसाधर्मका पुनरुज्जीवन करनेवाले कर्मयोगीने इसको यों वर्णन कहा है—

'गीता एक महान् धर्मकाव्य है। उसमें आप जितने गहरे पैठेंगे उतने ही नये और सुन्दर अर्थ आपको मिलेंगे। गीता सर्वसाधारणकी चीज है और इसलिये उसमें एक ही बात अनेक तरहसे कही गई है। अतएव गीतामें प्रयुक्त महाशब्दोंके अर्थ हरएक युगमें बदलेंगे और विस्तृत होते जायेंगे। पर गीताका मूल मन्त्र कभी नहीं बदलेगा। जिस रीतिसे यह मन्त्र सिद्ध किया जा सकता है उस रीतिसे जिज्ञासु इसका जो चाहे अर्थ करें।'

श्री महात्मा गांधीजीने निरंतर ४ वर्ष गीताका मनन किया और गीताके उपदेशके अनुसार आचरण किया और पश्चात् यह मत दिये इसलिये इनके विरुद्ध शब्द लिखना सहज होने नहीं हो सकता।

गीताका अर्थ एकबार पढनेसे ध्यानमें नहीं आ सकता मनुष्य कितना भी विद्वान् क्यों न हो, थोडेसे मननसे गीताग्रन्थका गूढार्थ समझमें नहीं आ सकता। श्री तिलकजीने ४० वर्ष गीताका मनन किया और गीता रहस्य ग्रन्थ लिखा, म. गांधीजीने ४ वर्ष मननके साथ आचरण किया और उसका भाषान्तर प्रकाशित किया जिसकी भूमिकामें वे कहते हैं कि—

गीताके अनुसार आचरण करनेमें प्रतिदिन निष्फलता होती है इस निष्फलतामें हम सफलता की जगती हुई किरणोंकी झांकी देखते हैं।'

वास्तवमें इस प्रकार तपस्या करनेवालेके ये शब्द निःसंदेह गीताके उपदेशकी गंभीरताके सूचक हैं। परन्तु जो लोग आचरण नहीं करते और मनन भी नहीं करते उनके लिये गीता ग्रन्थका कोई विशेष मूल्य नहीं होता है। मनन के बिना गीता ग्रन्थको देखा जाय तो उसमें पुनरुक्ति, असंबद्धता अस्पष्टता और परस्पर विरुद्ध विधान भी पाये जायेंगे। कइयोंने गीताके विषयमें ऐसे ही अनुदार ग्रन्थ लिखे हैं, जो उनके अज्ञानताके सूचक हैं।

केवल संस्कृत भाषा अथवा अनुवादकी भाषा जाननेसे गीताका आशय, मनन न करते हुए, ध्यानमें आना करीब करीब असंभव है। वेद, उपनिषद् और गीता इन सभी ग्रन्थोंकी अवस्था यही है। प्रायः सारे ऋषिग्रन्थोंके विषयमें यही बात है। विशेष मननके बिना उनका गूढार्थ समझना अति कठिन कार्य है। यह इस लिये होता है कि ये ग्रन्थ विशेष मनोभूमिकाकी अवस्थामें लिखे होते हैं और उनके दृष्टिकोण भी भिन्न होते हैं। जबतक उनका दृष्टिकोण समझमें नहीं आता तबतक उनके उपदेश समझमें आना कठिन है।

श्रीमच्छंकराचार्यजी तथा अन्य अनेक आचार्योंने यह कहा है कि 'वैदिक धर्म' के सत्य सिद्धांत कालान्तरसे जनताके मनसे दूर हुए, अतः उनको पुनः उज्ज्वलित करके जनताके सम्मुख रखनेके लिये गीताशास्त्र कहा गया है। यह आचार्योंका कथन नितांत सत्य है। वैदिक धर्मके गूढ सिद्धांत उज्ज्वल रूपमें देखने की इच्छा हो तो गीता पढी जाय। स्वयं गीतामें चतुर्थ अध्यायके प्रारंभमें यही बात कही है—

श्रीभगवान् बोले- यह अविनाशी योग मैंने विवस्वान्से कहा था, उसने मनुसे और मनुने इक्ष्वाकुसे कहा। इस प्रकार परंपरासे आया हुआ और राजर्षियोंका जाना हुआ यह योग दीर्घकालके कारण नाशको प्राप्त हुआ। वही पुरातन रहस्य

रूप योग मैंने आज तुमसे कहा है क्योंकि तू मेरा भक्त है और मित्र भी है।"

यहां स्वयं भगवानके द्वारा कहा गया है कि, गीता कोई नया शास्त्र नहीं है; परन्तु प्राचीन परंपरासे जो ज्ञान आदिकालसे चला आया है वही पुनः यहां कहा गया है। 'वेद' ही अनादि ज्ञान प्राचीन परंपरासे चला आता है। परन्तु मानवी अज्ञानके कारण इस मार्गसे मनुष्य दूर चले जाते हैं। इसलिये जनताको जगानेवाले उत्तम पुरुष बारबार आते हैं वे आकर जनताको जगाते हैं और पारम्परिक ज्ञान देते हैं। श्रीकृष्ण भगवान् 'ऋषि-मानस, उत्तम पुरुष' किंवा पुरुषोत्तम थे और इस हेतुसे ही उन्होंने गीताशास्त्रका उपदेश किया। इससे स्पष्ट हुआ कि गीताशास्त्रमें जो ज्ञान कहा है वह ज्ञान परंपरासे चला आता है वह ज्ञान इससे पूर्वके ग्रन्थोंमें भी मिल सकता है वह नया नहीं है।

इस पुरुषार्थ-बोधिनी भाषाटीकामें यही बात दर्शायी जायगी कि वेद उपनिषद् आदि प्राचीन ग्रन्थोंके ही सिद्धान्त गीतामें नये ढंगसे किस प्रकार कहे हैं। अर्थात् वे ही गीताके सिद्धान्त प्राचीन ग्रन्थोंमें किस रूपमें हैं। यह बात इस समय तकके किसी टीकाकारने विशद नहीं की है प्राचीन टीकाकारोंने इसका कुछ अंश बताया है परन्तु इसका विशेष वर्णन किसीने अभीतक नहीं किया है। अतः इस प्राचीन परंपराको बताना इस पुरुषार्थबोधिनी टीकाका मुख्य उद्देश है अथवा यही इसकी विशेषता है। गीतापर इतनी टीकाएं होते हुए पुनः यह टीका लिखनेका यही एक मात्र हेतु है।

पचालीस वर्ष पूर्व मैंने मराठी भाषामें एक सार्थरूपसे गीताका रूपान्तर प्रकाशित किया था और गीताके कई शब्दोंके अर्थ वैदिक मन्त्रोंमें निश्चित करनेके लिये भी कई लेख समय समयपर लिखे थे। तबसे यह पुरुषार्थ-बोधिनी टीका लिखनेका संकल्प है और तबसे गीताका विचार हो रहा है और प्राचीन मन्त्रवचनोंकी तुलना गीता वचनोंके साथ तबसे की जा रही है। इतने समयके मननसे मेरे मनका यह निश्चय हुआ कि वेद उपनिषद् और गीता इनका तात्पर्य एक ही है जो भेद किसीको दीखता है वह अज्ञानके कारण है। यदि निःपक्षपातपूर्वक विचार हो जायगा और यदि यथाभिमान की कलुषित दृष्टि दूर होगी किसी कालमें संभव हो जायगा तो इन तीनोंका एक ही तात्पर्य स्पष्ट रीतिसे दृष्टिके सम्मुख उपस्थित होगा इसमें मुझे संदेह नहीं है।

यह बात निश्चित है कि यह गीताशास्त्र लोगोंके विचारोंमें मतभेद बढानेके लिये उत्पन्न नहीं हुआ अपितु विभिन्न मतोंका संगतीकरण करके, उनसे प्रकट होनेवाली विषमता दूर करके उनके अंदर जो अभेद है उस ओर लोगोंके ध्यानको आकर्षित करानेके लिये ही गीताशास्त्रकी रचना हुई थी। यद्यपि एसे एकता अथवा समताका प्रचार करनेवाले ग्रन्थपर भी आजतक विभिन्न मत लादे गये हैं। परन्तु मूलतः देखा जाय तो विभिन्न तत्त्वोंमें व्याप्त रहनेवाला अभिन्न तत्त्व बतानेके लिये और उन सबका समन्वय करनेके लिये इस गीताशास्त्रकी उत्पत्ति है। अर्थात् यह भेद बढानेके लिये नहीं है अपितु घटानेके लिये ही है।

यही दृष्टि यदि पाठक रखेंगे, तो उनको गीताका परिशीलन ठीक होवेगा और वे गीताके उपदेशके अनुसार आचरण करके अपना और जनताका अभ्युदय और निःश्रेयस साधन करनेके अधिकारी हो सकेंगे।

अन्तमें मुझे पूर्ण आशा है कि जिस प्रकार भूले और मोहित हुए अर्जुनको उस समय इस भगवान्के गीत ने मार्ग दर्शाया उसी प्रकार इस समय भूले भटके और मोहित हुए सबोंको भी यह गीता सच्चा मार्ग दर्शायेगी और मानवी उन्नतिका पथ सबके लिये खुला कर देगी। इसी उद्देश्यसे भगवान् श्रीकृष्ण कहते हैं कि– सब अन्य मतोंका त्याग करके एक मेरी ही शरणमें आ मैं तुझे सब पापोंसे मुक्त करूंगा, तू शोक मत कर। ( भ. गी. १८।६६ )

जो विश्वास रखेंगे और देवकार्यमें अपने आपको समर्पित करेंगे उनको यही अनुभव आयेगा।

निवेदक–

श्रीपाद दामोदर सातवळेकर,

भेद न भी ११।३६ ) करीब करीब मरे हुए हैं। वह दुर्योधन आँखें होते हुए भी इस बातको देखनेके लिए पूरा अन्धा था। अपने पापोंके कारण सब जनताका और अपने बहुतसे सैनिकोंका भी मन पाण्डवोंकी ओर झुका है, यह बात वह नहीं देखता था। सभी विजय उसको प्राप्त होती है कि जिसको सारी जनता अपने मनसे विजययुक्त देखना चाहती है और यह जनताका आशीर्वाद सदा धर्म के पक्षपातियोंको ही प्राप्त होता है। पाण्डवोंका यह धार्मिक बल दुर्योधनके ध्यानमें नहीं आया था वह केवल अपना पापकी बल ही गिनता रहता था और अपने अतुल पापकी बलके मदसे वह उन्मत्त भी हुआ था।

परन्तु अन्धे धृतराष्ट्रके मनमें यह बात खटकती थी। वह अन्धा होते हुए भी अपने पापोंको सबसे अधिक जानता था। और इसी कारण वह युद्धका समय उपस्थित होनेपर सबसे अधिक भयभीत हुआ था और वह भय मनमें रखते हुए ही धृतराष्ट्रने संजयसे पूछा था कि "हे संजय! युद्धकी इच्छासे मेरे पुत्र और पाण्डुके पुत्र धर्मक्षेत्र कुरुक्षेत्रमें उपस्थित हुए इतना तो तुमने मुझे बताया, पश्चात् क्या हुआ?"

## अपने पापका भय

यह भय इसलिए उसके मनके सामने अपने सभी पातक उपस्थित हुए हैं ऐसा स्पष्ट प्रतीत होता है। वह मनमें कहता था कि हमने भीमपर विषप्रयोग किया उसको जलमें डुबा दिया, लाक्षागृहमें सब पाण्डवोंको जलानेका यत्न किया, पाण्डवोंकी धर्मपत्नी पतिव्रता द्रौपदीका सभामें अपमान कर दिये, पाण्डवोंसे कपटद्यूत करके उनका राज्य कपटसे हरण किया, बारह वर्ष वनवास और एक वर्ष अज्ञातवासके कष्ट उनको दिये, इतना होनेपर भी उन्होंने उनके अन्दर रहकर कष्ट सहे, शक्ति होते हुए भी कोई अत्याचार नहीं किये, धर्मात्माकी वृत्तिसे रहे सब प्रतिज्ञा पालन करके वे अब अपना स्वराज्य वापस मांग रहे हैं और वह हम उनका वापस नहीं देते। हमने उनको स्वराज्य वापस देनेकी कई बार घोषणा भी की थी परन्तु वह देनेकी इच्छासे नहीं की थी, कालहरण करनेकी मनीषासे ही की थी। इतने हमारे द्वारा अत्याचार और कपट व्यवहार होनेपर भी पाण्डवोंने अन्तमें केवल पांच ग्राम ही मांगे परन्तु वे भी हमने नहीं दिए और कहा कि युद्धके बिना सूचीभर भूमि भी नहीं मिलेगी! ये सब अत्याचार हमने पाण्डवोंपर किये हैं। इतने हमने पाप किये हैं इन पापोंके कारण जनताके मनकी प्रवृत्ति पाण्डवोंके अनुकूल और हमारे प्रतिकूल हुई है। इस कारण यद्यपि हमारा पक्ष पापकी शक्तिसे प्रबल है तथापि आत्मिक शक्तिसे हमारा पक्ष बहुत कमजोर हुआ है और पाण्डवोंका पक्ष तो उनकी धर्मके साथ स्थिति होनेके कारण उनका आत्मिक बल कई गुना हमसे अधिक हुआ है। धृतराष्ट्रकी यह चिन्ता थी रात दिन वह मनही मन इस चिन्तासे जल रहा था और इसी कारण युद्धकी उपस्थिति होनेपर वह आतुरताके साथ पूछ रहा है कि युद्धका आगे क्या हुआ?

## धर्मवचनोंका दुरुपयोग

अन्यायसे दूसरोंका राज्य हरण करनेवाले और उसके ऊपर अधिकार स्थिर करनेका यत्न करनेवाले धर्मवचनोंको भी अपने अनुकूल बना देनेका यत्न करते हैं। जिन लोगोंने युद्धनिवारक धर्मशास्त्रके मतको जागृत करना, अपूर्व मानवोंके हितका विचार उनके मनमें भर देना, उनको युद्धके प्रहारसे निवृत्त करना, इसी प्रकार जगत् नश्वर है इत्यादि विचार उनमें स्थिर करना इत्यादि प्रकारका प्रयोग भी धृतराष्ट्र के पक्षवालोंने पाण्डवोंपर किया ही था!!! कहते हैं कि शैतान भी धर्मपुस्तकोंका वचन अपने पक्षके लिये उद्धृत करता है। इसी प्रकार विजेता लोग धर्मवचनोंको अपने पक्षके अनुकूल बनाते हैं बड़े बड़े तत्त्वज्ञान और शांतिवचन बोलके जगदुद्धारके लिये हम यत्न कर रहे हैं ऐसा बताते हैं, इस सबका तात्पर्य यह है कि वे लोग इन वचनोंसे मोहित होकर स्वराज्यप्राप्तिके लिये कोई प्रयत्न न करें और सदा पराधीनतामें संतोष मानें। कौरवोंने पाण्डवोंके ऊपर भी ऐसा ही धर्मप्रयोग किया था। गीताके प्रथम अध्यायसे इस प्रसंगका संबन्ध है इसलिये इस प्रसंगका वर्णन सारांशसे यहां करते हैं।

उद्योग पर्वमें ( अध्याय २ से अ १२ तकके बारह अध्यायोंमें ) संजययान-पर्व है। पाठक मूल महाभारतमें यह संपूर्ण पर्व पढ़ें। इसके पढ़नेसे ही भगवद्गीताका प्रथम अध्याय अर्थात् अर्जुनको विषाद क्यों हुआ और अर्जुनका मन यहांके दर्शनमें ही उदासीन और विरक्त क्यों हुआ यह बात ठीक प्रकार समझमें आ सकती है। धृतराष्ट्रके

होता कि 'धर्म, अजातशत्रु, अर्जुन, विजय' आदि नाम किसी व्यक्तिके बेशक हों परन्तु यहां वे नाम एक सनातन सत्य बतानेके लिये रखे हैं। "धर्म के पक्षमें ही विजय होती है अधर्मके पक्षमें नहीं। धर्म" के पक्षमें ही बलवान् भीम होते हैं अन्य पक्षमें नहीं। क्योंकि धर्मसे बल बढता है और अधर्मसे बल घटता है। धर्म पक्षकी ही परमेश्वर सहायता करता है और धर्मका पक्ष प्रारंभमें बलमें कम होनेपर भी उसको परमेश्वरका बल प्राप्त होनेके कारण अन्तमें उसीको बल प्राप्त होता है।

धर्म के पक्षमें न कुल (पाणिनी अष्टा० ६।३।७५) अर्थात् किसी कुलवालेके न होने पर भी न [illegible] प्राप्त करते हैं और वही धर्मका पक्ष सह-देव अर्थात् देवोंकी शक्तिसे युक्त होता है। धर्मके पक्षका यह माहात्म्य है। परमेश्वरके सहायक बननेपर उसकी शक्ति अधिक होगी ही इसमें कोई संदेह नहीं है।

ये सब शब्द किसी एक कुटुंबके मनुष्योंके वाचक भले ही हों, परन्तु यहां एक सनातन सत्य बतानेके लिये ही विशेष हेतुसे प्रयुक्त किये गये हैं। इन धर्म पक्षवालोंके ये नाम देखिये और साथ साथ दुर्योधन दुःशासन आदि अंधे धृतराष्ट्रके अनुयायियोंके नाम देखिये। दोनोंके नामोंकी तुलना करनेसे एक पक्ष साम्राज्यवादीके पाशवी बलका पक्षक और दूसरा पक्ष धर्मानुयायी स्वराज्यवादियोंके आध्यात्मिक बलका प्रदर्शक स्पष्ट प्रतीत होगा। यह भारतीय युद्ध इन दो पक्षोंमें हुआ था। सारे जगत्में ऐसा ही होता आया है। साम्राज्यवादियोंका व्यवहार कपटसे प्रारंभ होता है, उनकी मध्यस्थिति चिन्तासे परिपूर्ण होती है और अन्तमें उनका पूर्ण नाश होता है। और स्वराज्यवादियोंके धर्म पक्षका प्रारंभ सत्य धर्म अहिंसा ब्रह्मचर्य समता पवित्रता ईशभक्ति त्यागवृत्ति आदि सद्गुणोंसे होता है इन को बीचमें बहुत कष्ट भोगने पडते हैं परन्तु अन्तमें उनका अचल यश ही सर्वोपरि जगत्भरमें फैल जाता है जो हमेशा सबके मार्गदर्शक होनेका सामर्थ्य रखता है।

धृतराष्ट्र नित्य देखता था कि हम साम्राज्यवादियोंके द्वारा अनेकानेक कपट प्रयोग होनेपर भी स्वराज्यका यत्न करनेवाले पाण्डव बच ही जाते हैं और प्रतिवर्ष पाण्डवोंकी शक्ति और वैभव बढता ही जाता है। इसलिये इस युद्धके मामलेमें वह अधीर होकर पूछता है कि युद्धका समाचार क्या है? इस प्रश्नका सत्य उत्तर तो स्वयं श्रीमद् भगवद्गीताके अन्तमें देगा कि जहां धर्मका पक्षपाती धनुर्धर अर्जुन है और उसका सहायक भगवान् है वहां ही विजयश्री निश्चयसे रहेगी। (भ. गी. १८।७८) यह तो अन्तिम उत्तर है। परन्तु यह उत्तर श्रवण करनेके लिये संपूर्ण भगवद्गीताका अध्ययन होना चाहिये। इसलिये धृतराष्ट्रका प्रश्न सुनते ही संजयने जो युद्धका वृत्तांत सुनाया वही पहिले यहां देखेंगे।

## आध्यात्मिक भाव।

ऐतिहासिक दृष्टिसे भगवद्गीताकी भूमिका इससे पूर्व बता दी है और उस भूमिकामें बताया है कि धर्म, अर्जुन आदि व्यक्तियोंके ऐतिहासिक होनेपर भी जिस ढंगसे इस कथाका वर्णन है उस ढंगसे उनकी वैयक्तिक सत्ताका कोई विशेष महत्व नहीं है, परन्तु उनके नामोंसे अलंकार दृष्टिसे जो मुख्य उपदेशतत्त्व बताया है वह बताना ही कथाका मुख्य उद्देश है। यह युद्ध कुटिल मनुष्यों तथा धर्मनिष्ठावालोंके मध्य हुआ और उसमें धर्मानुयायियोंकी विजय हुई। यह तो एक रीतिसे विचार हुआ। इसी युद्धपर दूसरा एक विचार अध्यात्मका है।

अध्यात्मविचार यह होता है कि जो (अधि+आत्मा) आत्माके आश्रयसे रहनेवाले पदार्थोंके संबंधमें होता है। आत्माके आश्रयसे बुद्धि, मन, चित्त, अहंकार, सब प्राण, पंच ज्ञानेंद्रिय, पंच कर्मेंद्रिय और शरीर इतने पदार्थ रहते हैं। इनमेंसे प्रत्येकमें सत् और असत्प्रवृत्ति रहती है और इन भली और बुरी वृत्तियोंमें सदा झगडा चलता ही रहता है। हर समय यह झगडा मानवके अन्तःकरणमें चलता रहता है। इसकी साक्षी प्रत्येक मनुष्य दे सकता है। किसी समय मनुष्यके अन्तःकरणमें ईश्वर भक्तिकी लहर आती है और किसी समय भोग प्रवृत्तियां अधिक प्रबल होती हैं। दोनों वृत्तियां परस्पर झगडती हैं और दोनों वृत्तियां इस शरीररूपी क्षेत्रपर अपना प्रभुत्व जमाना चाहती हैं। जो वृत्ति दब जाती है वह प्रबल नहीं होती परन्तु जो प्रबल हुई है वही शरीरपर अधिकार कर लेती है।

इदं शरीरं कौन्तेय क्षेत्रमित्यभिधीयते।
(भ. गी. १३।१)

ब्रह्म+महद्योनि त्रिगुणात्मक प्रकृति
[ मम योनिर्महद्ब्रह्म तस्मिन्गर्भं दधाम्यहम्
सम्भवः सर्वभूतानां ततो भवति भारत
भ गी १४-३ ]
( ब्राह्मण ; व्यास+अम्बिका अंबालिका,—दासी )

[ आसुरवर्ग । तम+रज=अन्ध ]
धृतराष्ट्र+गान्धारी

विदुर
[ धर्मावतार, सत्त्वगुणी ज्ञानी ]

[ दैवसम्पद । सत्त्व+रज ]
कुन्ती + पाण्डु + माद्री

धर्म — धर्मवृत्ति
भीम — बल-विनय-वृत्ति
अर्जुन — वीरवृत्ति
नकुल — ज्ञानवृत्ति
सहदेव — देवभक्ति

( दैवी संपत्ति भ गी १६।१-३ )

दुर्योधन दुश्शासन इत्यादि सैकड़ों अधर्मवृत्तियोंकी उत्पत्ति ।
दंभ, दर्प अभिमान क्रोध पारुष्य इ० आसुरी संपत्ति
( भ गी. १६।४-२१ )

॥ दैवासुरसंपद्विभागयोग ॥
( भ गी अ १६ )

संजय उवाच– दृष्ट्वा तु पाण्डवानीकं व्यूढं दुर्योधनस्तदा ।
आचार्यमुपसंगम्य राजा वचनमब्रवीत्  ॥ २ ॥

## ( २ ) पांडवसैन्य–वर्णन

पश्यैतां पाण्डुपुत्राणामाचार्य महतीं चमूम् ।
व्यूढां द्रुपदपुत्रेण तव शिष्येण धीमता  ॥ ३ ॥

अन्वयः— संजय उवाच– तदा तु पाण्डव अनीकं व्यूढ दृष्ट्वा दुर्योधनः आचार्यं उपसंगम्य ( इदं ) वचनं अब्रवीत् । हे आचार्य ! तव धीमता शिष्येण द्रुपदपुत्रेण व्यूढां पाण्डुपुत्राणां एतां महतीं चमूं पश्य ॥ ३ ॥

संजय बोले- उस समय पाण्डवोंकी सेनाके व्यूह-रचना को देख कर राजा दुर्योधन ( द्रोण ) आचार्यके पास जाकर कहने लगे ॥ २ ॥ हे द्रोणाचार्य ! आपके बुद्धिमान् शिष्य द्रुपदपुत्र धृष्टद्युम्न द्वारा जिसकी व्यूहरचना की गई है ऐसी पाण्डवोंकी इस बडी सेनाको देखिये ॥ ३ ॥

भावार्थ- शत्रुसेनाका हमला अपनी सेनापर होनेके पूर्व ही अपने और शत्रुके सैन्यके बलाबलका विचार करना योग्य है ।

नामके या अन्य नामके कोई नरेश हुए होंगे । परंतु इस ग्रंथके लेखकने उन व्यक्तियोंके सूचक नाम लिये और अपना ग्रंथ रचा है और यह रचना सहेतुक की है, यह बतानेके लिये कौरवादिकोंकी अन्यकी कहानियां इस ग्रंथमें अस्वाभाविक लिखी हैं । इस प्रसंगमें इस विषयपर अब अधिक लिखनेकी आवश्यकता नहीं है ।

यह भारतीय युद्ध भारती अन्तःकरणकी भूमिपर हुआ हो अथवा कुरुक्षेत्रमें हुआ हो मनुष्य जीवनके सुधारके लिये दोनोंका परिणाम एक जैसाही है । ऐसे युद्धोंमें धर्म के सत्यकी ' विजय ' होती है और स्वार्थसे अन्धे बने हुए असत्यका नाश होता है । यह सिद्धान्त मनुष्यको अपने मनमें स्थिर करना चाहिये ।

आततायीओंसे बचे हुए मनुष्य अपना नाश देखते हुए भी अपनी जयकी आशा करते ही रहते हैं और इसलिए पूछते हैं कि ' अब यह युद्ध छिडगया है, आगे क्या होगा !' इस प्रश्नका उत्तर संजय किस प्रकार देते हैं सो देखिये ।

( १ ) इस प्रथम दिनके युद्धमें कौरवोंकी महासेनाका वज्र नामक व्यूह भीष्मपितामहने रचा और उन्होंने अपने सैनिकोंको संबोधन करके उनका उत्साह बढानेके लिये ऐसा भाषण किया कि- हे क्षत्रियो ! यह युद्ध स्वर्गका द्वार तुम्हारे लिये खुला हुआ है इसमें स्थिर होकर चाहे तुम इन्द्रलोकमें जाओ अथवा ब्रह्मलोकमें

१ ( टि पी )

तुम्हारे पूर्वजोंने इसी मार्गका आश्रय किया और उत्तम गति प्राप्त की थी । घरमें बिछौनेपर आनेवाली मृत्यु क्षत्रियके लिये योग्य नहीं है । रणक्षेत्रमें शस्त्रधाराके तीर्थमें जो मृत्यु आती है वही क्षत्रियको सद्गति देनेवाली होती है । ( म भा भीष्मपर्व अ १७ ) यह पक्षिव्यूह ऐसा होता है कि इसका आकार पक्षीके समान होता है और जिधर चाहे उधर उसका मुख हो सकता है, इसलिये किसी भी दिशासे इस प्रकार हमला करना शत्रुके लिए कठिन होता है इस ढंगसे कौरवसेनाका व्यूह होनेपर धर्मराज अर्जुनसे कहने लगे कि- हे अर्जुन ! महर्षि बृहस्पतिका कथन है कि सेना थोडी हो तो संघसे हमला करना चाहिये और यदि बडी सेना हो तो फैलाकर हमला करना चाहिये । हमारा सैन्य शत्रुसेनाकी अपेक्षा बहुत कम है अतः सूचीमुखाकार व्यूह रचकर हमें तैयार होना चाहिये । इस आज्ञाको सुनकर धनुर्धारी अर्जुनने अपनी सेनाका ' वज्र ' सज्ञक व्यूह द्रुपदराजाके पुत्र द्वारा रचा ( म भा भीष्म अ० १९ ) यह व्यूह नोकदार होनेके कारण शत्रुसेनापर हमला करनेके लिये अत्यंत योग्य है । इस प्रकार उत्तम व्यूहकी रचना होनेके कारण पाण्डवोंकी सेना थोडी होनेपर भी कौरवोंकी बडी सेनाके लिये भी भारी होगई । अतः घबराहुआ दुर्योधन किंचित् चिन्तासे व्यग्र होकर द्रोणाचार्यजीसे कहने लगे ।

( ३-६ ) इन श्लोकोंमें भीम, अर्जुन आदिकी विराट्

## ( ३ ) कौरवसैन्य-वर्णन

अस्माकं तु विशिष्टा ये तान्निबोध द्विजोत्तम ।
नायका मम सैन्यस्य संज्ञार्थं तान्ब्रवीमि ते ॥ ७ ॥
भवान्भीष्मश्च कर्णश्च कृपश्च समितिंजयः ।
अश्वत्थामा विकर्णश्च सौमदत्तिस्तथैव च ॥ ८ ॥
अन्ये च बहवः शूरा मदर्थे त्यक्तजीविताः ।
नानाशस्त्रप्रहरणाः सर्वे युद्धविशारदाः ॥ ९ ॥

अन्वयः– हे द्विजोत्तम ! अस्माकं तु ये विशिष्टाः, मम सैन्यस्य नायकाः, तान् निबोध । ते संज्ञार्थं तान् ब्रवीमि ॥ ७ ॥ भवान्, भीष्मः च, कर्णः च समितिंजयः कृपः च अश्वत्थामा, विकर्णः च तथा एव च सौमदत्तिः ॥ ८ ॥ अन्ये च बहवः शूराः सर्वे मदर्थे त्यक्तजीविताः, नानाशस्त्रप्रहरणाः युद्धविशारदाः ( सन्ति ) ॥ ९ ॥

हे द्विजोंमें श्रेष्ठ ( द्रोणाचार्य ) ! अब हमारे पक्षके जो जो प्रमुख वीर, मेरी सेनाके नायक हैं उनके नाम सुनिये । आपको केवल सूचना देनेके लिये उनके नाम कहता हूं ॥ ७ ॥ आप स्वयं भीष्म कर्ण रणविजयी कृप अश्वत्थामा विकर्ण तथा सोमदत्त के पुत्र ( भूरिश्रवा ) ॥ ८ ॥ और भी बहुतसे शूर वीर, सबके सब मेरे लिये अपना जीवन समर्पण करनेको तैयार नाना प्रकारके शस्त्र चलानेमें निपुण और युद्धमें प्रवीण हैं ॥ ९ ॥

भावार्थ– अपने सेनापति और सेनानायक किस योग्यताके हैं और वे किस किस विद्यामें प्रवीण हैं और उनमें कौन वीर किसके करनेवाले हैं यह बात ठीक ठीक प्रकार राजाको जाननी चाहिये ॥ ७–९ ॥

( म १९९–२०१ ) इन अध्यायोंमें पाण्डवोंके वीरोंका वर्णन देखने योग्य है । युधिष्ठिर कुन्तिभोज एक ही वीरका नाम है । वृष्णिवीरोंमेंसे प्रसिद्ध योद्धा सात्यकि था । युधामन्यु और उत्तमौजा पांचाल वीर थे और चेकितान यादव कुलोत्पन्न था । शिशुपालके राजा शैब्य थे । इस प्रकार पाण्डव वीरोंका वर्णन दुर्योधनने किया है । अब वह अपने पक्षके वीरोंका वर्णन करता है—

( ७–९ ) यहां दुर्योधन अपनी सेनाके मुख्य नायकों का वर्णन कर रहा है । सबसे मुख्य द्रोणाचार्य भीष्मपितामह ये वयोवृद्ध अनुभवी गिने गये हैं । अठारह दिनोंके युद्धमें भीष्मपितामह १० वर्षके वृद्ध होनेपर भी पूरे दस दिन घोर युद्ध करते रहे द्रोणाचार्य करीब ९ वर्षके होने पर भी इसके बाद पांच दिन युद्ध निभानेमें समर्थ हुए । ये ऐसे बड़े वीर थे । इनके पश्चात् कर्ण कृपाचार्य भूरिश्रवा ( सोमदत्ति ) अश्वत्थामा विकर्ण आदि गिने हैं । युद्धमें इनके काम भी इसी क्रमसे हुए हैं । इन सब वीरोंके महा बलवान होनेपर भी दुर्योधनका पूर्ण विश्वास कर्णपर ही था । इसलिये कर्णको ( समितिंजय ) युद्धमें विजय प्राप्त करनेवाला यह विशेषण उनके और कृपाचार्यके लिये प्रयुक्त किया गया है । और ( अन्ये मदर्थे त्यक्तजीविताः ) दूसरे वीर मेरे लिये अपना जीवन देनेको भी तैयार हैं । ऐसा कहा है । दुर्योधन द्रोणाचार्य और भीष्मपितामहसे बात चीत कर रहा है ऐसे प्रसंगमें दूसरे शूर वीर मेरे विजयके लिये अपना जीवनतक देनेको तयार हैं ऐसा कहनेका तात्पर्य यही दीखता है कि यह आप भीष्म और द्रोण विशेष योग्यता रखनेवाले वीर हैं यह सच है परंतु आपका मन पाण्डवोंकी ओर होनेसे, मेरे कार्यके लिये जैसा दिलसे युद्ध करना चाहिये वैसा आपसे होना कठिन है यह उनको बतलाना चाहता है । दुर्योधनका पूर्ण विश्वास कर्णपर था तथापि वह ऐसी विकट परिस्थितिमें था कि वह गुरुके मुखसे भीष्म द्रोणको युद्धभूमिसे हटा नहीं सकता था । अतः पहिले दिनके महायुद्धका कार्य उन्होंने भीष्मपितामहके ऊपर सौंप दिया । इसका तात्पर्य यह था कि यदि उत्तम अर्जुनके साथ युद्ध करनेमें बूढे पितामहकी समाप्ति हुई तो दूसरे

## ( ४ ) दोनों सेनाओंकी तुलना

अपर्याप्तं तदस्माकं बलं भीष्माभिरक्षितम् ।
पर्याप्तं त्विदमेतेषां बलं भीमाभिरक्षितम् ॥ १० ॥

अन्वयः- अस्माकं भीष्माभिरक्षितं तत् बलं अपर्याप्तम्, एतेषां तु भीमाभिरक्षितं इदं बलं पर्याप्तं ( अस्ति ) ॥ १० ॥

भीष्मद्वारा रक्षित हुआ हमारा सैन्य अपर्याप्त है परंतु भीम द्वारा रक्षित हुआ उनका सैन्य पर्याप्त है ॥ १० ॥

भावार्थ- युद्ध करनेवाले राजाको उचित है कि वह सब साधनों और अवस्थाओंका विचार करके अपनी सेनाके और पराई सेनाके बलाबलका विचार करे और निश्चय करे कि किसका बल पर्याप्त है और किसका नहीं है, और यदि अपना बल अपूर्ण प्रतीत हो तो उसकी पूर्णता करनेका यत्न करे ॥ १० ॥

गुरु द्रोणाचार्यको आगे करेंगे और उनकी समाप्तिपर मेरा कार्य उत्तम प्रकार सिद्ध करनेवाले कर्णको सेनापति का अधिकार देंगे। पश्चात् उस कर्णके युद्ध कौशलसे अपना विजय तो निःसंदेह सिद्ध ही होगा। वास्तवमें अपना उत्साह होता है इसलिये ये दोनों गुरु अनुभवसे शीघ्र ही समाप्त किये जायेंगे। पश्चात् अपने कार्यके लिये जीवन तक देनेवाले कर्ण जैसे वीर आयेंगे, तो अपना कार्य निःसंदेह यशस्वी होगा। यह छुपा हुआ भाव दुर्योधनके इस वर्णनमें दिखाई देता है। यदि भीष्म और द्रोणपर कुछ भी संदेह उसके मनमें न होता तो अन्य वीर मेरे लिए जीवन देनेको तैयार हैं, ऐसे शब्दोंसे वह अन्योंका सन्मान इनके सन्मुख न करता, उनके स्थानपर भीष्म और द्रोणका ही सन्मान करता।

जिस प्रकार अन्य वीर मेरे कारण अपना जीवन देनेको तैयार हैं वैसे तुम दोनों नहीं तुम्हारा मन शत्रुओंकी दिशामें तत्पर है। इस प्रकार स्पष्ट बोलनेकी अवस्थामें दुर्योधन उस समय नहीं था। क्योंकि जिस समय युद्ध उपस्थित हुआ हो उस समयमें मुख्य राजाको योग्य नहीं कि वह अपने वीरोंको निरुत्साहित करे। परन्तु दुर्योधन भीष्म-द्रोणके विषयमें अपने मनमें शंकित था और बाहरसे भयका भाव प्रकट करनेमें असमर्थ था, इसलिए उक्त प्रकारका भाषण उसने किया और अपने आशयका भाव संदिग्ध रीतिसे कुछ अंशमें प्रकट किया।

युद्ध करनेका एक नियम है कि विजय चाहनेवाले राजा अपनी सेनाके दो तीन विभाग कर और एक विभाग युद्ध भूमिपर आगेमें लगावें और दूसरा पीछे बचाकर रखें। जब अगली आगे की सेना थक जाय तब उसको विश्राम दिया जावे और बचाकर रखी हुई सेना आगे लायी जावे। इस प्रकार नये उत्साहवाली सेना आगे आनेसे उनकी आशा विजय होती है। दुर्योधनने भीष्मद्रोणको युद्धमें आगे रखा था और कर्णको बचावकी सेनाविभाग ( Reserve force ) में रखा था। दुर्योधनकी इच्छा थी कि भीष्मद्रोणके वधके पश्चात् कर्णका युद्धकाल विशेष होगा। परन्तु वास्तवमें अवस्था हो गया यह बात और है। दुर्योधन इस हेतुसे दोनों ओरकी सेनाओंकी तुलना करता है, यह उसका आशय अब देखिये-

( १ ) इस श्लोकमें दोनों सेनाओंकी तुलना दुर्योधनने की है। यह तुलना करनेके समय उसने अपने सैन्यके लिए अपर्याप्त कहा है और पांडवोंकी सेनाको पर्याप्त कहा है। इसका ठीक ठीक आशय समझमें आनेके लिए श्लोक ७ से ९ तककी टिप्पणी पाठक देखें। 'पर्याप्त और अपर्याप्त' शब्दके संस्कृत भाषामें दो परस्पर विरोधी अर्थ होते हैं। पर्याप्त (१) पूर्ण बल काफी, (२) ( परितः आप्त ) चारों ओरसे घेरने योग्य अर्थात् थोडी। अ-पर्याप्त = ( १ ) अपूर्ण बल नहीं काफी नहीं बहुत; ( २ ) ( न परितः आप्तुं शक्यं ) घेरी जानेके लिए अशक्य अर्थात् बड़ी। ये दोनों अर्थ परस्पर विरुद्ध हैं। अतः यहां कौनसा अर्थ अपेक्षित है यह विवाद टीकाकारोंमें बहुत दिनोंसे चला आरहा है। उद्योगपर्व अ० ५७ श्लोक १-७ में दुर्योधन कहता है कि—

मेरी सेना बड़ी और गुणवान् है इसलिए मेरी विजय होगी। इस कथनका विचार करनेसे पता लगता है कि, युद्धके पूर्व दुर्योधनका यह विश्वास था कि उसकी सेना

## ( ९ ) दुर्योधनकी आज्ञा

अयनेषु च सर्वेषु यथाभागमवस्थिताः ।
भीष्ममेवाभिरक्षन्तु भवन्तः सर्व एव हि ॥ ११ ॥

अन्वयः– भवन्तः सर्वे एव हि सर्वेषु च अयनेषु यथाभागं अवस्थिताः भीष्मं एव अभिरक्षन्तु ॥ ११ ॥

( अब ) आप सब ( वीर ) मिलकर सब अयनों अर्थात् सेनाव्यूहोंके द्वारोंमें अपने अपने स्थानोंमें दृढ़ रहकर भीष्मकी ही सब ओरसे रक्षा कीजिये ॥ ११ ॥

भावार्थ– युद्धके समय सैनिकोंका कर्तव्य है कि वे अपने अपने स्थानोंमें रहें, डरकर पीछे न भागें और सेनापतिद्वारा कहा हुआ कर्तव्य तत्परतासे करनेको तत्पर रहें और सब मिलकर सेनापति और सेनानायकोंकी रक्षा करें, और अपने पक्षको जितानेके लिये अपने पराक्रमकी पराकाष्ठा करें ।

---

ऐसे वाक्योंद्वारा कहीं कि द्रोणके कोपित होनेपर इसी वाक्यका दूसरा तरह अर्थ करके बताया जावे और अपमान करनेके हेतुसे यह वाक्य उच्चारा नहीं गया ऐसा बताया जावे । जिस प्रकारकी मनोभूमिकामें दुर्योधन था, उस अवस्थामें दो प्रकारके अर्थ बोध करनेवाला वाक्य उच्चारा जाना ही सहज प्रतीत होता है । इसी प्रकारका श्लोक भीष्मपर्व ( अ ५१।४ ६ ) में भी है और वहां भी यही अर्थ अपेक्षित समझना योग्य है ।

यद्यपि १ वें श्लोकमें कहा है कि कौरवसेनाके अधिपति भीष्म हैं और पांडवसेनाके भीम हैं । वस्तुतः पांडवोंके सैन्यके अधिपति धृष्टद्युम्न थे । मुख्य सेनापति धृष्टद्युम्न थे यह बात सत्य है परंतु प्रथम दिनके वज्रसंज्ञक व्यूहकी रक्षा करनेके लिये विशेष कुशलताके कारण इस स्थानपर भीमको रखा गया था । इसलिये पांडवोंकी सेनाकी रक्षा भीम कर रहा है ऐसा दुर्योधनने वहां कहा, क्योंकि यह बात उसको वहां सामने प्रत्यक्ष दीख रही थी । प्रत्यक्ष की बात देखकर ही दुर्योधन भीमको पांडवोंका सेनारक्षक मानता है और वैसा ही कहता है । इसी प्रकार ( म भा भीष्म अ ११।१ में ) पाण्डवोंकी सेनाको ' भीमनेत्र अर्थात् भीमद्वारा चलाई जानेवाली और कौरवसैन्यको भीष्मनेत्र ' अर्थात् भीष्मद्वारा प्रेरित होनेवाला कहा है । अतः गीताके इस श्लोकमें कहा हुआ वचन पूर्वापर इतिहाससे संगत है ।

कई लोग कहते हैं कि यदि भीष्मद्रोण विरुद्ध थे तो उनको उचित था कि वे कौरवोंके पक्षको छोडकर पांडवोंके पक्षमें संमिलित होते । परन्तु बडे लोगोंको ऐसा करना योग्य नहीं होता । यदि इस समय वे भीष्म द्रोण कौरव पक्षको छोड देते तो जनता कहती कि ' वे डरके मारे भाग गये ' । किसी कार्य सत्यके अन्ततकमें युद्ध और मृत्युसे डरने और उस डरके कारण अपना स्थान छोडनेका विचार तक नहीं आना चाहिये यह शिक्षा जगकी संतानको देनेके लिये उनको अपना पक्ष छोडना उचित न था । दूसरी बात यह है कि भीष्मकी प्रतिज्ञा थी कि हस्तिनापुरके कौरवोंकि गद्दीकी मैं रक्षा करूंगा । महापुरुषोंको प्रतिज्ञाभंग करना कदापि उचित नहीं होता है । तीसरी बात यह है कि जिस पक्षमें कार्य किया उसी पक्षमें मरना ठीक है, मर जैसा प्रसंग उपस्थित होनेपर दूसरे पक्षमें जाना सर्वथा अयोग्य है । भीष्मद्रोण तो जानते ही थे कि इस युद्धमें अपने पक्षकी पराजय होगी और हम मारे जायेंगे । यह जानते हुए भी वे युद्धभूमिमें खडे रहे । यही उनका कर्तव्य था यदि वे पाण्डवोंके पक्षमें मिल जाते तो आर्य जातिके लिये वे बहुत बुरे उदाहरण हो जाते । जो भीष्मद्रोणने किया वही उनके लिये उस समय करना अत्यंत योग्य था । उनके आचरणोंको देखकर ही हम लोग अपने कर्तव्योंको समझ सकते हैं । अस्तु । इस भाषणके पश्चात् दुर्योधन अपने सैनिकोंको जो आज्ञा देता है वह देखिये—

( ११ ) श्लोक ३ से ११ तक राजा दुर्योधनका भाषण द्रोणाचार्यको संबोधन करके हुआ था । इसको सुनकर भी द्रोणाचार्य चुप रहे और कुछ भी बोले नहीं ! यह आश्चर्य की बात देखकर राजा दुर्योधन कुछ देर स्तब्ध हुए । तब भी आचार्यजीसे कुछ उत्तर नहीं आया ! संभव है कि, राजा

## ( ९ ) शंखनाद

संजय उवाच– तस्य संजनयन्हर्षं कुरुवृद्धः पितामहः ।
सिंहनादं विनद्योच्चैः शङ्खं दध्मौ प्रतापवान् ॥ १२ ॥
ततः शङ्खाश्च भेर्यश्च पणवानकगोमुखाः ।
सहसैवाभ्यहन्यन्त स शब्दस्तुमुलोऽभवत् ॥ १३ ॥

---

अन्वयः– तस्य हर्षं संजनयन्, प्रतापवान्, कुरुवृद्धः पितामहः, उच्चैः सिंहनादं विनद्य शङ्खं दध्मौ ॥१२॥ ततः शङ्खाः च भेर्यः च पणवानकगोमुखाः सहसा एव अभ्यहन्यन्त । सः शब्दः तुमुलः अभवत् ॥ १३ ॥

संजय बोले– ( दुर्योधनके मनको ) हर्षित करनेके लिये प्रतापी कौरवोंमें अति वृद्ध ( भीष्म ) पितामहने ऊँचे स्वरसे सिंहनाद करते हुए अपना शंख बजाया ॥ १२ ॥ इसके पश्चात् अनेक शंख नौबतें ढोल मृदंग और गोमुख नामक बाजे एकदम बजने लगे । वह ध्वनि बहुत ही भयंकर हुई ॥ १३ ॥

---

दुर्योधनने आचार्यजीके चुप रहनेका कारण मन ही मनमें समझा होगा । द्रोणाचार्य पांडवोंके विनाशके लिये चलाये इस युद्धमें सर्वथा प्रतिकूल थे । इसलिये उनसे उत्तर की प्रतीक्षा करना व्यर्थ है, और अधिक छेडनेपर कदाचित् वहां ही युद्धभूमिमें खडे होकर कुछ प्रतिकूल बातें सुनावेंगे इस कारण इस समय द्रोणाचार्यजीको छेडना अच्छा नहीं है, ऐसा समझकर वे चुप हो गये ।

इस श्लोकमें दुर्योधनने कहा है कि सब सैनिक भीष्म की रक्षा करें । वस्तुतः भीष्म महाप्रतापी योद्धा थे और उनको किसीकी सहायताकी आवश्यकता नहीं थी । तथापि उनको एक डर था वह यह कि उनकी प्रतिज्ञा थी कि शिखंडी पर शस्त्र न चलाऊंगा । क्योंकि शिखण्डी पुरुष न था किसी उपायसे पीछे पुरुष बन गया था । भीष्म पितामह वीर थे और स्त्रीसे लडनेके लिये तैयार न थे । शिखण्डी भी महारथी था, परंतु स्त्री रूपमें उत्पन्न होनेके कारण उसपर शस्त्र चलानेके लिये वे तैयार न थे । अतः यदि पांडवोंने शिखंडीको सामने खडा किया, तो भीष्म उसपर शस्त्र न चलावेंगे और व्यर्थ मारे जावेंगे । यह दुर्योधन जानता था । इस डरसे सब सैनिकों और सेनाध्यक्षोंको संबोधित करके राजा दुर्योधनने ऐसा कहा कि हे सैनिको ! तुम्हारे अधीन जो जो दल हैं उनको तैयार करो अपने सेनाविभागके आगे सेनापति खडे रहें, सब सावधान होकर अपने स्थानमें डटकर रहें हरएक अपने अपने अफसरकी आज्ञाका पालन करे कोई वीर अपने स्थानसे पीछे न भाग जावे हरएक अपने स्थानमें रहते हुए उत्तम प्रकार लडे तथा आप सब मिलकर भीष्मपितामहकी ही रक्षा करें क्योंकि इस युद्धको चलानेका संपूर्ण भार उन्हींपर रखा है । इस प्रकार सब सैनिकों सेनाध्यक्षों और सेनापतियोंको उपदेश करनेके बाद भी द्रोणाचार्यको चुप खडे रहे देखकर दुर्योधन भीष्मपितामहकी ओर देखने लगे । भीष्मपितामह भी कुछ बोले नहीं परन्तु उन्होंने गर्जना करके अपना शंख बजाया, उसका वृत्तांत आगे देखिये

( १२ ) यहां संजयने कहा है कि भीष्मपितामहने सिंहनाद किया और शंख फूंका, वह दुर्योधनको हर्षित करनेके लिए था । परन्तु सत्य रीतिसे देखा जाय तो भीष्मपितामह भी इस प्रकारके युद्धके विरुद्ध थे । और यदि उनके मनमें दुर्योधनको हर्ष देना सचमुच होता, तो वे इस समय कुछ तो कह देते । कुछ भी न बोलते हुए केवल सिंहनाद करते हैं और शंख बजाते हैं इससे यहां भीष्मपितामहके मनमें क्या था, इस विषयमें अनेक शंका उत्पन्न होना स्वाभाविक है । पाठक इसका विचार करें । समय समयपर भीष्मपितामहकी जो वक्तृताएं हुई हैं वे भी दुर्योधनकी नीतिसे विरुद्ध हैं । द्रोणाचार्य और भीष्मपितामह राज्य शासनके अधिकारी होनेके कारण राजाज्ञा होनेपर आज्ञाका पालन करते हुए अपने सेनापतिके स्थानपर खडे हुए, यह नियमपालनकी दृष्टिसे बडा योग्य है । परन्तु वे अपने दुर्योधनको हर्ष देनेके लिये सेनापतिका कार्य करते थे ऐसी बात नहीं थी । समयके अनुसार कर्तव्य करना एक बात है

अर्जुन उवाच- सेनयोरुभयोर्मध्ये रथं स्थापय मेऽच्युत ॥ २१ ॥
यावदेतान्निरीक्षेऽहं योद्धुकामानवस्थितान् ।
कैर्मया सह योद्धव्यमस्मिन्रणसमुद्यमे ॥ २२ ॥
योत्स्यमानानवेक्षेऽहं य एतेऽत्र समागताः ।
धार्तराष्ट्रस्य दुर्बुद्धेर्युद्धे प्रियचिकीर्षवः ॥ २३ ॥

---

अन्वयः- हे अच्युत ! उभयोः सेनयोः मध्ये मे रथं स्थापय ॥ २१ ॥ यावत् अहं योद्धुकामान् अवस्थितान् एतान् निरीक्षे अस्मिन् रणसमुद्यमे मया कैः सह योद्धव्यं ? ॥ २२ ॥ दुर्बुद्धेः धार्तराष्ट्रस्य युद्धे प्रियचिकीर्षवः ये एते अत्र समागताः तान् योत्स्यमानान् अहं अवेक्षे ॥ २३ ॥

हे श्रीकृष्ण ! दोनों सैन्योंके मध्यमें मेरा रथ खडा करो ॥ २१ ॥ इतने में युद्धकी इच्छासे यहां उपस्थित हुए इन वीरोंको मैं देखता हूं । मुझे इस युद्धमें किसके साथ लडना है ! ॥ २२ ॥ और दुष्टबुद्धि धृतराष्ट्रपुत्र दुर्योधनका प्रिय करनेकी इच्छासे आ ये यहां इकट्ठे हुए हैं इन लडनेवाले वीरोंको मैं देख लूं ॥ २३ ॥

भावार्थ- युद्ध करनेवाले वीरका कर्तव्य है कि वह अपने सम्मुख विरुद्ध पक्षमें युद्धके लिये उपस्थित हुए वीरोंको अच्छी प्रकार देखे उनकी योग्यता ठीक प्रकार जाने और तदनुसार उनसे युद्ध करें ॥ २१-२३ ॥

---

मारुत अर्थात् वायु स्थिर होनेसे मनुष्य मुक्त होता है । मारुत अर्थात् वायु-प्राण-मध्य संचारी हो गया तो मन स्थिर होता है । प्राण चंचल हुआ तो मन चंचल होता है और प्राणके स्थिर होनेसे मन भी स्थिर हो जाता है । इन सब वचनोंसे पता लग सकता है कि प्राणका और मन का घनिष्ठ संबन्ध है ! ऊपर बताया है कि मनुष्य देहमें इन्द्रका पुत्र मन और वायुका पुत्र प्राण है । कपि हनुमान मारुति जो अर्जुनके ध्वजस्तम्भपर था वह भी वायु पुत्र ही है । कितना साम्य है यह देखिये । यह साम्य यों ही नहीं हुआ है यह विशेष हेतुसे ही है । इस शरीररूपी रथमें मन 'धर्म' के निश्चयके लिये प्रयत्न करता है प्राण इसकी सहायता करता है और ये सब 'धर्म' के कार्यमें लगे रहे तो भगवान् इनकी सहायता करते हैं ।

इन्द्रपुत्र अर्जुन और वायुपुत्र ( मारुति ) हनुमानके रूपकका यह तत्त्व है । इसलिए मारुति अर्जुनकी ध्वजापर है । यह सनातन तत्त्व यहां इस रूपकसे दर्शाया है । ऐसा विचार करेंगे तो पाठकोंको वायुपुत्र मारुतिका और इन्द्रपुत्र अर्जुनका प्रत्यक्ष दर्शन हो सकेगा और भगवान्के द्वारा चलाये जानेवाले रथपर ये दो कैसे बैठे हैं इसका ज्ञान होगा । अस्तु ।

*

अपना अर्जुन अब क्या कर रहा है देखिये--

( २१-२३ ) यहां अर्जुन भगवान् अच्युत श्रीकृष्णसे कहता है कि मेरा रथ दोनों सेनाओंके बीचमें खडा करो, ताकि मैं इन सब वीरोंको देखूं । यहां भगवान् श्रीकृष्णका नाम अच्युत आया है । इसका अर्थ 'जो कभी पतित नहीं होता जो अपने स्थानपर दृढ रहता है जो सदा ध्रुव है जो कभी गिरता नहीं जो स्थिर रहता है जो चंचल नहीं है जो अविनाशी और सनातन है सदा एकसा रहनेवाला है और जो हटता नहीं । अर्जुन चंचल है उसका विचार स्थिर नहीं रहता किन्तु उसका निश्चय डाँवाडोल होनेपर भी उसका सहायक मित्र ध्रुव दृढ स्थिर है । अर्जुनका विश्वास इस सनातन मित्रपर दृढ है, इसीलिए अर्जुन इस युद्धसे पार हुआ विजयी हुआ और धर्मका राज्य जगत्में स्थापित करके यशका भागी बना । नर और नारायण एक ही रथपर बैठे हैं । नर प्रयत्न करता है और नारायण उसकी सहायता करता है । जो नर पुरुषार्थी मनुष्य-नारायणको अपना सच्चा मित्र मानता और उसपर दृढ विश्वास रखता है उसका बेडा पार होता है । प्रत्येक नर युद्धभूमिमें खडा है, इसलिये नारायणपर विश्वास रखना हरएकके लिये लाभकारी है ।

भी अत्यन्त निर्बल हो जाता है। इसका उत्तम उदाहरण भ्रमरका देते हैं। भ्रमर सूखी और कठिन लकडीमें भी सुराख करता है अर्थात् उसमें छेद कर डालता है, ऐसा समर्थ भ्रमर जब कमलमें रातके समय बंद हो जाता है तो वह कमल की कोमल पत्तीको भी काट नहीं सकता। प्रातः आनेका समय भी क्यों न प्राप्त हो जावे वह कमलमें सुराख करके बाहर नहीं निकलता। संसारमें बहुत वीर पुरुष भी और मदिराके मोहके कारण कैसे विवेकभ्रष्ट और दुर्बल हो गए हैं इसकी साक्षी इतिहास दे रहा है। यही अवस्था अर्जुनकी इस समय होगई है।

खेदके कारण शरीरका रक्त ही बिगड जाता है शरीरके हरएक धातुकी ओजःशक्ति नष्ट होती है इसी कारण सब अंग ढीले पड जाते हैं, मुख सूख जाता है क्यों कि लालाग्रंथियोंसे मुखमें लालात्मक रसका स्राव होना बंद हो जाता है, इसका परिणाम पाचनशक्तिके ऊपर भी होता है और यदि यह खिन्नता बहुत दिनतक रही तो पाचनशक्ति बिलकुल नष्ट हो जाती है। नपुंसकोंकी पुरुषशक्ति अथवा मननशक्ति भी खेदसे नष्ट होनेके उदाहरण हैं। (अर्जुन तो अज्ञातवासमें खेदसे ही नपुंसक बना था।) क्योंकि खेदसे सभी अंग शिथिल निर्बल और निस्तेज हो जाते हैं। शरीरका बल कम होनेके कारण शरीर कांपने लगता है रोएं खडे हो जाते हैं शरीरभरमें एकदम सनसनीसी पैदा हो जाती है हाथकी पकडनेकी शक्ति नष्ट हो जाती है पांवकी खडे रहनेकी शक्ति दूर हो जाती है चमडीमेंसे चिकनाहट दूर हो जाती है वह शुष्क हो जाती है और पश्चात् अन्दरका मल वहां संचित होकर वहां जलन पैदा कर देता है।

खेदके कारण बाहरसे खाया अन्नका पाचन न होनेसे शरीर बल नहीं बढता, तथा अन्दरके मलोंको बाहर फेंकनेकी क्रिया बंद हो जानेके कारण सब मल अन्दर ही अन्दर रुधिरमें संचार करने लगते हैं इस कारण मन चक्कर खाने लगता है और मस्तिष्क विचार करनेमें असमर्थ हो जाता है अतः यदि यह खेदकी अवस्था बढ गई अथवा कई दिनतक रही तो मनुष्य मर भी जाता है पागल बन जाता है और इहपरलोकके कर्तव्य करनेमें असमर्थ हो जाता है देखिए एक मोहका कितना घातक परिणाम होता है। और यदि इसके साथ काम क्रोध मद और मत्सर मिल जावे तो उसके नाशकी कोई सीमा ही नहीं रहेगी।

साम्राज्यवादी धृतराष्ट्रने संजयके द्वारा जो कपट धर्मोपदेशका जाल पाण्डवोंपर फैलाया था उस कारण अर्जुनके मनमें मोह और मोहसे खिन्नता उत्पन्न हो गई थी। अन्य दोष उसमें मनमें घुसने नहीं पाये थे। यदि पाण्डवोंके वीर स्वराज्यका प्रयत्न करते हुए कौरव पक्षकी कुमारिकाओंके प्रेमके वश हो जाते यदि कौरवोंके धनके लोभमें पड जाते अथवा कौरवोंके राज्यशासनमें बडी ओहदे डेपुटीके स्थान प्राप्त करनेके लोभमें फंस जाते, उन प्राप्त अधिकारोंके मदसे हम बडे होगये ऐसा मानने लग जाते और उस कारण आपसमें परस्पर विद्वेष करने लगते तो उनको पुनः स्वराज्य प्राप्त होनेकी कोई आशा नहीं रहती।

साम्राज्यवादी लोग जित लोगोंके विचारमें परिवर्तन करते हैं, उनमें आत्मविश्वास रहने नहीं देते, उनमें कर्तृत्व शक्ति बढने नहीं देते उनमें काम उत्पन्न हो जाय इसलिये भी प्रयोग भी करते हैं, उनको नाना प्रकारके प्रलोभन देते हैं और स्वराज्यविषयक प्रयत्नसे उनको दूर रखते हैं उनमें वृथा घमंड उत्पन्न करते हैं उनमें आलस्यका मत्सर बढा कर उनके अन्दर आन्तरिक कलह बढाते हैं। इनमेंसे कुछ प्रयोग कौरवोंने पाण्डवोंपर किये थे। उनको राज्यशासनका अनुभव न रहे इसलिये उन्होंने १३ वर्ष राज्यशासनसे उनको बाहर रखा था। इतने समयमें युद्धका भी अनुभव उनको न आवे और वे स्वराज्यके लिये पूर्ण नालायक बिलकुल जंगली जैसे बन जांय। यह साम्राज्यवादी कौरवोंकी इच्छा थी। अन्तमें संजय द्वारा भ्रम उत्पन्न करनेवाली कुशिक्षाका फैलाना भी साम्राज्यवादियोंने प्रयत्न किया जिसका फल अर्जुनके इस प्रकार कर्तव्यभ्रष्ट होनेमें प्रत्यक्ष दीखता है। इसी कारण अन्य लोगोंसे धर्मोपदेशकी या अन्य शास्त्रकी शिक्षा प्राप्त करना भी जित लोगोंके योग्य नहीं। क्योंकि वे लोग उस कुशिक्षा द्वारा किस प्रकारका विष जित लोगोंके मनमें भर देंगे इसका भी पता नहीं चलता। इसी उपदेश द्वारा सिखाये विषके कारण वीरोंमें अग्रणी प्रबल वीर अर्जुन कैसा निर्बल बन गया है देखिये।

उसका शरीर तो बिलकुल शिथिल बन गया यहांतक निर्बल बना कि, वह अपने हाथसे अपना गाण्डीव धनुष्य भी धारण नहीं कर सकता और अपने पांवसे खडा भी नहीं हो सकता!! फिर लडना तो दूर रहा!! अर्जुन जैसे आर्य वीर लगनमें प्रभुके चोटीकी शिक्षा प्राप्त की हो

## खेदका मनपर परिणाम

निमित्तानि च पश्यामि विपरीतानि केशव ।
न च श्रेयोऽनुपश्यामि हत्वा स्वजनमाहवे ॥ ३१ ॥

अन्वय - हे केशव ! निमित्तानि विपरीतानि च पश्यामि । आहवे च स्वजनं हत्वा श्रेयः न अनुपश्यामि ॥ ३१ ॥

हे केशव ! अब मुझे सब लक्षण विपरीत दीख रहे हैं । तथा अपने संबंधियोंको युद्धमें मारकर कुछ कल्याण होगा, ऐसा मुझे प्रतीत नहीं होता ॥ ३१ ॥

उसका क्या बन गया देखिये । वह पहिले सिंह था तो शत्रुके उपदेशोंसे शिक्षा लेकर भेड़ बन गया; वह पहिले लोहा था तो उसका मोम बना । यह है शत्रुके मधुर वचनों पर विश्वास रखनेका परिणाम ! इसीसे तो अर्जुनका शरीर और मन बिगड़ गया !

### अनुभवका अभाव

साम्राज्यवादी लोग जिन लोगोंको राज्यशासनका अनुभव और युद्धका अनुभव न हो, अनुभव लेनेका अवसर नहीं देते । पांडवोंको उन्होंने १२ वर्ष जंगलमें इसीलिये रखा था कि वे जंगलीसे बन जायें और १ वर्ष अज्ञातवासमें इसलिये रखा था कि इस समय उनके स्वाभाविक क्षात्रसामर्थ्यका प्रकाश करनेका थोड़ा भी अवसर उनको न मिले और इस समय यदि वे पकड़े गये तो फिर वह १२ वर्ष का चक्र घूमना ही पड़ेगा !! वीरोंको १२ वर्ष जंगलमें और १ वर्ष अज्ञातवासमें रखनेसे वे कितने बदल जाते हैं, इसका परिचय पाठकोंको विराटपर्वके पढ़नेसे लग सकता है । उस समय तो अर्जुन केवल पूर्ण नपुंसक ही बन गया था !! केवल १२ वर्ष स्वराज्यका अनुभव न होनेसे अर्जुन जैसा महारथी वीर यदि नपुंसक बन जाता है; तो जो लोग उससे वीरतामें कम होंगे उनका क्या बनेगा ! और वे यदि १२ वर्षसे अधिक वर्ष पराधीनतामें रहें तो उनकी क्या अवस्था होगी इसका विचार पाठक स्वयं कर सकते हैं ।

### नपुंसकता

अर्जुनकी स्थिति नपुंसक जैसी बनी थी यह बात कौरवोंको पता होगी या न होगी, तथापि संजयके कपटी उपदेशने वीर अर्जुनके ही मनमें घर कर लिया था इसका कारण यही था कि वह एक वर्षतक विराट नगरीमें नपुंसक ही बन गया था अर्थात् इतना निर्वीर्य बन गया था कि इसको स्त्रीपरिवारमें रखनेमें भी किसीको संकोच न हुआ था । कुछ उपायोंसे यह उसका दोष एक सालके पश्चात् दूर हुआ परंतु नपुंसकके संस्कार रहे और एक वर्षतक स्त्रियोंकी संगतिमें रहनेके कारण मोह दया करुणा आदि जो गुण स्त्रियोंमें विशेष रहते हैं वे इसमें बढ़ गये ! अतः संजय का कपट उपदेश अर्जुनके मनमें जैसा जमगया वैसा किसी अन्य पांडव वीरके मनपर नहीं जमा । इससे संस्कारोंके महत्त्वका पता लग जाता है । इसीलिये साम्राज्यवादी ऐसी नीति करते हैं कि जिन लोगोंके उच्च संस्कार लुप्त हो जायें और उनमें हीन संस्कार दृढमूल हो जायें, जिससे वे कभी न उठ सकें और अपना स्वराज्य कभी वापस न ले सकें ।

अर्जुनके शरीर और मनपर तो इतनी शिथिलता आ गई । इससे वह युद्धके लिये तो पूर्ण रीतिसे निकम्मा बन गया । उसके अंदर ही केवल उदासीनता आई थी यह बात नहीं थी उसकी बुद्धि भी इतनी विवेकभ्रष्ट हुई कि उसको सारा जगत् उदास प्रतीत होने लगा । देखिये वह आगे क्या कहता है—

(३१) देखिये यह अर्जुन कह रहा है कि 'सब लक्षण विपरीत दीख रहे हैं।' ऐसा मनके बिगड़नेसे होता है । मन बिगड़नेसे सारे संसारमें विपरीत भाव दिखाई देता है । मन बिगड़ा तो सब कुछ बिगड़ जाता है । मनके हारे हार है मनके जीते जीत । अर्जुनका मन हार गया था इसलिये उसको संपूर्ण जगत्में अशुभ लक्षण दिखाई देने लगे थे । मनमें उत्साहके रहनेपर संपूर्ण जगत्में शुभ लक्षण दीख पड़ते हैं । यह सब मनका खेल है । इसीलिये युद्धके पूर्व साम्राज्यवादी धृतराष्ट्रने अर्जुनके मनको ही मोहित करनेका प्रयत्न किया था । जिस समय अर्जुन युद्धभूमिमें आया था उस समय जिस जगत्में उसको एक भी विपरीत लक्षण दिखाई नहीं देता था उसी जगत्में उसी

## ( ९ ) स्वजनोंका मोह

न काङ्क्षे विजयं कृष्ण न च राज्यं सुखानि च।
किं नो राज्येन गोविन्द किं भोगैर्जीवितेन वा ॥ ३२ ॥

अर्जुनको अब सब लक्षण उलटे दीखने लगे हैं ! ! इसका कारण ही यह था कि जिस समय अर्जुन युद्धभूमिपर आया उस समय उसके मनमें उत्साह था, और अब वह उत्साह दूर होचुका था। जगतमें कोई फर्क नहीं हुआ। अपनेमें फर्क होनेसे जगत् बिलकुल अलग मालूम होने लगता है। पाठक यह नियम स्मरणमें रखें, कि मनुष्य जो मनका भाव लेकर जगत्के पास जायगा, ठीक वैसा ही उसको जगत् दीखने लगेगा ! कामिलारोगवालेको सब जगत् पीला दिखाई देता है इसका कारण उसके नेत्रका दोष है, बुखार आनेके समय सब जगत्में सर्दी भरनेका अनुभव आता है इसका कारण हमारे शरीरका दोष है। उदास मनुष्यको सब जगत उदास दीखता है और उत्साही पुरुषके लिए सब जगत् उत्साहपूर्ण हो जाता है इसका कारण उसका मन ही है। बहुत मनुष्य जगत्को दोष देते हैं अथवा ईश्वर आदि कहते हैं परंतु वस्तुतः देखा जाय तो जगत्में कोई दोष या गुण नहीं है। यदि मनुष्य अपने में शुभ गुणोंका उत्कर्ष करेगा तो उसको जगत्में भी शुभ दीखेगा और यदि इसके अंदर दोष होंगे तो जगत् भी इसके साथ दुष्टता करेगा। इसलिये 'आत्मशुद्धि' का महत्व शास्त्रकारोंने कहा है।

अर्जुनके मनपर जो बैठ्य परिणाम हुआ उससे उसका मन दोषयुक्त बना और उस दोषके कारण उसको सब जगत्में विपरीत लक्षण दिखाई देने लगे। जबतक उसके मनमें यह दोष नहीं था तबतक उसका उत्साह बढ रहा था। जगत् एक शीशेके समान है जो भाव हम लेकर उसके पास जावेंगे वैसा ही ठीक प्रतिबिंब उसमें दीखेगा। इसलिये हरएक मनुष्यको उचित है कि जब उसको चारों ओर विपरीत लक्षण दीखने लग जावें तब वह समझे कि अपनेमें कुछ दोष है, और प्रयत्न करके अपने अंदरके दोष दूर करनेका यत्न करे। अपने अंदरके दोष दूर होते ही उसको जगत्में शुभ लक्षण अवश्य ही दिखाई देंगे। अपने सुधारसे जगत्के सुधारका प्रारंभ होता है।

अर्जुन दूसरी बात कहता है कि 'स्वजनोंका वध करके कुछ कल्याण होगा ऐसा नहीं दिखाई देता है।' स्वजनोंका वध करके क्या लाभ होगा? यहां शत्रुको अर्जुन 'स्वजन' कह रहा है। रक्तके नातेसे स्वजन और परजन देखे नहीं जाते। स्वजनोंका नाम आप्त पुरुष है। और आप्त पुरुष वे होते हैं कि, जो कभी अनाचार नहीं करते कभी अधर्म की बात नहीं करते कभी असत्य नहीं बोलते। शास्त्रोंका तो यह लक्षण है। आप्त पुरुषका समान शास्त्रकारोंने इतना किया है कि जिसके लिए कोई मर्यादा ही नहीं है। जिन्होंने पाण्डवोंका राज्य कपटसे छीन लिया उनको देशसे बाहर कर दिया हर प्रकारसे उनको कष्ट दिये, बेइज्जती की और अन्तमें जो अपना वचन तोडनेको भी तैयार हुए वे किस प्रकार 'स्वजन' हो सकते हैं?

### बडा उत्तरदायित्व

यहां अर्जुनपर केवल अपना छीना हुआ राज्य वापस लेनेकी ही जिम्मेवारी नहीं थी इससे बढकर एक बडा उत्तरदायित्व अर्जुनपर था। वह यह कि, जगत्में अन्याय करनेवालोंके संघको तोडना और सर्वत्र धर्मका राज्य होनेके लिए अनुकूल वायुमंडल तैयार करना। भगवान् मन-मोहन श्रीकृष्ण इस कामके लिए कटिबद्ध थे और अर्जुनको भी उन्होंने इस कार्यका भार उठानेके लिए तैयार किया था। अर्थात् अर्जुनके स्वार्थके साथ यह महान् परोपकार होनेवाला था। इसी कारण सच्चे स्वजन कौन हैं और सच्चे शत्रु कौन हैं, इस विषयमें अर्जुनको मोह होना इष्ट नहीं था। परन्तु जो होना नहीं चाहिये वही समयपर बन जाता है। और एकबार बुद्धिके गिरनेपर उसकी गिरावट भी सीमातक पहुंच जाती है। इसी प्रकार एकदम अर्जुन परमेश्वरके जगत्पालक धर्मकार्यका भागी होनेके समान नीय महत्-स्थानसे जो विमुख बना तो वह परिवारके मोहके कीचडमें ही फसा। परिवारके मोहके संकुचित वायुमंडलसे ही यह अब बोल रहा है। इस संकुचित विचारके प्रवाहमें पडनेसे उसके विचार कितने कायरता पूर्ण हो गये—

( ३२-३४ ) परिवारके मोहके कारण अर्जुन राष्ट्रीय कार्य करनेसे पीछे हटता है! वास्तवमें देखा जाय तो

केवलमात्र नाम स्वीकार नहीं किया अर्थात् उनके समयमें भी 'गीता' इतना ही नाम सर्वसंमत था।

श्री तिलक इसको 'कर्मयोगशास्त्र' कहते हैं, और महात्मा गांधीजी इसको 'अनासक्तियोग' कहते हैं। गीतामें कर्मयोग कहा है और वह कर्म अनासक्तिसे करने की युक्ति इसी ग्रंथमें कही है अतः ये दोनों नाम नये होने परभी योग्य हैं। परंतु ये साधकका मार्ग बतानेवाले नाम हैं। साधक कर्म करे और वह अनासक्ति कर्म करे यह भाव इन नामोंसे सूचित होता है। ऐसे साधकका मार्ग बतानेवाले ग्रंथके नाम बहुतही थोडे होंगे। साधः ग्रंथोंके नाम साध्यका निर्देश करनेवाले होते हैं। यहां विचारणीय बात यह है कि क्या श्रीमद्भगवद्गीताके ऐसे कोई नाम हैं कि जो साध्यका निर्देश करनेवाले माने जा सकते हैं? पूर्वोक्त संकल्पमें जो 'उपनिषद्' और 'ब्रह्मविद्या' ये दो नाम हैं वे कुछ अंशसे ब्रह्मरूपी साध्य की सूचना देते हैं। 'योगशास्त्र' यह नाम *'कर्मयोगशास्त्र' माननेपर* साधकका मार्ग बताता है यह सच है; परंतु गीतामें 'योग' शब्द का अर्थ कर्मयोग ही है यह बात सत्य नहीं है। 'समत्वं योग उच्यते ( भ. गी. २।४८ )' समत्वका नाम योग है ऐसी योगकी व्याख्या स्वयं गीतामें बताई है, यह गीताका स्वतंत्र सिद्धांत है, इसलिये गीताके अध्याय समाप्तिके संकल्पके 'योगशास्त्र' शब्दका अर्थ 'समताशास्त्र' ( Science of Equanimity ) ऐसा मानना योग्य है। गीताका 'समता' ही साध्य है। ईश्वरप्राप्ति ब्रह्म-प्राप्ति आदिका भी यही अर्थ है कि व्यक्तिको छोडकर मध्य केन्द्र जाना और वहांका समत्व प्राप्त करना। यह समत्व व्यक्तिके मनमें स्थापित होना चाहिये उसके विचार और आचारमें प्रदर्शित होना चाहिये, यह समत्व समाजमें राष्ट्रमें और जगत्में स्थापित होना चाहिये। संपूर्ण मानवी समाज यदि किसी बातके लिए तडप रहा है तो इसी समताके लिये तडप रहा है। यह समत्व कैसे प्राप्त किया जा सकता है इसका ज्ञान भगवद्गीताने उत्तम रीतिसे दर्शाया है अर्थात् भगवद्गीताका यदि कोई अन्वर्थक नाम हो सकता है तो 'समताशास्त्र' ही है और इसी अर्थका 'योगशास्त्र' ऐसा शब्द अध्यायकी समाप्तिके संकल्पमें आया है। यहां योगका अर्थ कर्मयोग नहीं है। क्योंकि गीतामें 'योग' शब्दका अर्थ समत्व है ऐसा स्वयं गीताकारने कहा है आसक्तिरहित कुशलतापूर्वक किये कर्मसे समता स्थापित हो सकती है यह बात निःसंदेह है परंतु अनासक्तियुक्त कर्म-कौशलरूप कर्मयोग ( भ. गी. २।५० ) साधन है और उसका साध्य 'समता' है।

'योग' शब्दका मूल अर्थ 'जोडना' है किसीसे अपना संबन्ध जोडनेका नाम योग है। अर्जुनने अपना संबन्ध सबसे पहिले 'विषाद' ( खेद ) के साथ जोडा था, इसीलिये प्रथम अध्यायका नाम 'अर्जुनविषाद योग' है। इसी प्रकार यदि कोई मनुष्य अपना संबन्ध 'पुरुषोत्तम ( ईश्वर )' से जोडेगा तो वह उसका पुरुषोत्तमयोग होगा। मनुष्यको खेदसे मुक्त करके उसका संबन्ध 'उत्तम पुरुष' से करना ही भगवद्गीताका साध्य है। इसमें बताया है कि एक मनुष्य जो प्रारंभमें खेदसे युक्त था वही गीतोपदेशका श्रवण कर 'उत्तम पुरुष' से युक्त होकर नरका नारायण बननेका अधिकारी हुआ। नरका नारायण, पुरुषका पुरुषोत्तम बनानाही गीताका ध्येय है। इसलिये इसका नाम 'पुरुषोत्तमयोग' अथवा नारा-यणयोग भी हो सकता है। इसके १५ वें अध्यायमें पुरुषोत्तमयोग कहा है यही अध्याय सब अध्यायोंमें मुख्य है क्योंकि इसमें मनुष्यका अन्तिम साध्य बताया है अन्य अध्यायोंमें जो कहा है वह इस एकमात्र साध्यके विविध साधनही हैं।

अर्थात् हमारे मतसे गीताका नाम 'पुरुषोत्तमयोग' होना चाहिये। यह नाम यथोचित भी है और जो जो उपाय कहे हैं वे उसके सब इसी साध्यके साधनरूप हैं। यदि दूसरे किसी नामकी कल्पना करनी है तो 'समतायोग' का नाम इसके बाद ध्यानमें आ सकता है यह नाम भी यथोचित ही है।

योऽयं योगस्त्वया प्रोक्तः साम्येन मधुसूदन।
( भ. गी. ६।३३ )

आपने जो समतारूपी योग कहा है यहां साम्य योग शब्द भी प्रयुक्त हुआ है। इस प्रकार जगत्में समता और शान्ति स्थापन करनेके लिये गीता कही गई है। यहां ऐसी शंका उत्पन्न हो सकती है कि यह गीता तो युद्ध भूमि पर कही गई है और जो युद्ध न करनेका निश्चय कर रहा था उसीसे अन्तमें युद्ध कराया है अतः यह गीता युद्ध करानेवाली है समता बतानेवाली नहीं। यह ऐसा विचार

| लो० बा० गं० तिलक मूळ | लो० बा० गं० तिलक अर्थ | दामोदर सांवळाराम मुद्रित गीतापंचरत्न सार्थ (मराठी) | म० गांधी (गुजराती) | निर्णयसागरमुद्रित |
|---|---|---|---|---|
| १ — | — | १ — | १ — | १ |
| २ — | — | २ — | २ — | २ |
| ३ — | — | ३ — | ३ — | ३ -- |
| ४ — | — | ४ ब्रह्मार्पणयोगः | ४ — | ४ कर्मब्रह्मार्पणयोगः |
| ५ — | — | ५ संन्यासयोगः | ५ कर्मसंन्यासयोग | ५ कर्मसंन्यासयोगः |
| ६ अभ्यासयोगः | ध्यानयोग | ६ आत्मसंयमयोगः | ६ — | ६ आत्मसंयमयोगः |
| ७ — | — | ७ ज्ञानयोगः | ७ — | ७ |
| ८ अक्षरब्रह्मयोगः | अक्षरब्रह्मयोग | ८ अक्षरब्रह्मयोगः | ८ अक्षरब्रह्मयोग | ८ अक्षरब्रह्मयोगः |
| ९ — | — | ९ — | ९ — | ९ |
| १० — | — | १० — | १० — | १० |
| ११ — | विश्वरूपदर्शनयोग | ११ — ( नाम ) ( योगः ) | ११ विश्वरूपदर्शनयोगः | ११ विश्वरूपदर्शनयोगः |
| १२ — | — | १२ — | १२ — | १२ |
| १३ क्षेत्रक्षेत्रज्ञविभागयोगः | क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोग | १३ क्षेत्रक्षेत्रज्ञविभागयोगः | १३ क्षेत्रक्षेत्रज्ञविभागयोगः | १३ प्रकृतिपुरुषविवेकयोगः |
| १४ — | — | १४ — | १४ — | १४ |
| १५ — | — | १५ — | १५ — | १५ -- |
| १६ — | — | १६ सुरासुरसंपत्तियोगः | १६ — | १६ |
| १७ — | — | १७ — | १७ — | १७ |
| १८ — | — | १८ संन्यासयोग | १८ संन्यासयोगः | १८ संन्यासयोगः |
| ( प्रथमवार मुद्रित- मराठी ) ( तृतीयवार हिंदी ) | | ( इंदुप्रकाशमुद्रित ) | ( नवजीवनमुद्रित ) | |

कई बार कहा है इसलिये इसका नाम भक्तियोग होनेमें कोई शंका नहीं है।

१३ तेरहवें अध्यायका नाम 'क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोग' है क्योंकि 'क्षेत्रक्षेत्रज्ञमव्ययम्' ( भ. गी० १३।२ ) ये शब्द इस अध्यायके द्वितीय श्लोकमें ही आगये हैं। श्रीशंकराचार्यजीने इसका नाम प्रकृतिपुरुषविवेकयोग मूलमें दिया है और भाष्यमें क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोग दिया है। दोनोंका अर्थ समान ही है।

१४ चौदहवें अध्यायका नाम गुणत्रयविभागयोग सर्वसंमत है। इस अध्यायमें सत्त्व रज और तम इन तीन गुणोंका विचार है इसलिये यह नाम सार्थ है।

१५ पन्द्रहवें अध्यायका नाम पुरुषोत्तमयोग है अनेक गीतासंग्रहकर्ताने पुराणपुरुषोत्तम योग नाम लिखा है और वह अनावश्यक है।

१६ सोलहवें अध्यायका नाम 'दैवासुरसंपद्विभागयोग' है। मुंबईके म. दामोदर सांवळाराम मुद्रित पंचरत्नगीतामें सुरासुरसंपद्योग नाम लिखा है। यह भिन्न नाम अनर्थक है। दैवी [ संपत् ] शब्द अध्याय (भ. गी. १६।३, ५, ६ ) में आगये हैं वहां सुर [ संपत् ] नहीं है।

१७ सत्रहवें अध्यायका नाम श्रद्धात्रयविभाग योग है। केवल मधुसूदनसरस्वती और श्रीधरस्वामीने योग शब्दके स्थानपर विभाग शब्द रखा है। अन्तमें योग शब्द रखना ही गीताकी परिपाटीके अनुकूल है।

१८ अठारहवें अध्यायके नाम मोक्षसंन्यासयोग अथवा मोक्षयोग' तथा संन्यासयोग ये दिये हैं। बंधनसे मुक्त होनेके लिये किस प्रकार संन्यास और त्याग करना चाहिए इसका वर्णन इस अध्यायमें है अतः पहिला नाम अधिक योग्य प्रतीत होता है।

इस प्रकार अध्यायोंके नाम हैं अध्यायमें आये हुए शब्दों के और वर्णनोंके साथ जो नाम मिलते हैं वे ही योग्य और आदरणीय हैं अन्य नाम कल्पित समझने चाहिये। अब इन अठारह अध्यायोंमेंसे प्रथम अध्यायके नामका विचार करके क्या बोध मिल सकता है वह देखेंगे—

## प्रथम अध्यायका नाम

### विषादयोग

पहिले अध्यायका नाम 'विषादयोग' है। यह विषादयोग द्वितीय अध्यायके श्लोक ८ या ९ तक है वहांतक विषादकी बातें अर्जुन कह रहा है। यहां प्रश्न उत्पन्न होता है कि क्या हठयोग राजयोग ज्ञानयोग, कर्मयोग भक्तियोगके समान यह 'विषादयोग' कोई योगमार्गका मार्ग है या यहां योग शब्दका कुछ और अर्थ है। योगके किसी ग्रन्थमें भी विषादयोग नामक कोई योग नहीं कहा है और न इस विषादयोग का किसी स्थानपर अनुष्ठान किया जाता है। हठयोगका अनुष्ठान किया जा सकता है राजयोगका अनुष्ठान होता है भक्तियोगका अनुष्ठान हो सकता है पर इस विषादयोग का अनुष्ठान नहीं होसकता। क्योंकि अनुष्ठान करने योग्य यह योग नहीं है। न इसपर कोई प्राचीन या अर्वाचीन पुस्तक है। फिर इसको यहां योग' क्यों कहा!

## लेखकका योग

'विषाद' का अर्थ है 'खिन्नता, खेद, उत्साहका क्षीण होना अपनी शक्तिकी न्यूनता होना, यह कोई अनुष्ठान करके प्राप्त करने योग्य नहीं है।

ज्ञानयोग कर्मयोग भक्तियोग ये सब योग ऐसे हैं कि जो अनुष्ठान करने योग्य हैं लोग स्वेच्छासे इनका अनुष्ठान करते हैं और उस अनुष्ठानसे ' मनका उत्साह बढता है। खेद हटता है सहजानन्द प्राप्त होता है अपनी शक्तिका विस्तार होता है अपनी शक्ति बढनेका अनुभव होता है। अर्थात् विषादयोग का परिणाम शक्तिकी न्यूनता है तो अन्य योगोंका परिणाम शक्तिका विकास है।

पाठक यहां देखें कि योग शब्द कैसे विभिन्न अर्थोंमें यहां प्रयुक्त किया है। इसका संबंध भगवद्गीतामें और अन्य गीताओंसे भी है, देखिये। इसका विचार करनेके लिये मनसे कुछ शब्दोंकी कल्पना करनी भी पडेगी। [ निम्नलिखित कोष्टकमें गीतामें कहे योग स्थूल अक्षरसे दिये हैं और उनके विरुद्ध कल्पनासे रखे योग सूक्ष्म अक्षरसे दिये हैं ] यह विचार इस प्रकार है—

## योगोंका सापेक्ष संबंध

| | |
|---|---|
| ( आमोदयोग ) | विषादयोग ( अ. १ ) |
| पुरुषोत्तमयोग ( अ. १५ ) | ( हीनपुरुषयोग ) |
| दैवीसंपद्योग ( अ. १६ ) | आसुरसंपद्योग ( अ. १६ ) |
| ( सत्त्व ) गुणयोग ( अ. १४ ) | ( रजतम ) गुणयोग ( अ. १४ ) |

| | |
|---|---|
| (सत्त्व) श्रद्धायोग (अ० १७) | (राजस) श्रद्धायोग (अ० १७) |
| मोक्षयोग (अ० १८) | (बंधयोग) |
| सन्यासयोग (अ० ५) | (भोगयोग) |
| कर्मयोग (अ० ३) | (आलस्ययोग) |
| ज्ञानविज्ञानयोग (अ० ७) | (अज्ञानकुज्ञानयोग) |
| सांख्ययोग (ज्ञानयोग। अ० २) | (अविवेकयोग, मोहयोग) |
| ब्रह्मार्पणयोग (अ० ४) | (अहंकारयोग) |
| (ईश्वरार्पणयोग) | (आसुरभावयोग) |
| ध्यानयोग (अ० ६) | (चांचल्ययोग) |
| आत्मसंयमयोग (") | (असंयमयोग) |
| अक्षरब्रह्मयोग (अ० ८) | (क्षरविषययोग) |
| विभूतियोग (अ० १) | (अमूर्तियोग) |
| विश्वरूपदर्शनयोग (अ० ११) | (व्यक्तिरूपमोहयोग) |
| राजविद्यायोग (अ० ९) | (कुविद्यायोग) |
| राजगुह्ययोग ( ) | (गुह्यहानियोग) |
| भक्तियोग (अ० १२) | (भक्तिहीनत्वयोग) |
| प्रकृतिपुरुषविवेकयोग (अ० १३) | (विवेकहीनतायोग) |
| क्षेत्रयोग ( ) | (क्षेत्रवियोग) |
| क्षेत्रज्ञयोग ( ) | (क्षेत्रज्ञवियोग) |

इस कोष्टकमें पाठक देख सकते हैं कि विषादयोगके साथ भी उतने ही योग हैं कि जितने आनंद योग अथवा पुरुषोत्तमयोगके साथ हैं। यहां प्रथमाध्यायमें जो विषाद योग कहा है वह अकेला नहीं है उसके साथी इतने या इससे भी अधिक हैं, अर्जुनके मनको इन सबने घेर लिया था जिसके परिणाम स्वरूप अर्जुनको विषाद हुआ। इन सब कुयोगोंने अर्जुनके मनको घेर लिया था इसलिये श्रीमद्भगवद्गीतामें इतने सुयोग कहे गये और इन सुयोगोंके बलसे अर्जुनकी कुयोगोंको दूर किया गया। गीताके हरएक सिद्धान्तके उपदेशके इस प्रकार कारण हैं, कोई उपदेश व्यर्थ नहीं किया गया है।

यहां स्मरण रखना चाहिये कि प्रायः सब कुयोग बिना प्रयत्न किये ही प्राप्त होते हैं और सब सुयोग विलक्षण प्रयत्नोंसे साध्य करने पडते हैं। असंयमके लिये बहुत प्रयत्नकी आवश्यकता नहीं है परंतु संयम करनेके लिए अनेक नियमोंका पालन करना पडता है। पशु बननेके लिए बहुत प्रयत्न नहीं करना पडता परंतु पशुको दूर करनेके लिये ही सब व्यापार करने पडते हैं। गिरना आसान है परंतु चढना कठिन है।

विषादयोगका एक महत्त्व भी है। विषाद होनेके बिना आनंदका महत्त्व ध्यानमें नहीं आता है; बंधनमें पडनेके बिना स्वाधीनताका महत्त्व विदित नहीं होता। निर्बलताके बिना बलका महत्त्व ध्यानमें नहीं आसकता। यद्यपि विषाद प्रयत्नसे प्राप्त करनेयोग्य नहीं है तथापि उससे ही आनन्द और उत्साहकी प्रेरणा अधिक उत्पन्न होती है।

यदि पारतंत्र्यका दुःख अनुभवमें न आवे तो कौनसा वीर स्वातंत्र्यके लिये प्रयत्न करेगा? यदि बंधन न हो तो मुक्तिके लिए कौन प्रयत्न करेगा? इसी प्रकार यदि विषाद अथवा खेद न हो तो उत्साह और आनंदका रसास्वाद किसको प्राप्त होगा? जगत्के व्यवहारमें इस सापेक्ष संबंध से ही कार्य चलता है। यहां एक युद्धके प्रसंगमें अर्जुन जैसे वीरको खिन्नता हुई और मोह हुआ इसीलिये [illegible] सुननेयोग्य यह भगवद्गीता प्रकाशित हुई!!!

शिष्यके मनकी भूमिका योग्य रीतिसे तैयार न होने पर उसके मनमें कोई उपदेश स्थिर नहीं हो सकता। जितनाही विषाद खेद और निराशा मनमें उत्पन्न हो उतनाही आनंद, उत्साह और आशावादका उपदेश मनमें जम जाता है। जिस प्रकार खेतमें हल चलाकर भूमिको उखाड देते हैं और पश्चात् उसमें बीज बोया जाता है, इसी प्रकार मनोभूमिकामें विषाद या खेदरूपी हल चलाकर मनको उखाड दिया जाता है और फिर उसमें आशावादके उपदेशका बीज बोया जाता है।

यह विषाद केवल अर्जुनको ही भारतीय युद्धभूमिपर हुआ था ऐसी बात नहीं है; हरएक मनुष्यको यह विषाद किसी न किसी अर्जन करनेके समय होता ही है। विद्यार्जन, धनार्जन, स्वाधीनतार्जन आदि जो मनुष्यके लिए आलम्ब्य होते हैं उनके प्राप्त करनेके पूर्व उदासीनता खेद या विषाद किसी न किसी रूपमें मनुष्यके मनमें आते ही हैं। इस संसारमें विचारवान् मनुष्य कितने प्रसंगोंमें खिन्न होता रहता है यह देखनेसे विषादयोगका मानवी जीवनसे कितना घनिष्ठ संबंध है इसका ज्ञान हो सकता है। और यह ज्ञान होते ही गीताका उपदेश हरएक मनुष्यको ऐसे विषादके प्रसंगमें सहायक होसकते हैं यह बात ध्यानमें

जीवन अनित्य है यह आप जानते ही हैं, अतः इसका विचार कर युद्धसे हम सबका नाश मत कीजिये। हे युधिष्ठिर! यदि कौरव लोग युद्धके बिना आपका राज्य वापस न दें, तो आप सब पाण्डव भिक्षा मांगकर अन्धक और वृष्णी देशमें रहिये। युद्ध करके राज्य कमानेकी अपेक्षा भीख मांगकर रहना अधिक अच्छा है। इसी भीख मांगनेकी प्रतिध्वनि अर्जुनके इस कथनमें है–

गुरूनहत्वा हि महानुभावान्
श्रेयो भोक्तुं भैक्ष्यमपीह लोके॥ (भ. गी. २।५)

गुरुजनोंका वध करके राज्य कमानेकी अपेक्षा भीख मांगकर इस लोकमें जीविका निर्वाह करना अच्छा है। इसी प्रकार–

विधिवशी ह्यर्थतृष्णेह पार्थ
तामिच्छतां बाध्यते धर्म एव।
धर्मं तु यः प्रवृणीते स बुद्धः
कामे गृध्नो हीयतेऽर्थानुरोधात्॥ ५॥
धर्मं कृत्वा कर्मणां तात मुख्यं
महाप्रतापः सवितेव भाति।
हीनो हि धर्मेण महीमपीमां
लब्ध्वा नरः सीदति पापबुद्धिः॥ ६॥

हे युधिष्ठिर! तृष्णा अधर्ममें डालनेवाली और धर्मका नाश करनेवाली है। अतः जो धर्म स्वीकार करता है वह ज्ञानी कहलाता है। उत्तम धर्म कर्म करनेसे आपका तेज सूर्यके समान फैलेगा। परन्तु धर्म छोड़कर आपने इस पृथ्वीका राज्य भी प्राप्त कर लिया, तो भी उससे गिरावट ही है।

पाठक यहां देखें कि यह संजय पाण्डवोंको ही धर्मका उपदेश कर रहा है क्योंकि दुष्ट कारस्थान जानता हुआ भी यह अपनी अविचारी स्वामिभक्तिका पाण्डवोंका प्रयत्न परोक्ष है ऐसा कहता है यही विचार मनमें रखकर अर्जुन कहता है–

एतान्न हन्तुमिच्छामि घ्नतोऽपि मधुसूदन।
अपि त्रैलोक्यराज्यस्य हेतोः किं नु महीकृते॥३५॥
(भ. गी. १)

मैं इनको मारनेकी इच्छा नहीं करता हूँ। हे कृष्ण! यदि त्रैलोक्यका राज्य भी मिल जाय तो भी मैं यह पाप नहीं करूंगा, फिर पृथ्वीके राज्यके लिये कौन करेगा? शत्रुके कपटपूर्ण उपदेशोंसे देखिये नवयुवक कैसे फँसते हैं इसका यह उत्तम उदाहरण है। और भी—

अस्तं गत्वा कर्मणां मा प्रसक्थाः
सत्यं दमं चार्जवमानृशंस्यम्।
अश्वमेधं राजसूयं तथेज्याः
पापस्यान्तं कर्मणो मा पुनर्गाः॥ १५॥
तच्चेदेवं द्वेषरूपेण पार्थाः
करिष्यध्वं कर्म पापं चिराय।
निवसध्वं वर्षपूगान्वनेषु
दुःखं वासं पाण्डवा धर्महेतोः॥ १६॥
(म. भा. उद्यो. अ. २७)

हे पाण्डव! सत्य, आत्मसंयम सरलता तथा मृदुताका मार्ग न छोड़िये। अश्वमेध राजसूय आदि यज्ञ करके पश्चात् आप इस युद्धके पापमार्गसे जायेंगे यदि धर्म छोड़कर इस पापमार्गमें आप जाना चाहते हैं तो अनेक वर्ष वनवासमें रहिये इस पापसे वनवास अच्छा है। देखिये एकराज्यके लिए प्रयत्न करनेवालोंको ही सात्म्यवादी वनवासमें जानेका उपदेश करते हैं!!! कौरव दुराचार करें और राज्य भोगें और पाण्डव धर्म पालन करें और वनवासमें रहें। यही सबके विचार अर्जुन बोल रहा है–

अहो बत महत्पापं कर्तुं व्यवसिता वयम्।
यद्राज्यसुखलोभेन हन्तुं स्वजनमुद्यताः॥
(भ० गी० १।४५)

हम जो राज्यके लोभसे अपने बांधवोंका वध करना चाहते हैं यह बड़ा भारी पाप हम कर रहे हैं। 'संजयके कपटपूर्ण उपदेशसे अर्जुन इस प्रकार भ्रमित हो गया था। और देखिये–

पापानुबन्धं को नु तं कामयेत
क्षमैव ते ज्यायसी नोत भोगाः।
यत्र भीष्मः शान्तनवो हतः स्यात्
यत्र द्रोणः सहपुत्रो हतः स्यात्॥ १४॥
कृपः शल्यः सौमदत्तिर्विकर्णो
विविंशतिः कर्णदुर्योधनौ च।
एतान्हत्वा कीदृशं तत्सुखं स्यात्
यद्विन्देयास्तदनुब्रूहि पार्थ॥ १५॥

## अथ द्वितीयोऽध्यायः ।

## सांख्ययोग ।

संजय उवाच—

तं तथा कृपयाविष्टमश्रुपूर्णाकुलेक्षणम् । विषीदन्तमिदं वाक्यमुवाच मधुसूदनः ॥ १ ॥

### ( १ ) अनार्य कर्मका निषेध ।

श्रीभगवानुवाच

कुतस्त्वा कश्मलमिदं विषमे समुपस्थितम् । अनार्यजुष्टमस्वर्ग्यमकीर्तिकरमर्जुन ॥ २ ॥
क्लैब्यं मा स्म गमः पार्थ नैतत्त्वय्युपपद्यते । क्षुद्रं हृदयदौर्बल्यं त्यक्त्वोत्तिष्ठ परंतप ॥ ३ ॥

---

अन्वयः— संजय उवाच– तथा कृपया आविष्टं अश्रुपूर्णाकुलेक्षणं विषीदन्तं तं मधुसूदनः इदं वाक्यं उवाच ॥ १ ॥
श्रीभगवान् उवाच हे अर्जुन ! अनार्यजुष्टं अस्वर्ग्यं अकीर्तिकरं इदं कश्मलं विषमे त्वा कुतः समुपस्थितम् ? ॥ २ ॥
हे पार्थ ! क्लैब्यं मा स्म गमः । त्वयि एतत् न उपपद्यते । हे परंतप ! इदं क्षुद्रं हृदयदौर्बल्यं त्यक्त्वा उत्तिष्ठ ॥ ३ ॥

संजय बोले– इस प्रकार कृपासे व्याप्त और अश्रुपूर्ण नेत्रोंवाले खिन्नहृदय उस ( अर्जुन ) को मधुसूदन ( श्रीकृष्ण ) ने ये वचन कहे ॥ १ ॥

श्रीभगवान् बोले– हे अर्जुन ! ( अनार्य ही जिसका आचरण करते हैं किंवा ) आर्य जैसा कभी आचरण नहीं करते जिससे स्वर्गप्राप्तिमें बाधा हो सकती है और जिससे दुष्कीर्ति होती है ऐसी यह मनकी उदासीनता इस प्रतिकूल समयमें तुझे कहांसे प्राप्त हो गई ॥ २ ॥ हे पृथाके पुत्र ! तू नपुंसक मत बन । तेरे लिये यह योग्य नहीं है । हे शत्रुओंको ताप देनेवाले ! अन्तःकरणकी इस क्षुद्र दुर्बलताको छोड़कर ( युद्धके लिये ) खड़ा हो ॥ ३ ॥

भावार्थ— हीन अथवा असभ्य हुए मनुष्योंके समान आचरण करना किसीको भी योग्य नहीं है; श्रेष्ठ सज्जन जो कार्य कभी नहीं करते वैसा कार्य भी कोई न करे । जिससे उच्च लोकोंकी प्राप्तिमें बाधा हो और जिससे अपना यश कलंकित हो वैसा करना भी किसीको योग्य नहीं है । प्रत्येक मनुष्य सदा सावधानतासे अपना कर्तव्य करे परंतु प्रतिकूल अवस्थाओंमें तो विशेष ही दक्षतासे स्वकर्तव्य करे । प्रतिकूल समयमें मनकी उदासीनताको अपने पास आने न दे । कोई मनुष्य कायर न बने । अपने अन्तःकरणमें सदा वीरता धारण करे और हृदयकी दुर्बलताको पूर्णतासे छोड़ देवे ॥ १-३ ॥

---

### सांख्ययोग

पूर्व अध्यायमें वर्णित रीतिसे अर्जुनके अन्तःकरणमें कौरवोंके विषयमें अत्यंत दया उत्पन्न हो गई और उस कारण वह अपने कर्तव्यसे पराङ्मुख हुआ । यह देखकर भगवान् श्रीकृष्ण उसको स्वकर्तव्य करनेका उपदेश करते हैं यह प्रसंग संजयके मुखसे इस प्रकार धृतराष्ट्रने सुना—

( १ ) हे राजन् ! अर्जुनके अन्तःकरणमें कौरवोंके विषयमें अत्यंत दयाका भाव उत्पन्न हुआ क्योंकि उसको इस बातका निश्चय ही था कि यदि मैं युद्ध करनेके लिये अस्त्रशस्त्र लेकर खड़ा हुआ तो इनमेंसे कोई नहीं बचेगा। सबके सब निश्चयपूर्वक मारे जायेंगे । इस आत्मविश्वासके कारण उन सबकी मृत्युका भयानक चित्र उसके आंखोंके सम्मुख खड़ा हुआ और उसको देखकर अर्जुनके आंखमें आंसू भर आये हृदय गद्गद हो गया, अन्तःकरण दयासे भर गया और मन अत्यन्त खिन्न दुःखी और शोकपूर्ण होगया और इस कारण युद्ध न करनेका निश्चय उसने किया युद्ध करनेके विचारसे उसको बड़ा तिरस्कार हुआ और उस कारण वह अपने युद्धके विचारकी ही निंदा करने लगा ।

न चैतद्विद्मः कतरन्नो गरीयो यद्वा जयेम यदि वा नो जयेयुः ।
यानेव हत्वा न जिजीविषामस्तेऽवस्थिताः प्रमुखे धार्तराष्ट्राः ॥ ६ ॥
कार्पण्यदोषोपहतस्वभावः पृच्छामि त्वां धर्मसम्मूढचेताः ।
यच्छ्रेयः स्यान्निश्चितं ब्रूहि तन्मे शिष्यस्तेऽहं शाधि मां त्वां प्रपन्नम् ॥ ७ ॥
न हि प्रपश्यामि ममापनुद्याद्यच्छोकमुच्छोषणमिन्द्रियाणाम् ।
अवाप्य भूमावसपत्नमृद्धं राज्यं सुराणामपि चाधिपत्यम् ॥ ८ ॥

अन्वय — नः कतरत् गरीयः ? यत् वा ( वयं ) जयेम यदि वा ( ते ) नः जयेयुः एतत् अपि च न विद्मः । यान् हत्वा न जिजीविषामः ते एव धार्तराष्ट्राः प्रमुखे अवस्थिताः ॥ ६ ॥ कार्पण्यदोषोपहतस्वभावः धर्मसम्मूढचेताः ( अहं ) त्वां पृच्छामि । यत् निश्चितं श्रेयः स्यात् तत् मे ब्रूहि । अहं ते शिष्यः त्वां प्रपन्नं मां शाधि ॥ ७ ॥ हि भूमौ असपत्नं ऋद्धं राज्यं सुराणां च अपि आधिपत्यं अवाप्य, यत् मम इन्द्रियाणां उच्छोषणं शोकं अपनुद्यात् तत् न पश्यामि ॥ ८ ॥

हमारे लिये इन दोनोंमेंसे कौनसा श्रेष्ठ है ? क्या हम जीतेंगे या वे हमें जीतेंगे ? यह भी समझ नहीं पड़ता । जिनको मारकर हम जीवित रहनेकी इच्छा नहीं करते वे धृतराष्ट्रके संबंधी हमारे सम्मुख ( युद्धके लिये ) खड़े हुए हैं ॥ ६ ॥ दीनताके दोषसे मेरी स्वाभाविक वीरवृत्ति मारी गई है अतः कर्तव्य निश्चय करनेमें मेरा चित्त मोहित हुआ है । इसलिये मैं तुमसे पूछता हूं । जो निश्चयसे कल्याणकारी हो वह मुझे कहो । मैं तुम्हारा शिष्य हूं । मुझ शरणागतको समझाओ ॥ ७ ॥ क्योंकि इस पृथ्वीमें निष्कंटक और संपन्न राज्य अथवा देवोंका स्वामित्व भी मिल जाय तो भी मेरे इन्द्रियोंका शोषण करनेवाले इस शोकका दूर करनेवाला कोई उपाय मैं नहीं देखता ॥ ८ ॥

( ६–८ ) अर्जुन युद्धसे विमुख होनेके अपने कारण बता रहा है । हे मधुसूदन श्रीकृष्ण ! देखो मातापिता आदि पूज्य पुरुषोंकी सेवा करना हमारे लिये योग्य है न कि उन का वध करना । यहां भीष्मपितामह हमारे पूज्य पितामह हैं । द्रोणाचार्य तो हमारे अत्यंत आदरके योग्य आचार्य हैं, जिनसे मैंने सब विद्या प्राप्त की । क्या इनपर ही मैं बाण छोड़ूं ? जिनकी पूजा करनी योग्य है, ऐसे गुरुजनोंका ही मैं वध करूं ? यह मुझसे कैसे होगा ? जिनसे मैं स्वप्नमें भी वैरभाव नहीं रखता उनका प्रत्यक्ष वध मैं कैसे करूं ? जो शास्त्रविद्या मैंने सीखी क्या वह सब इन अपने विनाश करनेके लिये ही है ? जिन्होंने विद्या सिखाई उस गुरुकी क्या यही गुरुदक्षिणा है कि मैं उनका प्राण वध करूं ? जिन्होंने बचपनसे हमारा पुत्रवत् पालन किया उस पितामहकी सेवा करनेके स्थानपर क्या मैं उनके पवित्र शरीरपर बाणोंसे प्रहार करूं ? वे भीष्म द्रोण दयाके सागर हैं, विद्याके निधि हैं अनेक गुणोंकी मानों खान हैं । ऐसे उत्तम धर्मात्माओंको मारकर जो भी कुछ भोग प्राप्त होंगे उनको भोगते हुए हमें कदापि सुख नहीं मिलेगा । किसीके मतसे इस प्रकार प्राप्त किये राज्यभोग सुखदायक हों परंतु मैं इनको सुख-दायक नहीं मानता हूं । मैं तो इससे भीख मांगकर जीवन धारण निभाना अच्छा समझता हूं । अथवा पूर्वके समान वनवास भी भोगना पड़े तो भी मैं उसको निर्दोष समझता हूं । जो कुछ हो मैं ऐसे महानुभावोंपर राज्य भोगनेकी लालसाके लिये कदापि बाण नहीं चलाऊंगा ।

हे श्रीकृष्ण ! आपने तो मधु राक्षसको मारा है अन्यान्य शत्रुओंको भी मारा है परंतु वे प्रसंग इससे भिन्न हैं । भीष्म-द्रोण जैसे मान्य सत्पुरुषोंका वध करनेका प्रसंग आप पर कभी नहीं आया था । जिससे वैरभाव उत्पन्न होनेकी अवस्थामें हम जीवित भी रहना नहीं चाहते वे ही संग्राममें इस समय मेरे सम्मुख खड़े हैं । इनका वध करनेके पश्चात् हम जीवित रहना ही नहीं चाहते ऐसे ये पूजनीय पुरुष हैं । । इसलिये मेरे सम्मुख यह प्रश्न उपस्थित हुआ है कि क्या मैं इनको मारूं या इस युद्धक्षेत्रको छोड़कर जंगलमें जाऊं ? इनमेंसे कौनसा कार्य करना उचित है यह भी मेरी

## ( २ ) अर्जुनका न लड़नेका निश्चय ।

संजय उवाच—

एवमुक्त्वा हृषीकेशं गुडाकेशः परंतप । 'न योत्स्य' इति गोविन्दमुक्त्वा तूष्णीं बभूव ह ॥९॥
तमुवाच हृषीकेशः प्रहसन्निव भारत । सेनयोरुभयोर्मध्ये विषीदन्तमिदं वचः ॥ १० ॥

अन्वयः— संजयः उवाच- परंतपः गुडाकेशः हृषीकेशं एवं उक्त्वा 'न योत्स्ये' इति गोविन्दं उक्त्वा तूष्णीं बभूव ह ॥ ९ ॥ हे भारत ! उभयोः सेनयोः मध्ये विषीदन्तं [ अर्जुनं ] हृषीकेशः प्रहसन् इव इदं वचः उवाच ॥ १० ॥

संजय बोले- शत्रुको ताप देनेवाले और निद्राको जीतनेवाले ( अर्जुन ) ने इन्द्रियोंको स्वाधीन करनेवाले श्रीकृष्णसे इस प्रकार कहा और अन्तमें 'मैं न लड़ूँगा' कहकर वह चुप हो गया ॥ ९ ॥ हे धृतराष्ट्र! दोनों सेनाओंके बीच खिन्न होकर बैठे हुए ( अर्जुन ) से इन्द्रियसंयमी श्रीकृष्ण कुछ हँसते हुए इस प्रकार उपदेश करने लगे ॥ १० ॥

समझमें इस समय नहीं आता है। मैं क्या करूँ?

युद्ध छिड़नेपर उसका परिणाम हमारे अनुकूल होगा या प्रतिकूल होगा यह भी किसको पता है! जिससे हमारी जीत होगी या उनकी होगी इस समय संदेहकी ही बात है। अतः ऐसी संदेहकी अवस्थामें हम गुरुजनोंका वध करना प्रारंभ करें यह निःसंदेह अनुचित बात है। इस युद्धमें इन पूज्य गुरुओंका वध करके हमें जय भी प्राप्त हुआ तो भी वह पराजयसे अधिक दुःखदायक होगा। क्योंकि इनके रक्तसे भीगे भोग भोगते समय इनका स्मरण होता रहेगा और उससे जो दुःख होगा वह कई गुना अधिक कर देगा!

इस प्रकारके विचारसे मेरे अंदरकी स्वाभाविक वीरवृत्ति नष्ट हुई है। मैं दीन बना हूँ और इस समय क्या करना चाहिये और क्या नहीं करना चाहिये इसके विवेक करनेकी शक्ति मेरे अंदर नहीं रही है। धर्मकी दृष्टिसे इस समय मेरा कर्तव्य क्या है, यह बात मैं जानना चाहता हूं। हे श्रीकृष्ण! मैं इस समय आपके शरणागत हुआ हूं आपही इस समय मुझे योग्य उपदेश द्वारा सन्मार्ग बतानेमें समर्थ हैं। परंतु अन्तमें मैं आपसे स्पष्ट कहना चाहता हूं कि यदि पृथ्वीका निष्कंटक साम्राज्य प्राप्त हुआ अथवा देवोंके स्वर्ग का राज्य अर्थात् इन्द्रपद भी प्राप्त हुआ तो भी मेरे इंद्रियों को सुखानेवाले इस शोकको दूर करनेवाला कोई उपाय प्राप्त होगा ऐसा मुझे नहीं प्रतीत होता है। इस प्रकार इस समय मेरी दिङ्मूढ हो गई है मुझे ठीक मार्ग दीखता नहीं है। अतः प्रार्थना है कि आप योग्य उपदेश करके मुझे उचित मार्ग बताइये।

(९-१० ) [ गुडाकेश और हृषीकेश इन दो शब्दों की टिप्पणी भ. गी. अ. १ श्लो. २४ के स्थानपर देखिये। ] इस प्रकार अर्जुनने अपने हृदयकी दीनता प्रकट की और 'मैं युद्ध नहीं करूंगा' ऐसा कहकर वह चुप हो गया। यह आश्चर्यकारक घटना देखकर श्रीकृष्ण भगवान् आश्चर्य चकित हुए, क्योंकि अर्जुन जैसे आर्य-वीर के मनमें ऐसी दीनता उत्पन्न होना संभव ही नहीं था!! क्या कभी सूर्य अंधेरेमें छिपाया जा सकता है? कभी मेरु-पर्वत राईके दानेमें दबाया जा सकता है? क्या आकाशको समेटकर रखना संभव है? क्या कभी महासागर सुखाया जा सकता है? जैसे ये बातें कभी नहीं सकतीं, वैसे ही आर्य वीरके अन्तःकरणमें दीनता आना भी कभी संभव नहीं है। परंतु जो कभी होनेवाला नहीं था वही आज हो गया!!! यह देखकर भगवान् श्रीकृष्ण किंचित् मुस्कराये और मनमें समझे कि यह अर्जुनकी अवस्था कोई आगंतुक कारणसे नहीं हुई है। इसके मूल कारणका विचार करनेसे उनको उसी समय पता लगा कि इसका कारण बड़ा गहरा है। मनुष्यपनके समझनेकी विवेकका उपदेश अन्तिम समयमें किया था वही इस दयालु पुरुषके मनपर जम गया है। शत्रुकी शिक्षा जैसीकी वैसी स्वीकार करनेसे इनकी मति भ्रष्ट हो गई है। अतः इसके अन्तःकरणका यह दोष बिना विशेष उपदेश किये नहीं धोया जा सकता। अपना कौन और पराया कौन है अथवा संबंधी कौन और दूसरा कौन इस का तत्त्वज्ञानकी दृष्टिसे विचार इनको समझाना चाहिये। ऐसा विचार करके भगवान्ने इनको इस प्रकार उपदेश

" सङ्ख्या शब्दका अर्थ ( सम्यक् ख्याति ) विचार करना, तत्त्वनिश्चयके लिये वादविवाद करना है। सङ्ख्या शब्दका दूसरा अर्थ आत्मविषयक निश्चित ज्ञान है। क्रमपूर्वक युक्तियोंसे खोलकर जिसमें सिद्धान्तका प्रतिपादन किया जाता है उसको सांख्य कहते हैं। इस जगत्में जितने पदार्थ हैं उन पदार्थोंकी सङ्ख्या बतलाकर उनका यथावत् ज्ञान जिस शास्त्रमें कहा होता है उसको सांख्य कहते हैं। यह सांख्य शब्दका अर्थ है। इसी विषयमें महाभारतका एक श्लोक देखिये—

दोषाणां च गुणानां च प्रमाण प्रविभागतः।
कञ्चिदर्थमभिप्रेत्य सा संख्येत्युपधार्यताम् ॥
( म० भा० शान्ति अ० ३१२।८१ )

'किसी सिद्धान्तके विचारमें दोषों और गुणोंके प्रमाण का विचार करनेका नाम सङ्ख्या है।' अर्थात् इसमें दोष पाँच हैं और गुण दस हैं तो यह अच्छा है। दोषोंकी संख्या जिसमें अधिक है वह ठीक नहीं इस प्रकारका निश्चय करनेका नाम संख्या है इस तरह तत्त्वनिश्चय जिस शास्त्रमें किया होता है उसको सांख्यशास्त्र कहते हैं। सांख्यशास्त्रमें सबसे प्रथम विश्वके अंदरके जड चेतन पदार्थों-की संख्या निश्चित की है वह पदार्थोंके कार्यों और चेतनके कार्योंका निश्चय किया है इस प्रकार तत्त्वनिश्चय करनेसे इस शास्त्रका नाम सांख्य हुआ इस सांख्यशास्त्रके अनुसार उपदेश सबसे प्रथम श्रीकृष्ण भगवान् अर्जुनको दे रहे हैं। अर्जुनका मोह दूर करनेके लिये तत्त्वज्ञानके बिना दूसरा कोई साधन नहीं है। और अपना और 'पराया' इस संबंधका मोह दूर करनेके लिये सांख्यशास्त्र जैसा उपयोगी है, वैसा दूसरा कोई शास्त्र नहीं है। क्योंकि इस शास्त्रमें जगत्के संपूर्ण तत्त्वोंका यथार्थ ज्ञान दिया है जिसको ज्ञात करनेके पश्चात् मनुष्यका मोह दूर हो सकता है।

## दो प्रकारके लोग

जगत्में दो प्रकारके लोग प्राणी अथवा पदार्थ होते हैं- (१) एक "गतासु" और (२) दूसरे "अगतासु" जिनके प्राण चले जाते हैं उनको गतासु कहते हैं और जिनके प्राण शरीरमें कार्य करते हैं, उनको अगतासु कहते हैं। भाषामें 'गतासु' का अर्थ मृत और 'अगतासु' का अर्थ 'जीवित' होता है। 'पण्डित लोग जीवित और मृत इनमेंसे किसीका शोक नहीं करते।' यह एक पण्डितोंका स्वभावधर्म इस श्लोकमें कहा है। यहाँ पण्डित वे कहे गये हैं जो इस सांख्य तत्त्वज्ञानको

| | अगतासु ( जीवित ) | | गतासु ( मृत ) |
|---|---|---|---|
| राजा | आत्मा | प्रथम कक्षा | आत्मा |
| रानी | बुद्धि | द्वितीय कक्षा | बुद्धि |
| मुख्यमन्त्री | सुषुप्तिका मन | | सुषुप्तिका मन |
| उपमन्त्री | जागृतिका मन | तृतीय कक्षा | जा ग्र त म न |
| रक्षक | प्राण | चतुर्थ कक्षा | प्रा … ण |
| कार्यवाहक | इंद्रियाँ | पंचम कक्षा | इं द्रि याँ |
| कर्मचालक | शरीर | षष्ठ कक्षा | श री र |
| कर्मक्षेत्र | जगत् | सप्तम कक्षा | जगत् |

अगतासु और गतासुका चित्र

नाश होनेवालेका नाश हुआ तो उस विषयमें शोक किसका करना ?

पहरेदार पहरेपर आते हैं और बीच बीचमें कार्य छोड़ कर या नौकरी छोड़कर चले भी जाते हैं। अतः वे रहे या गये तो भी किसी प्रकार शोक करना उचित नहीं। हां घरका स्वामी मालिक नष्ट होजावे तो वह शोकका विषय हो सकता है, परंतु आत्मा अविनाशी होनेसे न वह कभी जन्म लेती है और न कभी वह मरती है, अतः इस विषयमें शोक करनेका कदापि कोई कारण ही नहीं है।

ज्ञानी लोग पूर्ण रीतिसे यह बात जानते हैं, अतः जीवित या मृत अवस्थाके कारण वे कभी शोक नहीं करते। परंतु जो लोग पण्डित नहीं होते हैं परंतु मूढ या साधारण लोग होते हैं, वे इस ज्ञानको नहीं जानते हैं और वे समझते हैं कि प्राण जानेके पश्चात् आत्मा भी मरती है और इस कारण प्राण जाते ही रोने लगते हैं। परंतु घरके मालिकके जीवित रहनेतक पहरेदार नौकरी छोड़कर चला गया तो घरके मालिकको कारण रोनेपीटनेकी क्या जरूरत है जब उसको दूसरा पहरेदार मिलनेवाला है ?

यदि यह विचार पाठक समझेंगे तो जिनके प्राण चले गये हैं उनके लिये और जिनके प्राण नहीं गये हैं उनके लिये भी पण्डित जन क्यों शोक नहीं करते इस वाक्यका भाव ध्यानमें आवेगा। इस प्रकार इस श्लोकार्धसे ही भगवान्‌ने अर्जुनका मोह दूर करनेका यत्न किया परंतु इतने संक्षेपसे कहा भाव साधारण जनकी समझमें नहीं आ सकता; अतः आगे इसका स्पष्टीकरण होगा।

( गतासून् ) मृत किंवा ( अगतासून् ) जीवित लोग ये सबके सब ( अ-शोच्य ) शोक करने योग्य नहीं हैं। क्योंकि जो मुख्य आत्मतत्त्व है उसकी स्थितिकी दृष्टिसे इन दोनों अवस्थाओंमें कोई भेद नहीं है। जिस प्रकार घरका स्वामी जाग्रत रहा किंवा सो जावे तो कोई शोकका विषय नहीं होता है उसी प्रकार यह है। अतः मृत या जीवित कोई अवस्था हो किसी अवस्थाके लिये शोक करना योग्य नहीं है।

अर्जुन ज्ञानी जैसी बड़ी बड़ी बातें तो बोलता है परंतु ये सब आप्त जन मर जावेंगे ऐसा मानकर शोक कर रहा है। अर्थात् जो ज्ञानके कारण वह शोक रहा है उसका भाव उसकी समझमें बिल्कुल नहीं आया है यह सत्य है। इसी कारण यह तत्त्वज्ञान उसको सबसे प्रथम समझाना चाहिये इसी उद्देश्यसे भगवान् श्रीकृष्ण अर्जुनसे कहते हैं—

अरे अर्जुन ! ऐन युद्धके समय तूने यह क्या प्रारंभ किया है ? तू अपनेको बड़ा ज्ञानी मानता है, परंतु अपना अज्ञान छोड़ना नहीं चाहता। तुमको कोई सिखलाने का विचार करे तो तू स्वयं सयानेपनकी बातें बोलने लगता है ! जैसा जन्मान्ध बालक होता है और उस पागलपनमें इधर उधर नाचने लगता है वैसी तेरी अवस्था बन गयी है ! अरे, तू अपने आत्माका स्वरूप तो जानता नहीं और औरोंके लिये शोक करता है। कितना आश्चर्य है ! इस विश्वकी रचना अनादि कालसे चली आई है और उसका संचालक प्रभु सर्वसमर्थ है यह सब तू भूल गया। तूही इस सब जगत्का उत्पादक तो नहीं है ? जगत्के पालन वाले प्रभुने ये सब प्राणिमात्र उत्पन्न किये और उसीने सब उनकी जन्ममृत्युकी योजना की है। तूने तो यह योजना नहीं की है ? क्या तूही अकेला इनका नाश करनेवाला है और यदि तूने इनका नाश नहीं किया तो क्या ये अमर रहेंगे ? क्या तूही इनको मार सकता है और तेरे बचानेसे ही ये मर सकते हैं? क्या यह तेरा विचार ठीक है ? तूने इनका वध नहीं किया तो ये चिरजीव रहेंगे ? यही तेरा विचार है न ? अरे अनादिसिद्ध विश्वकी महती रचना कैसी चल रही है और उसमें उत्पत्तिविनाश ये स्वयं कैसे चल रहे हैं इसका जरासा विचार तो कर तो तुझे पता लगेगा कि इनका जीना या मरना तेरे प्रयत्नके आधीन नहीं है। यह किसी अन्य प्रचण्ड शक्तिके आधीन है। अतः तूने इनको न मारा और उस प्रचण्ड शक्तिके मनमें इनको मारनेका विचार हुआ तो ये यहां बच नहीं हो सकेंगे। अतः किसीके जीने या मरनेके कारण ज्ञानी लोग शोक नहीं करते और तेरे जैसे मोहित भी नहीं होते। तुमको अब यहां इसी बातका विचार करना चाहिये कि उस नियामक प्रभुके विश्वचालक प्रचण्ड कार्यका साथी बनकर यहांका अपने ऊपर आया हुआ कार्य करना है अथवा उसके विरुद्ध होकर जैसा चाह वैसा मनमाना व्यवहार करके उसका परिणाम भोगना है। हम सब इसी समय इस जगत्‌में देह धारण करके आये हैं पहिले कभी नहीं थे और आगे भी कभी नहीं होंगे यह बात ठीक नहीं है।

वह सनातन है, वह पुनः पुनः ( पुनः नवः ) नवीन बना होता है ॥ २६ ॥ तू स्त्री है और पुरुष भी है तू कुमार है और कुमारी भी है। वृद्ध होनेपर तू हाथमें लाठी लेकर चलता है और जब तू नवीन जन्मता है तब तू सर्वत्र देखता है ॥ २७ ॥ तू इनका पिता है और इनका पुत्र है, इनमें श्रेष्ठ है और कनिष्ठ भी है। सबमें प्रविष्ट होकर रहा हुआ तू एक ही देव है। पहिले जन्मा था वही अब गर्भमें पुनः आ गया है ॥ २८ ॥

अर्थात् जीवात्मा सनातन अथवा नित्य है वह स्त्रीके शरीरमें स्त्री और पुरुष शरीरमें पुरुष होती है। वह कुमार कुमारी वृद्ध-तरुण आदि विविध होती है यह शरीरकी अवस्था के कारण ही होता है, ऐसा समझते हैं। इसी प्रकार यह किसीका पिता किसीका पुत्र किसीका बड़ा भाई और किसीका छोटा भाई होता है। यह सबमें प्रविष्ट हुआ एक ही देव है सबके अन्दर बुद्धि और आत्मा विराजमान रहती है और एकवार यही जन्म लेनेपर भी पुनः पुनः गर्भमें आता है अर्थात् वारंवार जन्मता है।

इसका सच्चा मतलब यही है कि यह आत्मा नित्य है अतः यह पुरुषके शरीरमें पुरुष होनेपर भी वस्तुतः वह पुरुष नहीं परन्तु शरीरका गुणधर्म इसपर माना गया है। स्त्रीके शरीरमें भी वह स्त्री नहीं। बालकके शरीरमें वह बालक और कुमारीके शरीरमें वह कुमारी होती है परन्तु वे भी शरीरके धर्म हैं। वस्तुतः वह न कुमार है और न कुमारी है। इसको कोई पिता कहते हैं कोई पुत्र और कोई बड़ा या छोटा भाई कहते हैं पर कहना भी शरीरकी अपेक्षासे है। वस्तुतः वह किसीका पिता नहीं, किसीका पुत्र या भाई अथवा बहिन भी नहीं है। वह पहिले एकवार जन्मा था और अब पुनः गर्भमें आता है। इसका अब स्पष्ट है कि इसका पहिला शरीर छूट गया है और वह दूसरा शरीर प्राप्त करनेकी तैयारीमें है।

इस प्रकार इसको बचपन तारुण्य वार्धक्य जैसे प्राप्त होता है वैसे ही प्रकार नवीन शरीर भी प्राप्त होता है। यह बात वेदमन्त्रोंद्वारा भी इस प्रकार कही गई है। इसमें जीवात्माका जन्म तारुण्य आदि और पुनर्जन्म बतानेके लिये चन्द्रमा का उदाहरण दिया जाता है। जिस प्रकार चन्द्रमा शुक्ल प्रतिपदामें जन्मता पूर्व बालकीय बालकला रहता है पूर्णिमातक पूरा जवान होता है पश्चात् कृष्ण अष्टमीसे क्षीणत्व आती है और अमावास्याकी रात्रिमें इसका देहपात होता है और यह पश्चात् पुनः जन्म लेता है। चन्द्रमाकी जैसी सोलह कलाएं हैं, वैसी ही जीवात्माकी भी सोलह कलाएं मानी हैं। इस प्रकार आत्म वेदमें वर्णित है। यह इसीलिये है कि जनताको पता लगे कि जीवात्मा भी (पुनः नव = पुनर्णवः) पुनः पुनः जन्म लेकर नवीन जैसी होनेवाली है। इसी प्रकार उपनिषदोंमें भी कहा है—

यथोगतः प्रेति स इतः प्रयन्नेव पुनर्जायते ।
( ऐ उ ३।७ )

पुनः पुनर्वशमापद्यते मे ॥ ( कठ उ २।६ )

यहां आयु होनेके पश्चात् इस लोकसे जाता है और पुनः जन्म लेता है। वह पुनः पुनः ( जन्म लेकर मृत्युके ) वशमें होता है।

पूर्वोक्त स्थानमें त्वं स्त्री त्वं पुमानसि० इत्यादि मंत्र श्वेताश्वतर उपनिषद्में ( ४।३ ) में आया है पाठक यहां इसका संबन्ध अवश्य देखें। इस श्वेताश्वतर उपनिषद् का एक मन्त्र यहां विशेष रीतिसे देखने योग्य है—

एषो ह देवः प्रदिशोऽनु सर्वाः पूर्वो ह जातः स उ गर्भे अन्तः। स एव जातः स जनिष्यमाणः प्रत्यङ् जनास्तिष्ठति सर्वतोमुखः ॥ (श्वे २।१६।वा य ३२।४)

यही ( देवः ) प्रकाशमान आत्मा सब दिशाओंमें है। यह ( पूर्वः जातः ) पहिले जन्मा था ( सः गर्भे अन्तः ) वही फिर गर्भमें आता है। ( स जातः ) वह एक बार जन्मा हुआ ( जनिष्यमाणः ) भविष्यमें पुनः जन्म लेगा। यह हरएक मनुष्यमें रहता है। इसका मुख सब ओर है अर्थात् जितने मनुष्य अथवा प्राणी हैं उतने सब इसके मुख ही हैं।

इसी कारण इसको मातरिश्वा अर्थात् माताके गर्भमें रहनेवाला कहते हैं। क्योंकि यह वारंवार माताके गर्भमें आता है और जन्म धारण करता है। पहिला जन्म लेकर देह प्राप्त करता है उस देहकी समाप्तिपर उस देहका त्याग कर माताके गर्भमें प्रविष्ट होता है और वहां नया देह धारण करता है। इस प्रकार यह वारंवार माताके गर्भमें रहकर वारंवार भिन्न भिन्न देह प्राप्त करता है।

इत्यादि स्थानोंपर पुनर्जन्मके विषयमें उपनिषदोंमें वर्णन किया है। अर्थात् जीवात्मा निःसंदेह पुनर्जन्म प्राप्त करती।

'लाभ न होनेपर खेद न करे और लाभ होनेपर हर्ष न करे। इस प्रकार ( मात्रा-संग-विवर्जितः ) प्राकृतिक भोगोंसे अपना संबंध छोडकर जीवन-यात्रा चलावे।' यह कथन भी न गीताके समदुःखसुखी होनेके उपदेशके समान ही है। यहां मात्रासंग शब्द है। यहां 'मात्रा शब्दका अर्थ प्राकृतिक भोग-साधन' स्पष्ट है। मात्रा का यही अर्थ यहां अपेक्षित है। कई लोग मात्रा शब्दका अर्थ इंद्रिय करते हैं। यद्यपि यह इस शब्दका अर्थ है, परंतु वह यहां अभीष्ट नहीं है, ऐसा हमें प्रतीत होता है। मात्रा शब्दका इंद्रिय अर्थ करनेपर मात्रास्पर्श' का अर्थ इंद्रियोंका स्पर्श जो प्राकृतिक भोगोंसे होता है वह सुखदुःख देनेवाला है यह अर्थ करना होगा।

इस प्राकृतिक जगत्‌के साथ जिस समय मनुष्यकी इंद्रियोंका संबंध होता है उस समय शीत उष्ण सुखदुःख आदिका भान होता है। जिस समय वह संबंध नहीं होता उस समय सुख दुःखादि द्वन्द्वोंका भान भी नहीं होता। संबंध होनेपर ही केवल सुखदुःखादि द्वन्द्वोंका भान होता है, परंतु उस समय सच्चा सुख या सच्चा दुःख होता है या नहीं यही एक विचारणीय बात है।

## 'मात्रा' का स्पर्श

पृथ्वी आप तेज वायु आकाश इन पांच महाभूतोंके गंध रस रूप स्पर्श और शब्द ये गुण हैं। इन गुणोंका ग्रहण क्रमशः नासिका जिह्वा नेत्र त्वचा व कान इन पांच इंद्रियों द्वारा होता है और उससे सुख-दुःख हानि-लाभ हुआ करता है। इंद्रियोंका महाभूतोंसे ( मात्रास्पर्शाः ) स्पर्श होता है स्पर्श होते ही तत्त्वोंके गुणोंसे संबंध होता है और इससे शीत उष्ण आदिकी प्रतीति होती है।

नासिका गंधका ग्रहण कर सकता है। इस कारण पृथ्वीमें रहे सब प्रकारके गंध अर्थात् सुगंध या दुर्गंध उसके अनुभवमें आते हैं। सुगंधसे इसको सुख और दुर्गंधसे दुःख होता है। जिह्वा रसका ग्रहण करती है आप्‌तत्त्वसे अनेक रसोंकी प्राप्ति होती है मधुर रससे इसको आनन्द होता है और कटुसे रससे इसको दुःख होता है। प्रकृतिभेदके अनुसार किसीको खटाई प्रिय होती है तो किसीको नमकीन चीज पसंद होती है। जिसको जो रस प्रिय होता है उसको उससे सुख और अप्रिय रससे दुःख होता है। नेत्र रूपका ग्रहण करता है तेजसे रूपकी प्राप्ति होती है। सुंदरतासे इसको आनन्द और कुरूपतासे दुःख होता है। त्वचासे यह स्पर्शका ग्रहण करता है वायुसे इसको बहुविध स्पर्श अनुभव होता है। मृदु स्पर्शसे इसको सुख और कठोर स्पर्शसे दुःख होता है। कानसे इसको शब्द सुनाई देता है आकाशका शब्द गुण है वहांसे इसको मंजुल और कर्कश शब्द श्रवणमें आते हैं। मधुर शब्दसे यह प्रसन्न होता है और कठोर शब्दसे अप्रसन्न होता है। इस प्रकार यह सुखदुःखके अनुभवका विस्तार है।

इंद्रियोंका प्राकृतिक तत्त्वोंसे ( मात्रास्पर्शाः ) स्पर्श होनेपर ( शीतोष्ण-सुख-दुःख-दाः ) शीत उष्ण सुख दुःख आदिकी प्राप्ति होती है। प्राकृतिक तत्त्वोंसे इंद्रियोंका स्पर्श न हुआ तो शीत उष्ण, सुख दुःख आदि नहीं प्राप्त होते। उदाहरणके लिये देखिये- एक मनुष्य जन्मान्ध है, उसकी नेत्र इंद्रिय जगत्‌के रूपका ग्रहण कर ही नहीं सकती, इसलिये न उसको सुंदर रूपसे संतोष होता है न ही कुरूपतासे दुःख होता है। इसी प्रकार बहिरे मनुष्यको कोमल आलापसे सुख भी नहीं होता और कठोर गालियोंसे दुःख भी नहीं होता। इससे सिद्ध है कि जगत्‌के साथ इंद्रियोंका संबंध होनेपर ही सुख दुःख होना संभव है अन्यथा नहीं।

## द्वन्द्वोंकी अनित्यता

इसमें और एक बात है कि एक ही संबंध देर तक होनेसे उसका सुख जाता रहता है। जैसा जलेबीका स्वाद प्रारंभमें सुखदायक लगता है परंतु घण्टे दो घण्टे केवल जलेबी ही जलेबी खाई जाय तो वह पहिले स्वाद देने वाला पदार्थ ही आगे दुःखदायक होता है। इसी प्रकार मृदु स्पर्श भी बारंबार और लगातार मिलनेसे पहिले जैसा सुख नहीं देता। इसी तरह सब ही स्पर्श अन्य सुखोंके विषयमें है। इसमें दूसरी बात यह है कि सुख लेनेवालेकी आन्तरिक तैयारी भी चाहिये। स्वादु भोजन आनन्द देता है परन्तु पेटमें भूख होनेपर ही स्वादु अन्नसे आनन्द मिलता है। जिसकी पाचन-शक्ति बिगडी है और जिसके मुखमें स्वाद नहीं है उसको उत्तमोत्तम अमृततुल्य अन्नसे कोई सुख नहीं होता। इसी प्रकार अन्यान्य स्पर्शजन्य सुखोंके विषयमें जानना योग्य है। इसमें तीसरी बात यह है कि

आरोग्य सम्पन्न रहते हैं। इसी प्रकार अन्य द्वन्द्वोंके सहन करनेकी शक्ति भी मनुष्य अपने अन्दर बढ़ा सकता है। यही तप है। इस द्वन्द्व सहन करनेकी शक्तिसे मनुष्य बड़ा सुख प्राप्त कर सकता है।

## धीर पुरुष।

जिस पुरुषने इन द्वन्द्वोंके सहन करनेकी शक्ति अपनेमें बढ़ाई है, अर्थात् ( यं हि न व्यथयन्ति ) ये शीतोष्णादि द्वन्द्व जिस पुरुषको व्यथा नहीं पहुँचा सकते, सर्दीका भी जिसके शरीरपर कोई हानिकारक परिणाम नहीं होता है और गर्मीका भी नहीं होता तथा अन्य द्वन्द्वोंका भी नहीं होता, उसको ( समदुःखसुखं धीरं ) सुख दुःख को समान समझनेवाला धीर कहा जाता है। सुखसे भी वह फूल नहीं जाता और दुःखसे भी वह हताश नहीं होता हरएक अवस्था प्राप्त होनेपर वह समानतया कर्तव्यनिष्ठ रहता है उसको धीर कहते हैं। सुख प्राप्त होनेपर घमंड न करना और दुःख आनेपर हताश न होना यही बड़ा धैर्यका काम है। इसी प्रकार धनी या निर्धन बननेपर मनको समान रीतिसे रखना बड़े धैर्यका काम है। अन्य द्वन्द्वोंके सहनेके विषयमें भी यही बात है।

जिसके मनकी समवृत्ति कोई भी द्वन्द्व हटा नहीं सकते वही पुरुष ( समदुःखसुखः ) अनुकूलता और प्रतिकूलता के समय मनका समभाव रख सकता है। यह एक बड़ी भारी शक्ति है जो प्राप्त करनेसे मनुष्यका असाधारण सामर्थ्य हो जाता है। यही मनुष्य ( धी-रः ) बुद्धि देनेमें अर्थात् दूसरोंको श्रेष्ठ सलाह देनेमें समर्थ होता है। जो थोड़ेसे कामसे घमण्ड करता है और थोड़ीसी हानि होनेपर प्राण देनेको तैयार होता है वह कायर मनका मनुष्य जगत्‌में क्या कार्य कर सकता है और उसकी मन्त्रणासे किसका काम होता है?

## अमरपनकी प्राप्ति

परन्तु जो मनुष्य अपनी अनुकूल परिस्थितिमें अथवा प्रतिकूल परिस्थितिमें अपने मनको स्वाधीन रखता है और परिस्थितिके प्रवाहमें बहने नहीं देता वही बड़ा सामर्थ्यवान् है। यही धीर मानसिक समता रखनेवाला मनुष्य ( अमृतत्वाय कल्पते ) अमृतत्वको प्राप्त करनेका सामर्थ्य अपने अन्दर रखता है। वह जिस समय चाहे उस समय अमरपन प्राप्त कर सकता है। क्योंकि आघातोंसे अपने मनको चञ्चल होने न देना ही अमर बननेका सामर्थ्य प्राप्त करना है। इस विषयमें एक उदाहरण देखिये-छोटासा दीप थोड़ीसी वायुके चलने पर काँपने लगता है और बुझ भी जाता है। क्योंकि इस वेगको सहनेकी शक्ति उसमें नहीं होती। परन्तु वही ज्योति जब बढ़ती है और बड़े जंगलको जलाने लगती है उस समय वायुका कोई डर उसको नहीं होता इतना ही नहीं वायु वह उसको सहायकारी होती है। इसी प्रकार हानि लाभ आदि द्वन्द्वोंके वेगसे जो काँपता नहीं अपितु विपरीत परिस्थितिमें भी धैर्यसे अपने प्रगतिके पथपर स्थिर रहता है उसका सामर्थ्य विपरीत परिस्थितिसे ही अधिकाधिक बढ़ता जाता है। परिस्थितिके कारण वह दबता नहीं अपितु वह विपरीत परिस्थितिको दबाता है। यही मनुष्य अमर बननेकी शक्ति अपनमें बढ़ाता है

## मृत्यु और अमरपन

मृत्यु क्या है और अमरत्व किसका नाम है, इसका विचार यहाँ करना आवश्यक है। परिस्थितिके अन्दर दब जाना मृत्यु है और परिस्थितिके दबावको हटा देना अमरत्व है। विमत्त होना मृत्यु है और अविमत्त रहना अमरत्व है। आघातकके साथ रहनेसे मृत्युका भय होता है और अविनाशीके साथ रहनेसे अमरत्व प्राप्त होता है। मनुष्यके पास जो उच्च अमर साधन हैं उनका आश्रय करनेसे अमरपन प्राप्त होता है और उसीके नाशवान् मर्यादित साधनोंके साथ रहनेसे मृत्युके वश होना पड़ता है इसलिये—

[अमर और मर्त्य साधनोंकी तालिका पृष्ठ ८२ पर देखिये।]

## क्रम-उन्नतिका पथ।

साधारणतः सामान्य अवस्थामें मनुष्य अपनी शरीर-स्थितिमें ही रहते हैं, उनको उच्च अवस्थाका कोई अनुभव नहीं होता। वे लोग समझते हैं कि मैं शरीरके साथ जन्मता हूँ और शरीरके साथ मरता हूँ। इससे थोड़े उच्च बने मनुष्य शरीरसे भिन्न इन्द्रिय शक्तियाँ हैं ऐसा अनुभव करते हैं। वे लोग इन्द्रियोंके वेगोंके साथ बहते जाते हैं सुखदुःख शोकमोह आदि द्वन्द्वोंके वशमें वे रहते हैं। इससे ऊपरकी श्रेणीके मनुष्य प्राणायामादि साधन करके

भयाद्रणादुपरतं मंस्यन्ते त्वां महारथाः । येषां च त्वं बहुमतो भूत्वा यास्यसि लाघवम् ॥ ३५ ॥
अवाच्यवादांश्च बहून्वदिष्यन्ति तवाहिताः । निन्दन्तस्तव सामर्थ्यं ततो दुःखतरं नु किम् ॥ ३६ ॥
हतो वा प्राप्स्यसि स्वर्गं जित्वा वा भोक्ष्यसे महीम् । तस्मादुत्तिष्ठ कौन्तेय युद्धाय कृतनिश्चयः ३७
सुखदुःखे समे कृत्वा लाभालाभौ जयाजयौ । ततो युद्धाय युज्यस्व नैवं पापमवाप्स्यसि ॥ ३८ ॥

---

अन्वयः- महारथाः त्वां भयात् रणात् उपरतं मंस्यन्ते, येषां च त्वं बहुमतः भूत्वा लाघवं यास्यसि ॥ ३५ ॥ तव सामर्थ्यं निन्दन्तः तव अहिताः बहून् अवाच्यवादान् वदिष्यन्ति । ततः किं नु दुःखतरम् ? ॥ ३६ ॥ हतः वा स्वर्गं प्राप्स्यसि जित्वा वा महीं भोक्ष्यसे हे कौन्तेय ! तस्मात् युद्धाय कृतनिश्चयः उत्तिष्ठ ॥ ३७ ॥ सुखदुःखे, लाभालाभौ जयाजयौ समे कृत्वा, ततः युद्धाय युज्यस्व । एवं पापं न अवाप्स्यसि ॥ ३८ ॥

सब महारथी तुझे भयके कारण युद्धसे भागा हुआ मानेंगे और जिनमें इस समय तू बड़ा माननीय है, उनकीही दृष्टिमें तू तुच्छ हो जायगा ॥ ३५ ॥ तेरी सामर्थ्यकी निंदा करते हुए, तेरे शत्रु बहुतसे न कहने योग्य वचनोंको कहेंगे। इससे और अधिक दुःखकारक क्या होगा ? ॥ ३६ ॥ मर गया तो स्वर्गको जावेगा, और जीत गया तो पृथ्वीका राज्य भोगेगा। इसलिये हे अर्जुन ! युद्धका निश्चय करके उठ ॥ ३७ ॥ सुखदुःख लाभहानि और जयपराजयको समान समझ कर फिर युद्धमें लग जा। ऐसा करनेसे तुझे पाप नहीं लगेगा ॥ ३८ ॥

---

सामने शत्रुको युद्धके लिये खड़ा हुआ देखकर स्वयं डरकर उसको पीठ दिखाना, भीरुतामें परिणत होनेवाली हीन दया का अवलंबन करना, ये सब बातें क्षत्रियका नाम कलंकित करनेवाली हैं ।

धर्मके पक्षमें रहकर सत्यके लिये लड़ना क्षत्रियका परम धर्म है। (क्षतात्) दुःखसे प्रजाओंकी (त्रायते) रक्षा करना क्षत्रियका परम धर्म है। हे अर्जुन ! तू ऐसे उत्तम महत्व शाली कुलमें उत्पन्न हुआ है। क्षत्रियका तो ऐसे धर्मयुद्धसे बढ़कर अधिक कल्याणकारक कोई कर्म नहीं है। तू धर्मके ही पक्षमें है और धर्मकी रक्षाके लिये ही लड़ रहा है। जो शत्रु धर्मके शत्रु हैं, वे कितने भी बड़े साम्राज्य का शासन कर रहे हों कितने भी धनी हों और कितने भी साधनसम्पन्न हों वे धर्म और सत्यके विरोधी हैं। क्योंकि अन्याय और कपटसे अपना साम्राज्य बढ़ाया है इस कारण जनता अन्तरसे उनकी निंदा करनेवाले तथा उनकी नीतिका विरोध करनेवाले उनके पक्षमें बहुत हैं, अतः उनके पासके ही उनका पक्ष कमजोर हो गया है।

दुराचार यह धर्मका है उसके निवारणके लिये तुम अब तैयार हुए हो अतः तुम्हारे पक्षके लिये लोकमत अनुकूल हुआ है। इस प्रकार यह धर्मयुद्ध प्राप्त हुआ है। सच्चे क्षत्रिय तो ऐसे ही युद्धोंको पसंद करते हैं। ऐसे धर्मयुद्धसे अधिक श्रेयस्कर क्षत्रियके लिये कोई दूसरा कर्तव्य नहीं है।

ऐसा युद्ध मानों स्वर्गका खुला हुआ द्वार ही है। इस स्वर्गके द्वारके समान युद्धके प्राप्त होनेपर उसमें क्षत्रिय आनन्दसे प्रवेश करते हैं। कोई क्षत्रिय इस युद्धरूपी स्वर्ग द्वारको छोड़कर कभी नहीं भागेगा। आनन्दसे युद्ध करेगा और उसमें आत्मसमर्पण करेगा।

धार्मिक सज्जनोंकी रक्षा दुष्ट दुर्जनोंका नाश और मानवी व्यवहारकी सुव्यवस्था करनेके लिये जो युद्ध किये जाते हैं उनको धर्मयुद्ध कहते हैं। इसी प्रकारका यह धर्मयुद्ध है। इस समय ये कौरव नामक जो साम्राज्यवादी शत्रु तेरे सामने खड़े हैं वे धर्मपुत्रोंको कष्ट दे रहे हैं, इन्होंने दूसरोंके राज्य कपटसे छीने हैं, अपनी शक्तिकी घमंडसे दूसरोंको दबा रहे हैं योग्य पुरुषोंको अधिकारसे हटाया है सत्पुरुषोंको देशके बाहर निकाला है, स्त्रियोंकी बेइज्जती की है और क्या क्या कहा जाय इनके कुकर्मोंसे तो इनके ही लोग तंग आगये हैं। अतः इन दुष्टोंको दण्ड देना अत्यंत आवश्यक है।

ऐसे युद्धमें कई वीर मर जायेंगे कई घायल होंगे

*हे अर्जुन ! तुझे यह सांख्यमतानुसार विचार कहा; अब योगमतानुसार विचार सुन, जिस विचारके* आश्रयसे तू कर्मबन्धनको दूर करेगा ॥३९॥ यहाँ आरंभ किये हुएका नाश नहीं होता इसमें विघ्न भी नहीं होते। इस धर्मका थोड़ासा भी आचरण किया जाय तो वह बड़े भयसे बचाता है ॥४०॥ हे अर्जुन ! इस मार्गमें व्यवसायमें स्थिर रहनेवाली एक ही बुद्धि होती है। व्यवसाय न करनेवालोंकी अनेक बुद्धियाँ और उनकी शाखाएं भी बहुत होती हैं ॥४१॥

भावार्थ- इससे पूर्व सत् और असत्का विचार करके कर्तव्यका निश्चय किया। अब इसके पश्चात् आचारधर्मका विचार करके कर्तव्यका निश्चय करनेका उपदेश देते हैं। इस मार्गमें जो किया जाय वह व्यर्थ नहीं जाता जमा रहता है; इसके आचरणमें विघ्नोंसे रुकावटें नहीं होती और इसका थोड़ासा भी आचरण किया जाय तो वह बड़े भयको दूर करता है। यहाँ एकाग्रतासे कर्म करनेकी तत्परता ही केवल चाहिये जिससे सिद्धि प्राप्त होती है। जो ऐसा न करनेवाले होते हैं, उनकी मति चञ्चल होती है और कभी एकाग्र नहीं होती अतः उनको कभी सिद्धि प्राप्त नहीं होती ॥ ३९-४१ ॥

(३९-४१) यहाँतक युक्तिवादकी दृष्टिसे विचार हुआ। जो इससे पूर्व कहा गया उसको 'सांख्य, सांख्य-मत, सांख्य शब्द सांख्य-ज्ञान अथवा ज्ञानमार्ग' कहा जाता है। 'आत्मा अविनाशी है जगत् नाशवान् है अपूर्वके नाश होनेसे आत्मामें अन्तर कुछ भी नहीं होता' इत्यादि विचार इस मतमें मुख्य हैं। यद्यपि सांख्य-मतका यह सिद्धान्त है तथापि यहाँ जो कुछ कहा गया है वह सब सांख्यशास्त्रका मत या सांख्य मार्गियोंका सिद्धान्त है ऐसा नहीं है। यहाँ 'सांख्य-बुद्धि' शब्द आया है इस सांख्य-बुद्धिका अर्थ युक्तिवाद अथवा तर्कवाद यहाँ अपेक्षित है। (सं+ख्या) उत्तम रीतिसे जो समझाया जाता है, युक्ति-प्रमाणोंसे जो दूसरोंको कहा जाता है, उस युक्तिवादको भी 'सांख्य-ज्ञान' कहते हैं। यह अर्थ यहाँ विशेषतया अभीष्ट है। अर्जुनकी शंका थी कि 'युद्ध करनेसे भीष्मद्रोणादि मारे जायँगे।' इसका निराकरण पूर्वोक्त युक्तिवादसे किया गया और दर्शाया गया कि 'युद्धसे शरीरनाश होनेपर भी उन शरीरोंमें निवास करनेवाला आत्मा अमर रहता है और उसका नाश कोई कर नहीं सकता।' इस प्रकार सांख्य-सिद्धान्तका आश्रय करके युक्तिवादसे आत्माका अमरत्व दर्शाया गया। परंतु इसपर भी एक शंका रहती है कि 'युद्धरूप हिंसारूप पापकर्म करनेसे जो दोष लगता है वह कभी न कभी बाधा करेगा ही। अतः हिंसामय युद्ध करना अयोग्य है।' अर्जुनके मनमें यह शंका रही जिसका उत्तर देना अत्यंत आवश्यक है। यह उत्तर देनेके लिये ही योगमार्ग अथवा कर्मयोगमार्गका विचार करना अत्यंत आवश्यक हुआ। अतः यह विचार यहाँ प्रस्तुत किया जाता है—

जिस प्रकार 'सांख्य बुद्धि' का अर्थ कपिल ऋषिका सांख्य मत ही केवल नहीं, उसी प्रकार 'योग-बुद्धि' का अर्थ भी पतञ्जलि महामुनिका योग ही केवल नहीं। भगवद्गीतामें ये दोनों शब्द विशेष व्यापक अर्थमें प्रयुक्त किये गये हैं। पाठक इस व्यापक अर्थको अच्छी प्रकार स्मरण रखें। यहाँ 'योग बुद्धि' का अर्थ 'निष्काम कर्मका अनुष्ठान करनेवाली मति' है। इसी अध्यायमें आगे 'योग' का अर्थ 'कर्मकुशलता' (भ गी २।५०) और 'समत्व' (भ गी २।४८) यह कहा जायगा। भगवद्गीताके योग शब्दका अर्थ कर्मप्रवीणता और सिद्धि असिद्धिके विषयमें समबुद्धि है। प्रत्येक कर्म योग्य रीतिसे होनेके लिये कुशलता और तत्परता अवश्य चाहिये। यहाँ इसीका नाम 'योग-बुद्धि' है। यह पतञ्जलि महामुनिका कहा योग नहीं है यह वैदिक कर्म योग है और इसीको भगवद्गीताने आगे 'निष्काम कर्म योग' नामसे कहा है। वाजसनेयी संहितामें कहा है कि—

तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्यस्विद्धनम् ॥१॥
कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः।
एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे ॥२॥
(वा यजु ४०, ईश उ १-२)

(१) अतः त्याग देकर भोग कर (२) मत ललचा (३) भला धन किसका है? (४) ऐसे (निष्काम) कर्म करते हुए सौ वर्ष जीनेकी इच्छा कर (५) यही एक मार्ग है दूसरा मार्ग नहीं है। (६) इस प्रकार (किया हुआ निष्काम) कर्म कर्ताको कलंकित नहीं करता।

यह वैदिक *निष्काम कर्म-योग* है इसीका विचार यहाँ भगवद्गीतामें किया जायगा। इस व्यापक वैदिक कर्म-मार्गका

वाङ्मयका योग एक छोटासा भाग है। यद्यपि योग शब्द दोनों स्थानोंपर प्रयुक्त होता है तथापि उसका आशय प्रकरणानुसार भिन्न भिन्न है। पाठक आगे देखेंगे कि पूर्वोक्त वैदिक कर्म-योगका ही भगवद्गीताका निष्काम कर्म-योग विस्तार है। फलका छोडकर त्याग भावसे अनासक्तीसे कर्म करना ही योगबुद्धि है। इसको योगबुद्धि कहिये अथवा ज्ञयोगबुद्धि कहिये, इसको निष्काम कर्मबुद्धि (गीता) अथवा अध्वरम कर्मबुद्धि (वा. यजु. १।१) भी कह सकते हैं। इस रीतिसे कर्मका बन्धन दूर किया जा सकता है। इस विषयमें गीताके कथनके साथ वेदके उपदेशकी तुलना कीजिये—

बुद्ध्या युक्तो यया पार्थ कर्मबन्धं प्रहास्यसि।
(भ. गी. २।३९)

एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे॥
(वा. यजु. ४०।२)

इस बुद्धिसे युक्त होनेपर कर्मबन्धन नहीं होता। यही मार्ग है दूसरा नहीं। इस प्रकार कर्म बन्धनकारक नहीं होता। ' ये दोनों कथन कितने सदृश हैं यह देखिये। इनकी तुलनासे दोनोंका एक ही प्रकारके कर्ममार्गका उपदेश करना अभीष्ट है यह बात इस विवरणसे सिद्ध होगी।

मान लिया जाय कि यह निष्काम कर्मयोग श्रेष्ठ है और इसके अनुसार कर्म करनेसे कर्मका बंधन नहीं होता। इतना माननेपर भी इसमें तीन शंकाएं आती हैं। वे शंकाएं इस प्रकार हैं—

(१) यदि किसीने कर्म प्रारंभ किया और उसके समाप्त होनेके पूर्व ही उस कर्ताकी मृत्यु हुई तो वह अधूरा कर्म निष्फल होगा या नहीं?

(२) बीचमें विघ्न आनेपर कर्मका परिणाम विपरीत तो नहीं होगा? और—

(३) थोडासा कर्म हुआ और आगे न हो सका तो उससे क्या बनेगा?

ये तीन प्रकारकी शंकाएं कर्मकर्ताके मनमें उत्पन्न होती हैं। अर्जुनके मनमें भी ये तीनों शंकाएं उत्पन्न हुईं इनका निराकरण करनेके लिये भगवान् कहते हैं—

इह अभिक्रमनाशः न अस्ति। (भ. गी. २।४०)

यहां आरंभ किये हुए कर्मका नाश नहीं होता है। इस मार्गमें रहते हुए, इस मार्गके मुख्य नियमोंके अनुसार जो लोग कर्म करते हैं, उनके प्रारंभ किये हुए कर्मका नाश नहीं होता है। जिसने जो कर्म जितना प्रारंभ किया होता है उसका उतना कर्म उसके कार्यक्षेत्रमें रहता है। मान लीजिये कि एक मनुष्य कर्मयोगके अनुसार कुछ कर्म करते हुए मर गया तो भी वह किया हुआ कर्म उतना ही संस्कार रूपसे उसके साथ रहता है। वेद भी यही बात कहता है। देखिये—

तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति॥ (वा. य. ४०।४,
काण्व यजु. ४०।४, ईश उ. ४)

(मातरि-श्वा) माताके गर्भमें रहनेवाला अर्थात् पुनर्जन्म प्राप्त करनेवाला जीव (तस्मिन्) उस आत्मामें (अपः दधाति) सब कर्मोंको धारण करता है। शरीर छोडकर दूसरा देह धारण करनेकी तैयारीमें लगा हुआ जीव दूसरी माताके गर्भमें रहता है। उस समयमें भी उसके पूर्वजन्मके सब कर्म परमात्माके अटल नियमके अनुसार उसी आत्मामें रहते हैं। कोई मनुष्य आज सायंकालतक कुछ कार्य करता है रात्रिमें सो जाता है और कल सवेरे उठकर पुनः कलका अधूरा कार्य आगे पूर्ण करने लगता है। रात्रिका समय व्यतीत होनेसे पूर्वदिनका किया कार्य नष्ट नहीं होता, इसी प्रकार कोई मनुष्य इस जन्ममें कुछ कार्य करता है, मृत्युकी महारात्रि आती है, उस समय वह महानिद्रामें सो जाता है। जब जगत्-निर्माताका दिन शुरू होता है तब उसको जाग आती है और वह पूर्वजन्मका अधूरा काम आगे करके समाप्त करता है। दोनों स्थानोंमें रात्रिकी लंबाईमें भेद है कर्मकी उपस्थितिमें भेद नहीं है। पाठकोंको यहां स्मरण रखना चाहिये कि आगे छठे अध्यायमें यही विषय फिर आता है—

हे अर्जुन! इसमें लोगोंका नाश न इस लोकमें होता है और न परलोकमें। कल्याणमार्गपर जानेवालेकी कभी दुर्गति नहीं होती। इस योगमार्गमें अपूर्ण साधन करनेवाले जन पवित्र श्रीमानोंके घर जन्म लेते हैं अथवा वैसे ज्ञानवान् योगीके ही कुलमें जन्म लेते हैं, वहां उनको पूर्वजन्मके बुद्धिसंस्कार मिलते हैं और वहांसे वह मोक्षके लिये आगे प्रगति करते हैं। पूर्व अभ्यासके कारण उनकी प्रवृत्ति उसी

मार्गमें होती है। इस प्रकार यत्नचित्त होकर प्रयत्न करनेवाला योगी अनेक जन्मोंसे शुद्ध बनकर परम गतिको प्राप्त करता है। (भ० गीता ६।४४-४५)

इस रीतिसे भगवद्गीतामें आगे यही विषय विस्तारसे कहा जायगा। इससे स्पष्ट है कि, आरंभ किया हुआ कर्म नष्ट नहीं होता। इस बातकी सत्यता हम अपने अन्दर भी देखते हैं। जो पूर्व आयुमें योग्य रीतिसे ब्रह्मचर्यपालनपूर्वक विद्याभ्यास करते हैं, उनको उत्तर आयुमें उत्तम सुखका लाभ होता है। यहाँ इस बातका विचार करना योग्य है कि पूर्व आयुमें शरीरके कार्य करनेवाले अणुजीव भिन्न होते हैं और उत्तर आयुके सुख भोगनेवाले अणुजीव भिन्न होते हैं। इसी प्रकार जिस राष्ट्रके लोग अपने प्रयत्नसे अपना स्वतंत्र स्वराज्य अपने अधीन रखते हैं, उनकी आगेकी संतान भी उस स्वराज्यका अनुभव करके सुखी रहती है। यहां राष्ट्रको एक व्यक्ति (पुरुष) मानकर पूर्व समयके राष्ट्र-पुरुषका कार्य उत्तरसमयके राष्ट्र पुरुषको प्राप्त होता है, कार्य करनेवालोंके मर जानेपर भी वह कार्य स्थिर रहकर उत्तराधिकारियोंको सुख देता रहता है, इसकी ही बात देखनी चाहिये। यहां शरीर और राष्ट्रकी समता पाठक देखें। अर्थात् किया हुआ कार्य अवश्य रहता है, उसका नाश नहीं होता। अब दूसरी शंकाका निराकरण करते हैं—

प्रत्यवायो न विद्यते। (भ० गी० २।४०)

इसमें विघ्न नहीं होते। अर्थात् सत्कर्म करते रहनेसे विघ्न दूर होते जाते हैं। अहिंसा सत्य अस्तेय आदि योग-मार्गके अनुसार कर्म करते रहनेसे विघ्न स्वयं दूर होते जाते हैं, इस मनुष्यका अधिकार अथवा पुण्यसंचय बढ़ता जाता है, अथवा विघ्न आनेसे इसके किये हुए सत्कर्मका विपरीत फल भी नहीं होता है।

सत्कर्ममें रत रहनेवाले सज्जनके कार्यमें प्रारंभमें दुर्जन कष्ट प्रद करते हैं और कभी कभी ऐसा भी होता है कि इसका कार्यक्षेत्र प्रतिक्षण व्यापक होता जाता है, इसलिये इसको उपद्रव देनेवाले दुर्जनोंकी संख्या कदाचित् बढ़ती भी जाती है। परंतु इसमें तप अर्थात् कष्ट सहन करनेकी शक्ति बढ़ जानेके कारण उन दुर्जनोंके करे किये विघ्न इसके सत्कर्मके फैलानेमें प्रतिबंधक नहीं होते। इतना ही नहीं अपितु इस सत्पुरुषका वध किया जानेपर भी उसका प्रारंभ किया हुआ प्रशस्ततम कर्म जगत्में फैलता ही जाता है। अर्थात् जो प्रतिबंध दुष्टोंको प्रकाशित करनेवाले होते हैं, वे ही इस सत्पुरुषका कार्य फैलानेवाले अर्थात् इसके कार्यके पोषक होते हैं। अतः ये विघ्न इसके लिये विघ्न नहीं होते। अब तीसरी शंकाके विषयमें देखिये—

*

स्वल्पमप्यस्य धर्मस्य त्रायते महतो भयात्।
(भ० गी० २।४०)

इस धर्मका थोड़ासा भी पालन किया जाए तो वह बड़े भयसे बचाता है।' सत्कर्मका पालन थोड़ा भी हुआ तो भी उससे बहुतसे लाभ होते हैं। अहिंसा सत्य अस्तेय ब्रह्मचर्य अपरिग्रह पवित्रता संतोष तप स्वाध्याय ईश्वर भक्ति आदि अनेक सत्कर्म हैं और इनके योगसे अनेक व्यवहारोंमें किये हुए कर्म सत्कर्म ही होते हैं। इस कर्मयोग रूप मानव धर्मका थोड़ा भी आचरण किया जाय तो वह बड़े भयसे बचाता है। उदाहरणके लिये एक मनुष्य बहुत आयुतक असत्य बोलता है परंतु यदि किसी समयसे प्रतिज्ञापूर्वक सत्य भाषण करने लग जाय तो उसका सम्मान होने लगता है और जनता उसके पूर्व दोषोंको भूल जाती है और वह उस नियमपर दृढ रहा तो उसको वंदनीय मानने लगती है। इसी प्रकार अन्यान्य सदाचारके विषयमें जानना योग्य है। इसलिये ही कहा है कि 'इस धर्मका थोड़ा भी आचरण किया जाय तो बड़े भयसे बचाव होता है। अतः सब लोगोंको उचित है कि, वे इस कर्मयोगके मार्गपर आ जांय और अपने आपको कृतार्थ करें।

कई लोग यहां पूछेंगे कि, 'इस मार्गसे जानेके लिये जो अनेकानेक साधन आवश्यक होंगे वे हमारे पास न होनेपर हम कैसे इस मार्गसे चल सकेंगे?' इस प्रश्नके उत्तरमें निवेदन है कि यहां तो बहुत साधनोंकी आवश्यकता ही नहीं है, केवल व्यवसायात्मिका एकमात्र बुद्धि यहां आवश्यक है–

व्यवसायात्मिका बुद्धिरेकेह कुरुनन्दन।
(भ० गी० २।४१)

इस सत्कर्मयोगके मार्गमें प्रवृत्त होनेवाले मनुष्यके लिये केवल एकमात्र व्यवसायात्मिका बुद्धि चाहिये। यह बुद्धि जिसके पास होगी वह इस मार्गपर चल सकेगा। व्यवसायात्मिका बुद्धिका अर्थ है प्रयत्न करनेकी निश्चित धारणा

१ अविपश्चित् = ( अ-वि-पश् चित् = न विशेषेण पश्यन् चिन्तयते ) = जो विशेष रीतिसे देखता है और देखे हुए विषयपर अच्छी प्रकार विचार करता है उसको ( विपश्चित् ) ज्ञानी कहते हैं और जो किसी विषयको विशेष दृष्टिसे देखता भी नहीं और देखे हुए विषयपर जो कभी विचार नहीं करता, उसको ( अविपश्चित् ) अज्ञानी कहते हैं। मनुष्यका धर्म है कि वह विषयोंको देखे और विचार करे। जो मनुष्य इस धर्मका पालन नहीं करता वह द्विपाद पशु ही है, क्योंकि पशु ही आंख खुले रहनेपर भी देखते नहीं और कभी किसीका विचार भी नहीं करते। जो मनुष्य न देखने और न सोचनेके कारण पशुवत् आचरण करता है और पशुके समान ही आहार निद्रा और मैथुनमें ही रत रहता है उसको मनुष्य किस प्रकार कहा जा सकता है ? वह यदि मनुष्य है तो पशुकोटिका मानव है। इसी कारण वह भोगवादी होता है।

२ वेदवादरता = पूर्वोक्त अज्ञानी मनुष्य वेदका वाद करनेमें बड़ा चतुर होता है। वेदविषयपर शास्त्रार्थ करनेमें बड़ा पण्डित है। वेदके सबके सब उसे सिद्धान्त ज्ञात हैं ऐसा उसको घमण्ड होता है। आद्योपान्त वेदवचन न पढ़नेकी अवस्थामें भी जो कहता रहता है कि मैंने वेदके तत्त्वको यथावत् जाना है। स्वयं वैदिक भाषासे अनभिज्ञ होनेपर भी जिसको वैदिक सिद्धान्त समझनेका घमंड होता है। वह तो जन्मभरसे भी सदा अज्ञानी रहता है इसके अज्ञानकी कोई सीमा ही नहीं है।

३ न अन्यत् अस्ति इति वादी = वैदिक सिद्धान्तों पर शास्त्रार्थ करने और कर्मकाण्डके आडम्बर पुष्पित करनेके अतिरिक्त अपने लिये कोई विशेष कर्तव्य है ऐसा वह कभी मानता ही नहीं। वेदका वादविवाद करनेसे ही अन्तिम सिद्धि मुझे मिलेगी अथवा सब प्रकारकी सिद्धियां मुझे प्राप्त ही हैं मैं मुक्तिकी अवस्था भी जानता हूं ब्रह्मका भी देखे हुए समान वर्णन करता हूं ब्रह्मकी पूर्वस्थिति मुझे मालूम है मुक्तिके पश्चात् क्या होगा वह भी मुझे ज्ञात है परमेश्वरके विषयमें सब ज्ञान मैं जानता हूं इस प्रकार वह अनेक ऐसी बातें कहता जाता है और अपने उद्धारके लिये आवश्यक कर्तव्य तक नहीं करता। वेदमन्त्रों के सिद्धान्त बोलनेसे ही मानव-जातिका उद्धार होगा वेद सिद्धान्तके जाननेके पश्चात् और कुछ कर्तव्य मनुष्यके लिये अवशिष्ट नहीं रहता ऐसा वह मानता है। इस प्रकार इसका अज्ञान भयानक होता है।

४ कामात्मा = (काम+आत्मा) = काम अर्थात् विषय भोगकी इच्छा ही जिसकी आत्मा है जो स्वभावसे भोग भोगनेमें तत्पर रहता है कामभोगोंको छोड़कर दूसरा जिसको कुछ सूझता नहीं है। अज्ञानी लोगोंको ज्ञानकी बातें तो सूझती नहीं हैं अतः वे शरीरके पालनके कर्ममें ही तत्पर रहते हैं और गिरते जाते हैं।

५ स्वर्गपरा = स्वर्गके भोग प्राप्त करना ही श्रेष्ठ पुरुषार्थ है ऐसा जिसका विचार निश्चित हुआ है स्वर्गके भोग प्राप्त करनेके लिये यहां जो कुछ करना हो वह करता रहता है। उसके सिवाय अन्य कुछ भी नहीं करता। यहांकी सामाजिक राजकीय अथवा वैयक्तिक सुस्थितिके लिये अत्यन्त आवश्यक बातें भी करता नहीं इस कारण वह इहलोकके जीवनमें असमय अवस्थाको प्राप्त होता है इस कारण इहलोकके सुखसे वह वंचित रहता है। परलोकका सुख तो अनिश्चित ही है अतः वह न इस लोकका और न ही परलोकका रहता है। इसको पता नहीं है कि स्वर्गके कामियोंकी कल्पना अथवा अन्य भोगोंकी कल्पना यहांके भोगोंके समान ही अवनतिकारक है। ऐहिक विषयभोग और स्वर्गके विषयभोग दोनों ही भोग होनेके कारण हेय-मय ही हैं। अतः आत्मोन्नति चाहनेवाले मनुष्यको इन दोनों भोगोंपरकी आसक्ति छोड़ना उचित है। अतः योगदर्शनके भाष्यमें भगवान् व्यासमुनि इस प्रकार कहते हैं—

> स्त्रियोऽन्नपानमैश्वर्यमिति दृष्टविषये वितृष्णस्य स्वर्गवैदेह्यप्रकृतिलयत्वप्राप्तावानुश्रविकविषये वितृष्णस्य दिव्यादिव्यविषयसंप्रयोगेऽपि चित्तस्य विषयदोषदर्शिनः वशीकारसंज्ञा वैराग्यम् ॥ ( यो द १।१५ )

स्त्रियों अन्नपान ऐश्वर्य आदि दृष्ट विषय हैं स्वर्गादि आनुश्रविक विषय हैं। इन दोनों विषयभोगोंसे विरक्त होना और अपने इंद्रियोंका संयम करना वैराग्य कहलाता है। यह योगाभ्यासके लिये अतीव आवश्यक है। जो मनुष्य इस योगमार्गपर चलना और यहांकी उन्नति प्राप्त करना

चाहते हैं उनको उचित है कि वे इस लोकके भोगों और स्वर्गलोकके भोगोंके विषयमें अपने मनका संयम रखें, भोगोंपर आसक्त न हों। भोगोंमें न फँसें। जो भोगकामना में फँसते हैं, वे योगमार्गकी उन्नति प्राप्त करनेमें असमर्थ होते हैं।

६ भोगैश्वर्यगतिं प्रति जन्मकर्मफलप्रदां क्रिया विशेषबहुलां पुष्पितां वाचं प्रवदन्ति = भोग और ऐश्वर्यकी प्राप्ति करनेके लिये जन्ममरणादि फल देनेवाली विविध क्रियाएं करते हैं और उन क्रियाओंका समर्थन करने के लिये बड़ा दंभाचौरा शब्दाडम्बरयुक्त बोलीका भाषण करते हैं। अपने भाषणसे अन्य अज्ञ लोगोंको अपने मतमें आकर्षित करते हैं और इस प्रकार अपना अपना भोग प्रधान मत जगत्में फैलाते हैं अर्थात् वे स्वयं अन्ध होते हुए भी दूसरे अन्धोंको अपने साथ जमा करते हैं और दोनों पतित होते हैं।

७ तया अपहृतचेतसां भोगैश्वर्यप्रसक्तानां बुद्धिः व्यवसायात्मिका समाधौ न विधीयते = पूर्वोक्त लोगोंके बोलीके चातुर्यसे उनके पन्थमें कई मूढ लोग आकर्षित होते हैं। वे लोक प्रतिदिन भोग और ऐश्वर्यमें आसक्त होते हैं और प्रतिक्षण भोगोंमें फंसते जाते हैं। भोगोंके अतिसेवनसे रोगी होते हैं और विविध दुःख भोगते हैं। इस प्रकारके मूढोंके अनुयायी हुए अतिमूढोंकी बुद्धि सत् और असत्का विचार करनेमें असमर्थ होती है, किसी एक व्यवसायमें स्थिर नहीं होती और किसी स्थान पर एकाग्र भी नहीं होती। इनकी बुद्धि सदा चंचल होती है और चंचलताके कारण वे कुछ भी कार्य योग्य रीतिसे समाप्त करनेमें असमर्थ हो जाते हैं।

भोगवृत्तिवाले लोग इस कारण सब प्रकारकी उन्नति प्राप्त करनेके लिये असमर्थ हो जाते हैं इस कारण उनका जीवन निरर्थक हो जाता है। ऐसे जीवनसे क्या लाभ है? मनुष्य योनिमें जन्म लेकरके इन्होंने क्या कमाया? पशुओंसे अपनी अवस्था उच्च है ऐसा इन्होंने किस रीतिसे सिद्ध किया? जो मनुष्य पशुवृत्तिसे ही जीवित रहते हैं उनके जीवनको धिक्कार है।

इन श्लोकोंमें 'वेदवादरत' पद है इसको लगानेसे कई लोग मानते हैं कि इससे गीताने वेदके धर्मका खण्डन किया है। परंतु यह भूल है। क्योंकि इसी भगवद्गीतामें अन्यत्र कहा है कि—

वेदानां सामवेदोऽस्मि। ( भ. गी. १०।२२ )
वेदैश्च सर्वैरहमेव वेद्यः ( भ. गी. १५।१५ )
वेदविदेव चाहम्। ( भ. गी. १५।१५ )
( अहं ) ऋक्सामयजुरेव च। ( भ. गी. ९।१७)

वेदोंमें मैं सामवेद हूं। सब वेदोंसे मेरा ( आत्माका ) ज्ञान होता है। मैं ऋग्वेद सामवेद और यजुर्वेद हूं।'

यदि भगवद्गीताकारको वेदोंका खंडन अभीष्ट होता तो उसी ग्रंथमें ऐसे कथन कदापि न आते। इन कथनोंसे स्पष्ट होता है कि भगवद्गीता-लेखक वेदोंको परम धर्मका ग्रंथ मानता है अन्तिम गुह्य ज्ञान देनेवाला वेद है यही भगवद्गीताका सिद्धांत है। इससे स्पष्ट है कि यहां 'वेदवादरत' पदसे वैदिक सिद्धांतोंका केवल शाब्दिक वादविवाद और शास्त्रार्थ करनेवालोंका ही खण्डन किया है, न कि वैदिक धर्मका। जो वेदवाद करते हैं परन्तु वैदिक उपदेशके अनुसार आचरण नहीं करते उनकी निन्दा यहां की है और वह योग्य ही है। उपनिषदोंमें भी कहा है ऋग्वेदादि चारों वेद अपरा विद्या है और परा विद्या दूसरी है, जिससे ब्रह्म ज्ञान होता है। इसका अर्थ स्पष्ट है कि ऋग्वेदादि वेदोंमें शब्दोंसे ज्ञान दिया है वह जब ज्ञान तब होगा जब वह क्रियात्मक होगा। जैसा जल शब्द जलपदार्थका वाचक है, परन्तु जिसने जल स्वयं देखा न हो और चाखा न हो उसको जल शब्द जाननेमात्रसे क्या लाभ होगा? अतः जो विद्या केवल शब्दमात्र है वह अपरा अर्थात् निचली विद्या है, परन्तु जो विद्या अनुभवसिद्ध है वही श्रेष्ठ (परा) विद्या है। इसी दृष्टिसे यहां वेदका केवल वादविवाद करनेवालोंकी निन्दा की है। यह निंदा वेदके उपदेशके अनुसार आचरण करनेवालोंकी स्तुति करनेके लिये ही है। केवल शब्दवाद करनेवालोंकी निंदा तो स्वयं वेद ही कर रहा है।

ऋचो अक्षरे परमे व्योमन्यस्मिन्देवा अधि विश्वे निषेदुः। यस्तन्न वेद किमृचा करिष्यति य इत्तद्विदुस्त इमे समासते ॥ (ऋ. १।१६४।३९)

वे वेद पढनेसे अमर और सर्वथा परिपूर्ण शुद्ध आत्माके अस्तित्वका बोध उसे होता है और मानो वह मर्त्य जगत्से अमर जगत्में प्रविष्ट होता है ।

इसके आगे शुद्ध आत्मा ब्रह्म लोक ब्रह्म, स्वास्थ्य आदि देवताके मंत्र पढता है और इनके अध्ययनसे उसके अन्दर सत्वगुणका प्रभाव होता है । इसके बाद उसको रजोगुण और तमोगुणके दोष और सत्वगुणका महत्व विदित होता है । तब वह नित्य सत्वगुणमें स्थिर रहनेका यत्न करता है ।

वेदमें इस प्रकार सत्व रज और तमोगुणोंका वर्णन है और इन वेदमंत्रोंके पढनेसे मनुष्य तमोगुणके ऊपर चढकर क्रमपूर्वक सत्वगुणमें आकर स्थिर रहता है । वेदमंत्रोंके यथायोग्य अध्ययनसे इस प्रकार मनुष्य तमोगुणसे सत्व गुणमें प्रवेश करता है ।

इसलिये गीताके इस श्लोकमें कहा है कि ' ( त्रैगुण्यविषया वेदाः ) वेद तीन गुणोंके विषयोंका वर्णन करते हैं, परंतु उसके अध्ययनसे मनुष्य ( निस्त्रैगुण्यः भव ) तीन गुणोंसे परे पहुंचनेका यत्न करे । तीन गुणोंका वर्णन वेदमें है तू तीनों गुणोंके परे हो यह वर्णन पढते ही बहुत लोग ऐसा विचार करते हैं कि वेदमार्गको छोड देनेका उपदेश गीता करती है ! ! परंतु ऐसा भाव गीताका कदापि नहीं है [ इस विषयमें गीताके ४२-४४ श्लोकोंकी टिप्पणीमें विशेष रीतिसे कहा है वह पाठक अवश्य देखें ] यहां गीताका आशय यही है कि वेदका तीन गुणोंका वर्णन पढकर ही मनुष्य पहिले तमोगुण छोडता है पश्चात् रजोगुण त्यागता है और अन्तमें केवल अकेले सत्वगुणमें स्थिर रहता है । त्रिगुणातीत होनेका अर्थ सत्व रज और तम गुणोंको छोडना नहीं है केवल सत्वगुणका अपनेमें उत्कर्ष करनेका ही नाम गुणातीत होना है । जबतक तमोगुण और रजोगुण मनमें रहते हैं तबतक सत्वगुण भी इनसे दूषित होता है रज और तम गुणका थोडासा अंश होनेपर भी अन्दरका सत्वगुण योग्य रीतिसे प्रकाशित नहीं हो पाता । जैसे शुद्ध दूधमें थोडा भी मैल लग जाए तो उसकी शुद्धता नष्ट हो जाती है उसी प्रकार शुद्ध सत्वगुणके साथ थोडे भी रजोगुण या तमोगुण रहे तो वे अंश उस सत्वगुणके अंश प्रकाशको ठीक तरह फैलने नहीं देते । अतः तमोगुण और रजोगुण पूर्णतया दूर करके सत्वगुण ही अपनेमें पूर्णतया प्रकाशित होने देना चाहिये । मनुष्यकी यही उच्च अवस्था है । और इसीको गुणातीत अवस्था कहते हैं । ( ऊर्ध्वं गच्छन्ति सत्वस्थाः । गी० १४।१८ ) सत्वगुणी लोग उच्च होते हैं ऐसा गीतामेंही कहा है । गुणातीत होनेका वर्णन गीतामें इस प्रकार आया है—

अर्जुन बोले- हे प्रभो ! इन गुणोंसे परे रहनेवालेके क्या लक्षण हैं ? उसके आचार कैसे होते हैं ? और वह इन तीन गुणोंसे परे किसतरह होता है ? ( भ० गी० १४।२१ )

श्रीभगवान् बोले- हे अर्जुन ! प्रकाश प्रवृत्ति और मोह प्राप्त होते हुए भी जो द्वेष नहीं मानता और पदार्थोंके प्राप्त न होनेपर इनकी इच्छा नहीं करता उदासीनके समान जो स्थिर है जिसे गुण हिलाते नहीं, गुण ही अपना काम करते हैं-यों मानकर जो स्थिर रहता है और हिलता नहीं जो सुखदुःखमें समता रखता है स्वस्थ रहता है जिसके ढेले पत्थर और सोनेको समान मानता है प्रिय या अप्रिय वस्तुके मिलनेपर एकसा रहता है, अपनी निन्दा या स्तुतिमें जिसका मन समान है ऐसा बुद्धिमान्, जिसके लिए मान और अपमान एकसे हैं जो मित्रपक्ष और शत्रुपक्ष दोनोंके प्रति समान भाव रखता है और जिसने सब आरंभोंका त्याग किया है वह गुणातीत कहलाता है । ( भ० गी० १४ २१-२५ )

इसीका नाम निस्त्रैगुण्य यहां कहा है, इसीको तीन गुणोंसे परे कहते हैं । शुद्ध सत्वगुण अपनेमें स्थिर रहनेपर ही इस स्थितिकी प्राप्ति होना संभव है । इसी हेतुसे आगे ( नित्य सत्व स्थ-नित्य सत्वगुणमें स्थिर रह ) कहा है । क्योंकि सत्वगुणमें स्थिर रहनेसे ही वह उच्च अवस्था प्राप्त हो सकती है । यदि निस्त्रैगुण्य का अर्थ सतरजतम इन तीनों गुणोंको छोडना होता तो इसी श्लोकमें नित्य सत्व-स्थ ( = नित्य सत्वगुणमें निवास करनेवाला ) यह शब्द निरर्थक हो जाता । यदि नित्य सत्वगुणमें रहना उन्नतिके लिये आवश्यक है तो निस्त्रैगुण्य का अर्थ तम और रजोगुणको ही छोडनेवाला और केवल सत्वगुणमें स्थिर ऐसा ही करना उचित है । पाठक यहां समझें कि—

निस्त्रैगुण्यः गुणातीतः

नित्य-सत्व स्थः

इन शब्दोंका अर्थ एक दूसरे शब्दके अनुसंधानसे ही

करना चाहिये । श्रीमच्छंकराचार्यजीने निस्त्रैगुण्य का अर्थ ( निष्कामो भव ) निष्काम हो अर्थात् स्वार्थकी कामना छोड़ दो ऐसा अर्थ किया है। और नित्यसत्त्वस्थः का अर्थ ( सदा सत्त्वगुणाश्रितो भव ) सदा सत्त्वगुणका आश्रय कर ऐसा किया है। ये दोनों शब्द साथ-साथ होनेसे सत्त्वगुणका त्याग दोनों स्थानमें अभीष्ट नहीं यह बात स्पष्ट हो जाती है। सत्त्वगुणका त्याग करनेसे वहां स्वारस्य कुछ भी रहता नहीं है। उच्च अवस्था तो सत्त्वगुणसे ही होती है अतः उसको त्यागना किसी समयमें भी इष्ट नहीं है।

त्रैगुण्यविषया वेदा निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन ।
नित्यसत्त्वस्थः । ( गी २।४५ )

तीन गुणोंका विषय वेदमें है उसको देखकर तू तीन गुणोंसे परे हो अर्थात् नित्य सत्त्वगुणसे युक्त होकर रह। इस प्रकार ये वचन एक दूसरेके सहायताके लिये आये हैं। निस्त्रैगुण्य शब्दसे कदाचित् किसीके मनमें सत्त्व गुणको दूर करनेका संदेह उत्पन्न न हो जाय अतः उस संदेहकी निवृत्ति करनेके उद्देश्यसे ही आगे नित्य-सत्त्व-स्थः यह पद उसी श्लोकमें रखा है। पाठक इस योजना को देखें और समझें कि सत्त्वगुणका परिपोष करना ही यहां अभीष्ट है। तात्पर्य सत्त्वगुणी मनुष्यको ही गुणातीत' कहते हैं।

निर्द्वन्द्व अर्थात् सुखदुःखादि द्वन्द्वोंसे मुक्त होना भी सत्त्वगुणी होनेके पश्चात् ही संभव है। इससे पूर्व जो गुणातीतके लक्षण बताये हैं, उनमें समदुःखसुखः समलोष्टाश्मकाञ्चनः तुल्यप्रियाप्रियः तुल्यनिन्दात्मसंस्तुतिः मानापमानयोस्तुल्यः तुल्यो मित्रारिपक्षयोः ( भ गी १४।२४ २५ ) ये गुण हैं। सुख दुःख मिट्टी सोना प्रिय अप्रिय निंदा स्तुति मान अपमान मित्र शत्रु ये सब द्वन्द्व जिसको सम प्रतीत होते हों वह गुणातीत है उसीको यहां निर्द्वन्द्व कहा है। अर्थात्—

निर्द्वन्द्व द्वन्द्वातीत गुणातीत निस्त्रैगुण्य ।

ये सब शब्द एक दूसरेका अर्थ स्पष्ट करनेवाले हैं। सब द्वन्द्व जिसके लिए बराबर होते हैं वही निर्द्वन्द्व है इसीको द्वन्द्वातीत कहते हैं। द्वन्द्वोंके परे होनेका उपाय इसी अध्याय के श्लोक १४ १५ की टिप्पणीमें अधिक विस्तारसे कहा है, पाठकको वह टिप्पणी यहां पुनः द्रष्टव्य है।

निर्योगक्षेम अर्थात् योगक्षेमका संझट अपने पीछे न रखनेवाला मनुष्य हो ऐसा यहां कहा है। किसी पदार्थ की प्राप्तिका नाम ' योग ' है और उसकी रक्षा करनेका नाम ' क्षेम है। संसारमें रहनेवाले सभी मनुष्य इस योग क्षेमके झंझटमें फसे रहते हैं। अप्राप्य वस्तुकी प्राप्त करने और प्राप्त वस्तुकी रक्षा करनेके कार्यमें सब रातदिन लगे रहते हैं। इसी प्राप्ति और रक्षाके कार्यके कारण मनुष्य सदा सुखदुःख और हानिलाभमें फंसता है। यदि किसी युक्तिसे यह प्राप्ति और रक्षाका झंझट मनुष्यसे दूर हो जावे तो उसका द्वन्द्वातीत होना सहज हो सकता है। द्वन्द्वातीत होनेके लिये योगक्षेमका झगड़ा दूर होना चाहिए। योगक्षेमका अर्थ सामान्यतया संसारसुख है। जगत्के निर्वाहके लिये जिन चीजोंकी आवश्यकता होती है उनका अन्तर्भाव योगक्षेममें होता है। द्वन्द्वातीत गुणातीत और सत्त्वस्थ हुआ मनुष्य ही योगक्षेमके झगड़ेसे परे हो सकता है।

' आत्मवान् होनेको इस श्लोकके अन्तमें कहा है आत्म वान् का अर्थ विशेष प्रभावित आत्मबलसे युक्त । वैसा तो हरएक प्राणी आत्मावाला होता ही है। आत्मा न हो तो मनुष्य अथवा कोई प्राणी जीवित ही नहीं रह सकता। अतः वस्तुतः सभी प्राणी आत्मवान् हैं। परन्तु इसका यह सामान्य अर्थ यहां अपेक्षित नहीं है। जिसके अन्दर आत्माका बल विशेष प्रभावित हुआ होता है उसको आत्मवान् कहते हैं। प्रशस्त आत्मिकबलसे युक्त कौन हो सकते हैं ? इसका उत्तर इसी श्लोकमें दिया है। यही श्लोक यदि भिन्नदृष्टिसे देखा जाय तो आत्मवान् बननेका उपाय भी इसीसे ज्ञात हो सकता है—

' जो मनुष्य वेदमें ( त्रैगुण्यविषयाः वेदाः ) तीनों गुणों का वर्णन पढ़ते हैं पढ़नेके पश्चात् तम और रजो गुणको छोड़कर ( निस्त्रैगुण्य ) गुणातीत होकर अर्थात् ( नित्य सत्त्वस्थः ) सदा सत्त्वगुणमें स्थिर रहता है ( निर्द्वन्द्वः ) सुखदु आदि द्वन्द्वोंसे परे होता है ( निर्योगक्षेमः ) वस्तु प्राप्ति और वस्तुरक्षाके झंझटमें नहीं फंसता वह ( आत्म वान् ) प्रशस्त आत्मिकबलसे युक्त होता है ।

अन्वय- हे धनञ्जय ! सङ्गं त्यक्त्वा सिद्ध्यसिद्ध्योः समः भूत्वा योगस्थः कर्माणि कुरु । समत्वं योग उच्यते ॥ ४८ ॥

हे अर्जुन ! आसक्ति छोड़कर सिद्धि और असिद्धिके विषयमें समबुद्धि रखकर योगमें स्थिर होकर कर्म कर । समत्वको ही योग कहते हैं ॥ ४८ ॥

भावार्थ- फलकी आसक्ति छोड़कर सिद्धि हुई या न हुई तो भी मनकी वृत्ति समान रखनी चाहिये । इस प्रकार की चित्तकी समवृत्तिको योग कहते हैं । इस योगसे युक्त होकर मनुष्य अपने सब कर्म करे ॥ ४८ ॥

---

( ४८ ) इस श्लोकमें योगकी निर्दोष पद्धतिसे कर्म करनेकी युक्ति कही है । योगकी रीतिके अनुसार कर्म करनेसे कर्मके दोष कर्ताको नहीं चिपकते । योग किसका नाम है ? समत्व का नाम योग है । समत्वका अर्थ समभाव सम भाव वृत्तिकी एकरूपता चित्तवृत्तिकी एकरूपता । पातंजल योगदर्शनमें भी—

योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः । ( यो० द० १।२ )

योगका अर्थ चित्तवृत्तियोंका निरोध कहा है । चित्तकी वृत्तियोंकी सदा चंचलता अनुभवमें आती है । प्रत्येक मुहूर्तमें यह वृत्तियोंकी चंचलता मनुष्य अनुभव कर सकता है । प्रत्येक मनुष्य जिस समय जगत्में कार्य करता है उस समय शीतोष्ण हानिलाभ जयपराजय सुख-दुःख आदि द्वन्द्व उसके सन्मुख आते हैं और द्वन्द्वोंकी उपस्थितिके कारण इसकी चित्तवृत्ति भी वैसी ही विभिन्न होती है । सुख होनेपर आनन्द और दुःख होनेपर कष्टकी वृत्ति बनती है । लाभ होनेपर मनुष्य गर्व करता है और हानि होनेपर वह निरुत्साहित होता है । जय होनेसे इसको घमंड होता है और पराजयसे वह उदास होता है । इस प्रकार मनुष्यकी वृत्ति चञ्चल होती है इस वृत्तिकी चञ्चलताके कारण मनुष्य निर्दोष रीतिसे कर्म करनेमें असमर्थ हो जाता है । जो वीर किसी युद्धमें जय पानेसे गर्व करेगा अथवा किसी युद्धमें पराजित होनेसे दुःखी होकर प्राण त्यागनेकी करेगा वह वृत्तिकी चञ्चलताके कारण किसी कार्यको यथायोग्य रीतिसे कर नहीं सकता । जो मनुष्य जय प्राप्त होनेपर घमंड नहीं करता और पराजय होनेपर भी अपना मस्तिष्क शान्त रखता है । अर्थात् इन दोनों अवस्थाओंमें अपने मनकी समता स्थिर रखता है वही कुछ कर सकता है । साधारण मनुष्य द्वन्द्व प्राप्त होनेपर अपने मनको भी वैसे ही द्वन्द्वरूप बना देते हैं वे कदापि योगमार्गसे कर्म करनेमें समर्थ नहीं हो सकते । शुभाशुभ स्थिति प्राप्त होनेपर जो अपने मनकी समवृत्ति स्थिर रखता है उसको योगी कह सकते हैं अथवा उसका मन सम है ऐसा कह सकते हैं ।

कई लोग गर्मी होनेपर हाय हाय करते हुए कर्तव्य छोड़ बैठते हैं, सर्दी लगनेपर सुकड़ कर बिस्तरोंमें ही पड़े रहते हैं वृष्टिके होनेपर बड़े नाराज होते हैं और आंधीके चलनेपर भी बड़े बेचैन हो जाते हैं; इन सबकी मनोवृत्ति बाह्यपरिस्थितिके कारण बदलती रहती है । बाह्यपरिस्थिति कैसी आवे पर जिसकी वृत्तिमें चञ्चलता नहीं होती, वह कुछ कर्तव्य पालन कर सकता है ।

मनोवृत्तिकी चञ्चलताके अनेक कारण और भी हैं । मनुष्य आंखसे सुंदर रूप देखना चाहता है कुरूप देखनेसे दुःख होता है; कानसे मधुर शब्द सुनना चाहता है कठोर शब्द सुननेसे गर्म होता है; जिह्वासे मीठे पदार्थ खाना चाहता है वैसे न मिले तो रुष्ट होता है । ऐसे ही मनुष्य भोग ऐश्वर्यकी इच्छा करता है और प्रतिकूल परिस्थितिमें कष्टका अनुभव करता है । इस प्रकार जैसी बाह्य अवस्था होगी वैसी ही इसकी चित्तवृत्ति बन जाती है । और बाह्य अवस्था क्षणक्षणमें बदलती रहती है । इस कारण इसकी मनोवृत्ति भी उसी प्रकार क्षणक्षणमें बदलती रहती है । इस रीतिसे मनोवृत्तिकी चंचलता मनुष्यको स्वकर्तव्यसे हटा देती है और गिराती भी है । इसीलिये मनुष्यको योगमार्गका अवलंबन करना चाहिये और योगाभ्याससे अपने चित्तको सम रखना चाहिये । बाह्य परिस्थितिके बदलनेपर भी जिसका चित्त चंचल नहीं होता, उसने समत्वकी स्थिति प्राप्त की है ऐसा हम कह सकते हैं । चित्तवृत्तियोंके निरोधसे भी यही साध्य होता है । चित्तवृत्तिका बाह्य परिस्थितिके आधीन न रखकर अपनी चित्तकी वृत्ति अपने आधीन रखनेका नाम योग है । इसीका नाम समत्व योग है ।

इस श्लोकमें ( समत्वं योग उच्यते ) समत्वका नाम योग है ऐसा कहा है । इस समत्व शब्दका अर्थ द्वन्द्व की बाधा जहां नहीं होती वह स्थिति है । इसीका स्पष्टी-

कारण इसी श्लोकमें ( सिद्ध्यसिद्ध्योः, समो भूत्वा ) सिद्धि और असिद्धिके विषयमें मनकी समवृत्ति रखना इन शब्दोंसे किया है। द्वन्द्वोंसे दूर रहनेकी यह स्थिति है। जिसको द्वन्द्वोंकी बाधा नहीं होती, उसको समत्वकी स्थिति प्राप्त होती है। सिद्धि और असिद्धि इस एक द्वन्द्वके संकेतसे अन्य संपूर्ण द्वन्द्व यहां लेने योग्य हैं। कैसी भी अवस्था प्राप्त हो मनकी वृत्ति सम रखकर अपने कर्तव्यको उत्तम रीतिसे करना चाहिये।

( संगं त्यक्त्वा ) फलकी आसक्ति भी त्यागनी चाहिये। संगसे ही अनेक आपत्तियां उत्पन्न होती हैं। इसीलिये कहा है—

ध्यायतो विषयान् पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते ।
संगात्संजायते कामः कामात्क्रोधोऽभिजायते ६२
क्रोधाद्भवति संमोहः संमोहात्स्मृतिविभ्रमः ।
स्मृतिभ्रंशाद्बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात्प्रणश्यति ६३
( भ गी २ )

विषयोंका चिन्तन करनेवाले पुरुषको उनमें आसक्ति उत्पन्न होती है आसक्तिसे कामना होती है, कामनासे क्रोध होता है क्रोधसे मूढता होती है, मूढतासे भ्रम होता है भ्रमसे बुद्धिका नाश होता है और बुद्धिका नाश होनेसे मनुष्य नाशको प्राप्त होता है। विषयोंके संगसे अथवा आसक्तिसे ही ऐसा नाश होता है इसलिये आसक्ति छोडनी चाहिये। आसक्ति छोडकर चित्तवृत्तिकी समता धारण करके जो कर्म किये जाते हैं वे अपनी पवित्रता करनेवाले होते हैं, इस विषयमें भगवद्गीतामें ही कहा है—

ब्रह्मण्याधाय कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा करोति यः ।
लिप्यते न स पापेन पद्मपत्रमिवाम्भसा ॥ १० ॥
कायेन मनसा बुद्ध्या केवलैरिन्द्रियैरपि ।
योगिनः कर्म कुर्वन्ति सङ्गं त्यक्त्वाऽऽत्मशुद्धये ॥ ११
( भ गी ५ )

जो मनुष्य आसक्ति छोडकर ईश्वरार्पण बुद्धिसे कर्मोंको करता है, वह पानीमें कमलपत्रकी भांति पापसे लिप्त नहीं होता। योगी लोग आसक्ति छोडकर शरीरसे मनसे बुद्धिसे अथवा केवल इंद्रियोंसे भी आत्मशुद्धिके लिये कर्म करते हैं। इस रीतिसे आसक्ति छोडकर अर्थात् परमात्माको समर्पण करनेके लिये जो कर्म किये जाते हैं वे आत्माकी उन्नतिके लिये साधक होते हैं। इसलिये आगे कहते हैं—

एतान्यपि तु कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा फलानि च ।
कर्तव्यानीति मे पार्थ निश्चितं मतमुत्तमम् ॥ ६ ॥
कार्यमित्येव यत्कर्म नियतं क्रियतेऽर्जुन ।
सङ्गं त्यक्त्वा फलं चैव स त्यागः सात्त्विको मतः ॥ ९ ॥
( भ गी १८ )

हे पार्थ ! मेरी निश्चित और उत्तम संमति यह है कि ये सब कर्म आसक्ति छोडकर और फलेच्छाका त्याग करके करने ही चाहिये। कर्तव्य समझकर जो नियत कर्म आसक्ति और फलकी इच्छा छोडकर किया जाता है उसीको सात्त्विक त्याग कहते हैं।'

यहां ब्रह्मार्पण अथवा ईश्वरार्पण बुद्धिसे कर्मकरनेका अर्थ क्या है इस बातका विचार करना चाहिये। साधारण मनुष्य जो कर्म करता है वह स्वार्थसे करता है स्वार्थका अर्थ (स्व+अर्थ) अपने लिये, अपने एक जीव अथवा आत्माके सुखके लिये करता है तब एक आत्माके सुखको प्रधानता दी जाती है उस समय स्वयं ही सर्वात्मा अथवा परमात्माका विचार गौण होता है। अर्थात् सकाम कर्म करनेवाला मनुष्य अपने अंशरूप आत्माको प्रधान और सर्वव्यापक पूर्ण परमात्माको गौण मानता है। वस्तुतः परमात्मा मुख्य सर्वव्यापक परिपूर्ण है और व्यक्तिगत आत्मा उसीका अंश होनेसे गौण है। संपूर्ण सूर्य परमात्मा है तो उसकी एक किरण जीवात्मा है। किरणको प्रधान मानना और सूर्यका विचार न करना अज्ञानका काम है इसलिये कहते हैं कि कामनावृत्तिके लिये कर्म करना अज्ञानका द्योतक और ब्रह्मार्पण बुद्धिसे कर्म करना ज्ञान है। यह ज्ञान है इसीलिये इसका नाम यहां बुद्धियोग कहा है। इस विचारसे पाठक जान सकते हैं कि सकाम कर्मसे क्यों दोष होता है और निष्काम कर्मसे क्यों उन्नति होती है।

इस प्रकार प्रारंभसे अन्ततक श्रीमद्भगवद्गीतामें संगत्याग अर्थात् आसक्तिका त्याग और फलेच्छाका त्याग करके कर्म करनेका उपदेश है। और यही कर्मयोग है। इस प्रकार किये हुए कर्म कर्ताके लिए बाधक नहीं होते प्रत्युत कर्ताकी उन्नति करते हैं। भगवद्गीतामें जो समाधान कहा है वह यही है आसक्तिका त्याग कर सिद्धि असिद्धिके

अन्दर होती है। सुखके विषयमें प्रीति और दुःखके द्वेष मनुष्यके मनमें रहता ही है। इन दोनोंके विषयमें निर्विकार मनका होना ही आत्माकी शक्ति प्रकट होनेका चिह्न है। किन्तु ऐसी दशासे वह दुःख आ जाय अथवा कैसे भी सुखके न होनेका समुद्र बहते हों मनुष्यको अपने कर्तव्यसे भ्रष्ट नहीं होना चाहिये। इसीका नाम धर होता है। जो सुखोंमें नहीं रमता उसीको धर (न+रम्) कहते हैं।

मनुष्यमें सुखकी इच्छा न हो तो इसकी दुःख भी नहीं सता सकते। यदि वह सुखके विषयमें नि स्पृह बनेगा, तो एक भी दुःख इसको सता नहीं सकेगा। बाहरके सुख प्राप्त करनेकी अभिलाषा करना भी एक बड़ी भारी कमजोरी है क्योंकि इसकी आत्मामें ही सब आनन्दका भण्डार है बाह्य सुख उसके सामने तुच्छ हैं। परन्तु सम्राट् भीख होकर भिखारी होनेके समान यह स्वयं आनन्दका मूल स्रोत होने पर भी बाहरके दुःखसे दुखी होता है और बाह्य सुखसे सुख प्राप्त करनेका इच्छुक है। ज्ञानके विचारोंसे यही इसकी भ्रांति दूर करती है और इसके अन्दरकी अद्वितीय आत्म-शक्तिको जागृत करता है। जिसकी यह अन्तःशक्ति जागृत होती है वही स्थितप्रज्ञ कहलाता है।

इस समय यह मुनि अर्थात् मौनावलंबी होता है यह बोलता नहीं। मौनका अर्थ अपनी शक्तिका व्यय न करना है। मनुष्य जैसे अन्य इन्द्रियोंद्वारा अपनी शक्तिका व्यय करता है वैसे ही वक्तृत्वके द्वारा भी अपनी बहुत शक्ति खर्च करता है। अन्य इन्द्रियोंद्वारा शक्तिका व्यय करनेमें मनुष्य और पशुपक्षियोंकी समानता है। वाणीद्वारा अपनी शक्तिका शक्तिसे अधिक व्यय करनेवाला एक ही मानव प्राणी है अतः मनुष्यको अपनी शक्तिका अपने अन्दर संग्रह करनेके लिये मौन धारण करनेकी अत्यंत आवश्यकता है। इतर अन्य इंद्रियोंद्वारा होनेवाली शक्तिका व्यय न करनेकी भी सूचना मिलती है। इसीका नाम संयम है। प्रायः देखा जाय तो मनुष्य अपनी वाक् शक्तिका बहुतसा अपव्यय करता है बुरा उपयोग करता है। इस जगत्में जो झगड़े और फसाद हो रहे हैं वे सबके सब इसकी वाणी के दुरुपयोगसे ही होते हैं। यदि यह मनुष्य वाणीका सदुपयोग करेगा अथवा मौन धारण करेगा तो जगत्के बहुतसे झगड़े मिट जायेंगे और लोग अधिक आनन्दमें

रहेंगे। मनुष्य दिनरात जो शब्द बोलता और जो लेख लिखता है, उनमें शांति फैलानेवालेके कितने और अशांति पैदा करनेवाले कितने होते हैं इसका विचार करनेसे मेरा यह कथनका आशय ध्यानमें आ सकता है।

मनको स्वाधीन करनेके लिये भी मौनकी बड़ी सहायता होती है। मनको स्थिर करनेमें मौन बहुत ही सहायक होता है। मौन धारण करना बड़ा कठिन कार्य है। पाठक एक दो दिन मौन धारण करके देखेंगे, तो उनको इसकी कठिनताका पता लग जायगा। वस्तुतः मौन सहज साध्य होनेवाला है परन्तु मनुष्यको बोलनेका अभ्यास इतना अधिक हो गया है कि उसको यह सहज साध्य मौन भी असाध्यसा प्रतीत होता है। स्थितप्रज्ञ होनेके लिये कम बोलना अथवा कुछ मर्यादातक मौन धारण करना आवश्यक है।

जो स्थितप्रज्ञ होना चाहता है वह (सर्वत्र-अनभिस्नेहः) सब पदार्थोंपर या किसीपर स्नेह प्रीति या आसक्ति न रखे। यहां स्नेह शब्दका अर्थ आसक्ति लेना चाहिये। जो पूर्वोक्त 'राग शब्दका अर्थ है वही यहां इस का अर्थ है। पूर्व श्लोकमें वीत-राग शब्द है उसीका स्पष्टीकरण सर्वत्र अनभिस्नेह' शब्दसे इस श्लोकमें किया है। इसी प्रकार इस श्लोकमें (शुभं प्राप्य न अभिनन्दति) शुभको प्राप्त करके आनंदित नहीं होता और (अशुभं न द्वेष्टि) अशुभका द्वेष भी नहीं करता ऐसा कहा है। यह सब कथन पूर्व श्लोककी व्याख्या ही है देखिये—

| (श्लोक ५६) | (श्लोक ५७) |
|---|---|
| वीतरागः। | अनभिस्नेहः |
| सुखेषु विगतस्पृहः। | शुभं न अभिनन्दति। |
| दुःखेषु अनुद्विग्नमनाः। | अशुभ न द्वेष्टि। |
| वीतक्रोधः वीतभयः। | अशुभं न द्वेष्टि। |

तुलनासे इन वाक्योंका विचार करनेसे पता लग जायगा कि पूर्व श्लोकका अधिक स्पष्टीकरण ही दूसरे श्लोकमें है और सुबोधताके लिये यह किया गया है। ५५ वें श्लोकमें संपूर्ण मनोगत कामनाओंको दूर करने और अपनी आत्मामें ही सन्तुष्ट होने की बात कही है वही बात अगले ५८ वें श्लोकमें कछुवेके उदाहरणसे स्पष्ट करते हैं। जैसे कछुवा अपने अंग अपने अन्दर समेट लेता है, इस प्रकार जो मनुष्य

## ( २० ) विषयोंके ध्यानसे नाश ।

ध्यायतो विषयान्पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते । सङ्गात्संजायते कामः कामात्क्रोधोऽभिजायते ॥६२॥
क्रोधाद्भवति संमोहः संमोहात्स्मृतिविभ्रमः । स्मृतिभ्रंशाद्बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात्प्रणश्यति ॥६३॥

अन्वयः— विषयान् ध्यायतः पुंसः सङ्गः तेषु उपजायते । संगात् कामः संजायते । कामात् क्रोधः अभिजायते । क्रोधात् संमोहः भवति । संमोहात् स्मृतिविभ्रमः । स्मृतिभ्रंशात् बुद्धिनाशः । बुद्धिनाशात् प्रणश्यति ॥ ६२-६३ ॥

विषयोंका ध्यान करनेवाले मनुष्यको उन विषयोंमें आसक्ति उत्पन्न होती है आसक्तिसे कामना होती है कामनासे क्रोध होता है क्रोधसे विवेकहीनता पैदा होती है विवेक नष्ट होनेसे स्मृतिमें भ्रम पैदा होता है स्मृति भ्रमसे बुद्धिका नाश होता है और बुद्धिका नाश होनेसे उसका पूर्ण नाश ही होता है। ॥ ६२-६३ ॥

भावार्थ— जो मनुष्य सतत विषयभोगोंका चिन्तन करता है उसके मनमें विषयजात भोगोंकी प्रबल इच्छा उत्पन्न होती है। इस इच्छाकी तृप्तिके लिये वह बहुत विषयभोग प्राप्त करनेका यत्न करता है। विषयभोग प्राप्त करनेमें किसीने प्रतिबंध किया अथवा देरी लगी तो इस कारण वह बड़ा क्रोधित होता है। क्रोधके समय कर्तव्य और अकर्तव्यका विचार उसके मनमें नहीं रहता और उसका चित्त मोहित भी हो जाता है। इस मोहके कारण उसकी पूर्व स्मृति नष्ट हो जाती है स्मृतिके नाश उसके ज्ञानका भी नाश हो जाता है। जिस मनुष्यका ज्ञान नष्ट हो जाता है उसका मानो सर्वस्व ही नष्ट हो जाता है ॥ ६२-६३ ॥

---

कैसे गिरता है और उसको किस उपायसे अपने आपका बचाव करना चाहिये—

( ६२-६३ ) इन श्लोकोंमें विषयोंका ध्यान करनेवालेकी कैसी अधोगति होती है और उसकी बुद्धिकी कैसी दुष्ट अवस्था होती है इसका उत्तम वर्णन है। इन दो श्लोकोंमें विषयी पुरुषकी अधोगतिका क्रम बताया है।

विषयी मनुष्य अपने मन ही मन विषयोंका ऐसा ध्यान करता रहता है— मुझे ये विषय भोगने हैं आज इसका भोग करूंगा कल ये विषय मुझे मिलेंगे मैं अधिकसे अधिक भोग प्राप्त करके अधिक सुख भोगूंगा। इस प्रकार वह मन ही मन भोगोंकी कल्पना करता रहता है कल्पनाके विषय भोग भोगनेके चित्र अपने सामने खडे करता है। ऐसा सतत ध्यान करनेसे उसके मनमें भोगोंके विषयमें आसक्ति बन जाती है। भोगोंके बिना अपना जीवन नहीं चल सकता ऐसा वह समझता है। इस समय उसके सम्मुख भोगप्राप्ति ही एक ध्येय रहता है। अधिकतम भोगोंकी भावना उसके अन्तःकरणमें बढती जाती है और वह हरएक इंद्रियके भोग बढानेका यत्न करता है। इस भोगबुद्धिके प्रयोगमें वह प्रथम धर्मानुकूल बर्ताव करता है परंतु आगे जाकर अधर्म अत्याचार और अनाचार करनेमें भी प्रवृत्त होता है। धर्मसे भोग प्राप्त न हुए तो अधर्मसे या किसी भी रीतिसे भोग चाहिये यह एकमात्र धुन उसमें बढती है। भोगोंके विषयमें भी यह नियम है कि एक ही भोग बहुत देरतक भोगते रहनेसे सुख नहीं होता। एक ही प्रिय पदार्थ बहुत देरतक खानेसे दुःखदायक प्रतीत होता है यही प्रकार संपूर्ण इंद्रियोंके भोगोंके विषयमें है। अतः भोगी मनुष्य भोगोंमें विविधता चाहता है। भोगोंकी विविधता प्राप्त होनेपर कुछ समयतक वह भोगोंमें रमता है, परंतु आगे एक समय ऐसा आता है कि जिस समय भोगोंकी विविधता भी उसको आनंद नहीं देती। देखिये स्वादके भोगके लिये मीठा कड़ुवा तीखा खट्टा, नमकीन कषाय इन छ रसोंमें विविधता उत्पन्न करनेके बाद भी जिह्वा इनका रस लेते लेते थक जाती है और कितना भी उत्तम पदार्थ बनाया जाय तो भी इसको रुचिकर प्रतीत नहीं होता। मधुर पदार्थ बनानेके लिये भोगी लोग देश देशके बड़े उत्तमोत्तम पदार्थ बनाते हैं परन्तु स्वामीकी जिह्वा पदार्थोंकी रुचि लेनेमें असमर्थ होनेके कारण स्वादिष्टसे पदार्थ रुचिकर प्रतीत नहीं होते।) जो पदार्थ अन्योंको बडे रुचिकर प्रतीत होते हैं वेही इसको नरसाहु लगते हैं। इस कारण वह सेवकोंपर क्रोध करता है। जो अवस्था भोगीके

## ( २१ ) असंयमीका घोर दुःख ।

नास्ति बुद्धिरयुक्तस्य न चायुक्तस्य भावना। न चाभावयतः शान्तिरशान्तस्य कुतः सुखम् ॥६६॥
इन्द्रियाणां हि चरतां यन्मनोऽनुविधीयते। तदस्य हरति प्रज्ञां वायुर्नावमिवाम्भसि ॥६७॥
तस्माद्यस्य महाबाहो निगृहीतानि सर्वशः। इन्द्रियाणीन्द्रियार्थेभ्यस्तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥६८॥

---

अन्वयः— अयुक्तस्य बुद्धिः नास्ति अयुक्तस्य च भावना न ( अस्ति )। अभावयतः शान्तिः न ( अस्ति )। अशान्तस्य सुखं कुतः ? ॥६६॥ चरतां इन्द्रियाणां हि यत् मनः अनुविधीयते तत् अस्य प्रज्ञां हरति वायुः अम्भसि नावं इव ॥६७॥ तस्मात् हे महाबाहो ! यस्य इंद्रियाणि इन्द्रियार्थेभ्यः सर्वशः निगृहीतानि तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥ ६८ ॥

( समत्वरूपी ) योगका अभ्यास न करनेवालेकी बुद्धि ( स्थिर ) नहीं होती और उसमें श्रद्धाभक्ति भी नहीं होती। श्रद्धाहीन मनुष्यको शान्ति नहीं मिलती और अशान्तको सुख कहांसे होगा ? ॥ ६६ ॥ विषयोंमें भटकनेवाली इन्द्रियोंके पीछे जो मन दौड़ता है वह इसकी बुद्धिको वैसेही खींच लेता है जैसे वायु जलके अन्दर नावको ( खींचता है ) ॥७०॥ इसलिये हे महाबाहु अर्जुन ! जिसकी सब इन्द्रियाँ विषयोंसे सब प्रकार हटकर अपने वशमें होती हैं, उसकी बुद्धि स्थिर होती है ॥ ६८ ॥

भावार्थ— मनुष्यको स्थिरबुद्धि और श्रद्धाभक्तिके रहनेसे ही उसको सुख मिलता है। पूर्वोक्त समत्वयोगके अभ्याससे ही मनुष्यकी बुद्धि स्थिर होती है और उसके मनमें श्रद्धाभक्ति भी बढ़ती है। जिसकी बुद्धि चंचल है और जिसके मनमें श्रद्धा नहीं उसका मन अशान्त रहता है अतः उसको कभी सुख प्राप्त नहीं हो सकता। क्योंकि सुखके लिए शांत मनकी आवश्यकता रहती है। जिस मनुष्यका मन विषयोंके पीछे दौड़नेवाली इंद्रियोंके साथ दौड़ता रहता है, उसका मन कभी शांत नहीं हो सकता। अपार अर्थात महासागरमें प्रचंड वायुवेगसे नौका जिधर चाहे उधर भटकती रहती है और उस नौकाके यात्रियोंकी उस समय जो अवस्था होती है वैसी ही अवस्था विषयसमुद्रमें पड़े मनुष्यके मनकी होती है। इसलिये जिसकी इंद्रियें विषयोंमें नहीं फंसती और पूर्णतया स्वाधीन रहती हैं उसकी ही बुद्धि स्थिर होती है उसीके मनमें श्रद्धाभक्ति निवास करती है और उसीका मन शांत होता है। इसी मनुष्यको स्थितप्रज्ञ कहते हैं ॥ ६६-६८ ॥

---

वाक्यके पूर्वके ( रागद्वेषवियुक्तैः आत्मवश्यैः इंद्रियैः ) राग द्वेषरहित स्वाधीन इंद्रियोंसे ' ये विशेषण छूट जायेंगे तो अर्थका अनर्थ हो जायेगा। जिस प्रकार कैदी और अधिकारी ये दोनों कारागृहमें रहते हैं, परंतु एक ही स्थानपर रहते हुए भी कैदी बंधनमें रहता है और अधिकारी स्वतंत्र रहता है उसी प्रकार भोगी और त्यागी दोनों विषयभोग करते हैं परंतु भोगी उनमें आसक्त होकर भोग लेता है अतः चित्तको दूषित करता है और त्यागी अनासक्त वृत्तिसे अति अल्प प्रमाणमें विषयसेवन करता है अतः वह चित्तकी प्रसन्नता प्राप्त करता है।

चित्तकी प्रसन्नता होनेसे सब दुःख दूर होते हैं और शीघ्र ही बुद्धि भी स्थिर होती है अर्थात् वह स्थितप्रज्ञ होता है। इस प्रकार भोगी और त्यागीका वर्णन करके बताया कि त्यागीको ही सच्चा आनंद प्राप्त होता है। अब आगे बताते हैं कि जो स्थितप्रज्ञ बननेके लिये इस संयमादिका साधन नहीं करता उसकी अवस्था कैसी भयानक बनती है—

(६६-६८) यहाँ 'युक्त' शब्द 'योग-युक्त' इस अर्थमें और 'बुद्धि' शब्द 'स्थिर बुद्धि' के अर्थमें प्रयुक्त है। अतः 'अयुक्तस्य बुद्धिः नास्ति' का अर्थ जो योगाभ्यासी नहीं है उसकी बुद्धि स्थिरताको प्राप्त नहीं होती इस प्रकार समझना चाहिए। श्रीमद्भगवद्गीतामें 'योग' शब्दका अर्थ 'समत्व योग' है यह बात इसी अध्यायमें श्लोक ४८-५ की व्याख्याके प्रसंगमें स्पष्ट हो चुकी है। इस समत्वरूप योगके जो अभ्यासी हैं वे ही

प्रायः दिनके समय विविध पुरुषार्थ करते हैं और धन कमाते हैं तथा रात्रिके समय योग्य निद्राका सुख लेकर आरोग्य कमाते हैं और दीर्घायु तथा बलवान् होते हैं।

कई लोग उत्तर रात्रिमें जिस समय सामान्य लोग सोते रहते हैं उस समय उठकर परमेश्वरका ध्यान करते हैं और उससे अतुल शांति प्राप्त करते हैं। अर्थात् जिस अध्यात्मके विषयमें सब लोग अज्ञान रखते हैं उसीके विषयमें उच्च ज्ञानी मनुष्य उत्तम ज्ञान प्राप्त करते हैं। और इन ज्ञानी मुनिजनोंको विषय-भोगोंके संबंधमें ऐसा अज्ञान रहता है कि जैसा विषयी लोगोंको परमार्थके विषयमें अज्ञान होता है।

साधारण लोग विदेशी वस्त्र तथा अन्यान्य विदेशी पदार्थ लेकर अपने स्वदेशी कारीगरोंको बेकार बनाकर उनको भूखे मारनेके लिये तैयार रहते हैं; इसी प्रकार विदेशी वस्त्रादिका व्यापार व्यवहार करते हुए अपने ही देशवासियोंके खूनसे धनी बनना चाहते हैं। परंतु जो संयमी और ज्ञानी होते हैं, वे स्वदेशी व्रतका आचरण करते हुए स्वेच्छासे स्वयं स्वीकृत दारिद्र्यमें रहते हुए, अपने लोगोंको आर्थिक कष्टोंसे बचानेका उद्योग करते हैं, इस कारण इनका सम्मान होता है। अर्थात् इनके दारिद्र्यमें देशकी सधनता है और पूर्वोक्त व्यापारियोंकी धनिकतामें देशका परम दारिद्र्य है। इस प्रकार आर्थिक क्षेत्रमें दोनों दृष्टिकोण एक दूसरेसे भिन्न होते हैं।

संयमी मनुष्य अपने संपूर्ण इंद्रियोंको स्वाधीन रखता है किसी इंद्रियको विषयोंमें भटकने नहीं देता। इस कार्यके लिये नियमपालन, सदाचरण और आत्मसंयम करता रहता है और विषयसेवनको न्यून करनेसे अपने आपको धन्य मानता है और सचमुच धन्य होता है। परंतु विषयी मनुष्य अपनी संपूर्ण इंद्रियोंको स्वैर गतिसे छोडता है हरएक इंद्रियका यथेच्छ भोगोंमें फंसाना अपना कर्तव्य समझता है न किसी नियमका पालन करता है और न अपने आपको स्वाधीन रखनेका यत्न करता है विषयोंके भोगोंको बढानेका यत्न करता है अतः विविध रोगोंसे ग्रस्त होकर ऐसा दुःखी बनता है कि अन्तमें बडी विपत्तिमें पडनेपर भी संयमके मार्गपर नहीं आता। इस प्रकार ये दोनों मार्ग प्रकाश और अन्धकारके समान परस्पर भिन्न हैं।

एक 'जगत्की सेवा करनेके लिये मैं हूं' ऐसा मानता है और दूसरा 'मेरी सेवा करनेके लिये जगत् है' ऐसा समझता है। एक अपने आपको परमेश्वरका सेवक मानता है तो दूसरा परमेश्वरको भी नहीं मानता!! इस प्रकार सामान्य मनुष्य और संयमी मुनिका दृष्टिकोण परस्पर भिन्न होता है।

सामान्य मनुष्य अपने कुटुंबियोंकी भलाईके लिये अपने कर्तव्य कर्मसे विमुख होता है जैसा कि अर्जुन अपने संबन्धियोंके मोहसे अपने कर्तव्यरूप युद्धसे विमुख हुआ था। परंतु उसी समय जो संयमी विचारी और ज्ञानी होता है वह अपने कुटुंबियोंकी सुरक्षितताकी दृष्टिसे कदापि कर्तव्य भ्रष्ट नहीं होता। यहां अर्जुनको सामान्य जनोंकी भूमिकामें दर्शाते हैं। अपने सगे-संबंधी मारे जायेंगे केवल इसी कारण वह स्वकर्तव्यरूप युद्धसे पराङ्मुख हो रहा है। इसी युद्धभूमिमें भगवान् श्रीकृष्ण संयमी स्थितप्रज्ञकी भूमिका दर्शाते हैं इसलिये न संबन्धी और इष्ट मित्र मरते हैं या जीते रहते हैं इसका विचार न करते हुए अपना जो कर्तव्य है उसकी पूर्णता करनेकी पराकाष्ठा करते हैं। कौरवोंके पक्षमें इन दोनोंके संबन्धी और इष्टमित्र तो थेही। परंतु मनके संकोचके कारण अर्जुन मोहित हो गया। और भगवान् श्रीकृष्ण शान्त रहकर कर्तव्य करते रहे। इसी प्रकार जो कर्तव्य करेंगे और मोहित नहीं होंगे वे धन्य बनेंगे और जो लोभ-मोहमें फंसेंगे वे दीन होते जायेंगे। अर्थात् जो अपने आपको भोगोंसे भरपूर करना चाहते हैं वे अन्दर ही अंदरसे खोखले होते जाते हैं और जो त्यागसे आत्मशुद्धिके मार्गसे जाते हैं वे अपने आपका अन्दरसे बलवान् होनेका अनुभव करते हैं। इस प्रकार इन दोनोंका अनुभव परस्परविरुद्ध होता है। भोगोंको अन्दर भरनेसे खाली होनेका अनुभव और विषयोंको अन्दरसे हटानेसे परिपूर्ण होनेका अनुभव आता है। यह एक स्वानुभवका विलक्षण उदाहरण है। इससे ही स्थितप्रज्ञ मुनि और सामान्य मनुष्यकी अवस्थाका ज्ञान हो सकता है।

आगे शांतिकी सिद्धिका उत्तम वर्णन है वह अब देखिये—

होता। अतः कहते हैं कि वह पूर्ण है। उसमें गम्भीरता गहराई और शांति है। वह गम्भीरता गहराई और शांति उसीको प्राप्त होती है कि जिसको ब्रह्मकी प्राप्ति होती है अथवा जिसकी ब्राह्मी स्थिति होती है। इस स्थितिकी तुलना पूर्वोक्त प्रकार समुद्रके साथ की जाती है।

समुद्रमें जिस प्रकार नदियोंका पानी पहुंचने पर भी समुद्र अपनी मर्यादाका उल्लंघन नहीं करता, उसी प्रकार जगत्के अनंत भोग प्राप्त होनेपर भी जो पुरुष अपनी धर्म मर्यादाका उल्लंघन नहीं करता उसकी स्थिति समुद्रवत् गंभीर होती है और वही मनुष्य ब्राह्मीस्थितिको प्राप्त हुआ है, ऐसा कहा जाता है। इतने बड़े विस्तीर्ण जगत्के बनने और बिगडनेपर भी जिस प्रकार ब्रह्ममें कोई न्यूनाधिकता नहीं होती उसी प्रकार जगत्के सुखदुःखके प्राप्त होनेपर भी जिसमें थोडीसी भी चंचलता नहीं होती उसीकी ब्राह्मी स्थिति होती है। साधारण मनुष्य तो थोडेसे सुख प्राप्त होनेपर घमंड करता है और थोडासा दुःख होनेपर तो आत्महत्या करनेको तैयार होजाता है।! मनुष्यकी हीन स्थिति का यही लक्षण है। जो सुख-दुःखोंकी लहरियोंसे इधर उधर डोलायमान होते हैं और अपने स्थानपर स्थिर नहीं रह सकते वे हीन हैं। परंतु जो उक्त वेगोंको सहन करके अपनी मर्यादाके अन्दर रहते हैं वे धीर गंभीर कहलाते हैं। इनको पूर्ण पुरुष कहते हैं।

शरीर सुंदर और बलवान् रहा नीरोग रहा, धन प्राप्त हुआ उत्तम परिवार रहा पुत्र-पौत्र बढ गया लोगोंसे मान्यता और आदर मिलने लगा अधिकार हाथमें आ गया लोगोंका भला बुरा करनेका साधन हाथमें हुआ तो मनुष्य घमंडी बनता है अकडने लगता है दूसरोंकी पर्वाह नहीं करता, अन्याय भी करता है और दूसरोंको कष्ट देता है। इससे पता लगता है कि वह मनुष्य अभी उच्च कोटिमें नहीं पहुंचा है। जो उच्च कोटीमें पहुंचा होता है वह उक्त साधन और सुख प्राप्त होनेपर भी धर्ममर्यादाका कभी उल्लंघन नहीं करता और जितना अधिकार अधिक मिलता है उतना वह अधिक परोपकार करता जाता है और उतनी अधिक आत्मशुद्धि करता है। पाठक यहां इन दोनों उच्च और नीच मनुष्योंकी अवस्थाका विचार करें और जानें कि इस मंत्रमें समुद्रकी उपमा देकर भगवद्गीताने कौनसा उपदेश दिया है और उसका ग्रहण मनुष्योंको किस प्रकार करना चाहिये।

## भोगप्राप्ति।

इस श्लोकमें ( सर्वे कामाः य प्रविशन्ति ) जिसमें सब कामोपभोग स्वयं प्रविष्ट होते हैं ( सः शांतिं आप्नोति ) वह शांति प्राप्त करता है ऐसा कहा है। सब कामोपभोग एक साथ स्वयं प्रवेश करते हैं, इसका अर्थ ब्राह्मी स्थिति को प्राप्त हुआ यह मनुष्य सब कामोंको एक ही समयमें प्राप्त करता हुआ भी नहीं चंचल होता ऐसा है।

साधारण मनुष्य एक समयमें एक ही भोग प्राप्त कर सकता है, क्योंकि इसका मन जिस समय एक इंद्रियके साथ संलग्न होता है उस समय दूसरा विषय ग्रहण करनेमें असमर्थ होता है। परंतु ब्राह्मी स्थितिको प्राप्त हुआ मनुष्य एक समयमें सब भोग प्राप्त कर सकता है। इसका कारण यह है कि वह भोगोंके पास नहीं जाता परंतु इसके अन्दर ( सर्वे कामाः प्रविशन्ति ) संपूर्ण काम स्वयं घुसते हैं जिस प्रकार समुद्र नदियोंके पास नहीं जाता अपितु नदियां स्वयं समुद्रमें घुसती हैं। यहां समुद्रप्राप्ति यह नदियोंका ध्येय है। इसी प्रकार आप्तकाम पुरुषमें प्रविष्ट होकर कृतार्थ होना यह भोगोंका ध्येय बनता है बिना मांगे सब भोग इसमें एक ही समय घुसते हैं अर्थात् इसको अनायास प्राप्त होते हैं। जब यह भोगोंका इच्छुक होता था तब वह एक समय एक एक भोगको प्राप्त करता था परंतु जिस समय वह भोगोंके विषयमें निःस्पृह हुआ तब सब भोग इसकी प्राप्ति की इच्छा करने लगे और इसी कारण स्वयं इसके पास उपस्थित होने लगे। अत एक ही समयमें बिना आयास इसके पास सब भोग उपस्थित होने लगे।

## कामकामी और आत्मकामी।

इस श्लोकमें दो प्रकारके मनुष्योंका वर्णन है। एक मनुष्य (काम-कामी) कामोपभोग प्राप्त करनेका इच्छुक है अत एव अपने आपको अपूर्ण समझता है। अतः अपनी पूर्णता कर लेनेकी इच्छासे भोगोंको प्राप्त करनेका यत्न करता है। इसीको ( पूर्णमायु ) बाहरके भोग लाकर पूर्णता किया जानेवाला कहते हैं। भोगप्राप्तिके लिये इसको इधर उधर भटकना पडता है इसलिये इसमें ( चक्रः ) चंचलता रहना स्वाभा

करना चाहिये यह पहिला अनुष्ठान है। जबतक मनके अन्दर कामना रहेगी तबतक शान्ति नहीं प्राप्त हो सकती यह तो स्पष्ट ही है कि कामना उत्पन्न होते ही मनुष्य उस काम नाके पीछे पीछे दौड़ता है और इस दौड़नेके कारण अशान्त रहता है। मनुष्यको अशान्त करनेवाली ये विविध काम- नायें हैं। प्रत्येक इंद्रियका एक एक विषय होता है और मनुष्य प्रत्येक इंद्रियकी तुष्टिके लिये एक एक विषयकी कामना करता रहता है। हरएक कामनाके कारण वही विभिन्न विषयोंके क्षेत्रोंमें खींचा जाता है। उनमें इस विषयक्षेत्रसे दूसरे उससे दूसरे विषयक्षेत्रमें भ्रमण करना इसको आवश्यक होता है। और इसी भ्रमणसे उसको अशान्त होना पड़ता है। अर्थात् यदि अशान्तिको दूर करके शान्तिकी प्राप्ति करनी है तो पहिले इन विषयोंकी कामना- ओंको छोड़ना पड़ेगा।

## अकामका कर्म।

यहां कई लोग शंका उठा सकते हैं यदि सब कामनाओंका त्याग मनुष्यने किया तो उसकी हलचल ही बंद होजायगी फिर मनुष्यके इस लोकमें जन्म लेनेसे क्या लाभ हो सकता है? यह शंका ठीक है परन्तु भगवद्गीताके उपदेशानुसार कामनाओंका त्याग करनेसे मनुष्य पत्थर जैसा जड़ नहीं बनता यह दर्शानेके लिये ही इस श्लोकमें (निस्पृहः चरति) निष्काम होकर व्यवहार करता है ऐसा कहा है। इसका स्पष्ट भाव यह है कि सब कामनाओंका त्याग करनेपर भी मनुष्य कुछ विशेष रीतिसे (चरति) आचार व्यवहार करता ही है। वह पत्थर जैसा नहीं बनता। सामान्य मनुष्य ऐसा मानते हैं कि कामना छोड़नेपर मनुष्य कर्म करनेमें असमर्थ होगा, परंतु यह ख्याल गलत है। कामनाओंका (विशेष) त्याग करनेपर ही मनुष्य विशेष कर्म करनेमें समर्थ होता है। कामनाओंके बन्धमें बंधा हुआ मनुष्य ही विशाल पुरुषार्थ करनेमें असमर्थ होता है। कामनाओंके बन्धनमें फंसा मनुष्य अपनी सुखवृद्धि करनेका यत्न करेगा तो उससे विस्तृत कर्म नहीं हो सकता। परंतु स्वार्थकी कामनाओंका त्याग करनेवाला परमार्थके विशाल कार्यक्षेत्रमें कार्य करेगा यही भाव दर्शानेके लिये इस श्लोकमें 'चरति' पद है। चरति का अर्थ व्यवहार करता है। निस्पृहः चरति निस्पृह अथवा निरिच्छ बना हुआ मनुष्य व्यवहार करता है ऐसा जो इस श्लोकमें कहा है वह पूर्वोक्त कुशंका को दूर करनेके हेतुसे ही कहा है। निष्काम बनकर जो व्यवहार होते हैं वे अधिक शुद्ध होते हैं और अधिक उच्च होते हैं, अतः इनका महत्व विशेष है।

## अहंकार और ममत्व

निस्पृह, निर्मम और निरहंकार ये तीन शब्द एक दूसरेके साथ सम्बन्धित हैं। अहंकारसे ममत्व होता है और ममत्वके कारण स्पृहा अर्थात् इच्छा होती है। यदि किसीके मनसे अहंकार हट जाए तो उसके मनसे ममत्व भी हट जाता है और ममत्वके दूर होनेसे स्वयं ही कामनाओंका नाश भी होजाता है।

अहंकार का अर्थ है मैं-पन '। जगत्में मैं हूं मैं इस जगत्का भोग लूंगा मैं इसमें विजयी हूंगा, मैं ऐसा और वैसा करूंगा यह सब ' मैं-पन का खेल है। यदि ' मैं-पन ही हट जाए तो मैं से उत्पन्न होनेवाला मेरा- पन ' कैसे रहेगा? ममत्व ' का अर्थ है मेरा-पन । मैं-पन के साथ ही मेरा-पन संबंधित है। एकके चले जानेसे दूसरा भी दूर होजाता है। यदि यहां एक ऐसे मनु ष्यकी कल्पना की जाय जिसके मनसे यह (अहंकार) मैं पन और ( ममत्व ) मेरापन पूर्णतासे हट गया है, तो ज्ञात होगा कि ऐसे मनुष्यके अन्दर कोई कामना उत्पन्न ही नहीं होती। क्योंकि कामना उत्पन्न होनेके लिये अहंकारकी अत्यंत आव श्यकता रहती है। इस विचारसे यह बात ज्ञात होगई होगी कि अहंकारके नाशसे ममत्वका नाश और ममत्वके नाशसे कामनाका नाश होता है इस प्रकार निष्काम होकर मनुष्य किस प्रकारके कर्म कर सकेगा इसका विचार अब करना चाहिये।

## स्वार्थ और परमार्थ।

यहां स्वार्थ और परमार्थका भेद ध्यानमें लाना योग्य है। स्वार्थी मनुष्य अपने हितकी कामना करता है और अपने सुखके लिये दूसरोंका नाश भी आवश्यक हो तो वह भी कर देता है। इसी प्रकार परमार्थी मनुष्य परम अर्थ अर्थात् सबके श्रेष्ठ हेतुसे प्रेरित होता है। परमार्थी मनुष्यके सम्मुख सब जनताकी भलाईका लक्ष्य होता है अन्य निःस्वार्थ आदि श्रेष्ठतत्वोंका ध्येय उसके सम्मुख होता है। यदि सब जनताकी भलाईके लिये आवश्यक प्रयत्न हुआ तो

मानता है परंतु पूर्वोक्त रीतिसे उन्नत होनेपर इसको अनुभव होता है कि अपनी अवस्था भूमा ब्राह्मी अथवा शिवा अवस्था है। सामान्य मनुष्यके अनुभवसे इस अवस्थामें विलक्षण अनुभव आता है अतः कहा है कि—

एनां प्राप्य न मुह्यति।

इस अवस्थाको प्राप्त करके मनुष्य मोहवश नहीं होता मोह तो इस अवस्थाको प्राप्त होनेतक ही रहता है। एकवार मनुष्यने इस स्थितिका अनुभव किया तो वह कभी भ्रममें नहीं फंसता। अन्तकालमें भी इस अवस्थाको प्राप्त करनेपर उसको ब्रह्मपद प्राप्त हो सकता है अर्थात् अन्त समयतक इसको प्राप्त करनेसे भी विलक्षण लाभ हो सकता है। अब इस ब्राह्मी स्थितिको प्राप्त करनेका वर्णन वेदमंत्रोंमें किस ढंगसे आया है वह देखिये—

ऊर्ध्वो नु सृष्टा३स्तिर्यङ् नु सृष्टा३ः
सर्वा दिशः पुरुष आ बभूव ।
पुरं यो ब्रह्मणो वेद यस्याः पुरुष उच्यते ॥२८॥
यो वै तां ब्रह्मणो वेदामृतेनावृतां पुरम् ।
तस्मै ब्रह्म च ब्राह्माश्च चक्षुः प्राणं प्रजां ददुः॥२९॥
न वै तं चक्षुर्जहाति न प्राणो जरसः पुरा ।
पुरं यो ब्रह्मणो वेद यस्याः पुरुष उच्यते ॥३०॥
अष्टाचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या ।
तस्यां हिरण्ययः कोशः स्वर्गो ज्योतिषावृतः ॥३१॥
तस्मिन् हिरण्यये कोशे त्र्यरे त्रिप्रतिष्ठिते ।
तस्मिन्यद्यक्षमात्मन्वत्तद्वै ब्रह्मविदो विदुः ॥३२॥
प्रभ्राजमानां हरिणीं यशसा संपरीवृताम् ।
पुरं हिरण्ययीं ब्रह्मा विवेशापराजिताम् ॥३३॥

( अथर्व १०।२ )

ऊपर नीचे तिरछे आदि सब दिशा विभागोंमें यह पुरुष फैला हुआ है ब्रह्म नगरीको जो जानता है उस पुरीमें बसनेके कारण इसका पुरुष नाम प्रसिद्ध हुआ है। अमृतसे परिपूर्ण ब्रह्मकी नगरीको जो जानता है उसको ब्रह्म और ब्रह्मसे उत्पन्न सब अन्य देव चक्षु प्राण और प्रजा देते हैं। जो ब्रह्मनगरीको जानता है उसके चक्षु और प्राण उसकी वृद्धावस्थाके पूर्व नहीं छोडते इस पुरीमें बसनेके कारण इसको पुरुष कहते हैं। आठ चक्रों और नौ द्वारोंसे युक्त यह देवोंकी अयोध्या अर्थात् युद्ध करके जीतनेके अशक्य नगरी है। उसमें सुवर्णमय कोश है। जो तेजसे परिपूर्ण स्वर्ग ही है तीन आरे जिसमें लगे हैं और तीन आधारोंपर जो विराजमान है, उस सुवर्णमय कोशमें पूज्य और चैतन्य पूर्ण देव है उसको ब्रह्मज्ञानी जानते हैं। जिसकी कभी पराजय नहीं हुई ऐसी सुवर्णमय तेजस्वी मनोहर और यशस्वी ब्रह्मकी नगरीमें ब्रह्मा प्रवेश करता है ॥ २८-३३ ॥

इन मंत्रोंमें ब्रह्मपुरीका वर्णन है और उसको प्राप्त करनेवालेकी स्थिति अर्थात् ब्राह्मी स्थितिका भी कथन है। अतः इन मन्त्रोंका विशेष विचार करना चाहिये। इस ब्रह्मपुरीका वर्णन इस प्रकार है—

## ब्रह्मपुरी

इस ब्रह्मकी नगरीमें ( नव-द्वारा ) नौ द्वार हैं इन द्वारोंके नाम दो आंख दो कान दो नाक एक मुख ये सिरमें सात द्वार और गुदद्वार और मूत्रद्वार ये दो मिलकर नौ द्वार हैं। ये द्वार बडे प्रसिद्ध हैं इसलिये इसके द्वारा पुरी द्वारका आदि भी अनेक नाम हैं। इसमें आठ चक्र हैं ( १ ) मूलाधार पृष्ठवंशके मूलमें ( २ ) स्वाधिष्ठान जननेंद्रियके पीछे ( ३ ) मणिपूरक और ( ४ ) सूर्यचक्र नाभिस्थानमें ( ५ ) अनाहत हृदयमें (६) विशुद्धि गलेमें ( ७ ) आज्ञाचक्र भूमध्यमें ( ८ ) सहस्रारचक्र मस्तिष्कमें इस प्रकार ये आठ चक्र इस पृष्ठवंशमें मज्जा-तंतुके केन्द्रस्थान हैं। इन चक्रोंमें अनन्त शक्ति है और वह शक्ति मज्जातन्तुके आश्रयसे शरीरभरमें फैलाई जाती है जिससे यह शरीर चल रहा। यह ब्रह्मपुरी मनुष्यका शरीर है ब्रह्मलोक ब्रह्मनगरी, ब्रह्मपुरी अयोध्या द्वारिका ये सब नाम इसी मनुष्य शरीरके हैं। इसी शरीरमें ब्रह्मका अंश रहता है इसलिये इसका इतना महत्त्व है। अतः कोई यह न समझे कि यह शरीर हीनदीन और मलिन है। यह तो ब्रह्मका निवासस्थान है। जिसको ब्रह्मने अपना निवास स्थान बनाया उसको मलिन कौन कह सकता है ? तथापि मनुष्यको उचित है कि वह अपने प्रयत्नसे इसमें राक्षस और पिशाचको घुसने न दे और इसमें ब्रह्मका ही प्रकाश होने दे। इस प्रयत्नका नाम ही धर्माचरण है।

यह ब्रह्मकी नगरी (प्रभ्राजमाना) तेजस्वी है (हरिणी) दुःखोंका हरण करनेवाली है इसमें मनुष्यके साथ रहनेवालोंको दुःख नहीं होता ( यशसा संपरीवृता ) यशसे युक्त है इसमें रहनेवालेको यश प्राप्त होता है पुरुषार्थके

स्थानमें रहते हैं वृद्धावस्थाके पूर्व क्षीण नहीं होते यह इसका तात्पर्य है। इसीको अधिक स्पष्ट रूपसे अन्यत्र ही किया है–

न वै तं चक्षुर्जहाति न प्राणो जरसः पुरा।
पुरं यो ब्रह्मणो वेद यस्याः पुरुष उच्यते॥

जिसमें रहनेके कारण इस आत्माको पुरुष कहते हैं उस ब्रह्मकी नगरीको जो जानता है उसके नेत्र और उसके प्राण वृद्ध अवस्थाके पूर्व उसको नहीं छोडते।' अर्थात् अतिवृद्ध अवस्थातक उसकी संपूर्ण इंद्रियें और अवयव कार्यक्षम रहते हैं और वह सुदृढ अवयवोंके साथ उत्साहपूर्ण दीर्घ जीवनका अनुभव लेता है।

सुमनका निर्माण करना, दीर्घजीवन प्राप्त होना और अन्ततक संपूर्ण अवयव सुदृढ अवस्थामें रहना ये तीन काम ब्रह्मज्ञानसे होते हैं। ब्राह्मी स्थितिमें पहुंचे हुए मनुष्यको ये तीन लाभ मिलते हैं। भगवद्गीतामें (यः कामान् विहाय निःस्पृहः चरति) कामना छोडकर निस्पृह होकर व्यवहार करता है ऐसा कहा है। इसमें (चरति) व्यवहार करने का अर्थ इन मंत्रोंके साथ संगति देखनेसे स्पष्ट हो जाता है ब्रह्मज्ञानी मनुष्य अतिदीर्घ आयुतक अपने सुदृढ अवयवोंके साथ उत्तमोत्तम पुरुषार्थ करता है। वेदमन्त्र और गीताके उपदेशकी संगति इस प्रकार है।

इस प्रकार श्रीमद्भगवद्गीतारूपी उपनिषदोंमें कथित ब्रह्मविद्यासे निश्चित हुए,
योगशास्त्रविषयक श्रीकृष्ण और अर्जुनके संवादमें,
सांख्ययोग नामक द्वितीय अध्याय
समाप्त हुआ ॥ २ ॥

एक आत्मा है ऐसा इस स्थानपर भगवान श्रीकृष्णको कहना है। इसी प्रकार अपका श्लोक इसी विषय में देखिये—

देही नित्यमवध्योऽयं देहे सर्वस्य भारत ॥
( श्लो ३० )

यह देहधारी अवध्य नित्य आत्मा सबके देहमें उपस्थित है। इस श्लोकमें भी सबके देहमें एक आत्मा है ऐसा ही कहा है। यहां यद्यपि सबके देहोंमें ऐसा नहीं कहा है, तथापि आत्मा ( सर्वगत ) सर्वव्यापक है और वह सबके देहमें है इतना कहनेसे एक सर्वव्यापक आत्मा सर्व देहोंमें है ऐसा स्वयंसिद्ध होता है। इसके सिद्ध करनेके लिये अधिक प्रमाण देनेकी आवश्यकता नहीं है यदि किसीको प्रमाण चाहिये तो भगवद्गीताका निम्नलिखित श्लोक देखें—

अहमात्मा गुडाकेश सर्वभूताशयस्थितः ।
( भ गी १०।२० )

अहं वैश्वानरो भूत्वा प्राणिनां देहमाश्रितः ।
( भ गी १५।१४ )

मैं एक आत्मा सर्व भूतोंके अन्दर रह रहा हूं। मैं विश्वका नेता होकर सब प्राणियोंके देहका आश्रय करके रह रहा हूं। यहां एक आत्मा सब भूतोंमें व्यापक है ऐसा कहा है। इन श्लोकोंका विचार करनेसे पूर्वोक्त शंकाका निराकरण हो जाता है और भ. गीताके तत्त्वके अनुसार एक आत्मा सब देहोंमें है यह बात स्पष्ट हो जाती है।

यहां कोई पूछेंगे कि यदि सबकी एक आत्मा है और वह भूमा है तो एकका सुखदुःख दूसरेको क्यों नहीं होता? इस शंकाका उत्तर भगवद्गीताके किसी श्लोकमें नहीं दिया है। उपनिषदोंमें इस विषयमें इतना ही कहा है कि सुषुप्तिमें भूमा अवस्थाका-एकत्वावस्थाका अनुभव मनुष्य करता है इसलिये उसको उस समय किसी दूसरेका भान नहीं होता वही एकत्वका अनुभव करनेवाली आत्मा जागृतिकी अवस्थामें द्वैतका अनुभव करती है। अर्थात् एक ही मनुष्य जागृतिमें द्वैत स्थितिमें और सुषुप्ति-समाधि मुक्तिमें अद्वैत स्थितिमें रहता है। यदि यह सत्य है तो सुषुप्तिमें उसको सबके सुखदुःखका अनुभव होना चाहिये। परंतु इसमें बात यह है कि जो अपने शारीरिक सुखदुःख हैं वे भी सुषुप्ति अवस्थामें स्थूल शरीरका संबंध छूट जानेके कारण किसीको भी नहीं होते। अपने शरीरके छोटे कृमियोंका दुःख भी निद्रामें मनुष्यको अनुभवमें नहीं आता तो दूसरेके शारीरिक दुःख का कैसे अनुभव होगा? इसलिये शारीरिक सुखदुःखका अनुभव तो भूमावस्थामें नहीं होगा। परंतु शुद्ध मनके प्रेरित विचार काल और स्थानका अन्तर न मानते हुए दूर देशमें सुषुप्ति अवस्थामें स्थित मनुष्यके मनतक पहुंचते हैं इस अनुभवसे पता लगता है कि मनुष्यको यह भूमा अवस्थाके अद्वैतका अनुभव होना संभव है। उपनिषदोंमें यहांतक ये विचार स्पष्ट रीतिसे कहे हैं गीतामें भी उसी का अनुवाद 'सर्वगत आत्मा' है ऐसा कहकर किया है।

मनुष्यका अनुभव निःसंदेह द्वैतका है भिन्न आत्मा होनेका है। साथ ही साथ मनुष्य अपने आपको अपक्व, अल्प अल्पज्ञ, क्षीण, परिमित क्षुद्र मरनेवाला जीर्ण और वृद्ध होनेवाला अनुभव करता है। परन्तु शास्त्र कहता है इसके विरुद्ध। शास्त्रानुसार आत्मा नित्य, विभु ज्ञानी अपरिमित महान्, भूमा अमर, अजर अदम्य सदा तरुण, अव्यय आदि रूप है। साधारण मनुष्यके अनुभव और शास्त्रमें इतना महान् अन्तर है। वेदमें भी जीवात्मा परमात्माके सब नाम एक जैसे ही हैं। दोनोंके एक जैसे नाम होनेसे ही दोनोंके गुणधर्मोंकी एकता भी सिद्ध होती है। गीतामें भी—

ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः ।
( भ गी १५।७ )

मेरा ( परमात्माका ) एक सनातन अंश जीवलोकमें जीव बना हुआ है ऐसा स्पष्ट कहा है। जैसे अग्निका अंश भी अग्निरूपही होता है वैसे ही परमात्माका अंश परमात्मरूप होता है। इस प्रकार विचार करनेपर पता लगेगा कि सर्वव्यापक एक आत्मा है यह यहां कहे हुए सांख्यमतका निश्चित सिद्धान्त है। इस आत्माके गुणबोधक विशेषण ये हैं—

१ नित्य ( श्लो० १८,२०,२१,२४,२५,३० )

नित्य अर्थात् सदा एक जैसा रहनेवाला तीनों कालोंमें एकसा रहनेवाला जिसका कभी नाश नहीं होता है अत- एव उसको—

२ शाश्वत ( श्लो २० सनातन श्लो० २४ )

सदा रहनेवाला हमेशासे जो एक जैसा रहनेवाला है

नहीं होता। इस विषयमें और देखिये—

## ८ अदाह्य, अक्लेद्य अशोष्यः ( श्लो० २४ )

अर्थात् यह जलाया भिगोया अथवा सुखाया नहीं जाता इसीका स्पष्टीकरण निम्नलिखित वाक्योंमें है—

न एनं दहति पावकः न चैनं क्लेदयन्त्यापः ।
न शोषयति मारुतः । ( श्लो० २३ )

' अग्नि इसको जला नहीं सकती, जल इसको भिगा नहीं सकता, और वायु इसको सुखा नहीं सकती । ' इन पञ्चभूतोंका इसपर कोई परिणाम नहीं होता। इसीलिये—

## अविकार्योऽयमुच्यते ( श्लो० २५ )

इसको अविकारी कहते हैं। अविकारी वह होता है जिसपर कोई परिणाम न हो। जो एक ही स्वरूपसे सदा रहता हो वह—

## ९ स्थाणु ( श्लो० २४ )

स्थिर है न हिलनेवाला न चलनेवाला और न विकृत होनेवाला तथा सबको आधार देनेवाला है। परन्तु यह—

## १० अव्यक्त, अचिंत्य ( श्लो० )

## अप्रमेयः ( श्लोक १८ )

व्यक्त नहीं, यह दिखाई नहीं देता इसका चिंतन नहीं किया जा सकता इसका परिमाण भी नहीं हो सकता इस प्रकारकी यह आत्मा है परन्तु जब इसके विषयमें—

आश्चर्यवत्पश्यति कश्चिदेनं
वेद न चैव कश्चित् । ( श्लो० २९ )

हरकोई इसको आश्चर्यचकित होकर आश्चर्यपूर्ण दृष्टिसे देखता है परन्तु कोई इसका यथार्थ रीतिसे ज्ञान नहीं पाता । ' इसकी शक्ति सब आश्चर्योंसे भी बढ़कर आश्चर्य है। यह ऐसा गूढ आश्चर्य है कि इसका पूर्ण ज्ञान किसीको हो नहीं सकता। बड़े विशेष ज्ञानियोंको इसका ज्ञान होता है परन्तु वे दूसरोंको वह ज्ञान बता नहीं सकते क्योंकि शब्दोंसे उसका वर्णन करना कठिन है। इस कारण इसको स्वसंवेद्य अर्थात् स्वयं जानने योग्य कहते हैं। अस्तु, इस प्रकारका एकात्मभाव भागवद्गीतामें उपदेशके आरम्भमें कहा है इस बातको ध्यानमें लाना चाहिये।



## सारूप्यविचार ।

जो आत्मा मेरे अन्दर है वही अन्य मनुष्योंके अन्दर और वही कीट पिपीलिका पतंग आदिकोंमें भी है, यह बात स्वीकार करनेपर आत्मिक दृष्टिसे सबकी एकता है ऐसा मानना पड़ता है। इसका सरल अर्थ यह है कि यदि मैं किसीकी हिंसा करूं तो वह मेरी ही हिंसा होगी किसीके साथ मैं असत्य बोलूं तो मेरे साथ ही असत्य बोलनेके समान होगा किसीकी चोरी मैं करूं तो वह अपनी ही चोरी करने जैसा होगा यदि किसीके साथ व्यभिचार किया तो वह अपने साथ ही व्यभिचार होगा जो जो अत्याचार मैं दूसरेके साथ करूंगा वह सब अत्याचार मेरी आत्माके साथ अर्थात् मेरे साथ होगा अत्याचारी मनुष्य इस बातको चाहे न समझे न माने किंवा इस बातकी ओर ध्यान न दे परन्तु यदि सबकी आत्मा एक होगी तो दूसरेके साथ करता हूं ऐसा मानकर किया हुआ अत्याचार और उपकार कभी न कभी अवश्य ही अपने ऊपर आजायगा क्योंकि इस जगत्में दूसरा कोई नहीं है ' इसीलिये कहा है कि—

मृत्योः स मृत्युमाप्नोति । य इह नानेव
पश्यति । कठ ४।१ ११; बृ उ ४।४।१९

जो यहां भिन्नता देखेगा वह मृत्युसे भी बड़े मृत्युको प्राप्त होगा। ' दूसरेके साथ किया अत्याचार अपने ऊपर लौट आयेगा और दूसरेपर किया उपकार भी अपनेको प्राप्त होगा यह ज्ञान जनताके मनमें स्थिर होगा तो निःसंदेह जनताका व्यवहार सुधर जायगा।

कौरव जो मरनेवाले हैं वे अपने ही अत्याचारके कारण मरते हैं दूसरेके मारनेसे कोई नहीं मरता, जो सब मरते या दुरवस्थाको प्राप्त होते हैं, वे अपने ही कर्मके कारण होते हैं। यह निश्चित रीतिसे श्रीकृष्ण भगवान्‌ने अर्जुनको यहां बताया यही बात सबको ध्यानमें धारण करने योग्य है।

कोई मनुष्य दूसरेके ऊपर अत्याचार क्यों करता है? कौनसी बुद्धि इसके अन्दर है जिसके कारण वह अत्याचार में प्रवृत्त होता है, बुराई करने लगता है अथवा अत्याचारके पथमें जाने लगता है? वह समझता है कि मैं अलग हूं और वह दूसरा मेरेसे भिन्न है मैं अधिक सुखी होना चाहता हूं इसलिये उसपर मैं अत्याचार करके उसके भोग मैं लूटूंगा और सुख भोगूंगा। यह अपने सुख बढ़ानेकी बुद्धि मनुष्य

जमाता है, तथा धननाश होनेपर वही मनुष्य इतना रोता पीटता है कि अन्तमें पागल बनकर व्यवहारके लिये निकम्मा हो जाता है। परन्तु जो सुखदुःखको समान माननेवाला है लाभहानिको एक जैसा माननेवाला है वह बहुत धन प्राप्त होनेपर भी मनकी समानता दूर होने नहीं देता अथवा धन नष्ट होनेपर भी दुःख नहीं करता उसके विपरीत दोनों अवस्थाओंमें अपने मनको समानतया कर्तव्यदक्ष बनाये रखता है। इसीको द्वन्द्वोंको सम मानना कहते हैं।

मनुष्यको सुखके लिये प्रयत्न करना चाहिये परन्तु सुख मिलनेपर कर्तव्यभ्रष्ट नहीं होना चाहिये तथा मनुष्यको दुःखनिवृत्तिके लिये यत्न करना चाहिये, परन्तु दुःख प्राप्त होनेपर हताश बनकर कर्तव्यमूढ नहीं होना चाहिये; तात्पर्य सुख मिले अथवा दुःख मिले दोनों अवस्थाओंमें अपने कर्तव्यकर्मको भूलना नहीं चाहिये। बाह्य सुखदुःख क्षणिक हैं और अपना कर्तव्य पालन करना अपना श्रेष्ठ धर्म है। क्षणिक बातोंके लिये श्रेष्ठधर्मको दूर करना अयोग्य है। सुख दुःखको समान माननेका यह अर्थ है। इसके लिये कुछ उदाहरण देखिये- पत्थर सर्दीमें और गर्मीमें अपने स्थानपर स्थिर रहता है समुद्र अतिवृष्टि और अनावृष्टिमें अपनी मर्यादाका उल्लंघन नहीं करता वृक्ष अपनी छाया जैसे पोषण करनेवालेको देता है वैसे ही काट (छेदन) करनेवालेको भी देता है मनुष्य भी इसी प्रकार सुखदुःख हानिलाभ जय पराजय और सर्दी गर्मी प्राप्त होनेपर अपनी धर्ममर्यादाका उल्लंघन न करे।

आज सर्दी है इसलिये मैं आज अपना कर्तव्य नहीं करूंगा आज बड़ी गर्मी है इस कारण मैं अपना कर्तव्य नहीं कर सकता आज मुझे बहुत धन प्राप्त हुआ अतः मुझे अब कर्तव्य पालनकी क्या आवश्यकता है? आज तो मेरा सब धन नष्ट हुआ है मैं उदास हुआ हूं और मुझसे कर्तव्य पालन नहीं होसकता आज पुत्रजन्मका महोत्सव है इस लिये आज कर्तव्य करनेके लिये फुरसत नहीं है आज तो उसकी मृत्यु होगई अतः दुःखके कारण कर्तव्य पालन कैसे हो सकता है? इस प्रकार जो लोग कहते हैं वे द्वन्द्वोंके आघातोंको सह नहीं सकते। वे द्वन्द्वोंसे पराभूत होते हैं। परन्तु पूर्वोक्त अवस्थाएं होनेपर भी जो अपने कर्तव्य पालन करनेमें दत्तचित्त होते हैं वे ही द्वन्द्वोंके आघातोंको सह सकते हैं और वे ही द्वन्द्वोंको सम मानते हैं और जो द्वन्द्वोंको सम मानते हैं वे ही शांति और अमरत्वको प्राप्त करते हैं।

इसका दूसरा भी एक अर्थ है। सम शब्दका अर्थ परब्रह्म परमात्मा किंवा ईश्वर है क्योंकि वह सबत्र सम है, सबमें समानतासे व्याप्त है उसकी सर्वत्र सम अवस्थिति है। देखिये—

निर्दोषं हि समं ब्रह्म। भ. गी. ५।१९ )
समं पश्यति योऽर्जुन। भ. गी. ६।३२ )
समोऽहं सर्वभूतेषु। भ. गी. ९।२९ )
समं सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन्तं परमेश्वरम्।
( भ. गी. १३।२७ )
समं पश्यन् हि सर्वत्र समवस्थितमीश्वरम्।
( भ. गी. १३।२८ )

ब्रह्म सर्वत्र सम और निर्दोष है। जो सर्वत्र सम ब्रह्मको देखता है ( वह परम योगी है। ) मैं आत्मा सर्व भूतोंमें सम हूं। सब भूतोंमें सम परमेश्वरको देखें। इस प्रकार सर्वत्र सम अवस्थित होनेके कारण परब्रह्म परमात्मा अथवा परमेश्वरको 'सम' कहते हैं। इस अर्थको लेनेसे—

सुखदुःखे समे कृत्वा लाभालाभौ जयाजयौ।(३८)
समदुःखसुखं धीरं सोऽमृतत्वाय कल्पते। (१५)

सुखदुःख हानिलाभ जयपराजय ( समे ) सम अर्थात् परमात्मा मानकर अपना कर्तव्य कर। ( समदुःखसुखं धीरं ) सम अर्थात् परब्रह्मरूप सुखदुःखको माननेवाले धैर्यवाले मनुष्यको अमृतकी प्राप्ति होती है। यहां शंका होगी कि सुख तो परमात्मारूप होगा परन्तु दुःख परमात्मा रूप कैसे होगा? इस शंकाके उत्तरमें इतना कहना पर्याप्त है कि जिसको हम सुख या दुःख कहते हैं वस्तुतः वह सच्चा सुख भी नहीं होता और सच्चा दुःख भी नहीं होता। देखिये कोई विद्यार्थी खेलमें सुख और पढाईमें दुःख मानता और अनुभव भी वैसा ही करता है परन्तु वस्तुत बात उलटी है। कोई शत्रु जो पराभूत होता है वह दुःख करता है परन्तु पराभूत होनेके कारण उसको अपनी शक्तिसे स्वातंत्र्य कमानेका अवसर प्राप्त होता है इससे उसके बलकी वृद्धि होती है फिर उसमें दुःखके लिये स्थान कहां है? इस प्रकार विचार करनेसे पता लगेगा कि जिनको हम सुखदुःख अथवा हानिलाभ मानते

समय बाह्य पदार्थोंकी प्राप्तिसे सन्तोष होता है ऐसा हरएक मनुष्यका स्वभाव है। परंतु यह भ्रम है। बाह्यविषयोंसे मनके दूर जानेपर ही वास्तविक सन्तोष होता है। मनुष्यमात्र जिन विषयानन्दके लिये प्रयत्न करते हैं उससे कई गुना निर्विषय आनन्द श्रेष्ठ है और आत्माके आत्माकी तुष्टिका आनन्द भी सर्वोपरि है। इस प्रकार निर्विषयता प्राप्त होनेसे मनसे कामना करनी ही नहीं पड़ती, उपभोग स्वयं इसके पास आते हैं, वे इसके संकल्पमात्रसे इसके पास उपस्थित होते हैं।

कामाः आपूर्यमाण मचलप्रतिष्ठं प्रविशन्ति । ७०

जो स्वयं पूर्णताका अनुभव करता है और स्थिर रहता है उसके पास सब काम उपभोग स्वयं पहुंचते हैं।' उसको कामोंके पास चलके जाना आवश्यक नहीं होता। उसको इस प्रकार संकल्पसिद्धि होती है। यह संकल्पसिद्धि तब प्राप्त होती है जब इसके मनके सब काम पूर्णतया दूर होते हैं। यहां देखिये कि जब वह सुखोंकी कामना करता है तब इसके पास दुःख पहुंचते हैं और सुख दूर जाते हैं। परन्तु जब वह कामनाओंका त्याग करता है निरिच्छ निःस्पृह निष्काम और शान्त बनता है तब बिना मांगे सर्व आनन्द इसके पास स्वयं चलकर आते हैं। देखिये निष्काम होनेका महत्त्व कितना है !!

सांख्यशास्त्रका सिद्धान्त और उसका अनुभव करनेका अनुष्ठान जो इस द्वितीय अध्यायमें कहा है उसका सारांश है यह स्वरूप है। इस अध्यायमें कहा हुआ दूसरा मार्ग योगमार्ग है उसका स्वरूप अब देखिये—

## योगमार्ग ।

सांख्यमार्ग इस समय तक कहा अब योगमार्गका स्वरूप श्लोकोंसे बताते हैं। योगकी व्याख्या इस अध्यायमें इस प्रकार कही है—

सिद्ध्यसिद्ध्योः समो भूत्वा
समत्वं योग उच्यते । ( ४८ )
बुद्धियुक्तो जहातीह उभे सुकृतदुष्कृते ।
तस्माद्योगाय युज्यस्व
योगः कर्मसु कौशलम् ॥ ( ५१ )

सिद्धि और असिद्धिके विषयमें समभाव रखना चाहिये। इस समताका नाम योग है। इस प्रकारकी समबुद्धिसे युक्त मनुष्य सुख और दुःख इन दोनोंको दूर करता है अतः तू इस योगका आचरण कर कर्म करनेमें कुशलता का ही नाम योग है। इस प्रकार योगकी व्याख्या करते हुए भी सुखदुःखके विषयमें समभावना रखनेका नाम योग कहा है। सिद्धि असिद्धि हानिलाभ जयपराजयके विषयमें सम मन रखना और हरएक कर्तव्य कुशलताके साथ करनेका नाम योग है। यहां इस योगका अर्थ ही 'समत्वयोग' है। सब कर्म इस योगके द्वारा करने चाहिये ऐसा निम्नलिखित श्लोकमें कहा है—

योगस्थः कुरु कर्माणि संगं त्यक्त्वा धनंजय । ४८

योगका आश्रय करके सब प्रकारके कर्म करो और कामनाका संग छोड दो।' सब कर्म करनेके समय इस उपदेशका स्मरण रखना चाहिये। द्वन्द्वोंके विषयमें समभाव रखनेका नाम योग है। इस प्रकारका समभाव रखते हुए अर्थात् सुखदुःखका विचार मनसे हटाकर कर्तव्य करने चाहिये। सुख हुआ तो भी कर्तव्य करूंगा और दुःख हुआ तो भी कर्तव्य करता रहूंगा ऐसा मनमें निश्चय करके अपने कर्तव्यपर सदा स्थिर रहनेका नाम योग है। यहां योगका तात्पर्य 'कर्तव्यके साथ अपना संबन्ध जोडना' है। कैसी भी अवस्था प्राप्त हो तो भी कर्तव्यकर्म न छोड देना भाव यहां है। साधारण मनुष्य सुखदुःख न होते ही कर्तव्यसे भ्रष्ट हो जाते हैं। परन्तु समत्वरूप योग करनेवाले हरएक अवस्थामें कर्तव्यदक्ष रहते हैं। समबुद्धि का अर्थ परमेश्वरमें स्थिर बुद्धि ऐसा भी होता है क्योंकि सम ब्रह्मका अर्थ परमात्मा है इस विषयका विवरण इसके पूर्व आचुका है। द्वन्द्वोंके आघात होनेपर भी ईश्वरका विस्मरण न होनेका भी नाम समबुद्धि है। प्रायः दुःखके समय परमेश्वरका विचार जाग्रत होता है परन्तु सुख लाभ जय विशेष धनप्राप्ति विशेष अधिकारलाभ होनेपर वह अपना ही महत्त्व है ऐसा मनुष्य मानता है और परमेश्वरको भूलता है। इस भूलनेके कारण विषम बुद्धि होती है। योगी लोग जैसे दुःखके समय वैसे ही सुखके समय भी ईश्वरमें श्रद्धा रखते हैं और कर्तव्यसे भ्रष्ट नहीं होते। अतः इस समत्वयोगके अनुसार मनुष्यको अपना आचरण रखना चाहिये। इस विषयका दूसरा नियम यह है।

कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन ।
मा कर्म फलहेतुर्भूः मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्मणि ॥(४७)
कृपणाः फलहेतवः ।( ४९ )

अर्जुन उवाच—

अथ केन प्रयुक्तोऽयं पापं चरति पूरुषः । अनिच्छन्नपि वार्ष्णेय बलादिव नियोजितः ॥३६॥

## ( १३ ) पाप प्रवृत्तिका कारण

श्रीभगवानुवाच—

काम एष क्रोध एष रजोगुणसमुद्भवः । महाशनो महापाप्मा विद्ध्येनमिह वैरिणम् ॥ ३७ ॥
धूमेनाव्रियते वह्निर्यथाऽऽदर्शो मलेन च । यथोल्बेनावृतो गर्भस्तथा तेनेदमावृतम् ॥ ३८ ॥
आवृतं ज्ञानमेतेन ज्ञानिनो नित्यवैरिणा । कामरूपेण कौन्तेय दुष्पूरेणानलेन च ॥ ३९ ॥
इन्द्रियाणि मनो बुद्धिरस्याधिष्ठानमुच्यते । एतैर्विमोहयत्येष ज्ञानमावृत्य देहिनम् ॥ ४० ॥
तस्मात्त्वमिन्द्रियाण्यादौ नियम्य भरतर्षभ । पाप्मानं प्रजहि ह्येनं ज्ञानविज्ञाननाशनम् ॥ ४१॥

---

अन्वयः— अर्जुन उवाच- हे वार्ष्णेय ! अथ केन प्रयुक्तः अयं पूरुषः अनिच्छन् अपि बलात् नियोजितः इव पापं चरति ? ॥ ३६ ॥

अर्जुनने पूछा हे श्रीकृष्ण ! अब ( यह बतलाओ कि ) किसकी प्रेरणासे यह मनुष्य इच्छा न रहने-पर भी बलात्कारसे लगाये हुएके सदृश पापका आचरण करता है ? ॥ ३६ ॥

भावार्थ— मनुष्यकी इच्छा पाप करनेकी ओर न होते हुए भी किसीके अधीन होकर कार्य करनेके समान यह मनुष्य किसी किसी समय पापाचरण करता है । मनुष्यकी ऐसी प्रवृत्ति किस कारणसे होती है ?

---

परधर्म व्यवहार होनेके कारण उस प्रकारके कष्ट इनमें नहीं हैं यह बात भी सत्य है । परन्तु उसमें बिलकुल कष्ट नहीं है ऐसी बात नहीं है एक वर्णके धर्ममें एक प्रकारके कष्ट हैं तो दूसरे वर्णके धर्ममें दूसरे प्रकारके कष्ट हैं और एकमें एक प्रकारका सुख है तो दूसरेमें दूसरे प्रकारका सुख है । विचार करनेपर पता लग जायगा कि धर्मसंस्थापकोंने सब वर्णोंके लिये सुख और कष्ट समानतया बांटनेका यत्न किया है और यदि कुछ विशेष किया है तो यही है कि उच्च वर्णियोंको तपका जीवन है और निचले वर्णको भोगका जीवन अधिक रखा है ।

इस प्रकार प्रत्येक वर्णमें कुछ कष्ट और कुछ सुख है, इसीलिये अपने जन्मप्राप्त स्वधर्मविषयक कर्तव्यका त्याग करके दूसरेका धर्म सुसाध्य प्रतीत होता है इसलिये उसका स्वीकार करना मूढताका काम है । जिसको जो कर्तव्य स्वभाव से प्राप्त है स्वधर्मसे आया है सहजन्म-सहवास ही प्राप्त हुआ है वही उसको सुकर है । दूसरेका धर्म आज सुकर प्रतीत हुआ तो भी अन्तमें वह भ्रम था ऐसा ही अनुभव होगा और स्वधर्मत्याग और परधर्मानुष्ठान करनेका यत्न अन्तमें हानिकारक ही सिद्ध होगा ।

इसीलिये कहा है कि ( स्वधर्मे निधनं श्रेयः ) स्वधर्म आचरण करते करते मरण आगया तो भी वह कल्याणकारी होगा परन्तु परधर्मके आचरणसे कुछ अभ्युदय होता है ऐसा भी प्रारंभमें प्रतीत हुआ तो भी वह ( परधर्मो भया वह ) परधर्म भयंकर हानिकारक है ।

हानिकारक होते हुए मनुष्य उस पापकर्ममें क्यों प्रवृत्त होता है ? कौनसा अन्दरका भाव है जिससे यह मनुष्य पाप कर्ममें प्रवृत्त होता है ? यह उत्तम प्रश्न यहां अर्जुनने किया है । यह प्रश्न और उसका उत्तर अब देखिये—

( १६ ) प्रत्येक मनुष्य पापाचरणके लिये तुला होता है ऐसी बात नहीं । प्रायः मनुष्य जानता भी है कि पापका फल दुःख है और इस कारण वह पापसे बचना भी चाहता है बचनेका यत्न भी करता है । परन्तु उसकी पाप न करनेकी इच्छा होनेपर भी किसीके दबावमें आनेके समान मनुष्य पापकर्ममें खींचा जाता है और इच्छा न रहनेपर भी इससे पाप होता है बचना चाहता हुआ भी बचता नहीं है । यह क्या चमत्कार है ? कौन इसको पापकर्ममें प्रवृत्त कराता है ? मनुष्यका ऐसा कौन चालक है जो इसको पसीट के आता है और पाप करवाता है ?

अर्जुनका यह प्रश्न श्रवण कर भगवान् श्रीकृष्ण उसका उत्तर देते हैं—

पापकी ओर प्रवृत्ति करानेवाला है । भोगी मनुष्य अपने भोग प्राप्त करनेके लिये क्या क्या पाप करेगा इसका कोई पता नहीं है। यदि धर्माचरण करनेसे उसको भोग प्राप्त हुए तो वह धर्माचरण करेगा परन्तु यदि धर्माचरण करनेसे उसके भोगोंमें कुछ न्यूनता आ जाय तो वह पापाचरण करनेमें भी पीछे नहीं हटेगा। सब पाप प्रायः भोगतृप्ति करनेसे ही होते हैं। इसलिये कामको यहां ' महापापी ( महापाप्मा ) कहा है। जो पापी होता है वही मनुष्यका वैरी होता है शत्रु कहलाता है। क्योंकि पापसे दुःख होता है और दुःख देना शत्रुत्वका चिह्न है।

यहां कह कहेंगे कि जो भोग बहुत समयतक भोगोंमें प्रवृत्त होते हैं और पापकर्म करनेसे भोग प्राप्त करते हैं, क्या वे सदाके लिये गिर जाते हैं ! क्या उनके उद्धार की कोई आशा नहीं है ? इस प्रश्नके उत्तरमें भगवान् स्पष्ट ही कहते है कि ऐसे भोगी लोग सदाके लिये अन्दरसे बिगड जाते हैं ऐसी बात नहीं है, यह एक उनकी शुद्ध आत्मापर आवरणसा आता है। जैसा अग्निपर धूवां दर्पण-पर मल और गर्भपर झिल्ली होती है उसी प्रकार उनकी आत्मापर कामरूप-भोगेच्छाका आवरण होता है। इन तीनों उपमाओंमें पाठक देखें कि धूवेंके अन्दर प्रदीप्त होनेयोग्य अग्नि विद्यमान रहती है मलके आवरणके नीचे दर्पणका शीशा जैसाका वैसा शुद्ध रहता है और झिल्लीके अन्दर सुन्दर बालक जीवित और जाग्रत रहता है वैसेही भोग भी इच्छाके अन्दर आत्मा रहती है, सदाके लिये बिगडती नहीं । अग्निको धमनीसे फूंका तो अग्नि प्रदीप्त होती है दर्पण धो दिया तो शीशा पुनः स्वच्छ बनता है और झिल्ली हटानेसे अन्दरसे सुन्दर बालक बाहर आता है इसी प्रकार संयमसे भोगेच्छाको दूर किया तो शुद्ध आत्मा अपनी निज शक्तियोंके साथ प्रकट होती है । अर्थात् जैसे धूवां रहनेतक अग्नि जलती नहीं अपर मल रहनेतक दर्पण में मुख नहीं दीखता और झिल्लीके अन्दर वेष्टित होनेतक अन्दरका बालक जगत्का अनुभव नहीं करता इसी प्रकार भोगेच्छा बनी रहनेतक ही भोगीकी आत्मा बहुतकसी मलीन होती है। अतः उसको सदाके लिय पतित समझना अयोग्य है तथापि जबतक भोगोंके विषयमें प्रबल इच्छा रहेगी तबतक उस आत्माकी निज शक्तियोंका प्रकाश होना सर्वथा असंभव है और भोगेच्छा रहनेतक दुःखोंसे छूटना भी असाध्य है । इनके संस्कार भी इनके ऊपरसे हटनेके पश्चात् कुछ कालतक अवश्य कष्ट देते रहेंगे ।

यह काम ( ज्ञानिनः वैरी ) ज्ञानीका वैरी है अर्थात् यह ज्ञानीके साथ कभी नहीं रहता । सत्य ज्ञान होते ही इसका नाश होता है। जिस प्रकार सूर्यके साथ अंधेरेका वैर है उसी प्रकार ज्ञानके साथ कामका वैर है । भगवान् शंकरने अपना तृतीय ज्ञाननेत्र खोलकर उसके तेजसे मदनको जला दिया यही कथा पुराणोंमें है। इस कथामें भी श्रीशंकरको " कामारि ( काम×अरि ) कामका शत्रु कहा गया है। काम और मदन एक ही हैं और श्रीशंकर पूर्ण ज्ञानी हैं । अतः इनका नाम उमा-पति ( उमा = विद्या ) विद्यापति ज्ञानी है। वे ज्ञानी होनेसे ही कामको जला सके । जो ज्ञानी नहीं होता वह कदापि कामका नाश नहीं कर सकता। इस कथासे भी काम ज्ञानका वैरी है यह बात सिद्ध होती है। जहां काम होगा वहां ज्ञान नहीं रह सकता और जहां ज्ञान है वहां काम नहीं रह सकता । इसीलिये ब्रह्मचर्य आश्रममें ज्ञानार्जन करनेका कार्य आवश्यक कर्तव्य है ऐसा लिखा है, क्योंकि उस आश्रमके पश्चात् विवाहादि होनेपर गृहस्थाश्रममें यदि मनुष्य कामके अधीन बना, तो ज्ञान प्राप्त करनेका कार्य कठिन हो जाता है। यह काम ज्ञानका वैरी है इसीलिये ( एतेन ज्ञानं आवृतं ) ज्ञानको घेर लेता है। ज्ञानका मुख्य इन्द्रिय मन और बुद्धि है जब इनको यह काम घेरता है तब वहां मूढता आजाती है । जैसा शत्रुका सैन्य किलेको घेरता है और किलेके अन्दरके वीरों का संचार रोकता है इसी प्रकार यहां यह काम मनबुद्धि को घेरता है और उसकी स्वतंत्रताका नाश करता है। अर्थात् ऐसे समय मनबुद्धि कामके अधीन होती है और जिस मार्गसे यह ले जाता है उसी मार्गसे जाती है।

अर्जुनके प्रश्नका उत्तर यहां इस तरह मिला है । इच्छा न रहनेपर भी किस कारण मनुष्य पाप करता है यह अर्जुनका प्रश्न था। इसका उत्तर यह है कि जब कामके द्वारा मनबुद्धि घेरी जाती है और कामके वशमें हो जाती हैं तब उसका स्वामी काम हो जाता है और वही उसका चालक होता है। शरीरका वास्तविक चालक और स्वामी आत्मा है तथापि वह प्रभुके अधीन हुए होती है । राजा

१ ( हिं गी )

अन्वयः- भगवान् उवाच- रजोगुणसमुद्भवः महाशनः महापाप्मा एषः कामः, एषः क्रोधः (अस्ति त्वं ) एनं इह वैरिणं विद्धि ॥ ३७ ॥ यथा धूमेन वह्निः यथा च मलेन आदर्शः आव्रियते, यथा उल्बेन गर्भः आवृतः तथा तेन इदं आवृतम् ॥ ३८ ॥ हे कौन्तेय ! नित्यवैरिणा एतेन दुष्पूरेण कामरूपेण अनलेन ज्ञानिनः ज्ञानं आवृतम् ॥ ३९ ॥ इन्द्रियाणि मनः बुद्धिः अस्य अधिष्ठानं उच्यते । एषः एतैः ज्ञानं आवृत्य देहिनं विमोहयति ॥ ४० ॥ हे भरतर्षभ ! तस्मात् त्वं आदौ इंद्रियाणि नियम्य ज्ञानविज्ञाननाशनं एनं पाप्मानं प्रजहिहि ॥ ४१ ॥

श्रीभगवान् बोले — रजोगुणसे उत्पन्न हुआ अत्यधिक खानेवाला और बड़ा पापी यह काम और यह क्रोध ( मनुष्यका प्रेरक है । परन्तु तू ) इसको इस लोकमें शत्रु समझ ॥ ३७ ॥ जिस प्रकार धूएँसे अग्नि और मलसे दर्पण ढका जाता है और जैसा झिल्लीसे गर्भ वेष्टित होता है उसी प्रकार इस ( काम ) से यह सब ( ज्ञान ) आच्छादित होता है ॥ ३८ ॥ हे कुन्तीपुत्र अर्जुन ! सबके नित्यवैरी कभी तृप्त न होनेवाले इस अग्निसदृश कामने ज्ञानीका ज्ञान ढक जाता है ॥ ३९ ॥ इंद्रियाँ मन और बुद्धि उस ( कामरूपी शत्रु ) का निवासस्थान कहा जाता है यह ( काम ) इनके द्वारा ज्ञानको आच्छादित करके देहधारी जीवात्माको विशेष मोहित करता है ॥ ४० ॥ हे भरतश्रेष्ठ ! इसलिये तू पहिले पहिले इन्द्रियोंका संयम करके ज्ञान और विज्ञानका नाश करनेवाले इस पापीका परित्याग कर ॥ ४१ ॥

भावार्थ- रजोगुणसे काम और कामसे क्रोध उत्पन्न होता है । यह काम सदा अतृप्त भूखा और मनुष्यको पापकी ओर प्रवृत्त करानेवाला है । अतः यह मनुष्यका शत्रु है । इस काम और क्रोधसे मनुष्यका ज्ञान नष्ट होता है । मनुष्यके इंद्रिय मन और बुद्धिमें यह घर करके निवास करता है और मनुष्यके ज्ञानको घेर कर उसको मोहित करता है । इसलिये मनुष्य संयमद्वारा अपने मन इंद्रियोंको स्वाधीन करे और ज्ञानविज्ञानका नाश करनेवाले इस पापी शत्रुको सदा छोड़ देवे ॥ ३७ — ४१ ॥

( ३७-४१ ) अर्जुनने प्रश्न किया था कि मनुष्यकी इच्छा न होने हुए भी उसकी पापकी ओर प्रवृत्ति क्यों होती है ? इसके उत्तरमें श्रीकृष्ण भगवान् कहते हैं कि हे अर्जुन ! मनुष्यके इंद्रिय मन और बुद्धिमें काम रहता है यह उसकी इच्छा न होनेपर भी उसको पापकर्ममें प्रवृत्त कराता है । यह काम सदा भूखा और पापमें प्रवृत्त रहता है कभी कितना भी भोग प्राप्त हुआ तथापि तृप्त और शांत नहीं होता । जैसा काष्ठों और घीसे अग्नि शांत नहीं होता प्रत्युत बढ़ता है उसी प्रकार भोगोंसे यह काम कदापि शान्त नहीं होता केवल वृद्धि पाता है । यह मनुष्यका शत्रु है और यह मनुष्यके ज्ञान विज्ञानको घेरकर उसके कल्याणका नाश करता है । इसलिये कोई मनुष्य इस कामके अधीन न बने किन्तु मन इंद्रियोंका संयम करके इसको रहनेके लिये अपनी इंद्रियोंमें कोई स्थान मिलने न दे ।

## छः शत्रु

मनुष्यके छः शत्रु हैं । इनके नाम काम क्रोध, लोभ, मोह मद और मत्सर ये हैं । इन सबुओंका मुखिया काम है क्योंकि कामके कारणही अन्य शत्रु मनुष्यमें रहते हैं । देखिये—

कामात्क्रोधोऽभिजायते ।
क्रोधाद्भवति संमोहः ( भ. गी. २।६२ )

" कामसे क्रोध होता है और क्रोधसे मोह होता है । " कामसे लोभ भी होता है इसी प्रकार अन्यान्य विकार निर्माण होते हैं । अतः काम मुख्य है और शेष विकार उसके अनुयायी हैं । यह कामही मनुष्यका प्रेरक है । यहाँ काम शब्दका अर्थ स्त्रीविषयक भोगभावना है । इसके अति-रिक्त कामका अर्थ इच्छा भी है—

पापकी ओर प्रवृत्ति करानेवाला है । भोगी मनुष्य अपने भोग प्राप्त करनेके लिये क्या क्या पाप करेगा इसका कोई पता नहीं है । यदि धर्माचरण करनेसे उसको भोग प्राप्त हुए तो वह धर्माचरण करेगा परन्तु यदि धर्माचरण करनेसे उसके भोगोंमें कुछ न्यूनता आ जाय तो वह पापाचरण करनेमें भी पीछे नहीं हटेगा । सब पाप प्रायः भोगतृष्णा बढनेसे ही होते हैं । इसलिये कामको यहां ' महापापी ( महापाप्मा ) कहा है । जो पापी होता है वही मनुष्यका वैरी होता है शत्रु कहलाता है । क्योंकि पापसे दुःख होता है और दुःख देना शत्रुत्वका चिह्न है ।

यहां कह सकेंगे कि जो भोग बहुत समयतक भोगोंमें प्रवृत्त होते हैं और पापकर्म करनेसे भोग प्राप्त करते हैं, क्या वे सदाके लिये गिर जाते हैं ? क्या उनके उद्धार की कोई आशा नहीं है ? इस प्रश्नके उत्तरमें भगवान स्पष्ट ही कहता है कि ऐसे भोगी लोग सदाके लिये अन्दरसे बिगड जाते हैं ऐसी बात नहीं है, पर एक उनकी शुद्ध आत्मापर आवरणसा आता है । जैसा अग्निपर धूवां दर्पण-पर मल और गर्भपर झिल्ली होती है उसी प्रकार उनकी आत्मापर कामना-भोगेच्छाका आवरण होता है । इन तीनों उपमाओंमें पाठक देखें कि धूवेंके अन्दर प्रदीप्त होनेयोग्य अग्नि विद्यमान रहती है मलके आवरणके नीचे दर्पणका शीशा वैसाका वैसा शुद्ध रहता है और झिल्लीके अन्दर सुन्दर बालक जीवित और जाग्रत रहता है वैसीही भोग भी इच्छाके अन्दर आत्मा रहती है सदाके लिये बिगडती नहीं । अग्निको धमनीसे फूंका तो अग्नि प्रदीप्त होती है दर्पण को दिया तो शीशा पुनः स्वच्छ बनता है और झिल्ली हटनेसे अन्दरसे सुन्दर बालक बाहर आता है इसी प्रकार सयमसे भोगेच्छाको दूर किया तो शुद्ध आत्मा अपनी निज शक्तियोंके साथ प्रकट होती है । अर्थात् जैसे धूवां रहनेतक अग्नि जलती नहीं ऊपर मल रहनेतक दर्पण में मुख नहीं दीखता और झिल्लीके अन्दर वेष्टित होनेतक अन्दरका बालक जगतका अनुभव नहीं करता इसी प्रकार भोगेच्छा प्रबल रहनेतक ही भोगीकी आत्मा अशान्तसी प्रतीत होती है । अतः उसको सदाके लिए पतित समझना अयोग्य है तथापि जबतक भोगोंके विषयमें प्रबल इच्छा रहेगी तबतक उस आत्माकी निज शक्तियोंका प्रकाश होना

सर्वथा असंभव है और भोगेच्छा रहनेतक दुःखोंसे छूटना भी असम्भव है । इनके संस्कार भी इनके ऊपरसे हटनेके पश्चात् कुछ कालतक अवश्य कष्ट देते रहेंगे ।

यह काम ( ज्ञानिनः वैरी ) ज्ञानीका वैरी है अर्थात् यह ज्ञानीके साथ कभी नहीं रहता । सत्य ज्ञान होते ही इसका नाश होता है । जिस प्रकार सूर्यके साथ अंधेरेका वैर है, उसी प्रकार ज्ञानके साथ कामका वैर है । भगवान् शंकरने अपना तृतीय ज्ञाननेत्र खोलकर उसके तेजसे मदनको जला दिया ऐसी कथा पुराणोंमें है । इस कथामें भी श्रीशंकरको " कामारि ( काम×अरि ) कामका शत्रु कहा गया है । काम और मदन एक ही हैं और श्रीशंकर पूर्ण ज्ञानी हैं । अतः इनका नाम उमा–पति ( उमा = विद्या ) विद्यापति ज्ञानी है । वे ज्ञानी होनेसे ही कामको जला सके । जो ज्ञानी नहीं होता वह कदापि कामका नाश नहीं कर सकता । इस कथासे भी काम ज्ञानका वैरी है यह बात सिद्ध होती है । जहां काम होगा वहां ज्ञान नहीं रह सकता और जहां ज्ञान है वहां काम नहीं बढ सकता । इसीलिये ब्रह्मचर्य आश्रममें ज्ञानार्जन करनेका कार्य आवश्यक कर्तव्य है ऐसा किया है, क्योंकि उस आश्रमके पश्चात् विवाहादि होनेपर गृहस्थाश्रममें यदि मनुष्य कामके अधीन बना, तो ज्ञान प्राप्त करनेका कार्य कठिन हो जाता है । यह काम ज्ञानका वैरी है इसीलिये ( एतेन ज्ञानं आवृत्य ) ज्ञानको घेर लेता है । ज्ञानके मुख्य इन्द्रिय मन और बुद्धि हैं जब इनको यह काम घेरता है तब वहां मूढता छायी जाती है । जैसा शत्रुका सैन्य किलेको घेरता है और किलेके अन्दरके वीरों का संचार रोकता है इसी प्रकार यहां यह काम मनबुद्धि को घेरता है और उनकी स्वतन्त्रताका नाश करता है । अर्थात् ऐसे समय मनबुद्धि कामके अधीन होती है और जिस मार्गसे यह ले जाता है उसी मार्गसे जाती है ।

अर्जुनके प्रश्नका उत्तर यहां इस तरह मिला है । इच्छा न रहनेपर भी किस कारण मनुष्य पाप करता है यह अर्जुनका प्रश्न था । इसका उत्तर यह है कि जब कामके द्वारा मनबुद्धि घेरी जाती है और कामके वशमें हो जाती है तब उसका स्वामी काम हो जाता है और वही उनका चालक होता है । शरीरका वास्तविक चालक और स्वामी आत्मा है तथापि यह शत्रुके अधीन हुए होती है । राजा

१ ( हिं गी )

कर। इस अर्थके साथ महाभारतके एक श्लोककी समति है वह श्लोक देखिये—

आत्मना सप्तमं कामं हत्वा शत्रुमिवोत्तमम्।
प्राप्यावध्यं ब्रह्मपुरं राजेव स्यामहं सुखी ॥
(म. भा. शां. १७७)

' अपने देहसे जो गिनतीमें सातवां है उस प्रबल शत्रुका नाश करके अवध्य ब्रह्मपुरीको प्राप्त कर मैं राजाके समान सुखी हुआ हूं। " यहां कामको स्थूल देहसे सातवाँ कहा है। शरीर इंद्रियां विषय मन बुद्धि अहंकार काम इस तरह यह शरीरसे सातवाँ है। अस्तु। यह एक पक्षका कथन हुआ। अब दूसरे पक्षके कथनका विचार करेंगे।

## ' सः-आत्मा '

इस पक्षवाले गीताके अ. ३।४२ में 'सः' शब्दका अर्थ 'आत्मा' मानते हैं। ऐसा माननेवालोंमें प्रमुख श्री मध्वाचार्य हैं इनके बाद इनके अनुयायी टीकाकार श्रीधरस्वामी मधुसूदन-सरस्वती आदि हैं जो तिलक म. गांधी आदि आधुनिक अनुवादक भी यही मानते हैं। मराठी भाषाके प्राचीन और सर्वमान्य टीकाकार श्रीज्ञानेश्वर महाराज अपनी ज्ञानेश्वरीमें इस विषयमें कुछ विवरण नहीं करते। श्रीमायानंद चैतन्यजीने हिंदीमें जो ज्ञानेश्वरीका अनुवाद किया है उसमें 'सः' शब्दसे 'आत्मा' का ही ग्रहण किया है। वामन पंडित मोरोपंत मुक्तेश्वर तुकाराम और उद्धवचिद्घन तथा प्रायः सभी सन्तकवि इसी मतके अनुयायी हैं। इनका कथन है कि " अहंकार और मूलप्रकृतिके भी परे जो पुरुष अथवा आत्मा है उसकी शक्ति सर्वोपरि है ऐसा मानकर उस आत्माकी शक्तिसे अपनी सब इंद्रियोंका संयम करके इस दुर्जय कामरूपी शत्रुका नाश करना चाहिये।

जहां ऐसे बड़े आचार्यों और धुरंधर विद्वानोंमें मतभेद हो वहां हम निश्चित मत क्या दे सकते हैं ! पाठकही इसका अधिक विचार करके अपने विचारसे इसका निश्चय करें। हम निश्चित मत इस समय यद्यपि कह नहीं सकते तथापि यहां 'आत्मा' अर्थ लेनेमें जो बहुत आचार्योंकी संमति है वह देखकर बहुपक्षके अनुकूल अपना मत देना ही इस समय हमें योग्य प्रतीत होता है।

इस प्रकार श्रीमद्भगवद्गीतारूपी उपनिषदोंमें कथित ब्रह्मविद्यासे निश्चित हुए योगशास्त्रविषयक
श्रीकृष्ण और अर्जुनके संवादमें कर्मयोग नामक
तीसरा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३ ॥



बन्धनसे मुक्त होते हैं और जो ऐसा नहीं करते वे नाशको प्राप्त होते हैं। मनुष्य यदि अपने सब कर्म परमेश्वरकी प्रीति संपादन करनेके लिये करने लगे अथवा अपना प्रत्येक कर्म ईश्वरके लिये अर्पण करने लगा तो उसी क्षणसे वह पवित्र होने लगता है। साधारण मनुष्य समझते नहीं और ईश्वरार्पण कर्म करनेका उपहास भी करते हैं परन्तु इसमें इतनी पवित्रता है कि उसका वर्णन नहीं हो सकता। परमेश्वर सर्वज्ञ सर्वत्र विद्यमान और सर्वशक्तिमान है और उसको समर्पण करनेके लिये मैं यह कर्म कर रहा हूं ऐसा निश्चय करते ही उसके मनके अन्दर छिपे हुए हीन विचार दूर भागने लगते हैं। सर्वव्यापक सर्वज्ञ देवको छिपाकर वह हीन कर्म करेगाही कैसे ? और जब वह जानने लगा कि वह ईश्वर सब मनुष्योंमें भी है तब वह जनताका उत्तम सेवक बनेगा दुःखितोंके दुःख दूर करनेमें तत्पर होगा और पीडितोंकी सेवा करना परमेश्वरकी सेवा है, ऐसा वह अन्तःकरणसे समझेगा। साधुओंकी रक्षा दुर्जनोंका निग्रह और धर्मस्थापना करनेके लिये परमेश्वर आता है यह बात मानकर जो सत्पुरुष इन कार्योंमें लगे होंगे उनका अनुगामी होकर इन कार्योंको करनेके लिये वह आत्मसमर्पण करेगा। इस तरह सहस्रों प्रकारोंसे उसके दिन प्रतिदिन शुद्ध और पवित्र कर्म होंगे और अन्तमें वह बन्धनोंसे पार होगा। ईश्वरार्पण कर्म करनेसे ऐसे अनंत लाभ हैं! पाठक इस बात का विशेष विचार करें।

## प्रकृति-स्वभाव

मनुष्यका प्रकृतिस्वभाव जन्मसेही विशिष्ट प्रकारका बना होता है उस स्वभावके अनुकूल कर्म उससे ठीक तरहसे हो सकते हैं और प्रकृति स्वभावानुकूल कर्म उत्तम हुआ तो उसीमें उसकी उन्नति होती है। यदि किसीको ऐसा प्रतीत हुआ कि अपना प्रकृतिस्वभावानुकूल प्राप्त कर्म वैसा लाभकारी नहीं है जैसा दूसरेका कर्म है और इस मतानुसार उसने अपना कर्म छोड दिया तो उससे दूसरा कर्म ठीक नहीं होगा और इसका कर्म तो स्वयं इसीने छोडा है। अतः वह यहांसे भी भ्रष्ट और वहांसे भी भ्रष्ट होकर सर्वनाश होगा। इसलिये अपने प्रकृतिस्वभावानुकूल प्राप्त नियत कर्तव्य हरएकको करना योग्य है। दूसरेका कर्म मनमें मोहक भी दिखाई दिया तथापि वह अन्तमें हानिकारकही सिद्ध होगा।

राष्ट्रमें जो जो विविध व्यवहार चलते हैं वे सबके सब राष्ट्रकी सुस्थितिके लिये आवश्यक होते हैं। इन सब कर्मोंमें प्रत्येकने उन्नति की तो सामुदायिक उन्नति होनेसे सब का उसमें हित होता है। अतः किसी प्रलोभनमें आकर कोई मनुष्य अपना कर्तव्य कर्म न छोडे। ( श्लो० ३१-३५ )

प्रकृतिस्वभावानुकूल प्राप्त कर्तव्य हरएकको करना चाहिये यह उपदेश अत्यंत महत्वका है। यूरोप अमेरिकामें यद्यपि हरएक मनुष्य जो चाहे सो कर्म कर सकता है ऐसे स्वतन्त्र देशोंमें भी ( लेबर युनियन ) कर्म-संघोंके सदस्य अपने ठेकेका कर्मही करते रहते हैं। यदि किसीने दूसरेका कर्म करनेका साहस किया तो वह उस संघके सभासदत्वसे हटाया जाता है। यह यूरोप अमेरिकाके कर्मसंघोंकी प्रथा देखकर भगवद्गीताद्वारा भगवान् श्रीकृष्णने दिया हुआ संदेश सब जगत्में कैसा फैल रहा है यह जानकर गीताके सब सिद्धांतोंका निःसन्देह विजय होगा यही निश्चय मनमें स्थिर हो जाता है।

## दुर्जय काम

इसके पश्चात् अध्यायसमाप्तितक ( श्लो० ३६-४३ ) दुर्जय कामको जीतनेका विषय कहा है। यह काम रजोगुणसे उत्पन्न होनेके कारण भोग बढानेकी प्रेरणा मनुष्योंके अन्तःकरणमें निर्माण करता है। इसीके कारण मनुष्य अनेक पाप करते हैं। और पापोंसे दुःख भोगते रहते हैं। मनुष्यों के अन्तःकरणोंपर मानो इस कामका मल जमा रहता है भोगोंसे इस कामकी तृप्ति कभी नहीं होती इसलिये जो मनुष्य उन्नति चाहता है वह अपने इंद्रियोंका संयम करे और संयमसे इस दुर्जय कामको जीते। संयमका फल बडा है और मनोनिग्रहसेही इस दुर्जय शत्रुका पराभव होना संभव है।

मनुष्यकी आत्मामें इंद्रियों और बुद्धिसे भी अधिक अनंत शक्ति है। इस शक्तिका विचार करके मनुष्य इस कामके अधीन न बने क्योंकि इस तरह शत्रुके अधीन हो जानेसे मनुष्यकी आत्मा निर्बल हो जाती है। अतः इंद्रिय संयम मनोनिग्रह आदिसे अपने आत्मिक बलके द्वारा इस दुर्जय कामको जीतना चाहिये।

## अध्यायका सार

संक्षेपसे अध्यायका यह सार है। इसका भी सार अत्यंत थोडे शब्दोंमें देखना हो तो निम्नलिखित रीतिसे देख सकते हैं—

१ प्रथमसे भोगेच्छाका संयम करना चाहिये। काम दुर्जेय और पापोंमें प्रवृत्त करनेवाला है अतः यह मनुष्यका शत्रु है। संयमसे उसको जीतकर आत्मिक बल बढाना चाहिये।

२ अहंकार त्याग करके, प्रकृतिके गुणोंसे कर्म होते हैं इन गुणोंके न होनेपर कोई मनुष्य कर्म नहीं कर सकता ऐसा मानकर अपने आपको कर्ता होनेके अभिमानसे दूर रखना चाहिये।

३ प्रकृतिस्वभावके अनुरूप कर्म होते हैं इसलिये अपने प्रकृतिस्वभावके अनुरूप जो अपने मनकी निष्ठा हो उसके अनुसार दृढतासे कर्म करने चाहिये।

४ ढोंगसे ऐसा कोई कर्म नहीं करना चाहिये जो अपने सहज कर्तव्यसे प्रतिकूल हो। इससे ऐसे विरुद्ध कर्म कोई न करे।

५ अपना सहज धर्म आचरण करते समय मृत्यु आया तो भी उसमें कल्याण है। परन्तु ढोंगसे विरुद्ध कर्म करके कुछ काल भी प्रतीत हुआ तथापि अन्तमें वह भयंकर हानि करनेवाला सिद्ध होगा।

६ मनुष्यके लिये सर्वथा कर्मका त्याग असंभव है इसलिये उन्नति चाहनेवाला मनुष्य कर्म न छोडे।

७ यज्ञके लिये ( अर्थात् श्रेष्ठोंका सत्कार अपनी संघटना और दीनोंके ऊपर उपकार करनेके लिये परमार्थके लिये ) मनुष्य अवश्य कर्म करे।

८ लोकसंग्रहके लिये ( अर्थात् जनताकी रक्षा और उन्नतिके लिये ) मनुष्य अवश्य कर्म करे।

९ मनुष्यकी उन्नतिके लिये उत्तम उपाय यह है कि वह अपने सब कर्म परमेश्वरको समर्पण करे। ईश्वरको अपने सम्मुख उपस्थित जानकर उसके लिये कर्म करे।

१० इस प्रकार कर्म करनेसे मनुष्य आत्मरत आत्मतृप्त और आत्मसंतुष्ट ( अर्थात् आप्तकाम किंवा अकाम ) होगा। ( यह अवस्था प्राप्त होनेपर उसके लिये कोई कर्म अवशिष्ट नहीं रहेगा। )

सारांशसे इस अध्यायका यह सार है। इन इस नियमों-का मनन करके कर्तव्य कर्म करते रहनेसे मनुष्य उत्तम कर्मयोगी हो सकता है।

## ज्ञानयोग और कर्मयोग

अब ज्ञानयोग और कर्मयोग किंवा ज्ञाननिष्ठा और कर्मनिष्ठा अथवा सांख्यमार्ग और योगमार्गकी तुलना करते हैं। इस तुलनासे दोनों मार्गोंकी समानता कहाँ है और विषमता कहां है इसका पता पाठकोंको लग सकता है—

### योगोंके नाम

| | |
|---|---|
| ज्ञानयोग | कर्मयोग ( ३।३ ) |
| ज्ञाननिष्ठा | कर्मनिष्ठा योगमार्ग |
| सांख्यमार्ग | योग ( ३।३ ) |
| सांख्ययोग सांख्य | योगबुद्धि ( २।३९ ) |
| सांख्यबुद्धि ( २।३९ ) | ( समत्व ) बुद्धियोग ( २।४९ ) |

### कर्मयोगकी व्याख्या

समत्वं योग उच्यते। ( गी २।४८ )

योगः कर्मसु कौशलम्। ( २।५० )

( समाधौ ) अचला बुद्धिः योगः। ( २।५३ )

नेहाभिक्रमनाशोऽस्ति प्रत्यवायो न विद्यते।
स्वल्प योगधर्मा महतो भयात्त्रायते। ( २।४० )

मम एका व्यवसायात्मिका बुद्धिः। ( २।४१ )

बुद्धौ शरणमन्विच्छ। ( २।४९ )

( समत्व- ) बुद्धियोग कर्मणः परः।
( बुद्धियोगात् कर्म अवरं ) ( २।४९ )

## आत्माके विषयमें तत्त्वज्ञान

| सांख्यमत | अनात्मवाद | योगमत |
|---|---|---|
| अविनाशी ( आत्मा ) । २।१२,२।१७ | ( स्वतंत्र आत्मा नहीं है ) | अविनाशी आत्मा |
| अप्रमेय ( ) २।१८ | नान्यदस्तीति वादिनः । २।४२ | अप्रमेय। |
| अज अमर नित्य शाश्वत पुराण आत्मा २।२ | ( शरीरके साथ जन्मनेवाला और उसीके साथ मरनेवाला ) | अज अमर नित्य शाश्वत, पुराण आत्मा। |
| अव्यय आत्मा । २।२१ | ( शरीरके नाशसे नाश होनेवाला ) | अव्ययः |
| अच्छेद्य अदाह्य अक्लेद्य अशोष्य सर्वगत स्थाणु अचल सनातन आत्मा। ।२३-२४ | ( विकारी एकदेशी, चल, इ ) | अच्छेद्य अदाह्य अक्लेद्य अशोष्य, सर्वगत स्थाणु अचल, सनातन आत्मा। |
| अव्यक्त अचिन्त्य अविकारी आत्मा। २।२५ | ( व्यक्त विकारी ) | अव्यक्त अचिन्त्य अविकारी आत्मा। |
| आश्चर्यरूप आत्मा । २।२९ | | आश्चर्यरूप आत्मा। |
| अवध्य देही ( आत्मा ) । २।३० | ( वध्य ) | अवध्य आत्मा। |
| **आत्माके कुछ धर्म** | | **आत्माके कुछ धर्म** |
| सत अभावः न विद्यते । २।१६ | ( सत अपि अभावः भवति ) | सतः अभावः न विद्यते। |
| देही नवानि शरीराणि गृह्णाति। २।२२ | ( पुनर्जन्म नहीं है ) | देही नवानि शरीराणि गृह्णाति। |
| नित्यस्य ( आत्मनः ) अन्तवन्तः देहाः। २।१८ | | नित्यस्य अन्तवन्तः देहाः। |
| जातस्य ध्रुवः मृत्युः मृतस्य च जन्म ध्रुवम् । २।२७ | | जातस्य ध्रुवः मृत्युः मृतस्य च जन्म ध्रुवम्। |
| अव्यक्तादीनि व्यक्तमध्यानि अव्यक्त निधनानि भूतानि । २।२८ | | अव्यक्तादीनि व्यक्तमध्यानि अव्यक्त निधनानि भूतानि। |
| | **शरीरधर्म** | |
| असतः भावः न विद्यते । २।१६ विनाशी अमेय, अन्तवान्, मरणधर्मी अनित्य अशाश्वत नाशवान्, छेद्य दाह्य क्लेद्य शोष्य एकदेशी अस्थिर चल व्यक्त चिन्त्य विकारी वध्य ( शरीर )। | असत् शरीरका अस्तित्व है। | असतः ( शरीरादेः ) भावः न। विनाशी आदि ( सांख्यमतानुसार ) |
| | **द्वन्द्वातीत स्थिति** | |
| गतासूनगतासूंश्च नानुशोचन्ति । २।११ शीतोष्णसुखदुःखदाः स्पर्शाः अनित्याः। २।१४ ( द्वन्द्व ) तितिक्षस्व । २।१४ समदुःखसुखः और अमृतत्वाय कल्पते । २।१५ | ( गतप्राणोंके लिये शोक करना ) ( सुखदुःख नित्य ) ( सुखकी इच्छा दुःखकी अनिच्छा ) कामात्मान । २।४३ द्वन्द्वमय स्थिति | गतासूनगतासूंश्च नानुशोचन्ति। सुखदुःख अनित्य। द्वन्द्व-तितिक्षा। निस्त्रैगुण्यः निर्द्वन्द्वः नित्यसत्त्वस्थः निर्योगक्षेमः आत्मवान्। २।४५ |

| सांख्यमत | अनात्मवाद् | योगमत |
|---|---|---|
| | | **यज्ञः** |
| | यज्ञार्थात्कर्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्मबंधनः । ३।९ | प्रजाः सहयज्ञाः सृष्टा । ३।१<br>अनेन प्रसविष्यध्वम् । ३।१<br>यज्ञः इष्टकामधुक् । ३।१<br>यज्ञः कर्मसमुद्भव । ३।१४<br>कर्म ब्रह्मोद्भवम् । ३।१५<br>यज्ञेन देवान्भावयत देवाः वा यज्ञेन भावयन्तु । परस्परं भावयन्तः परं श्रेयः अवाप्स्यथ । ३।११ |
| | | **बुद्धिभेदवर्जन** |
| | | अज्ञानां कर्मसंगिनां बुद्धिभेदं न जनयेत् । विद्वान् युक्तः समाचरन् सर्वकर्माणि जोषयेत् । ३।२६<br>कृत्स्नवित् मन्दान् विचालयेत् । ३।२९ |
| | | **कर्ता** |
| प्रकृति कर्म करती है<br>पुरुष स्वतंत्र है,<br>वह अकर्ता है । | अहंकारविमूढात्मा कर्ताहमिति मन्यते। ३।२७ | प्रकृतेः गुणैः प्रकृतेः कर्माणि क्रियमाणानि । ३।२७<br>गुणा गुणेषु वर्तन्ते इति मत्वा न सज्जते । ३।२८ |

पूर्वोक्त कोष्ठकमें सांख्यमत योगमत और इन दोनों मतोंको न माननेवाले विविकमह लोगोंका अनात्मवादात्मक मत संक्षेपसे दिया है। भगवद्गीताके पूर्वोक्त तीनों अध्यायोंमें ऐसे ही मत आ गये हैं। यहां कोष्ठक-रूपमें देनेसे और तीनों मतवादियोंके मत आमने सामने रखनेसे पाठकोंको तीनों मतोंका साथ साथ विचार करना सुगम हो सकता है। जहां गीताके श्लोकका संबंध है वहां अध्याय और श्लोकका अंक दिया है और जहां गीताके श्लोकसे अनुमान किया है वहां श्लोकांक नहीं दिया है।

इस कोष्ठकको देखनेसे पाठक जान सकते हैं कि सांख्यमत और योगमतमें आत्मतत्त्व शरीरतत्त्व द्वन्द्वातीत स्थिति इंद्रियसंयम मनोनिग्रह इनके विषयमें तत्त्वोंकी समानता है। अर्थात् इनके विषयमें दोनोंके समान उपदेश हैं। जहां कर्मयोग कर्मतत्त्व अनासक्ति, ईश्वरार्पण कर्म लोकसंग्रहार्थ कर्म यज्ञतत्त्व कर्ताका विचार आदिके संबंधमें विचार चलता है, वहांके विचार कर्मयोगके साथ अधिक संबंध रखते हैं। इनमें भी जहां प्रकृतिके गुणोंसे कर्म होते हैं इनका कर्ता आत्मा नहीं है (गी ३।२७-२८) ऐसा कहा है वह विचार सांख्यतत्त्वकाही है ऐसा हमें प्रतीत होता है क्योंकि सांख्यमतमें ही प्रकृति सब कुछ करती है पुरुषका उससे कुछ संबंध नहीं यह तत्त्व प्रधानतया कहा है। यद्यपि भगवद्गीतामें सांख्यमतप्रतिपादक द्वितीयाध्यायमें ऐसा किसी स्थानपर नहीं कहा तथापि सांख्यमतप्रतिपादक सभी ग्रंथोंमें पुरुषको अकर्ता और प्रकृतिको कर्ता माना है। इसी तरह अनात्मवादका तत्त्व भी सांख्यमतके साथ मिलता जुलता है क्योंकि पुरुष प्रकृतिसे भिन्न होनेसे वह स्वभाव

संयम मनोनिग्रह आदि सभी सांख्य-शास्त्रकी बातें बड़ी आवश्यक हैं।

परन्तु जिसकी बुद्धि मनन, निदिध्यासन और आत्मानुसंधानमें स्थिर नहीं रहती बारबार विचलित होती है और इस चंचलताके कारण जो ऊपर भूमिकामें आ नहीं सकता उस मनुष्यको विविध प्रकारके कर्म करते हुए चित्तकी शुद्धि करना आवश्यक है। ऐसे मनुष्योंके लिये यह कर्मयोगका मार्ग है।'

इंद्रियोंका संयम करना राग द्वेषोंके वश न होना अपनेको जीवका जीवका संयम करना शरीर इंद्रियाँ मन और बुद्धिके पर आत्म-तत्त्व है और वह विशेष शक्तिमान् है ऐसा मानना और इसका अनुभव प्राप्त करनेके लिये प्रयत्न करना बड़ा आवश्यक है।

इसके लिये फलाशाका त्याग कर कर्म करना चाहिये क्योंकि विषयमें सम बुद्धि रखनी चाहिये प्रत्येक कर्म कुशलतापूर्वक करना चाहिये और फल परमात्माके लिये समर्पित करना चाहिये। कर्म न करनेसे कर्म करना उत्तम है। कोई प्राणी बिना कर्म किये नहीं रह सकता, प्रतिक्षण कुछ न कुछ कर्म उससे होताही रहता है। इसलिये मनुष्यको उचित है कि वह अपना नियत कर्म करे और उसका फल दूसरोंकी भलाईके लिये अर्थात् परमेश्वरकी प्रीतिके लिये समर्पित करे'

जनताके हितके लिये लोक-संग्रहकी बुद्धिसे मनुष्य सब कर्म आचरण करे और उसका फल लोक-हितके लिए समर्पित करे। यही यज्ञ है। यज्ञसे सब जगत्‌की धारणा होती है। अतः मनुष्य यथाशक्य कर्म अवश्य करे। ऐसे कर्म करनेसे चित्त-शुद्धि होगी और मन स्थिर होने लगेगा। पश्चात् सांख्य-मार्गमें कहे आत्मानुसन्धानसे बड़ी ऊंची स्थिति उससे प्राप्त होगी।

' इससे स्पष्ट है कि अकेला एकमात्र सर्वगत आत्मा है। इसका अनुभव करनेके लिये सब जनताके हितके लिये सब प्राणिमात्रकी भलाईके लिये अपने कर्मोंका फल समर्पित करनेका अनुष्ठान करनेकी दीक्षा कर्मयोग देता है। कर्मयोगी लोक-संग्रह लोक-हित जन हित आदि बुद्धिसे कर्म करता है उस कर्मका फल जनताके लिये सौंप देता है इससे भी न समझते हुए वह 'सर्वगत आत्मा' की ही उपासना करता है। ऐसा करते करते उसको किसी न किसी सर्वगत आत्मा का साक्षात्कार होता है। इस तरह कर्ममार्गी कर्म करता हुआ पहिले स्वार्थसे, अंतर परार्थके लिये पश्चात् परमार्थके लिये कर्म करता हुआ चित्तको स्थिर करता है और अन्तमें वैसाही कृतकृत्य होता है।

इस प्रकार सांख्य और योगका तत्त्वज्ञान है इन मार्गोंमें सर्वसाधारण मनुष्यके लिये योगमार्ग किंवा कर्मयोग मार्ग सुगम है। अतः वही सर्वसाधारण मनुष्योंके लिये सदा श्रेयस्कर है।

तृतीय अध्यायका विचार समाप्त

संयम मनोनिग्रह आदि सभी सांख्य-तत्त्वकी बातें यहां आवश्यक हैं।

परन्तु जिसकी बुद्धि मनन, निदिध्यासन और आत्मानुसंधानमें स्थिर नहीं रहती बारबार विचलित होती है और इस चंचलताके कारण जो उच्च भूमिकामें आ नहीं सकता उस मनुष्यको विविध प्रकारके कर्म करते हुए चित्तकी शुद्धि करना आवश्यक है। ऐसे मनुष्योंके लिये यह कर्मयोगका मार्ग है।

इंद्रियोंका संयम करना राग-द्वेषोंके वश न होना कामकी बीरता औरका शमन करना शरीर इंद्रियाँ मन और बुद्धिसे पर आत्म-तत्त्व है और वह विशेष सामर्थ्यवान् है ऐसा मानना और इसका अनुभव प्राप्त करनेके लिये यत्न करना यहां आवश्यक है।

इसके लिये कर्मयोगका मार्ग धर कर्म करना चाहिये इन्द्रोंके विषयमें सम बुद्धि रखनी चाहिये प्रत्येक कर्म कुशलतापूर्वक करना चाहिये और फल परमार्थके लिये समर्पित करना चाहिये। कर्म न करनेसे कर्म करना अच्छा है। कोई प्राणी बिना कर्म किये नहीं रह सकता, प्रतिक्षण कुछ न कुछ कर्म उससे होताही रहता है। इसलिये मनुष्यको उचित है कि वह अपना नियत कर्म करे और उसका फल दूसरोंकी सहायताके लिये अर्थात् परमेश्वरकी प्रीतिके लिये समर्पित करे

जनताके हितके लिये लोक-संग्रहकी बुद्धिसे मनुष्य सब कर्म अवश्य करे और उसका फल लोक-हितके लिये समर्पित करे। यही यज्ञ है। यज्ञसे सब जगत्की धारणा होती है। अतः मनुष्य यज्ञरूप कर्म अवश्य करे। ऐसे कर्म करनेसे चित्त शुद्धि होगी और मन स्थिर होने लगेगा। पश्चात् सांख्य-मार्गमें कहे आत्मानुसंधानसे वही ब्राह्मी स्थिति उससे प्राप्त होगी।

इससे स्पष्ट है कि अखंड एकरस सर्वगत आत्मा है। इसका अनुभव करनेके लिये सब जनताके हितके लिये, सब प्राणिमात्रकी सहायताके लिये अपने कर्मोंका फल समर्पित करनेका अनुष्ठान करनेकी दीक्षा कर्मयोग देता है। कर्मयोगी लोक-संग्रह लोक-हित जन हित आदि बुद्धिसे कर्म करता है उस कर्मका फल जनताके लिये सौंप देता है इससे भी न समझते हुए वह 'सर्वगत आत्मा' की ही उपासना करता है। ऐसा करते करते उसको किसी न किसी सर्वगत आत्मा का साक्षात्कार होता है। इस तरह कर्ममार्गी कर्म करता हुआ पहिले स्वार्थसे अंतर परार्थके लिये पश्चात् परमार्थके लिये कर्म करता हुआ चित्तको स्थिर करता है और अन्तमें वैसाही कृतकृत्य होता है।

इस प्रकार सांख्य और योगका तत्त्वज्ञान है इन मार्गोंमें सर्वसाधारण मनुष्यके लिये योगमार्ग किंवा कर्मयोग-मार्ग सुगम है। अतः यही सर्वसाधारण मनुष्योंके लिये सदा श्रेयस्कर है।

तृतीय अध्यायका विचार समाप्त

# तृतीय अध्यायके सुभाषित

### ( १ ) निश्चययुक्त भाषण कर

व्यामिश्रेणेव वाक्येन बुद्धिं मोहयसीव मे ।
तदेकं वद निश्चित्य येन श्रेयोऽहमाप्नुयाम् ॥२॥

संदिग्ध भाषणसे बुद्धिमें मोह उत्पन्न होता है । अतः निश्चय करके एक उपदेश करो कि जिससे मेरा कल्याण होगा ।

संदिग्ध भाषणसे मोह होता है निश्चित भाषणसे मोह दूर होकर कल्याण होता है । इसलिये निश्चित भाषण करना योग्य है ।

### ( २ ) कर्मत्यागसे सिद्धि नहीं

न च संन्यसनादेव सिद्धिं समधिगच्छति ॥४॥

कर्मका संन्यास करनेसे कर्म छोड देनेसे सिद्धि नहीं मिलती । सिद्धिके लिये कर्मकी आवश्यकता है ।

### ( ३ ) कर्म प्रकृतिधर्म है

न हि कश्चित्क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत् ।
कार्यते ह्यवशः कर्म सर्वः प्रकृतिजैर्गुणैः ॥५॥

क्षणभर भी कर्म किये बिना कोई रह नहीं सकता । प्रकृतिके गुणोंसे सबके द्वारा कर्म कराये जाते हैं ।

प्रकृतिधर्मसेही कर्म करता है। कर्म-त्याग करके कोई मनुष्य जीवित रह नहीं सकता ।

### ( ४ ) ढोंगी

कर्मेन्द्रियाणि संयम्य य आस्ते मनसा स्मरन् ।
इन्द्रियार्थान्विमूढात्मा मिथ्याचारः स उच्यते ॥६॥

जो इंद्रियोंका संयम करता है पर मनसे विषयोंके भोगोंका चिन्तन करता है वह ढोंगी है ।

ऐसा ढोंग करनेसे धर्मानुकूल विषयभोग करना कल्याणकारी है । ढोंग करनेसे भयानक अवनति होती है । परन्तु धर्मानुकूल भोग स्वीकार करनेसे संयमका भी अभ्यास होता है और ढोंग करनेसे होनेवाली अवनतिसे भी साधक बच जाता है ।

### ( ५ ) अनासक्तियोग

यस्त्विन्द्रियाणि मनसा नियम्यारभतेऽर्जुन ।
कर्मेन्द्रियैः कर्मयोगमसक्तः स विशिष्यते ॥७॥

जो मनसे इंद्रियोंका संयम करता है और इंद्रियोंसे कर्मयोग करता हुआ भोगके विषयमें अनासक्त रहता है उसकी योग्यता विशेष होती है ।

इंद्रियोंका संयम कर धर्मानुकूल उनसे व्यवहार कर भोगके विषयमें आसक्ति छोड । इससे तुम्हारी उन्नति होगी ।

### ( ६ ) यज्ञरहित कर्मसे बंधन

यज्ञार्थात्कर्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्मबंधनः ॥९॥

यज्ञके लिये जो कर्म किये जाते हैं उनसे मनुष्यका बंधन नहीं होता । इससे भिन्न कर्म मनुष्यके लिये बंधनकारी होते हैं । इसलिये मनुष्य सब प्रकारके यज्ञरूप कर्म करे । देवपूजा संगतिकरण, दान ये यज्ञरूप कर्म हैं । सज्जनोंका सत्कार सबकी संघटना और दीनोंकी सहायता ये यज्ञरूप कर्म बंधनसे मुक्ति करनेवाले हैं ।

### ( ७ ) पाप

भुञ्जते ते त्वघं पापा ये पचन्त्यात्मकारणात् ॥१३॥

जो अपने लिये ही केवल पकाते हैं वे पाप ही खाते हैं अर्थात् जो यज्ञ- ( पूज्योंकी पूजा-संघटना-दान ) न करते हुए स्वार्थसे अपने लिये ही भोग भोगते हैं, वे पापी होते हैं ।

अघायुरिन्द्रियारामो मोघं पार्थ स जीवति ॥१६॥

जो केवल अपने इंद्रियोंके लिये ही आराम देता है वह पापी है उसका जीवन व्यर्थ है ।

केवल इंद्रियोंको आराम देना अयोग्य है । सदा कर्तव्य पालन करनाही मानवके लिये योग्य है ।

### ( ८ ) अनासक्तिसे श्रेष्ठता

असक्तो ह्याचरन्कर्म परमाप्नोति पूरुषः ॥१९॥

भोगोंपर आसक्ति न रखते हुए जो कर्म करता है वह

श्रेष्ठता प्राप्त करता है।

भोगोंपर आसक्ति रखनेसे हीनता और भोगोंके विषयमें अनासक्ति धारण करनेसे श्रेष्ठता प्राप्त होती है।

## ( ९ ) लोकसंग्रहके लिये कर्म

लोकसंग्रहमेवापि संपश्यन्कर्तुमर्हसि ॥ २० ॥

लोकसंग्रह करनेके लिये तू अवश्य कर्म कर।

जनताकी सभी उन्नतिका धर्म लोकसंग्रह है। सब कर्म ऐसेही करने चाहिये कि जनताकी संघटना हो और सब प्रकार की उन्नति भी साथ होती जाय।

## ( १० ) श्रेष्ठ पुरुषका उत्तरदायित्व

यद्यदाचरति श्रेष्ठ स्तत्तदेवेतरो जनः ।
स यत्प्रमाणं कुरुते लोकस्तदनुवर्तते ॥ २१ ॥

श्रेष्ठ पुरुष जैसा व्यवहार करता है, वैसा अन्य लोक करते हैं। श्रेष्ठ जिसको प्रमाण मानता है वही प्रमाण अन्य लोक मान्य करते हैं।

श्रेष्ठोंपर यह उत्तरदायित्व है। इसलिये श्रेष्ठ पुरुषोंको अच्छाही कर्म सदा करना चाहिये। श्रेष्ठ पुरुष कर्म नहीं करेंगे तो सब अन्य लोग आलसी होंगे और सब राष्ट्र अवनतिमें गिर जायगा।

## ( ११ ) बुद्धिभेद न कर

न बुद्धिभेदं जनयेदज्ञानां कर्मसंगिनाम्।
जोषयेत्सर्वकर्माणि विद्वान्युक्तः समाचरन्॥२६॥

श्रेष्ठ लोगोंको उचित नहीं है कि वे अपनी बुद्धिकी श्रेष्ठताके कारण कम बुद्धिवालोंके मनमें संदेह उत्पन्न करें। वे सबके कर्मोंको उत्साहपूर्वक कराते हुए, उनको ठीक मार्गसे चलाते रहें।

कई बुद्धिमान् मनुष्य कम बुद्धिवालोंको तुच्छ दृष्टिसे देखते हैं। यह योग्य नहीं है। प्रत्येक मानव अपने अपने स्थानमें सुयोग्य ही है। उसकी प्रकृतिके अनुरूप कर्म उससे किया जावे। यही बुद्धिमानोंका कर्म है।

## ( १२ ) अहंकार न कर

प्रकृतेः क्रियमाणानि गुणैः कर्माणि सर्वशः ।
अहंकारविमूढात्मा कर्ताहमिति मन्यते ॥ २७॥

शरीर प्रकृतिके गुणोंके अनुकूल ही कर्म मनुष्यसे होते हैं। इस कारण जो मूढ है वही कहता है कि मैं इस कर्मका कर्ता हूं।

शरीरकी प्रकृतिके गुण सत्व रज तम होते हैं और उन से सात्विक राजस, तामस कर्म होते हैं। जिसकी जैसी प्रकृति है वैसे कर्म उससे होने चाहिये। प्रकृतिकेही गुण कर्म करते हैं इसमें कर्तृत्वका अहंकार कौन कैसा धारण कर सकता है ?

## ( १३ ) स्वधर्म कल्याणकारी है

श्रेयान्स्वधर्मो विगुणः परधर्मात्स्वनुष्ठितात् ।
स्वधर्मे निधनं श्रेयः परधर्मो भयावहः ॥३५॥

सुखसे करने योग्य परधर्मसे कष्टसे सिद्ध होनेवाला स्वधर्म अधिक कल्याणकारी है। स्वधर्ममें कष्ट हुए तो भी वे हितकर हैं। परधर्म भयंकर है।'

सात्विक प्रकृतिसे सात्विक कर्म होंगे वह राजस कर्म करना चाहेगा तो उससे वे ठीक नहीं होंगे। इसी तरह राजससे तामस और तामससे सात्विक विषयमें जानना योग्य है। जैसी जिसकी प्रकृति होगी उसके अनुकूल कर्म वह करे। दूसरेके लिये योग्य होनेवाले कर्म कितने भी गुणदायी प्रतीत हुए तो भी वह वे न करे। क्योंकि हरएक मानवसे अपनी प्रकृतिके अनुकूल कर्मही ठीक तरह होंगे।

---

## अथ चतुर्थोऽध्याय

# ज्ञान-कर्म संन्यास-योग

### ( १ ) पूर्व इतिहासका महत्त्व

श्रीभगवानुवाच—

इम विवस्वते योग प्रोक्तवानहमव्ययम् । विवस्वान् मनवे प्राह मनुरिक्ष्वाकवेऽब्रवीत् ॥ १ ॥
एव परपराप्राप्तमिम राजर्षयो विदुः । स कालेनेह महता योगो नष्ट परतप ॥ २ ॥
स एवाय मया तेऽद्य योग प्रोक्त पुरातनः । भक्तोऽसि मे सखा चेति रहस्य ह्येतदुत्तमम् ॥ ३ ॥

---

अन्वयः— श्रीभगवान् उवाच— अहं अव्ययं योगं विवस्वते प्रोक्तवान् । विवस्वान् मनवे प्राह । मनुः इक्ष्वाकवे अब्रवीत् ॥ १ ॥ हे परंतप ! एवं परंपराप्राप्तं इमं ( योगं ) राजर्षयः विदुः । सः योगः इह महता कालेन नष्टः ॥ २ ॥ सः एव अयं पुरातनः योगः मया अद्य ते प्रोक्तः । ( त्वं ) मे भक्तः सखा च असि इति हि एतत् उत्तमं रहस्यम् ॥ ३ ॥

श्रीभगवान् बोले— मैंने यह अविनाशी योग विवस्वान्‌से कहा था विवस्वान्‌ने मनुसे कहा और मनुने इक्ष्वाकुसे कहा ॥ १ ॥ हे श्रेष्ठ तप करनेवाले अर्जुन ! इस प्रकार परंपरासे प्राप्त इस योगको राजर्षियोंने जाना था परन्तु यह योग इस पृथ्वीपर बहुत समयसे लुप्तप्राय हो गया ॥ २ ॥ वही यह पुरातन योग मैंने आज तुझे कहा क्योंकि तू मेरा भक्त और प्रिय मित्र है तथा यह योग भी उत्तम रहस्य है ॥ ३ ॥

भावार्थ— ज्ञानयोग और कर्मयोग रूप जो ज्ञान इससे पूर्व कहा था वह कभी नाशको प्राप्त होनेवाला नहीं है । वह सत्य होनेसे अविनाशी और त्रिकालाबाधित है । भगवान्‌से वह विवस्वान्‌को उससे मनुको और उससे आगे ज्ञान इक्ष्वाकुको प्राप्त हुआ था । इन राजर्षियोंकी परंपरासे वह ज्ञान पृथ्वीपर बहुत समय तक रहा था परन्तु बहुत समयके पश्चात् लोग इस ज्ञानको भूल गये । अतः वही सनातन ज्ञान आज तुझ अर्जुनको दिया है । यह कोई नयी मनकल्पित बात नहीं है । तू भगवद्भक्त और ईश्वरका सखा बना है अतः यह उत्तम रहस्यका ज्ञान तुझे आज दिया है । इसको तू अपने मनमें स्थिर रख इसका अनुसरण कर और कृतकृत्य हो ॥ १-३ ॥

---

( १-३ ) पूर्व अध्यायोंमें कथित ज्ञानयोग कर्मयोग किंवा कर्मसंन्यासयोगके विषयमें अधिक स्पष्टीकरण इस चतुर्थ अध्यायमें है । इन दो विषयोंमें मनमें कई शंकाएं उपस्थित होती हैं, उनका विशेष स्पष्टीकरण पाठक इस चतुर्थ अध्यायमें देख सकते हैं । इसीलिये इस अध्यायका नाम ज्ञान कर्म-संन्यास-योग रखा गया है ।

### सार्वभौमिक तत्त्वज्ञान

यहां पहिली शंका है कि जो कुछ भगवान् श्रीकृष्णजीने अर्जुनसे कहा वह केवल अर्जुनको युद्धमें प्रवृत्त करनेके लिये कहा। अतः उसको विशेष प्रमाण मानना अयोग्य है । किसी न किसी युक्तिसे युद्धसे निवृत्त हुए वीरको युद्धके लिये प्रवृत्त करना था । वह कार्य श्रीकृष्ण भगवान्‌ने किया । अतः यह वचन सार्वकालिक और सार्वभौमिक महत्त्वका नहीं हो सकता क्योंकि इसमें सामयिक महत्त्वकारी उपदेश है इसलिये हम इसको प्रमाण क्यों मानें ? पुरातन सनातन *सार्वभौमिक और सार्वकालिक धर्मतत्त्वकोही हम मानेंगे ।* सामयिक तत्त्व तो एककालिक होनेसे सबके लिये सदा माननीय नहीं हो सकता । '

कई लोग इस प्रकारकी शंकाएं करते हैं । अतः इन शंकाओंको दूर करनेके लिए और इस ज्ञानकी सार्वभौमिकता और सार्वकालिकताकी सिद्धता करनेके लिये स्वयं भगवान् कहते हैं कि— यह योग मैंनेही प्राचीन समयमें विवस्वान्‌से कहा था, इसीको विवस्वान्‌ने मनुसे कहा और उसने इसीको इक्ष्वाकुसे कहा था । इस तरहसे यह कर्मयोग

उल्लेख करके उस जातिके मुख्य मुख्य विभूतिका नाम लिया है वहां वृष्णियोंमें वासुदेव पाण्डवोंमें धनंजय ये दो नाम चन्द्रवंशियोंके कहे हैं। वृष्णि जातिमें वासुदेव और पांच पाण्डवोंमें धनंजय मैं हूं ऐसा कहकर सूर्यवंशी वीर रामचन्द्रका जिस समय उल्लेख किया है, वहां-

रामः शस्त्रभृतामहम्। ( भ. गी. १०।३१ )

संपूर्ण शस्त्रधारी वीरोंमें श्रीरामचन्द्र जैसे श्रेष्ठ हैं, वैसा मैं हूं ऐसा कहा है। सूर्यवंशियोंमें राम मैं हूं ऐसा नहीं कहा, परन्तु जगत्में जितने भी शस्त्र धारण करनेवाले वीर हैं, उन सबमें दाशरथी राम सबसे श्रेष्ठ है, वह मैं हूं ऐसा कहा। अर्थात् इससे सूर्यवंशी वीरोंकी सार्वभौमिक श्रेष्ठता सिद्ध होती है। श्रीरामचन्द्र तो सूर्यवंशी राजाओंमें श्रेष्ठ हैं ही परन्तु साथ साथ इस भूमंडलके संपूर्ण शस्त्रधारी वीरोंमें भी वे श्रेष्ठ हैं, क्योंकि द्वीपान्तरीय भयंकर शत्रुका पराभव उन्होंने किया और देवराज्य और मानवराज्यको पुनः पूर्ण स्वातंत्र्य प्रदान किया।

यहां और एक दृष्टिसे भी सूर्यवंशी और सोमवंशियोंकी तुलना हो सकती है। सोमवंशी कौरव-पाण्डव भाई भाई होते हुए भी आपसमें लडकर अपने देशकेही १८ अक्षौहिणी वीर सैनिकोंका नाश करनेके लिये कारण हुए! यादव तो आपसमें लडमरकर नष्टही हुए!! अर्थात् इनकी आपसकी दुरवस्था यहांतक पहुंच चुकी थी कि इनमें बुद्धि और शीलता रहते हुए भी ये आपसकी संघटना करके आगे जीता न बन सके। यदि युधिष्ठिरका धर्मविज्ञान भीम दुर्योधनका बल भीष्म-द्रोणका युद्ध-कौशल अर्जुन-कर्णका शरसंधान और श्रीकृष्णजीकी युक्ति इनकी आपसमें संघटना हो जाती तो ये कौरव पाण्डव और यादव मिलकर निःसंदेह सब भूमंडलपर दिग्विजय कर लेते! भगवान् श्रीकृष्णजीका कौरव-सभामें जाकर आपसमें समझौता करनेका यत्न इसी लिये था परन्तु कौरवोंकी मन स्थिति यहांतक गिर चुकी थी कि वह संघटना बन नहीं सकी। अब श्रीरामचन्द्रजीके समयकी स्थिति देखिये। श्रीरामचन्द्र और लक्ष्मण नगरसे बाहर किये गये थे। वे शक्ति रहनेपर भी अपने भाइयोंसे न लडे न पितासे लडे। केवल शान्तिसे वनमें गये और वहांके वानर जातियोंकी संघटना करके वानरोंके सैन्यद्वारा और अपने आत्मबलका मेल करके भारतवर्ष और त्रिविष्टपको सताविनयोंसे पारतंत्र्यमें रखनेवाले विदेशी लंकाद्वीपस्थ स्वार्थी और भोगी राक्षस-सम्राट् दशमुख रावणका पूर्ण पराभव करके आर्योंका स्वराज्य पुनः स्थापित कर सके और देवजातिको भी रावणके बंदिवाससे मुक्त कर सके!!! यहां तुलना यह करनी है कि सोमवंशी लोग आपसमें लड कर नष्ट होते हैं और सूर्यवंशी आपसमें लडनेका अवसर आनेपर भी न लडते हुए विविध जातियोंका मेल करके अपने संघटित प्रयत्नोंसे अपने देशका और लोगोंका यश बढाते हैं और अपना पूर्ण स्वतंत्र स्वराज्यशासन अपनी मातृभूमिमें स्थापित करते हैं। इस कारण श्रीरामचन्द्रजी-को आदर्श विभूति मानना सर्वथा योग्यही है। प्रायः सभी सूर्यवंशी राजाओंका ऐसाही प्रताप है। इसलिये भगवद्गीता में इनकोही आदर्श करके अर्जुनके सामने रखा है।

अस्तु। प्राचीन इतिहास कहते हुए जो सूर्यवंशियोंका उल्लेख भगवद्गीतामें आगया है उससे यह अनुमान उस समयके इतिहासके विषयमें होना संभव है। पाठक इस विषयमें अधिक विचार करें।

## पूर्वजोंका अनुभव

यहां कई कहेंगे कि पूर्वजोंके नाम लेनेसे क्या होता है? क्या कभी यह माना जा सकता है कि पहिली बात पूर्वजोंने मानी थी अथवा की थी इसी कारण वह अच्छी और निर्दोष है? यह शंका स्वाभाविक है और यह कोई निःसंदिग्ध नियम नहीं है कि प्राचीन कालसे मानी गई बातें सबकी सब अच्छीही होती हैं। तथापि जो विचार या ज्ञान बहुत समयसे प्रचलित रहता है और जो आचार दीर्घ कालतक बडे पुरुषोंके आचरणमें रहता है वह सुसंमत रहनेके कारण सहजहीमें तिरस्करणीय नहीं हो सकता। इतनाही नहीं प्रत्युत वह बहुत काल से जनताके लिये उपयोगी कामदायक और सुखकारक होनेमें भी कोई शंका नहीं हो सकती। इसी दृष्टिसे पूर्वेतिहासके अध्ययनका महत्त्व है। विवस्वान्, मनु इक्ष्वाकु और अन्य इनका नाम निर्देश करके अर्जुनके मनपर यह विश्वास स्थिर करनेका यहां यत्न किया गया है कि ये प्रतापी वीर भी इसी कर्मयोगसे श्रेष्ठ पदवीको प्राप्त हुए थे। और इसी कारण यदि अर्जुन यह ज्ञान प्राप्त करके उसके अनुसार चलेगा तो वह भी उनके समान संमाननीय होगा। सोमवंशीय वीरोंके

इस श्लोकका इस तरहका कुत्सितार्थ बहुत लोग करते हैं परन्तु यह अर्थ इस श्लोकमें नहीं है। इसका अर्थ इतना ही है कि 'मनुष्य जिस भावसे ईश्वरकी उपासना करते हैं वैसा फल उनको मिलता है।' इस उत्तम धर्मनियमका इतना अनर्थ करना किसीको भी योग्य नहीं है। इसके अतिरिक्त धर्मका नियम भी 'शठं प्रति शाठ्यं' नहीं है। 'शठं प्रति सत्यं' यही धर्मका नियम है। देखिये–

अक्रोधेन जयेत् क्रोधमसाधुं साधुना जयेत्।
जयेत्कदर्यं दानेन जयेत्सत्येन चानृतम्॥
( म. भा. उ. ३९।७३ )

अक्रोधसे क्रोधको, साधुतासे दुष्टको, दानसे कृपणको और सत्यसे असत्यको जीतना चाहिये। यही धर्म है। अतः भगवद्गीताके इस श्लोकका 'शठके प्रति शठता करना' ऐसा अर्थ समझना धर्मका अनर्थ करना है। इसलिये पाठक इसका ऊपर दिया अर्थही ग्रहण करें और भगवदुपदेशका सार जाननेका यत्न करें। धर्मका अनर्थ करके विपरीत अर्थ समझना सर्वथा अयोग्य है।

अस्तु। इस श्लोकमें कर्मका अटल नियम कहा है। जो जैसा करेगा वैसाही फल उसको प्राप्त होगा। यह जानकर मनुष्य अच्छा कर्म करता रहे और बुरे कर्मसे दूर रहे। इतना कर्मका अटल नियम कह कर आगे कहा है—

## ईश्वरका मार्ग

मम वर्त्मानुवर्तन्ते मनुष्याः पार्थ सर्वशः।
( ४।११ )

"मनुष्य सब तरहसे परमेश्वरके मार्गकाही अनुसरण करते हैं। मनुष्य किसी प्रकारका भी व्यवहार क्यों न करते हों वे परमेश्वरके पास जानेके मार्गपरही हैं वे परमेश्वरको प्राप्त करनेके मार्गपरही किसी न किसी दिन अवश्य आ मिलेंगे। मनुष्य बुरे मार्गमें लगे हैं, ऐसा दीखता है। परन्तु बुरे मार्गका अनुभव लेनेके पश्चात् वे अवश्य परमपदको पहुंचानेवाले मार्गपर आ जायेंगे। सब मानवोंको परमेश्वरकी प्राप्तिही अभीष्ट है। यह कम लोग जानते हैं और बहुत लोग नहीं जानते। न जानते हुए भी उनका वही मार्ग होता है। सब धर्म इतनाही होता है कि मनुष्यको सरल मार्ग बताया जाय। धर्ममार्गसे जानेसे मनुष्य परम पदकी प्राप्ति अति शीघ्र कर सकता है परन्तु जो आज अधर्मसे चल रहे हैं वे दूर भटकते हुए अन्तमें किसी एक दिन इसी परमपद-प्राप्तिके मार्गपर आ जायेंगे। शीघ्र या देरीसे पहुंचना इतनाही भेद है।

यहां अतिसंक्षेपसे दर्शाया कि भगवद्गीतामें कहा हुआ ब्राह्मी स्थिति प्राप्त करनेका मार्गही सबका साध्य है। अनेकानेक धर्मों मतों और पन्थोंसे जानेवाले सभी लोग इसी मार्गको आकर मिलेंगे। जो इस भगवन्मार्गपर चलते हैं वे तो सीधे मार्गपर पहिलेसे ही हैं इस कारण उनके प्रयासके श्रम न्यून और अन्य मार्गियोंको अधिक होंगे। परन्तु सब अन्य मार्ग इसी सीधे मार्गमें आकर मिलते हैं। यह जाननेसे इस मार्गकी उच्चता स्वयं सिद्ध होती है।

यही श्लोकार्ध इससे पूर्व भ. गी. ३।२३ स्थानमें भी आ गया है। शब्द वेही हैं परन्तु वहां पूर्वापर-संबन्धसे अर्थ थोडासा भिन्न है। वहांके श्लोकका अर्थ ऐसा है 'यदि मैं आलस्य छोडकर कर्ममें न लगा रहूं तो ( मम वर्त्म ) लोग भी सदा मेरे मार्गके अनुसार ही चलते रहेंगे।' शब्द एक ही होनेपर भी वहांका आशय भिन्न है। यह अर्थ इस अपने ( भ. गी. ४।११ ) स्थानमें लिया, तो इस श्लोकका अर्थ इस तरह होगा– 'सब लोग मेरा अनुकरण कर रहे हैं इसलिये मैं लोगोंको वैसाही फल देता हूं कि जैसे भाव धारण करके लोग मेरे पास आते हैं।' अर्थात् सब लोग भी अपने राग द्वेषको दूर रखकर दूसरे लोगोंके साथ ऐसा ही निरपेक्षताका यथायोग्य वर्ताव करें। कोई किसीसे अयोग्य व्यवहार न करे। अस्तु।

हमारे मतसे तो 'सब मनुष्य परमेश्वरकी प्राप्तिके मार्गको आकर मिलते हैं,' यही आशय यहां अभीष्ट है। इसी प्रकारका एक श्लोक है–

सर्वदेवनमस्कारः केशवं प्रति गच्छति।

सब देवताओंको किया हुआ नमस्कार परमेश्वरको ही पहुंचता है। अन्यमतानुयायियों द्वारा जो किये देव और देवता पूजा अर्चा अथवा नमस्कार अपने पास नहीं रख सकते, वे तो उनके पास आया हुआ नमस्कार आदि परमेश्वरके पास पहुंचा देते हैं। तथा भगवद्गीताके नवम अध्यायमें इसी भावका एक श्लोक है—

येऽप्यन्यदेवता भक्ता यजन्ते श्रद्धयान्विताः।
तेऽपि मामेव कौन्तेय यजन्त्यविधिपूर्वकम्॥

## ( ६ ) चातुर्वर्ण्यका संगतिकरण

**चातुर्वर्ण्यं मया सृष्टं गुणकर्मविभागशः । तस्य कर्तारमपि मां विद्ध्यकर्तारमव्ययम् ॥ १३ ॥**

अन्वयः— मया गुणकर्मविभागशः चातुर्वर्ण्यं सृष्टं तस्य कर्तारं अपि मां अव्ययं अकर्तारं विद्धि ॥ १३ ॥

मैंने गुण और कर्मके विभागके अनुसार चार वर्णोंकी व्यवस्था निर्माण की है। उसका कर्ता होते हुए भी मैं अविनाशी अकर्ताही हूं ऐसा तू समझ ॥ १३ ॥

भावार्थ— गुणों और कर्मोंके अनुसार जो वर्णीकरण किया है, उसको चातुर्वर्ण्य कहते हैं। यह जैसा मनुष्योंमें है वैसा अन्य सृष्टिमें भी है। यह चातुर्वर्ण्य गुणों और कर्मोंको देखकर किया है इसलिये इसका कर्तृत्व गुणकर्मोंके पास है, व्यवस्थापक उसका कर्ता नहीं है। क्योंकि गुण और कर्म न होते तो वह उसे न बना सकता ॥ १३ ॥

अनुसार इष्ट देवताकी उपासना करते हुए उनसे अपना इष्ट फल चाहते हैं। यहां उपासकोंकी प्रकृतिके अनुसार उपास्य पसंद किया जाता है यह बात स्मरण रखनेयोग्य है। प्रेतोपासकोंको उत्तम सात्विक देवता कभी पसंद नहीं होगी। अतः लोग अपनी प्रकृतिके अनुसार देवता चुनते हैं और उनका आराधन करते हैं और आराधनासे इष्ट फल प्राप्त करते हैं। क्योंकि ( मानुषे लोके कर्मजा सिद्धिः क्षिप्रं भवति ) इस मनुष्य लोकमें कर्मसे शीघ्र सिद्धि प्राप्त होती है। इस कारण मनुष्य तत्परतासे सतत कर्मका आचरण करते हैं।

### संगतिकरण

यजन का अर्थ पूजन संगतिकरण और दान ऐसा तीन प्रकारका है। पूजनका अर्थ हमने देखा अब देवताओंके संगतिकरणका विचार करना चाहिये। प्रत्येक प्राणिमें और पदार्थमें ईश्वरका अंश है अतः प्रत्येक पदार्थ और प्राणी ईश्वरीय शक्तिसे युक्त होनेके कारण देवता है। इन देवताओंका संगतिकरण अर्थात् मिलाप करनेसेही मनुष्यका व्यवहार चलता है। जितना उसका संगतिकरण और उपयोग उत्तम होगा उतना मनुष्यका सुख अधिक बढेगा। इस दृष्टिसे यह संगतिकरण-रूप यजन बहुत महत्वका विषय है। मनुष्य आपसमें और विविध पदार्थोंसे संगतिकरण करता हुआ कुछ न कुछ सुख प्राप्त करता रहता है। तथापि जिस समय वह इसका उपयोग दूसरेकी हिंसा करनेमें करता है तब दुःखका भागी होता है। अतः यह संगतिकरण दान किंवा त्याग भावसे करना चाहिये तभी मनुष्यका सच्चा कल्याण होगा। यहां प्रश्न होता है कि यह दान-भावसे संगतिकरण किसने, कहां किया है? इसके उत्तरमें चातुर्वर्ण्यका संगतिकरण कैसा उत्पन्न हुआ इसका वर्णन करते हैं—

### संगतिकरण और व्यवस्था

( १३ ) इस जगत्के पदार्थोंके मनुष्य पशु औषधि और खनिज ये चार भेद हैं। इनमें भी उपभेद अनेक हैं। ये भेद गुणकर्मोंसेही हुए हैं। मनन कर सकता है इसलिये ( मत्वा कर्माणि सीव्यति इति मनुष्यः । निरु० ) मनुष्य कहलाता है। केवल देखता है ( पश्यति इति पशुः ) इस कारण उसको पशु कहते हैं वह मनन नहीं कर सकता। ( दोषं धयति इति ओषधिः । निरु० ) शरीरस्थ दोषोंको दूर करती है इसलिये वनस्पतिको ओषधी कहते हैं- और खानोंमें उत्पन्न होनेवाले सोना तांबा आदि पदार्थोंके खनिज पदार्थ कहते हैं। यह वर्णीकरण इन गुणोंके कारण हुआ है। फिर गुणकर्मोंका अधिक विचार करनेसे इन प्रत्येकमें कई भेद माने जा सकते हैं उनमें चातुर्वर्ण्य मुख्य है।

### पिण्ड और ब्रह्माण्डमें चातुर्वर्ण्य

जैसा मनुष्यका शरीर एक है और उसमें मनन करनेवाला मस्तिष्क रक्षणका कार्य करनेवाले बाहु और छाती, सर्वत्र रस पहुंचानेवाला पेट नाभि या मध्य-स्थान और शरीरका बोझ उठानेका कार्य करनेवाले पांव इस तरह गुणकर्मोंसे ये पिण्डके अवयवोंके चार वर्ण होते हैं, इसी प्रकार मानवसमाजरूपी एक शरीरमें मनन विचार और विचारका मस्तिष्कका कार्य करनेवाले ज्ञानी ब्राह्मण, बाहु और छातीका रक्षासंबंधी कार्य करनेवाले कर्मवीर क्षत्रिय वर्ण,

औषधि और गोरस उत्पन्न कर सबकी पेटकी पूर्तिका साधन करनेवाला पुरोपति वैश्य; और उक्त तीनोंके कर्मोंमें हरएक प्रकारकी सहायता करनेवाला अर्थात् सबके कर्मोंका बोझ उठानेवाले शूद्र ये चार भेद गुणकर्मोंके अनुसार होते हैं।

सत्त्व रज और तम ये तीन गुण हैं। समता प्रयत्न और मन्दता ये इन तीन गुणोंके क्रमशः स्वरूप हैं। इनकी न्यूनाधिकतासे ये चार वर्ण होते हैं, इसका प्रमाण इस तरह समझना योग्य है–

| वर्ण | धर्म | कर्म |
|---|---|---|
| १ ब्राह्मण | सत्त्व रज तम<br>। ।. । | शम दम तप शुद्धि शांति ज्ञान विज्ञान और आस्तिक्य। |
| २ क्षत्रिय | रज सत्त्व तम<br>। .। ' | शौर्य तेज धैर्य दक्षता अपलायन दान और स्वाभिमान। |
| ३ वैश्य | रज तम सत्त्व<br>।. ।. ।. | कृषि गोरक्षा और वाणिज्य। |
| ४ शूद्र | तम सत्त्व, रज<br>.।। । ।. | सेवा, अथवा हुनर। |

इस रीतिसे सत्त्व रज तमकी न्यूनाधिकताके कारण मनुष्योंके चार भेद होते हैं और उनके कर्म भी इसी कारण भिन्न होते हैं। क्योंकि रजोगुणप्रधान मनुष्य स्वभावसे चपलतापूर्वक कर्म करता है सत्त्वगुणप्रधान मनुष्य शांति और समवृत्तिसे रहता है और तमोगुणी मन्द बुद्धिवाला होनेके कारण पूर्वोक्त वर्णोंके आश्रयसे रहकर अपना गुजारा चला सकता है।

ये चार प्रवृत्तिके लोग प्रत्येक ग्राम प्रान्त देश और राष्ट्रमें होते हैं। भारत वर्षमें इस चातुर्वर्ण्यकी उत्तम व्यवस्था की और आनुवंशिक शिक्षाद्वारा इन गुणोंका विशेष परिपोष करनेकी अपूर्व योजना बनायी है। ऐसी व्यवस्था प्रत्येक राष्ट्रमें हो सकती है और ऐसी चातुर्वर्ण्य-व्यवस्था करनेसे मानवी समाजका पूर्ण कल्याण होगा। परन्तु यह बात अन्य देशीयोंके ध्यानमें अबतक नहीं आयी है।

श्रीमद्भगवद्गीतामें आगे ( अध्याय १८ श्लो. ४१-४८ में ) यह चातुर्वर्ण्य इस तरह वर्णित हुआ है—

( १ ) ब्राह्मणक्षत्रियविशां शूद्राणां च परंतप।
कर्माणि प्रविभक्तानि स्वभावप्रभवैर्गुणैः ॥ ४१ ॥

( २ ) ब्रह्मकर्म स्वभावजम् ॥ ४२ ॥
क्षात्रं कर्म स्वभावजम् ॥ ४३ ॥
वैश्यकर्म स्वभावजम् ॥
कर्म शूद्रस्यापि स्वभावजम् ॥ ४४ ॥

( ३ ) स्वे स्वे कर्मण्यभिरतः संसिद्धिं लभते नरः ॥ ४५ ॥

( ४ ) स्वभावनियतं कर्म कुर्वन्नाप्नोति किल्बिषम् ॥ ४७ ॥

( ५ ) सहजं कर्म कौन्तेय सदोषमपि न त्यजेत् ४८

( भ. गी. १८ )

"( १ ) ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य और शूद्र इनके कर्म ( स्वभाव प्रभवैः गुणैः ) अपने जन्मके साथ उत्पन्न होनेवाले गुणोंसे भिन्न भिन्न हुए हैं। ( २ ) ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य और शूद्रके कर्म ( स्व-भाव-ज ) अपने जन्मके साथ बने हैं। ( ३ ) अपने कर्ममें तत्पर होनेसे मनुष्यको उत्तम सिद्धि प्राप्त होती है ( ४ ) ( स्व-भाव-नियत ) अपने जन्मसे निश्चित हुआ कर्म करनेसे पाप नहीं लगता। ( ५ ) ( सह-ज कर्म ) अपने साथ उत्पन्न हुआ कर्म सदोष हुआ तथापि उसको छोड़ना नहीं चाहिये।

## सहज कर्म

इसमें इन श्लोकोंमें चार वर्णोंके कर्म उनके जन्मके साथ उत्पन्न हुए हैं, ऐसा कहा है। अर्जुन क्षत्रिय था। अतः उसका सहज और स्व-भाव ज कर्म युद्ध करना था। उसमें हिंसारूप दोष होनेपर भी उसको छोड़ना उसके लिए अनुचित था। इन श्लोकोंमें–

स्व-भाव-प्रभव कर्म
स्व-भाव-नियत कर्म
स्व-भाव ज कर्म
सह ज कर्म
स्व कर्म

इन सब शब्दोंका अर्थ एकही है। अर्थात् यह चातुर्वर्ण्य जन्मसे सिद्ध है। कोई तप-प्रभावसे विश्वामित्र जैसे उदाहरणोंमें वह बदल भी सकता है परन्तु यह अपवाद मात्र है क्योंकि श्रीकृष्ण धर्मराज भीष्मपितामह ये धर्म तत्त्वज्ञ होनेपर भी ये क्षत्रिय ही कहे गये विदुर धर्मज्ञ होनेपर भी शूद्र माना जाता था और द्रोणाचार्य ब्राह्म गुण

गुण कर्मोंको देखकर ( गुणकर्मविभागशः चातुर्वर्ण्य सृष्ट ) चातुर्वर्ण्यकी व्यवस्था हुई । इसमें रचनाकी संभावना गुणों और कर्मोंके कारण होती है इसलिये चातुर्वर्ण्यका कर्तृत्व गुण-कर्मोंके पास जाता है व्यवस्था करनेवाली एक व्यक्ति हो अथवा संस्था हो वह गुण कर्मोंके न होनेकी अवस्थामें चातुर्वर्ण्य-व्यवस्था करनेमें असमर्थ होनेसे उसके पास चातुर्वर्ण्य व्यवस्थाका कर्तृत्व नहीं जाता । इसी उद्देश्यसे कहा कि ( तस्य कर्तारं अपि मां अकर्तारं विद्धि ) ' उस चातुर्वर्ण्यकी रचना करनेपर भी मुझे उसका अकर्ता समझ । क्योंकि कर्तृत्व गुणोंका है मेरा नहीं ।

इसका बोध होनेके लिये एक उदाहरण देते हैं कि एक ग्राममें कई बालक हैं । उनमेंसे किसीने पढ़ाईके लिये कुमारोंको और कुमारियोंको अलग कर उनके कुमार-गुरुकुल और कुमारिका-गुरुकुल बना ये और उनकी पाठ विधि निश्चित की । या ये दो संस्थायें निर्माण होनेका वास्तविक कर्तृत्व कुमार कुमारियोंके अस्तित्वमें होता है । ये न होते तो वह कैसे बनता ? इस कारण उन बालकोंमें जो कुमारपन और कुमारिकापन था वही उक्त संस्थाका कर्ता है मनुष्य केवल योजक है । इसी तरह भगवान् कहते हैं कि मैंने मनुष्योंके गुण-कर्मोंको देख कर चार वर्णोंकी योजना की । इस वर्ण व्यवस्थाके कर्ता स्वाभाविक गुण हैं मैं नहीं हूं । मनुष्य भी गुणोंके पास कर्तृत्व है ऐसा मानें और अपनेमें कर्तृत्वका अभिमान न बढावें । [ इसी विषयमें पाठक भ गी अ ३ श्लो २७ २९ विवरणसहित देखें । ]

## सगतिकरण

संगतिकरणसे वर्णोंकी उत्पत्ति हुई है । समान गुण कर्म वाले वर्ग बनाकर उनकी संगति करना अथवा इन्हींका आपसमें मिलाप सख्य होने देना यह धर्मका रहस्य है । इसके साथ एक जातिके गुण धर्मवालोंसे भिन्न गुण धर्मवालों का संबंध तोडना भी उतना ही आवश्यक है । समान गुण-धर्मवालोंका सख्य करना और उनका विषम गुण धर्मवालोंसे दूर रखना यही गुण-पोषणकी रीति है । मानवी धर्मका विकास इसीसे होगा । परन्तु इससे भेद शक्ति बढेगी और विरोधभावी बढेगी । इसी कारण वर्णीकृत लोगोंकी अपेक्षा अवर्णीकृतोंमें हमेशा समरसता अधिक होती है । परन्तु वर्णी-करण ही प्राचीन है और गुण-विकासकी दृष्टिसे इसका महत्त्व अधिक है ।

एकवार वर्गीकरण अथवा वर्णीकरण आवश्यक समझा गया तो ही वर्गीकरण खानपानमें रहनसहनमें ऊंच नीच भावोंकी न्यूनाधिकतामें कल्पनाओंमें इत्यादि सब स्थानोंमें दिखाई देता है । इसके लिये एक ही उदाहरण पर्याप्त है-ब्राह्मणोंकी त्याग-वृत्ति होनेसे वे भोग कम करनेमें लगेंगे और क्षत्रियोंकी भोग-वृत्ति होनेसे वे भोग बढावेंगे । ब्राह्मणोंको विचारके कार्यमें लगे रहनेसे लघु भोजन खाना आवश्यक है और शूद्रोंको कष्टके कर्ममें लगे रहनेसे अधिक भोजन आवश्यक है । इस कारण चार वर्णोंकी भिन्नता माननेसे आगे अनेक प्रकारकी भिन्नता होती जाती है वही रहनसहनके हरएक पहलूमें दिखाई देती है । इसलिये धर्म विचारकोंको आवश्यक है कि वे ऐसी कुछ व्यवस्था करें कि पूर्ण भेद रहनेपर भी उन सबमें मिलकर अभेद होनेके लिये कुछ ऐसे उत्सव रचनेका यत्न करें कि जिनसे चारों वर्णोंका आपसमें मेल होनेका अवसर आ जाय । वह यहांसे यही संघटनाका कार्य प्राचीन समयमें होता रहा ।

## अव्यय कर्ता और अकर्ता

म अव्यय कर्ता हूं और अव्यय अकर्ता भी हूं ।
( गी ४।१३ ) ऐसा यहां कहा है । इस विधानसे एक बडे सिद्धान्तका उपदेश यहां किया है । कर्ता जिस समय कुछ कर्म करता है उस समय उसकी शक्तिका कुछ न कुछ व्यय होता है । कर्मका अर्थ ही अपनी शक्तिका व्यय है और यह व्यय करनेसे फल प्राप्तिरूप काम होता है । कर्ममें अपनी शक्तिका व्यय न किया तो फल भी नहीं प्राप्त होगा । अर्थात् फल चाहिये तो कर्मके लिये शक्तिका व्यय करनाही चाहिये ।

भगवान् यहां कहते हैं कि मैं अव्यय कर्ता हूं । क्योंकि मैं अव्यय अकर्ता हूं । यहां अकर्ता का अर्थ कर्म न करनेवाला नहीं है परन्तु विशेष रीतिसे कर्म करनेके कारण अकर्ता है । इस विशेष रीतिसे कर्म करनेके कारण ही यह कर्ता होता हुआ भी अव्यय अकर्ता होता है !! वह कौनसी विशेषता है कि जिससे कर्म भी होते रहें और ( अव्ययः ) अपनी शक्तिका व्यय भी न हो ? और वह विशेष रीति हम जैसे मनुष्योंको साध्य हो सकती है या नहीं ? ये सब यहां विचारणीय हैं ।

यहाँ पाठक पूछेंगे कि कर्म और अकर्मका निश्चय करनेमें (कवयः अपि मोहिताः) कवि (ज्ञानी) लोग भी मोहित होते हैं वह क्यों ? कर्म, अकर्म और विकर्ममें ऐसी कौनसी बात है कि जिसके कारण कवियोंको भी मोह हो जावे ? बात ऐसी होती है देखिये— एक मनुष्य चुप चाप बैठा है, अथवा ध्यान करता हुआ बैठा है और उसका पिता उसके सम्मुख बैठा है। ऐसी स्थितिमें कोई गुण्डा आकर पिताको मारनेके लिये उसपर हमला करता है। यह देखता हुआ भी यदि पुत्र चुपचाप बैठा रहे अथवा अपना सन्ध्याकर्मही करता रहे, तो उसका वह अकर्म अर्थात् कर्म न करना भी 'विकर्म' अर्थात् विरुद्ध किंवा निषिद्ध कर्म बनता है। यहां कुछ न करनेसे भी बड़ा विकर्म बन गया। अब देखिये कि केवल चुप रहनेसे भी बड़ा हानि-कारक निषिद्ध कर्म बनता है !! निषिद्ध कर्म करनेकी उसकी इच्छा नहीं थी परन्तु जिस समय अपने पिताकी रक्षा करना आवश्यक था उस समय वह चुप बैठ गया यह सर्वथा अनुचित कर्म था। इसी प्रकार कोई शुभ कर्म कीजिये। वह समयपर किया जाय तो सहायक होता है नहीं तो बाधक हो जाता है। इससे पाठक जान गये होंगे कि कर्म भी अकर्म हो जाता है और अकर्म भी विकर्म होगा। यह सब परिस्थिति समय अवस्था आदिपर अवलंबित होनेसे इन कर्म अकर्मादिका निर्दोष कथन करना असंभव है। साधारण लक्षण तो ऊपर दिया है परन्तु यह बदलनेवाले समयके कारण कभी कभी असिद्ध होता है। इसलिये कहा है कि बड़े बड़े तत्त्वज्ञानी भी कर्म अकर्म और विकर्मका निश्चय करनेमें भ्रमितसे हो जाते हैं, मूढ बनते हैं।

कर्म अ-कर्म और वि-कर्म (विरुद्ध कर्म) कौनसा है इसका यथावत् ज्ञान न होनेसे अशुभ स्थिति अर्थात् दु:खद अवस्था प्राप्त होती है क्योंकि वह कदाचित् कर्म समझ कर अकर्म करता है अथवा किसी अच्छे कर्मको विकर्म मानकर छोड भी देता है और इससे मोहित मनुष्य दुर्गतिको प्राप्त होता है। परन्तु जो समयपर यह कर्म है यह अकर्म है और यह निःसंदेह विकर्म है ऐसा असंदिग्ध रीतिसे जानता है वह शुभ अवस्था प्राप्त करता है।

इस हेतुसे (कर्मणः बोद्धव्यं) कर्म अकर्म और विरुद्ध कर्मका तत्त्व किंवा स्वरूप जानना चाहिये। कमसे कम इसके जाननेका यत्न तो अवश्यही करना चाहिये। (कर्मणः गतिः गहना) कर्मकी गति गहन है कर्मका तत्त्व अथवा स्वरूप बड़ा गूढ है और कर्मका परिणाम बड़ा विलक्षण होता है।

अकर्म शब्दका यहां और एक अर्थ है। जिस कर्मसे बिलकुल दोष नहीं लगता अर्थात् निर्दोष होनेके कारण जो कर्म न करनेके समान होता है वह कर्म भी अकर्म कहलाता है। निष्काम-भावसे जो कर्म किया जाता है, वह कर्म होता हुआ भी अकर्म कहलाता है। अर्थात् इन श्लोकोंमें अकर्म शब्दके दो अर्थ हैं—एक आलस्य अर्थात् कर्म न करना और दूसरा निष्काम भावसे निःस्वार्थ-भावसे फलकी आसक्ति छोडकर किया हुआ कर्म। ये अर्थ लेकर पाठक अठारहवें श्लोकका भाव देखें

(कर्मणि अकर्म यः पश्येत्) कर्म किया जानेपर भी जो कर्म न करनेवालेके समान निर्दोष रहता है जिसका कर्म निष्काम-भावसे किया जानेके कारण जिसको दोष नहीं लगता कर्म करनेपर भी जो कर्म न करनेके समान शुद्ध रहता है वह बड़ा बुद्धिमान् योगी है। शरीरसे कर्म होनेपर भी वह आत्म स्वरूपमें अकर्ता होकर रहता है इसवे वह बड़ा ज्ञानी और योगी है और वही सब कर्म यथायोग्य रीतिसे कर सकता है। कर्म करनेपर भी जो अपने आपको निर्दोष अकर्ता अनुभव करता है वह श्रेष्ठ है। भगवान् श्रीकृष्णजी कर्ता होनेपर भी अपने आपको अकर्ता मानते हैं (देखो गी० ४।१३) इसका तत्त्व यह है।

(अकर्मणि च यः कर्म पश्येत्) अकर्ममें जो कर्म होनेका अनुभव करता है। आत्मा अकर्ता होनेपर भी जो शरीरसे कर्म करता रहता है। जैसा वाहनमें बैठा हुआ मनुष्य अपने आपको स्थिर अनुभव करता हुआ भी गति-मान् रहता है और उसी अवस्थामें भी वह स्थिर होता है इसी तरह शरीररूपी कर्ममय वाहनमें बैठा हुआ वह मोक्ष-धामका यात्री शरीरद्वारा कर्म होनेपर भी अपने आपको अकर्ता अनुभव करता है और स्वयं आत्म-स्वरूपसे अकर्ता होनेपर भी शरीरसे कर्म करता ही है। इस तरह जिसका अनुभव है वही बुद्धिमान् योगी और सब कर्म करनेका वही अधिकारी है। क्योंकि वही निष्काम कर्मका

रहता है कभी उस ब्रह्म-ज्ञानको छोड़कर दूसरे भोग-विषयों में नहीं भटकता, स्वभावसेही जिसका चित्त ब्रह्म ज्ञानमें लगा है तथा—

( १५ ) ज्ञानाग्नि-दग्ध-कर्मा। ( गी ४।१९ )

जिसके कर्म ज्ञानाग्निसे दग्ध हो चुके हैं।' ब्रह्म-ज्ञान किंवा मोक्ष-ज्ञान प्राप्त होनेसे जिसमें अपने भोग-वर्धनके लिये कर्म करनेकी प्रवृत्ति नहीं रही है जो केवल यज्ञरूप किंवा आत्मरूपसे रहता है, वास्तविक भोगोंके विषयमें जिसकी प्रवृत्तिही नहीं रहती शुद्ध ज्ञानसे जिससे शुद्ध यज्ञरूप कर्म होते हैं, वह मुक्त है।

( १६ ) यज्ञाय आचरतः कर्म समग्रं प्रविलीयते।
( गी ४।२३ )

" पूर्वोक्त प्रकारका मनुष्य यज्ञके लिये जो कर्म करता है, वह कर्म सबका सब लयको प्राप्त होता है। " अर्थात् उस कर्मका दोष उसको नहीं लगता। यज्ञमें तीन कर्तव्य होते हैं-( यज्ञ=देवपूजा-संगतिकरण-दान ) ( १ ) जो सत्कार करनेयोग्य हैं उन सज्जनोंका यथायोग्य सत्कार करना। (२) संगतिकरण अर्थात् संघटनाद्वारा जनतामें बलकी वृद्धि करना और ( ३ ) दीनोंकी सहायता करना। इस त्रिविध कर्मका नाम यज्ञ है। इस प्रकारके यज्ञ-कर्म वह करता है। परन्तु वे कर्म करते ही क्षीण हो जाते हैं इसलिये ऐसे कर्मोंका दोष उसको नहीं लगता। यही बात निम्नलिखित वचनोंमें कही है-

कर्मण्यभिप्रवृत्तोऽपि नैव किञ्चित्करोति सः।
( गी ४।२ )
कृत्वाऽपि न निबध्यते। ( गी ४।२२ )
केवलं शारीरं कर्म कुर्वन् किल्बिषं नाप्नोति।
( गी ४।२१ )

वह मुक्त अथवा अनासक्त मनुष्य ' कर्म ' करनेके लिये प्रवृत्त हो तो भी कर्म न करनेके समान निर्दोष रहता हुआ बद्ध नहीं होता। केवल शारीरिक कर्म करनेपर भी वह पापका भागी नहीं होता। शरीर रक्षणार्थ आवश्यक कर्म करनेपर भी उसको उन कर्मोंसे दोष नहीं लगता।

## कर्ममें अकर्मता

इन पांच श्लोकोंमें यह एक ही विषय कहा है। (कर्मणि अकर्म यः पश्येत्) कर्ममें अकर्म देखनेका उपदेश श्लोक १८ में कहा है। इस तरह कर्ममें अकर्मका अनुभव कौन कर सकता है ? इस प्रश्नका उत्तम विवरण इन पांच श्लोकोंमें है। जो इन गुणोंसे युक्त है वह कर्ममें अकर्म देखता है, अर्थात् कर्म करके भी न करनेके समान शुद्ध रहता है किंवा उन कर्मोंके दोषोंसे वह लिप्त नहीं होता। कर्मके दोषोंसे बचने की यह युक्ति है। भोगोंपर आसक्ति न रखनेसे सब कर्मोंके दोष दूर होते हैं। अब कौन मनुष्य कर्मके दोषोंसे बद्ध होते हैं इसका विचार देखिये—

## भोग मार्ग

( १ ) जो लोग अपने कामोपभोग बढानेके लिये ही कर्मका प्रारंभ करते हैं, ( २ ) जो अनेक आशा-पाशोंसे बद्ध रहते हैं, ( ३ ) जो फल भोगोंपर आसक्त हैं, ( ४ ) जो भोगोंका संग करते हैं, ( ५ ) जो अपने पास भोग्य वस्तुओंका संग्रह करते हैं ( ६ ) जो अपने सुखके लिये दूसरोंपर अवलंबित रहते हैं ( ७ ) जो सदा अतृप्त और भूखे होते हैं ( ८ ) जो प्राप्त वस्तुमें कभी सन्तुष्ट नहीं रहते ( ९ ) जो अपने मनको भोगोंमें स्थैर भटकने देते हैं, ( १० ) लाभ होनेपर जिनको घमंड होती और हानि होने पर जो उदास होते हैं ( ११ ) इस तरह सब द्वन्द्वोंसे जो अभिभूत होते हैं (१२) जो भाग्यवानोंका मत्सर और द्वेष करते हैं, जो उनसे ईर्ष्या करते हैं, ( १३ ) जो इन भोगों के बन्धनोंको तोड़ना नहीं चाहते ( १४ ) जो आत्मज्ञान का द्वेष करते हैं और भोगोंके विषयोंकाही सदा विचार करते हैं, ( १५ ) जो अपने स्वार्थके लिये सब कर्म करते हैं, वे अपने कर्मोंके दोषोंसे प्रतिसमय बंधे जाते हैं। वे जो कर्म करते हैं उसके संपूर्ण दोषोंसे दोषी होते हैं, और उन दोषोंके कारण पाप और दुःखके भागी होते हैं। ऐसे जो पुरुष पाठकोंके परिचित होंगे उनके दुःखोंका विचार करनेसे पाठक स्वयं जान सकते हैं कि यह मार्गोंकी वास्तविकता मार्ग निःसन्देह दुःखकारक है।

## शारीर कर्म

यहां ( शारीरं केवलं कर्म ) केवल शारीर कर्म करने वाला संयमी मनुष्य ( किल्बिषं नाप्नोति ) पापका भागी नहीं होता ऐसा कहा है। अतः यहां 'शारीर कर्म' का अर्थ क्या है इसका विशेष विचार करना आवश्यक है। यह विचार अब करते हैं-

अहं आत्मा सर्वभूताशयस्थितः। (गी० १०।२०)
सर्वभूतस्थितं यो मां भजति। (गी० ६।३१)
अहं प्राणिनां देहं आश्रितः। (गी० १५।१४)
सर्वभूतात्मभूतात्मा न लिप्यते। (गी० ५।७)
महान्तं विभुं आत्मानं मत्वा। (कठ उ० २।२१)

इन वचनोंका आशय यही है कि 'एक आत्मा सब भूतोंमें व्यापक है।' जो सब भूतोंमें आत्माके समान ममता है वह दोषोंसे मुक्त होता है। अर्थात् सब भूतोंमें स्थिरचरोंमें एक आत्मा व्यापक है और वह सर्वत्र एकरस ओत प्रोत भरा है यह जो अनुभव करता है और उसी तरह मैं अर्थात् मेरी आत्मा भी सब भूतोंमें भर गई है ऐसा जिसको अनुभव है उसको अपनी आत्मा और परमात्मामें अभेदका अनुभव होना स्वाभाविक है। यह एक अनुभव है।

दूसरा अनुभव यह है कि (मयि) परमात्मामें और अपनी (आत्मनि) आत्मामें सब भूत हैं, अर्थात् मैं और आत्मा एक तत्त्व है और उसके अन्दर सब संसार है, ये दो अनुभव ज्ञान प्राप्त होनेसे साक्षात् प्रत्यक्षवत् होते हैं। जिस समय यह अनुभव होगा उसी समय समझना चाहिये कि ज्ञान हुआ। ज्ञानका अर्थ शब्दोंका अर्थ जानना नहीं है। ज्ञानका अर्थ यही है कि मेरी आत्मा सब भूतोंमें और सब भूत मेरी आत्मामें हैं यह प्रत्यक्ष अनुभव होना। यह ज्ञान अन्तिम सीमाका है। यह ज्ञान प्राप्त होतेही इसके सब कर्म और कर्मोंके सब दोष भस्मसात् होते हैं, नष्ट होते हैं, दग्ध होते हैं किंवा बन्धन करनेके लिये पीछे नहीं रहते। पापीसे पापी मनुष्य यह ज्ञान प्राप्त करनेसे पापसे पार हो जाता है और इसी ज्ञानके प्राप्त होनेके बाद उसको कभी मोह नहीं होता।

पाठक ध्यानमें रखें कि यहां ज्ञान का अर्थ यही है। अन्य व्याकरणादिक किंवा प्रासंगिक ज्ञान इससे भिन्न है। जिस ज्ञानका महत्त्व भगवद्गीतामें वर्णन किया है वह ज्ञान प्रासंगिक ज्ञान नहीं है, वह ज्ञान सर्वात्मभावका अनुभविक ज्ञान है। इसी विषयमें छान्दोग्य उपनिषद्में कहा है-

लवणमेतदुदकेऽवधायाथ मा प्रातरुपसीदथा इति स ह तथा चकार तं होवाच यद्दोषा लवणमुदकेऽवाधा अङ्ग तदाहरेति तद्धावमृश्य न विवेद ॥ १ ॥ यथा विलीनमेवाङ्गास्यान्तादाचामेति कथमिति, लवणमिति, मध्यादाचामेति, कथमिति लवणमित्यन्तादाचामेति कथमिति लवणमिति अभिप्रास्यैतदथ मोपसीदथा इति तद्ध तथा चकार, तच्छश्वत्संवर्तते तं होवाचात्र वाव किल सत्सौम्य न निभालयसेऽत्रैव किलेति ॥२॥ स य एषोऽणिमैतदात्म्यमिदं सर्वं तत्सत्यं स आत्मा तत्त्वमसि० ॥ ३ ॥ (छां० उ० ६।१३)

इस छांदोग्य उपनिषद्में निम्नलिखित गुरुशिष्य-संवाद है। यह अत्यंत बोधप्रद है अतः पाठक इसका विशेष विचार करें—

गुरुजी— हे शिष्य! इस पात्रमें जो उदक है उसमें यह नमक डाल और सवेरे यह मेरे पास ले आ।

शिष्य— अच्छा गुरुजी।

[पश्चात् शिष्यने वैसा किया, तब दूसरे दिन प्रातःकाल गुरुजी शिष्यसे पूछते हैं-]

गुरु— हे प्रिय शिष्य! कल रात्रिके समय जो नमक तूने जलमें रख दिया था वह नमक मेरे पास ले आ।

शिष्य— [शिष्यने उस जलमें देखा परंतु उसमें नमक उसे नहीं मिला तब उसने कहा कि] हे गुरो! वह नमक तो यहां नहीं दीखता!

गुरु— वह जलमें मिल गया होगा अस्तु, अब तू जल ऊपरसे थोडासा पीकर देख कि इसकी रुचि कैसी है?

शिष्य— गुरुजी! यह नमकीन है!

गुरु— अच्छा अब बीचमें थोडा पीकर देख कैसा लगता है?

शिष्य— यह भी नमकीन है।

गुरु— अच्छा अब सबसे निचले भागका थोडासा जल पीकर देख तो सही, वह कैसा लगता है?

शिष्य— गुरुजी! यह भी नमकीनही लगता है।

गुरु— हे प्रिय शिष्य! अब तुम पता लगा कि यह

मनमें रही तो कर्म विषम होते हैं और विषम कर्मोंसे विविध दोष होते हैं। परंतु इनके विषयमें ( योग ) सम भाव मनमें रहा 'मैं और दूसरा' यह भेद मिट गया और सबके साथ समान व्यवहार होने लगा तो वैसे व्यवहारसे दोष नहीं होते। यह पुत्र मेरा है और यह दूसरेका है ऐसा भेदभाव मनमें रहेगा तबतककी वक्त दोनों पुत्रोंके साथ विषम व्यवहार होनेसे दोष होगा परंतु जिस समय यह भेदभाव मिटकर अपने और पराये पुत्रके साथ समान व्यवहार होगा तो उस समय विषमता मिटनेके कारण कर्मसे दोष नहीं होंगे और कर्म भी बाधा नहीं करेंगे। सब प्रकारके इन्द्रियोंके विषयमें समबुद्धि होनेसे इसी तरह सब प्रकारकी विषमता दूर जाती है और ऐसी अवस्थामें जो कर्म होते हैं वे बाधा करनेवाले नहीं होते।

## ( २ ) ( योग ) कुशलता

कुशलतासे कर्म निर्दोष होते हैं यह सब जानतेही हैं। एक कारीगर अपने कर्ममें कुशल है और दूसरा नहीं है। उनमें जो कुशल हो उसीके कर्म निर्दोष होंगे वैसे दूसरेके नहीं हो सकते। और निर्दोष कर्म बाधक न होकर उद्धारक हो सकते हैं।

योग के दो अर्थ हैं- समता और कुशलता। इन दोनों अर्थोंको देखनेसे पाठकोंको ज्ञान हुआ होगा कि इस ज्ञानसे किये कर्म दोषरहित और कर्ताको मुक्त करनेमें समर्थ होंगे। ( योग-संन्यस्त-कर्मा ) जो इस प्रकारसे योगके साथ कर्तव्य करता है, वह बंधनसे मुक्त होता है।

## ( ३ ) प्रभुकी उपस्थिति

परमेश्वर सर्वत्र है और सब परमेश्वरमें हैं इसका मुख्य अर्थ है प्रभुकी सर्वत्र प्रत्यक्ष उपस्थिति। मनुष्य जहां जाय वहां उसको यदि प्रभुकी उपस्थिति प्रत्यक्ष हो 'प्रभु मेरे कर्म देख रहा है' ऐसा उसको प्रतीत होता हो और उस प्रभुको प्रसन्न करनेके लिये मैं यह कर्म कर रहा हूं, यह इस का निश्चय हो तो निःसंदेह उसके कर्म उत्तम और निर्दोष होंगे। स्वामीके उपस्थित रहनेसे जहांतक हो सके वहांतक सेवक प्रमादरहित होकर सब कर्म करता है। फिर सर्वसाक्षिमान् तथा सर्वद्रष्टा प्रभु मेरे सम्मुख है ऐसा जिस भक्तके अन्तःकरणमें विश्वास होगा वह उसकी अवस्थामें निर्दोष कर्म करेगा इसमें कुछ भी संदेह नहीं है। ( [illegible]-सहायः ) ज्ञानसे उसके संदेह नष्ट होते हैं। परमेश्वर सर्वज्ञ है या नहीं? वह मेरे कर्म जानता है या नहीं? इस प्रकारके संदेह दूर होनेसे वह प्रभुको सर्वत्र उपस्थित जानता है और वह जो कुछ करता है वह उसीकी संतुष्टिके लिये करता है।

## ( ४ ) आत्म बल

अपने बलसे कर्म करनेसे कर्म निर्दोष होता है। दूसरेकी सहायतासे जो कर्म होंगे उनमें दूसरेके बलपर निर्भर रहने की परतंत्रता होनेके कारण पारतन्त्र्यका बड़ा दोष उसमें है। यह दोष इतना भयानक है। आत्म-बलसे कर्म करनेवालेमें वह पारतन्त्र्यका दोष नहीं रहता यही इसकी निर्दोषता है। ( आत्मवान् ) आत्मिक बल सबसे श्रेष्ठ बल है अतः जिसके पास यह बल होता है वह श्रेष्ठ बलयुक्त होनेके कारण अन्य कनिष्ठ बलवालोंकी अपेक्षा निःसंदेह श्रेष्ठ है और उसी प्रमाणसे वह निर्दोष भी है।

## ( ५ ) कर्म-फलका समर्पण

अपने ( संन्यस्तकर्मा = कर्मफलसंन्यासः ) कर्मोंसे जो फल प्राप्त होगा वह अपने भोगके लिये न रखते हुए सब जनताकी भलाईके लिये उसका समर्पण करनेवाला मनुष्य इसी त्याग-भावके कारण निर्दोष होता है। क्योंकि स्वार्थभोगवासना उससे पूर्णतया दूर जानेके कारण और उससे जो होता है वह सब जनताकी भलाई भूतमात्रका हित ( सर्वभूतहिते रताः। गी० ५।२५। १२।४ ) करनेमें तत्पर होनेके कारण और उसकी स्वसुख निरपेक्षताके कारण जो कर्म उससे होते हैं उनका दोष उसको बाधक नहीं होता।

इस प्रकार इस श्लोकमें कर्मोंके दोषसे मुक्त होनेके जो उपाय कहे हैं उनका विचार पाठक करें। इस स्थानपर संक्षिप्त विवरण यहां किया है इससे पाठकोंके मनमें इसका तत्त्व ठीक प्रकार आ जायगा ऐसी आशा है। कर्म-दोषसे मुक्त होनेके विषयमें इतना उपदेश करनेके पश्चात् अन्तिम श्लोकमें भगवान् कहते हैं कि- अज्ञानसे उत्पन्न होनेवाले और हृदयमें रहनेवाले संशयको ज्ञानरूप शस्त्रसे काटकर अपनी उन्नतिका उद्योग कर।

सम हृदयवाला मित्र, शत्रु, पक्षपातरहित मध्यस्थ, द्वेषी बन्धु, साधु और पापी इन सबपर जो सम भाव रखता है वही विशेष श्रेष्ठ है ॥ जो मनुष्य मनके द्वारा इन्द्रियोंको अपने अधीन रखता है और भोगमें आसक्त न होता हुआ कर्मेन्द्रियोंसे कर्मयोगका आचरण करता है वह विशेष श्रेष्ठ होता है।

इस तरह— (१) योगयुक्त व्यवहार (२) ईश्वर भक्ति (३) सर्वत्र सम भाव (४) इंद्रिय-संयम (५) अनासक्ति और (६) कर्मयोगका आचरण करनेसे मनुष्यकी योग्यता विशेष उच्च होती है," यह गीताका कथन है। पूर्व स्थानमें " परम सिद्धि प्राप्त करनेके लिये " अनासक्ति, संयम वासना-त्याग और प्रभुको अपने कर्म समर्पण करना ये चार बातें लिखी हैं। यहां मनुष्यको ' विशेषत्व ' प्राप्त करनेके लिये छः बातें कही हैं, जिनमें आधी पूर्वोक्त दुबारा कही हैं।

विशेषत्व प्राप्त करनेका भी क्या आशय है? सामान्य मनुष्योंमें कौनसी हीनता होती है और विशेष मनुष्यमें कैनसी पूर्णता होती है, यह एक विचारणीय प्रश्न है। जब तक इस बातका निश्चय नहीं होगा तबतक विशेषता प्राप्त होनेका आशय ध्यानमें नहीं आवेगा। अतः इसकी खोज करनी चाहिये।

## श्रेय'प्राप्ति

यहां कई कहेंगे कि श्रेय प्राप्त होनेसे मनुष्यकी योग्यता विशेष श्रेष्ठ होती है। सामान्य मनुष्य श्रेय-मार्गसे दूर रहते हैं और विशेष मनुष्य श्रेय-मार्गमें प्रवृत्त होते हैं। दोनोंमें यही भेद है। इस श्रेयको प्राप्त करनेका उपाय भ. गीतामें निम्नलिखित श्लोकमें कहा है—

देवान् भावयतानेन ते देवा भावयन्तु वः।
परस्परं भावयन्तः श्रेयः परमवाप्स्यथ ॥
(गी. ३।११)

" तुम यज्ञद्वारा देवोंकी संभावना करो और वे तुम्हारी संभावना करेंगे। इस रीतिसे परस्पर सहायता करते हुए तुम परम श्रेयको प्राप्त करो।" यहां परम श्रेयप्राप्तिका साधन परस्पर सहायता है ऐसा कहा है। समाजमें अथवा राष्ट्रमें द्विविध लोग रहते हैं। पूंजीपति और कर्मचारी ज्ञानी और अज्ञानी अधिकारी और उनका कार्य और वस्तु द्विज और द्विजेतर इस प्रकार अनेकविध लोग समाजमें रहते हैं, इनकी परस्पर सहायतासेही सबका पूर्ण हित हो सकता है। ज्ञानी अशक्त होंगे और कर्मचारी सशक्त होंगे तो ज्ञानी लोग कर्मचारियोंकी सहायता ज्ञानद्वारा करें और कर्मचारी अपने शारीरिक बलसे ज्ञानियोंको आराम पहुंचावें। इस तरह परस्पर सहायतासे सबका कल्याण होता है और आपसके झगड़ेसे सबकी हानि होती है। यह बात सहजहीमें सबके ध्यानमें आ सकती है। यहां कल्याण अथवा श्रेय शब्दसे इह-पर-लोकमें प्राप्त होनेवाला सुख माना जाता है।

सिद्धि, परम सिद्धि, विशेषत्व श्रेय परम श्रेय और कल्याण ये सब शब्द संदिग्धार्थी हैं। इनसे कुछ अवस्था विशेषकी कल्पना मनमें उत्पन्न होती है यह सत्य है तथापि उस अवस्थामें क्या लाभ है और वह अवस्था प्राप्त न होनेसे क्या हानि है इस बातकी निश्चित कल्पना इन शब्दोंसे नहीं होती है अतः इस बातकी खोज और करनी चाहिये।

## मायाके पार होना

इस स्थानपर कई लोग कहेंगे कि श्रेयप्राप्तिका अर्थ मायाके पार होना है। जिसका वर्णन इस प्रकार किया है—

दैवी ह्येषा गुणमयी मम माया दुरत्यया।
मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्ति ते ॥
(गी. ७।१४)

मेरी यह तीन गुणोंवाली दैवी माया पार करना बड़ा कठिन कार्य है। जो लोग मेरी शरण लेते हैं, वही इस मायासे पार जाते हैं।

इस श्लोकमें कहा है कि संसारमें रहनेवाले सामान्य मनुष्य इस दैवी मायाके पाशोंसे बंधे होते हैं। इस मायाका बन्धन तोड़ना कठिन कार्य है, परन्तु जो मनुष्य परमेश्वरकी शरणमें जाते हैं, केवल वेही इस मायाके बंधनोंको तोड़कर मुक्त होते हैं। यहां कुछ न कुछ विशेष अवस्थाकी कल्पना होती है। माया नामकी दैवी शक्ति है उसके तीन गुण हैं वेही बड़े पाश हैं। साधारण अज्ञानी मनुष्य इन पाशोंसे बंधे जाते हैं। जो विशेष ज्ञानी परमेश्वरकी भक्ति करते हैं, वेही इन पाशोंको तोड़कर मुक्त होते हैं।

यद्यपि यहां माया और गुण ( रस्सी पाश ) इन शब्दोंसे

कुछ बन्धनकी कल्पना आती है, तथापि 'माया' शब्दसे किसी निश्चित पदार्थका बोध नहीं होता और गुणों ( पाशों ) में मनुष्य कैसा बांधा जाता है, इसका भी बोध ठीक तरह नहीं होता है। अतः इस विषयकी अधिक खोज करनी चाहिये।

## पुनर्जन्म न होना

यहां कई विद्वान् कह सकते हैं कि मायाके पाशोंमें बद्ध होनेके कारण जीवको वारंवार जन्म-मरणके चक्रमें परवश होकर घूमना पडता है, परन्तु जो माया-पाशोंसे दूर रहता है वह पुनर्जन्ममें नहीं आता। अतः कह सकते हैं कि साधारण मनुष्य जन्ममरणके चक्रमें फंसीहें जाते हैं परन्तु विशेष महत्ता प्राप्त करनेवाले मनुष्य जन्म-मरणके प्रवाहके बाहर हो जाते हैं।' इस विषयमें निम्नलिखित श्लोक विशेष विचारकी दृष्टिसे देखने योग्य हैं—

तद्बुद्धयस्तदात्मानस्तन्निष्ठास्तत्परायणाः।
गच्छन्त्यपुनरावृत्तिं ज्ञाननिर्धूतकल्मषाः॥
( गी ५।१७ )

ज्ञानसे जिनके पाप धुल गये हैं वे पवित्रात्मा लोग ईश्वरका ध्यान करते हैं, ईश्वरमें अपनी आत्माको लगाते हैं ईश्वरकी भक्ति करते हैं और ईश्वरपरायण होते हैं और इससे वे जन्म-मरणके प्रवाहसे छूट जाते हैं। तथा—

आब्रह्मभुवनाल्लोकाः पुनरावर्तिनोऽर्जुन।
मामुपेत्य तु कौन्तेय पुनर्जन्म न विद्यते॥
( गी ८।१६ )

' ब्रह्म-लोकसे लेकर सब लोक जन्ममरणकी यातना भोगनेवाले हैं। परन्तु जो मनुष्य मुझे ( ईश्वरको ) प्राप्त करते हैं उनको पुनः जन्म नहीं लेना पडता।"

इस प्रकार यहां कहा कि परमेश्वरकी भक्ति करनेवाले महात्मा आस्तिक लोग परमेश्वरको प्राप्त होनेके पश्चात् पुनः पुनः जन्म-मरण लेनेके फन्देमें नहीं पडते हैं। यहां निश्चय हुआ कि सिद्धि प्राप्त होना श्रेष्ठ अवस्था विशिष्ट अवस्था प्राप्त करना इत्यादि वाक्योंका तात्पर्य परमेश्वरको प्राप्त करना है। परमेश्वरको प्राप्त करनेसेही मनुष्य परम-सिद्ध होता है परम श्रेय प्राप्त करता है और पुनर्जन्मसे पार होता है। परमेश्वरको प्राप्त करनेका विषय गीतामें तथा और अन्य शास्त्रोंमें यथा वारंवार आ गया है। इसका निश्चित अर्थ समझनेकी इच्छा है, तो नीचे लिखे श्लोकका अर्थ तरह मनन कीजिये—

इदं ज्ञानमुपाश्रित्य मम साधर्म्यमागताः।
सर्गेऽपि नोपजायन्ते प्रलये न व्यथन्ति च॥
( गी १४।२ )

इस ज्ञानको प्राप्त करके उपासक ईश्वरके गुण-धर्मोंके समान गुण-धर्मोंसे युक्त होता है तत्पश्चात् उसको सृष्टिकी उत्पत्तिके समयमें भी जन्म लेना नहीं पडता और प्रलय कालमें भी उसको व्यथा नहीं होती।

यहां परम सिद्धिकी कल्पना स्पष्ट हो गई है। परमेश्वरके जो जो गुण-धर्म हैं वे गुण-धर्म इसको प्राप्त होते हैं, मानो वह परमेश्वरके समान बन जाता है। जैसा अग्निमें लोहा अपनी दाहक-शक्ति बढाकर अग्नि बन जाता है, उसी प्रकार यह जीव शिव-स्वरूप हो जाता है। ( मम साधर्म्य = ईश्वर-साधर्म्य ) ईश्वरके समान धर्मवाला बनना ही अन्तिम सिद्धि है। ईश्वरके समान गुण-धर्म होनेसे वह जन्म-मरणके क्लेशोंसे दुःखी नहीं होता। जैसा ईश्वर सत्-चित्-आनन्द स्वरूप है वैसाही वह बनता है फिर इसको दुःख क्लेश कैसे हो सकेंगे ? जन्म-मरणके चक्रोंसे दूर होनेका हेतु और भी एक है—

य एवं वेत्ति पुरुषं प्रकृतिं च गुणैः सह।
सर्वथा वर्तमानोऽपि न स भूयोऽभिजायते॥
( गी १३।२३ )

जो मनुष्य गुणमयी प्रकृति और पुरुषको यथार्थ जानता है, उसको सब तरहका बर्ताव अर्थात् सब कर्म करनेपर भी फिरसे जन्म लेना नहीं पडता।"

प्रकृति पुरुषका यथार्थ ज्ञान होनेपर उसको कर्म करते हुए भी निर्लेपता सिद्ध करनेका उपाय ज्ञात होता है और इस कारण उसको पुनर्जन्म लेनेका कारण नहीं रहता। अस्तु। इस तरह परम सिद्धि प्राप्त करनेका अर्थ परमेश्वरके समान गुण-धर्मोंसे युक्त बनना है अर्थात् निर्दोष निर्लेप व निष्कलंक बनना है। इस निर्लेपताका स्वरूप अब देखिये—

## निर्लेपता

मनुष्य इस संसारमें विचरता है, अतः अनेक रीतिसे उसपर दोष लगनेका संभव होताही है। ऐसा संभव होनेपर भी श्रीमद्भगवद्गीताने एक अपूर्व युक्ति दर्शायी है

जिसका प्रयोग करनेसे मनुष्य निर्लेप या निष्कलंक, शुद्ध और पवित्र बन सकता है। निर्लेपताको प्राप्त करनेकी युक्ति यह है—

ब्रह्मण्याधाय कर्माणि संगं त्यक्त्वा करोति यः।
लिप्यते न स पापेन पद्मपत्रमिवाम्भसा ॥
(गी० ५।१०)

"कर्मोंको ब्रह्ममें अर्पण करके अर्थात् सब कर्म परमेश्वरको समर्पण करके जो मनुष्य आसक्तिरहित होकर सब व्यवहार करता है वह पानीमें जैसा कमल-पत्र निर्लेप रहता है, वैसा पापसे कलंकित नहीं होता।"

यहां निष्कलंक रहनेकी दो युक्तियां कही हैं— (१) कर्म परमेश्वरको समर्पण करना और (२) भोगोंका संग छोडना। इस युक्तिसे मनुष्य सब प्रकारके कर्म करता हुआ भी निर्दोष रह सकता है। पापी मनुष्य भी इस ज्ञानसे निर्दोष होगा। देखिये—

अपि चेदसि पापेभ्यः सर्वेभ्यः पापकृत्तमः।
सर्वं ज्ञानप्लवेनैव वृजिनं संतरिष्यसि ॥
(गी० ४।३६)

"सब पापियोंसे भी तू अकेले बडा पापी हुआ तो भी इस ज्ञानरूपी नौकाद्वारा तू संपूर्ण पापोंसे पार हो जायगा।"

इस तरह इस ज्ञानसे और पूर्वोक्त युक्तियोंसे मनुष्य निष्कलंक हो सकता है।

मनुष्य जो जो कर्म करता है वह परमेश्वरके लिये करे और उसके फल-भोगकी इच्छा न करे। बस इतनी युक्ति करनेसे वह निर्दोष रहेगा। कर्म करनेपर भी कमल-पत्रके समान निर्लेप रहेगा। वस्तुतः तत्त्व-दृष्टिसे जैसा आकाश घरमें रहनेपर भी घरके दोषसे दोषी नहीं होता इसी तरह यह आत्मा सर्वव्यापक होनेसे शरीरसे बने कर्मोंके दोषोंसे दोषी नहीं बनता। देखिये इस विषयमें भगवद्गीताका कथन किया गया है—

अनादित्वान्निर्गुणत्वात्परमात्मायमव्ययः।
शरीरस्थोऽपि कौन्तेय न करोति न लिप्यते ॥३१
यथा सर्वगतं सौक्ष्म्यादाकाशं नोपलिप्यते।
सर्वत्रावस्थितो देहे तथात्मा नोपलिप्यते ॥३२॥
(गी० अ० १३)

यह अविनाशी परमात्मा अनादि और निर्गुण होनेके कारण शरीरमें रहते हुए भी न कुछ करता है और न किसीसे लिप्त होता है। जैसे सूक्ष्म होनेके कारण सर्वव्यापी आकाश लिप्त नहीं होता वैसेही सब देहोंमें रहनेवाला आत्मा भी लिप्त नहीं होता॥

यही उपदेश उपनिषदोंमें भी कहा है—

अग्निर्यथैको भुवनं प्रविष्टो
रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा
रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च ॥ ९ ॥
वायुर्यथैको भुवनं प्रविष्टो
रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा
रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च ॥ १० ॥
सूर्यो यथा सर्वलोकस्य चक्षु
र्न लिप्यते चाक्षुषैर्बाह्यदोषैः।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा
न लिप्यते लोकदुःखेन बाह्यः ॥ ११ ॥
(कठ उप० २।५)

"जैसा अग्नि एक है, तथापि वह भुवनोंमें प्रविष्ट होकर प्रत्येक वस्तुमें अलग अलग दीखता है, इसी तरह सब भूतोंकी अन्तरात्मा एक है परंतु वह प्रत्येक रूपमें भिन्न रूपवाला दीखती है और उसके बाहर भी वह है। वायु जैसा एक है परन्तु प्रत्येक पदार्थमें प्रविष्ट होकर विभिन्न रूपवाला दीखता है उसी तरह सब भूतोंका अन्तरात्मा एक है, परन्तु वह प्रत्येक रूपमें अलग अलग दीखता है और वह उसके बाहर भी है। जैसा सूर्य सब पदार्थोंको प्रकाशित करनेके कारण सबका चक्षु जैसा है तथापि किसीसे अलग होनेके कारण दोषयुक्त नहीं होता वैसाही सब भूतोंकी अन्तरात्मा एक है तथापि वह लोगोंके दोषोंसे दोषी अथवा लोगोंके दुःखसे दुःखी नहीं होती।"

आत्मा सर्वगत-सर्वव्यापक-है, यह बात पूर्व स्थानमें (गी० २।२४ में) कही है। यह सर्वगत होनेसेही तत्त्वतः निर्दोष है। जैसा थोडा जल बिगडता है नदीनाले गंदे होते हैं, परन्तु वह दोषपूर्ण जल महासमुद्रमें पहुंचनेपर उसका जल कभी भी बिगडता नहीं सदा पवित्र रहता है। (सागरे सर्व-तीर्थानि) महासमुद्रमें सब प्रकारके पवित्र तीर्थ हैं, यह सागर-जलकी पवित्रता उसके "महत्त्व" के

श्रद्धावाँल्लभते ज्ञानं तत्परः संयतेन्द्रियः ।
ज्ञानं लब्ध्वा परां शान्तिमचिरेणाधिगच्छति ॥
(गी. ४।३९)

" श्रद्धालु और तत्पर पुरुष इंद्रिय-संयम करके ज्ञानको प्राप्त करता है। ज्ञान प्राप्त हो जानेसे शीघ्रही उसको परम शांति मिलती है।

यहां श्रद्धा तत्परता इंद्रिय-संयम ये साधन ज्ञान-प्राप्तिके लिये कहे हैं और ज्ञानसे शांति प्राप्त होनेका उल्लेख यहां भी है। योगसे भी शांति मिलती है, देखिये—

युञ्जन्नेवं सदात्मानं योगी नियतमानसः ।
शांतिं निर्वाणपरमां मत्संस्थामधिगच्छति ॥
(गी. ६।१५)

' जिसका मन इस तरह नियममें रहता है वह योगी आत्माको परमात्माके साथ मिलाता है जिससे वह मुझ परमात्मामें रहनेवाली परम शान्ति प्राप्त करता है। "

इस तरह ध्यान-योगी भी परम शान्ति प्राप्त करता है। इसके साधनोंमें भी—(१) मनका संयम, (२) ध्यान योग (३) ईश-भक्ति ये शांतिके साधन कहे हैं। इनमें मनःसंयम पूर्वोक्त साधनोंमेंसे एक है। परमेश्वरको जाननेसे भी शांति मिलती है—

भोक्तारं यज्ञतपसां सर्वलोकमहेश्वरम् ।
सुहृदं सर्वभूतानां ज्ञात्वा मां शांतिमृच्छति ॥
(गी. ५।२९)

यज्ञ और तपके भोक्ता सब लोकोंके श्रेष्ठ ईश्वर और सब भूतमात्रोंका हित करनेवाले, सब भूतोंके साथ मित्रवत् आचरण करनेवाले मुझ परमेश्वरको जानकर मनुष्यको शांति प्राप्त होती है। "

यहां परमेश्वरको यथावत् जाननेसे शान्ति प्राप्त होनेका कथन है। यहां जो सब भूतोंका हित करनेका गुण परमेश्वरमें है, ऐसा कहा है वही सब भूतोंका हित करनेका स्वभाव अथवा सब भूतोंके हितमें आत्म-समर्पण करनेका स्वभाव बनाना (सर्वभूतहिते रताः। गी. ५।२५; १२।४) सबको योग्य है। ईश्वरके गुणोंका ज्ञान होनेसे उन गुणोंका अपनेमें धारण करनेकी और प्रवृत्ति होकर उससे उपासकमें प्रति समय ईश्वरीय भाव बढता है और अन्तमें शान्ता-वस्था प्राप्त होती है। इसीका वर्णन इस श्लोकमें है।

परमेश्वर सब लोकोंका महान् ईश्वर है इसलिये सब भूतमात्रोंका हित करनेका कार्यक्षेत्र उसके लिये बहुतही विस्तृत है। जो मनुष्य जितना बडा होगा उस प्रमाणसे उसका सब भूतोंका हित करनेका कार्य क्षेत्र बडाही होगा।

जैसा उदाहरणके लिये देख सकते हैं कि- एक ग्राम निवासी ग्राम-नेताका भूतहित करनेका कार्य-क्षेत्र ग्राम किसी प्रांतके नेताका कार्य क्षेत्र प्रांत और राष्ट्रके नेताका कार्य क्षेत्र राष्ट्र होगा इस तरह कार्य-क्षेत्र न्यूनाधिक होगा। परमेश्वर सब विश्वका नेता है इस कारण वह सब विश्वका हित करता है। कार्य-क्षेत्र छोटा हो या बडा हो, उसमें अपनी योग्यतानुसार सब भूतोंका हित करनेका नियम सर्वत्र समान है, जो उन्नतिका हेतु है। परमेश्वर सब विश्वका हित करता है इसीलिये वह विश्वका नेता है। यह योग्यता उसके इस कर्मके कारण उसे प्राप्त हुई है। अर्थात् जो मनुष्य जितना कार्य-क्षेत्र अपने लिये विस्तृत करेगा, उतनीही उसकी योग्यता बढना संभव है और उसी प्रमाणसे वह शांतिका अधिकारी होगा। तथापि अपना कर्तव्य कर्म करनेकी शांति तो कर्तव्य करनेपर प्रत्येक कर्ताको प्राप्त होगी। अब त्यागसे प्राप्त होनेवाली शांतिके विषयमें देखिये

श्रेयो हि ज्ञानमभ्यासाज्ज्ञानाद्ध्यानं विशिष्यते ।
ध्यानात्कर्मफलत्यागस्त्यागाच्छान्तिरनन्तरम् ॥
(गी. १२।१२)

' अभ्याससे ज्ञान-मार्ग श्रेयस्कर है ज्ञानसे ध्यान विशेष है ध्यानसे कर्म-फलका त्याग श्रेष्ठ है क्योंकि इस त्यागसे तत्काल शांति प्राप्त होती है। "

यहां योगाभ्यास ध्यान ज्ञान आदिसे कर्मफलका त्याग अधिक श्रेष्ठ है क्योंकि इस त्यागमात्रसेही शांति प्राप्त होती है ऐसा जो कहा है वह शांति प्राप्त करनेकी दृष्टिसे विशेष महत्वकी बात है। कर्म-योगियोंको तथा अन्योंको भी फल त्यागसेही शांतिकी संभावना है। अब शांत मनुष्यकी स्थिति कैसी होती है सो देखिये—

आपूर्यमाणमचलप्रतिष्ठं
समुद्रमापः प्रविशन्ति यद्वत् ।
तद्वत्कामा यं प्रविशन्ति सर्वे
स शान्तिमाप्नोति न कामकामी ॥
(गी. २।७०)

निरन्तर अनुसन्धान करनेवाला निष्पाप योगी सहजहीमें ब्रह्म-प्राप्तिसे मिलनेवाला अत्यन्त सुख अनुभव करता है।

पहिले श्लोकमें भोगोंपर अनासक्तिका और दूसरेमें पर मात्माके साथ अपनी आत्माका सम्बन्ध करनेका विषय कहा है। इससे बिना आयास अपने अन्दरही अन्दर अनन्त और अक्षय सुख प्राप्त होता है। मनुष्य भोगोंपर आसक्त होनेसे दुःखोंमेंही फँसता जाता है। इस तरह क्षणिक सुखके पीछे लगकर अक्षय सुखसे वंचित होता है। यही बात और अन्य शब्दोंसे कही है देखिये—

प्रशान्तमनसं ह्येनं योगिनं सुखमुत्तमम्।
उपैति शान्तरजसं ब्रह्मभूतमकल्मषम्॥
(गी ६।२७)

जिसका मन भली भांति शान्त हुआ है, जिसके विकार नष्ट हुए हैं वह ब्रह्मरूप बना हुआ निष्पाप योगी निःसन्देह उत्तम सुख प्राप्त करता है।

यहां भी भोगोंपर अनासक्ति और ब्रह्मके साथ योग येही दो साधन उत्तम सुखकी प्राप्तिके लिये कहे हैं। यही विषय भारतीयसे पुनः अन्य शब्दोंद्वारा कहते हैं, देखिये—

शक्नोतीहैव यः सोढुं प्राक्शरीरविमोक्षणात्।
कामक्रोधोद्भवं वेगं स युक्तः स सुखी नरः॥
(गी ५।२३)

जो मनुष्य यह देह छूटनेके पूर्व काम और क्रोधके वेगको सहन करनेकी शक्ति प्राप्त करता है वही योगी और वही सुखी है।"

यहां काम-वेग और क्रोध-वेगको सहन करनेसे सुख प्राप्ति की बात कही है। यहां मनुष्य मात्रपर काम और क्रोधके वेगका आक्रमण होता है ऐसा कहा है। जो मनुष्य श्रेष्ठ योगी होता वह उन काम-क्रोधके हमलोंको सहता है अर्थात् उस वेगके अधीन नहीं होता, उनका आक्रमण होने पर भी अपनी स्थितिमें अचल रहता है अतः सुखी रहता है। परन्तु जो मनुष्य कमजोर होता है, वह कामके वेगसे कामी और क्रोधी बनता है और क्रोध-वेगसे क्रोधी बनकर उन वेगोंके साथ बहता जाता है अतः निरंतर दुःखी होता है। सुखदुःखका यह सूत्र आप पाठक ध्यानमें धारण करें। इसी अक्षय सुखको अमृत कहते हैं। अतः अमृत प्राप्त करनेके विषयमें गीताका उपदेश देखिये—

## अमृतत्वकी प्राप्ति

मरनेका नाम दुःख है और न मरने अर्थात् अमर होनेका नाम सुख है। परन्तु यहां विचार ऐसा करना होता है कि मनुष्य अपने मर्त्य देहमें रहता हुआ अमर कैसे हो सकता है? मर्त्य-देह कभी न कभी मरेगाही इसलिये अमरत्व प्राप्ति मनुष्यको किस उपायसे होना संभव है? इस विषय में गीताका सनातन उपदेश ध्यानमें नित्य धारण करनेयोग्य है। देखिये—

यं हि न व्यथयन्त्येते पुरुषं पुरुषर्षभ।
समदुःखसुखं धीरं सोऽमृतत्वाय कल्पते॥
(गी २।१५)

सुख-दुःखको समान माननेवाले जिस धैर्यशाली मनुष्य को ये विषय पीडा नहीं देते वह अमरत्वके लिये योग्य होता है।'

यह पुरुष अमरत्वका अधिकारी है। सुखदुःखको समान मानना यह एक बडी भारी तपस्या है। सुखमें कदाचित मनुष्य सम रहेगा, परन्तु दुःख आनेपर भी सम-वृत्ति रख-कर कर्तव्यसे न गिरना बडा कठिन कार्य है। इसी तरह विषयोंसे दूर रहना भी एक तपस्या है। सूक्ष्म दृष्टिसे विचार करनेपर पाठकोंको यह बात विदित होगी कि यह सब भोगोंपर अनासक्ति रखनेसेही प्राप्त होना संभव है। इसी विषयमें और देखिये—

गुणानेतानतीत्य त्रीन् देही देहसमुद्भवान्।
जन्ममृत्युजरादुःखैर्विमुक्तोऽमृतमश्नुते॥
(गी १४।२०)

ज्ञेयं यत्तत्प्रवक्ष्यामि यज्ज्ञात्वामृतमश्नुते।
अनादिमत्परं ब्रह्म न सत्तन्नासदुच्यते॥
(गी १३।१२)

देहके संगसे उत्पन्न होनेवाले इन तीन गुणोंसे पार होकर देहधारी मनुष्य जन्म मृत्यु, जरा आदि दुःखोंसे छूटता है और अमरत्वको पाता है॥ जिसे जाननेवाला अमरत्व प्राप्त करता है वह ज्ञेय वस्तु क्या है सो मैं तुम्हें कहूंगा। वह अनादि परब्रह्म है उसे न सत् कहते हैं और न असत्॥"

इस तरह मनुष्य अमरत्व प्राप्त करता है। शान्ति अक्षय सुख अमरत्व परम सिद्धि आदिका अर्थ एकही है। इसीको

जाय ऐसे स्थानको प्राप्त करता है।

ज्ञान अर्थात् आत्म-ज्ञान प्राप्त करनेसेही योगीको इस परम स्थानकी प्राप्ति होती है। योग-मार्गसे भी मनुष्य इस परम गतिको प्राप्त करता है—

प्रयत्नाद्यतमानस्तु योगी संशुद्धकिल्बिषः।
अनेकजन्मसंसिद्धस्ततो याति परां गतिम्॥
(गी. ६।४५)

प्रयत्नसे योगाचरणमें दृढ़ रहनेवाला योगी पापसे मुक्त होकर और अनेक जन्मोंके प्रयत्नसे शुद्ध होकर परम गतिको पाता है।

कर्म-योगके अनुष्ठानसे इस तरह परम गति मिलती है। ॐकारके जपयोगसे भी परम गति मिलती है।

ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन्मामनुस्मरन्।
यः प्रयाति त्यजन्देहं स याति परमां गतिम्॥
(गी. ८।१३)

ॐकारका उच्चार करता हुआ और मेरा (ईश्वरका) चिन्तन करता हुआ जो मनुष्य देहत्याग करता है वह परम गतिको प्राप्त करता है।"

इसी तरह नित्य ईश्वर-स्मरण करनेवाला भी पुण्यात्मा बनता है। यहां परम गति प्राप्त होनेका साधन ॐकार-जप और ईश्वर-ध्यान कहा है। तथा—

समं पश्यन्हि सर्वत्र समवस्थितमीश्वरम्।
न हिनस्त्यात्मनात्मानं ततो याति परां गतिम्॥
(गी. १३।२८)

"जो मनुष्य ईश्वरको समभावसे सर्वत्र उपस्थित देखता है, और स्वयं अपने आत्माका आत्मघात नहीं करता वह इस कारण परम गतिको पाता है।

यहां भी परमेश्वरके सर्वव्यापक होनेका ज्ञान प्राप्त करनेसे परम गति प्राप्त होनेका विधान स्पष्ट है। जो परमेश्वरको सर्वत्र उपस्थित जानता है वह अपने साथ परमेश्वरकी उपस्थिति देखता है और अपने आपको हीन कर्मोंसे दूर रखता है इसलिये उन्नत होता है। यही बात निम्नलिखित श्लोकमें कही है—

मां हि पार्थ व्यपाश्रित्य येऽपि स्युः पापयोनयः।
स्त्रियो वैश्यास्तथा शूद्रास्तेऽपि यान्ति परां गतिम्॥
(गी. ९।३२)

जो पापयोनि हैं वे तथा स्त्रियां, वैश्य तथा शूद्र भी, जो मेरी, ईश्वरकी शरणमें आते हैं वे परम गतिको प्राप्त होते हैं। अर्थात् परम गति प्राप्त करनेका सरल और सीधा उपाय परमेश्वरकी शरणमें जाना है। तथा—

एतैर्विमुक्तः कौन्तेय तमोद्वारैस्त्रिभिर्नरः।
आचरत्यात्मनः श्रेयस्ततो याति परां गतिम्॥
(गी. १६।२२)

(काम क्रोध लोभ) इन तीन नरक-द्वारोंसे जो मनुष्य दूर रहता है और अपनी आत्माका कल्याण करता है वह उस कारण परम गतिको प्राप्त होता है।'

इस श्लोकमें काम-क्रोध-लोभसे दूर रहनेसे परम गतिकी प्राप्ति होती है ऐसा कहा है। यह मार्ग प्रत्येक मनुष्य अपने दैनिक व्यवहारमें ला सकता है। अन्य मार्ग भी सुकर हैं परन्तु काम क्रोध और लोभके द्वार प्रत्येक क्षणमें मनुष्यके सम्मुख खुले होकर आनेही उनसे दूर रहनेका यत्न करनेसे मनुष्यकी उच्च गति होने लगती है। इसका अनुष्ठान करनेका अवसर मनुष्यको प्रतिदिन मिलनेवाला है। सामान्य मनुष्यको आगेके श्लोकमें कहा है कि शास्त्र-मर्यादानुसार न चलनेसे उन्नति सुख प्राप्ति और परम-गति नहीं होती—

यः शास्त्रविधिमुत्सृज्य वर्तते कामकारतः।
न स सिद्धिमवाप्नोति न सुखं न परां गतिम्॥
(गी. १६।२३)

जो मनुष्य शास्त्र-विधि छोडकर स्वेच्छासे भोगोंमें रमता है वह न तो सिद्धिको प्राप्त करता है न सुख कमाता है और न परम गतिको पाता है।"

अर्थात् मनुष्य शास्त्र मर्यादाके अनुसार चलते रहें तोही उनको परम-गति सुख और सिद्धि मिलती है। मनुष्य इस बातका अनुसंधान करें और शास्त्र विधिके अनुसार चलकर अपना कल्याण करें। शास्त्र-मर्यादाके अनुसार चलनेसेही मनुष्य उन्नत होता हुआ कृतकृत्य होता है।

## कृतकृत्यता

मनुष्य कृतकृत्य किस रीतिसे होता है इस विषयमें श्रीमद्भगवद्गीताका कथन यह है—

इति गुह्यतमं शास्त्रमिदमुक्तं मयानघ।
एतद्बुद्ध्वा बुद्धिमान्स्यात्कृतकृत्यश्च भारत॥
(गी. १५।२०)

इहैकस्थं जगत्कृत्स्नं पश्याद्य सचराचरम्।
मम देहे गुडाकेश यच्चान्यद् द्रष्टुमिच्छसि ॥८॥
(गी० ११)

'मेरे सैकड़ों और हजारों रूप देख। ये अनेक प्रकारके रंगरूपोंसे युक्त हैं। (वसु) अग्नि पृथिवी वायु, अन्तरिक्ष आदित्य द्यौ चन्द्रमा और नक्षत्र ये वसु मरुत्, अश्विदेव आदि सब मेरे रूप तू देख। यहां बहुतसे आश्चर्य तू देख। इस मेरे देहमें सारा स्थावर जंगम जगत् और जो तू देखना चाहता है सब यहां देख।

यह भगवान् श्रीकृष्णका वचन श्रवण करके अर्जुनने जो विश्वरूप देखा वह यह है—

अनेकवक्त्रनयनमनेकाद्भुतदर्शनम्।
अनेकदिव्याभरणं दिव्यानेकोद्यतायुधम् ॥१०॥
दिव्यमाल्याम्बरधरं दिव्यगन्धानुलेपनम्।
सर्वाश्चर्यमयं देवमनन्तं विश्वतोमुखम् ॥११॥
तत्रैकस्थं जगत्कृत्स्नं प्रविभक्तमनेकधा।
अपश्यद्देवदेवस्य शरीरे पाण्डवस्तदा ॥१२॥
(गी० ११)

'अनेक मुख और अनेक आंखवाला अनेक अद्भुत दर्शनवाला अनेक आभूषणोंसे युक्त अनेक आयुध धारण करनेवाला दिव्य माला और वस्त्र धारण करनेवाला दिव्य चन्दन लगाया हुआ आश्चर्यमय अनन्त देवका सर्वत्र मुखवाला यह रूप था। उस ईश्वरके देहमें अनेक प्रकारसे विभक्त हुआ सब जगत्का एकत्र रहा रूप उस पाण्डवने देखा। यही रूप अर्जुनने कैसा देखा सो देखिये—

पश्यामि देवांस्तव देव देहे
सर्वांस्तथा भूतविशेषसंघान्।
ब्रह्माणमीशं कमलासनस्थ-
मृषींश्च सर्वानुरगांश्च दिव्यान् ॥१५॥
अनेकबाहूदरवक्त्रनेत्रं
पश्यामि त्वां सर्वतोऽनन्तरूपम्।
नान्तं न मध्यं न पुनस्तवादिं
पश्यामि विश्वेश्वर विश्वरूप ॥१६॥
अनादिमध्यान्तमनन्तवीर्य-
मनन्तबाहुं शशिसूर्यनेत्रम्।
पश्यामि त्वां दीप्तहुताशवक्त्रं
स्वतेजसा विश्वमिदं तपन्तम् ॥१९॥
द्यावापृथिव्योरिदमन्तरं हि
व्याप्तं त्वयैकेन दिशश्च सर्वाः ॥२०॥
(गी० ११)

"हे ईश्वर! मैं आपकी देहमें सब देव सब प्राणी ब्रह्मा सब ऋषियों और सर्पोंको देखता हूं। आपके अनेक बाहु पेट, मुख और नेत्र हैं और अनन्त रूप हैं, आपके विश्वरूपका आदि मध्य और अन्त नहीं है। आपकी आंख सूर्य तथा चन्द्र हैं अग्नि मुख है और आप सब जगत्को तपा रहे हैं। आकाश पृथ्वी और सब दिशाओंमें अकेले आपही व्याप्त हैं।"

यह परमेश्वरका विश्वरूप है। विश्वरूपका अर्थ 'सर्व रूप' किंवा सब विश्वका अर्थात् जगत्का रूप है। परमेश्वरका विश्वरूप वही है जो सब जगत्के अन्दरके सब पदार्थोंका रूप है। इस विश्वरूपमें मनुष्य सर्प आदि प्राणी संमिलित होनेके कारण इस परमेश्वरके विश्वरूपके असंख्य मुख असंख्य आंख असंख्य हाथ, असंख्य पेट और असंख्य पांव हैं। सूर्य, चन्द्र नक्षत्र आदि सब उसीके शरीरके अवयव हैं। जगत्के प्रत्येक रूपके लिये वही मूल नमूना होनेके कारण जगत्का सम्पूर्ण रूप उसी ईश्वरका 'विश्व रूप' है।

जैसी मनुष्यकी जीवात्मा पूर्ण निराकार है, तथापि उस निराकार जीवात्माके आधारपर रचा हुआ यह शरीर साकार है अतः उस निराकार जीवात्माका यह साकार शरीर है उसी तरह निराकार परमात्माका साकार शरीर यह विश्व है अतः विश्वका रूप उसकाही रूप है। तथापि इस विश्वरूपके बनने बिगड़नेसे उसमें कोई न्यूनाधिकता नहीं होती है। यही बतानेके लिये परमेश्वरकी अपरा प्रकृतिका वर्णन गीतामें निम्नलिखित प्रकार किया है—

भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनो बुद्धिरेव च।
अहंकार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा ॥
(गी० ७।४)

"पृथ्वी आप तेज वायु आकाश मन बुद्धि और अहंकार यह मेरी (ईश्वरकी) आठ प्रकारकी प्रकृति है अर्थात् यह ईश्वरका शरीर है। जीवात्माकी भी यही अपरा प्रकृति शरीर है। इस अपरा प्रकृतिमें मनुष्य शरीर

कोई इसको नहीं जानता। जगत्में अत्यंत आश्चर्यका विषय यही आत्माके ज्ञानका विषय है। यह अत्यंत अद्भुत होनेसे इसको यथावत् जानना कठिन है और शास्त्रोंद्वारा जाननेपर भी इसका यथावत् अनुभव करना तो अत्यन्तही कठिन कार्य है इसी कारण महाज्ञानी विरला होते हैं। और इसीलिये महात्माकी महती वर्णन की गयी है और इसीलिये इस लेखमें अन्तिम अवस्थाकी कल्पना शब्दोंमें वर्णन करनेका यत्न किया है। अस्तु। यहांतक जिस दृष्टिसे मनुष्यकी उन्नति होती है उसका स्वरूप बताया तथापि इस विषयमें और एक श्लोक देखिये—

सर्वभूतस्थितं यो मां भजत्येकत्वमास्थितः।
सर्वथा वर्तमानोऽपि स योगी मयि वर्तते॥
(गी ६।३१)

सब भूतोंमें रहनेवाले मुझ-ईश्वर-को जो अभेद दृष्टिसे भजता है वह योगी चाहे जिस तरह बर्तता रहे मुझ ईश्वरमेंही रहता है। यहां ऐसा कहा है कि जीव अन्तमें परमेश्वरमें रहता है। यह अन्तिम स्थिति है और इसीका नाम ईश्वर-प्राप्ति है। अब इस स्थितिका विचार करते हैं—

## परमेश्वर प्राप्ति

यहांतक जो विचार किया उसका तात्पर्य यह है कि मनुष्य आध्यात्मिक उन्नति विविध मार्गोंसे करता हुआ अन्तमें परमेश्वरको प्राप्त करता है इसीका नाम सिद्धि, मुक्ति, परमपद प्राप्ति आदि है। यह विषय सबसे मुख्य है इसलिये इसका विशेष मनन करना चाहिये। परम पुरुषकी प्राप्तिके विषयमें भगवद्गीतामें कहा है—

अभ्यासयोगयुक्तेन चेतसा नान्यगामिना।
परमं पुरुषं दिव्यं याति पार्थानुचिन्तयन्॥
(गी ८।८)

प्रयाणकाले मनसाऽचलेन
भक्त्या युक्तो योगबलेन चैव।
भ्रुवोर्मध्ये प्राणमावेश्य सम्यक्
स तं परं पुरुषमुपैति दिव्यम्॥ (गी ८।१०)

पुरुषः स परः पार्थ भक्त्या लभ्यस्त्वनन्यया।
यस्यान्तःस्थानि भूतानि येन सर्वमिदं ततम्।
(गी ८।२२)

ततः पदं तत्परिमार्गितव्यं
यस्मिन्गता न निवर्तन्ति भूयः।



तमेव चाद्यं पुरुषं प्रपद्ये
यतः प्रवृत्तिः प्रसृता पुराणी॥ (गी १५।४)

"जो चित्तको अभ्यासद्वारा स्थिर करके उसको इधर उधर भटकने नहीं देता अर्थात् एकाग्र बनाता है वह उसीका चिन्तन करनेके कारण उस दिव्य परम पुरुषको प्राप्त करता है॥ जो मनुष्य प्रयाण-समयमें अचल मनसे भक्तियुक्त होकर योगबलद्वारा भृकुटीके बीच ठीक प्रकार प्राणको प्रविष्ट करता है, वह उस दिव्य परम पुरुषको प्राप्त होता है॥ जिसमें सब भूत रहे हैं और जिसने सब व्याप लिया है उस उत्तम पुरुषको केवल अनन्य भक्तिसेही पाते हैं॥ जिससे सब जगत्की प्रवृत्ति फैला रही है उसी आदि पुरुषकी शरणमें मनुष्य जाये और उस पदकी खोज करे कि जिसे प्राप्त करके फिरसे जन्ममरण आना नहीं होता।

इन श्लोकोंमें परमेश्वर प्राप्तिके विषयमें स्पष्ट निर्देश है। अतः परमेश्वर-प्राप्ति मनुष्यका अन्तिम साध्य है, इस विषयमें सन्देह नहीं है। इसी परमेश्वर प्राप्तिके विषयमें निम्न लिखित श्लोक देखनेयोग्य हैं। इनमें परमेश्वर वाचक शब्दके स्थानपर (मा) मुझे इस शब्दका प्रयोग किया है। भगवद्गीतामें भी परमेश्वरके अर्थमें 'मैं' शब्द कई बार आगया है। अब ये श्लोक देखिये—

जन्म कर्म च मे दिव्यमेवं यो वेत्ति तत्त्वतः।
त्यक्त्वा देहं पुनर्जन्म नैति मामेति सोऽर्जुन॥
(गी ४।९)

उदाराः सर्व एवैते ज्ञानी त्वात्मैव मे मतम्।
आस्थितः स हि युक्तात्मा मामेवानुत्तमां गतिम्।
(गी ७।१८)

बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान्मां प्रपद्यते।
वासुदेवः सर्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः॥
(गी ७।१९)

मद्भक्ता यान्ति मामपि॥ (गी ७।२३)

मय्यर्पितमनोबुद्धिर्मामेवैष्यस्यसंशयम्॥
(गी ८।७)

मामुपेत्य पुनर्जन्म दुःखालयमशाश्वतम्।
नाप्नुवन्ति महात्मानः संसिद्धिं परमां गताः॥
(गी ८।१५)

यान्ति मद्याजिनोऽपि माम्॥ (गी ९।२५)

शुभाशुभफलैरेवं मोक्ष्यसे कर्मबन्धनैः ।
संन्यासयोगयुक्तात्मा विमुक्तो मामुपैष्यसि ॥
( गी ९।२८ )

मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु ।
मामेवैष्यसि युक्त्वैवमात्मानं मत्परायणः ॥
( गी ९।३४ )

तेषां सततयुक्तानां भजतां प्रीतिपूर्वकम् ।
ददामि बुद्धियोगं तं येन मामुपयान्ति ते ॥
( गी १०।१० )

मत्कर्मकृन्मत्परमो मद्भक्तः सङ्गवर्जितः ।
निर्वैरः सर्वभूतेषु यः स मामेति पाण्डव ॥
( गी ११।५५ )

संनियम्येन्द्रियग्रामं सर्वत्र समबुद्धयः ।
ते प्राप्नुवन्ति मामेव सर्वभूतहिते रताः ॥
( गी १२।४ )

मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु ।
मामेवैष्यसि सत्यं ते प्रतिजाने प्रियोऽसि मे ।
( गी १८।६५ )

य इमं परमं गुह्यं मद्भक्तेष्वभिधास्यति ।
भक्तिं मयि परां कृत्वा मामेवैष्यत्यसंशयः ॥
( गी० १८।६८ )

“ जो मेरे इस दिव्य जन्म और कर्मके रहस्यको जानता है वह देह छोड़नेके बाद फिरसे पैदा नहीं होता परन्तु मुझे पा लेता है ॥ ये चार भक्त अच्छे हैं पर मेरी समझमें ज्ञानी तो मेरी आत्माही है । क्योंकि वह ज्ञानी यह जानकर कि मुझे पानेसे बढ़कर दूसरी अधिक अच्छी गति नहीं है मेराही आश्रय लेता है ॥ बहुत जन्मोंके बाद ज्ञानी मुझे प्राप्त करता है सब वासुदेवही है, इस ज्ञानका अनुभव करनेवाला महात्मा अत्यन्त दुर्लभ है ॥ मेरे भक्त मुझे प्राप्त करते हैं ॥ मुझमें मन और बुद्धिको लगानेसे तू अवश्य मुझे पावेगा ॥ मुझे पाकर परम गतिको पहुँचे हुए महात्मा लोग पुनः दुःखोंका घर अशाश्वत पुनर्जन्मको नहीं प्राप्त होते ॥ मेरा भजन करनेवाले मुझे प्राप्त होते हैं ॥ इससे तू शुभाशुभ फलदायी कर्मबन्धसे छूटेगा और संन्यासयोगसे युक्त होकर मेरे पास आवेगा ॥ मुझमें मन लगा मेरा भक्त बन मेरे लिये यज्ञ कर मुझे नमस्कार कर इस तरह मुझमें परायण होनेसे और मेरे साथ आत्माका योग करनेसे मुझेही प्राप्त होगा ॥ मुझमें इस तरह तन्मय होकर रहनेवाले भक्तों और प्रीतिपूर्वक मेरा भजन करनेवालोंको मैं ज्ञान देता हूं जिससे वे मुझे प्राप्त होते हैं ॥ जो सब कर्म मेरे लिये करते हैं जो मुझमें तल्लीन होते हैं, जो मेरे भक्त हैं, जो आसक्ति छोड़ते हैं और सब भूतोंका द्वेष नहीं करते वे मुझे प्राप्त होते हैं ॥ जो अपने इन्द्रियसमूहको अपने वशमें रखते हैं सर्वत्र सम भाव रखते हैं, वे सब भूतोंके हितमें लगे रहनेके कारण मुझको पाते हैं ॥ मेरेमें मन लगा, मेरा भक्त बन मेरे लिये यजन कर मुझे नमन कर । ऐसा करनेसे तू मुझेही पावेगा मेरी यही सत्य प्रतिज्ञा है ॥ जो यह परम गुह्य ज्ञान मेरे भक्तोंको कहता है, वह मेरी परा भक्ति करनेके कारण निःसन्देह मुझे प्राप्त करता है ॥ ”

इन श्लोकोंमें 'मुझे पाता है' इसका अर्थ 'परमेश्वरको प्राप्त करता है' ऐसा है । इन स्थानपर परमेश्वर-प्राप्तिके साधन जो कहे हैं वे ये हैं—

( १ ) परमेश्वरके अवतार और कर्मके रहस्यका ज्ञान, ( २ ) आत्मज्ञान ( ३ ) सब जगत्में ईश्वरके निवासका दर्शन ( ४ ) ईश्वरभक्ति ( ५ ) ईश्वरको सब कर्मोंका अर्पण ( ६ ) संन्यासयोग ( ७ ) ईश्वरमें तल्लीनता ( ८ ) ईश्वरको नमन ( ९ ) ईश्वरसे अपनी आत्माका योग ( १० ) अनासक्तिसे कर्म करना ( ११ ) इन्द्रियदमन ( १२ ) सर्वत्र समभाव ( १३ ) सब भूतोंके हितमें तत्पर ( १४ ) ईश्वरके साथ तन्मय ( १५ ) यह गुह्य ज्ञान भक्तोंको देना । इतने अनुष्ठानसे मनुष्य परमेश्वरको प्राप्त करता है ईश्वरके साथ रहता है, ईश्वरके पास रहने लगता है अथवा ईश्वरको अपनाता है । इस ईश्वर-प्राप्तिका अर्थ क्या है इसका विचार करनेके लिये निम्नलिखित श्लोक देखने-योग्य हैं—

मय्येव मन आधत्स्व मयि बुद्धिं निवेशय ।
निवसिष्यसि मय्येव अत ऊर्ध्वं न संशयः ॥
( गी १२।८ )

अनन्यचेताः सततं यो मां स्मरति नित्यशः ।
तस्याहं सुलभः पार्थ नित्ययुक्तस्य योगिनः ॥
( गी ८।१४ )

अपना मन मुझ ( ईश्वर ) में लगा अपनी बुद्धि

ईश्वरमें स्थिर कर इससे तू मुझमेंही निवास करेगा ॥ जो अनन्यचित्त होकर निरन्तर मेराही स्मरण करता है उस नित्य योग करनेवाले योगीको मैं सुगमतासे मिलता हूं ॥"

यहां परमेश्वर-प्राप्तिका अर्थ परमेश्वरका सहवास दर्शन होना लिया है। कई मनुष्योंको राजाका दर्शन कठिन होता है परन्तु कइयोंको सहजहीसे होता है। अर्थात् जिनके लिये राजाका दर्शन सुलभ होता है उनकी योग्यता विशेष होती है। राजाकी सहायतासे वे जनताका बहुत कल्याण कर सकते हैं। इसी तरह जिनको परमेश्वरका दर्शन सुलभ है वे उस शक्तिसे बहुत लोगोंका कल्याण कर सकते हैं। परमेश्वर प्राप्ति किंवा ईश्वरका सुलभ दर्शन होनेका क्या भाव है वह साध्य होनेसे कौनसी शक्ति इसे प्राप्त होती है इसका विचार करनेके लिये निम्न लिखित श्लोकोंका मनन करिये—

वीतरागभयक्रोधा मन्मया मामुपाश्रिताः ।
बहवो ज्ञानतपसा पूता मद्भावमागताः ॥
(गी० ४।१०)

अन्तकाले च मामेव स्मरन्मुक्त्वा कलेवरम् ।
यः प्रयाति स मद्भावं याति नास्त्यत्र संशयः ॥
(गी० ८।५)

इति क्षेत्रं तथा ज्ञानं ज्ञेयं चोक्तं समासतः ।
मद्भक्त एतद्विज्ञाय मद्भावायोपपद्यते ॥
(गी० १३।१८)

नान्यं गुणेभ्यः कर्तारं यदा द्रष्टानुपश्यति ।
गुणेभ्यश्च परं वेत्ति मद्भावं सोऽधिगच्छति ॥
(गी० १४।१९)

राग भय और क्रोधसे रहित ईश्वरके ध्यानमें तत्पर ईश्वरकी शरणमें आनेवाले ज्ञान और तपसे पवित्र होकर ईश्वरके भावको प्राप्त करते हैं ॥ जो अन्त-समयमें ईश्वरका स्मरण करता हुआ देह छोड़ता है वह ईश्वरके भावको प्राप्त करता है इसमें कोई सन्देह नहीं है ॥ इस तरह क्षेत्र ज्ञान और ज्ञेयके सम्बन्धमें संक्षेपसे कहा है। इसे जानकर ईश्वर का भक्त ईश्वर भावको प्राप्त होता है ॥ जब ज्ञानी यह देखता है कि गुणोंको छोड़कर दूसरा कोई कर्ता नहीं है वह गुणोंसे परे आत्माको जान कर ईश्वर भावको प्राप्त करता है ॥

यहां कहा है कि— (१) राग, भय और क्रोधको दूर करता है (२) ईश्वरमें तल्लीन होता है (३) ईश्वरकी शरणमें आता है (४) ज्ञान और तपसे पवित्र होता है (५) अन्त-समयमें ईश्वरका स्मरण करता है, (६) क्षेत्र ज्ञान और ज्ञेयको जानता है (७) प्रकृतिके गुणोंसे सब किया जा रहा है ऐसा जानकर जो आत्माको अकर्ता अनुभव करता है और आत्माको गुणोंके परे अनुभव करता है, वह ईश्वर-भावको प्राप्त होता है।

ईश्वरके गुणोंका अपनेमें उत्कर्ष होनेसे अपनेमें ईश्वर भाव आता है। उदाहरण— अग्निमें कुछ समय लोहा रहा तो अग्निके गुण धर्मोंको धारण करता है मानो वह अग्नि भावको धारण करता है। अग्निभाव लकड़ी लकड़ीमें भी आता है। जब लोहा अग्निकी उपासना (उप-समीप आसन-बैठना) करता है अनन्य होता है अर्थात् वह किसी अन्यके सहवासमें नहीं आता, परन्तु केवल अग्निकेही समीप रहता है जब पूर्णतया अग्निकीही शरणमें रहता है तब अग्निके गुणोंसे प्रभावित होता है तब अग्नि भावको धारण करता है और अग्नि भावसे युक्त होनेसे अग्निही बनता है, अर्थात् अग्निके कर्म करता है। मनुष्यकी उन्नतिके भी येही नियम हैं। जब मनुष्य ईश्वरकी उपासना करता है, ईश्वरके पास बैठता है अनन्य भावसे ईश्वरकी शरणमें आता है कभी दूसरा भाव मनमें नहीं लाता और ईश्वरके गुणोंको अपनेमें धारण करता है तब वह ईश्वर भावसे युक्त होता है। यही नरका नारायण अथवा पुरुषका पुरुषोत्तम जीव का शिव अथवा मर्त्यका अमर बनना है। जो अन्तिम पद परम स्थान, परम सिद्धि आदि शब्दोंसे सब धर्मग्रंथोंमें वर्णन किया है। मनुष्यका जन्म इस ईश्वर भावको प्राप्त होनेके लियेही है। जो इस ईश्वर-भावको प्राप्त करता है उसका जन्मका सार्थक हुआ और अन्य लोगोंने व्यर्थ जन्म लिया ऐसा कह सकते हैं।

## ब्रह्म–प्राप्ति

इस समयतक जो बात ईश्वर-प्राप्ति शब्दसे कही गयी वही बात ब्रह्म-प्राप्ति शब्दद्वारा अब कही जाती है। देखिये—

संन्यासस्तु महाबाहो दुःखमाप्तुमयोगतः ।
योगयुक्तो मुनिर्ब्रह्म न चिरेणाधिगच्छति ॥
(गी० ५।६)

अग्निर्ज्योतिरहः शुक्लः षण्मासा उत्तरायणम् ।
तत्र प्रयाता गच्छन्ति ब्रह्म ब्रह्मविदो जनाः ॥
( गी ८।२४ )

योगाभ्यासके बिना ब्रह्मप्राप्तिका आचरण दुःसाध्य है। योगाभ्याससे ज्ञानी मुनि-जन ब्रह्मको प्राप्त करते हैं॥ उत्तरायणके छः मासोंमें शुक्ल पक्षके दिनके समयमें सूर्यकी ज्योति पूर्ण तेजस्वी रहनेके कालमें और शरीर आत्मामें यथाविधि प्रज्वलित रहनेके समय जो इहलोक छोड़कर जाते हैं, वे ब्रह्मज्ञानी लोग ब्रह्मको प्राप्त होते हैं॥" यहां ब्रह्म प्राप्त होनेका विधान है॥ "मेरी प्राप्ति ईश्वर-प्राप्ति और ब्रह्म प्राप्ति" एकही स्थितिका नाम है। इसीका नाम ब्रह्म-निर्वाण है—

## ब्रह्म-निर्वाण

एषा ब्राह्मी स्थितिः पार्थ नैनां प्राप्य विमुह्यति ।
स्थित्वाऽस्यामन्तकालेऽपि ब्रह्मनिर्वाणमृच्छति ॥
( गी २।७२ )

योऽन्तःसुखोऽन्तरारामस्तथान्तर्ज्योतिरेव यः ।
स योगी ब्रह्मनिर्वाणं ब्रह्मभूतोऽधिगच्छति ॥
( गी ५।२४ )

लभन्ते ब्रह्मनिर्वाणमृषयः क्षीणकल्मषाः ।
छिन्नद्वैधा यतात्मानः सर्वभूतहिते रताः ॥
( गी ५।२५ )

कामक्रोधवियुक्तानां यतीनां यतचेतसाम् ।
अभितो ब्रह्मनिर्वाणं वर्तते विदितात्मनाम् ॥
( गी ५।२६ )

"यह ब्राह्मी स्थिति है। इस स्थितिको प्राप्त करनेके बाद मनुष्य फिर कभी मोहवश नहीं होता और अन्त-समयमें भी यह ब्राह्मी स्थिति रही तो ब्रह्म निर्वाणको पाता है॥ जिसको अन्दरसे सुख मिलता है जिसके अन्दर शांति है तथा जिसके अन्दर आत्म-प्रकाश हुआ है वह ब्रह्मभूत योगी ब्रह्म निर्वाणको पाता है॥ जिनके पाप नष्ट हुए हैं, जिनके द्वैतभाव दूर हो चुके हैं जिनका संयम हुआ है जो सब भूतमात्रके हितमें लगे हैं, वे ऋषि ब्रह्म-निर्वाण प्राप्त करते हैं॥ जिन्होंने काम और क्रोध छोड़ दिया है जो संयमी हैं, और जिनको आत्मज्ञान प्राप्त हुआ है ऐसे यतियोंको सर्वत्र ब्रह्म निर्वाणका अनुभव होता है॥"

यहां ब्रह्म-निर्वाण प्राप्त होनेके कुछ साधन कहे हैं— (१) पापोंका नष्ट होना, (२) द्वैतभाव दूर होना, (३) आत्मसंयम करना (४) सर्व भूतोंके हित करनेमें आत्म-समर्पण करना (५) काम-क्रोध छोड़ना (६) इंद्रिय-संयम करना (७) आत्मज्ञान होना। इन सबोंसे ब्रह्म निर्वाणकी स्थिति प्राप्त होती है।

इस स्थितिमें जो अनुभव होता है, वह भी इन्हीं श्लोकोंमें कहा है—(१) अपने अन्दरसे सुख प्राप्त होता है, (२) अन्दरसे शांतिका अनुभव होता है (३) अन्दरसे प्रकाश होनेका अनुभव होता है (४) ब्रह्मरूप अवस्था होती है, (५) सदाके लिये मोह दूर होता है, (६) सर्वत्र ब्रह्मरूपताका अनुभव होता है। यह अनुभव ब्रह्म-निर्वाण होनेके अनंतर होता है।

इससे हम अनुमान कर सकते हैं कि ब्रह्म-निर्वाण जबतक प्राप्त नहीं होता है तबतक निम्न लिखित अनुभव होता है— (१) बाह्य विषयोंसे सुख प्रतीत होता है (२) अन्दरसे और बाहरसे अशांति रहती है (३) अन्दर और बाहर अन्धेरा मोह और अज्ञान रहता है, (४) असत्यताका अनुभव होता है, (५) मोहयुक्त व्यवहार होता है, (६) सर्वत्र भेदताका अनुभव होता है। ब्रह्म-निर्वाण प्राप्त न होनेकी अवस्थामें मनुष्यकी यह अवस्था होती है। यह अवस्था साधारण मनुष्यके प्रतिदिनके अनुभवकीही है।

इतना विचार करनेके पश्चात् 'ब्रह्म-निर्वाण' का अर्थ क्या है इसका विचार करना चाहिये। 'निर्+वा' धातुका अर्थ बुझी शान्त वायुमें बैठकर शान्त होना है। और निर्वृत् धातुका अर्थ सन्तुष्ट करना, तृप्त होना, मिलना, विजय प्राप्त करना, प्रीति करना, साथ होना, उसीमें रहना है। यही तात्पर्य 'निर्वाण' शब्दमें प्रकट रहा है। अतः 'ब्रह्म निर्वाण' का अर्थ निम्न लिखित प्रकार होता है— (१) ब्रह्मके साथ मिलकर शांति प्राप्त करना, (२) ब्रह्मकी उपासना करना (३) ब्रह्मके साथ मिलना, (४) ब्रह्मके रूपमें एकरूप होना (५) ब्रह्मकी शक्ति पाकर विजय कमाना (६) ब्रह्मके साथ प्रीति करना, (७) ब्रह्मके साथ होना (८) ब्रह्ममें रहना। ब्रह्म-निर्वाण प्राप्त होनेके ये साधन हैं।

चाहिये। मनमें भोग-वासना उत्पन्न हुई तो उसका त्याग करना। तथा कामत्याग, कामवासनात्याग भोगत्याग सम्रहत्याग करना चाहिये। आत्मजय चित्तसंयम आत्मसंयम इन्द्रियसंयम जितेन्द्रियता मनोनिग्रह मनःशान्ति ये शब्द संयमकी व्याप्ति बता रहे हैं। मनुष्यके अंदर दोष रहनेसे उसका मन चंचल होता है, अतः आत्मशुद्धि दोषत्याग कामक्रोध-लोभत्याग, भोगमयत्याग मोहत्याग अहंकार-गर्वत्याग मानत्याग, ममता-त्याग करना चाहिये। इस कार्यके लिये 'कामक्रोधवेगोंको सहन करना चाहिये। अन्यथा वेही सिरपर चढ बैठेंगे। इतना करनेपर मनुष्य आत्म-बलसे युक्त' होगा।

## ( ३ ) अनासक्ति

विषयों और भोगोंपर तथा कर्मफलपर आसक्ति न रखनेसेही संयम साध्य हो सकता है। इसके लिये असंगभाव कर्मफलमें अनासक्ति कर्मफलत्याग, बाह्य सुखोंपर अनासक्ति निष्कामता निःस्पृहता कर्मफलके विषयमें निःस्पृहता निःस्पृह बुद्धि धारण करना चाहिये।

## ( ४ ) निर्द्वन्द्वता

निःस्पृह और अनासक्त बननेके लिये निर्द्वन्द्व बनना चाहिये। सुखदुःख हानिलाभ आदि अनेक द्वन्द्व हैं, इनमेंसे किसीमें भी फसना नहीं चाहिये इसकी सूचना देनेवाले शब्द निर्द्वन्द्वता सुखदुःखसमबुद्धि ये हैं। जिससे प्रेम और अप्रियका द्वेष न करना भेदोंमें अभेदका अनुभव करना यही निर्द्वन्द्वता प्राप्त करनेका साधन है।

## ( ५ ) अद्वेष

अद्वेष अनसूया मत्सररहित्य वैरत्याग द्वेषनिवृत्ति ये शब्द अद्वेष भावकी साधना करनेके सूचक हैं।

## ( ६ ) आत्मवद्भाव

सबको अपनी आत्माके समान देखनेसे द्वेषभाव और द्वन्द्वसे दूर रहनेकी संभावना होती है। आत्मवद्भाव सब-भूतहितरतत्व सर्वभूतमित्रता ये शब्द इस भाव बढानेका अभ्यास करनेकी सूचना दे रहे हैं।

## ( ७ ) गुणातीतता

निर्गुण, गुणातीतत्व निर्मल बुद्धि' ये शब्द गुणातीत होनेकी कल्पना दे रहे हैं।

## ( ८ ) सम-बुद्धि

सम-बुद्धि होनेसे मनुष्यको पूर्वोक्त सिद्धि मिलती है। इसके सूचक शब्द सर्वत्र समबुद्धि, बुद्धियोग समत्व योग सर्वत्र समदर्शन सर्वत्र समता ये हैं।

## ( ९ ) कर्म-योग

समबुद्धिसे कर्म करनेसे मनुष्य पूर्ण उन्नतिका अधिकारी होता है। इसके सूचक शब्द- यज्ञार्थ कर्म शास्त्रोक्त कर्म ईश्वरार्पणके लिये कर्म पुण्य कर्म कर्तव्य कर्म इन्द्रियसंयमपूर्वक कर्मयोगाचरण समत्व-योग-पूर्वक कर्माचरण कर्मयोग स्वकर्माचरण नित्य योगाचरण परस्पर सहायतार्थ कर्म इत्यादि हैं। इन शब्दोंकि मननसे प्रारंभसे अन्ततक सम्पूर्ण कर्मयोगके मार्गका ज्ञान होता है।

## ( १० ) ज्ञान-योग

"ज्ञान प्रकृति पुरुष-विज्ञान क्षेत्रक्षेत्रज्ञज्ञान ईश ज्ञान ब्रह्मज्ञान आत्मज्ञान ज्ञान विज्ञान" ये शब्द ज्ञानका स्वरूप बताते हैं। यह ज्ञान और विज्ञान महत्वका विषय है जो जाननेसे मनुष्य परम पदको प्राप्त कर सकता है। ज्ञानसे निष्पापता संशयनिवृत्ति स्वयंपूर्णता, आत्मबल आत्मनिष्ठा आत्माके अकर्तृत्वका अनुभव आत्मदर्शन अपनी प्रसन्नता और पवित्रता आन्तरिक सुखशान्ति और ज्योतिका अनुभव होनेका वर्णन गीतामें स्पष्ट है। इसीका नाम 'ब्रह्मयोग' है इसके लिये मोक्षतत्पर मनुष्य योग्य अधिकारी है ॐकार जप इसका एक साधन है। प्रकाशमार्गका अवलंबन करना इस साधक लिये योग्य है। आत्मघात न करते हुए इस मार्गका आक्रमण करना चाहिये। इससे मूल प्रकृति-बन्धनसे मुक्ति होती है।

## ( ११ ) ईश्वर भक्ति

ज्ञानसे ईश्वर-भक्ति जाग्रत होती है। ज्ञानसेही मन ईश्वरपरायणता ईश्वरप्रेम ईश्वर बुद्धि ईश्वरश्रद्धा ईश्वर-शरणता ईश्वर ध्यान तत्परता ईश-पूजन

निर्द्वन्द्वता, मोहत्याग ( १५।५ ); ईश्वरका आश्रय ( १८।५६ ); ईश्वरशरण ( १८।६२ )

## ( १३ ) परम धाम

सतत योगाचरण ( गी. ६।१५ ); ईश्वरभजन ( ८।१३ ) सर्वत्र समदर्शन आत्मघात न करना; ( १३।२८ ); ईश्वर शरण ( १।६२ ); कामक्रोधलोभत्याग ( १६।२२ ); शास्त्र-विधिके अनुसार आचरण ( १६।२३ )

## ( १४ ) कृतकृत्यता

ज्ञान ( गी १५।२ )

## ( १५ ) श्रेष्ठ अवस्था

क्षेत्रक्षेत्रज्ञज्ञान भूतप्रकृतिसे मुक्त होनेका उपाय गी १३।३४); अनासक्ति कर्तव्यकर्माचरण (३।१९)।

## ( १६ ) ज्ञान-चक्षुकी प्राप्ति

सर्वत्र आत्मदर्शन (गी. १५।१ -११); विराट देहमें सब जगत्को देखना ( ११।६-१३ ); अपरा प्रकृतिको ईश्वरका देह मानना ( ७।४ ); इस विराट् पुरुषका ज्ञानसे दर्शन करके उसमें प्रविष्ट होना ( ११।५४ ) सर्वत्र समदृष्टि सर्वत्र ब्रह्मदर्शन (६।२९-३ ; १३।२७ ५।१८); आत्माको अकर्ता और प्रकृति कर्मकर्त्री है, इसका अनुभव ( १३।२९ ); अपने अन्दर परमात्मदर्शन ( १३।२४ ); आत्मदर्शनसे आश्चर्यका अनुभव ( २।२९); सर्व भूतोंमें परमेश्वरका दर्शन (६।३१)

## ( १७ ) ईश्वर-प्राप्ति

एकाग्रचित्त ( गी ८।८ ); भक्ति ( ८।२२ ); योग साधन स्थिर मन ( ८।१ ); ईश्वरशरण ( १५।४ ); परमेश्वरज्ञान ( ७।९ ); अपने मन बुद्धिको ईश्वरमें लगाना ( ८।७ ); ईश्वरपूजन ( ९।२५ ); सन्यासयोग ( ९।२८ ); ज्ञान ( ७।१८ ); सर्व ईश्वर है इसका अनुभव ( ७।१९ ); ईश्वरके लिये कर्म करना ईश्वरकी भक्ति करना, भोग संगत्याग वैराग्य ( ११।५५ ); इन्द्रियसंयम सर्वत्र सम बुद्धि सर्व भूतोंका हित करनेमें तत्परता ( १२।४ ); सतत योगाचरण श्रीतिपूर्वक भक्ति ( १० ११ ) इस ज्ञानका प्रचार ( १८।६९ ) ईश्वरमें मन बुद्धिको लगाना (१२।८); अनन्यचित्त होना ईश्वरका नित्य स्मरण ( ८।१४ ); भोग भय क्रोध दूर करना ईश्वरमयता, ईश्वरका आश्रय ज्ञान तपसे पवित्रता ( ४।१ ); ईश्वर-स्मरण ( ८।५ ); क्षेत्र ज्ञान और ज्ञेयका अनुभव ( १३।१८ ); गुणातीत आत्माका ज्ञान ( १४।१९ )

## ( १८ ) ब्रह्म प्राप्ति

योगयुक्त सन्यास ( गी ५।६ ); प्रकाशमार्गसे जाना ( ८।२४ )

## ( १९ ) ब्रह्म निर्वाण प्राप्ति

अपने अन्दर सुख शान्ति और ज्योतिका अनुभव ( गी ५।२४ ); निष्पाप होना द्वैतनिवृत्ति, आत्मसंयम, सर्व भूतहितमें तत्परता ( ५।२५ ) कामक्रोधत्याग चित्तसंयम ( ५।२६ ); एकनिष्ठ भक्ति, गुणातीत होना ( १४। ६ ); अहंकार दर्प कामक्रोध संग्रह और ममता इनका त्याग ( १८।५३ ); सर्वत्र समता परा-भक्ति ( १८।५४ ); प्रियसे प्रेम और अप्रियसे द्वेष न करना, बुद्धिकी स्थिरता, मोह त्याग ब्रह्मज्ञान (५।२ ); भेदमें अभेदका अनुभव (१३।३ )

साधनमार्गका विचार करनेवाले पाठकोंको ये शब्द इस विषयका स्पष्ट बोध करा सकते हैं। सब भूतोंमें ब्रह्मकी प्रत्यक्षवत् अपरिच्छिन्न ज्ञान होनेसे और सब भूतोंमें एक आत्मा है और उसी आत्मामें सब भूत हैं, इसका प्रत्यक्ष वत् ज्ञान होनेसे मनुष्यका मोह दूर होता है वह नर नारायणरूप हो जाता है क्योंकि उस अवस्थामें विश्वरूप नारायणमें वह भी एकरूप हुआ होता है। जब नारायण विश्वरूप है, तब उससे भिन्न नरका अस्तित्व ही कैसा होगा? क्योंकि विश्वरूपमें इस नरका रूप भी संमिलित है। इस की यथावत् प्रत्यक्षता करनाही अन्तिम अनुभव है जो होनेके बाद और कुछ ज्ञातव्य अवशिष्ट नहीं रहता और जो अनुभव होनेही मनुष्य शोकमोहादिसे मुक्त होता है। यही परम पदकी प्राप्ति है।

चतुर्थ अध्यायका विचार समाप्त।

अथ षष्ठोऽध्यायः

# ध्यान-योग

## ( १ ) सन्यासी और योगी

श्रीभगवानुवाच—

अनाश्रितः कर्मफलं कार्यं कर्म करोति यः । स सन्यासी च योगी च न निरग्निर्न चाक्रियः ॥ १ ॥
यं सन्यासमिति प्राहुर्योगं तं विद्धि पाण्डव । न ह्यसंन्यस्तसंकल्पो योगी भवति कश्चन ॥ २ ॥

---

अन्वयः— यः कर्मफलं अनाश्रितः कार्यं कर्म करोति सः संन्यासी च योगी च निरग्निः न अक्रियः च न ॥ १ ॥ पाण्डव ! यं संन्यासं इति प्राहुः तं योगं विद्धि, कश्चन असंन्यस्तसंकल्पः योगी न भवति हि ॥ २ ॥

जो कर्मके फलका आश्रय न करके अपना कर्तव्य कर्म करता है, वही संन्यासी और वही योगी है। जो अग्नि होत्र नहीं करता किंवा जो कोई कर्म नहीं करता वह न संन्यासी है और न योगी ॥ १ ॥ हे अर्जुन ! जिसे संन्यास कहते हैं उसे तू योग समझ। क्योंकि कोई भी ( मनुष्य ) मनके संकल्प छोड़नेके बिना योगी नहीं हो सकता ॥ २ ॥

भावार्थ— जो मनुष्य अपना कर्तव्य कर्म उत्तम रीतिसे करेगा परंतु उसका फल अपने उपभोगके लिये अपने पास जमा करके न रखेगा इतनाही नहीं परंतु उसके उपभोग की इच्छाका ही त्याग करेगा वही सच्चा संन्यासी और सच्चा योगी है। जो अग्निहोत्र करना छोड़ता है अथवा कोई कर्म करता ही नहीं आलसी होकर चुपचाप बैठा रहता है वह न तो संन्यासी है न योगी। जो संन्यास है वही योग है और जो सन्यास नहीं वह योग भी नहीं क्योंकि विषयोपभोगोंके सब संकल्प छोड़नेके बिना कोई भी मनुष्य योगी नहीं हो सकता और न ही संन्यासी हो सकता है ॥ १-२ ॥

---

### कर्मफलभोग और कर्मफलत्याग

( १२ ) मनुष्य कर्म करता है कर्म करना मनुष्यका स्वभाव है [ गी ३।५ ], मनुष्य कर्मका त्याग कर नहीं सकता कर्मका पूर्णतया त्याग करनेसे मनुष्य जीवित भी रह नहीं सकता [ गी ३।८ ] अतः मनुष्यको कर्म करना अनिवार्य है। इसीलिये कहा है कि कर्म करनेमें मनुष्यका अधिकार है परंतु कर्मके फलपर मनुष्यका अधिकार नहीं है। ( गी २।४७ ) इस कारण मनुष्य जैसे कर्मके फलका त्याग कर सकता है वैसे कर्मका नहीं।

यहां मनुष्यके सम्मुख कर्म करना या न करना यह प्रश्न नहीं है अपितु कर्मके फलका स्वयं भोग करना या उसका दान करना केवल यही एक प्रश्न है। मैं कर्म करूं या न करूं ? ऐसा प्रश्न मनुष्य पूछ नहीं सकता क्योंकि मनुष्यकी अपनी प्रकृति ही उससे बलात् कर कर्म करावेगी ( गी १८।५९ ६० )। अतः कर्मके त्यागका विचार करना व्यर्थ ही है। दीपका प्रकाशना सूर्यका तेजस्वी होना जितना स्वाभाविक है उतना ही मनुष्यका कर्म करना स्वाभाविक है। इस लिये यदि अग्नि और सूर्यका प्रकाश होना ही है तो वे जगत्के उपकारके लिये प्रकाशते रहें, वैसे ही यदि मनुष्यको कर्म करना अनिवार्य है तो वह सर्वभूतहित करनेके लिये कर्म करता रहे अर्थात् कर्म करे और उसका फल सर्व भूतोंके हितके लिये समर्पण करे ( गी ५।२५, १२।४ )

सर्वसाधारण मनुष्य कर्म करता है और कर्मका फल अपने उपभोगके लिये अपने पास अपने अधिकारमें संगृहीत करता रहता है। ब्राह्मण विद्यादान करता है क्षत्रिय जन रक्षण करता है वैश्य कृषि करता है धन कमाता है और शिल्पी व्यवहार करता है और प्रत्येक अपने अपने कर्मका वेतन प्राप्त करके उसका स्वयं उपभोग करना चाहता है। यही बद्धताका हेतु है।

कर्मका फल क्या है ? वेतनही कर्मका एक फल है

## ' मैं और मेरा '

प्रत्येक गृहस्थीकी चित्तवृत्ति देखिये। वह कहता है कि यह घर मेरा है यह भूमि अपनी है, यह धन मेरा है जो कार्य मैं कर रहा हूं उससे प्राप्त होनेवाला वेतन मेरा है, ये स्त्री पुत्र आदि मेरे हैं। मैं जो कमा रहा हूं वह मैं और मेरे परिवारके लोग भोगेंगे किसी दूसरोंका इस धनपर अधिकार नहीं है। ' इस अधिकारकी सुरक्षाके लिये राज्य शासनके नियम बनाये गये हैं। राजरक्षक न्यायालय तथा अन्यान्य राज्यव्यवस्थाके अंग उपांग सब इस अधिकारकी सुरक्षाके लिये नियुक्त हुए हैं। संपूर्ण न्यायविभाग यदि कुछ करता है तो यही करता है। प्रत्येक मनुष्यका अधिकार उसके कर्मके फलपर है यही सिद्ध करनेके लिये संपूर्ण राज्य-तंत्र चलाया जा रहा है। परंतु गीताका कथन है कि कर्म करनेपर मनुष्यका अधिकार है परंतु फलपर उसका अधिकार नहीं ( गी २।४७ )। इससे यह ज्ञात हो सकता है कि आज जगतका व्यवहार गीताका मार्ग छोडकर कहां तक दूर चला गया है। प्रत्येक मनुष्य गीताका पाठ करता है परंतु कोई मनुष्य अपने कर्मके फलपरका अपना अधिकार छोडनेको तैयार नहीं। गीताके अभिमानी इस भारत-वर्षमें थोडे नहीं हैं सभी हिंदू गीताको पूज्य मानते हैं, परंतु उनमें कितने लोग ऐसे हैं कि जो कर्मफल त्यागनेको तैयार हैं ! सभी कर्मफलका आश्रय करते हैं, इसलिये दुःखी हो रहे हैं।

यह न केवल भारतवर्षीयोंका दोष है अपितु सब जगत्‌के लोग अपने कर्मके फलका मोह धारण करते हैं। सभी पूंजीपतियोंका व्यवहार कर्मफलको अपने पास रखनेके लिये ही चल रहा है सब साम्राज्य कर्मफल भोगनेके लियेही बढाये जा रहे हैं। सब गृहव्यवस्था जातिव्यवस्था, राज्य व्यवस्था और साम्राज्यव्यवस्था अपने कर्मफलपर अपना अधिकार सुरक्षित करनेके लिये चलायी जा रही है। यहां पाठक देखें कि गीताने सब जगत्‌के इस समय चलनेवाले व्यवहारकी जडपर कुठाराघात चलाया है। वह कहती है कि ' हे मनुष्य ! तेरा अधिकार केवल कर्मपर है उसके फलपर नहीं ( गी २।४७ )। अपने कर्मफलका मोह ही सब जगत् को दुःखमें डाल रहा है। गीताके उपदेशको होकर आज पांच सहस्र वर्ष हो चुके हैं परंतु सामूहिक रूपमें कर्म-फल त्यागनेकी बुद्धि जगतमें अभीतक उत्पन्न नहीं हुई और आगे भी कितने सहस्र वर्ष इस निष्काम बुद्धिकी स्थिरताके लिये लगेंगे यह कहना कठिन है ! !

वर्णाश्रमधर्मसे कर्मफलत्यागकी शिक्षा मिलती है। ब्रह्मचर्य वानप्रस्थ और संन्यासमें फलसंग्रह करना धर्मदृष्टिसे अयोग्य समझा गया है। केवल गृहस्थाश्रममें ही कर्मफल अपने पास रखा जाता है, परंतु वह भी त्यागनेके लिये ही है क्योंकि गृहस्थकोही अन्य तीनों आश्रमोंका प्रतिपालन करना होता है। इस तरह आश्रमव्यवस्थामें त्याग ही धर्म है। वर्णधर्ममें ' ब्राह्मण ' का आदर्श सबके सन्मुख है और ब्राह्मणधर्म त्यागमयही धर्म है। इस तरह वर्णाश्रमधर्मद्वारा त्याग की शिक्षा मिलती है, परंतु इस समय वर्णाश्रमधर्म शुद्ध स्वरूपमें कहीं भी नहीं है। अस्तु। तात्पर्य यह है कि गीतोक्त कर्मफलत्यागका धर्म इस समय सबके पुस्तकोंमें है परंतु आचरणमें कणमात्र भी नहीं है।

यदि भगवद्गीताने कुछ कहा है तो कर्मफलत्याग ही कहा है। यही गीताकी विशेषता है। यदि गीतासे कर्म फलत्यागकी कल्पना हटा दी जाय, तो गीताकी कोई विशेषता अवशिष्ट नहीं रहती। परंतु इस भारतभूमिमें इस फलत्यागका उपदेश होकर इतना समय बीत गया, इतने समयमें गीतापर इतने भाष्य बने इतनी टीकाएं और टिप्पणियां हो गयीं इतने अनुवाद इतने हो चुके और व्याख्यान भी हो चुके हैं परंतु यह कर्मफलत्यागका सिद्धान्त अभीतक इस भारतभूमिमें सामूहिक रूपमें स्थिर नहीं हुआ ! कितने आश्चर्यकी और खेदकी यह बात है ! !

इस गीताने कर्मफल त्यागनेका उपदेश इतनी बार पुनः पुनः किया है तथापि यह उपदेश हमारे सामूहिक जीवनमें नहीं आया। पाठक इसका विचार अवश्य करें कि भगवद्गीतामें संन्यास कर्म सांख्य ज्ञान भक्ति आदि अनेक मार्ग कहे हैं उन सबमें कर्म-फल त्यागनेकी अत्यंत आवश्यकता कही है। एक भी मार्ग ऐसा नहीं है कि जो बिना कर्मफल-त्यागनेके सिद्ध होनेवाला हो। अतः हम कह सकते हैं कि कर्मफलत्याग मनुष्य मात्रके आचरणमें आना चाहिये यह इच्छा गीताधर्म-प्रवर्तककी निःसंदेह है।

## संन्यास और योग

इस श्लोकमें कहा है कि संन्यास और योग एकरूप

भावार्थ— मनुष्य अपना उद्धार स्वयं आपही करे। अपने आपको कभी न गिरने दे। प्रत्येक मनुष्य स्वयं अपना उद्धारक अथवा सहायक है और स्वयं ही अपना घातक अथवा शत्रु है ॥ जिसने अपने आपको जीत लिया वह स्वयं अपना उद्धारक और सहायक है; परंतु जिसने अपने आपको स्वेच्छाचारी बना दिया है वह स्वयं अपना घातक शत्रु होता है ॥ अर्थात् प्रत्येक मनुष्य अपना मित्र और शत्रु भी होता है। किसी दूसरेसे न सहायता होसकती है और न शत्रुता ही ॥ ५-६ ॥

## अपना उद्धार

( ५-६ ) अपना उद्धार कैसे किया जाय इसकी चिन्ता सबको है। प्रत्येक चाहता है कि मैं उन्नत होऊं। कोई भी नहीं चाहता कि अपनी अवनति हो। परंतु बहुत थोडे लोगोंकी उन्नति होती है शेष लोग यथायोग्य अवनतिमें पडे होते हैं। इसका क्या कारण है ? इसका विचार इन श्लोकोंमें उत्तम रीतिसे करके मानवी उन्नतिका मूल मंत्र स्पष्ट शब्दोंमें कहा है। इस दृष्टिसे ये श्लोक अत्यंत महत्त्वपूर्ण हैं।

सर्वसाधारण लोग समझते हैं कि अपनी उन्नति दूसरोंके हाथ होगी। मेरा यह सहायक होता है अथवा मारक होता है ऐसी सर्व-साधारण लोगोंकी भावना होती है। परंतु यह विचार सत्य नहीं है। सुख या दुःख हानि या लाभ उन्नति या अवनति उद्धार अथवा अधोगति वही स्वयं करता है दूसरा नहीं।

यदि यह सत्य है तो अकालके लाखों लोग जो दुःख भोगते हुए मर जाते हैं तो क्या वे अपना दुःख स्वयं निर्माण करके भोग रहे हैं ? हां सत्य तो यही है। जिसका जो सुख या दुःख है वही उसका निर्माणकर्ता है, कोई दूसरा नहीं। यह गीताका सिद्धान्त सुनकर सब लोग आश्चर्य करेंगे और बहुतोंका इसपर विश्वास भी नहीं होगा। परन्तु यह त्रिकालाबाधित सत्य है।

> सुखस्य दुःखस्य न कोऽपि दाता
> परो ददातीति कुबुद्धिरेषा ॥

सुख या दुःखका कोई दाता नहीं। सुख दुःख दूसरेसे मिलता है ऐसा मानना कुबुद्धि है। अर्थात् प्रत्येक मनुष्य अपने सुख या दुःखका स्वयं निर्माण करता है और उसको भोगता है।

यह सिद्धान्त न केवल व्यक्तिगत सुख-दुःखके विषयमें सत्य है अपितु सामाजिक और राष्ट्रीय सुख दुःख हानि लाभ जय पराजय उद्धार अवनति स्वातन्त्र्य पारतंत्र्य आदिके विषयमें भी पूर्णतया सत्य है। कोई समाज सुखी है तो उसने वैसे कर्म किये हैं। *दूसरा समाज पराजित हुआ* है तो उसने पराजित होने योग्य कुकर्म किये हैं। एक राष्ट्र स्वतन्त्र है तो उसने स्वतंत्र रहने योग्य पुरुषार्थ किए हैं और दूसरा राष्ट्र पराधीन है तो उसने स्वप्रयत्नसे ही पराधीनता अपने ऊपर धारण की है !!

किसी राष्ट्रको दूसरा राष्ट्र परतंत्र कर नहीं सकता और न स्वातन्त्र्य दे सकता है। यहां कौरव-पाण्डवोंके व्यवहारका ही निरीक्षण कीजिये। कौरवोंने पाण्डवोंको द्यूतमें जीत लिया यह वस्तुतः सत्य नहीं है। सत्य यह है कि पांडवों ने ही अपने आपको हरा कर, पराधीन बनाकर कौरवोंके अधीन अपना राष्ट्र कर दिया। इसी लिये जिस समय पांडव अपने स्वातन्त्र्यप्राप्त्यर्थ युद्ध करनेके लिये समरांगणमें खडे हुए उस समय वे विजयी हो गये और पूर्ण स्वतंत्र भी बन गये। यह विजय पाण्डवोंके लिये स्वयं पांडवोंने ही अपने प्रयत्नसे बना दिया। अर्थात् जिस समय उन्होंने अपनी परवशताके लिये द्यूत खेलनेका मूर्ख अपने समान यत्न किया उस समय वे राज्यभ्रष्ट होकर वनवासी हो गये और जिस समय उन्होंने अपनी संघटना द्वारा स्वराज्य स्थापनाका यत्न किया उस समय वे स्वयं शासित स्वराज्यके स्वामी बन गये। पाण्डवोंकी स्वतंत्रता अथवा *परतंत्रताके लिये किसी दूसरेका प्रयत्न कारण नहीं बना* स्वयं उनका अपनाही प्रयत्न कारण हुआ। इसी तरह प्रत्येक राष्ट्र और प्रत्येक समाजकी उन्नति-अधोगतिके विषयमें समझना चाहिये और प्रत्येक व्यक्तिकी उन्नति-अधोगतिके विषयमें भी यही नियम है। जो सर्वसाधारण लोग कहते हैं कि दूसरेने मुझे परतंत्र बनाया और दूसरा मुझे स्वराज्य देगा यह सब भ्रम है। इस भ्रमसे किसीकी व्यक्तिकी समाजकी अथवा राष्ट्रकी उन्नति नहीं होगी।

## ( ४ ) योगीकी आत्माका परमात्मा ।

जितात्मनः प्रशान्तस्य परमात्मा समाहितः । शीतोष्णसुखदुःखेषु तथा मानापमानयोः ॥ ७ ॥
ज्ञानविज्ञानतृप्तात्मा कूटस्थो विजितेन्द्रियः । युक्त इत्युच्यते योगी समलोष्टाश्मकाञ्चनः ॥ ८ ॥

---

अन्वयः— जित- आत्मनः प्रशान्तस्य परम-आत्मा शीत-उष्ण-सुख-दुःखेषु तथा मान-अपमानयोः समाहितः भवति ॥ ७ ॥ ज्ञान-विज्ञान-तृप्त-आत्मा कूट-स्थः विजित- इन्द्रियः सम लोष्ट अश्म-काञ्चनः योगी युक्तः इति उच्यते ॥ ८ ॥

जिसने अपने आपको जीत लिया है और जिसने पूर्ण शान्ति पायी है उसकी आत्मा महान् होती है और वह शीत उष्ण सुख दुःख तथा मान अपमानके विषयमें सम बुद्धि रखता है ॥ ७ ॥ जो ज्ञान और विज्ञानसे तृप्त हो चुका है जो सबसे उच्च स्थानमें स्थिर हुआ है जिसने सब इंद्रियें जीत लीं हैं जिसकी दृष्टिमें मिट्टी पत्थर और सोना समान हो चुके हैं उस योगीका योग सिद्ध हुआ ऐसा कहते हैं ॥ ८ ॥

भावार्थ— अपनी शक्तियोंको स्वाधीन करने इन्द्रियोंके विषयमें समता धारण करने और चित्त शान्त करनेसे साधककी आत्मा विशाल होकर सर्वत्र समदर्शी होती है ॥ जब वह ज्ञान और विज्ञानसे तृप्त जितेन्द्रिय उच्च और समदर्शी होता है तब उसका योग सिद्ध हुआ, ऐसा कह सकते हैं ॥ ७-८ ॥

---

अनित्य द्रव्योंसे नित्यकी प्राप्ति होती है। सब साधन अनित्य हैं सब जगत् के साधनरूप पदार्थ अनित्य हैं परंतु उनकी सहायतासे मनुष्य नित्य आत्मसुख प्राप्त कर सकता है। इसी बातका यहां अनुसंधान करना योग्य है

प्राकृतिक जगत् परीमित मर्यादित और सान्त है इसमें संदेह नहीं है परंतु इसका योग्य उपयोग करनेसे मनुष्य अपना सुख बढा सकता है। अपना भोजन आच्छादन गृह निर्माण आदि कार्य इन पदार्थोंसे ही होता है। योग-साधनमंदिर निर्माण करना हो तो ईंट चूना लकडी आदिसे ही निर्माण होगा। इस स्थूल गृहमें बैठ कर ध्यान-धारणा द्वारा सूक्ष्मकी खोज हो सकती है। इस तरह यह स्थूल जगत् हमारा सहायक होगा।

जो मनुष्य आत्मसंयमी आत्मविजयी होता है वही इस स्थूल विश्वको इस मूर्त जगत् को अपना सहायक बना सकता है। परंतु जो असंयमी और स्वच्छाचारी है वह इसीसे अपने दुःख बढा सकता है। इस तरह यह जगत् अपना शत्रु भी है और बन्धु भी है। जैसा हम इससे व्यवहार करेंगे वैसा यह होगा थोडेसे विचारसे यह बात पाठकोंके ध्यानमें आ सकती है।

इसी लिये कोई मनुष्य इस सृष्टिको तुच्छ न समझे। यदि इसको तुच्छ समझा जाय तो उसके समझनेवालेकी तुच्छता व्यक्त होगी। भगवद्गीताके विचारसे यह सब विश्व का रूप परमात्माका विश्वरूप है और परमात्माका रूप कभी हानिकारक नहीं हो सकता वह सदा सहायक और मित्रवत् ही रहेगा।

इस दृष्टिसे भी इस विश्वरूप में हानिकारकता नहीं है। यदि किसीकी इससे हानि हो सकती है तो उसीके अपने भेदी होनेके कारण होगी अर्थात् विश्वका इससे कुछ संबंध नहीं है। इस तरह सब विश्वरूपको अपना सहायक बनाकर अपनी उन्नतिके पथपर चलनेकी सूचना यहां दी है। जिस भेदसे इससे प्रत्येकका लाभ हो सकता है। इस तरह सब जगत्का सहायक बनाकर योगसाधन करनेवाला कैसे योगी बनता है और उसकी योग्यता कितनी बडी होती है इसका मनोरंजक और बोधप्रद वर्णन आगे देखिये—

( ७-८ ) इन श्लोकोंमें योगकी सिद्धिके लक्षण कहे हैं। और योगीकी आत्मा ( परमात्मा ) विशाल होती है ऐसा भी कहा है। ये श्लोक विशेष मननपूर्वक पढने योग्य हैं।

जाता है। यहां कोई यह न समझे कि दोनोंके साथ सम वर्तन हो सकता है। ब्रह्मज्ञानकी चिकित्सा करनेके लिये कोई मनुष्य चाण्डाल या कुत्तेके पास नहीं जायगा प्रत्युत वह ज्ञानी ब्राह्मणके पासही जायगा। तात्पर्य यहां मिट्टी, पत्थर और सोनेकी व्यावहारिक विभिन्नताका अनुभव करते हुए भी तत्त्वदृष्टिसे एकही तत्त्वकी यह विभिन्न विकृति है ऐसा मानकर और इन सब विभिन्न पदार्थोंमें एकही अभिन्न तत्त्व है ऐसा समझकर उसका सतत अनुसंधान रखना सम दृष्टिमें है। इतनाही बोध सम दृष्टिका है और किसी प्रलोभनमें न फसना यह दूसरा बोध है। क्योंकि यदि जितात्मा जितेन्द्रिय और विजितेन्द्रिय बनना है तो उसको प्रलोभनोंमें फंसना नहीं चाहिये। जो किसी प्रलोभनमें फंसेगा वह कदापि जितेन्द्रिय नहीं हो सकता। अर्थात् जितात्मा होनेके लिये इस सम दृष्टिकी अत्यंत आवश्यकता है।

## सम और विषम बुद्धि

जिसकी दृष्टि सम नहीं विषम है वह किसी स्थानपर सोना पडा हुआ हो तो वह उस सोनेको चुरावेगा और अपने पास रखेगा। परंतु जिसकी सम दृष्टि हुई है वह उसको परमात्माका रूप मानेगा किंवा ब्रह्मही सोनेका रूप लेकर मेरे सम्मुख अपनी परीक्षा करनेके लिये आया है ऐसा मान कर उसमें ब्रह्मका साक्षात्कार करके वह उस दुष्कर्मसे पीछे हटेगा और सम वृत्तिसे शान्त रहेगा। इस तरह सम-दृष्टिवाला मनुष्य दुष्कर्मसे अपने आपको बचा सकता है। सम का अर्थ सर्वत्र एक रूपसे अवस्थित ब्रह्म है। सर्वत्र ब्रह्म या परमात्माका दर्शन करनेका नाम सम-दर्शन है। ऐसा ही मनुष्य कूटस्थ अर्थात् उच्च अवस्थामें स्थित होता है क्योंकि उसके गिरनेकी संभावनाही नहीं होती। जो ऐसा होता है वही योगी योगारूढ किंवा युक्त कहलाता है। इस स्थितिकी ठीक कल्पना होनेके लिये यहां अब कोष्टक-रूपसे नीचे धर देते हैं। इनकी परस्पर तुलना करके देखनेसे विशेष अर्थबोध होगा—

| | |
|---|---|
| बद्धजीवः | मुक्तात्मा महात्मा परमात्मा |
| स्वेच्छाचारी | विजितात्मा |
| स्वैरेन्द्रियः | विजितेन्द्रियः |
| अशान्तः | प्रशान्तः |
| असम | ( शीतोष्णसुखदुःखेषु ) समः |
| विषमः | ( मानापमानयोः ) समः |
| असमाधानवृत्तिः | समाहितवृत्तिः |
| अज्ञानमिथ्याज्ञान-अतृप्तः | ज्ञानविज्ञानतृप्तः |
| भिन्नदृष्टिः | समलोष्टाश्मकाञ्चनः |
| अधःस्थः | कूटस्थः |
| अयोगी ( अयोग्यः ) | योगी ( योग्यः ) |

इस कोष्टकके मननसे बद्ध जीवकी स्थिति क्या है और मुक्तकी स्थिति कैसी होती है इसकी स्पष्ट कल्पना हो सकती है। अतः पाठक इसका अच्छी तरह मनन करें।

## शीतोष्णकी समता

यहां कई पाठक पुनः प्रश्न कर सकते हैं कि जिस समय शीतोष्ण सुख-दुःख मानापमान सम हो जाते हैं, तब क्या उसको शीत पदार्थ उष्ण लगता है और उष्ण पदार्थ शीत लगता है? या क्या होता है शीत और उष्ण पदार्थ समान कैसे लगेंगे? यह शंका ठीक है। मनुष्य बद्ध हो साधक हो अथवा मुक्त हो उसको अग्नि उष्ण लगेगी और बर्फ शीतही लगेगा इसी तरह मृदु पदार्थ मृदुही लगेगा और कठोर कठोर ही लगेगा। शरीरकी संवेदना सबकी समान ही होती है। परंतु बद्धात्माकी अवस्था ऐसी होती है कि वह सुख-दुःख शीत उष्ण होनेपर उनसे पराभूत होता है वैसा मुक्तात्मा पराभूत नहीं होता।

उदाहरणके लिये देखिये कि किसी मनुष्यको कुछ धर्म कर्म करना आवश्यक है। वह उसका कर्तव्य कर्म होकर उसके सम्मुख उपस्थित हुआ है। वह मनुष्य उस कर्तव्यको करना प्रारंभ करता है तब उस कर्तव्यको करनेसे जिसकी हानि होती है वह शत्रु उस कर्तव्यसे उसे हटाना चाहता है। उसको मारता पीटता या अन्य प्रकारसे दुःख देता है। यदि वह बद्धात्मा होगा तो दुःख प्राप्त होतेही कर्तव्य छोड देगा परंतु यदि वह मुक्तात्मा होगा तो वह दुःख सहन करके भी कर्तव्य नहीं छोडेगा प्रत्युत आत्यंतिक दुःखोंके आनेपर भी अपना कर्तव्य करताही रहेगा। बद्ध और मुक्त को शारीरिक क्लेश शरीरधर्मानुसार समानही होंगे परंतु दुःखोंसे पराभूत होकर बद्ध मनुष्य कर्तव्य-भ्रष्ट होगा वैसा मुक्त मनुष्य नहीं होगा। इसी तरह सब अन्य परिस्थितियोंमें

मानवेवाला एक पक्ष है। वह कहता है कि सबके साथ समान भावसे व्यवहार करो। सम वर्तन करो, ऐसा निष्कर्ष इस श्लोकसे वे लोग निकालते हैं। परंतु 'समबुद्धि धारण करनेका गीताका उपदेश है। सम दृष्टि ' का भी निर्देश अवश्य है, परंतु किसी स्थानपर गीतामें सम वर्तन नहीं कहा है। इस संबंधमें गीताके सब निर्देश देखिये—

( १ ) सुखदुःखे समे कृत्वा
लाभालाभौ जयाजयौ। ( गी २।३८ )

( २ ) सिद्ध्यसिद्ध्योः समो भूत्वा
समत्वं योग उच्यते॥ ( गी २।४८ )
समः सिद्धावसिद्धौ च
कृत्वाऽपि न निबध्यते॥ (गी ४।२२)

( ३ ) इहैव तैर्जितः सर्गो येषां साम्ये स्थितं मनः। निर्दोषं हि समं ब्रह्म तस्माद् ब्रह्मणि ते स्थिताः॥ (गी ५।१९)

( ४ ) आत्मौपम्येन सर्वत्र समं पश्यति योऽर्जुन। सुखं वा यदि वा दुःखं स योगी परमो मतः॥ ( गी ६।३२ )

( ५ ) समोऽहं सर्वभूतेषु
न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः॥ (गी ९।२९)

( ६ ) समः शत्रौ च मित्रे च तथा मानापमानयोः। शीतोष्णसुखदुःखेषु समः सङ्गविवर्जितः॥ ( गी १२।१८ )

( ७ ) समं सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन्तं परमेश्वरम्। विनश्यत्स्वविनश्यन्तं यः पश्यति स पश्यति॥ (गी. १३।२७)
समं पश्यन् हि सर्वत्र
समवस्थितमीश्वरम्॥ ( गी १३।२८ )

( ८ ) ब्रह्मभूतः प्रसन्नात्मा न शोचति न काङ्क्षति। समः सर्वेषु भूतेषु मद्भक्तिं लभते पराम्॥ ( गी १८।५४ )

( ९ ) नित्यं च समचित्तत्वमिष्टानिष्टोपपत्तिषु॥
( गी १३।९ )

(१०) सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि। ईक्षते योगयुक्तात्मा सर्वत्र समदर्शनः॥ ( गी ६।२९ )

(११) विद्याविनयसंपन्ने ब्राह्मणे गवि हस्तिनि। शुनि चैव श्वपाके च पण्डिताः समदर्शिनः॥ ( गी ५।१८ )

(१२) संनियम्येन्द्रियग्रामं सर्वत्र समबुद्धयः। ते प्राप्नुवन्ति मामेव सर्वभूतहिते रताः॥
( गी १२।४ )

(१३) ज्ञानविज्ञानतृप्तात्मा कूटस्थो विजितेन्द्रियः। युक्त इत्युच्यते योगी समलोष्टाश्मकाञ्चनः॥ ( गी ६।८ )
समदुःखसुखः स्वस्थः समलोष्टाश्मकाञ्चनः। तुल्यप्रियाप्रियो धीरस्तुल्यनिन्दात्मसंस्तुतिः॥ ( गी १४।२४ )

भगवद्गीतामें समताका उपदेश करनेवाले निर्देश इतनेही हैं। इन श्लोकोंमें कहा है—

( १ ) सुख दुःख आदि द्वन्द्वोंको ( समे कृत्वा ) सम करना

( २ ) सिद्धि असिद्धि आदि द्वन्द्वोंके विषयमें ( समो भूत्वा ) सम होना

( ३ ) सर्वत्र सम ब्रह्म ही है इसलिये उस ( साम्ये स्थिताः ) साम्यमें स्थिति करना अर्थात् ब्रह्ममें निवास करना

( ४ ) अपनी आत्माके समान सर्वत्र ( समं पश्यति ) समत्व देखना

( ५ ) सब भूतोंमें ( अहं समः ) ब्रह्म सम भावसे है ऐसा अनुभव करना,

( ६ ) शत्रुमित्रोंमें ( समः ) सम भाव रखना

( ७ ) सर्व भूतोंमें ( समं परमेश्वरं पश्यति ) सम रहनेवाले परमेश्वरको देखना सम ब्रह्मको देखना,

( ८ ) ( सर्वेषु भूतेषु समः ब्रह्मभूतः ) सब भूतोंमें जो सम होता है वह ब्रह्म बनता है। अर्थात् समताका धारण करके ब्रह्म बनना

( ९ ) ( समचित्तत्वं ) सम-चित्त होना

( १० ) सर्वत्र ( समदर्शनः ) सम दर्शन करना

( ११ ) ब्राह्मण चांडाल पशु पक्षी आदिपर ( सम

के वहां सर्दी गर्मीसे उष्णता सम रहती है गड़बड़ करने वाला वहां कोई नहीं रहता इस तरह बहुतसी अनुकूलता होती है।यही कारण है। कि साधक लोग पर्वतकी गुहा पसंद करते हैं। हमारे विचारसे ऐसे साधकके लिये सुयोग्य आश्रम बनाये जा सकते हैं, केवल उसके लिये धनी पुरुषों की आर्थ सहायता मिलनी चाहिये। किसी निसर्गरमणीय स्थानमें ऐसे आश्रमोंकी रचना करनेसे बहुत साधकोंका हित होना संभव है। मुख्य आशय यह है कि वहां पूर्ण एकान्त साधकको प्राप्त हो जाय। अधिक मनुष्योंकी भीड़ होनेसे मनमें विक्षेप होते हैं और योगसाधनकी प्रगति रुक जाती है। इस कारण ( रहसि स्थितः ) एकान्तमें रहना चाहिये ऐसा यहां कहा है।

## भोग साधन छोड़ना

( अ-परिग्रहः ) योगसाधन करनेवाला साधक अपने पास विषयभोग करनेके साधन इकट्ठे करके न रखे क्यों कि ऐसा करनेसे उसका मन उन विषयभोगोंमें फँसेगा चित्त व्यग्र होगा ब्रह्मचर्य न रहेगा जिह्वा-स्वाद-जय नहीं होगा उन भोगसाधनोंकी रक्षाकी चिंता मनको व्यग्र करेगी; इस तरह अनंत उपाधियाँ बढ़ेंगी। अतः जबतक योगसाधन करना है तब तक भोग साधन अपने पास रखना योग्य नहीं है। इसको निष्परिग्रह वृत्ति कहते हैं। इसी लिये कहा है कि पारिवारिक जन अपने पास न रखे और ( एकाकी ) अकेलाही साधकाश्रममें जाकर अभ्यास करे। जब तक साधन करना है तब तक अपने अधिकारमें कोई वस्तु है ऐसा भी न समझे। मैं और अपना योगसाधन इतनाही ध्यानमें रखे। जब तक भोगसाधन पास रहेंगे तब तक कोई योगसाधन नहीं होसकेगा।

## भोगवासनात्याग

(निराशीः = निः+आशी ) भोगवासना भी छोड़नी चाहिये। केवल भोगसाधन अपने पास न रखनेसे कार्य नहीं होगा। क्योंकि अपने पास किसीने भोगसाधन न रखे परंतु उसने अपने पास भोगकी इच्छा रखी तो उसका परिणाम बहुत ही बुरा होता है। भोगसाधन अपने पास रखनेसे अथवा भोग भोगनेसे भी जितना बुरा परीणाम नहीं हो सकता उतना बुरा परिणाम मनसे भोगोंका चिन्तन करनेसे हो सकता है। प्रत्येक भोगके विषयमें यह सत्य है। इसलिये कहा है कि साधक भोग-वासना भी छोड़ दे।' भोगवासना कैसे छोडी जा सकती है? इसका उपाय यह है कि योगसाधनके प्रारंभ करनेके ही पूर्व मनसे पूर्ण संकल्प करना चाहिये कि साधन यथायोग होनेके लिये भोगवासना छोड़नेका यत्न रखूंगा। इस लिए विचार करके मनको सुयोग्य शिक्षा देनी चाहिये और इस प्रकारकी सुशिक्षासे सुसंस्कारसंपन्न करके उसको भोगवासनाओंसे दूर रखना चाहिये। भोगवासनाओंसे दूर रहना एक प्रकारकी अन्तःकरण शुद्धि ही है।

आश्रममें सद्गुरुके पास सत् शिष्योंके साथ रहनेसे भी भोगवासना नहीं सता सकती। भोगसाधन अपने पास रखनेसे उनके दर्शनसे भोगवृत्तियां उठती हैं, अतः अपने सामने भोगसाधन न रहें तो भोगवासनाएँ कष्ट नहीं दे सकतीं। इसलिये सद्गुरुके आश्रममें पवित्र अन्तःकरण वाले सच्छिष्योंमें रहना उत्तम है।

## संयम

( यत चित्त-आत्मा ) अपने चित्त, मन इन्द्रियां शरीर आदिको स्वाधीन करना इनको स्वैराचारी न करना। इन्द्रियोंका संयम और दमन करना इनको प्रथम सत्कर्ममें प्रवृत्त करना। संयम करनेका उपाय यह है कि मनुष्यके इन्द्रिय सत् और असत् कर्मोंमें प्रवृत्त होते हैं, इसलिये उनको केवल सत्कर्मोंमेंही प्रवृत्त करना और असत्कर्मोंसे हटाना चाहिये। नियमपूर्वक और दृढतासे इन्द्रियोंको सत्कर्ममें प्रवृत्त करनेसे उनकी सत्कर्ममें रुचि बढती है और कुछ समयके पीछे वे असत् प्रवृत्तिसे स्वाभाविक रीतिसेही दूर रहते हैं। जब अपने बाह्य और आन्तरिक इन्द्रिय सत्कर्ममेंही प्रवृत्त होने लगते हैं और कभी असत्कर्ममें प्रवृत्त नहीं होते उस समय सत्कर्मोंके फलका त्याग करनेका अभ्यास बढाना चाहिये अर्थात् अपने सत्कर्मका जो भी फल मिले वह अपने भोगके लिये अपने पास नहीं रखना चाहिये प्रत्युत सब भूतोंके हितके लिये (५।२५; १२।४) उसका समर्पण करना चाहिये। इस अभ्याससे भोगवासना दूर होकर इन्द्रियसंयम सिद्ध होता है। यहां पाठक ध्यानमें धारण करें कि उन्नतिका क्रम यह है— (१) असत्कर्ममें प्रवृत्ति (२) केवल सत्कर्ममें प्रवृत्ति (३) कर्मफलका

इसे स्थिर करना चाहिये और पश्चात् उसपर कुश अजिन और धोती बिछाना योग्य है। यह अत्यंत महत्त्वकी बात है इसलिये यहां सावधानीकी सूचना दी है। यह यहां स्मरण रखने योग्य है कि जितनी चित्तकी एकाग्रता अधिक होती है उतनी स्वल्प आवाज भी बडी भारी प्रतीत होती है। एक सुई भी जमीनपर गिर गई तो उसका छोटासा शब्द बहुत बडा सुनाई देता है और बडाभारी धक्का छातीपर लगता है। ऐसे समयमें यदि आसनमें थोडीसी हिलावट हो गयी तो कितना धक्का लगना संभव है, इसकी कल्पना ही पाठक कर सकते हैं। इसी लिये ( आत्मनः स्थिरं आसनं ) अपना आसन स्थिर अर्थात् न हिलनेवाला ऐसा यहां कहा है वह अत्यंत योग्य है। अतः साधकको ध्यानमें धारण करने योग्य है।

## आसन

(तत्र आसने उपविश्य) वहां आसनपर बैठकर (आत्म-शुद्धये योगं युञ्ज्यात् ) आत्मशुद्धिके लिये साधक योगसाधनका अनुष्ठान करे। इस समय सिद्धासन सुखासन आदि कोई सुखपूर्वक स्थिर रहनेवाला आसन साधक करे। हठयोगमें कई आसन हैं, परंतु वे केवल शरीरको स्वाधीन करनेके लियेही हैं। शरीरकी नसनाडीयोंमें रुधिर प्रवाह ठीक प्रकार प्रचारित हो और शरीर पूर्णतया अपने अधीन रहे इसलिये वे आसन हैं। कई आसन पचनशक्तिकी वृद्धि करनेवाले हैं, कई आसन मस्तिष्ककी कमजोरी दूर करनेवाले हैं कई मलपरिहार करनेवाले हैं और कई ध्यानके उपयोगी हैं। जो आसन यहां इसके अनुष्ठानके लिये आवश्यक हैं वे ध्यानसाधक आसन ही हैं। तथापि साधकको योग्य है कि वह प्रथम शरीर शुद्ध करे। बस्ति धौती नेति त्राटक कपालभाति इन षट्कर्मों द्वारा शरीर शुद्ध होनेके पश्चात् ध्यानादिका अनुष्ठान करनेसे सिद्धि सुगम हो जाती है। शरीरमें मलसंचय रहनेसे चित्तका विक्षेप होता है और ध्यान ठीक प्रकार नहीं लगता।

( आत्मशुद्धये योगं युञ्ज्यात् ) साधक आत्मशुद्धिके लिये योगसाधन करे ऐसा यहां कहा है। इस आत्मशुद्धि का अर्थ अपनी पूर्ण शुद्धि है। शुद्धिमें शरीरशुद्धि, प्राण इन्द्रियशुद्धि अन्तःकरणशुद्धि, इन सब शुद्धियोंका अन्तर्भाव होता है। इस विषयमें यहां थोडासा लिखना योग्य है—



सिद्धासन

### ( १ ) बस्तिविधि

नाभिदघ्नजले पायौ न्यस्तनालोत्कटासनः।
आधाराकुंचनं कुर्यात्क्षालनं बस्तिकर्म तत् ॥२६॥
गुल्मप्लीहोदरं चापि वातपित्तकफोद्भवाः।
बस्तिकर्मप्रभावेन क्षीयन्ते सकलामयाः ॥२७॥
धात्विन्द्रियान्तःकरणप्रसादं
दद्याच्च कान्तिं दहनप्रदीप्तिम्।
अशेषदोषोपचयं निहन्याद्
अभ्यस्यमानं जलबस्तिकर्म ॥२८॥ (हठयोग प्र. २)

अन्वय— हे अर्जुन ! अति-अश्नतः तु योगः न अस्ति एकान्तम् अनश्नतः च न अतिस्वप्नशीलस्य च न जाग्रतः न एव ॥ १६ ॥ युक्ताहारविहारस्य कर्मसु युक्तचेष्टस्य युक्तस्वप्नावबोधस्य योगः दुःखहा भवति ॥ १७ ॥

हे अर्जुन ! बहुत खानेवालेका भी योग सिद्ध नहीं होता और न बिलकुल न खानेवालेका न अति निद्रा लेनेवालेका और न अत्यन्त जागनेवालेका भी योग सिद्ध होता है ॥ १६ ॥ यथायोग्य आहार-विहार करनेवाले कर्मोंको यथायोग्य करनेवाले यथायोग्य निद्रा लेनेवाले और योग्य समयमें उठनेवालेका यह योग दुःख दूर करनेवाला होता है ॥ १७ ॥

भावार्थ— बहुत खाना बहुत पीना बिलकुल भूखा रहना अति निद्रा लेना या बिलकुल निद्रा न लेकर जागते ही रहना यह योगसाधनमें बड़ा विघात करनेवाला है। ऐसे अव्यवस्थित व्यवहार करनेवालेको कदापि सिद्धि प्राप्त नहीं हो सकती। योग्य मर्यादित आहारविहार करनेसे कर्मोंको सुव्यवस्थित रीतिसे करनेसे योग्य समयपर योग्य कर्म करनेसे जागने सोने और विश्रान्तिकी मर्यादा योग्य रखनेसे ही साधकका योगाचरण सुखदायक होता है। अत्याचार अनाचार और अयोग्य व्यवहार करनेवालेसे कदापि योग नहीं होगा और यदि उसने किया तो उसका दुःख कदाचित् बढ़ेगा भी। अतः योगसाधन करनेवालेको उचित है कि वह अपना आचरण योग्य रखे ॥ १६ ॥

---

( १६-१७ ) योगसाधन करनेवाला मनुष्य कैसा खावे कैसा पीवे सोवे और जागे अन्यान्य कर्म कैसे करे इस विषयमें योग्य निर्देश यहां किए हैं। जो साधक योगसाधन करना चाहते हैं, वे इसका अधिक मनन करें।

## अतिभोजन

( न अत्यश्नतः योगः ) अति भोजन करना योग्य नहीं इससे न केवल योगसाधनमें विघ्न होगा अपितु आरोग्य भी बिगडेगा। अतिभोजन करनेसे पेट बडा फूलता है श्वासोच्छ्वास ठीक नहीं होते पचनशक्ति बिगड जाती है और अनेक रोगोंकी संभावना होती है। इसलिये अतिभोजन करनेसे बल बढता है यह कहना भ्रम है। वस्तुतः अतिभोजनसे शक्ति क्षीण ही होती है। अति भोजन करनेसे प्राणायाम नहीं हो सकता आसन नहीं होते ध्यानधारणा नहीं हो सकती कामविषय प्रबल होना संभव होता है, ब्रह्मचर्यादि पालन होना असंभव होता है चित्तकी एकाग्रता नहीं होती इस तरह अति भोजन योगसाधनका बडा भारी विघ्न है।

## उपवास, अतिनिद्रा और जागरण

इसी तरह ( अनश्नतः ) उपवास करना ( जाग्रतः ) जागना ( अतिस्वप्नशीलस्य ) अधिक सोना भी हानिकारक है। उपवाससे कुछ लाभ अवश्य हैं परंतु रोगनिवृत्तिके लिये योग्य वैद्यकी निगरानीमें शास्त्रयुक्त रीतिसे उपवास करना लाभदायक हो सकता है। परंतु अन्य समयमें एक बार अधिक भोजन करना और दूसरी बार उपवास करना ये दोनों प्रकार विषमता उत्पन्न करनेवाले होनेके कारण हानिकारक हैं। अतः योगसाधन करनेके कालमें उपवास और अत्यशन तथा जागरण और अतिनिद्रा भी हानिकारक है। जागरणसे रूक्षता बढती है और अतिनिद्रासे सुस्ती आती है। दोनों हानिकारक हैं। रूक्षता बढनेसे प्राणायाम नहीं हो सकता सिरदर्द आदि पीडा होती है। सुस्ती आनेसे आसन प्राणायाम योग्य रीतिसे नहीं हो सकते। ध्यानधारणाके समय निद्रा आवेगी तो कैसे ध्यान होगा? और सिद्धि भी कैसे मिलेगी? इस तरह इन बातोंका अतिरेक करना जैसे योगीके लिये अयोग्य है वैसे ही स्वास्थ्य बल और दीर्घायुके इच्छुकके लिये भी अयोग्य है

## युक्त चेष्टा

अतः मनुष्य आहारविहार और व्यवसायमें आचरणमें, निद्रा और जागरणमें तथा अन्यान्य कार्यव्यापारोंमें योग्य रीतिका व्यवहार सम प्रमाणसे करे। किसी प्रकार विषमता कहीं भी न करे। ध्यान रखे कि जहां विषमता होगी वहां कष्ट होंगे। इस प्रकार करनेवालेको युक्तचेष्ट कहते हैं। सदा सर्वदा युक्तचेष्ट होनेसे सब प्रकारके लाभ होते हैं।

इस तरह सामान्य निर्देश यहां किए हैं जो सब लोगोंको सर्वदा उपयोगी हैं। इतना सामान्य विवेचन होनेके पश्चात्

## ( ८ ) योग-सिद्धि

यदा विनियतं चित्तमात्मन्येवावतिष्ठते । निःस्पृहः सर्वकामेभ्यो युक्त इत्युच्यते तदा ॥ १८ ॥
यथा दीपो निवातस्थो नेङ्गते सोपमा स्मृता । योगिनो यतचित्तस्य युञ्जतो योगमात्मनः ॥ १९ ॥
यत्रोपरमते चित्तं निरुद्धं योगसेवया । यत्र चैवात्मनात्मानं पश्यन्नात्मनि तुष्यति ॥ २० ॥

अन्वयः — यदा विनियतं चित्तं आत्मनि एव अवतिष्ठते सर्वकामेभ्यः निःस्पृहः तदा युक्तः इति उच्यते ॥ १८ ॥ यथा निवातस्थः दीपः न इङ्गते सा उपमा आत्मनः योगं युञ्जतः यतचित्तस्य योगिनः स्मृता ॥ १९ ॥ योगसेवया निरुद्धं चित्तं यत्र उपरमते, यत्र च एव आत्मना आत्मानं पश्यन् आत्मनि तुष्यति ॥ २० ॥

चाहिये । पहिली छुरिका छोड़ देना क्योंकि इसमें मिट्टी उसमें मिली होती है । दूसरी छुरिका जल लेना चाहिये परंतु ऐसी युक्तिसे कि किसी प्रकार मिट्टी आदि उसमें संगृहीत न हो सके । घरमें शुद्धजलसे बनाया पानी भी वैसाही गुणकारी है ।

अब भगवद्गीतामें जो भोजनके निर्देश किये हैं, उनका मनन कीजिये—

आयुःसत्त्वबलारोग्यसुखप्रीतिविवर्धनाः ।
रस्याः स्निग्धाः स्थिरा हृद्या आहाराः सात्त्विकप्रियाः ॥ ८ ॥
कट्वम्ललवणात्युष्णतीक्ष्णरूक्षविदाहिनः ।
आहारा राजसस्येष्टा दुःखशोकामयप्रदाः ॥ ९ ॥
यातयामं गतरसं पूति पर्युषितं च यत् ।
उच्छिष्टमपि चामेध्यं भोजनं तामसप्रियम् ॥ १० ॥
( गी. १७ )

आयु बल बल आरोग्य सुख और रुचि बढ़ाने वाला रसयुक्त स्निग्ध पौष्टिक हृदयको आरोग्य देनेवाला भोजन सात्त्विक मनुष्यको प्रिय होता है । कटु अम्ल नमकीन अति उष्ण तीक्ष्ण रूक्ष दाह करनेवाला भोजन राजस मनुष्यको प्रिय होता है । इससे दुःख शोक और रोग बढ़ते हैं । पहरके पूर्व तैयार हुआ रसहीन सड़ा हुआ दुर्गंधियुक्त बासी उच्छिष्ट अपवित्र भोजन तामस मनुष्यको प्रिय लगता है । सात्त्विक भोजन स्वास्थ्य बढ़ाने वाला तथा राजस और तामस भोजन अस्वास्थ्य बढ़ाने वाला अर्थात् हानिकारक होता है । इससे कौनसा भोजन साधकको करना योग्य है इसकी कल्पना पाठकोंको हो सकती है । उपनिषदोंमें कहा है—

अन्नमयं हि सोम्य मनः । आपोमयः प्राणः ।
( छां. उ. ६।५।४ )

अन्नमय मन है जलमय प्राण है । इस लिये अन्न और जलके उत्तम रहने पर ही मन और प्राण उत्तम अवस्थामें रहते हैं । किसका मन कैसा है इसकी परीक्षा कौनसा अन्न उसे प्रिय है इससे हो सकती है । जिसको राजस अन्न प्रिय होता है उसकी संपूर्ण मन आदि इन्द्रियें राजस होंगी इसमें संदेह नहीं । अतः यदि किसीका मन शुद्ध करना अर्थात् सात्त्विक बनाना है तो उसको सात्त्विक भोजन सेवन करना उचित है । कोई यह कहे कि मैं राजस या तामस भोजन करूंगा, तो उसको ध्यानमें धरना चाहिये कि उसका मन भी राजस या तामस ही बनेगा । अन्नसे मन बनता है यह बात ध्यानमें धारण करना साधकके योग्य है । इससे मनको सात्त्विक बनानेकी युक्ति प्रत्येक साधकको विदित हो जायगी ।

सात्त्विक अन्न ही सेवन करना चाहिये । परंतु वह परिमित और योग्य रीतिसे सिद्ध किया हुआ होना चाहिये । पथ्यकारक मित आहार होना चाहिये । प्रत्येक मनुष्यकी प्रकृतिके अनुसार भी उसमें योग्य और आवश्यक न्यूनाधिक करना योग्य है । इस तरह साधक अपने आहारपानका विचार करे । प्राणायामका विशेष अभ्यास करनेके समय केवल दूध और घृत इतना ही भोजन लेना योग्य है यह बात पूर्व स्थानमें बताई ही है । भोजनके अतिरिक्त अन्य व्यवहार भी धर्ममर्यादाके अनुकूल ही होने चाहिये यह बात इतने विवरणसे पाठकोंके मनमें स्थिर हो चुकी होगी ।

इस साधनकी सिद्धता होनेपर साधककी कैसी उच्च स्थिति होती है इसका वर्णन आगे करते हैं सो अब वाक्य देखें—

आत्मानंदका अनुभव भी मिल सकेगा । इसी लिये कहा है कि ( निःस्पृहः सर्वकामेभ्यः । १८ ) सब भोगकामनाओंसे विरक्त बनो तभी तो चित्तकी आत्मामें स्थिति हो सकती है । यदि मनमें भोगोंकी स्पृहा शेष रही तो चित्तकी स्थिरता कैसे हो सकती है ? कभी नहीं हो सकेगी । भोगेच्छाओंको दूर करनेका यत्न ही मुमुक्षुको अपने पास करना है । इस तरह योग सिद्ध होनेके ये चिह्न हैं—

| योगसिद्धि | असिद्धि |
| --- | --- |
| विनियत चित्तं ( चित्तका संयम ) | चित्तका असंयम । |
| चित्त आत्मनि अवतिष्ठते ( चित्तकी आत्मामें स्थिति ) | विषयोंमें चित्तका अवस्थान |
| सर्वकामेभ्यो निःस्पृहः ( सब भोगोंसे विरक्तता ) | सब भोगोंकी कामना |

सिद्ध पुरुषका कौनसा लक्षण है और जिसको योगसिद्धि नहीं हुई उसकी अवस्था कैसी होती है, इस विषयका विवरण इस तरह यहां हुआ है ।

## दीपकी उपमा

( यथा निवातस्थो दीपः न इंगते । १९ ) जैसे वायु-वेग-रहित स्थानमें रखा हुआ दीप नहीं हिलता अपितु अचल रहता है प्रकाशित होता रहता है उसमें गतिके तेजस्वी होता है वैसेही—

योगिनो यतचित्तस्य युञ्जतो योगमात्मनः । १९

जिसने अपने चित्तका संयम किया होता है उस योगीका चित्त दीपवत् स्थिर होता है और साथ साथ उसकी आत्माकी ज्योति विशेष प्रकाशमान होती है उसकी गति बन्द होती है उसका तेज बढता है और उसे अद्भुत निजानन्द प्राप्त होता है । वे धन्य हैं कि जिनके अन्दर ऐसी निश्चल आत्मज्योति प्रकाशती रहती है और जिनके अन्दर किसी प्रकार विषय-भोग वासनाकी कालिमा या धुआं ज्योतिपर छा नहीं जाता । हरएक साधकको यही अवस्था प्राप्त करनी है । प्रत्येक साधक यत्न करे । यत्न करनेपर उसे अवश्य ही उस स्थानकी प्राप्ति होगी ।

## आत्मयोग

इस योगका नाम आत्मयोग है । ( आत्मनः योगं युञ्जतः । १९ ) यह आत्माके योगका अभ्यास है । क्योंकि जब शरीर स्तब्ध होता है, इंद्रियां विषयोंसे निवृत्त होनेके कारण शान्त होती हैं, मनकी चंचलता दूर जाती है चित्त चिन्तन-कर्मसे निवृत्त होता है तब आत्माके बाहरका सब परिवार पूर्णतया निवृत्त हो जानेके कारण केवल अकेली एकही आत्मा रहती है, जिसका परमात्मामें योग होता है । मन आदि सबके हलने चलना स्तब्ध होनेतक यह आत्मयोग किसीभी प्रकार बन नहीं सकता । पाठक यह बात स्मरण रखें कि यह आत्मयोग अन्तमें होता है । पहले शरीरयोग आसनोंद्वारा होता है, इससे शरीरकी चंचलता दूर हो जाती है पश्चात् इंद्रिययोग जिसमें इंद्रियोंको स्वाधीन किया जाता है पश्चात् प्राणयोग जिसका प्राणायामसे सिद्ध किया जाता है, इससे प्राण स्थिर हो जाता है । प्राणकी स्थिरता होनेसे मन स्थिर होता है इसका नाम मनोयोग है । चित्तयोग और बुद्धियोग ये क्रमद्वारा ध्यान-धारणादि साधनसे सिद्ध होनेवाले हैं । जब इन सब योगों-की सिद्धता होगी तभी आत्मयोग करनेकी योग्यता साधकमें आ सकती है । जब पहले सब योग हो चुके होते हैं आत्मयोगका साधन सहज होता है क्योंकि उस अवस्थामें बिना आयास आत्माकी परमात्मामें अवस्थिति होती है । यह आत्माकी परम-गति है ।

आत्मना आत्मानं पश्यन् आत्मनि तुष्यति ॥ २०

जब योगसाधन द्वारा चित्त विषयोंसे निवृत्त होता है तब इस आत्मयोग करनेका अवसर आता है । इस समय—

आत्मा आत्माको देखती हुई आत्मामें ही संतुष्ट होती है । इस समय इसके सामने ऐसा कोई विषय नहीं होता जिसको यह आत्मासे भिन्न देख सके । अतः यह आत्माको देखता है आत्माका अनुभव करता है आत्माकाही भोग करता है और आत्मामेंही आनंदका अनुभव करता है । अपने अन्दर कितना आनंद है इसका अनुभव इस समय यह करता है । सब आनंद सब सुख सब प्रसन्नता आत्मामें ही होती है इसका आस्वाद यह इस समय लेता है । केवल अखंड संतोष इसको इस समय प्राप्त होता है मानो आनंदका अखंड स्रोत अन्दरही अन्दरसे चलता रहता है । यह न

आत्मयोगका साधन बाहरके विषय छोड़नेके पश्चात् ही हो सकता है इसलिये जो इन्द्रियाँ बाहर जानेवाली हैं व इससे प्राप्त होनेवाला सुख कदापि प्राप्त कर नहीं सकतीं। इस लिये मन आदि इन्द्रियाँ इस सुखका लाभ करनेमें असमर्थ हैं।

अतीन्द्रिय का अर्थ यह है। इन्द्रियोंकी जहाँ पहुंच नहीं हो सकती वह विषय अतीन्द्रिय कहलाता है। फिर यहाँ शंका हो सकती है कि यदि इन्द्रियोंसे इस सुखका ग्रहण नहीं हो सकता तो कौन इसका ग्रहण कर सकता है? और जो कहा जाता है कि यह अत्यन्त बड़ा सुख है, तो इसका बड़प्पन किसने अनुभव किया? इन प्रश्नोंके उत्तरमें गीताका कथन है कि उस सुखका (बुद्धिग्राह्य सुख) बुद्धिद्वारा अनुभव होता है बुद्धिसे जाना जासकता है, क्योंकि बुद्धि बाह्य विषयोंमें भटकनेवाली नहीं है वह तो आत्माकी सहधर्मचारिणी है वह नीचे उतरकर विषयोंके कीचड़में फसना नहीं चाहती वह तो अन्तर्मुख होकर ही कार्य करती है। जिस समय इन्द्रियाँ अपने विषयोंसे निवृत्त होती हैं मन भी स्तब्ध होता है और सब चित्त वृत्तियोंका निरोध होता है उस समय सब नीचे प्रवृत्त होनेवाली वृत्तियाँ शान्त होती हैं और पश्चात् यह बुद्धि कार्य करने लगती है। इसका काम इतना ही है कि यह आत्मानन्द को अनुभव करे। इसलिये इस सुखको बुद्धिग्राह्य और अतीन्द्रिय कहते हैं।

यह सुख ( आत्यन्तिकं ) आत्यंतिक है इसका अनन्त अपार अपरिमेय शाश्वत सुख कहते हैं। और जो भोगोंसे प्राप्त होनेवाला सुख है वह अल्पतर अल्प और दुःखपर्यवसायी है। क्योंकि इन्द्रियाँ थक जाती हैं इसलिये जो सुख एक समय उनसे ग्रहण हो सकता है वही वैसा दूसरे समय नहीं ग्रहण हो सकता इसलिये सुखकी न्यूनाधिकता हो जाती है। दूसरा कारण भोगविषय भी बदलते रहते हैं, अतः जो विषय एक समय जैसा सुख देता है वैसा सुख वही विषय सदाके लिये दे नहीं सकता। इसलिये इन्द्रियग्राह्य सुख अस्थिर अल्प और परिमित तथा दुःखपर्यवसायी होता है यह तो प्रत्येक मनुष्यका सदा का अनुभव ही है। प्रतिदिन मनुष्यको जो सुख मिलता है वह इसी प्रकारका अस्थिर सुख है। अब जो सुख आत्मयोगकी सिद्धिसे मिलता है वह अखंड सुख है। इसका कारण यह है कि यह तो आत्माद्वारा आत्माका दर्शन करके आत्मामें संतुष्टि प्राप्त करनेसे ( गी ६।२० ) प्राप्त होनेवाला सुख है। आत्मा स्वयं सदा एकरस है सदा एकसी रहती है, उसमें अदलबदल नहीं होता। अखंड सत्य स्वरूपवाली आत्मा है इसलिये इससे प्राप्त होनेवाले सुखमें अदलबदल नहीं होता। बुद्धि भी आत्माकी सहधर्मचारिणी होनेसे उसका सामर्थ्य भी अखंडही रहता है अर्थात् आत्मा एकरस है और बुद्धि भी अबाधित है इस कारण इन्द्रियोंके और भोगोंके कोई दोष यहाँ इस सुखको कम नहीं कर सकते। यहाँ आत्माका ज्ञान बुद्धिद्वारा करना होता है, इसी कारण इसका सुख अपरिमेय अनन्त और अबाधित है। इस विचारसे पाठकोंको ज्ञात हो सकता है कि भोगसुख अल्प क्यों और आत्मसुख अपरिमित क्यों। इसीलिये मनुष्यको आत्मसुख प्राप्त करना आवश्यक है। उसका समाधान भोगोंसे प्राप्त होनेवाले सुखसे नहीं हो सकता।

यह आत्मसुख किसी बाहरके पदार्थ मिलनेसे प्राप्त होनेवाला नहीं है। अपनी आत्माका निजरूप ही आनन्दमय है इस लिये यह स्वयं आत्मामें आत्माके द्वारा आत्माको ही प्राप्त होता है। इसमें किसी बाह्य पदार्थका व्यवधान न होनेसे यहाँ शुद्ध आनन्द प्राप्त होता है। इसलिये इस की अपूर्वता कुछ और ही है। इसलिये कहा है कि इस आनंदके प्राप्त होनेसे इससे बढ़कर कोई आनन्द है ऐसा नहीं प्रतीत होता ( गी ६।२२ ) क्योंकि यही अन्तिम आनंद है इससे अधिक और कौनसा सुख होगा? आत्माके होनेसे ही सब अन्य सुख प्राप्त होते हैं और बिना किसी अन्य पदार्थके आश्रयके यह आत्मसुख मिलता है। इस लिये इसका सुख निरपेक्ष सुख है और सब अन्य सुख सापेक्ष होते हैं। इस कारण इससे अधिक आनंद देने वाला कोई दूसरा सुख नहीं है।

इस आत्मयोगमें (दुःखसंयोगवियोगं) दुःखका जिससे संयोग होना संभव है उसीका वियोग होता है। किससे दुःखका संयोग मनुष्यको होता है? इस विषयमें गीतामें पहले कहा ही है कि—

मात्रास्पर्शास्तु कौन्तेय शीतोष्णसुखदुःखदाः ॥
( गी २।१४ )

अन्वयः— सङ्कल्पप्रभवान् सर्वान् कामान् अशेषतः त्यक्त्वा मनसा एव इन्द्रियग्रामं समन्ततः विनियम्य ॥ २४ ॥ धृतिगृहीतया बुद्ध्या शनैः शनैः उपरमेत् मनः आत्मसंस्थं कृत्वा किंचित् अपि न चिन्तयेत् ॥ २५ ॥ चञ्चलं अस्थिरं मनः यतः यतः निश्चरति ततः ततः एतत् नियम्य आत्मनि एव वशं नयेत् ॥ २६ ॥ प्रशान्तमनसं शान्तरजसं अकल्मषं ब्रह्मभूतं एनं योगिनं उत्तमं सुखं उपैति हि ॥ २७ ॥ एवं सदा आत्मानं युञ्जन् योगी विगतकल्मषः ब्रह्मसंस्पर्शं अत्यन्तं सुखं सुखेन अश्नुते ॥ २८ ॥

संकल्पसे उत्पन्न होनेवाली सब कामनाओंको पूर्णतया छोडकर मनसेही इन्द्रियसमूहको सब ओरसे अच्छी प्रकार वशमें करके, धैर्ययुक्त बुद्धिसे शनैः शनैः विषयोंसे उपरत होवे और मनको आत्मामें स्थिर करके दूसरा कोई भी विचार न करे ॥ २४ २५ ॥ चञ्चल और अस्थिर मन जहां जहांसे बाहर जाने लगे वहां वहांसे उसे रोककर आत्मामें ही वश करके रखे ॥२६॥ इस तरह जिसका मन शान्त रजोगुणसे रहित और पापरहित हुआ उस ब्रह्मरूप बने योगीको उत्तम सुख निश्चयसे प्राप्त होता है॥२७॥ इस रीतिसे सदा आत्मयोगका अभ्यास करनेवाला योगी पापोंसे छूटकर ब्रह्मसंयोगसे अत्यंत सुख आनन्दसे प्राप्त करता है ॥ २८ ॥

भावार्थ— संकल्प और संकल्पसे उत्पन्न होनेवाली वासनाएं सारीही छोड देवे। अपने मनसे अपने सब इंद्रियोंको अपने आधीन करे बुद्धिसे सब विषयोंसे उपरत होवे। मनको आत्मामें स्थिर करे और दूसरा कोई विचार मनमें न लावे। मन चञ्चल और अस्थिर है वह जहांसे बाहर भागने लगे, वहांसे ही उसको पकडकर अपनी आत्मामें ही स्थिर करनेका यत्न करे। इस तरह जिसका मन स्थिर और भोगवासनासे रहित हुआ वह योगी ब्रह्मरूप होता है और इसको उत्तम सुख प्राप्त होता है। वह योगाभ्यासी अपने सब पापोंसे मुक्त होकर ब्रह्मसंयोगसे प्राप्त होनेवाला अत्यंत सुख सहजहीसे प्राप्त करता है ॥ २४-२८ ॥

१ (२४-२८) यहां आत्मयोगके साधन करनेकी सुगम रीति बतायी है। और इस साधनसे प्राप्त होनेवाला फल भी अन्तमें कहा है।

## कामना त्याग

पहला अभ्यास कामना त्याग का है। मनुष्य भोगके अथवा अन्यान्य विषयोंके संकल्प करता है, इन संकल्पोंसे उसके मनमें अनेक कामनाएं होती हैं। ये कामनाएं मनको चञ्चल और अस्थिर करती हैं। अतः संकल्प करना छोड देना चाहिये और संकल्पसे उत्पन्न होनेवाली सब कामनाओंका भी त्याग करना चाहिये (कामान् अशेषतः त्यक्त्वा। २४) इन कामनाओंका त्याग निःशेष होना चाहिये। थोडी भी कामना शेष नहीं रहनी चाहिये। अन्यथा वह अपना विस्तार करके मनको अधिक चञ्चल करेगी। कामना त्यागका अभ्यास साधक ऐसा करे। जो कामना जो विचार जो संकल्प मनमें उठे उसका त्याग करे उसकी अपने लिये आवश्यकता नहीं ऐसा मानकर उसको हटा देवे। इस तरह कामनात्यागका अभ्यास होनेके पश्चात् मनमें विचार तरंग उठना ही बंद हो जायगा।

## इंद्रिय-शम

इस अभ्यासके साथ साथ इंद्रिय-शमनका अभ्यास भी करना चाहिये। मनसे अपने सब इंद्रियोंको सब ओरसे संयमित करना चाहिये। कर्मेन्द्रियोंका चलनवलन पूर्ण बंद करना चाहिये। कोई कर्मेन्द्रिय किसी प्रकार भी गति न करे। ज्ञान इंद्रिय भी अपने ज्ञानग्रहणसे विरक्त होवे। यह सब मनसेही करना चाहिये अर्थात् किसी प्रकार दूसरे साधनोंका उपयोग नहीं करना चाहिये। मनसे ही सबको निवृत्त और संयमित करना योग्य है।

## बुद्धिका धैर्य

इस तरह ये दोनों अभ्यास सिद्ध होने पर मनमें संकल्प नहीं उठते विविध कामनाओंकी लहरें हलचल नहीं मचातीं और सब इंद्रियें शान्त और स्थिर हो जाती हैं। इस प्रकारकी स्थिरता प्राप्त करनी चाहिये। यह स्थिरता प्राप्त होते ही आगेका अनुष्ठान सहज हो जाता है। बुद्धिमें धैर्य धारण करके अर्थात् किसी प्रकार न डरते धीरे धीरे सब विषयोंसे उपराम होवे। यहां पाठक पूछेंगे कि यहां धैर्य

## ( १० ) आत्मौपम्य-दृष्टि

सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि । ईक्षते योगयुक्तात्मा सर्वत्र समदर्शनः ॥२९॥
यो मां पश्यति सर्वत्र सर्वं च मयि पश्यति । तस्याहं न प्रणश्यामि स च मे न प्रणश्यति ॥३०॥
सर्वभूतस्थितं यो मां भजत्येकत्वमास्थितः । सर्वथा वर्तमानोऽपि स योगी मयि वर्तते ॥३१॥
आत्मौपम्येन सर्वत्र समं पश्यति योऽर्जुन । सुखं वा यदि वा दुःखं स योगी परमो मतः ॥३२॥

अन्वयः— योगयुक्तात्मा सर्वत्र समदर्शनः आत्मानं सर्वभूतस्थं च आत्मनि ईक्षते ॥ २९ ॥ यः मां सर्वत्र पश्यति सर्वं च मयि पश्यति तस्य अहं न प्रणश्यामि सः च मे न प्रणश्यति ॥ ३० ॥ यः एकत्वं आस्थितः सर्वभूतस्थितं मां भजति सः योगी सर्वथा वर्तमानः अपि, मयि वर्तते ॥ ३१ ॥ हे अर्जुन ! यः आत्मौपम्येन सर्वत्र सुखं वा यदि वा दुःखं समं पश्यति सः योगी परमः मतः ॥ ३२ ॥

जिसकी आत्मा योगयुक्त हुई है वह सर्वत्र समदृष्टिसे देखता है अर्थात् वह आत्माको सब भूतोंमें और सब भूतोंको आत्मामें देखता है ॥२९॥ जो मुझको सबमें और सबको मुझमें देखता है उसकी दृष्टिमें मैं कभी नष्ट नहीं होता और वह मेरी दृष्टिमेंसे भी कभी नष्ट नहीं होता ॥ ३० ॥ जो इस एकत्वपर स्थिर हुआ योगी सब भूतोंमें रहनेवाले मुझ ( ईश्वर ) को भजता है वह योगी सब प्रकारसे बर्तता हुआ भी मुझ ( ईश्वर ) में ही रहता है ॥३१॥ हे अर्जुन ! जो अपने समान सर्वत्र सुख या दुःख सबको समान देखता है वह योगी परमश्रेष्ठ माना जाता है ॥ ३२ ॥

मनुष्यका जन्म इसी कार्यके लिये है । इस आत्मयोगके फलके विषयमें उपनिषदोंका जो कथन है उसका अब हम विचार करते हैं—

> एको वशी सर्वभूतान्तरात्मा
> एकं रूपं बहुधा यः करोति ।
> तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरा-
> स्तेषां सुखं शाश्वतं नेतरेषाम् ॥१२॥
> नित्योऽनित्यानां चेतनश्चेतनाना-
> मेको बहूनां यो विदधाति कामान् ।
> तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरा-
> स्तेषां शान्तिः शाश्वती नेतरेषाम् ॥ १३ ॥
> तदेतदिति मन्यन्तेऽनिर्देश्यं परमं सुखम् ॥ १४ ॥
> ( कठ उ ५ )

> एको वशी निष्क्रियाणां बहूना-
> मेकं बीजं बहुधा यः करोति ।
> तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरा-
> स्तेषां सुखं शाश्वतं नेतरेषाम् ॥ १२ ॥
> नित्यो नित्यानां चेतनश्चेतनाना-
> मेको बहूनां यो विदधाति कामान् ।

> तत्कारणं सांख्ययोगाधिगम्यं
> ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः ॥१३॥
> ( श्वेता उ ६ )

> अक्षय्य [illegible] अनामय सुखमश्नुते ॥
> ( मैत्रा [illegible] )

> सुखमक्षयमश्नुते ॥ ( मैत्रा [illegible] )
> अक्षय्यमपरिमितं सुखमाक्रम्य ॥ ( मैत्रा [illegible] )

सबको अपने वशमें करनेवाला सब भूतोंके अन्दर रहनेवाला जो एक आत्मा है जो एक रूपको अनेक रूपोंमें विभक्त करता है उसको जो अपनी आत्मामें देखते हैं उनको शाश्वत सुख मिलता है किन्तु दूसरोंको नहीं मिलता। जो अनित्योंमें नित्य और चेतनोंमें जो एक चेतन अनेकोंके जो एक सबकी कामनाएं पूर्ण करता है उसको अपनी आत्मामें जो देखते हैं उनको शाश्वत शान्ति मिलती है । इस सुखको अवर्णनीय परमसुख कहते हैं । यह सुख अक्षय क्षयरहित अव्यय अपरिमित और शाश्वत है ।

इस तरह शाश्वत सुखका वर्णन उपनिषदोंमें है । यही सुख आत्मयोगसे प्राप्त होता है । इस आत्मयोगसे समता उत्पन्न होती है इसका वर्णन आगेके श्लोकोंमें देखिये—

अन्वय— अर्जुन उवाच— हे कृष्ण ! श्रद्धया उपेतः अ-यतिः योगात् चलितमानसः योगसंसिद्धिं अप्राप्य कां गतिं गच्छति ? ॥ ३७ ॥ हे महाबाहो ! अप्रतिष्ठः ब्रह्मणः पथि विमूढः सः उभयविभ्रष्टः छिन्नाभ्रम् इव न नश्यति कच्चित् ॥ ३८ ॥ हे कृष्ण ! मे एतत् संशयं अशेषतः छेत्तुं अर्हसि; हि त्वत् अन्यः अस्य संशयस्य छेत्ता न उपपद्यते ॥ ३९ ॥

अर्जुनने पूछा— हे कृष्ण ! (किसी साधककी) श्रद्धा तो है, परंतु उससे पूर्ण यत्न न हुआ और उसका मन योगसे विचलित हुआ तो वह योगकी सिद्धिको न प्राप्त होकर, किस गतिको पहुंचता है ? ॥ ३७ ॥ हे महाबाहो ! ब्रह्मप्राप्तिके मार्गमें वह आश्रयरहित और विशेष मोहित हुआ दोनों ओरसे भ्रष्ट होकर छिन्नभिन्न बादलके समान बीचमेंही नष्ट तो नहीं होता ? ॥ ३८ ॥ हे कृष्ण ! मेरे इस सन्देहको निःशेष दूर करनेके लिये आपही योग्य हैं क्योंकि आपको छोड़कर इस संशयको दूर करनेवाला कोई नहीं मिलेगा ॥ ३९ ॥

भावार्थ— कोई एक साधक योगमार्गपर बड़ी श्रद्धा रखता है कुछ यत्न भी करता है परंतु सिद्धि प्राप्त होने योग्य योगसाधन उससे नहीं होता। इतनेमें कई शारीरिक आपत्तियां आती हैं और उनसे योगसाधन यथासांग नहीं होता और ऐसी अधूरी अवस्थामें उसका देहपात होता है। ऐसे योगसे भ्रष्ट हुए साधककी क्या गति होती है ? वह तो ब्रह्म-नगरीका पथिक था ही परंतु न तो वह ब्रह्मनगरीको पहुंच सका और नाही यहांके भोग भोग सका। दोनों सुखोंसे वंचित रहनेवाले उस योगभ्रष्ट साधकका बीचमेंही नाश तो नहीं होता ? यह संदेह यहां मनको बड़ा भ्रम दता है उसका निराकरण होना आवश्यक है ॥ ३७-३९ ॥

---

( ३७-३९ ) योगभ्रष्टकी गति क्या होती है ? यह शंका हरएक साधकके मनमें उठती है और जो साधन नहीं करते केवल गप्पे मारनेमें प्रवीण होते हैं, वे तो दूसरोंको चुप बैठानेके लिये ऐसी शंकाएं उपस्थित करतेही रहते हैं। परंतु जो साधक नहीं हैं उनका विचार हमें यहां करनेकी आवश्यकता नहीं है। क्योंकि उनका विचार करनेसे किसीका काम होना संभव नहीं है। परंतु जो सचमुच साधना करना चाहता है उसके मनमें भी ऐसी शंकाएं उपस्थित होती हैं। अतः यह शंका महत्वपूर्ण है और इसका यथायोग्य विचार होना चाहिये।

जो साधन साधक कर रहा है उसमें सफलता प्राप्त न करके यदि मृत्यु हो गयी तो किया साधन व्यर्थ गया, अधूरा साधन होनेसे सिद्धि तो प्राप्त होतीही नहीं है, साधन करनेके लिये ऐहिक भोगोंका पहलेही त्याग किया इसलिये इस लोकके सुखसे भी वंचित रहा सिद्धि प्राप्त होनेतक साधना नहीं हो सकी इसलिये सिद्धिके अभावमें परलोकसे भी वंचित रहा। इसके न इधर और न उधर ऐसी स्थिति हो गई ! यह अवस्था बड़ी भयानक है। इस जन्ममें किया साधन दूसरे जन्ममें तो उपयोगमें नहीं आवेगा क्योंकि वहांकी देह दूसरी परिस्थिति दूसरी सब कुछ भिन्न। इस लिये किया हुआ यह साधन तो व्यर्थ ही गया ! फिर अगला जन्म किस योनिमें होगा इस विषयमें भी क्या प्रमाण है ? इसलिये यदि योगसाधन अधूरा रहा तो बड़ी ही हानि होगी। अतः योगभ्रष्टकी गति क्या होती है इसका विचार होना चाहिये।

मनुष्य ब्रह्मनगरीका पथिक है संसार-ग्रामसे ब्रह्मनगरीके मार्गपर वह चल रहा है। यदि संसारग्राममें ही वह रहा तो भी वहां कुछ न कुछ सुख तो उसको मिलेगाही। यदि उसको ब्रह्मनगरीकी प्राप्ति हो गयी तो उसको अखंड आनंद साम्राज्य प्राप्त होगा इसमें भी संदेह नहीं है। परंतु वह यदि बीचमेंही रहा तो इसकी अवस्था क्या होगी ? यह शंका यहां है।

बादल जैसे आकाशमें रहता है और वह आकाशमें रहकर एक प्रकारकी शोभा बढाता है यदि उसकी वृष्टि हो गई तो भी पृथ्वीपरकी शोभा उससे बढ़ती ऐसा माना जा सकेगा। परंतु यदि कोई बादल न आकाशमें रहा और न वृष्टिरूपसे पृथ्वीकी शक्तिको परिपुष्ट कर सका बीचमेंही बिखर होकर नष्ट हो गया तो उस बादलका होना तो व्यर्थही हुआ !

इसी प्रकार योगभ्रष्टकी अवस्था भयानक प्रतीत होती है। तो इस विषयमें सत्य बात क्या है ? यह प्रश्न यहां है। भगवान् इस शंकाका कैसा उत्तर देते हैं वह उनकी अमृतमयी वाणीसेही अब सुनिये—

## अविनाशी कर्म प्रभाव

(४०-४५) शुभ कर्म करनेवालेका कभी नाश नहीं होता यह भगवान्‌का संदेश यहां पहिलेही हमें प्राप्त हुआ है। यह निर्भयताका संदेश प्रत्येक मनुष्यको सदा स्मरणमें रखना चाहिये। जो चाहे सो हो परंतु सब साधक कल्याण मार्गका पथिक कभी नाशको नहीं प्राप्त होता इस भगवान्‌की घोषणाको कभी न भूलें और शुभ कर्मसे पीछे न हटें। यदि इस जन्ममें शुभ कर्मका पूर्ण फल न मिला, तो अगले जन्ममें मिलेगा परंतु किया हुआ शुभ कर्म व्यर्थ नहीं जायगा यह विश्वास प्रत्येक साधकके मनमें स्थिर रहना चाहिये। फल मिलने या न मिलनेका विचार छोडकर सदा शुभ कार्यमें तत्पर रहना चाहिये। यह एकमात्र कार्य है जो मनुष्यको करना चाहिये। शुभ कर्म करते हुए देहपात भी हो जाये तो भी कोई हानि नहीं है, क्योंकि यदि देह चला गया तो दूसरा मिलेगा और पूर्व संस्कार स्थिरही रहेंगे। इसलिये इसमें कोई हानि नहीं है।

जैसे कि एक वैश्य अपनी दुकानदारी करता हुआ अपने वस्तुओंकी थोडी बिक्री आज करता है रात्रिको सोता है फिर दूसरे दिन शेष वस्तुओंकी बिक्री करता है। पहिले व्यापारमें जो लाभ हुआ वह उसके संदूकमें रखा होता है वह उसका दूसरे दिन प्राप्त होता है और उसको इकट्ठा करता हुआ वह अपना व्यवहार आगे बढाता है। इसी तरह इस मनुष्यका संपूर्ण जीवन एक दिन है इस दिनमें वह कुछ व्यापार व्यवहार करता है पश्चात् मृत्युरूपी महा रात्रि आती है उसमें वह कालवश होकर सोता है, पश्चात् दूसरा दिन आता है वही उसका दूसरा जन्म है। इस जन्ममें उसको पहिले दिनकी पूंजी अपनेही संदूकमें मिलती है और उसको लेकर वह अपना व्यवहार बढाता है। यही उसकी साधना है। इस तरह साधक अपने जीवनको बडी व्यापक दृष्टिसे देखे। मनुष्यका जीवन एक देहके जन्मसे प्रारंभ होकर उसके विनाशतक नहीं समझना चाहिये; संसारमें आनेके समय उस जीवनका प्रारंभ होता है और मुक्ति स्थिति प्राप्त होनेहीं वह जीवन परिपूर्ण होता है। मनुष्यका जीवन इतना बडा है।

चित्र अगले स्तंभपर देखो

मुक्ति
जीवन्मुक्ति
जन्म
मृत्यु
जन्म
मृत्यु
जन्म
मृत्यु
जन्म
मृत्यु
जन्म
मृत्यु
जन्म
सूक्ष्म देहकी जन्म मृत्यु
मृत्यु
जन्म
सूक्ष्म देहकी जन्म मृत्यु
स्थूल देहकी मृत्यु
जीर्ण अवस्था—वार्धक्य—
मध्यमावस्था—तारुण्य—
बालपन—स्थूल देह जन्म
जीवके संसारमें आनेका प्रारंभ
संचित जीवनका अनुभव
प्रत्येक जीवनका अनुभव
स्थूल देहका जीवित जीवन
सूक्ष्म देहका जीवित जीवन

वर्षोंतक स्वर्गमें होते हैं ।

वहां उन पुण्य लोकोंमें वे कितने समय रहते हैं इसका परिगणन करना असंभव है । क्यों कि जैसा जिसका पुण्य होगा वैसा उसका वहां निवास हो सकता है । ( क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशन्ति ) पुण्यसंचय समाप्त होतेही इस मर्त्यलोककी नानायोनियोंमें जन्म लेनाही पडता है । यहां 'शाश्वतीः समाः' शब्द है । शाश्वत समयका अर्थ सदाके लिये ऐसा होता है । परंतु यहां सदाके लिये ऐसा अर्थ अभीष्ट नहीं है । शाश्वत शब्दका अर्थ और दूसरा कुछ भी नहीं है । यदि चिरकाल वहांही रहना होगा तो पुनरावर्तन नहीं हो सकता और यदि पुनर्जन्म मानना है तो वहां चिरकाल निवास नहीं हो सकता । यह आपत्ति टालनेके लिये 'शाश्वतीः समाः' का अर्थ सभी भाष्य और टीकाकारोंने 'बहुत वर्ष' ऐसा किया है । परंतु 'शाश्वत' शब्दका अर्थ 'बहुत' ऐसा होता है इस विषयमें प्रमाण नहीं है । सभी कोषकार इसका अर्थ 'अनन्त' ऐसा करते हैं । अतः इस 'शाश्वतीः समाः' का अधिक विचार करना उचित है । उपनिषदोंमें और गीतामें यह शब्द आया है वह प्रयोग अब देखिये । प्रथमतः आत्माके विषयमें शाश्वत शब्दका प्रयोग देखिये—

अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो०
( कठ उ. २।१८; गीता. २।२० )

स्थिरः शाश्वतः । ( मैत्रि उ. २।४ )
शाश्वतं शिवमच्युतम् । ( महानारा. ११।३ )
शाश्वतं शान्तं सदाशिवम् । ( नृ. पू. ५।१ )
शाश्वतं वै पुराणं । ( अ. शिर. ५ )
शाश्वतेन वै पुराणेन ऊर्जेन । ( अ. शि. ५ )
ब्रह्म शाश्वतम् । ( नाद. १९ )
शाश्वतं ध्रुवमच्युतम् ( तेजो. ८ )
कृष्णो ब्रह्मैव शाश्वतम् । ( कृष्ण उ. १७ )
पुरुषं शाश्वतं दिव्यम् । ( गीता १०।१२ )
त्वमव्ययः शाश्वतधर्मगोप्ता । ( गीता ११।१८ )
शाश्वतस्य च धर्मस्य । ( गीता १४।२७ )
शाश्वतं पदमव्ययम् । ( गीता १८।५६ )
स्थानं प्राप्स्यसि शाश्वतम् ॥ ( गीता १८।६२ )

इन उपनिषदोंके और भगवद्गीताके वचनोंका तात्पर्य यह जाता है कि- ब्रह्म परमात्मा पुरुष शिव सदाशिव कृष्ण धर्म परमपद परम स्थान यह सब शाश्वत है । (स्मरण रखना चाहिये कि यहांका सदाशिव कृष्ण आदि शब्द प्रयोग परमात्मपरक है । ) यहां शाश्वत पदका अर्थ सदा हमेशा चिरकाल अनंत काल ऐसाही है । परंतु यह अर्थ पूर्वोक्त गीताके 'शाश्वतीः समाः' पदोंमें नहीं है, क्यों कि जो योगभ्रष्टकी बीचकी अवस्था है वह चिरकालिक नहीं हो सकती । उससे तो वापस आकर उस साधकको आगेका मार्ग चलना होता है । अस्तु । अब अन्य वचनोंमें जो शाश्वत शब्दका प्रयोग हुआ है उसका विचार करेंगे । प्रथम ये वचन देखिये—

स लोकमागच्छत्यशोकमहिमं तस्मिन्वसति
शाश्वतीः समाः ॥ ( बृ. उ. ५।१०।१ )
अर्थान् व्यदधाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः ॥ ( ईश उ. ८ )
तेषां सुखं शाश्वतं नेतरेषाम् ॥ ( कठ उ. ५।१२;
श्वे. उ. ६।१२ )
तेषां शान्तिः शाश्वती नेतरेषाम् ( कठ उ. ५।१२;
ब्रह्म ३ )
कुलधर्माश्च शाश्वताः ॥ ( गीता १।४३ )
शुक्लकृष्णे गती ह्येते जगतः शाश्वते मते ॥
( गीता ८।२६ )

इन वचनोंमें कईयोंमें शाश्वत शब्दका अर्थ अनंत काल ऐसा है और कई वचनोंमें बहुत समय इतनाही तात्पर्य है । इसलिये इतने वचन देखनेपर भी इसका अर्थ निश्चय करनेमें कोई निःसन्देह प्रमाण नहीं मिला ।

आजकल ईसाई और मोहमदीय मतावलंबी लोग मानते हैं कि देहकी मृत्यु होनेके पश्चात् उनकी आत्मा सदाके लिये रहती है और कयामतका दिन जब आता है तब उन कबरोंमेंसे सब लोग उठते हैं परमेश्वर उनका पापपुण्य देखता है और पश्चात् उनकी योग्यताके अनुसार स्वर्ग या नरक चिरस्थायी उनको मिलता है । इस मतमें सदाके लिये स्थिति होती है ऐसा जो वर्णन है उसका कारण उक्त उपनिषद् और गीताके वचनोंमें शाश्वत पदका प्रयोग किया है, उसका अनुवाद करनेवालेके ध्यानमें उसका अर्थ बहुतकाल और अनंतकाल इनमेंसे कौनसा लेना चाहिये इसका ठीक निश्चय नहीं हुआ । यदि वह निश्चय

तपसा प्राप्यते सत्त्वम् । ( मै उ ४।३ )
तपसापहतपाप्मा । ( मै उ ४।४ )
तपसा चीयते ब्रह्म । ( मुंड १।१।८ )
लभ्यस्तपसा ह्येष आत्मा । ( मुंड ३।१।५ )
मार्दवं तपः सत्यं तपः । ( महाना ८।१ )

## स्वाध्यायके विषयमें

स्वाध्यायान्मा प्रमदः । ( तै उ १।११।१ )
स्वाध्यायप्रवचनाभ्यां न प्रमदितव्यम् ॥
( तै उ १।११।१ )
स्वाध्यायाभ्यसनं चैव वाङ्मयं तपः ।
( गी १७ )
स्वाध्यायज्ञानयज्ञाश्च । ( गी ४।२८ )

## ईश्वरप्रणिधानके विषयमें

समं सर्वेषु तिष्ठन्तं परमेश्वरम् । ( गी १३।२७ )

इस तरह गीतामें और उपनिषदोंमें इन पांच नियमोंके विषयमें कहा है । इनका अधिक स्पष्टीकरण करनेकी आवश्यकता नहीं है । योग दर्शनमें ये यम और नियम उपनिषदोंसे तथा गीतासे लिये हैं । इन ग्रंथोंमें जो यम और नियम बिखरे हुए थे उनको पतंजलिने दो सूत्रोंमें बांध दिया है । इस तरह गीतामें स्थानस्थानपर यमनियमोंका उपदेश है । यह बात इस ध्यानयोगका अभ्यास करनेवाले पाठकोंको भूलनी नहीं चाहिये ।

यमनियम क्या है ऐसा प्रश्न यहां कोई कर सकता है । इसके उत्तरमें बहुत कुछ कहा जा सकता है परन्तु यहां विस्तारसे कहनेकी कोई आवश्यकता नहीं । मनुष्यका वैयक्तिक आचरण और सामुदायिक आचरण किस प्रकारका होना चाहिये इसका विचार यमनियमोंमें होता है ।

मनुष्य दूसरोंके साथ आचरण करनेके समय अहिंसक वृत्ति धारण करे सत्य पालन करे चोरी न करे ब्रह्मचर्य पालन करे अर्थात् व्यभिचारादि न करे और भोगोंका संग्रह अपने पास करके दूसरोंको भूखा रखनेका हेतु न बने । इन पांच सूचनाओंको मनुष्य अपने मनमें धारण करे और तदनुसार अपना आचरण करे ।

जब व्यक्तिगत व्यवहार करनेके समय पांच नियमोंको ध्यानमें धारण करे । स्वयं पवित्र रहे और अपना स्थान पवित्र रखे मनमें संतोषको स्थिर रखे कभी असंतुष्ट न रहे शीतोष्ण सहन करनेका अभ्यास बढावे विद्याध्ययन करके ज्ञानसंपादन करे और ईश्वर भक्ति करे । वैयक्तिक आचार व्यवहारके लिये ये उत्तम हैं । इनसे मनुष्यकी और समाजकी निःसंदेह उन्नति होती रहेगी ।

## आसनोंका अभ्यास

स्थिरसुखमासनम् । ( यो द २।४६ )

जिससे स्थिरतापूर्वक सुख प्राप्त होता है वह आसन कहलाता है । अर्थात् आसनोंके अभ्याससे शरीरके पुट्ठोंमें बल उत्पन्न होता है और सुख होता है । इसको आरोग्यका सुख कहते हैं । आसनोंके विषयमें भगवद्गीतामें कुछ विशेष वर्णन नहीं है । क्योंकि इसमें केवल ध्यानके लिये आवश्यक आसनका ही वर्णन है । आरोग्यके लिये अन्यान्य आसन करने आवश्यक हैं उनका वर्णन यहां करनेकी आवश्यकता नहीं है ।

शुचौ देशे प्रतिष्ठाप्य स्थिरमासनमात्मनः ।
नात्युच्छ्रितं नातिनीचं चैलाजिनकुशोत्तरम् ॥११
तत्रैकाग्रं मनः कृत्वा यतचित्तेन्द्रियक्रियः ।
उपविश्यासने युञ्ज्याद्योगमात्मविशुद्धये ॥ १२ ॥
समं कायशिरोग्रीवं धारयन्नचलं स्थिरः ।
मनः संयम्य मच्चित्तो युक्त आसीत मत्परः ॥१४

सीधे सरल और पवित्र स्थानपर अपना स्थिर आसन लगाना उचित है । दर्भासनपर कृष्णाजिन और उसपर धोती रखकर उत्तम मृदु सुखदायी ऊंचा न हो और नीचा भी न हो, ऐसा आसन बनाया जावे । उस आसनपर मस्तक गर्दन और शरीर समरेखामें धारण करते हुए अपना आसन स्थिर करके लगाया जावे । और मन एकाग्र करके सब इंद्रियोंकी क्रियाओंको बंद करके मनका निरोध करके ईश्वरपर चित्त लगाकर परमेश्वरकाही ध्यान करे । इस प्रकार यह ध्यानयोगके लिये सुखासन अथवा इसी प्रकारका कोई आसन लगाना योग्य है । परन्तु जो आसन शरीर स्वास्थ्यके लिये करने होते हैं वे अन्य हैं । उनका उल्लेख स्वतन्त्र ग्रन्थमें पाठक देख सकते हैं । आसनाभ्यासके पश्चात् प्राणायामका अभ्यास करना चाहिये—

## प्राणायामका अभ्यास

तस्मिन्सति श्वासप्रश्वासयोर्गतिविच्छेदः
प्राणायाम ( यो द २।४९ )

रहनेके कारण हवा खराब रहती है इसलिये प्राणायाम करना असंभव हो जाता है। शहरमें अनेक बीमारियोंके बीज रहनेके कारण यह भी एक बड़ा डर रहता है। नाटक तमाशे नाचे आदि अनेकविध उपसर्गोंके सैकड़ों कारण नगर जीवनमें निसर्गसिद्ध रहते हैं। इसलिये योगके अभ्यासके समय एकान्तसेवन करनेका उपदेश किया है। यह योग्य ही है। यदि भगवद्गीताकी शिक्षाके अनुसार ग्रामायत्त-शासन-संस्था का राज होगा तो उस समय आजकलके नागरिक-उपसर्ग उन नागरिकोंमें नहीं होंगे। परन्तु ऐसा समय इस समयके लोगोंका नहीं है। अतः इस समयके लोगोंको एकान्त सेवन अत्यन्त आवश्यक है।

## द्वन्द्व-सहन

योगसाधनमें द्वन्द्व-सहन करनेका महत्त्व विशेष है। वस्तुतः सभी मनुष्योंको द्वन्द्व सहन करनेके काम होना संभव है। उदाहरणके लिये देखिये शीत-उष्ण-सर्दी-गर्मी वृष्टि-आतप आदि ऋतुओंकी जो विषमता है वह कइयोंको सहन नहीं होती और कई लोग ऋतुपरिवर्तनके समय रोगी हो जाते हैं। ऋतुपरिवर्तनके कारण बीमार होनेका कारण ही द्वन्द्व सहन करनेकी शक्तिका शरीरमें न होना है। सभी द्वन्द्वोंके विषयमें यह बात सत्य है। मनुष्यमें द्वन्द्व सहन करनेकी शक्तिके रहनेपर ऋतु बदलनेके समय मनुष्य बीमार नहीं होता द्वन्द्व सहन करनेकी शक्तिसे इतने प्रत्यक्ष लाभ हैं। व्यावहारिक दशामें भी ये लाभ अनुभवमें आते हैं।

हानिलाभ जयपराजय मानापमान ये भी द्वन्द्व हैं। इनके सहन करनेसे भी साधारण मनुष्यका लाभ होते हैं। जो इनको सहन नहीं कर सकते वे दुर्बल लोग हानि या जय और अपमान होनेसे पागल बनते हैं और उनका मस्तिष्क बिगड़ जाता है और वे पराजयकी अवस्थामें आयुको भी नष्ट होते हैं। इस तरह द्वन्द्वकी असमतासे हानि होती है और द्वन्द्व सहन करनेकी शक्तिसे मनुष्य स्थिर होकर अपने स्थानमें स्थिर रहता है। जय होनेसे वह उन्मत्त नहीं होता और पराजय होनेसे वह उदास भी नहीं होता। दोनों अवस्थाओंमें अपने कर्तव्यमें स्थिर रहता है। ऐसा ही द्वन्द्वोंका सहन करनेवाला मनुष्य इस जगत्में उत्तमसे उत्तम स्थानतक प्राप्त कर सकता है। इस लिये योगमें कहा है कि द्वन्द्वोंको सहन करो।

द्वन्द्वका अर्थ युद्ध भी है। द्वन्द्वको सहन करो का अर्थ युद्धको सहन करो ऐसा होता है। युद्धको सहनेका अर्थ युद्धमें विजय प्राप्त करना है, अपनेमें ऐसा बल बढ़ाना कि युद्धमें अवश्य विजय प्राप्त हो। हरएक मनुष्यके सम्मुख इस जगत्में युद्ध हैं, अथवा यों समझो कि प्रत्येक मनुष्य युद्ध क्षेत्रमें खड़ा है अतः उसको यह द्वन्द्वयुद्ध सहन करना ही चाहिये युद्धमें जो प्रतिपक्षीके आघातोंसे त्रस्त होंगे उनको सहना चाहिये और उनसे आहत होकर भागना नहीं चाहिये।

पाठक विचार करेंगे तो वैयक्तिक सामाजिक राष्ट्रीय लोकविषयक अनेकानेक युद्ध चल रहे हैं और मनुष्यको उनका सामना करना पड़ता है। इन युद्धोंमें विजय प्राप्त करना है तो मनुष्योंका द्वन्द्वोंको सहन करनेकी शक्ति अपनेमें बढ़ानी आवश्यक ही है। अन्यथा मनुष्यके नाश होनेमें देरी नहीं लगेगी।

मनुष्यका व्यवहार विरुद्ध हो रहा है। देखिये धन मनुष्य अधिक कपड़े पहनता है और चमड़ीकी सर्दी-गर्मी सहन करनेकी शक्ति उस कारण घटती है। इसलिये सर्दी-गर्मीसे वह रोगी बनता है। वनवासी लोग कपड़े भी पहनते इसलिये सर्दी-गर्मीकी बाधा उनको नहीं होती चाहे सर्दी हो या गर्मी वे आनन्दप्रसन्न और स्वस्थ रहते हैं। इसी तरह अन्यान्य द्वन्द्वोंके विषयमें पाठक समझें। योगीके लिये तो द्वन्द्व सहन करनेका अभ्यास अवश्य ही करना चाहिये अन्यथा उसका चित्त दुर्बलता द्वन्द्वोंके साथ युद्ध करनेमें ही लगेगा और उसको एकाग्र होनेमें समय नहीं मिलेगा। अतः गीतामें कहा है—

१ शीतोष्णसुखदुःखेषु तथा मानापमानयोः।
समाहितः। ६।७
१ समलोष्टाश्मकाञ्चनः। ६।८

शीत-उष्ण सुख-दुःख मान-अपमान मिट्टी पत्थर और सोना इनको सम मानना चाहिये। सोनेका अथवा धनका आकर्षण बड़ा भारी है। मिट्टी और सोना समानतासे देखना बड़ा कठिन है। परन्तु यदि साधक ऐसा न देखेगा तो वह सिद्धिको भी नहीं प्राप्त हो सकता। सोनेके लोभमें फँसा मनुष्य उन्नत होही नहीं सकता। शीत उष्णादि द्वन्द्वोंकी अपेक्षा सोने मिट्टीके द्वन्द्व बड़े कठिन हैं। कई अभ्यासी इसी आपत्तिके प्रलोभनमें फँसकर कई शक्ति

है। इसलिये इस अध्यायमें इसका वर्णन बड़े गौरवके साथ किया है-

## योगका गौरव

जिज्ञासुरपि योगस्य शब्दब्रह्मातिवर्तते ॥ ६।४४
तपस्विभ्योऽधिको योगी ज्ञानिभ्योऽपि मतोऽधिकः।
कर्मिभ्यश्चाधिको योगी तस्माद्योगी भवार्जुन ॥
६।४६

केवल शब्दज्ञानीकी अपेक्षा योगका जिज्ञासु भी श्रेष्ठ है अर्थात् अनुष्ठानी योगी श्रेष्ठ है इसमें कोई संदेह ही नहीं है। तपस्वियों शब्दज्ञानियों और कर्मियोंकी अपेक्षा योगी श्रेष्ठ है क्योंकि वह कुछ योगके दिखावेसे प्रयत्न करनेमें तत्पर रहता है। अर्थात् केवल उन्च विचारोंके जाननेका महत्त्व नहीं है अपितु सत्कर्ममें अनुष्ठानका महत्त्व है।

पार्थ नैवेह नामुत्र विनाशस्तस्य विद्यते।
न हि कल्याणकृत्कश्चिद्दुर्गतिं तात गच्छति ॥ ६।४०

जो कल्याण करता है उसकी दुर्गति नहीं होती और उसका नाश कभी नहीं हो सकता। यह है योगमार्गपर चलनेवाले योगीका अधिकार। और इसीलिये अन्यान्य मार्गोंसे यह योगमार्ग श्रेष्ठ है क्योंकि इसमें दुर्गतिकी संभावना ही नहीं है। और यदि इसमें कोई साधक प्रवृत्त हुआ और उसका योगसाधन अधूरा रहकर उसकी मृत्यु हो गई तो भी उसमें उसकी हानि नहीं है क्योंकि अगले जन्ममें उसका अधूरा साधन पूर्ण होकर वह सिद्ध बन सकता है। देखिये—

प्राप्य पुण्यकृतां लोकानुषित्वा शाश्वतीः समाः।
शुचीनां श्रीमतां गेहे योगभ्रष्टोऽभिजायते ॥४१॥
अथवा योगिनामेव कुले भवति धीमताम्।
एतद्धि दुर्लभतरं लोके जन्म यदीदृशम् ॥४२॥
तत्र तं बुद्धिसंयोगं लभते पौर्वदेहिकम्।
यतते च ततो भूयः संसिद्धौ कुरुनन्दन ॥४३॥
पूर्वाभ्यासेन तेनैव ह्रियते ह्यवशोऽपि सः ॥४४॥
प्रयत्नाद्यतमानस्तु योगी संशुद्धकिल्बिषः।
अनेकजन्मसंसिद्धस्ततो याति परां गतिम् ॥४५॥
( गी० अ० ६ )

जिसका योगसाधन इस एक आयुमें पूर्ण नहीं हुआ वह मृत्युके पश्चात् लोकान्तरमें अपूर्व सुखलाभ करके इस मानवजन्ममें अवतीर्ण होता है और उसको जो जन्म मिलता है वह योगियोंके कुलमें अथवा बुद्धिमान् धनवानोंके कुलमें मिलता है। सब साधन उसके लिये अनुकूल मिलते जाते हैं और उसकी प्रवृत्ति भी पूर्वजन्मके अभ्यासके बड़ी सात्त्विक हुआ करती है। इसतरह वह सब अनुकूल परिस्थितिका सदुपयोग करके योगका साधन यथायोग्य रीतिसे करता है और परम श्रेष्ठ उच्च अवस्थाको प्राप्त करता है अर्थात् ब्राह्मी स्थिति प्राप्त करता है।

इसतरह एक जन्ममें साधनकी पूर्णता न भी हुई तो भी डरनेका कोई कारण नहीं है। यदि एक जन्ममें न हुई तो अनेक जन्मोंमें होगी परन्तु सिद्धि होगी अवश्य। इसीलिये कहा जाता है कि इस योगमार्गमें किसी प्रकारका भय नहीं है स्वल्प आचरण हुआ तो भी उससे बड़े विघ्न दूर हो जाते हैं। इसलियेही इस अध्यायमें कहा है कि तपश्चरण ज्ञानमार्ग और कर्ममार्गकी अपेक्षा यह योगमार्ग अत्यंत श्रेष्ठ है जिसमें कोई भीति नहीं है और जिसमें अवश्य उन्नति होना संभव है। इसीलिये—

## 'योगी भव' ( ६।४६ )

कहा है कि हे मनुष्य! तू योगी बन। अन्य सब मार्ग छोड़कर इस योगमार्गका अवलंबन कर। इस योगमार्गका यह महत्त्व जानकर पाठक इसका अवलंबन करके अपने आपको कृतकृत्य बनावें और अपने जीवनका सार्थक करें।

इस अध्यायमें जो योगसाधन कहा है उसका संक्षेपसे यह स्वरूप है। इस साधनकी ठीक ठीक कल्पना पाठकोंके मनमें लानेके लिये इस साधनके सूचक जो पद्य इस अध्यायमें आये हैं उनका विचार अति संक्षेपसे करते हैं-

अतिशयनेवाला और अतिनिद्रालु ऐसे साधकोंको योग की सिद्धि नहीं होती।

इसलिये आहार-विहार आदिमें साधक कभी अत्या-चार न करे। सम प्रमाणसे आहार-विहार करते हुए साधक योगसाधन करे जिससे सिद्धि हो सकती है।

## निर्भयताका पाठ

१ विगतभीः (१४) साधक निर्भय बने निडर होकर साधन करे।

२ अनिर्विण्णचेतसा निश्चयेन योक्तव्यः (२३)- उत्साहसे और निश्चयसे योगका साधन करना योग्य है।

मन खिन्नता और अनिश्चय छोड़कर साधक योगाभ्यास करे। मन, खिन्नता और अनिश्चयसे योगसाधन नहीं हो सकता।

## शुद्धताका पाठ

१ आत्मविशुद्धये योगं युञ्ज्यात् (१२) अपनी पवित्रता करनेके लिये साधक योगसाधन करे।

२ अकल्मषः (२७) विगतकल्मषः (२८); संशुद्धकिल्बिषः (४५)- निष्पाप बने पाप न करे।

३ ब्रह्मचारिव्रते स्थितः (१४)— ब्रह्मचर्यका पालन करे।

इस तरह अपनी पवित्रता करनेका यत्न करे जितनी अधिक पवित्रता होगी उतना अधिक अच्छा है, उतना लाभ अधिक होगा।

## एकान्त—सेवनका पाठ

योगसाधनके लिये एकान्तसेवनकी अत्यंत आवश्यकता है जिसके विषयमें कहा है—

१ रहसि स्थितः एकाकी (१०)— एकान्तमें अकेला रहे और अपना अभ्यास करे।

जिसका चित्त विक्षिप्त होता है वह इस एकान्तसेवनका अभ्यास करे। इससे चित्तकी विक्षिप्तता दूर होती है। जनसंघमें रहनेसे विविध प्रकारके विचार मनमें उठते हैं और चित्त विक्षिप्त होता है इसकी निवृत्तिके लिये एकान्त-सेवनही एक उत्तम विचार है।

## आसनाभ्यासका पाठ

शरीरको स्थिर और शांत करनेका पाठ देनेके लिये यह आसनका अभ्यास करनेको कहा है-

१ शुचौ देशे आसने प्रतिष्ठाप्य (११)— शुद्ध स्थानपर अपना आसन जमाना चाहिये। दर्भासनपर मृग-चर्म और उसपर चैल वस्त्रकी तह रखी जावे। यह आसन बैठनेके लिये मृदु सुखदायी और आसन ऊंचा नीचा न हो। अर्थात् सम और सुखदायी आसन बनाया जावे। ऐसे आसनपर—

२ आसने उपविश्य (१२)— साधक बैठे और—

३ समं कायशिरोग्रीवं धारयन् अचलं स्थिरः (१३)— सिर गर्दन और शरीर समसूत्रमें रखे शरीरकी सब हलचल बंद कर और बिलकुल स्थिर होवे।

कोई साधक इस तरह स्थिरताका अभ्यास करे तो उस को कुछ दिनोंके अभ्यासके पश्चात् जितनी स्थिरता प्राप्त होगी उतना आनंद प्राप्त होता है।

## एकाग्रताका पाठ

इस रीतिसे शारीरिक स्थिरता होनेके पश्चात् मन एकाग्र करनेके अभ्यासके लिए पाठ दिया है। यह अब देखिये

१ एकाग्रं मनः कृत्वा (१२) मन एकाग्र करो। यह वचन कहतेही मन एकाग्र कैसे किया जाता है? ऐसा प्रश्न उत्पन्न होता है उसके विषयमें कहते हैं—

मन चंचल भटकनेवाला और प्रबल वेगवाला है तथापि अभ्याससे उसकी स्वाधीनता हो सकती है। यह अभ्यास इस तरह करना योग्य है—

१ यतो यतो निश्चरति मनश्चंचलमस्थिरम्।
ततस्ततो नियम्यैतदात्मन्येव वशं नयेत्। ६।२६

जिस मार्गसे मन बाहर जावेगा उसी मार्गसे उसको फिर अंदर लाकर अपने अन्दर वशमें रखना चाहिये।

शनैः शनैः उपरमेद्बुद्ध्या धृतिगृहीतया।
(२५)- धैर्ययुक्त बुद्धिसे शनैः शनैः मनका उपराम करना चाहिये।

४ संप्रेक्ष्य नासिकाग्रं स्वम्। (१३)— आसनादिकोंके अनन्तर दृष्टि स्थिर करनेसे मन एकाग्र होता है इसी प्रकार नासाग्रपर दृष्टि स्थिर करनेका अभ्यास भी लाभकारी है।

'जिसने अपनी आत्माका संयम नहीं किया, वह अपनी आत्माकाही शत्रु होता है। जो अपने आपको स्वैर छोड़ता है वह स्वयं अपना शत्रु बनता है।

( १० ) महात्मा

जितात्मनः प्रशान्तस्य परमात्मा समाहितः ॥ (६।७)

जिसने अपने आपका जीत लिया और जिसमें शान्ति स्थिर हो गई उसकी आत्मा महान् है। अर्थात् जो स्वेच्छाचारी और अशान्त है उनकी आत्मा छोटी हुई होती है।

( ११ ) सम-भाव

सुहृन्मित्रार्युदासीनमध्यस्थद्वेष्यबन्धुषु ।
साधुष्वपि च पापेषु समबुद्धिर्विशिष्यते । (६।९)

सुहृद् मित्र शत्रु उदासीन मध्यस्थ द्वेषी और भाई तथा साधु और पापीको जो समान भावसे देखता है वह श्रेष्ठ है। जिसमें पक्षपातरहित समदृष्टि है वह श्रेष्ठ है।

( १२ ) योग कौन नहीं कर सकता ?

नात्यश्नतस्तु योगोऽस्ति न चैकान्तमनश्नतः ।
न चातिस्वप्नशीलस्य जाग्रतो नैव चार्जुन । ( ६।१६ )
असंयतात्मना योगो दुष्प्राप इति मे मतिः ॥ (३६)

अतिभोजी अति उपवासी अति सोनेवाला अथवा जागनेवाला योगसाधन नहीं कर सकता। असंयमी मनुष्य से योग नहीं हो सकता।

( १३ ) योग कौन कर सकता है ?

युक्ताहारविहारस्य युक्तचेष्टस्य कर्मसु ।
युक्तस्वप्नावबोधस्य योगो भवति दुःखहा । (१७)
वश्यात्मना तु यतता शक्योऽवाप्तुमुपायतः ॥ (३६)

योग्य रीतिसे आहार विहार करनेवाला सब कर्म यथायोग्य रीतिसे करनेवाला योग्य रीतिसे निद्रा लेनेवाला और योग्य समयपर जागनेवाला जो होगा उसके लिये योगसाधनसे सुख होगा। इन्द्रिय संयम करनेवाला पुरुषार्थी साधक योग साधन कर सकता है।

( १४ ) संयमका साधन

यतो यतो निश्चरति मनश्चञ्चलमस्थिरम् ।
ततस्ततो नियम्यैतदात्मन्येव वशं नयेत् ।(६।२६)

चंचल मन जहां जहां भागने लगे वहां वहांसे उसको रोककर आत्माके अन्दर स्थिर करना चाहिये। इन्द्रियोंके संयमका यही उपाय है।

( १५ ) उत्तम सुखकी प्राप्ति

प्रशान्तमनसं ह्येनं योगिनं सुखमुत्तमम् ।
उपैति शान्तरजसं ब्रह्मभूतमकल्मषम् ॥ ( ६।२७ )

जिसका मन शान्त हुआ है जिसकी भोग-वृत्ति शान्त हुई है पापवृत्ति जिसमें नहीं रही उस ब्रह्मभूत योगीको उत्तम सुख मिलता है। जिसका मन अशान्त है, जिसमें भोगकी इच्छा है पापभावना है उस अल्पात्माको कभी सुख नहीं मिल सकता।

( १६ ) ईश्वर-सेवा

सर्वभूतस्थितं यो मां भजत्येकत्वमास्थितः ॥

जो सर्व भूतोंमें रहनेवाले ईश्वरको एकभावमें स्थिर होकर भजता है। वह ईश्वरकी सच्ची सेवा करता है। सर्व भूतोंकी सहायता करनाही सच्ची ईश्वर सेवा है।

( १७ ) आत्मौपम्य दृष्टि

आत्मौपम्येन सर्वत्र समं पश्यति यः ॥ ( ६।३२ )

अपने समान सब भूतोंको जो देखता है वह परम योगी है

( १८ ) मनका संयम

मनो दुर्निग्रहं चलं अभ्यासेन वैराग्येण च गृह्यते ॥
( ६।३५ )

चंचल मनका संयम करना बड़ा कठिन है, परन्तु वह भी वैराग्यसे और दीर्घ अभ्याससे वशमें किया जा सकता है

( १९ ) शुभ कर्मकर्ताकी दुर्गति नहीं होती

नहि कल्याणकृत्कश्चिद्दुर्गतिं तात गच्छति। (६।४०)

शुभ कर्म करनेवालेकी कभी दुर्गति नहीं होती। शुभ कर्म करनेवाला उन्नत ही होता है। दुर्गति तो अशुभ कर्म करनेवालेकी होती है।

नैवेह नामुत्र विनाशस्तस्य विद्यते ॥ ( ६।४० )

शुभ कर्म करनेवालेका न इस लोकमें और न परलोकमें विनाश होगा दोनों लोकोंमें उसका अभ्युदय ही होगा। दुष्कर्म करनेवालेका तो सर्वत्र नाशही होगा।

( २० ) अनेक जन्मोंमें सिद्धिलाभ

प्रयत्नाद्यतमानस्तु योगी संशुद्धकिल्बिषः।
अनेकजन्मसंसिद्धस्ततो याति परां गतिम् (४५)

प्रयत्नसे साधन करनेवाला योगी निष्पाप होकर अनेक जन्मोंमें सिद्धि प्राप्त करके परम गतिको प्राप्त होता है।

शब्दका जो प्रयोग किया है वह उसके हीनत्वका द्योतक नहीं है प्रत्युत दूसरेकी अपेक्षा इसकी गौणता बताई है। अब इस गौण अर्थात् गुण-मयी किंवा त्रिगुणमयी प्रकृतिके उपरान्त परा प्रकृतिका विचार करते हैं।

## परा-प्रकृति

परमेश्वरकी दूसरी प्रकृति 'परा' है। जिसको 'जीव' भी कहते हैं—

जीवभूतां मे परां प्रकृतिं विद्धि। ( श्लो० ५ )

इस जगत्का जीवरूप विभाग मेरी ( परमेश्वरकी ) परा प्रकृति है। मनुष्य पशुपक्षी जलजन्तु वनस्पति स्वेदज अण्डज आदि समस्त जीव-जगत् है। इसमें इच्छा द्वेष सुखदुःख आदिका अनुभव प्रत्यक्ष होता है। वृक्षादिमें भी जीव है परन्तु वह स्थावरस्थितिमें रहनेके समान अर्ध-निद्रित अवस्थामें है। पशु-पक्षियोंमें वह किञ्चित् जाग्रत है और मानव-प्राणियोंमें वह अत्यंत जाग्रत हुआ है। वही स्थावरप्राणियोंमें सुप्त सुप्तावस्थामें है। यह 'जो जीवसृष्टि है वह परमेश्वरकी श्रेष्ठ प्रकृति है' मनुष्य-शरीर की जीवन-कला भी इसीका एक अंश है। परमात्माकी इस जीवनरूप परामहृतिको विशाल सागर मान लेनेसे मनुष्यकी जीवन कला उसका एक बूंदही है। इस दृष्टिसे भी मानवी-जीवन-कला परमात्माकी अखंड जीवरूप प्रकृतिका एक विभागमात्रही है।

ययेदं धार्यते जगत्। ( श्लो० ५ )

इस जीवनशक्तिसे इस जगत्की धारणा होती है। जगत्के अन्दर जो अनंत पदार्थमात्र हैं वे इसी जीवन-शक्तिसे अपने अपने स्थानमें धारण किये गये हैं। अर्थात् जीव सृष्टि तथा निर्जीव सृष्टि दोनोंको इस जीवनशक्तिका आधार है। इस जीवन-शक्तिके आधारपरही यह सब जगत् चल रहा है। यह अपरा और परा प्रकृति मिलकर परमेश्वरकी प्रकृति बनती है। देखिये—

ईश्वर—[ जीवन—परा प्रकृति—अक्षर—अविनाशी—अविकारी
जड —अपरा प्रकृति —क्षर—नाशवंत विकारी

जीवात्मा—[ चैतन्य—सूक्ष्म शरीर—अविनाशी—अविकारी
स्थूल शरीर—जड शरीर—विनाशी देह विकारी प्रकृति

जीव और शिवमें यह समानता देखनेयोग्य है। अपने देहके अन्दर देखकर वही बात विराट् रूपमें देखी जा सकती है। इस तरह सर्वत्र यह परा और अपरा प्रकृतिका खेल देखनेसे गीताकी शिक्षाका पता लग सकता है।

## भूतोंकी उत्पत्ति

एतद्योनीनि भूतानि सर्वाणीत्युपधारय। ( श्लो० ६ )

'इस परा तथा अपरा प्रकृतिसे सब भूत अर्थात् सब स्थिरचर उत्पन्न होता है।' यह बात निम्नलिखित चित्रसे विदित हो सकती है।



इस तरह ईश्वर और प्रकृति- [ जीवशक्ति + स्थूल भूत ] मिलकर सम्पूर्ण जगत् बनता है अतः कहा है—

अहं कृत्स्नस्य जगतः प्रभवः प्रलयस्तथा। ( श्लो. ६)

( मैं ) ईश्वर सम्पूर्ण जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और लय का कारण (हूँ) है। ईश्वर किस रूपमें कारण है यह बात इस समष्टरूपके विवरणसे ज्ञात हो सकती है। मनुष्यके शरीरमें भी जीवनकला और स्थूल शरीर है और आत्मा अन्दर रहती हुई अपनी शक्तिसे शरीरके अन्दरका सब कार्य चलाती है। इसी तरह ईश्वर अपनी शक्तिसे जीव-शक्ति और भूत प्रकृतिमें कार्य करता है जिससे इस विश्वकी उत्पत्ति स्थिति और विनाश होते रहते हैं।

## परतत्त्व

जड़रूप अपरा प्रकृति जीवभूत परा प्रकृति और ईश्वर इन सबमें ईश्वरही सबसे श्रेष्ठ है। इससे और परे अथवा इससे और अधिक श्रेष्ठ तत्त्व कुछ भी नहीं है—

परतरं मान्यत्किंचिदस्ति। ( श्लो. ७ )

जो कुछ सबसे श्रेष्ठ है जो कुछ भी परात्पर है वही पुरुषोत्तम है। वही अन्तिम प्राप्तव्य है। वहां पहुंचनेपर आगे चलनेकी कोई आवश्यकता नहीं रहती। क्योंकि इससे आगे और कुछ भी नहीं है। इसलिये बारबार कहा जाता है कि वहां पहुंचनेपर गति कुंठित हो जाती है। गति कुंठित होने-का अर्थ यही है कि वहांही प्रगतिकी समाप्ति हो जाती है।

यहां पाठक स्मरण रखें कि अपरा और परा प्रकृति मिल-कर परमेश्वरकी एकही प्रकृति अर्थात् ईश्वरका शरीर बनता है। जैसे अपने शरीरमें स्थूल शरीर और जीवनतत्त्व ये दो विभाग हैं वैसेही परमेश्वरके इस विराट् शरीरमें अपरा और परा प्रकृति ये दो विभाग हैं। हमारे शरीरके ये दोनों विभाग परमेश्वरके विराट शरीरकेही अंश हैं। अर्थात् हम सब प्राणी परमेश्वरके शरीरके सूक्ष्म अंश हैं। जैसे हमारे शरीरमें सूक्ष्म जीवाणु होते हैं वे हमारे शरीरके अंश होते हुए भी स्वतन्त्रतया जीते मरते रहते हैं उनके जीने और मरनेसे हमारे अखंड जीवनमें कोई न्यूनाधिकता नहीं होती इसी प्रकार हम सब जीव-जन्तु प्राणियोंके शरीर परमेश्वरके विराट् देहमें जीवाणुओंके समान हैं और हमारे मरने और जन्म लेनेसे उनके अखण्डानन्द जीवनमें कोई न्यूनाधिकता नहीं होती।

इस कारण हम अपने क्षुद्र जीवनका अभिमान न करते हुए किंवा क्षुद्र जीवनके अभिमानसे अपने आपको क्षुद्र न बनाते हुए यदि अपने आपको परमात्माके अखंडानन्द जीवनका अंश अनुभव करने लगेंगे तो हम शाश्वत्जीवन अखंडानन्दके भागी हो सकते हैं। प्रत्येक व्यक्तिको इसपर मनन करना चाहिये।

एक मनुष्य पैदल चलता है दूसरा बैलगाडीमें जाता है तीसरा घोडागाडीमें बिराजता है चौथा मोटरमें दौडता है पांचवा रेलसे भागता है और छठा विमानमें उडता है। यद्यपि सभी गतिमान हैं और सभी प्राप्तव्य स्थानमें जानेके इच्छुक हैं तथापि उनकी गति क्रमशः घण्टेमें ३ ५ १० २० ४० और १०० मीलकी होती है। अब जानेवालोंकोही विचार करना चाहिये कि मैं किस गतिसे जाऊं। यह मनुष्य जिस स्थानका अधिष्ठान देखा वही वेगसे जा सकेगा। इसी तरह यहां भी भोगोंका अल्प आनन्द है और परमेश्वरका महानन्द है। लोग अल्प आनन्द देनेवाले भोगोंमें रमते हैं इसलिये अल्प आनन्द पाते हैं। यदि वे महानन्दमें रमेंगे तो वे अखण्ड महानन्दसे युक्त होंगे। इस कारणही बार बार कहा जाता है कि परमेश्वरकी उपासना करो। इसका तात्पर्य यही है कि हे उपासक साधक ! तू अखंड आनन्द का भागी बन।

परमतत्त्व परमपद परमेश्वरकी शक्तिसे जो काम होता रहता है उसकी किंचित् कल्पना इस विवरणसे आ सकती है। अब हम उसका विचार करते हैं।

## सूत्रमें मणि

सातवें श्लोकमें सूत्रमें मणियोंके समान सूत्रात्मामें यह सम्पूर्ण जगत् है ऐसा कहा गया है। इस जगत्में पृथ्वी आप तेज वायु, आकाश सूर्य चंद्र ग्रह नक्षत्र तारा-मंडल वृक्ष वनस्पति प्राणी आदि जो भी वस्तुमात्र हैं वे मणिरूप हैं और आत्मा उन सबको एक मालामें बांधने वाला सूत्र है। इस तरह इन मणियोंकी सूत्रात्मामें बनी मालाही यह जगत् है।

फूलोंकी माला मणियोंकी माला मोतियोंकी माला ऐसी अनेक मालाएं होती हैं। माला बनानेके लिये सूत्रकी अत्यंत आवश्यकता है। सूत्रसे ही मणियोंका सम्बन्ध जुडता होता है और ही मणियोंका सम्बन्ध जुडता होनेसेही माला बनती है। इस संबन्धके सूत्रके दूर करनेसे माला भी दूर जाती है।

जैसे जैसे भोग मिलते जायँगे वैसे वैसे इनकी श्रद्धा बढ़ेगी और वे अधिकाधिक श्रद्धासे ईश्वरभक्ति करते जायँगे। इस तरह इनकी उन्नतिका क्रम है। जिज्ञासुकी अपेक्षा इनकी श्रेणी इसलिये ऊँची है कि ये सकाम भक्ति करनेवाले लोग ईश्वरके अस्तित्वको निश्चयसे मानते हैं और जो जिज्ञासु होते हैं वे अस्तित्वको मानतेही नहीं। दोनोंमें यही भेद है। जिज्ञासु प्रारंभमें ईश्वरकी सत्ता नहीं मानता और अर्थार्थी ईश्वरकी सत्ताको मानता है। यह प्रारंभका भेद है आगे उन्नति होते होते दोनों एक स्थानपर मिल जाते हैं।

## ज्ञानी

जो क्षर अक्षर और पुरुषोत्तमको यथावत् जानता है मानता है और उनपर श्रद्धा रखता है वह ज्ञानी है। वह पुरुषोत्तमस्वरूपके अनुभवके लिये यत्न करता रहता है। गुरुके द्वारा स्वरूपानुभव प्राप्त करना श्रवण मनन और निदिध्यासन करना और आत्मप्रतीति संपादन करना ज्ञानीका उद्देश रहता है इसीके लिये वह भक्ति करता है। इस प्रकारकी भक्ति अति श्रेष्ठ होती है। ज्ञानीकी भक्तिका कारण, न तो दुःख है न लोभ है न भोगलालसा है, शुद्ध भक्तिही उसका उद्देश है। इसलिये इस ज्ञानी भक्तकी योग्यता सबसे अधिक है। इसको अहैतुक भक्ति कहते हैं। इसका वर्णन श्रीमद्भागवतमें इस तरह कहा है—

मद्गुणश्रुतिमात्रेण मयि सर्वगुहाशये।
मनोगतिरविच्छिन्ना यथा गङ्गाम्भसोऽम्बुधौ ११
लक्षणं भक्तियोगस्य निर्गुणस्य ह्युदाहृतम्।
अहैतुक्यव्यवहिता या भक्तिः पुरुषोत्तमे ॥ १२ ॥
(श्री भा ३।२९)

जिस प्रकार गंगाका प्रवाह वेगसे महासागरमें जाता है वैसेही जिसका मन परमेश्वरकी ओर दौड़ता है उसको अहैतुकी भक्ति कहते हैं। किसी अन्य कारणके बिना सहज स्वभावधर्मसे मनकी प्रवृत्ति ईश्वरभक्तिमें हो जाना पूर्व जन्मके पुण्यसंचयसेही संभव है। यही श्रेष्ठ भक्ति है इसीको अव्यभिचारी भक्ति कहते हैं। महाभारतमें पूर्वोक्त चतुर्विध भक्तोंका वर्णन इस प्रकार किया है—

चतुर्विधा मम जना भक्ता एवं हि मे श्रुतम्।
तेषामेकान्तिनः श्रेष्ठा ये चैवानन्यदेवताः ॥
अहमेव गतिस्तेषां निराशीःकर्मकारिणाम्।
ये च शिष्टास्त्रयो भक्ताः फलकामा हि ते मताः।
सर्वे च्यवनधर्मास्ते प्रतिबुद्धस्तु श्रेष्ठभाक् ॥
(म भा शान्ति ३४१।३३-३५)

चार प्रकारके भक्त ईश्वरभक्ति करते हैं उनमें अन्य किसी देवताकी भक्ति न करते हुए एकही ईश्वरकी उपासना करनेवाले सबसे श्रेष्ठ हैं। फलेच्छाका त्याग करके कर्म करनेवाले भक्तोंका अन्तिम आश्रय ईश्वर है। अन्य तीनों प्रकारके भक्त अर्थात् आर्त जिज्ञासु और अर्थार्थी ये तीनों भक्त फलकी इच्छासे कार्य करते हैं। इसलिये उपासनाके कर्म करनेके कारण वे गिरते हैं परंतु ज्ञानी भक्त सबसे श्रेष्ठ होता है।

## नित्ययुक्त ज्ञानी

ज्ञानी भक्त सदा नित्ययुक्त होता है। अर्थात् उसका योगसाधन सतत और निरंतर चलता रहता है। उसके साधनमें खंड कभी नहीं होता। वह अखंड योगसाधन किया करता है। वह जो भी कर्म करता है वह योगही होता है। क्योंकि तत्त्ववित् होनेसे वह कोई भी अनुचित कर्म नहीं करता। उसके कर्ममें कुशलता रहती है, सम बना रहता है अर्थात् योगके सब लक्षण उसके जीवनमें पूर्ण रहते हैं। इसलिये वह जो कुछ करता है, वह योगही होता है। इसी कारण उसका समस्त आचरण अखंड योगयुक्त होता है।

## एक भक्ति

यह ज्ञान-योगी एकभक्ति भी होता है। एक ईश्वरकी भक्ति करनेवालेको 'एकभक्ति' कहते हैं। एकनिष्ठसे ईश्वरकी भक्ति करनेवालेको एकभक्ति कह सकते हैं। एकनिष्ठके ही योगसिद्धिकी संभावना रहती है। यदि वह 'एकनिष्ठ' न रहे और 'अनेकनिष्ठ' बन जाय तो उसको कभी सिद्धि प्राप्त नहीं होगी। एकनिष्ठ होनेसे उसे बड़ा भारी बल प्राप्त होता है। वह बल जिसको प्राप्त होता है वही सिद्धि प्राप्त कर सकता है।

इस तरह एकनिष्ठ भक्त होनेसे आत्मा परमेश्वरको प्रिय होता है। हरएक एकनिष्ठ सेवक इसी तरह अपने स्वामीको प्रिय हुआ करता है। उसकी एकनिष्ठा देखकर स्वामी उसपर प्रसन्न रहता है। इस रीतिसे स्वामीका प्रेम एकनिष्ठ सेवकपर बढ़ जाता है और तुलनामें प्रेम ही स्वाधीनता

होताही है। जहां परस्परके प्रेम मिल जाते हैं वहां वे अधिकाधिक सहायता करते हैं और उनके इस आचरणके कारण उनका पारस्परिक प्रेम दिन प्रतिदिन बढता जाता है। यही बात भक्त और ईश्वरमें होती है। वे एक दूसरेसे प्रेमके अटूट संबंधसे मिले हुए रहते हैं। राजा और प्रजामें स्वामी और भृत्यमें पूंजीपति और कारीगरमें यदि आत्मसमर्पणका संबंध हो जाय तो यह जगत् स्वर्गधाम बन जाय। यह संबंध व्यवहारमें लानेके लियेही यहां ईश्वर और भक्तका पारस्परिक बर्ताव और अटूट संबंध वर्णन किया है। गीताका तत्त्वज्ञान केवल ग्रन्थोंमेंही रखनेके लिये नहीं है यह मनुष्योंके आचरणमें लाना चाहिये और उसका एक एक लोकविलक्षण राज्यशासन बनना चाहिये।

आर्त जिज्ञासु अर्थार्थी और ज्ञानी ये सब उदार हैं अर्थात् अच्छे हैं परंतु ज्ञानी सर्वश्रेष्ठ होता है वही इन सब में मुख्य है जैसे इस शरीरमें आत्मा है वैसेही अन्य भक्तों में वह ज्ञानी होता है। जैसे कोई मनुष्य जिस देशके राजा का आश्रय लेता है उसको असाधारण रीतिसे उस राज्यमें विशेष अधिकार प्राप्त होता है। इसी तरह वह ज्ञानी राजाओंके राजा ईश्वरका आधार लेनेके कारण सबसे अधिक सामर्थ्यवान् होता है।

## अनेकजन्मोंसे सिद्धि

यह ज्ञानी भक्त अनेक जन्मोंमें योगसाधन करता हुआ उन्नत होता है। गत छठे अध्यायमें ( श्लोक ४ से ४५ तकके विवरणमें ) बताया है कि कैसे साधक प्रत्येक जन्ममें पूर्व जन्मके संस्कारोंका बल प्राप्त करके उन्नत होता है। इस जन्ममें जितनी साधना हुई होती है उसके अनुसारही सुयोग्य परिस्थिति अगले जन्ममें प्राप्त होती है वहां वह आगेकी साधना करता है और इस तरह क्रमशः उन्नति करता हुआ आगे बढता चला जाता है। इस प्रकार उन्नत होता हुआ—

अनेकजन्मसंसिद्धस्ततो याति परां गतिम्।
( गी ६।४५ )

अनेक जन्मोंके अभ्याससे उत्तम सिद्धि प्राप्त करनेके पश्चात् परम गतिको प्राप्त होता है। यही बात आगे भी कही है—

बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान्मां प्रपद्यते॥
( गी ७।१९ )

अनेक जन्मोंके पश्चात ज्ञानीभक्त मुझ ( ईश्वर ) को प्राप्त होता है। इन दोनों कथनोंका तात्पर्य एकही है। अनेक जन्मोंकी तपस्याका फल यहां विशेष रीतिसे देखनेयोग्य है—

'वासुदेवः सर्वम्' इति स महात्मा सुदुर्लभः।
( गी ७।१९ )

वासुदेवही सब कुछ है ऐसा जिसको ज्ञान हुआ होता है ऐसा महात्मा इस जगतमें अत्यंत दुर्लभ है। सब कुछ जो भी वस्तुमात्र हमारे अनुभवमें आती है वह सब वासुदेवही है ऐसा निःसंदिग्ध माननेसेही यह उन्नति हो सकती है। यही बात वेदादि ग्रंथोंमें भी कही है।

पुरुष एवेदं सर्वं यद्भूतं यच्च भव्यम्।
( ऋ १ ९ ।२ )
ओंकार एवेदं सर्वम्। ( छांदोग्य उ २।२३।४ )
गायत्री वा इदं सर्वं भूतम्। ( छां उ ३।१२।१ )
सर्वं खल्विदं ब्रह्म। ( छां उ ३।१४।१ )
प्राणो वा इदं सर्वं भूतम्। ( छां उ ३।१५।४ )
अहमेवेदं सर्वम्। ( छां उ ७।२५।१; ७।२५।१ )
एतदात्म्यमिदं सर्वम्। ( छां उ ६।८।७ )
स एवेदं सर्वम्। ( छां उ ७।२५।१ )
आत्मा वा इदं सर्वम्। ( छां उ ७।२५।२ )
स इदं सर्वं भवति। ( बृ उ १।४।१० )
इदं सर्वं यदयमात्मा। ( बृ उ २।४।६; ४।५।७; नृ उ ५ )
इदममृतमिदं ब्रह्मेदं सर्वम् ( बृ उ २।५।१ )
एतद् ब्रह्मैतत्सर्वम्। ( बृ उ ५।३।१ )
सर्वाणि भूतानि आत्मा एवाभूत्। ( ई उ ७ )
ओमितीदं सर्वम्। ( तै उ १।८।१ )
ब्रह्म खल्विदं वाव सर्वम्। ( मैत्री उ ४।६ )
ओमित्येतदक्षरमिदं सर्वम्। ( मुण्ड उ १; नृ पू २२; ७।१; नृ उ १ )
सर्वमोंकार एव। ( मुण्ड उ १ )
सर्वं ह्येतद् ब्रह्म ( मुण्ड उ २ )
सर्वं ह्ययमात्मा। ( नृ उ ७ )
ब्रह्मैवेदं सर्वं सच्चिदानन्दरूपम्। ( नृ उ ७ )

न पहचानें। वह विश्वरूपमें प्रकट है इसमें सन्देह नहीं है। परमेश्वरही सबसे अधिक कुशल बहुरूपी-विश्वरूपी है। यही बात प्रकट करनेके लिये कहा है—

मूढाः मां नाम मन्यन्ते मामिवाजानाति । ( ११ )

मूढ जन मुझको अजन्मा और अविनाशी नहीं जानता परन्तु मानता है कि मैं इस शरीरके साथ जन्मा हूं और शरीरके साथ नाशको प्राप्त हो जाऊंगा। यही इन मानवोंकी मूढता है क्योंकि वे इस परमात्माको नहीं जानते।

मिश्रीका एक डेला है, यदि उसके अनेक छोटे छोटे टुकडे किये गये तो मिश्रीके स्थूल भागके टुकडे हो गये परन्तु क्या उसकी मिठासके भी टुकडे हो गये? मिश्रीके डेलेके टुकडे होनेपर भी मिठासके टुकडे नहीं होते। इसी तरह परमेश्वरके अनेक रूप धारण करनेपर तब रूपोंके रहनेपर अथवा नष्ट हो जानेपर भी परमेश्वरकी अखंड सत्तामें कोई भेद नहीं होता।

उदाहरणके लिये— सोनेके अनेक आभूषण बनाये जानेपर सोनेके निजरूपमें कौनसा विकार होगया? सोना आभूषण-रूप बना या न बना पर रहता है वह सोनाही। इसी तरह योगमायासे परमेश्वरने विश्वरूप धारण किया अथवा न किया पर उसकी अखंड सत्तामें कौनसी न्यूनता अथवा अधिकता आती है? भगवद्गीतामें इसी कारण अन्यत्र कहा है—

अजोऽपि सन्नव्ययात्मा भूतानामीश्वरोऽपि सन्।
प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय संभवाम्यात्ममायया॥
( गी. ४।६ )

मैं ( ईश्वर ) अजन्मा अविनाशी और सब भूतोंका ईश्वर होता हुआ भी अपनी प्रकृतिका अधिष्ठाता होकर अपनी मायासे विविध रूपोंमें उत्पन्न होता हूं। जैसे कोई नट विविध नटवेशमें नाट्यभूमिपर आता है वैसेही अपनी कुशलतासे यह महान परमेश्वर अपने मायायोगसे विश्वरूप बनकर हमारे सन्मुख आता है। तथा—

इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा॥ ४॥
एतद्योनीनि भूतानि सर्वाणीत्युपधारय।
अहं कृत्स्नस्य जगतः प्रभवः प्रलयस्तथा॥ ६॥
( गी. अ. ७ )

पंच महाभूत मन बुद्धि अहंकार यह अष्टविधा प्रकृति है। इस प्रकृतिसे सब भूतोंकी उत्पत्ति होती है। मैं ( ईश्वर ) ही सब जगत्का उद्भव और लय हूं।' इस तरह प्रकृति और पुरुष मिलकर विश्वरूप बना है। तथा—

सर्वभूतानि कौन्तेय प्रकृतिं यान्ति मामिकाम्।
कल्पक्षये पुनस्तानि कल्पादौ विसृजाम्यहम्॥
प्रकृतिं स्वामवष्टभ्य विसृजामि पुनः पुनः।
भूतग्राममिमं कृत्स्नमवशं प्रकृतेर्वशात्॥
( गी. अ. ९।७-८ )

सब भूत कल्पके अन्तमें मेरी प्रकृतिमें लीन हो जाते हैं और कल्पका आरंभ होतेही मैं उन्हें फिरसे पैदा कर देता हूं। अपनी प्रकृतिको वशमें रखके मैं प्रकृतिके प्रभावके अधीन रहनेवाले इन भूतोंके समस्त समुदायको बारबार उत्पन्न करता हूं। इस तरह परमेश्वर और उसकी अपनी प्रकृतिसे इस सब विश्वकी उत्पत्ति होती है। यही बात उपनिषदोंमें कही है—

## देवोंका पशु

ब्रह्म वा इदमग्र आसीत् तदात्मानमेवावेत् अहं ब्रह्मास्मीति। तस्मात् तत्सर्वमभवत्, तद्यो यो देवानां प्रत्यबुध्यत स एव तदभवत् तथर्षीणां तथा मनुष्याणां तद्धैतत्पश्यन्नृषिर्वामदेवः प्रतिपेदेऽहं मनुरभवं सूर्यश्चेति
( बृ. १।४ )

तदिदमप्येतर्हि य एवं वेदाहं ब्रह्मास्मीति स इदं सर्वं भवति तस्य ह न देवाश्च नाभूत्या ईशते। आत्मा ह्येषां स भवति। अथ योऽन्यां देवतामुपास्तेऽन्योऽसावन्योऽहमस्मीति न स वेद यथा पशुरेवं स देवानाम्। यथा ह वै बहवः पशवो मनुष्यं भुञ्ज्युः, एवमेकैकः पुरुषो देवान्भुनक्ति एकस्मिन्नेव पशावादीयमानेऽप्रियं भवति किमु बहुषु तस्मादेषां तन्न प्रियं यदेतन्मनुष्या विद्युः॥
( बृ. उ. १।४ )

आरंभमें एक ब्रह्मही था और 'मैं हूं' ऐसा उसने स्वयं अपने आपको ज्ञान किया। तब 'मैं हूं' ऐसा ज्ञान होनेसेही यह सब बन गया। इस तरह देव ऋषि और

एक जो जाति है यह परमेश्वरकी एकही प्रकारकी कृति है। परंतु मनुष्य किसीको एक स्त्रीको धर्मपत्नी किसीको माता किसीको बहन किसीको सास इत्यादि कहता है। और इन भेदोंके कारण व्यवहारमें भेद उत्पन्न हो जाता है। आगे चलकर नाना झगड़े भी उत्पन्न होने लगते हैं।

इसी विषयका अन्य एक उदाहरण देखिये। सोना चांदी आदि अनेक वस्तुएं हैं। मूलमें अर्थात् परमेश्वरीय सृष्टिमें इनका कोई मूल्य नहीं है। परंतु मनुष्यको सोना चाहिये और लोहा नहीं। इसीलिये सोनेका मूल्य बढ़ जाता है। इस सोनेकी इच्छा होनेके कारण सोनेकी कितनी मांग बढ़ी इसके कारण कितने झगड़े उत्पन्न हुए कितने कुटुंब बदमाशोंके हाथसे नष्ट हो चुके स्वर्णप्राप्तिकी आकांक्षासे कितने राष्ट्र पादाक्रान्त हुए और इन राष्ट्रोंकी लड़ाईमें कितने मनुष्योंका संहार हो चुका है। केवल मनुष्यके इच्छा-द्वेषके कल्पित भ्रमके कारण यह अनर्थ हुआ। यही द्वन्द्व-मोह है और इसीमें सब मनुष्य फंसे हुए हैं। तत्त्वदृष्टिसे न सुवर्णका मूल्य अधिक है और न लोहेका कम है। परंतु इस विश्व सत्यको मनुष्यने अपने इच्छाद्वेषके कारण होनेवाले द्वन्द्वमोह से विपरीत माना और उसी भ्रममें वह गोते खाता रहा।

इस विषयका दूसरा उदाहरण यह है कि पृथ्वीमें कपास का सूत बनकर कपड़ा बना। बारीक मोटा और मध्यम कपड़ा तैयार हुआ। उसीकी रजाई गद्दी तकिया कोट पतलून पाजामा कुरता अचकन टोपी साफा आदि अनेक वस्त्र पहननेके लिये अथवा विविध उपयोगके लिये बनाये गये। यह सब मायासे अर्थात् कुशलतासे और पृथ्वी कपाससे बने हैं। परंतु इनमेंसे एक अपना दूसरे काममें नहीं आ सकता। अपनीही कुशलताकी कृतिसे यह द्वन्द्व उत्पन्न हुआ और इसी हीनभावने हमारे सब व्यवहारको बांधा हुआ है। तत्त्वदर्शीके समझकी मूलके कपासकी सेवक वर्गोंकी सैनिकोंकी और धनिकोंकी अवस्था जिसकी होती है। एक परमेश्वरीय कृतिमें कोई भेद नहीं है परंतु मनुष्यके इच्छाद्वेषके कारण ये द्वन्द्व बन गये उस कारण यह भ्रम और मोह हुआ और उसीमें फंसकर मनुष्य सब व्यवहार कर रहा है। परमेश्वरीय विश्वमें एकही सृष्टि है उसमें कोई भ्रमका कारण नहीं है। परंतु यह भ्रम मनुष्यने अपनीही कल्पनासे रचा है और उसीमें वह फंसा हुआ है। इससे विवरणसे सिद्ध है कि जगत्में सुखदुःख उत्पन्न होनेमें मनुष्यके इच्छाद्वेषका प्रभाव कितना है। वस्तुतः एक वस्तुकी दृष्टिसे इच्छाद्वेष होनेका कोई कारण नहीं परंतु इसकी कल्पना बड़ी प्रबल है और यह उस कल्पनाके कारण इच्छाद्वेष करता है उससे सुखदुःख भासमान होते हैं और उस भावके कारण मोह होता है। उस मोहमें वह फंसता जाता है और तत्त्वकी ओर इसकी दृष्टि नहीं जाती। इस प्रकार मनुष्य परमात्माको जान नहीं पाता और इस द्वैतभावके फंदेमें फंसा रहता है जिससे भोग-विलासमें रत हो जाता है पराधीन बनता है और जन्मपरंपरामें फंसकर दीन बन जाता है।

मनुष्यको उचित है कि वह इच्छाद्वेष छोड़ दे इनमें न फंसे मोहको दूर करे और तत्त्वका दर्शन करे। यही उपदेश अगले श्लोकमें भगवान् करते हैं—

पुण्यकर्मणां पापं अन्तगतं ( भवति )
ते दृढव्रताः द्वन्द्वमोहनिर्मुक्ताः ( मां ) ईश्वरं
भजन्ते ॥ ( २८ )

जो पुण्य कर्म करते हैं उनका पाप नष्ट हो जाता है। वे ही दृढव्रती पुण्यात्मा लोग द्वन्द्वमोहसे मुक्त होकर ईश्वरको जानते और उसकी सेवा करते हैं। पुण्य कर्म करनेवालोंके पाप समूल नष्ट हो जाते हैं। कारण यह है कि वे इच्छाद्वेषसे मुक्त होते हैं, सुखदुःखादि द्वन्द्वमें नहीं फंसते इसलिए भ्रम छोड़कर सत्यका आश्रय करते हैं। दृढव्रत होकर निश्चयसे तत्त्वदर्शन करते हैं। वेही परमेश्वरको पा सकते हैं।

## ईश्वर सेवा

( ईश्वरं भजन्ते ) यहां ईश्वरका भजन करनेका तात्पर्य ईश्वरसेवा है। केवल नामजप करनाही भजन नहीं है। विश्वरूपी परमेश्वरकी सेवा करना ईश्वरका भजन है। क्योंकि इस विश्वरूपी नारायणका स्वरूप इस तरह कहा है—

सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात्।
स भूमिं विश्वतो वृत्वाऽत्यतिष्ठद्दशाङ्गुलम् ॥
पुरुष एवेदं सर्वं यद्भूतं यच्च भव्यम् ॥
ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्बाहू राजन्यः कृतः।
ऊरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत ॥
( ऋ० [illegible] )

( सहस्र सिर सहस्र आंख और सहस्र पांवोंसे युक्त एक

इस तरह मनके माध्यमद्वारा संपूर्ण विश्व तीन प्रकारका प्रतीत होता है। अतः मन कहता है कि विश्व पाँच प्रकार का नहीं है अपितु तीन प्रकारका है। शब्द स्पर्श रूप रस गन्धमें भी मनने सुख दुःख और मिश्रित भावही देखे। अर्थात् सुखदायी शब्द, दुःखदायी शब्द और मध्यम शब्द इसी तरह स्पर्शरूपादिके विषयमें भी समझना चाहिये। इस तरह मनका अनुभव होनेसे विश्व पाँच प्रकारका (पञ्च भूतात्मक) है ऐसा जो इन्द्रियोंका अनुभव था वह अनुभव दूर होकर संपूर्ण विश्व तीन प्रकारका-सत्त्वरजतमात्मक (त्रिगुणरूप) प्रतीत होने लगा। यहाँ भी यही प्रश्न उपस्थित हुआ कि इन तीन गुणोंके पीछे तीन पदार्थ हैं अथवा एकही पदार्थमें ये तीन गुण हैं जो विभिन्न रूपोंमें प्रकट होते हैं? जैसे मिश्री दूधके साथ खानेसे सात्त्विक अचारके साथ खानेसे राजस और वैसेही खानेसे तामस प्रतीत होती है इसी तरह प्रत्येक पदार्थ तीन गुणोंको प्रगट कर सकता है। यदि यह सत्य है तो इन तीनों गुणोंको प्रगट करनेवाला एकही पदार्थ है, वह भी विविधही है। अतः इसपर और अधिक खोज करनी चाहिये। मनकी दृष्टिसे विश्वमें तामही अनुभव हैं।

बुद्धिकी साक्षी— इसके पश्चात् हमारे पास बुद्धि है। बुद्धिको कुछ जड और कुछ चेतन ऐसा द्विविध जगत् प्रतीत हुआ। बुद्धि कहने लगी कि कुछ विश्व द्विविध है जिसको शास्त्रकार ये नाम देते हैं—

| | |
|---|---|
| जड | चेतन |
| प्रकृति | पुरुष |
| आकार | निराकार |
| रयि | प्राण |
| मूर्त | अमूर्त |
| स्थूल | सूक्ष्म |
| अचेतन | सचेतन |
| प्रकृति | जीव |
| क्षर | अक्षर |
| स्थावर | जंगम |
| व्यक्त | अव्यक्त |

इस तरह बुद्धिने विश्वका निरीक्षण किया। बुद्धि संपूर्ण ब्रह्माण्डमें देख गयी और उसने निश्चय किया कि यहां केवल दोही पदार्थ हैं जो मनको त्रिविध प्रतीत हुए और ज्ञानेन्द्रियोंको पंचविध प्रतीत हुए। वस्तुतः ये दोही हैं। फिर यहां यही प्रश्न आता है कि ये दो पदार्थ परस्परभिन्न हैं अथवा ये एकही सद्वस्तुके विभिन्न पहलू हैं? बुद्धि इसका निश्चय नहीं कर सकती।

आत्माकी साक्षी—इसके पश्चात् अहंकार (अर्थात् अहं का अनुभव = मैंपनका अनुभव) आगे बढ़ा। यही मैं कहनेवाला आत्मा है। विश्वभरमें उसे सर्वत्र एकही अहंकार फैला हुआ प्रतीत हुआ। प्रत्येक पदार्थ कहता है कि मैं हूं। इसके अतिरिक्त आत्मा देखने लगा कि जब मैं जागता हूं तबही विश्व दीखता है और मैं सोता हूं तो विश्व भी लीन हो जाता है। मेरे देखनेपर विश्वका अस्तित्व है। आत्मा ज्ञाता है और विश्व ज्ञेय है। ज्ञाताके बिना ज्ञेयका अस्तित्व कहां है? मेरा अपना अस्तित्व पहिले है और मेरे देखनेपरही विश्वका अस्तित्व ज्ञात होता है। अतः यह विश्व मेरे ज्ञान पर आश्रित है। जो मेरे ज्ञानमें है वह मुझसे भिन्न कहां है? अतः आत्माने कहा कि एकही अहं भाव सर्वत्र है अर्थात् मैंही यह सब कुछ हूं मुझसे भिन्न यह विश्व नहीं है।

यहां निश्चय हुआ जो यह भावका तत्त्व सर्वत्र है, उसका अनुभव पंच ज्ञानेन्द्रियोंको पांच प्रकारसे हुआ उसी का अनुभव मनको तीन प्रकारसे हुआ और बुद्धिको दो प्रकारसे। परन्तु वस्तुतः वह एकही वस्तु है। उसको एक ओरसे देखनेसे क्षर भाव दिखाई देता है और दूसरी ओरसे देखनेसे अक्षर भाव देखा जाता है परन्तु वह वस्तु क्षराक्षर होनेसे केवल क्षर भी नहीं और केवल अक्षर भी नहीं, वह केवल क्षरसे भी श्रेष्ठ और केवल अक्षरसे भी श्रेष्ठ है अतः उसको पुरुषोत्तम कहते हैं। अतः कहा है—

## क्षर, अक्षर और पुरुषोत्तम

द्वाविमौ पुरुषौ लोके क्षरश्चाक्षर एव च ।
क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते ॥
उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः ।
यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः ॥
यस्मात्क्षरमतीतोऽहमक्षरादपि चोत्तमः ।
अतोऽस्मि लोके वेदे च प्रथितः पुरुषोत्तमः ॥
( भ. गी. अ. १५।१६-१८ )

'पंचतत्त्व विवेक'—प्रश्न हो सकता है कि इतने विभिन्न पदार्थोंमें एक अखंड सत्ता कहाँ और कैसे रहती है। इसका निश्चय करनेके लिये पंचमहाभूत कहाँ हैं और कहाँ नहीं हैं इसका विचार करना चाहिये। हमारी नाकसे गन्धका ग्रहण होता है और उससे पृथ्वीका पता लगता है। नाकसे गन्धका ग्रहण करनेपर पता लगेगा कि ऐसा कोई भी स्थान नहीं जहाँ किसी प्रकारका गन्ध न हो। रसनासे रसका ग्रहण होता है। रसनाद्वारा रसका ग्रहण करनेपर जहाँ रस न हो ऐसा कोई भी स्थान न मिलेगा। आँखसे रूपका ग्रहण होता है। जहाँ दृष्टि जावेगी वहाँ रूपकी प्रत्यक्षता होगीही। यह महत्त्वकी बात है। यह सिद्धान्त है कि विश्वभरमें ऐसा कोई स्थान नहीं है कि जहाँ रूपका दर्शन नहीं होता है। लोग कहेंगे कि दो पदार्थोंके बीचमें जो अवकाश है वहाँ रूपका दर्शन नहीं होता। परन्तु यह गलत है। दो पदार्थोंके रूपोंके मध्यमें किसी न किसीका रूप अवश्य है। रूप सर्वत्र ऐसा एक दूसरेसे इतना चिपका है कि एक अणुरेणुके बराबर भी जगह बीचमें बाकी नहीं है। इसी तरह एकही व्यापक तत्त्व है जिसका रूप सर्वत्र अनुभवमें आ रहा है। त्वचासे स्पर्शगुणका अनुभव होता है। कौनसा ऐसा स्थान है कि जहाँ स्पर्शका अनुभव नहीं होता? एक रत्ती जितना भी स्थान ऐसा नहीं मिलेगा कि जहाँ स्पर्शका अनुभव न हो। इस तरह सर्वत्र अखंड स्पर्श है। आकाश तो सर्वव्यापकही है और उसका गुण सर्वत्र है, इसीलिये सर्वत्र शब्द होता है और होतेही अनुभवमें आता है।

इसी तरह सर्वत्र और सर्वोचित रीतिसे शब्द स्पर्श रूप रस गंधका अनुभव आता है। एक सुईके अग्रके जितना भी ऐसा स्थान नहीं है कि जहाँ इन पाँचोंका अनुभव न आता हो।

लोग कहेंगे कि ये पंचमहाभूत सर्वत्र हैं इसलिये शब्द स्पर्शादिका सर्वत्र अनुभव आता है। इसमें विवेक इस बातका करना है कि हमारी पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ शब्दादि पाँच गुणोंका ग्रहण कर सकती हैं। ये इंद्रियाँ गुणोंकाही ग्रहण करती हैं पदार्थका ग्रहण नहीं कर सकतीं। इसलिये पाँच गुणोंका ग्रहण होनेसे इस बातका निश्चय नहीं हो सकता कि पाँच गुणोंके धारण करनेवाले पाँच तत्त्व वास्तव भिन्न और अलग अलग हैं अथवा एकही तत्त्व उसके साथ इन पाँचों ज्ञानेन्द्रियोंका संबंध होनेपर पाँच गुणोंका भास होता है।

पाँच अन्धे हाथी देखने गये। जो अन्धा पाँवके पास पहुँचा उसको हाथी खंभा जैसा प्रतीत हुआ। दूसरा अन्धा कानके पास पहुँचा उसको सूप ( छाज ) जैसा प्रतीत हुआ। तीसरा सूँडके पास गया उसको साँप जैसा प्रतीत हुआ। चौथा पूँछके पास गया, उसको झाडूके समान दिखाई दिया और पाँचवाँ पेटके पास गया, उसको कपासकी बड़ीभारी बोरी जैसा प्रतीत हुआ। पाँचोंका अनुभव सत्य है परन्तु एकही अखंड वस्तु पाँचोंको पाँच प्रकार प्रतीत हुआ यह भी उतनाही सत्य है। इन पाँचों अंधोंमें प्रत्येकका अनुभव सत्य है इसलिये हाथीके स्वरूपके विषयमें बड़ा झगड़ा होगा, प्रत्येक दूसरोंका खंडन करेगा यह सब सत्य है परन्तु जिसको दिव्य दृष्टि प्राप्त हुई है वह कहेगा कि वस्तु तो एकही है यह पाँच प्रकारका अनुभव आंशिक अनुभव है पूर्ण अनुभव नहीं है। हमारी इंद्रियोंके अनुभव भी ऐसेही हैं।

मन की साक्षी—मनके विषयमें देखा तो उसको पाँच पदार्थ प्रत्यक्ष नहीं हुए। सत्त्व रज और तम ये तीन प्रकारका अनुभवही उसका प्रत्यक्ष हुआ। केवल विचार मनन करनेसे मनको कई पदार्थ सुख देनेवाले अर्थात् सात्त्विक दीखते हैं कई दुःख देनेवाले अर्थात् तामसी नजर आते हैं और कई मिश्रित मध्यम अर्थात् सुखदुःख देनेवाले दिखाई देते हैं। अतः मनमें अपनी साक्षीमें कहा है कि विश्वमें पाँच पदार्थ नहीं हैं अपितु कुछ सुखमय हैं कुछ दुःखमय हैं और कुछ मध्यमसी अवस्थाके हैं जिनके क्रमशः नाम सत्त्व ( सुख ) रज ( मध्यम ) तम ( दुःख ) हैं। इनकी परिभाषा भिन्न विचारकोंने भिन्न प्रकार की है—

| | | |
|---|---|---|
| सत्त्व | रज | तम |
| सुख | सुखदुःखमिश्र | दुःख |
| ज्ञान | कर्म | अज्ञान |
| सुर | सुरासुर | असुर |
| मधुरता | तीक्ष्णता | गतरसता |
| पवित्र | मेध्यामेध्य | अपवित्र |
| अनासक्ति | पक्षासक्ति | जडता |

इस तरह मनके माध्यमद्वारा संपूर्ण विश्व तीन प्रकारका प्रतीत होता है। अतः मन कहता है कि विश्व पांच प्रकार का नहीं है अपितु तीन प्रकारका है। शब्द स्पर्श रूप रस गन्धमें भी मनने सुख दुःख और मिश्रित भावही देखे। अर्थात् सुखदायी शब्द दुःखदायी शब्द और मध्यम शब्द इसी तरह स्पर्शरूपादिके विषयमें भी समझना चाहिये। इस तरह मनका अनुभव होनेसे विश्व पांच प्रकारका (पञ्च भूतात्मक) है ऐसा जो इन्द्रियोंका अनुभव था वह अनुभव दूर होकर संपूर्ण विश्व तीन प्रकारका-सत्त्वरजस्तमात्मक (त्रिगुणरूप) प्रतीत होने लगा। यहां भी यही प्रश्न उपस्थित हुआ कि इन तीन गुणोंके पीछे तीन पदार्थ हैं अथवा एकही पदार्थमें ये तीन गुण हैं जो विभिन्न रूपोंमें प्रकट होते हैं? जैसे मिश्री दूधके साथ खानेसे सात्विक मक्खनके साथ खानेसे राजस और वैसेही खानेसे तामस प्रतीत होती है इसी तरह प्रत्येक पदार्थ तीन गुणोंको प्रगट कर सकता है। यदि यह सत्य है तो इन तीनों गुणोंको प्रगट करनेवाला एकही पदार्थ है वह भी विभिन्नही है। अतः इधर और अधिक खोज करनी चाहिये। मनकी दृष्टिसे विश्वमें तीनही अनुभव हैं।

बुद्धिकी साक्षी— इसके पश्चात् हमारे पास बुद्धि है। बुद्धिको कुछ जड और कुछ चेतन ऐसा द्विविध जगत् प्रतीत हुआ। बुद्धि कहने लगी कि कुल विश्व द्विविध है जिसका ज्ञानकार ये नाम देते हैं—

| | |
|---|---|
| जड | चेतन |
| प्रकृति | पुरुष |
| साकार | निराकार |
| रयि | प्राण |
| मूर्त | अमूर्त |
| स्थूल | सूक्ष्म |
| अचेतन | सचेतन |
| प्रकृति | जीव |
| क्षर | अक्षर |
| व्यय | अव्यय |
| व्यक्ति | अव्यक्ति |

इस तरह बुद्धिने विश्वका निरीक्षण किया। बुद्धि अंतमें असमंजसमें पड गयी और इसने निश्चय किया कि यहां केवल दोही पदार्थ हैं जो मनको त्रिविध प्रतीत हुए और ज्ञानेन्द्रियोंको पंचविध प्रतीत हुए। वस्तुतः ये दोही हैं। फिर यहां यही प्रश्न आता है कि ये दो पदार्थ परस्पर भिन्न हैं अथवा ये एकही सद्वस्तुके विभिन्न पहलू हैं? बुद्धि इसका निश्चय नहीं कर सकती।

आत्माकी साक्षी—इसके पश्चात् अहंकार (अर्थात् अहं का अनुभव = मैंपनका अनुभव) आगे बढा। यही मैं कहनेवाला आत्मा है। विश्वभरमें इसे सर्वत्र एकही अहंकार फैला हुआ प्रतीत हुआ। प्रत्येक पदार्थ कहता है कि मैं हूं। इसके अतिरिक्त आत्मा देखने लगा कि जब मैं जागता हूं तबही विश्व दीखता है और मैं सोता हूं तो विश्व भी लीन हो जाता है। मेरे देखनेपर विश्वका अस्तित्व है। आत्मा ज्ञाता है और विश्व ज्ञेय है। ज्ञाताके बिना ज्ञेयका अस्तित्व कहां है? मेरा अपना अस्तित्व पहिले है और मेरे देखनेपरही विश्वका अस्तित्व ज्ञात होता है। अतः यह विश्व मेरे ज्ञान पर आश्रित है। जो मेरे ज्ञानमें है वह मुझसे भिन्न कहां है? अतः आत्माने कहा कि एकही अहं भाव सर्वत्र है अर्थात् मैंही यह सब कुछ हूं मुझसे भिन्न यह विश्व नहीं है।

यहां निश्चय हुआ जो अहं भावका तत्त्व सर्वत्र है उसका अनुभव पंच ज्ञानेन्द्रियोंको पांच प्रकारसे हुआ उसी का अनुभव मनको तीन प्रकारसे हुआ और बुद्धिको दो प्रकारसे। परन्तु वस्तुतः वह एकही वस्तु है। उसका एक ओरसे देखनेसे क्षर भाव दिखाई देता है और दूसरी ओरसे देखनेसे अक्षर भाव देखा जाता है परन्तु वह वस्तु क्षराक्षर होनेसे केवल क्षर भी नहीं और केवल अक्षर भी नहीं, वह केवल क्षरसे भी श्रेष्ठ और केवल अक्षरसे भी श्रेष्ठ है अतः इसको पुरुषोत्तम कहते हैं। अत कहा है—

## क्षर, अक्षर और पुरुषोत्तम

द्वाविमौ पुरुषौ लोके क्षरश्चाक्षर एव च ।
क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते ॥
उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः ।
यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः ॥
यस्मात्क्षरमतीतोऽहमक्षरादपि चोत्तमः ।
अतोऽस्मि लोके वेदे च प्रथितः पुरुषोत्तमः ॥
(भ. गी. अ. १५।१६-१८)

शरीर है जो पहिला और अन्तिम है। इसलिये वे समझते हैं कि *ईश्वर जब न्याय करेगा, उस दिन वे सब प्रेत कबरों* मेंसे उठकर खडे हो जीवित और उस समय उनके पाप पुण्योंका निर्णय होगा। यह तत्त्वज्ञान अब कोई मान नहीं सकता। अब तो इस तत्त्वज्ञानको माननेवाले भी इसे हेय समझने लग हैं।

पितृपूजकोंका तत्त्वज्ञान इससे थोडा ऊंचा है। वे मानते हैं कि स्थूल देहके पीछे कुछ सूक्ष्म चेतन अविनाशी तत्त्व है जो इस स्थूल शरीरके नाशके पश्चात् भी रहते हैं। इनकी खोज कुछ अधिक है। तथापि यह उपासना भी अज्ञानकीही द्योतक है। इसके ऊपर विभूतिपूजा और वीरपूजाका स्थान है और सबसे श्रेष्ठ पुरुषोत्तम के पूजकों का तेजस्वी स्थान है।

सभी मूर्तियां पुरुषोत्तमकी हैं, इसलिये हरएक उपासक को कुछ न कुछ फल प्राप्त होताही है। जैसे कि जो सिपाही से मित्रता करेगा उसको सिपाही थोडासा काम पहुंचा देगा; जो दीवानजीका मित्र बनेगा उसका उससे अधिक काम होगा, परन्तु जो राजाका सखा बनकर रहेगा उसको सब प्रकारका सुख प्राप्त होगा। जैसे यहां सब शक्ति राजासे आती है वैसेही सब देवताओंके अन्दर अंशरूप शक्ति परमेश्वरसेही आती है। इसलिये अन्य देवताओंके उपासकों को अल्प लाभ ( अन्तवत्फल ) होता है और पुरुषोत्तमके भक्तोंको अनन्त लाभ होता है।

इस पुरुषोत्तमका स्वरूप क्या है और उसकी भक्ति साधना किसप्रकार करनी चाहिये इस सम्बन्धका पूर्ण विचार ११ वें अध्यायमें होगा। तथापि संक्षेपसे यहां इतना कहना पर्याप्त है कि प्राणिमात्र तथा स्थिरचर पदार्थोंको नारायण पुरुषोत्तमका रूप मानकर अपने आपको भी उसीमें संमिलित करनेके पश्चात् मैं उससे भिन्न नहीं ऐसा भाव जब उत्पन्न हो जायगा तब होनेवाला आचरण यथायोग्यही होगा यह मानवीय उन्नतिकी पूर्णावस्था है। यही नरका नारायण और पुरुषका पुरुषोत्तम हो जाना है। इस विषयका विशेष विवरण ग्यारहवें अध्यायमें अत्यन्त विस्तारपूर्वक बतलाकर स्पष्ट रूपसे किया जायगा।

जबतक वासुदेवही यह सब कुछ है ऐसा निश्चय नहीं होता है तबतक मनुष्य क्षुद्र देवताओंकी उपासनामें फंसा रहता है।

## द्वन्द्वमोह

जबतक 'वासुदेवही सब कुछ है', इसका ठीक ठीक ज्ञान नहीं होता अर्थात् जबतक यहां वासुदेवही एक सद्वस्तु है इसके अतिरिक्त दूसरी वस्तु नहीं है, ऐसा निश्चय नहीं होता तबतक मनुष्य द्वैतभाव अर्थात् द्वन्द्वभावमें फंसा रहता है। मैं और मेरा तू और तेरा यह और उसका यह सब द्वन्द्वकाही व्यवहार है। इसी प्रकार संपूर्ण जगत्का व्यवहार चल रहा है और अनेक झगडे इसी कारण चल रहे हैं। इस जगत्में मनुष्य मैं और मुझसे भिन्न दूसरा ऐसे दो पदार्थ मान बैठा है। वह दूसरोंको लूटकर अपना सुख बढाना चाहता है। जबतक द्वैत रहेगा तबतक यह लूटमार रहेगीही। यही द्वन्द्वमोह है। सभी लोग इस द्वन्द्वमोहमें फंसे हैं।

राष्ट्रोंके युद्ध चल रहे हैं, राष्ट्रोंके अन्तर्गत पक्षविपक्ष बने हुए हैं और एक दूसरेका नाश करना चाहते हैं दूसरों का नाश करके अपनी उन्नति होगी ऐसा विचार ये करते हैं कहीं धनके लिये युद्ध चल रहे हैं, कहीं भूमिके लिये कलह हो रही हैं तो कहीं व्यापारव्यवहार अपने आधीन करनेके लिये झगडे हो रहे हैं, यह सब इस द्वन्द्वमोहके कारणही है।

न्यायालयोंमें जाकर प्रतिपक्षीको दबानेके लिये वकीलोंको धन दिया जाता है और अपने भाईका नाश हुआ मैं जीत गया यह आनंदका विषय होता है। व्यापारमें दूसरोंका नुकसान करके अपना लाभ साधनेका यत्न किया जाता है। जिसके पास ज्ञान है वह ज्ञानके बलसे जिसके पास अधिकार है वह अधिकारके बलसे जिसके पास धन है वह धनके बलसे और जिसके पास कला है वह कलाके बलसे दूसरोंका नाश करके अपनी उन्नति करना चाहता है। हर एक राष्ट्रमें इस समय यही बातें चल रही हैं। सब मनुष्य

( इच्छाद्वेषसमुत्थेन द्वन्द्वमोहेन संमोहं यान्ति )

इच्छाद्वेषसे उत्पन्न हुए द्वन्द्वमोहसे संमोहको प्राप्त हुए हैं। प्रायः सभी लोग इस मोहमें फंसे हैं। जबतक वे ऐसे द्वन्द्व मोहमें फंसे रहेंगे तबतक वे झगडे मिटनेकी और मानव जातिको शान्ति प्राप्त होनेकी कोई आशा नहीं है। दिन प्रति दिन झगडे बढते चले जा रहे हैं अशान्ति फैल रही है इसमें एक मारक बार महामारक [illegible] तैयार किये जा रहे

हैं। यह क्यों हो रहा है? उत्तर केवल यही है कि मनुष्य द्वन्द्वमोहमें फँसा हुआ है।

यह द्वन्द्वमोहही पापका मूल कारण है। इस जगत्में जितने भी पाप हुए हैं वे सबके सब इस द्वन्द्वमोहके कारणही हैं। इसीलिये कहा है कि—

पुण्यकर्मणां जनानां पाप अन्तगतं।
ते द्वन्द्वमोहनिर्मुक्ताः मां भजन्ते। ( गी ७।२८)

द्वन्द्वमोहसे मुक्त पुण्यकर्मी मनुष्योंका पाप नष्ट हो जाता है और वे ही परमेश्वरकी भक्ति करते हैं। यहां स्पष्टतया कहा है कि इस द्वन्द्वमोहके दूर जानेपर पाप नष्ट हो जाते हैं और जबतक द्वन्द्वमोह रहेगा तबतक पाप होतेही रहेंगे और दुःख बढ़तेही जायेंगे। अतः जगत्से सब दुःखोंका निर्मूलन करनेका एकमात्र उपाय यह है कि लोगोंको सत्य ज्ञान देकर उनका द्वन्द्वमोह दूर किया जावे।

## द्वन्द्वमोहरहित राज्यशासन

यहां प्रश्न उत्पन्न होता है कि जैसा आजकल सर्वत्र द्वन्द्वमोहसे ही मानवीय व्यवहार चल रहा है संपूर्ण राष्ट्रोंका राज्यशासन द्वन्द्वमोहसे चल रहा है वैसेही द्वन्द्वमोहरहित मानवीय व्यवहार और राज्यशासन होना संभव भी है या नहीं? इसके उत्तरमें निवेदन है कि सभी धर्मग्रंथोंमें जहां जहां सत्य युगका वर्णन है वह सबका सब द्वन्द्वमोहरहित समाजवादी वर्णन है। हमारा तो यह विश्वास प्रतिदिन बढ़ता जाता है कि भगवान् श्रीकृष्णका अवतारही इसलिये हुआ था कि कौरवोंका द्वन्द्वमोहमय दुष्टतावादी राज्यशासन का नाश करके द्वन्द्वमोहरहित सुखदायी धर्मका राज्यशासन शुरू किया जाय। यह कार्य कुछ अंशतः हुआ परन्तु भगवान् श्रीकृष्णका उद्देश आगे किसीने पालन नहीं किया। वस्तुतः भगवद्गीता इसी द्वन्द्वमोहरहित राज्यशासन-प्रणाली का तत्त्व दर्शानेवाला ग्रंथ है और जिस समय इस ग्रंथमें बताये मार्गपरसे जनता अनुसरण करेगी उसी समय मनुष्योंको सच्चा सुख प्राप्त हो सकेगा। अस्तु। इस समय हमें द्वन्द्वमोहमयी और द्वन्द्वमोहरहित राज्यशासन प्रणालियोंकी तुलना यहां नहीं करनी है। केवल इस संबंध का इतनाही विचार यहां कह दिया है जिसपर अधिक विचार किया जा सकता है।

द्वन्द्व का अर्थ है युद्ध अथवा झगड़े। युद्ध करके मैं दुर्बलोंका नाश करूंगा और उनकी संपत्ति छीनकर सुख भोगूंगा इस प्रकारकी मनःप्रवृत्ति द्वन्द्व देती है। यही दुःखका और पापका कारण है। संपूर्ण जनता इस प्रवृत्तिमें फँसी है इस कारण जित और जेता ये दोनों दुःख भोग रहे हैं। यह द्वन्द्वमोह अर्थात् युद्धके द्वारा दुर्बलोंका नाश करके सुख भोगनेका मोह जब दूर होगा तभी सुख-का प्रकाश दिखाई देगा। इसीलिये ( द्वन्द्वमोहविमुक्ताः ) द्वन्द्वमोहसे छूटे लोगोंको पुण्यकर्मा कहा है और यह सत्य भी है।

भगवान् श्रीकृष्णका उद्देश यह था कि मनुष्य-समाज सुखी बने। श्रीमद्भगवद्गीता आजकल वैयक्तिक आत्मो-न्नतिका ग्रंथ समझा जाता है परन्तु यह नितान्त भ्रम-युक्त विचार है। संक्षेपमें भगवद्गीता मनुष्यको व्यावहारिक ज्ञान सिखाती है। मनुष्य किस दृष्टिसे और किस प्रकार समाजमें व्यवहार करें यह गीताके उपदेशसे ज्ञात होता है। सामाजिक स्वास्थ्यके लिये गीताके उपदेश बहुतही महत्त्व पूर्ण हैं। जब क्रियात्मक रूपमें समाज गीताके तत्त्वोंको व्यवहारमें लावेगा उस समय सब दुःख-द्वन्द्वोंकी दुरवस्था चली जायगी।

## दुःखमोचन

मनुष्यको दुःखसे मुक्त होनेके लिये यत्न करना चाहिये ( जरा-मरण मोक्षाय यतन्ति ) वृद्धावस्था भी एक दुःख है। चिन्तासे अकालमें जरा आती है। आजकल जीवनयुद्धके कारण मानवकी चिन्ता बढ़ रही है और अकाल मेंही वृद्धावस्था आ जाती है। यदि मनुष्य द्वन्द्वमोहसे मुक्त रहेगा तो उसकी चिन्ता दूर होगी और जरा भी दूर होगी। मृत्यु भी अधिक मनुष्यको कष्ट देती है क्योंकि मनुष्यके ऊपर युद्धका बहुत बड़ा भार पड़ता है। यदि द्वन्द्वमोहके हटनेसे यह भार दूर हो जाय तो मृत्यु भी इतने कष्ट नहीं देगी। अन्यान्य दुःख भी मनुष्यको इसी कारण हो रहे हैं। द्वन्द्वमोह दूर होनेके कारण वे भी निर्मूल हो जायेंगे। भगवान् श्रीकृष्णके तत्त्वज्ञानका ( मां आश्रित्य ) आश्रय करके जो समाज अपना व्यवहार करेगा, वह समाज संपूर्ण दुःखोंको दूर कर देगा, इसमें कोई भी संदेह नहीं है।

इस द्वन्द्वमोहरहित तत्त्वज्ञानके ब्रह्मविषय अध्यात्म विषय कर्मविषय अधिभूतविषय आधिदैवतविषय और अधियज्ञविषय ये महत्त्वपूर्ण तत्त्वविभाग हैं, जो साधकको अवश्य जानने चाहिये। इससे मनुष्यको अपने कर्तव्याकर्तव्यका निश्चय हो सकता है। इनका विवरण अगले अध्यायमें किया गया है।

सप्तम अध्यायका मनन समाप्त ॥

# सप्तम अध्यायके सुभाषित

### (१) उन्नतिका यत्न

मनुष्याणां सहस्रेषु कश्चिद्यतति सिद्धये।
यततामपि…कश्चित् वेत्ति तत्त्वतः॥
(भ. गी. ७।३)

सहस्रों मनुष्योंमें क्वचित कोई विरलाही उसकी उन्नति के लिये प्रयत्न करता है और प्रयत्न करनेवालोंमेंसे भी क्वचित् कोई निश्चित रीतिसे (अंतिम ध्येय) प्राप्त पाता है। मनुष्य कुछ न कुछ करते तो रहते हैं परन्तु निश्चित ध्येयका प्राप्त करके योग्य मार्गसे जानेवाले दुर्लभ हैं।

### (२) मायाको पार करना

मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्ति ते॥
(भ. गी. ७।१४)

जो शुद्ध ईश्वरकी शरणमें जाते हैं, वे इस मायाके पार हो जाते हैं। सभी ईश्वरभक्तिसे कठिनता दूर होती है परन्तु जो अहंकारवश होकर ईश्वरभक्ति नहीं करते वे दुःखकी वृद्धि करते हैं।

### (३) कौन ईश्वरभक्ति नहीं करते?

न मां दुष्कृतिनो मूढाः प्रपद्यन्ते नराधमाः।
माययापहृतज्ञाना आसुरं भावमाश्रिताः॥
(भ. गी. ७।१५)

दुराचारी नीच मूढ मोहित-भ्रान्तचित्त और आसुरी वृत्तिके लोग ईश्वरभक्ति नहीं करते। वे अपने भोगोंमें वृद्धि करके दुःख भोगते हैं।

### (४) एकनिष्ठाका महत्त्व

एकभक्तिर्विशिष्यते। (भ. गी. ७।१७)

एकनिष्ठासे कार्य करनेवाला सबसे श्रेष्ठ है। चंचल वृत्तिसे कार्य करनेवालेको यश नहीं मिल सकता।

### (५) अल्पबुद्धिके लिये अल्प फल

अन्तवत्तु फलं तेषां तद्भवत्यल्पमेधसाम्।
(भ. गी. ७।२३)

अल्पबुद्धिवाले लोग जो कुछ करते हैं, उनको नाशवान् अल्प फल मिलता है। विशेष बुद्धिके बिना महत्ता प्राप्त नहीं हो सकती। इसलिये बुद्धि सुसंस्कृत और विशाल बनानी चाहिये।

### (६) मोहका कारण

इच्छाद्वेषसमुत्थेन द्वन्द्वमोहेन भारत।
सर्वभूतानि संमोहं सर्गे यान्ति परंतप॥
(भ. गी. ७।२७)

इच्छाद्वेषके कारण सुखदुःखादि द्वन्द्व होते हैं और इसीसे सब लोग मोहित रहते हैं। यही अज्ञान और दुःखका कारण है। जो सुख चाहता है वह इस दुःख हेतुसे दूर रहे।

### (७) पुण्य कर्म

येषां त्वन्तगतं पापं जनानां पुण्यकर्मणाम्।
ते द्वन्द्वमोहनिर्मुक्ता भजन्ते मां दृढव्रताः॥
(भ. गी. ७।२८)

पुण्य कर्म करनेवालोंका पाप नष्ट होता है और वे द्वन्द्वमोहसे मुक्त होकर दृढ निश्चयसे ईश्वरका भजन करते हैं।

द्वन्द्वमोह का अर्थ है झगडा करनेका मोह। युद्ध करके दूसरोंका नाश करके अपना सुख बढानेका भ्रम। इसीसे जगत्में युद्ध बढ गये हैं।

### (८) अजरामर रहनेकी इच्छा

जरामरणमोक्षाय यतन्ति। (गी. ७।२९)

जरा और मृत्युको दूर करनेके लिये प्रयत्न करते हैं।

मनुष्यको यही प्रयत्न करना चाहिये अर्थात् शरीर शीघ्र वृद्ध न हो और शीघ्र मृत्यु न आवे।

# अथ अष्टमोऽध्यायः

## अक्षर-ब्रह्म-योग

### ( १ ) छः प्रश्न

अर्जुन उवाच—

किं तद्ब्रह्म किमध्यात्मं किं कर्म पुरुषोत्तम । अधिभूतं च किं प्रोक्तमधिदैवं किमुच्यते ॥ १ ॥
अधियज्ञः कथं कोऽत्र देहेऽस्मिन्मधुसूदन । प्रयाणकाले च कथं ज्ञेयोऽसि नियतात्मभिः ॥ २ ॥

### ( २ ) एकके छः भाव

श्रीभगवानुवाच—

अक्षरं ब्रह्म परमं स्वभावोऽध्यात्ममुच्यते । भूतभावोद्भवकरो विसर्गः कर्मसंज्ञितः ॥ ३ ॥
अधिभूतं क्षरो भावः पुरुषश्चाधिदैवतम् । अधियज्ञोऽहमेवात्र देहे देहभृतां वर ॥ ४ ॥

---

अन्वयः– अर्जुन उवाच— हे पुरुषोत्तम ! तत् ब्रह्म किं ? अध्यात्मं किं ? कर्म किं ? अधिभूतं किं प्रोक्तं ? अधिदैवं च किं उच्यते ? ॥ १ ॥ हे मधुसूदन ! अत्र अस्मिन् देहे अधियज्ञः कः कथं ( च अस्ति ) ? प्रयाणकाले च नियतात्मभिः त्वं कथं ज्ञेयः असि ? ॥ २ ॥

श्रीभगवान् उवाच— अक्षरं परमं ब्रह्म, स्वभावः अध्यात्मं उच्यते, भूतभावोद्भवकरः विसर्गः कर्मसंज्ञितः ॥ ३ ॥ हे देहभृतां वर ! क्षरः भावः अधिभूतं, पुरुषः अधिदैवतं, अत्र देहे च अहं एव अधियज्ञः ॥ ४ ॥

अर्जुन पूछने लगा— हे पुरुषोत्तम ! वह ब्रह्म कौनसा है ? अध्यात्म क्या है ? कर्म क्या है ? अधिभूत किसे कहते हैं ? और अधिदैव किसको कहते हैं ? ॥ १ ॥ हे मधुसूदन ! यहाँ इस देहमें अधियज्ञ किस तरह और क्या है ? अन्तसमय संयमी योगी तुझे ( ईश्वरको ) कैसे पहचान सकते हैं ? ॥ २ ॥

भगवान्ने उत्तर दिया— ब्रह्म अविनाशी और श्रेष्ठ तत्त्व है (उसका) निज भावको ही नाम अध्यात्म है; प्राणियोंके भावकी उत्पत्ति करनेवाले व्यापारका नाम कर्म है ॥ ३ ॥ हे देहधारियोंमें श्रेष्ठ ! नाशवान् भावको अधिभूत कहते हैं, पुरुषको अधिदैवत कहते हैं और इस देहमें मैं (ईश्वर) ही अधियज्ञ हूँ ॥ ४ ॥

---

( १-२ ) सातवें अध्यायके अन्तमें कहा है कि ब्रह्म, अध्यात्म, कर्म, अधिभूत, अधिदैव और अधियज्ञका ज्ञान प्राप्त करना चाहिये और मरणकालमें परमेश्वरका स्मरण करना चाहिये। परन्तु अबतक किसी भी स्थानपर इन शब्दोंके अर्थ नहीं कहे गये हैं, अतः अर्जुनके मनमें शंका उत्पन्न हुई कि ये हैं क्या ? ब्रह्म किसका नाम है ? अध्यात्म क्या है ? सम्पूर्ण कर्मका क्या तात्पर्य है ? अधिभूत, अधिदैव और अधियज्ञसे किस वस्तुका बोध होता है ? अन्तसमय आत्मसंयमनका क्या अर्थ है और उस समय परमेश्वरका ज्ञान किस प्रकार हो सकता है ? तथा उस ज्ञानसे क्या काम है ?

इत्यादि प्रश्न अर्जुनने किये और उत्तरकी प्रतीक्षामें था। यही देखकर भगवान् श्रीकृष्ण दयाभावसे उसकी शंकाओंका उत्तर देते हैं।

अर्जुनके प्रश्न बहुत महत्त्वके हैं। भगवान् श्रीकृष्णजीको इनकी दो चार शंकाओंका उत्तर देनेके लिये एक संपूर्ण अध्यायभर अपने व्याख्यानका विस्तार करना पड़ा। इन शंकाओंका तत्त्वज्ञानकी दृष्टिसे बड़ा महत्त्व है।

भावार्थ— ( १ ) ब्रह्म उस श्रेष्ठ तत्त्वका नाम है जिसका कभी नाश नहीं होता ( २ ) प्रत्येक वस्तुमात्रमें जो अपना अपना अलग अलग निजभाव है उसको अध्यात्म कहते हैं, ( ३ ) प्राणियोंके अपने अपने भावकी उत्पत्ति और वृद्धि करनेवाले व्यवहारका नाम कर्म है, ( ४ ) जो नाशवान् वस्तुमात्र है उसको अधिभूत कहते हैं, ( ५ ) सबमें जो चेतनभाव है, उस चेतन पुरुषको अधिदैवत कहते हैं और ( ६ ) प्रत्येक देहमें जो 'मैं मैं' कहनेवाला ईश्वरभाव है उसको अधियज्ञ कहते हैं ॥३-४॥

## ब्रह्म क्या है?

( ३ ४ ) पहिला प्रश्न है ( किं तद् ब्रह्म ) वह ब्रह्म क्या है? इसके उत्तरमें ( अक्षरं ब्रह्म परमं ) अविनाशी और परम श्रेष्ठ तत्त्वही ब्रह्म है ऐसा कहा गया है। यहां जितने तत्त्व हैं उन सबमें ब्रह्मही सबसे श्रेष्ठ तत्त्व है और वह अ-क्षर अर्थात् अविनाशी है, अर्थात् ( क्षर भिन्न ) वह क्षरसे भिन्न है, क्योंकि आगे कहा जायगा कि ( क्षरं अतीतः। गी. १५।१८ ) वह तत्त्व क्षरके परे है क्षरके परे अर्थात् क्षरसे भिन्न, वह अक्षरही है।

इस ब्रह्मको केवल अविनाशीही नहीं कहते परन्तु जब इसके विश्वरूपका दर्शन होगा तब समदर्शीकी ( अक्ष रम् ) आंखें उसमें रमण करेंगी। जो विश्वरूपमें परमेश्वर का साक्षात्कार करेगा उसके नेत्र उसके विश्वरूपमें रमण करेंगे। आंखों-अक्षों-के लिये उसमें रमणीयता है, इसलिये उसको अक्ष-र कहते हैं। अर्थात् वह ब्रह्म ( अ-क्षर ) अविनाशी है और ( अक्ष-र ) आंखोंको रम माण करनेवाला है। मूर्त ब्रह्ममें आंख रममाण होते हैं और अमूर्त ब्रह्म अविनाशी है—

द्वे वाव ब्रह्मणो रूपे मूर्तं चैवामूर्तं च। बृ. उ. २।३।१

ब्रह्मके दो रूप हैं, एक मूर्त अर्थात् मूर्तिमान् ब्रह्म है और दूसरा अमूर्त अर्थात् निराकार ब्रह्म है। मूर्तिमान् ब्रह्ममें आंखें रमती हैं और अमूर्त ब्रह्म अविनाशी है। क्योंकि आकारही आंखको प्राप्त हो सकता है। इस तरह अक्षर शब्दके दोनों अर्थ ब्रह्मके दोनों स्वरूपोंमें सार्थक हो जाते हैं। यह बड़ी अच्छी तरह ध्यान देनेकी वस्तु है इसका आगे विवरण संबंध है।

## अध्यात्मका अर्थ क्या है?

दूसरा प्रश्न— ( किं अध्यात्मं ) अध्यात्म क्या वस्तु है? इसके उत्तरमें कहा गया है कि ( स्वभावः अध्यात्मं उच्यते ) स्वभावको अध्यात्म कहते हैं। स्व भाव का अर्थ है स्वकीय भाव अपनी सत्ता अपना अस्तित्व। जो अपना भाव है वही स्वभाव है। परन्तु यहां प्रश्न उत्पन्न होता है कि यह किसका ( स्व-भाव ) निज भाव है? उत्तर में निवेदन है कि यह ब्रह्मकाही स्वभाव है। क्योंकि—

अक्षरं परमं (तत्त्वं) ब्रह्म ( इति उच्यते ) (तस्य ब्रह्मणः ) स्वभावः अध्यात्मं ( इति ) उच्यते।

अविनाशी परम तत्त्वको ब्रह्म कहते हैं और उस अविनाशी परम ब्रह्मतत्त्वका जो स्वभाव अर्थात् निज भाव है, उसीको अध्यात्म कहते हैं। इस तरह यहां इन वाक्योंकी संगति है। अर्थात् परमब्रह्मका निज भाव अध्यात्म कहलाता है। यह निज भाव कहां दीखता है? यह निज भाव स्थूल भूतमें, प्रत्येक वस्तु, प्रत्येक देहमें दीखता है। अध्यात्मका अर्थ प्रत्येक आत्माके आश्रयसे रहनेवाला तत्त्व है। हरएक जीवात्माके देहमें जो सत्य निज स्वभाव है, जो प्रत्येक जीवमें प्रकट होता है वह उस ब्रह्मकाही स्वभाव है। जो ज्ञानेंद्रियों और कर्मेंद्रियोंके द्वारा तथा मन बुद्धि अहंकारद्वारा प्रकट हो रहा है वह ब्रह्मकाही स्वभाव निज भाव निज धर्म है। क्योंकि वह स्वभाव सर्वत्र समानतासे प्रकट हो रहा है। एक वस्तु है वह दीखती है जहां उसका नित्यत्व है वह सर्वत्र अनुभवमें आता है। कोई भी ऐसा स्थान नहीं है कि जहां यह निज भाव नहीं है। यह निज भाव क्या प्रत्येक वस्तुका है? नहीं यदि प्रत्येक वस्तुका अलग होती तो उनके अलग होनेके कारण स्वभाव भी अलगही होना चाहिये परन्तु सर्वत्र अस्ति भाति प्रियत्व रूप स्वकीय भाव सर्वत्र एकसाही है इसलिये यह अलग अलग वस्तुमात्रका धर्म नहीं है यह अखंड एकरस रहनेवाले अक्षर परब्रह्मकाही यह स्वभाव है, क्योंकि वही एक वस्तु अखंडतया सर्वत्र विद्यमान है। इसी स्वभावका नाम अध्यात्म है। क्योंकि यह स्वभाव प्रत्येक आत्मामें व्यक्त हो रहा है। प्रत्येक आत्मामें व्यक्त होनेके कारण इसको अध्यात्म ( अधि-आत्मा ) कहते हैं।

यहांतक दो बातोंका वर्णन हुआ- ( १ ) एक अक्षर ब्रह्म है और ( २ ) दूसरा प्रत्येक आत्मामें व्यक्त होनेवाला उसकाही स्वभाव है। अब तीसरा प्रश्न देखिये—

## अंतसमयकी तैयारी

( ५-८ ) अन्तसमयमें परमेश्वरका स्मरण करनेवाला मनुष्य परमेश्वर-भावको प्राप्त होता है इसमें संदेह नहीं है यह पांचवें श्लोकका अर्थ है। देह छोडनेके समय जिसे परमेश्वरका ठीक ठीक स्मरण रहेगा, वह ईश्वरभावको प्राप्त होगा। परन्तु यह है बडा कठिन । अन्तसमयमें संपूर्ण शरीर शिथिल हो जाता है मस्तिष्क कार्य नहीं करता मन बुद्धि चित्त आदि सबही क्षीण हो जाते हैं सोच विचार करना भी असम्भव हो जाता है और किसी किसी समय तो शरीरकी पीडा भी असह्य हो जाती है। कई तो मूर्छितसे हो जाते हैं, ऐसे समयमें परमेश्वरका स्मरण करना कैसे सम्भव हो सकता है ?

यह प्रश्न खडा हो सकता है और प्रत्येक इस प्रश्नको सामने रख सकता है कि मरनेके समय मनुष्य कितना भी क्षीण हो कितना भी त्रस्त या पीडित हो जाय कितनी भी क्षीण हो गई तो भी वह अपने पुत्रोंको समीप बुलाता है और उनको कुछ कहताही है अर्थात् संसारकी बातोंका स्मरण वह करता है । ऐसे कठिन समयमें यदि वह संसारकी बातका स्मरण रख सकता है तो निःसंदेह परमात्माका स्मरण भी कर सकता है। अतः विचार करके देखना चाहिये कि मृत्युके कठिन समयमें भी इसको संसारकी बातोंका स्मरण कैसे होता है ? इसका उत्तर इतनाही है कि संसारकी बातोंका विचार और ध्यान यह मनुष्य दिनरात करता रहता है। दिनरात सांसारिक बातोंका ध्यान करनेके कारणही इसको संसारकी बातों का स्मरण मृत्युके समय भी हो जाता है। यदि यह बात सच है तो हमें एक विशेष महत्त्वपूर्ण नियमका पता लग गया कि मनुष्य जिस बातका दिनरात ध्यान करेगा उस का स्मरण उसको मृत्युके समय होगाही। यही नियम छठे श्लोकमें कहा है जिसका भाव यह है— मनुष्य जिस भावका दिनरात स्मरण करता है उस भावसे प्रभावित (तद्भावभावितः) होनेके कारण वह उस भावको प्राप्त होता है और उसको देह त्यागनेके समय भी वही भाव स्मरण रहता है। मनुष्यका अन्तसमयमें सांसारिक भावोंका स्मरण रहनेका कारण यही है। यदि मनुष्य सदा परमात्मा का ध्यान करेगा तो उसको अन्तकालमें भी परमात्माका स्मरण रहेगाही क्योंकि मनका धर्म एक जैसाही है। जिस भावका स्मरण अथवा ध्यान मन करता है उसमें वही मन समा जाते हैं।

इसमें (तद्भावभावितः) उस भावसे प्रभावित होनेका भाव मुख्य है। यह जिस भावसे प्रभावित होगा वह उसी भावसे युक्त हो जायगा और उसी भावका रूप इसमें दिखाई देगा। उदाहरणके लिये देखिये कि जो मनुष्य कसाई कर्म करनेमें प्रवृत्त रहता है रातदिन इसीमें अपने आपको लगाये रहता है वह उसमें कुछ बुरा नहीं समझता। जो सैनिक हर समय लडाईपर रहता है उसको दूसरोंके प्राण लेनेमें कोई कठिनता नहीं होती और जो दिनरात अहिंसाका चिन्तन करता है वह जीवकी हिंसा होनेके भयसे जल भी छानकर पीता है। इस तरह जो सूद आदि लेनेदेनेका व्यापार करता है उसको गरीब इस व्यवहारसे मरते हैं इसका विचारतक नहीं होता। जो पूंजीपति अपनी पूंजी बढानेकी चिन्तामें रहते हैं वे श्रमिकोंके कष्टोंका विचार नहीं करते। राजामहाराजा प्रजासे कररूपसे पैसा लेते हैं और उसको अपने विलासमें व्यय करते हैं, परन्तु उस धन का उपयोग प्रजाके हितसाधनके कार्योंमें करना चाहिये यह बात वे भूल जाते हैं। यह सब इसी कारण होता है कि मनुष्य (तद्भावभावितः) उसी भावसे रंग जाता है जिसका वह रातदिन विचार करता है। यदि यह सच है तो क्या मनुष्यको दिनरात परमात्माका स्मरण करनेपर भी परमात्माका स्मरण नहीं होगा ? अवश्य होगा।

वनस्पतियोंपर कई कीडे होते हैं, फूलोंपर कई जीव होते हैं, वे उन्हीं रंगोंसे रंगे होते हैं। वे क्यों ऐसे रंगे जाते हैं इसपर विचारना चाहिये। वे जीव उन फूलों और वनस्पतियोंके रंगकाही ध्यान करते हैं अतः उनके शरीर वैसेही बन जाते हैं। इस न्यायसे यदि मनुष्य परमात्मभावमें रंग जायगा तो वह परमात्मभावसे युक्त क्यों नहीं होगा ? अवश्य होगा यही दिखानेके लिये यहां कहा है कि—

स मद्भावं याति नास्त्यत्र संशयः। ( ५ )
मामेवैष्यस्यसंशयम्। ( ७ )
परमं पुरुषं दिव्यं याति। ( ८ )

ईश्वरभावको प्राप्त होता है परम पुरुषको प्राप्त करता है इसमें कोई संदेह नहीं है। परमात्माको वही प्राप्त कर

## अंतसमयकी तैयारी

( ५-८ ) अन्तसमयमें परमेश्वरका स्मरण करनेवाला मनुष्य परमेश्वर-भावको प्राप्त होता है इसमें संदेह नहीं है यह पांचवें श्लोकका अर्थ है। देह छोडनेके समय जिसे परमेश्वरका ठीक ठीक स्मरण रहेगा, वह ईश्वरभावको प्राप्त होगा। परन्तु यह है बडा कठिन । अन्तसमयमें संपूर्ण शरीर शिथिल हो जाता है मस्तिष्क कार्य नहीं करता मन बुद्धि चित्त आदि सबही क्षीण हो जाते हैं सोच विचार करना भी असंभव हो जाता है और किसी किसी समय तो शरीरकी पीडा भी असह्य हो जाती है। कई तो मूर्छितसे हो जाते हैं, ऐसे समयमें परमेश्वरका स्मरण करना कैसे संभव हो सकता है?

यह प्रश्न यहां हो सकता है और प्रत्येक इस प्रश्नको समझ सकता है कि मरनेके समय मनुष्य कितना भी क्षीण हो कितना भी त्रस्त या पीडित हो वाणी कितनी भी क्षीण हो गई तो भी वह अपने पुत्रोंको समीप बुलाता है और उनको कुछ कहताही है अर्थात् संसारकी बातोंका स्मरण वह करता है। ऐसे कठिन समयमें यदि वह संसारकी बातका स्मरण रख सकता है तो निःसंदेह परमात्माका स्मरण भी कर सकता है। अतः विचार करके देखना चाहिये कि मृत्युके कठिन समयमें भी इसको संसारकी बातोंका स्मरण कैसे होता है? इसका उत्तर इतनाही है कि संसारकी बातोंका विचार और ध्यान यह मनुष्य दिनरात करता रहता है। दिनरात सांसारिक बातोंका ध्यान करनेके कारणही इसको संसारकी बातोंका स्मरण मृत्युके समय भी हो जाता है। यदि यह बात सत्य है तो हमें एक विशेष महत्वपूर्ण नियमका पता लग गया कि मनुष्य जिस बातका दिनरात ध्यान करता उस का स्मरण उसको मृत्युके समय होगाही। यही नियम इन श्लोकोंमें कहा है जिसका भाव यह है- मनुष्य जिस भावका दिनरात स्मरण करता है उस भावसे प्रभावित ( तद्भावभावितः ) होनेके कारण वह उस भावको प्राप्त होता है और उसको देह त्यागनेके समय भी वही भाव स्मरण रहता है। मनुष्यका अन्तसमयमें सांसारिक बातोंका स्मरण रहनेका कारण यही है। यदि मनुष्य सदा परमात्मा-का ध्यान करेगा तो उसको अन्तकालमें भी परमात्माका स्मरण रहेगाही क्योंकि मनका धर्म एक जैसाही है। जिस भावका स्मरण अथवा ध्यान मन करता है उसमें वही भाव समा जाते हैं।

इसमें ( तद्भावभावितः ) उस भावसे प्रभावित होनेकी बात मुख्य है। वह जिस भावसे प्रभावित होगा वह उसी भावसे युक्त हो जायगा और उसी भावका रूप इसमें दिखाई देगा। उदाहरणके लिये देखिये कि जो मनुष्य कसाई बकरे काटनेमें मग्न रहता है रातदिन इसीमें अपने मनको लगाये रहता है वह उसमें कुछ बुरा नहीं समझता। जो हिंसक हर समय कसाईपन रखता है, उसका दूसरेके प्राण लेनेमें कोई कठिनता नहीं होती और जो दिनरात [illegible] करता है वह जीवकी हिंसा होनेके भयसे कब भी [illegible] पीता है। इस तरह जो सूद आदि लेनदेनका व्यापार करता है उसको गरीब इस व्यवहारसे मरते हैं इसका विचारतक नहीं होता। जो पूंजीपति अपनी पूंजी बढानेकी चिन्तामें रहते हैं वे श्रमिकोंके कष्टोंका विचार नहीं करते। राजामहाराजा प्रजाके करक्षसे पैसा लेते हैं और उसको अपने विलासमें व्यय करते हैं, परन्तु उस धन का उपयोग प्रजाके हितसाधनके कार्योंमें करना चाहिये, यह बात वे भूल जाते हैं। यह सब इसी कारण होता है कि मनुष्य ( तद्भावभावितः ) उसी भावसे रंग जाता है जिसका वह रातदिन विचार करता है। यदि यह सत्य है तो क्या मनुष्यका दिनरात परमात्माका स्मरण करनेपर भी परमात्माका स्मरण नहीं होगा? अवश्य होगा।

वनस्पतियोंपर कई कीडे होते हैं, फूलोंपर कई जीव होते हैं वे उन्हीं रंगोंके रंगे होते हैं। वे क्यों ऐसे रंगे जाते हैं इसपर विचारना चाहिये। वे जीव उन फूलों और वनस्पतियोंके रंगकाही ध्यान करते हैं अतः उनके शरीर वैसेही बन जाते हैं। इस न्यायसे यदि मनुष्य परमात्मभावमें रंग जायगा तो वह परमात्मभावसे युक्त क्यों नहीं होगा? अवश्य होगा यही दिखानेके लिये यहां कहा है कि—

स मद्भावं याति नास्त्यत्र संशयः। ( ५ )
मामेवैष्यस्यसंशयम्। ( ७ )
परमं पुरुषं दिव्यं याति। ( ८ )

ईश्वरभावको प्राप्त होता है परम पुरुषको प्राप्त करता है इसमें कोई संदेह नहीं है। परमात्माको यही प्राप्त क

सकेगा जो इस तरहसे परमात्मभावमें रंग जायगा ।

जैसे लोहेको अग्निमें रखनेसे वह कुछ समयमें अग्नि भावसे युक्त होकर अग्निरूप हो जाता है। लकड़ी भी इसी तरह अग्निका रूप धारण कर लेती है। लकड़ी प्रारंभमें जलती नहीं परन्तु जिस समय वह अग्निरूप होती है उस समय अग्निके प्रभावही जलती है, अर्थात् अग्निके सब गुण धर्म लकड़ी और लोहेमें आ जाते हैं। इसी तरह वह सिद्ध पुरुष भी परमात्माके सब गुणधर्मोंसे युक्त हो जाता है अर्थात् वह परमात्मभाव धारण कर लेता है। यदि यह कहा जाय तो भी अनुचित न होगा कि इस समय वह परमात्माही बन जाता है। वह नरसे नारायण बन जाता है जीवसे शिव हो जाता है पुरुषका पुरुषोत्तम बन जाता है।

अपना मन और अपनी बुद्धि ईश्वरमें अर्पण करनेसे ( मय्यर्पितमनोबुद्धिः ) यह भाव प्राप्त हो सकता है। जब मनुष्य मन और बुद्धि परमात्माको अर्पण कर देता है उसे अपनी बनाकर नहीं रखता तभी वह परमात्मभाव मनुष्य प्राप्त करता है। इसीको अभ्यासयोग कहते हैं।

## अभ्यासयोग

अभ्यासयोगके यहां दो लक्षण बताये गये हैं — ( १ ) तद्भावभावितः अर्थात् ईश्वरके भावसे प्रभावित होना और (२) दूसरा अर्पितमनोबुद्धिः अपने मन और बुद्धिको परमात्मामें अर्पण करना। ये दो लक्षण हैं अथवा इनको अनुष्ठानके दो साधन कह सकते हैं। परमात्मभावसे रंगा जाना और परमात्मामें आत्मसमर्पण कर देना यही अन्तिम सिद्धि का साधन है। तीसरा एक साधन है जो चेतसा नान्य गामिना इन शब्दोंद्वारा कहा है। दूसरे किसी विषयमें चित्त न लगाना और परमात्मामेंही अपना चित्त लगाये रखना, तथा उसीमें तन्मय रहना मन बुद्धिके समर्पण करनेसे होता है। अस्तु। इसका नाम अभ्यासयोग है और यह निरंतर किया जानेवाला योग है। निरंतर करनेसे ही यह सिद्ध होता है। यदि कोई कुछ समय करे और कुछ समय न करे तो वह कदापि सिद्ध नहीं हो सकता। इस सतत अनुष्ठानकी सूचना निम्नलिखित वाक्योंसे होती है—

सदा तद्भावभावितः । ( ६ )

सर्वेषु कालेषु मय्यर्पितमनोबुद्धिः । (७)

सदा उसी भावसे प्रभावित रहना चाहिये। हर समय अपने मन और बुद्धिको ईश्वरार्पण किये रखना चाहिये। यहां सदा और सर्वेषु ये शब्द सतत अभ्यासकी सूचना देते हैं। इस सतत अभ्यास करनेका नामही अभ्यास है। वारवार और सतत यत्न करनेकोही अभ्यास करना कहते हैं। अर्थात् अभ्यासयोग का अर्थ सतत और वारवार परमात्माका ध्यान करना 'ही यहां अभीष्ट है। जो साधक इस तरह अभ्यासयोग करता है वही परमेश्वर-भावको प्राप्त करता है। वह अपनी आत्मामें दिव्य परम पुरुषका भाव देखता है। यही मनुष्यकी अन्तिम सिद्धि है।

इस विषयमें हमने एक अनुभव किया था। कई मास तक निरन्तर हमने यह नियम पालन किया कि जिस समय कोई कार्य न होगा उस समय श्रीमद्भगवद्गीताका पाठ करेंगे। दो मासके निरन्तर पाठसे यह हुआ कि जब कभी निद्रा टूटती थी उस समय अपनेही आप भगवद्गीताका कोई न कोई श्लोक मनमें उठने लगता था अर्थात् जागृती समयमें भगवद्गीताका श्लोक पढनाही मनका काम हो गया था और यही कार्य निद्रामें भी चलता रहता था। इससे पता लगता है कि मन जिस कार्यमें लग जाता है उसीमें रंग जाता है और तद्रूप हो जाता है।

## अन्त समय

यहां अन्तसमयमें देह छोडनेके समय ऐसा वारवार कहा है। देह छोडनेका क्या अर्थ है? इसका अर्थ मृत्यु है ऐसा सब समझते हैं। परन्तु मृत्यु भी कौनसी समझनी चाहिये? क्योंकि क्षणिक मृत्यु दैनिक मृत्यु (निद्रा) अवस्थान्तरकी मृत्यु ( बालपनसे तारुण्य आदि ) जन्मान्तरकी मृत्यु, ( जन्मजन्म-देहत्याग होकर दूसरा जन्म मिलना ), देहान्तरकी मृत्यु ( महामृत्यु ) आदि अनेक मृत्यु हैं। इनमेंसे कौनसी मृत्यु यहां अपेक्षित है? मृत्युको अन्त भी कहते हैं। क्षणिक अन्त दैनिक अन्त अवस्थाका अन्त जन्मका अन्त और देहका अन्त आदि अनेक अन्त हैं। इनमेंसे किस अन्तका उल्लेख यहां अपेक्षित है यह बात विचारणीय है। वस्तुतः सभी अन्त यहां अपेक्षित हैं।

हर प्रकारके अन्तके समय परमात्माका स्मरण करना चाहिये। यदि कोई इसका यह आशय समझेगा तो वही

प्रयाणके समयमें स्थिर मनके द्वारा, भक्तिसे युक्त होकर और योगबलके द्वारा दोनों भौंहोंके बीच भली भाँति प्राणको स्थिर करके जो सर्वज्ञ पुरातन नियन्ता अणुसे भी सूक्ष्म सबका धारणकर्ता अचिन्त्यस्वरूप, अन्धकारसे परे रहनेवाले सूर्यके समान तेजस्वी ईश्वरका स्मरण करता है, वह उस दिव्य परम पुरुषके समीप पहुँचता है ॥ ९-१० ॥ वेद जाननेवाले जिसे अक्षर कहते हैं विषयवासना रहित योगी लोग जिसमें मग्न रहते हैं ब्रह्मचारी लोग जिसकी प्राप्तिकी इच्छासे ब्रह्मचर्य व्रतका आचरण करते हैं उस पदको संक्षेपसे तुझे ( यहाँ ) बताता हूँ ॥ ११ ॥ इंद्रियोंके सब द्वारोंका संयम कर मनका हृदयमें निरोध कर, मस्तकमें अपने प्राणको ले जाकर साधक योगकी धारणावस्थामें स्थिर होवे ॥ १२ ॥ वहाँ ( उस अवस्थामें ) ओंकाररूपी एकाक्षर ब्रह्मका उच्चारण करता हुआ और मेरा ( परमेश्वरका ) चिन्तन करता हुआ जो साधनकर्ता देह छोड़कर जाता है, वह परम श्रेष्ठ गतिको प्राप्त होता है ॥ १३ ॥

भावार्थ— ईश्वर सर्वज्ञ है अतः उससे कुछ भी अज्ञात नहीं है। वह प्राचीन है और प्राचीन कालसे अर्थात् सदासेही सबका नियन्ता और शासनकर्ता है। वह सब जगत्का एकमात्र सर्वाधिकारी शासक है। वह सूक्ष्मसे भी अतिसूक्ष्म है और सबका एकमात्र आधार है। उसके अचिंत्य अनंत स्वरूपका चिंतन करना बहुत कठिन कार्य है। वह स्वयं अनंत तेजस्वी है इसलिये उसके पास अन्धकार नहीं रह सकता। इसी दिव्य परम पुरुषका सबको ध्यान करना चाहिये। प्रयाणकालमें, भक्तियुक्त होकर भ्रकुटीमें प्राणको चढ़ाकर जो इसका ध्यान करता है वह उस दिव्य परम श्रेष्ठ पुरुषको प्राप्त कर लेता है। इसी परम पुरुषको वेदवेत्ता लोग अक्षर कहते हैं, निष्कामी लोग इसीमें प्रविष्ट होते हैं इसीकी प्राप्तिके लिये ब्रह्मचर्यका पालन करते हैं। उस परम पद परमात्माका अतिसंक्षेपसे यही वर्णन है। इंद्रियोंका संयम करो मनको हृदयमें स्थिर करो और मस्तकमें अपने प्राणको स्थिर करके धारणाका अभ्यास करो। ऐसे समय ओंकारका जप और परमेश्वरका चिन्तन करता हुआ जो देह छोड़ता है वह निःसंदेह परम श्रेष्ठ गतिको प्राप्त होता है ॥ ९-१३ ॥

## प्रयाण-काल

( ९-१३ ) यहाँ यह बतलाया गया है कि प्रयाणकालमें परम पुरुषका ध्यान किस तरह करना चाहिये। प्रयाणकाल और अन्तकालका मुख्य अर्थ मृत्युका समय है। परन्तु इसका गौणअर्थ प्रतिक्षण भी होता है। क्योंकि मनुष्यकी प्रतिक्षण मृत्यु होती रहती है और प्रतिक्षण देहका कुछ न कुछ भाग नष्ट होता ही रहता है। प्रत्येक शरीर सात वर्षोंमें पूर्णतया नवीन हो जाता है, अर्थात् पहिलेके अणु नष्ट होकर उनके स्थानमें नये अणु आ जाते हैं। यह परिवर्तन शनैः शनैः प्रतिक्षण होता रहता है। यदि मनुष्यके शरीरका बोझ दो मन हो और वह सात वर्षोंमें परिवर्तित हो जाय तो एक दिनमें अढ़ाई तोले अणु नष्ट होकर उतनेही नये अणु आ जाते हैं। इस तरह इतने परमाणुओंकी मृत्यु मनुष्यशरीरमें प्रतिदिन होती है और इतनेही नये बन जाते हैं। उपवास करनेसे यह परिवर्तन शीघ्र होता है। चढ़ाव आयुमें मृत्युकी अपेक्षा परमाणुओंका संवर्धन अधिक होता है इसलिये शरीर बढ़ता है और उतार आयुमें मरनेवाले अणुओंकी संख्या अधिक होनेके कारण शरीर क्षीण हो जाता है। अब प्रतिदिन लगभग ढाई तोले परमाणुओंकी मृत्यु होती है तो प्रतिक्षण कितनी मृत्यु होती है इसका हिसाब लगाया जा सकता है। इस तरह यह क्षणिक मृत्युही दैनिक मृत्यु है। देहको इतना त्याग प्रतिक्षण और प्रतिदिन करना पड़ता है। देहत्यागके समय मनुष्यको परमेश्वरका स्मरण करना चाहिये। यदि प्रतिक्षण परमाणुओंका अर्थात् देहका अन्त होता रहता है तो प्रतिक्षणही अन्तसमय है।

## अन्त-समयकी प्रतीक्षा

इसके अतिरिक्त यदि मनुष्य प्रतिक्षणको अन्त-समय न माने तो उसे यह पता नहीं लगेगा कि उसका अन्त-समय किस समय आनेवाला है। यदि मनुष्य सौ वर्षोंके बाद देहका अन्त होगा ऐसा मानेगा तो वह भी निश्चित नहीं

अपने जाननेवालोंको देखनेवाला — ये भी इसके अर्थ हैं।

## पुराणम् ।

पुराण शब्दके अर्थ पुराना प्राचीन पुरातन, वृद्ध, प्राथमिक आदि होते हैं। पुरा अपि नव प्राचीन होता हुआ भी नवीन ऐसा इस शब्दका अर्थ होता है और यहां यह अर्थ लेना उचित है। क्योंकि यह परमात्मा पुराना है। यह पुरातन होता हुआ भी नवीन है वृद्ध होता हुआ भी तरुण है।

## अनुशासिता ।

जो शिक्षा बताता है, आज्ञा करता है, जो यथायोग्यरीतिसे राज्य चलाता है और दुष्टजीवको दण्ड देता है जिसकी आज्ञामें यह सब जगत् स्थित है, उसे अनुशासक कहते हैं।

## अणोः अणीयान् ।

सूक्ष्मसे भी सूक्ष्म, जितने भी सूक्ष्म पदार्थ हैं उनमें यह अतिसूक्ष्म है अतः सर्वव्यापक है।

## सर्वस्य धाता ।

सबका धारण करनेवाला निर्माणकर्ता बनानेवाला उत्पादक पोषणकर्ता व्यवस्थापक आत्मा परमात्मा।

## अचिन्त्यरूपः ।

उसका रूप अचिन्तनीय है परन्तु वह मनन करनेके लिए कठिन है। अतिमहान् रूप होनेके कारण हरएक मनुष्यका छोटासा मन उसका चिंतन नहीं कर सकता।

## आदित्यवर्णः ।

सूर्यके समान तेजस्वी प्रकाशस्वरूप तेजस्वी पदार्थोंको भी तेजस्विता देनेवाला।

## तमसः परस्तात् ।

यह प्रकाशस्वरूप होनेके कारण अन्धकारके परे है उसके पास अन्धकार नहीं रह सकता। यहां तमः शब्द केवल अन्धकारकाही वाचक नहीं है अपितु अज्ञान आलस्य शिथिलता दोष आदिका भी वाचक है। अतः जो तमसके परे रहता है उसमें तमके दोष नहीं होते अर्थात् अज्ञान आलस्य शिथिलता आदि दोष नहीं रहते अपितु ज्ञान उद्यम उत्साह निर्दोषता आदि गुण रहते हैं। तमस् दोषोंका निर्देश भगवद्गीतामें किया है वह यहां देखना चाहिये —

## तमका विचार

(१) तम अज्ञानसे उत्पन्न होता है मोह करता है और इससे प्रमाद आलस्य और निद्रा उत्पन्न होती है। (गी० १४।८) (२) तम ज्ञानको ढकता है। (१४।९); (३) आलस्य अज्ञान अन्धकार अप्रवृत्ति कर्म करनेकी अरुचि प्रमाद और मोह तमसे होते हैं। (१४।१३) (४) तमका फल अज्ञान है। (१४।१६); (५) तमसे अधःपतन होता है। (१४।१८); (६) तामस मनुष्य बासी बिगड़ा दुर्गंधयुक्त उच्छिष्ट अपवित्र और अस्वच्छ अन्न आनंदसे खाता है। (१७।१०)। (७) तामस मनुष्य अन्नदानहीन, विधिहीन, दक्षिणाहीन मंत्ररहित कर्म करता है। (१७।१३); (८) मूढतासे दूसरेको पीडा देनेके लिये अथवा नाश करनेके लिये जो तप किया जाता है वह तामस है। (१७।१९) (९) देश काल पात्रका विचार न करके अपात्रमें जो दान दिया जाता है जिसमें सत्कार नहीं है, वह तामस दान है। (१७।२२); (१०) नियत कर्मका त्याग तामस है। (१८।७); (११) तत्त्वरहित तुच्छ ज्ञान तामस कहलाता है। (१८।२२); (१२) परिणामका हानिका और हिंसाका विचार छोडकर तथा अपने सामर्थ्यका विचार न करते हुए मोहवश हो जो काम किया जाता है वह तामस कर्म है। (१८।२५); (१३) अयुक्त अहंकारयुक्त हठी शठ नीच आलसी, खिन्न तथा दीर्घसूत्री तामस कर्ता होता है। (१८।२८); (१४) अज्ञानसे घिरी अधर्मको धर्म माननेवाली, सबको उलटी देखनेवाली बुद्धि तामस होती है। (१८।३२); (१५) निद्रा भय शोक खिन्नता और मदको न त्यागनेवाली धृति तामस होती है (१८।३५); (१६) प्रारंभमें और अन्तमें आत्माका मोह बढानेवाला और निद्रा, आलस्य तथा प्रमादसे प्राप्त होनेवाला सुख तामस है (१८।३९)।

यहांतक तमका स्वरूप भगवद्गीतामें कहा है। इसका संक्षेपसे तात्पर्य अज्ञान, मोह प्रमाद आलस्य अति निद्रा सुस्ती अप्रकाश अन्धकार अप्रवृत्ति अवनति अधर्मको स्वधर्म जानना मूढता दूसरेका नाश करनेकी बुद्धि अविचार हिंसा हठ आलस्य नीचता दीर्घसूत्रता, अहंकार विपरीत ज्ञान आदि है। यही तमोगुण है इस तमोगुणसे परे परमेश्वर है अर्थात् परमेश्वरके पास ये सब

भावार्थ— यहां दूसरा कुछ भी नहीं है ऐसा जानकर जो अपना मन सतत ईश्वरमेंही लगाता है और ऐसा अनन्य चित्त होकर जो सतत ईश्वरकाही स्मरण करता है उस नित्य योगसाधन करनेवाले योगीको ईश्वर सहजहीसे प्राप्त होता है। परम श्रेष्ठ सिद्धिको प्राप्त हुए महात्मा लोग ईश्वरको पानेके पश्चात् पुनः पुनः दुःखमय अशाश्वत पुनर्जन्मको फिर नहीं प्राप्त होते। ब्रह्मलोकसे लेकर जितने भी लोक हैं उनमें पहुंचे सिद्ध पुरुष पुनः पुनः लौट आते हैं, परन्तु जो सिद्ध पुरुष ईश्वरको प्राप्त होते हैं, उन्हें लौटना नहीं पड़ता अर्थात् उन्हें पुनः जन्म नहीं लेना होता॥ १४ १५ ॥

## ईश्वर-स्मरण

( १४ १५ ) ईश्वरका स्मरण करनेसे ईश्वर प्राप्त होता है ऐसा यहां कहा है। ( स्मरति ) ईश्वरका स्मरण करनेके लिये पहिले ईश्वरका अनुभव होना चाहिये क्योंकि स्मरण अनुभूत विषयकाही होता है। जो विषय किसी तरह भी मनुष्यके अनुभवमें न आया हो वह उसका स्मरण कैसे कर सकेगा? मनुष्यके पास कान त्वचा, नेत्र जिह्वा और नाक ये पांच ज्ञानेंद्रिय हैं; मन मनन करनेकी इंद्रिय है; चिंतन करनेकी वाली इंद्रियका नाम चित्त है, ज्ञान ग्रहण करनेवाली बुद्धि है, इनमेंसे किसी इंद्रियद्वारा अथवा सभी इंद्रियोंद्वारा ईश्वरका ग्रहण पहिले होना चाहिये अथवा जिस किसी तरह ग्रहण हो सके उसी तरह ईश्वरकी प्राप्ति करनी चाहिये। ग्रहण होनेके पश्चात्ही स्मरण हो सकता है। इस विषयमें इससे पूर्व ( ९ से ११ श्लोकोंकी व्याख्याके प्रसंगमें ) जो लिखा है वह भी पाठक देखें। इस रीतिसे ईश्वरका स्मरण करनेसे ईश्वर सुलभतया प्राप्त हो सकता है।

## नित्य-स्मरण

( नित्यशः सततं स्मरति ) नित्य और सतत स्मरण करना चाहिये अर्थात् प्रतिदिन और प्रतिसमय स्मरण होना चाहिये, बीचमें अन्तर नहीं होना चाहिये। निरंतर स्मरण करना मनुष्यके लिये कैसे संभव है? क्योंकि मनुष्यके जीवनमें ऐसे कई क्षण चले जाते हैं कि जिनमें वह ईश्वरका स्मरण नहीं कर पाता। फिर कैसे ईश्वर प्राप्त होगा?

इसलिये उपाय यही है कि ईश्वरके लियेही अपना जीवन समर्पण करना चाहिये। ईश्वरके लिये संपूर्ण जीवन समर्पण करनेसे इस जीवनमें जो कुछ किया जायगा उससे परमेश्वरका स्मरण होता रहेगा। यह कैसे हो सकेगा इसका वर्णन क्रमशः आगे करेंगे। परन्तु यहां इतनाही स्मरण रखें कि ईश्वरका सतत और नित्य स्मरण करनेका एकमात्र उपाय आत्मसमर्पणही है। आत्मसमर्पण करनेसे अपना कुछ विषय नहीं रहता जिसका कि वह स्मरण करे। अन्य कोई पदार्थही स्मरण करनेके लिये नहीं रहता जो कुछ रहता है वह ईश्वरही ईश्वर रहता है। ऐसी 'अनन्य' अवस्था होनी चाहिये। जिस अवस्थामें ईश्वरसे भिन्न कोई अन्य नहीं है, ऐसा निश्चय हो जाता है उसको अनन्य अवस्था कहते हैं। जब चित्तकी ऐसी अवस्था हो जाती है, तब उसे 'अनन्य-चेता' कहते हैं। इसी अवस्थामें अनन्यचेता साधक ईश्वरका सतत और नित्य स्मरण कर सकता है।

## अनन्य-चेता

प्रायः मनुष्य 'अन्यचेता' होते हैं। मैं अन्योंसे भिन्न हूं और अन्य पदार्थ मुझसे भिन्न हैं। सब पदार्थ परस्पर भिन्न हैं इस प्रकार मनुष्य सदा भिन्नताका दर्शन करता है। यही दुःखका कारण है। पाठक विचार करें और देखें कि जो कुछ झगडे मानवीय जीवनमें हो रहे हैं वे सबके सब इस भिन्नताके कारणही हो रहे हैं। अतः अनन्य का दर्शन होना चाहिये। कोई अन्य नहीं है ऐसा अनुभवही अनन्य दर्शन है। मुझसे भिन्न कोई नहीं है यह अनुभव मनुष्यको हो सकता है। यह कोई काल्पनिक बात नहीं है। सर्वसाधारण मनुष्य अन्यचेता होते हैं, उन्हें अनन्यचेता बनाना चाहिये। जो ऐसा अनन्यचेता बनेगा वही मनुष्य ( नित्यशः सततं स्मरति ) नित्य और सतत ईश्वरका स्मरण कर सकता है। यहां कोई शंका करनेवाले पूछ सकते हैं कि वह किस तरह नित्य और सतत ईश्वरका स्मरण कर सकता है? देखिये ईश्वरसे भिन्न यहां दूसरा कुछ भी नहीं है ऐसा एक निश्चय हो चुका है। एकबार जो ऐसा निश्चय कर चुका उसे जब कुछ भी स्मरण होगा तब परमेश्वरकाही स्मरण होगा क्योंकि दूसरे किसी पदार्थके स्मरण करनेके लिये उसके सामने आनेकी

महोरात्रका प्रमाण जाननेवाले लोग जानते हैं कि सहस्र युगोंका ब्रह्माका एक दिन और सहस्र युगोंकी ब्रह्माकी एक रात्रि होती है ॥ १७ ॥ ब्रह्माके दिनके आरम्भमें अव्यक्त प्रकृतिसे सब व्यक्त पदार्थ उत्पन्न होते हैं और फिर रात्रिके आरंभमें उसी अव्यक्त प्रकृतिमें लीन हो जाते हैं ॥ १८ ॥ हे अर्जुन! वही भूतोंका समुदाय परतन्त्रतासे ( परवश होकर ) बार बार उत्पन्न होकर, रात्रि होतेही लीन हो जाता है और दिन होनेपर फिर उत्पन्न हो जाता है ॥ १९ ॥

भावार्थ— कृत त्रेता, द्वापर और कलि ये चार युग हैं इन चारों युगोंका नाम मिलकर महा युग है। ऐसे एक सहस्र महायुगोंका ब्रह्माका एक दिन और उतनेही समयकी ब्रह्माकी एक रात्रि होती है [ अर्थात् ब्रह्माका एक अहोरात्र दो सहस्र महायुगोंका होता है। ऐसे ३६ अहोरात्रोंका एक वर्ष और १ वर्षोंकी ब्रह्माकी आयु होती है। ] ब्रह्माके दिनके आरंभ होते ही अव्यक्त प्रकृतिसे सब भूतोंकी उत्पत्ति होजाती है और दिनकी समाप्ति होकर रात्रिका आरम्भ होनेके समय सब भूतोंका लय उसी अव्यक्त प्रकृतिमें हो जाता है। जो भूतोंका समुदाय हम देखते हैं वह उत्पन्न होने और लय होनेमें स्वतंत्र नहीं है। वह नियमचक्रके अधीन है अर्थात् परतंत्र है। अतः ब्रह्माकी रात्रिके प्रारम्भ में अवश होकर अव्यक्त प्रकृतिमें लीन हो जाते हैं और ब्रह्माके दिनके प्रारंभमें अवश होकरही उत्पन्न हो जाते हैं। यह क्रम बराबर चलता रहता है। किसीके मनमें यदि उत्पन्न होने या लीन होनेकी इच्छा न हो तो भी उसका कुछ वश नहीं चल सकता और यह अनादि चक्रमें घूमताही रहता है ॥ १७-१९ ॥

---

## ब्रह्माका दिन

(१७-१९) इस स्थानमें ब्रह्माके दिनका वर्णन है। यह काल गणनाका विषय है। कृतयुगकी अवधि ४ दैवी वर्ष त्रेता युगका प्रमाण ३ दैवी वर्ष द्वापर युगका प्रमाण २ दैवी वर्ष और कलियुगका प्रमाण १ दैवी वर्ष माना गया है। सब मिलकर १ दैवी वर्ष होते हैं। एक युग समाप्त होतेही दूसरा युग प्रारंभ नहीं होता। बीचमें संधिसमय भी होता है। इस संधिसमयकी अवधि निम्न प्रकार मानी गयी है। कृतयुगके आदि अन्तमें चार चार सौ वर्ष मिलकर ८ वर्ष त्रेताके आदि अन्तमें तीन तीन सौ वर्ष मिलकर ६ वर्ष द्वापरके आदि अन्तमें दो दो सौ वर्ष मिलकर ४ वर्ष और कलियुगकी आदि अन्तमें सौ सौ वर्ष मिलकर २ वर्ष सब मिलकर २ वर्ष संधिकालका समय है। मुख्य चार युगोंका समय १ और संधिकालके २ वर्ष मिलकर चारों युगोंका कुल समय १२ दैवी वर्ष होता है। यह चतुर्युगीका समय है इसीको एक महायुग कहते हैं। इस चतुर्युगीके कितने मानवीय वर्ष होते हैं, देखिये—

मानवी ३६ दिनोंका १ दैवी दिन होता है। इस तरह मानवी ३६ वर्षोंका १ दैवी वर्ष होता है। अतः १२ ×३६ =४३२ मानवीय वर्ष एक चतुर्युगके होते हैं। इसका प्रमाण यह है—

| | | |
|---|---|---|
| ३६ मानवी दिन | = | १ मानवी वर्ष = १ दैवी दिन |
| ३६ दैवी दिन | = | १ दैवी वर्ष |
| १२ दैवी वर्ष | = | १ चतुर्युग = १ महायुग |
| ७१ महायुग | = | १ मन्वन्तर |
| १४ मन्वन्तर और १५ संधिकाल | = | ब्रह्माका १ दिन अथवा १ महायुग |

१४ मन्वन्तरोंके ( १४×७१ ) ९९४ महायुग हुए और प्रति मन्वंतरके पश्चात् कृतयुग जितना ( ४ दैवी वर्षोंका ) संधिकाल होता है। ऐसे १४ मन्वन्तरोंमें १५ संधिकाल होते हैं। अतः ( १५×४ मिलकर = ) ६ महा युग संधिकालके मिलकर ( ९९४+६ ) = १ महा युग एक ब्रह्माके दिनमें होते हैं।

इससे पूर्व महायुगका प्रमाण ( १२ +३६ = ) ४३२ मानवीय वर्ष बताया है। ऐसे एक सहस्र युग ब्रह्माके एक दिनमें होते हैं अतः ४३२ × १ =४३२ इतने मानवीय वर्षोंका ब्रह्माका एक दिन होता है और इतनेही समयकी ब्रह्माकी एक रात्रि होती है। अर्थात् ब्रह्माके अहोरात्रका समय ८६४ मानवीय वर्षोंका है। मनुस्मृतिमें इस विषयमें कहा है—

ब्राह्मस्य तु क्षपाहस्य यत्प्रमाणं समासतः।
एकैकशो युगानां तु क्रमशस्तन्निबोधत ॥ ६८ ॥

## परम धामकी खोज

(१-२१) इन श्लोकोंमें परम धामका वर्णन है। परम धामकी खोज करनेके लिये हमें अपने चारों ओर देखना चाहिये। चारों ओर अनंत पदार्थ दीखते हैं। क्या इन विविध पदार्थोंमें परम धाम है? नहीं। ये सभी पदार्थ ऐसे हैं जो पहिले नहीं थे किसी समयमें उत्पन्न हुए हैं और कुछ समयके पश्चात् नष्ट हो जायँगे। उत्पन्न होना रहना बढ़ना परिणत होना क्षीण होना और नाश होना इन सब पदार्थोंकी ये छः अवस्थाएं होती हैं। जो पदार्थ विकारवान् और नाशवान् हैं वह परम धाम कहलाने योग्य नहीं हो सकते। परम धामकी प्राप्ति तो अविनाशी सनातन होनेसे ही होती है। यदि हमने परम धामके बदले कोई ऐसा विकारी नाशवान् पदार्थ प्राप्त किया तो वह हमें क्षणमात्र सुख देगा और कुछ समयके पश्चात् वह स्वयं नष्ट हो जायगा। ऐसे नश्वर पदार्थसे भला क्या काम होगा? और ऐसी नश्वर वस्तु प्राप्त करनेके लिये इतने परिश्रम करनेकी भी क्या आवश्यकता है? अतः जो परम धाम हमें प्राप्त करना है वह इन नश्वर वस्तुओंके अन्दर नहीं हो सकता।

हम प्रतिदिनके अनुभवसे ऐसा कह सकते हैं कि ये सब पदार्थ नष्ट हो जानेवाले हैं। सब व्यक्त पदार्थ नष्ट हो जाते हैं, अतः केवल व्यक्त वस्तु परम धाम नहीं हो सकती। इससे परे अव्यक्त है। संभवतः वह अव्यक्त परम धाम होगा। परन्तु यहां अव्यक्त दो प्रकारके कहे गये हैं। एक तो वह है जो इन सब नश्वर वस्तुओंका उपादान कारण महत्तत्त्व अथवा गुणसाम्या मूल प्रकृति है। जैसे मिट्टीसे घड़ेकी उत्पत्ति समान सब वस्तुएं बनती हैं और घड़ेके मिट्टीमें मिल जानेके समान सब वस्तुएं उसीमें लीन हो जाती हैं। इस महत्तत्त्वको और गुणसाम्या प्रकृतिको भी अव्यक्त कहते हैं परन्तु यह अव्यक्त भी परम धाम कहने योग्य नहीं है क्योंकि वह एक समय अव्यक्त स्थितिमें रहता है और दूसरे समय व्यक्त स्थितिमें परिणत होता है अर्थात् सदा एकसा नहीं रहता। जो एकसा नहीं रहता उसके आश्रयपर हम कैसे विश्वास रख सकते हैं? उदाहरणके लिये देखिये तालाबपर जमे हिमपर यदि किसीने निवास किया तो पिघल जानेपर वह उस जलमें डूब जायगा। क्योंकि वह जल एक समय हिमरूपमें कड़ा हो जाता है और दूसरे समयमें प्रवाही बन जाता है। इसी तरह यह गुणसाम्या प्रकृतिरूप जो अव्यक्त है वह एक समय अव्यक्त रहता है और दूसरे समयमें व्यक्त रूप धारण कर लेता है। अतः वह परम धाम होने योग्य नहीं है।

परम धाम ऐसा होना चाहिये जो अखंड एकरस एकरूप और एकस्थितिवाला हो। वही विश्वासयोग्य विश्रामस्थान हो सकता है। मूल प्रकृतिके अनेक पदार्थोंमें एक भी ऐसा नहीं है। इसीका वर्णन इस श्लोकमें इस प्रकार किया है—

अव्यक्तात् अन्यः अव्यक्तः सनातनः परः भावः। (२०)

इस गुणसाम्या मूल प्रकृतिसे (अव्यक्त प्रकृतिसे) दूसरा एक सनातन अव्यक्त (आत्मतत्त्व) है वही सच्चा श्रेष्ठ तत्त्व है।' वही सच्चा परम धाम कहलाने योग्य है क्योंकि यह सदा एकरस, अखंड और सनातन है। वह जैसा आज है वैसाही कल था और वैसाही भविष्यमें रहेगा। संपूर्ण नाशवान् पदार्थोंमें यही अविनाशी है। सबके नाश होनेपर भी यह एकसा बना रहता है। यह विकाररहित है। इसीको—

अव्यक्तो अक्षर इत्युक्तः

अव्यक्त अक्षर कहते हैं। और इसी अव्यक्त अक्षरको—

परमां गतिं आहुः। (२१)

तत् परम धाम। (२१)

परम गति और परमधाम कहते हैं। यही अन्तिम साध्य है। यहां पहुंचनेपर फिर (यं प्राप्य न निवर्तन्ते) दुःखमें लौटना नहीं पड़ता। यहीं अखंड आनन्द प्राप्त होता है। यही परमात्माका पद है। इसीको ईश्वरकी सत्ता कहते हैं। यही ब्रह्मपद है। यही (परः पुरुषः) पर पुरुष परम पुरुष कहलाता है। इसीमें सब भूत हैं और सब भूतोंमें यह रहता है। यही सर्वत्र व्याप्त है। (अनन्यया भक्त्या लभ्यः) अनन्य भक्तिसेही उसकी प्राप्ति हो सकती है। जिसमें अन्य भाव नहीं है, वह अनन्य भाव है और उसके साथ जो भक्ति होती है वह अनन्य भावकी भक्ति है। मैं ईश्वरसे विभक्त नहीं हूं, मैं ईश्वरसे भिन्न नहीं ईश्वरसे अन्य नहीं ऐसे भावसे जो भक्ति होती है जो सेवा होती है वह अनन्य भक्ति है। जो ऐसी अनन्य सेवा करता है उसको परमेश्वर प्राप्त होता है क्योंकि वह परमेश्वरसे अभिन्न होता है अभिन्न होनेके कारणही वह सदा प्राप्त रहता है। उसको

( २३-२६ ) किस समयमें मृत्यु होनेसे मोक्ष प्राप्त होता है और किस समय मृत्यु होनेसे पुनर्जन्म प्राप्त होता है इसका संकेत यहां किया है । उत्तरायणके छः महीनोंमें शुक्ल पक्षमें दिनके समय हवनाग्निकी ज्योति जहां तेज रहनेके कालमें ब्रह्मज्ञानी देह छोड़ते हैं और वे सीधे ब्रह्मको प्राप्त होते हैं । दक्षिणायनके छः महीनोंमें कृष्ण पक्षकी रात्रिके समय हवनाग्नि बुझनेके पश्चात् जो धूवाँ फैलता है उस समय जो कर्मयोगी देह छोड़ते हैं वे चन्द्रमाको प्राप्त होकर वापस लौटकर आते हैं । इनको पुनर्जन्म लेना पड़ता है । ब्रह्मज्ञानियोंकी गति प्रकाशगति कहलाती है और दूसरोंकी धूम गति कही जाती है । ये दोनों गतियां इस जगत्‌में सनातन कालसे चल रही हैं जो अर्चिरादि मार्गसे जाते हैं वे मुक्त होते हैं और धूम मार्गसे चले जाते हैं वे लौटकर वापस आते हैं।

इन मार्गोंका अधिक विचार करना चाहिये । साधारण व्यावहारिक दृष्टिसे विचार करनेसे ऐसा प्रतीत होता है कि प्रकाशके समय मार्ग चलनेसे पथिक बिना विघ्न इष्ट स्थानमें अच्छी तरह पहुंच सकता है । यदि वह गाढ अंधकारकी रात्रिमें धूवाँ फैलनेके समय अथवा हिम फैलनेके समय प्रवास करनेके लिये चला जायगा तो उसको मार्ग नहीं दीखेगा, ठोकर खायेगा, गिरेगा और प्राप्तव्य स्थानको न पहुंच कर वापस ही लौट आयेगा । यदि अंधकारमें वह अपने साथ दीप लेकर चलेगा तो अपने मार्गको सुगमताके साथ काट सकेगा अर्थात् प्राप्तव्य स्थानको पहुंचनेके लिये प्रकाशकी आवश्यकता है यह बात प्रत्यक्ष व्यवहारमें तथा अनुभवमें आनेवाली है ।

अग्नि ज्योति दिन शुक्ल पक्षकी चन्द्रिका ये शब्द मार्ग दर्शक प्रकाशके सूचक हैं और धूम रात्रि अंधेरा कृष्ण पक्ष ये शब्द मार्गरोधक अन्धेरेके सूचक हैं । यहां शब्दोंका हठ न करते हुए यदि भावकी ओर ध्यान दिया जाय तो पता लग जायगा कि ये शब्द केवल प्रकाश और अंधेरेके सूचक हैं । उत्तरायणमें वृष्टि नहीं होती जिससे कीचड़से मार्ग रुक जाते हैं तथा प्रवासके लिये सुगमता हो जाती है । इसी तरह दक्षिणायनमें वृष्टिके कारण प्रवासमें असुविधा होतीती है । अर्थात् प्रकाशके मार्गमें प्रवासकी सुगमता है और कृष्णमार्गमें प्रवासकी कठिनता है । यह बात विचारशील पाठक अच्छी प्रकार समझ सकते हैं ।

यहां जो हमें प्रवास करना है वह अध्यात्मका प्रवास है । यदि इस प्रवासमें प्रकाश हमारा साथी रहा तो सुगमता होगी और यदि प्रकाश न रहा और अन्धेरेमें ठोकरें खाना पड़ा तो बड़ा दुःख होगा । इसलिये आध्यात्मिक प्रवासके मार्गमें भी प्रकाशकी सहायता अत्यंत आवश्यक है । यहां आध्यात्मिक प्रवासके मार्गमें प्रकाशके मार्गमें प्रकाश कौनसा है ? सद्गुरु ही मुख्य प्रकाश देनेवाला अग्निके समान तेजःकेन्द्र है । इसीकी ज्ञानरूप ज्योति साधकको मार्ग दिखाती है । जबतक इस सद्गुरुके ज्ञानरूप प्रकाशमें साधक रहता है, तबतक उसे दिनके समान प्रकाश मिलता है । यही आध्यात्मिक प्रवासके पथिकका दिन है । शुक्ल पक्षमें रहनेका अर्थ यही है कि कभी अशुद्ध पक्षका आश्रय न करना मलिन पक्षके लिये अपनी शक्ति कदापि समर्पित न करना । हर समय विचार करते रहना चाहिये कि मैं शुद्ध पक्षमें हूं अथवा अशुद्ध पक्षमें ? इस तरह जो सद्गुरुरूपी सूर्यके ज्ञानरूप प्रकाश से प्रकाशित दिनमें रहता है और सदा शुद्ध पक्षका पक्षपाती है उसीका उत्तर-अयन होता है अर्थात् (उत्-तर) अधिक ऊंचा ( अयन ) गमन होता है वह उच्च अवस्थाको प्राप्त करता है । इस प्रकार मार्गसे जानेवाले ज्ञानी सीधे ब्रह्मको प्राप्त करते हैं ।

अब इसके विपरीत जो सद्गुरुको प्राप्त नहीं करते वे मानो अन्धकारकी रात्रिमें धूमलताके समान भ्रान्त हो जाते हैं मार्ग नहीं देख सकते ( रात्रि = रमयित्री ) रममाण होना- भोग भोगना चाहते हैं भोग भोगते और भोगोंसे रोगी होते चले जाते हैं । इतना होनेके पश्चात् वे अशुद्ध मलिन ( कृष्ण ) पक्षमें सम्मिलित हो जाते हैं । इनके लिये कोई मार्गदर्शक नहीं होता और न वे स्वयं मार्ग देख सकते हैं, इस तरह चारों ओरसे कष्ट भोगते हुए ठोकरें खाते हुए ( दक्षिण-अयन ) दक्षिण-गतिको प्राप्त होते हैं । दक्षिण यह पितरोंकी गति है यह मृत्युकी गति है यह बारबार दुःख भोगनेकी गति है । वे इसी अधोगतिको प्राप्त होते हैं । यहां इनको कोई सहायक नहीं मिलता । यहीं इनके भोगी और रोगी ही साथी होते हैं जो कभी शुद्ध पक्षमें संमिलित नहीं हो सकते । ऐसे पक्षमें संमिलित होनेके कारण वे अंधेरेमें ही ठोकरें खाते हैं । इस प्रकार प्रकाश मार्गसे दूर हो जानेपर इनको कुछ प्रकाश दीखता है । वह प्रकाश स्वयंप्रकाशी ब्रह्मचारी आदित्यका नहीं है प्रत्युत परप्रकाशी

भावार्थ— जो इन दोनों शुक्ल और कृष्ण मार्गोंको जानता है और जाननेके कारण किसी प्रकार किसी भी मोहमें नहीं फँसता। अतः सदा सर्वदा योगका अवलम्बन करना योग्य है। इस तरह जो सदा सर्वदा योगमार्गका अवलंबन करता है वह वेद यज्ञ तप और दानसे मिलनेवाले पुण्यको छोडकर आगे जाकर आद्य परम उच्च स्थानको प्राप्त करता है और वहां विराजता है जिससे श्रेष्ठ और कोई श्रेष्ठ स्थान नहीं है ॥ २७-२८ ॥

## नित्य योग

( २७-२८ ) जो पूर्वोक्त शुक्ल और कृष्ण गतियोंको जानता है वह किसी भी प्रकार मोहित नहीं हो सकता क्योंकि शुक्ल पक्षमें रहनेसे और मलिन पक्षमें रहनेसे क्या होगा इसका उसे यथावत् ज्ञान हो जाता है अतः मलिन पक्षमें प्रतिष्ठित होनेका उसे मोह नहीं होता। इसका स्पष्ट कारण यह है कि मलिन पक्षका परिणाम कैसा भयानक हो सकता है यह बात उसे मालूम होती है। इसी कारण वह अपने आपको उस हीन मार्गसे बचाता है मोहित होकर उसमें गिरना नहीं चाहता। दोनों मार्गोंका परिणाम स्पष्ट रूपेण उसके सम्मुख होनेसे वह हीन मार्गमें मोहित नहीं होता।

इस अवस्थातक करनेवाले मोहसे छुटकारा पानेका एक मात्र यही उपाय है कि सर्वदा योगके अनुसार अपना आचरण करे। जो कुछ करना हो वह योगके अनुसारही करे। उठना बैठना सोना जागना, संसारका कार्य करना राष्ट्रका कार्य करना अथवा जो भी कुछ करना हो वह सब योगके आदेशानुसारही करे। प्रत्येक क्षण योगसेही युक्त रहे। योगका अर्थ कर्मकी कुशलता सुख दुःखके विषयमें समबुद्धि और योगके विषयमें अनासक्ति है। प्रतिक्षण जो कुछ कर्म हो वह कुशलतासे समतासे और अनासक्तिसेही हो। इसीका नाम सदा योगयुक्त रहना है। जो इस तरह सर्वदा योगयुक्त होता है वह कभी मोहमें नहीं फँसता। योगका दूसरा अर्थ योग्य कर्म है। प्रतिसमय मनुष्य अपने आपसेही पूछे कि मुझे इस समय क्या करना योग्य है? इस प्रश्नका जो उत्तर मिले तदनुसार कर्म करे। मन सुसंस्कृत रहेगा, तो उत्तर भी योग्य मिलेगा।

मनुष्यको उचित है कि वह अपने आपको नित्य योग युक्त रखनेका यत्न करे। पहिले पहिले इस बातमें कठिनता प्रतीत होगी परंतु वारवार अभ्यास करनेसे वह अपने स्वभावका अंग बन जायेगी।

ऐसा नित्य योगयुक्त होनेसे कौनसा लाभ होना संभव है इसका उत्तर अगले श्लोकमें दिया है। वेद पढने यज्ञ याग करने कृच्छ्रचान्द्रायणादि तप करने दान देने इत्यादिसे जो पुण्य प्राप्त होता है उससे भी ( अत्येति ) अधिक पुण्य नित्ययुक्त अर्थात् प्रत्येक कर्ममें योग पद्धतिके अनुसार आचरण करनेसे मिलता है और अन्तमें ( आद्य ) पहिला और श्रेष्ठ स्थान प्राप्त होता है। यही मनुष्यका प्राप्तव्य है।

आद्यका अर्थ पहिला आदिम प्रथम मुख्य स्थान है। उसके प्रथम और सबसे श्रेष्ठ स्थान प्राप्त करनेके लिये केवल एकही उपाय है कि योगपद्धतिके अनुसार अपने संपूर्ण समयका यथायोग्य उपयोग करना अथवा जो करना हो वह योगरूपमें करना योगयुक्त बनना अपना स्वभावही ऐसा बनाना कि अपने द्वारा जो हो वह योगही हो।

अक्षर ब्रह्मके साथ अपना संयोग करनेके लिये यह नित्य-योग यहां कहा है। पाठक इसका आचरण सदा करें प्रत्येक कर्म योगपद्धतिसे करें और पहिला श्रेष्ठ स्थान प्राप्त करें।

इस प्रकार श्रीमद्भगवद्गीतारूपी उपनिषदोंमें कथित ब्रह्म-विद्यासे मिश्रित हुए,
योगशास्त्रविषयक श्रीकृष्ण और अर्जुनके संवादमें अक्षरब्रह्मयोग
नामक आठवां अध्याय समाप्त हुआ ॥ ८ ॥

वर्णन है। इस अध्यायमें जो विश्व रूप आत्माका स्वरूप कथन किया है वह स्वरूप विश्वरूपसे हमारे सामने दीख रहा है।

## अक्षर ब्रह्मका स्व-भाव

इस अक्षर ब्रह्मका स्वभाव अध्यात्म है। स्व-भावका अर्थ है अपना भाव, अपना धर्म। वह इसका निज भाव है जो कभी बदल नहीं सकता। इसीको अध्यात्म कहते हैं। अध्यात्म का अर्थ है आत्माके ऊपर प्रकट होना। जैसे अपने शरीरमें जो जीवात्मा है उसका प्रभाव इंद्रिय, प्राण और मनबुद्धिद्वारा प्रकट होता है। यही इस शरीरमें दीखनेवाला अध्यात्म है क्योंकि यही इस शरीरस्थानीय आत्माके ऊपर दीखनेवाला आत्माका स्वभाव है जिससे शरीरके अन्दर आत्मा है ऐसा स्पष्ट प्रतीत होता है।

इसी तरह ब्रह्माण्डमें जो विश्वात्मा अथवा परमात्मा है उसका स्वभाव किंवा उसका अध्यात्म अग्नि वायु, रवि चन्द्र आदिद्वारा प्रकट होता है। जैसे शरीरमें आंख है वैसेही ब्रह्मांडमें सूर्य है। इसी तरह संपूर्ण सृष्टिके अन्तर्गत सब पदार्थोंमें जो अपना अपना स्वभाव है वह इसी विश्वात्माके कारण है। जो वस्तुमात्रका स्वभाव है और संपूर्ण विश्वका स्वभाव है वह सब (अधि-आत्मं) इस आत्माकाही भाव है, क्योंकि दूसरा कोई पदार्थ नहीं है ही नहीं जिसका कोई भाव प्रकट हो सके।

यहां कई शंका करेंगे कि इस लेखके आरंभमें जीव ईश्वर और प्रकृति ये तीन पदार्थ हैं ऐसा कहा और अब एकही पदार्थ है ऐसा भी कहा जा रहा है। क्या यह परस्पर विरोध नहीं है? इसके उत्तरमें इतनाही कहना पर्याप्त है कि स्थूल भूत जीव-तत्त्व और परमात्मा ये तीन पदार्थ क्षर अक्षर और पुरुषोत्तम शब्दों द्वारा वर्णित हैं। ये तीन पदार्थ परस्पर भिन्न नहीं हैं। इस विषयमें सातवें अध्यायमें वारवार कहा गया है। जैसे (आमका) ऊपरवाला स्थूल आकार (आमकी) गिठली और दोनोंके मिलापसे होनेवाला आम्रफल ये तीन अवस्थाएं हैं, परन्तु वस्तुमें भेद नहीं है। इसी तरह क्षर (स्थूल भूत) अक्षर जीवतत्त्व (सूक्ष्म जीव) और (दोनोंका अभेद जिसमें है वह) पुरुषोत्तम ये परस्पर भिन्न नहीं हैं, एकही वस्तुके भाव हैं। जड और चेतन ये दो अवस्थाएं भिन्न हैं परन्तु वस्तु एकही है। बहुत लोग मानते हैं कि मिट्टी और जलके समान जड और चेतन बिलकुल भिन्न पदार्थ हैं परन्तु वे ऐसे भिन्न नहीं हैं। एकही सद्वस्तु चेतन रूपमें और स्थूल पदार्थोंके रूपमें दिखाई देती है, अर्थात् एकही वस्तुके ये दो भाव हैं। यह अर्थ यहांकि 'स्व-भाव' शब्दका है। यह इसका स्वभाव अक्षर अध्यात्म है। इसका कभी नाश नहीं होता।

## ब्रह्मका कर्म

संपूर्ण विश्वमें इसी ब्रह्मका कर्म स्वभावसे चल रहा है। यह स्वयं कर्म नहीं करता तब भी कर्म चलता रहता है। इसको इस कर्मसे कुछ भी प्राप्तव्य नहीं है कामना कुछ भी नहीं है अतः इसका यह कर्म पूर्ण निष्काम भावसे चल रहा है। पाठक पूछेंगे कि इस निष्काम कर्मसे क्या बन रहा है? उत्तर है कि (भूत-भाव-उद्भवः) भूतमात्रकी सत्ताका उद्भव हो रहा है बीजसे वृक्ष और वृक्षसे बीज हो रहा है यह अखंड भूतोंकी उत्पत्ति हो जाती रही है। इसके लिये शक्तिका (विसर्गः) प्रदान हो रहा है। यही ब्रह्मका यज्ञ है। यही विश्वकर्माका आत्मयज्ञ है। इस तरह यह अखंड कर्म-प्रवाह चल रहा है जो पूर्वोक्त स्वभावके अनुकूलही है।

## क्षर भाव

इस विश्वमें सर्वत्र क्षर भाव दीख रहा है प्रत्येक वस्तु नाशको प्राप्त हो रही है। जो पदार्थ उत्पन्न होता है वह विनाशकी ओर जा रहा है। ब्रह्मलोकसे लेकर भूलोक तक जितने भी पदार्थ हैं, वे सबके सब नष्ट हो रहे हैं। जो दीखता है जिसका रूप स्थूल है वह नाशवान् है। इस क्षर भावका संबंध प्रत्येक भूतसे है। प्रत्येक पदार्थ विश्वका एक अंश है। अतः वह मर्यादित है और इसी कारण वह नाशवान् है। अंश नाशवान् होता हुआ भी संपूर्ण विश्व नाशवान् नहीं है। अतः संपूर्ण विश्वरूपमें क्षरत्व नहीं है अपितु प्रत्येक अंशमें क्षर भाव है अतः कहा है (अधिभूतं क्षरो भावः, भूतमात्रमें क्षर भाव है। जब प्रत्येक भूत विश्वमात्रमें मिल जायगा तब इसमें क्षर भाव नहीं रहेगा। अतः यह क्षर होते हुए भी अक्षर है क्योंकि इसमें अक्षरत्वके साथ नाश होनेका धर्म भी है। दूसरा अवस्थामें नाश नहीं है तथा इस क्षर भूतोंमें भी सदा

विषकी अनुकूलतामें रह करही कुछ कार्य कर सकती हैं। यदि वे विरोध करने लगेंगी तो उनका नाश हो जायगा।

छोटेसे फुफ्फुसोंमें रहनेवाला मनुष्यका प्राण एक विश्व व्यापक प्राणका यह कितना छोटा अंश है? मनुष्यकी आंख सूर्यका कितना छोटा अंश है? मनुष्यका संपूर्ण देह विश्वका, कितना अल्प अंश है? विचार करनेसे पता लग जायगा कि मनुष्यकी शक्ति अत्यंत अल्प है। इसीलिये वह विश्वरूपके साथ विरोध नहीं कर सकता। वृक्षकी एक शाखा अथवा पत्थरके मनुष्यके सिरपर गिरने मात्रसे इसके शरीरका नाश हो सकता है। इसलिये विश्वरूप परमात्माका जो विश्वव्यापक कर्म चल रहा है, उसके साथ अनुकूल होकर मनुष्यका कर्म करना चाहिये। (मत्कर्मकृत्। गी० ११।५५) मनुष्य ईश्वरके कर्ममें सहायक हो ऐसा जो बारबार कहा है उसका यही कारण है। समुद्रमें रहनेवाला एक जलबिंदु संपूर्ण समुद्रका विरोध कैसे करेगा? ऐसेही विश्वरूपमें रहनेवाला एक बिंदुरूप मनुष्य संपूर्ण विश्वरूपका विरोध कैसे कर सकेगा? यह सचमुच असंभव है।

यहां मनुष्यके धर्मका निश्चय हो सकता है। जो विश्व धर्मके अनुकूल है वह मनुष्यका धर्म है और जो प्रतिकूल है वह अधर्म है। इसका निश्चय करनेके लियेही यहां परमात्मा उसका स्वभाव उसका उद्धारक कर्म, अधिभूत क्षर भाव उसका अधिष्ठाता पुरुष और जीवनरूपी यज्ञके अधिष्ठाता आदिका संबंध यहां बताया है। यह बतानेका यही उद्देश है कि मनुष्यका अपनी शक्तिका पता लगे और वह विश्वात्माका विरोध करनेका साहस कदापि न करे। अपने भूलसे भ्रमसे विश्वधर्मका विरोध करनेवाला निःसंदेह मूढ है और इसलिये सब कोई अपने आपको विश्वसेवाके लिये योग्य बनावें। यही इस उपदेशका रहस्य है। पाठक इसपर विचार करें।

## मनका धर्म

मनकी शक्ति बडी विलक्षण है। मन जिसका चिन्तन करता है वैसा बन जाता है। मन तदाकार बनकरही किसी वस्तुका अनुभव कर सकता है अतः मन जिसका ध्यान करने लगता है उसको प्राप्त करता है। यदि वह वीरताका ध्यान करेगा तो वीर बनेगा और यदि कायरताका ध्यान करेगा तो सामान्य बनकर नष्ट हो जायगा। यह मन कल्पवृक्ष है क्योंकि यहां जो कल्पना की जायगी वह फलीभूत होगी। मनकी यह विलक्षण शक्ति होनेसे इसका उपयोग बडी सावधानीके साथ करना चाहिये। यदि अच्छा उपयोग किया जाय तो भला होगा अन्यथा नाश होनेमें कुछ देरही नहीं लगेगी। मनमें बडी शक्ति है इसीलिये इसका सावधानीके साथ अच्छा उपयोग करना चाहिये।

मनका स्वभावही सतत मनन करनेका है। ऐसा एक क्षण भी नहीं जाता कि जिस समय मन किसी न किसीका विचार नहीं करता। यदि ऐसा है तो अच्छेसे अच्छे तत्त्वका ही मनन क्यों न किया जाय? परमेश्वरही सबसे श्रेष्ठ है इस श्रेष्ठ मननसे मनुष्यका मन श्रेष्ठ बने इसी हेतुसे ईश्वरस्मरणका विषय मनुष्यके सामने रखा गया है।

## मनका प्रभाव

मनुष्यका मन (तद्भाव-भावितः) मननके विषयके प्रभावसे प्रभावित होता है और तद्रूप हो जाता है। यह मनुष्यकी उन्नतिकी कुंजी है। एक व्यक्तिको अथवा समाजको जैसा बनाना चाहते हैं वैसा बनाया जा सकता है। मनुष्यके मनके सम्मुख जैसा विषय रहेगा वैसा वह बनेगा। अतः मनुष्यके सामने सदा अत्यंत उच्च ध्येय रहना चाहिये। उस उच्च ध्येयमें वह जितना मग्न रहे उतनाही उन्नत हो जायगा। जो मनुष्य निकृष्ट होते हैं उनका मन पहिले निकृष्ट बन जाता है जो मनुष्य रोगी होते हैं उनका मन पहिले रोगी हो जाता है जो मनुष्य श्रेष्ठ महात्मा बनते हैं उनका मन श्रेष्ठ बना होता है। जो अपनी उन्नति चाहते हैं उनको इस मनके धर्मका विचार करना चाहिये। इस मनके धर्मका ज्ञान होतेही अपनी उन्नतिका साधन करनेका ज्ञान हो सकता है।

यदि मनुष्य यह समझता कि मन जिसका ध्यान करता है उस वैसाही बन जाता है तो अपनी उन्नति चाहनेवाला मनुष्य कदापि अशुभ विचारको अपने मनमें स्थान नहीं देता। क्योंकि अशुभ विचार मनमें आतेही मन अशुभ हो जाता है और उसका परिणाम भोगनाही पडता है। इसलिये वेदमें बारबार कहा है कि—

### शिव-संकल्प

*तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।* (वा० य० ३४।१-६)

तभी अन्तसमयमें परमेश्वरका स्मरण हो सकता है। अतः इसकी उत्तम तैयारी पहिलेसेही करनी चाहिये।

प्रयाण-काल का अर्थ ग्रामान्तर या स्थानान्तर करनेका समय भी है। इस स्थानान्तरके समय भी ईश्वरका स्मरण करना चाहिये। हम स्थानान्तर एक दिनमें अनेकवार करते हैं। इन समयोंमें भी यदि मनुष्य ईश्वरका स्मरण करता रहे और ईश्वरके गुणोंका विचार करता जाय तो उसका चित्त शुद्ध होगा इसमें संदेह नहीं है।

## ईश्वर-स्मरणका स्वरूप

हर-समय ईश्वरका स्मरण करना चाहिये ऐसा वारवार कहा जाता है। स्मरण करनेसे मनुष्यकी उन्नति किस तरह होती है ? यह शंका यहां उत्पन्न हो सकती है। उसकी निवृत्तिके लिये ईश्वर स्मरणमें किन गुणोंका स्मरण करना पडता है इसका विचार पहिले करना चाहिये। यहां नवम श्लोकमें परमेश्वरके जिन गुणोंका कथन किया है वे गुण ये हैं-

### ( १ ) ' कवि '

परमेश्वर सर्वज्ञ है इसमें उसके ज्ञान गुणका स्मरण करना होता है परमेश्वर सब जानता है। मुझे वह ज्ञान प्राप्त करना चाहिये यह पहिली सूचना है। कवि के और अर्थ क्रान्तदर्शी दूरदर्शी अतीन्द्रियार्थदर्शी ये हैं। मनुष्यके इन्द्रियोंकी जहांतक पहुंच है उससे भी पर परमेश्वर देखता है। यह कविकी दृष्टि मुझे प्राप्त करनी चाहिये यह दूसरी सूचना यहां प्राप्त होती है।

### ( २ ) ' पुराणः '

ईश्वर प्राचीन होता हुआ भी नवीन ( पुरा अपि नवः ) है। मनुष्यको यही शक्ति प्राप्त करनी चाहिये। मनुष्य वृद्ध होनेपर भी तरुण जैसा उत्साही और कार्यक्षम बना रहे ज्ञान विचार और कर्ममें पुराना होता हुआ भी नवीनताही रहे। पुरानेको नवके साथ मिलाता रहे। यह तीसरी सूचना मिलती है।

### ( ३ ) ' अनुशासिता '

ईश्वर सबपर अनुकूल अर्थात् हितकारी शासन करता है। सबका यथायोग्य पालन करता है। मनुष्य भी इसी तरह अनुकूल शासन करे पालन करे। चाहे लोगोंका मानके लोगोंका राष्ट्रके लोगोंका अनुकूल शासन करनेका या मनुष्य को जितना भी अधिकार प्राप्त हो उतने अधिकारतक हित कारक शासन करे यह यहां चौथी सूचना है।

### ( ४ ) ' सर्वस्य धाता '

ईश्वर सबको धारण करता है। मनुष्य अपने अन्दर इस तरहकी धारक शक्ति धारण करे। मनुष्यको अपने परिवार, अपनी जाति तथा अपना राष्ट्रका धारण करना होता है। इसलिये अपने अन्दर धारक शक्ति बढाकर इनको यथायोग्य धारण करनेका यत्न करे यह यहां पांचवी सूचना है। इस धारणमें धारण पालन और पोषणका अन्तर्भाव है यह बात नहीं भूलना चाहिये।

### ( ५ ) ' अणो अणीयान् '

ईश्वर सूक्ष्मसे भी सूक्ष्म है। मनुष्य सूक्ष्म रीतिसे विचार कर सकता है अतः विचारोंकी सूक्ष्मता मनुष्य करे और उसमें पूर्णता प्राप्त करे। यहां यह छठी सूचना मिलती है। अपनी आत्मा भी सूक्ष्म है स्थूलरूपी आत्मा नहीं है ऐसा विचार कर अपनी सूक्ष्म शक्तियोंका सामर्थ्य देखे अनुभव करे और उनको बढाये।

### ( ६ ) ' आदित्यवर्णः '

ईश्वर सूर्यके समान तेजस्वी है। मनुष्य भी अपने अंदर तेजस्विता धारण करे। स्वयं तेजस्वी बने दूसरोंको तेजस्वी बनावे स्वयं मार्ग देखे और दूसरोंका मार्गदर्शक बने। यह सातवीं सूचना है। मनुष्य सूर्यके समान निर्दोष बने सूर्यके समान पवित्रता करे और पवित्र रहे।

### ( ७ ) ' तमसः परः '

ईश्वर अन्धकारसे परे है। मनुष्य भी अन्धकारसे परे रहे। यहां अन्धकार या तम शब्द तमोगुणका सूचक है और तमोगुण आलस्य अज्ञान आदि अधोगतिदायक आसुरी भावों का सूचक है। मनुष्य आसुरी सम्पत्तिसे दूर रहे यह आठवीं सूचना यहां मिलती है।

### ( ८ ) ' उत्तम पुरुष '

ईश्वर उत्तम पुरुष है। मनुष्य सबसे उत्तम बननेका यत्न करे। उत्तम पुरुष बननेका प्रयत्न करनेकी यहां नवम सूचना है।

प्रकारका मार्गही बनता है ? केवल एकही मार्ग है और वह यह है कि उस विश्वरूपमें अपने आपको समर्पित कर दिया जाय, भगवदिच्छामें अपनी इच्छा समाप्त की जाय और ईश्वरके कार्यमें अपना समर्पण कर रखा जाय। इसीसे यह ईश्वररूप बनकर अपने आपको कृतार्थ कर सकता है।

संपूर्ण भूतमात्र इस तरह आवागमनके चक्रमें भ्रमित होते रहते हैं कोई एकाध साधक अपने आपको प्रभुकी अखंड भक्तिमें समर्पित कर पाता है और—

नश्यत्सु न विनश्यति। ( गी ८।२० )

नाश होनेवाले अनेक भूतोंमें जो अविनाशी सत्तत्त्व है उसको प्राप्त करता है और धन्य होता है। जिसमें अनन्त भूत हैं और जिसने यह सब विश्व फैलाया है वही परम पुरुष है और वह इस तरह की अनन्य ( भक्त्या लभ्य स्त्वनन्यया। गी ८।२२ ) भक्तिसेही प्राप्त होनेवाला है और इसको प्राप्त करनाही मनुष्यका एकमात्र मुख्य कर्तव्य है।

## दो मार्ग

मनुष्य दो मार्गोंसे चला करते हैं। एक शुक्ल मार्गसे जाते हैं और दूसरे कृष्ण मार्गसे जाते हैं। जगत्के सभी मनुष्य इन दो मार्गोंके पथिक हैं। अतः कहा है कि—

शुक्लकृष्णे गती ह्येते जगतः शाश्वते मते।
( गी ८।२६ )

यह शुक्ल और कृष्ण गति इस जगत्में शाश्वत कालसे चली आयी है। कई लोग शुक्ल ( सुर ) मार्गसे जाते हैं और कई कृष्ण ( असुर ) मार्गसे जाते हैं। इनको पाप और पुण्यके मार्ग भी कह सकते हैं। पुण्य मार्ग सुर मार्ग है और पाप मार्ग असुरतामय कृष्ण मार्ग है। पुण्यमार्गसे ( अनावृत्ति याति ) सिद्धि प्राप्त होती है और दूसरे असुर मार्गसे ( पुनः आवर्तते ) चक्करमें फंसना पडता है।

सुर पक्ष ( शुक्ल पक्ष ) और कृष्ण पक्ष ( कुटिलताका पक्ष ) इनके नाम हैं। पाठक अपने ग्राममें अथवा अपने देशमें देख सकते हैं कि कितने लोग कुटिलताके पक्षमें जाते हैं और कितने सरलताके पक्षमें जाते हैं। यहां शुक्ल पक्ष और कृष्ण पक्ष ये नाम मासिक १५ दिनके हैं और इनमें भेद नहीं है यह समझना बडी भूल करना है। ये तो मानव जातिके सुर और असुर भेदवृत्तिके दर्शक हैं। आगे १६ वें अध्यायमें दैवी और आसुरी संपत्तिका वर्णन आने वाला है। दैवी पक्ष सुर सरल वृत्तिवाला पक्ष है और आसुरी पक्ष कुटिल हिंसक वृत्तिवाला। इसी कारण देवासुर-युद्ध सनातन है। दिन रात, प्रकाश-अन्धेरा, शुक्ल-कृष्ण ये नाम इन दैवासुर मार्गोंके द्योतक हैं। ऐसी मनुष्योंकी शुक्ल और कृष्ण गतियां हैं।

सुर मार्गसे चलनेवाला मनुष्य निश्चित स्थानतक पहुंचता है और असुर मार्गसे चलनेवाला मनुष्य इस स्थानपर नहीं पहुंच सकता यह बात व्यवहारमें भी अनुभव होती है। अतः शुक्ल पक्ष ( सुर पक्ष ) में रहकर अग्नि के पवित्र मार्गसे चलनेवाला ( उत्-तर-अयन ) उत्तरोत्तर गतिको प्राप्त होता है। यहां 'उत्तर अयन' उत्तरोत्तर उन्नति बताता है न कि वर्षका एक काल मात्र। अग्नि, प्रकाश, दिन, शुक्ल पक्ष, उत्तरायण आदि शब्द इस मार्गके सूचक हैं। ये दैवी संपत्तिवालोंका मार्ग बताते हैं। इसी तरह धूम रात्रि कृष्ण पक्ष और दक्षिणायन ये शब्द आसुरी मार्गके लोगोंके व्यवहारके सूचक हैं। ये दोनों गतियां सनातन हैं क्योंकि देवासुर भेद सनातन है। हम भी लोकव्यवहारमें देखते हैं कि सत्पक्ष और असत्पक्ष सदा हैं किसी एकका नाश नहीं होता। इस तरह दोनों मार्गोंका सनातन होना सत्य है।

इन दोनों मार्गोंके विषयमें वेद और उपनिषदोंमें भी इस प्रकार कहा गया है—

ये श्रद्धां सत्यमुपासते ते अर्चिरभिसंभवन्ति, अर्चिषो अहः, अह्न आपूर्यमाणपक्षम् आपूर्यमाणपक्षाद् यान् षण्मासानुदङ्ङादित्य एति मासेभ्यो देवलोकं देवलोकादादित्यम् आदित्याद्वैद्युतं तान्वैद्युतान् पुरुषो मानस एत्य ब्रह्मलोकान् गमयति तेषु ब्रह्मलोकेषु पराः परावतो वसन्ति तेषां न पुनरावृत्तिः॥ अथ ये यज्ञेन... लोकाञ्जयन्ति ते धूममभिसंभवन्ति, धूमाद्रात्रिं रात्रेरपक्षीयमाणपक्षम् अपक्षीयमाणपक्षाद् यान् षण्मासान्दक्षिणादित्य एति, मासेभ्यः पितृलोकं पितृलोकाच्चन्द्रं ते चन्द्रं प्राप्यान्नं भवन्ति तांस्तत्र देवा भक्षयन्ति... आकाशाद्वायुं वायोर्वृष्टिं, वृष्टेः पृथिवीं पृथिवीं प्राप्यान्नं भवन्ति ते पुनः पुरुषाग्नौ हूयन्ते ततो योषाग्नौ जायन्ते लोकान्प्रत्युत्थायिनस्त एवमेवानुपरिवर्तन्ते अथ य एतौ

स्थितिका वर्णन यद्यपि सिद्ध होनेपर भी मुख्य सिद्धान्तमें बाधा नहीं हो सकती। मुख्य सिद्धान्त आत्माकी स्थितिका है वह अबाधित रहता है। अस्तु।

इससे इतनाही बताया कि जो मरणोत्तर द्विविध गतिका वर्णन किया है उसका उपनिषदोंमें आलंकारिक अर्थ लेना चाहिये न कि उत्तान शब्दार्थ मात्र। इस आलंकारिक अर्थके निदर्शक शब्द ये हैं—

| | |
|---|---|
| शुक्ल पक्ष | कृष्ण पक्ष |
| शुद्ध पक्ष | कृष्ण पक्ष |
| शुद्ध मार्ग | कृष्ण मार्ग |
| आपूर्यमाण पक्ष | अपक्षीयमाण पक्ष |
| श्रद्धा तप | यज्ञ |
| तप ब्रह्मचर्य विद्या | कर्ममार्ग |
| ज्ञानमार्गी देवयान | पितृयाण |
| उत्तर अयन | दक्षिण अयन |
| उत्तर गति, ऊर्ध्वगति | दक्षिण गति |

ये शब्द आलंकारिक अर्थके सूचक हैं। एकका नाम शुक्ल और दूसरेका नाम कृष्ण है। यहीं दोनों मार्गोंके स्वरूपका निश्चय हो सकता है। आपूर्यमाण का अर्थ भरनेवाला पूर्ण करनेवाला और अपक्षीयमाण का अर्थ क्षीण करने वाला है। जो शुद्ध मार्ग है उससे जानेवाले अपने आपको प्रतिक्षण परिपूर्ण होनेका अनुभव करते हैं और कृष्ण मार्गसे जानेवाले लोग अपने आपको क्षीण होनेका अनुभव करते हैं। यहां वे पुण्यसंचय के क्षीण होनेके पश्चात् वे स्वर्गसे गिरा दिये जाते हैं। एक मार्गमें ब्रह्मचर्य और विद्या है और दूसरे मार्गमें केवल कर्म है। एक मार्गसे (उत्तर अयन) उन्नत होनेकी संभावना है और दूसरे मार्गसे वैसी संभावना नहीं है प्रत्युत बारबार वापस आनेका निश्चय है। इस तरह ये शब्द दोनों मार्गोंका स्वरूप बताते हैं। इस स्थान पर जो कर्ममार्गका वर्णन है उसके संबंधमें उपनिषद् कहते हैं—

एहि एहीति तमाहुतयः सुवर्चसः सूर्यस्य रश्मिभिर्यजमानं वहन्ति। प्रियां वाचमभिवदन्त्योऽर्चयन्त्य एष वः पुण्यः सुकृतो ब्रह्मलोकः॥ (मुंडक १।२।६)

आओ आओ यह कहकर यजमानको उसकी आहुतियां बुलाती हैं और सूर्यकी किरणोंसे उसे बहाती हैं मीठा भाषण बोलती हैं। यह पुण्यलोक यजमानके लिये है। इस विषयमें और आगे कहा है—

अविद्यायामन्तरे वर्तमानाः स्वयं धीराः पण्डितं मन्यमानाः। जंघन्यमानाः परियन्ति मूढा अन्धेनैव नीयमाना यथान्धाः॥ (मुंडक १।२।८)

ये कर्ममार्गी लोग अन्तःकरणमें अविद्या अज्ञानसे भरपूर भरे होते हैं, परंतु अपने आपको बडा बुद्धिमान् और पंडित मानते हैं अतः ये मूढ गिरतेही जाते हैं।

यह कृष्ण मार्गसे जानेवालोंका वर्णन है। अंधवालोंके पीछे अंधवाले चलते हैं। यह शुद्ध मार्गियोंका वर्णन है। इससे स्पष्ट होता है कि कौनसा मार्ग अच्छा है और कौनसा कष्टदायक।

एक मार्ग श्रद्धा तप ब्रह्मचर्य, विद्या ज्ञानका है और दूसरा है अन्ध विश्वासयुक्त कर्मका। यहां मार्गोंकी भिन्नता स्पष्ट हो गयी है। शुद्ध मार्ग दैवी संपत्तिका है और दूसरा आसुरी संपत्तिका। अतः एकको 'प्राण' का मार्ग और दूसरेको रयि (भोग) का मार्ग कहा है। भोगमें फंसनेसे गिरावट होती है इसीलिये गीतामें भोगोंपर अनासक्ति रखनेको कहा है।

भगवद्गीतामें यज्ञ, संन्यास योग आदि शब्द नवीन और विशेष अर्थोंके साथ प्रयुक्त किये गये हैं ऐसेही देवयान पितृयाणके शुक्ल पक्ष और कृष्ण पक्ष तथा ज्योति और धूम आदि सब शब्द विशेष अर्थ रखकरही प्रयुक्त किये गये हैं। यदि इनके उत्तान अर्थ किये जायेंगे तो भगवद्गीताका उपदेश सुसंगत प्रतीत नहीं होगा।

## शुक्ल और कृष्ण गति

ये दो शब्दही इन मार्गोंका स्वरूप बता रहे हैं। एक मार्गसे जानेसे शुद्धता आती है और दूसरे मार्गसे जानेसे कृष्णता कालिमा आती है। जगतमें जो भोगोंके पीछे दौड रहे हैं वे कृष्ण मार्गसे जानेवाले और जो त्याग तप और स्वाधीनताके पीछे चल रहे हैं वे शुद्ध मार्गसे जानेवाले हैं। इन मार्गोंके संबंधमें इन दो शब्दोंकाही ध्यान रखनेके पश्चात् अधिक लिखनेकी आवश्यकता नहीं है।

इन मार्गोंपर जानेसे ये दो भिन्न परिणाम होते हैं। एक मार्गसे जानेसे स्वाधीनता मिलती है और दूसरे मार्गसे जानेसे अनेक दुःख भोगने पडते हैं। यह जिसे ज्ञान है वह

कभी मोहित नहीं होता अर्थात् कृष्ण मार्गके भोगोंमें न फंसता हुआ त्यागके शुद्ध मार्गसे उन्नत होता चला जाता है। वेदाध्ययन यज्ञ तप और दानसे जो पुण्य प्राप्त होता है उससे कई गुना अधिक फल प्रत्यक्ष त्यागमार्गका अवलंबन अर्थात् कर्मफलत्यागका आचरण करनेसे होता है। इस अध्यायमें यही मननीय है।

॥ यहां अष्टम अध्यायका मनन समाप्त हुआ ॥ ८ ॥

---

# अष्टम अध्यायके सुभाषित

---

### ( १ ) कर्मका लक्षण

भूतभावोद्भवकरो विसर्गः कर्मसंज्ञितः ॥

( भ गी ८।३ )

प्राणिमात्रके अपने निज स्वभावकी उन्नति करनेका जो विशेष प्रयत्न है उसका नाम कर्म है। प्रत्येक प्राणीका कुछ विशेष शुभ गुण कर्म स्वभाव होता है, उसके उत्कर्ष करनेके प्रयत्नका ही नाम कर्म है।

### ( २ ) सतत मननका प्रभाव

यं यं वापि स्मरन्भावं त्यजत्यन्ते कलेवरम्।
तं तमेवैति कौन्तेय सदा तद्भावभावितः ॥

( भ गी ८।६ )

जिस भावका स्मरण करता हुआ मनुष्य देह छोडता है उस भावसे प्रभावित होकर उसीको प्राप्त होता है। मनुष्य जैसा विचार करता है वैसा बनता है।

मय्यर्पितमनोबुद्धिर्मामेवैष्यस्यसंशयम् ॥

( भ गी ८।७ )

ईश्वरमें मन बुद्धि अर्पण करनेसे निःसंदेह ईश्वर प्राप्त होगा। क्योंकि मन और बुद्धिमें सतत जो भाव रहेगा, वैसाही मनुष्य बनेगा।

अभ्यासयोगयुक्तेन चेतसा नान्यगामिना।
परमं पुरुषं दिव्यं याति पार्थानुचिन्तयन् ॥

( भ गी ८।८ )

चित्त एकाग्र कर ईश्वरस्मरणका सतत अभ्यास करनेसे मनुष्य दिव्य पुरुष परमेश्वरको प्राप्त होता है।

अनन्यचेताः सततं यो मां स्मरति नित्यशः।
तस्याहं सुलभः पार्थ नित्ययुक्तस्य योगिनः ॥

( भ गी ८।१४ )

एकाग्रचित्त होकर जो सतत नित्य ईश्वरका स्मरण करता है उसको ईश्वर सुलभतासे प्राप्त होता है।

### ( ३ ) ईश्वरस्मरण

सर्वेषु कालेषु मामनुस्मर युध्य च ॥ ( गी ८।७ )

सदा ईश्वरका स्मरण कर और युद्ध कर। पहिले ईश्वरका स्मरण कर और पश्चात् युद्ध आदि कर्तव्य कर।

### ( ४ ) ज्ञानका महत्त्व।

नैते सृती पार्थ जानन् योगी मुह्यति कश्चन ॥

( भ गी ८।२७ )

इन गतियोंको जाननेवाला योगी कदापि मोहको प्राप्त नहीं होता।

अथ नवमोऽध्यायः

# राजविद्या-राजगुह्य-योग

## ( १ ) पवित्र अविनाशी राजधर्म

श्रीभगवानुवाच-

इदं तु ते गुह्यतमं प्रवक्ष्याम्यनसूयवे । ज्ञानं विज्ञानसहितं यज्ज्ञात्वा मोक्ष्यसेऽशुभात् ॥ १ ॥
राजविद्या राजगुह्यं पवित्रमिदमुत्तमम् । प्रत्यक्षावगमं धर्म्यं सुसुखं कर्तुमव्ययम् ॥ २ ॥
अश्रद्दधानाः पुरुषा धर्मस्यास्य परंतप । अप्राप्य मां निवर्तन्ते मृत्युसंसारवर्त्मनि ॥ ३ ॥

---

अन्वयः — यत् ज्ञात्वा ( त्वं ) अशुभात् मोक्ष्यसे ( तत् ) तु इदं गुह्यतमं विज्ञानसहितं ज्ञानं अनसूयवे ते प्रवक्ष्यामि ॥ १ ॥ इदं ( ज्ञानं ) राजविद्या राजगुह्यं उत्तमं पवित्रं अव्ययं प्रत्यक्षावगमं कर्तुं सुसुखं धर्म्यं च ( अस्ति ) ॥ २ ॥ हे परंतप ! अस्य धर्मस्य अश्रद्दधानाः पुरुषाः मां अप्राप्य मृत्युसंसारवर्त्मनि निवर्तन्ते ॥ ३ ॥

श्रीभगवान् बोले- मैं मत्सररहित तुझे यह अत्यन्त गुप्त ज्ञान विज्ञानसहित बताये देता हूँ। इसका ज्ञान हो जानेपर तू ( सदा ) अशुभसे दूर रहेगा ॥ १ ॥ यह ज्ञान सब विद्याओंमें मुख्य, सब गुह्योंमें गुह्य उत्तम पवित्र अविनाशी प्रत्यक्ष अनुभवमें आनेवाला और सुखसे आचरण करनेयोग्य पूर्णतया धर्मरूप है ॥ २ ॥ हे तपस्वी अर्जुन ! धर्मपर श्रद्धा न रखनेवाले मनुष्य मुझको न पाकर लौट लौटकर इस मृत्युमय संसारके मार्गमेंही चक्कर लगाते रहते हैं ॥ ३ ॥

भावार्थ — सत्य ज्ञान और सत्य विज्ञान जाननेसेही मनुष्य अशुभ अवस्थासे बच सकता है। यही विज्ञानयुक्त सत्य ज्ञान सबसे श्रेष्ठ विद्या सबसे श्रेष्ठ ज्ञान तथा सबसे गुह्य तत्त्वज्ञान है। यही मानवोंका सबसे उत्तम अविनाशी अर्थात् चिरकाल रहनेवाला पवित्र और प्रत्यक्ष रूपसे हरएकके अनुभवमें आनेवाला तथा सुगमतासे आचरण होने योग्य श्रेष्ठ धर्म है। जो इस अविनाशी परमोच्च धर्मपर श्रद्धा नहीं रखते उन्हें ईश्वरस्वरूपकी प्राप्ति कभी नहीं हो सकती और वे इस संसारमें बारबार मृत्युका दुःख भोगते रहेंगे ॥ १-३ ॥

[ राजविद्यापरक अर्थ- जिस राजविद्याको जाननेसे मनुष्योंकी कभी दुरवस्था नहीं होती वह अत्यंत गुह्य ज्ञान विज्ञानके साथ तुम्हें बताता हूं ॥ १ ॥ ( राजविद्या ) यह राज्यशासनकी विद्या है, यह श्रेष्ठ राजाओंका ( राजगुह्य ) राज्यशासन चलानेका गुह्य ज्ञान है यह मनुष्यको ( उत्तमं ) उत्तम और ( पवित्रं ) पवित्र करनेवाला ज्ञान है ( अ-व्ययं ) इसमें कोई अधिक व्यय नहीं होता इससे उत्तम लाभ होता है इसका ( प्रत्यक्ष-अवगमं ) प्रत्यक्ष अनुभव प्रत्येक कर सकता है, यह ( कर्तुं सुसुखं ) आचरण करनेके लिये भी अत्यंत सुगम है ॥ २ ॥ जो इस राजविद्यापर विश्वास नहीं रखेंगे वे पुरुष- ( पुरुष- ) उसको प्राप्त नहीं होंगे और मृत्यु तथा विविध दुःखोंको भोगते रहेंगे ॥ ३ ॥

भावार्थ- यह राज्यशासन चलानेकी मुख्य विद्या है। इस प्रकार राज्यकार्यसे मनुष्यको अबाध कल्याण प्राप्त होता है और कभी मनुष्यकी दुर्दशा नहीं होती। यह राज्यशासनकी गुप्त विद्या है यह मनुष्यको नित्य हृदयमें धारण करनी चाहिये। जहां इस तरह राज्यशासन चलेगा वहांके मनुष्य श्रेष्ठ होंगे और अधिक पवित्र होते जायेंगे। इस पद्धतिसे राज्यशासन चलानेके लिये किसी प्रकार भी अधिक व्यय नहीं करना पडता प्रत्युत अन्य शासनोंकी अपेक्षा यह राज्यशासन न्यून व्ययसेही चलाया जा सकता है। इससे मनुष्योंका हित होता है यह बात हरएकके अनुभवमें आ सकती है। यह राज्यशासन चलाना बडा सुगम है। जो लोग इस राज्यशासनपर विश्वास नहीं रखेंगे वे श्रेष्ठ पुरुष नहीं कहावेंगे और वे अनंत दुःख भी भोगेंगे ॥ १-३ ॥

---

## गुह्ययोग

( १ १ ) भगवान् इस अध्यायमें गुह्ययोगका वर्णन करते हैं। इसीको गुह्ययोग गुह्यविद्या गुह्यविद्या, राजयोग राजविद्या आदि नामोंसे पुकारते हैं। सम्पूर्ण विद्याओंमें शास्त्रोंमें और योगोंमें यह श्रेष्ठ होनेके कारण इसको राजविद्या और राजगुह्य कहा जाता है। हम इसको विद्याओंका राजा गुह्य ज्ञानोंका सम्राट्, राजाओंकी विद्या तथा राजाओंका गुह्य ज्ञान आदि भिन्न भिन्न नामोंद्वारा पुकार कर सकते हैं। परंतु ( राज्ञां विद्या राज्ञां गुह्य ) इस दूसरे अर्थपर कई विद्वान् विश्वास नहीं रखते, वे कहते हैं कि यह ज्ञान जो श्रीमद्भगवद्गीतामें भगवान् श्रीकृष्णजीके द्वारा उपदेशरूपसे दिया गया है वह केवल क्षत्रियोंके लिये ही है ऐसा नहीं कहा जा सकता। यह ज्ञान तो मनुष्यमात्रके कल्याणार्थ कहा गया है। जो ज्ञान राजाओं ( क्षत्रियों ) का गुह्य ज्ञान या गुह्य ज्ञान होगा वह केवल क्षत्रियोंके लियेही हो सकता है। श्रीमद्भगवद्गीतामें किसी एक जाति या वंशको लक्ष्य करके कोई उपदेश नहीं है यहां तो मनुष्यमात्र का उद्धार करनेकी प्रतिज्ञा करके भगवान् उपदेश करते हैं ।। जो वैश्य शूद्र पापयोनि अर्थात् चांडाल ( गी ९।३२ ) वे सभी परम गतिको प्राप्त हो सकते हैं। जिससे यह चमत्कार होता है और जो सर्वजनहितकारी ज्ञान है वही भगवद्गीतामें कहा है। 'अत्यन्त दुराचारी भी यदि अनन्य भावसे ईश्वरकी भक्ति करे तो वह साधु बन सकता है क्योंकि वह शुभ संकल्प कर चुका है। वह शीघ्रही धर्मात्मा बनकर चिरन्तर शान्ति प्राप्त करता है। ईश्वर भक्तकी कभी दुःख नहीं पा सकता। ( गी ९।३१-३२) प्रत्येक मनुष्यको ऐसीही धारणा बना लेनी चाहिये।

## राज-विद्या

अन्य सब विद्याएं विशिष्ट व्यक्तियोंके लिये हैं परंतु यह विद्या ऐसी है कि जिससे संपूर्ण मानव-समाजका हित हो सकता है। इसीलिये इसको राजविद्या अथवा श्रेष्ठ ज्ञान कहते हैं। यहां किसी व्यक्तिविशेषका पक्षपात नहीं है और न इसपर किसी जातिविशेषकाही अधिकार है। यहां इस राजविद्याके पास मनुष्यमात्र आकर विश्राम प्राप्त कर सकता है। राजविद्याका यही अर्थ यहां ध्यान देनेयोग्य है।

## राज्य चलानेकी विद्या

राजविद्याके दूसरे अर्थपर अब विचार करते हैं। यह राज्यशासन चलानेकी विद्या है (राज्ञां विद्या) अर्थात् यह राजाओंकी विद्या है। राजपुरुष राज्यका शासन कैसे करें, राज्यका कर्मचारी अपना व्यवहार अर्थात् शासनव्यवहार कैसे करे और राज्यमें रहनेवाला प्रत्येक मनुष्य कैसे वर्ताव करे तथा प्रजाजनोंका परस्पर कैसे वर्ताव हो, यही राज-प्रबंध और प्रजाप्रबंधकी विद्याका यहां वर्णन है। 'ब्राह्मण, क्षत्रिय वैश्य शूद्र चांडाल स्त्रियां पापयोनि, श्वपाक पतित गौ, हाथी कुत्ता आदि सभीको समान दृष्टिसे देखा जायगा।' ( गी. ५।१८ ) इस भगवद्गीताके अनुसार जो राज्यशासन चलाया जायगा उसमें सबको सम दृष्टिसे देखा जायगा। अर्थात् जन्म या वर्णके कारण किसी का पक्षपात इस राज्यमें नहीं होगा।

भगवद्गीतोक्त इस राज्यशासनमें सब लोग कर्मफल-त्याग करेंगे कोई अपने कर्मका फल अपने भोगके लिये नहीं रखेगा। अर्थात् इस भगवद्गीताकी राजविद्याके अनुसार ब्राह्मण विद्या पढावेगा ज्ञान फैलावेगा, लोगोंको ज्ञानविज्ञानसंपन्न करेगा परंतु इस कार्यके लिये वेतन नहीं लेगा। वह अपने कर्मका और कर्मफलका अर्पण प्रजापतिके लिये करेगा। इस राजविद्याके अनुसार क्षत्रिय राज्यका पालन करेगा शासनका प्रबंध करेगा, पहरेदारी करेगा दुष्टोंको दण्ड देगा सबकी रक्षाके लिये आवश्यकताके समय युद्धादि कर्म करेगा। परंतु सारे इन कर्मोंको और अपने कर्मफलोंको प्रजापतिके लिये समर्पण करेगा। ये क्षत्रिय भी अपने कर्मोंके फलोंको अपने उपभोगके लिये अपने पास संगृहीत नहीं रखेंगे। वैश्य भी कृषि पशुपालन और व्यापारव्यवहार लेन देन आदि सब करेंगे परंतु जो लाभ होगा वह प्रजापतिके पास जमा करेंगे व्यक्तिगत उपभोग-वृद्धिके लिये अपने पास संग्रह करके नहीं रखेंगे। शूद्र भी विविध कलाकौशलकी उन्नति करके समाजकी सेवा करते जायेंगे। इससे उन्हें जो कुछ प्राप्त होगा उसे वे अपने पास संग्रह करके खर्च नहीं करेंगे परंतु वह सब फल प्रजापतिको समर्पित करेंगे। इसी तरह किसान और अन्यान्य लोग अपने कर्मोंके फलोंको

अपने पास संग्रह करके नहीं रखेंगे । अपितु सभी लोग अपने अपने कर्मोंके द्वारा उत्पादित फलोंको प्रजापति ( प्रजापालक राजा अथवा राज्यशासक संस्था ) को समर्पित कर देंगे ।

ब्राह्मण क्षत्रिय, वैश्य शूद्र, शिल्पकारादि सब लोग अपने अपने ( सहज जन्मसे प्राप्त ) कर्मोंमें अमत उन्नति कर पूर्णता प्राप्त करेंगे जो कम कौन करेंगे अत्यन्त कुशलतासे ( योगस्थः कुरु कर्माणि । [गी २।४८] योगः कर्मसु कौशलम् । गी २।५ ) करेंगे । सिद्धि हो या असिद्धि, उसकी चिन्ता न करते हुए अपना कर्तव्य करना अपना धर्म है ऐसा मानकर हरएक अपना अपना कर्तव्य पालेगा । ( सिद्ध्यसिद्ध्योः समो भूत्वा गी २।४८, १८।२६ ) सब लोग अपने कर्मके फलोंको ( ब्रह्मार्पण । गी. ४।२४ ) प्रजापतिके लिये अर्पण करेंगे और कोई भी उन्हें अपने उपभोगके लिये अपने पास संग्रहीत करके नहीं रखेगा ।

प्रत्येक मनुष्य समझेगा कि अपने अपने कर्मसे मैं ईश्वरकी सेवा कर रहा हूं । ( स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः ।गी १८।४६ ) । वैद्य रोगीकी चिकित्सा इसी भावसे करेगा कि इस रोगीके रूपमें परमेश्वरही मेरे सामने आया है और इसकी सेवा स्वकर्म द्वारा करना मेरा कर्तव्य है। अध्यापक शिष्यको इसी भावसे सिखायेगा कि 'ईश्वरही इस शिष्यके रूपमें मेरे सम्मुख आया है और अध्यापनरूप कर्मके द्वारा इस शिष्यरूपी ईश्वरकी सेवा करना मेरा धर्म है । न्यायाधीश भी समझेगा कि वादी और प्रतिवादी जो मेरे सामने आते हैं वे इन रूपोंमें परमेश्वरही प्रकट हुए हैं और पक्षपातरहित न्याय करके मैं इनकी सेवा करनेके लिये यहां बैठा हूं । स्त्री करेगी कि मैं अपने जीवनके पतिरूपी परमेश्वरकी सेवा करूंगी और पति करेगा कि परमेश्वरही स्त्रीरूपमें साथी बनकर मेरे सम्मुख आया है अतः अपने पतिव्रतद्वारा उसकी सेवा करना और उसको संतुष्ट रखना मेरा धर्म है । इसी तरह युद्धभूमिपर युद्ध करनेवाला वीर समझेगा कि 'ईश्वरही इन प्रतिपक्षियोंके रूपमें मेरे सामने आकर उपस्थित है और उत्तम युद्धरूप कर्म करके उसकी सेवा करना मेरा परम कर्तव्य है । इस तरह हरएक मनुष्य स्वकीय कर्म उत्तम रीतिसे करके परमेश्वरकी सेवा करेगा और उत्तम सिद्धिको प्राप्त होगा । अपना कर्तव्य करनाही परमेश्वरकी सेवा है ।

( मानुषीं तनुमाश्रितं भूतमहेश्वरं मम । गी ९।११-१२ ) मानवीय शरीर धारण करके ईश्वरही पंच जनोंके रूपमें मेरे सामने है ऐसा मानकर उनकी यथायोग्य सेवा करना हरएकका कार्य होगा । अपना अपना कर्तव्य पालन करनेपर भी कोई उस कर्मका फल निज उपभोगके लिये अपने पास संग्रहीत करके नहीं रखेगा परंतु समग्र सब कर्मफल प्रजापतिके लिये समर्पित होगा ।

प्रत्येक मनुष्य यदि वह श्रीमद्भगवद्गीतोक्त राज्यमें रहेगा, तो अनन्य भावसे सेवा करेगा—

अनन्याः पर्युपासते । ( गी ९।२२ )
अनन्येनैव योगेन ध्यायन्ते । ( गी १२।६ )

मैं अन्य हूं और जो मेरे सम्मुख उपस्थित है वह अन्य है ऐसा भाव छोडकर हम सबके मिलनेसेही यह विराट् पुरुष बना है, सब मिलकर एकही ( वासुदेवः सर्वम् । गी ७।१९ ) सद्वस्तु है इस अनन्य भावसे अपने अपने स्वभावनियत कर्मद्वारा परमेश्वरकी सेवा करेंगे । इस तरह विश्वसेवा करना उनका निज धर्म निज कर्तव्य और सहज कर्तव्य होगा ।

इस राज्यमें राज्यशासनका नियमन करनेवाली प्रजापति संस्था होगी और उसका नियामक प्रजापति होगा । इसीका दूसरा नाम गणसंस्था और उसका नियामक गणपति कह सकते हैं । उसमें कार्य व्यवस्थाके अनुसार ( अर्थात् चातुर्वर्ण्यं गुणकर्मशः । गी ४।१३ ) गणोंकी व्यवस्था होगी । प्रत्येक गणमें कितने भी पुरुष बालक और तरुण हैं इनकी उत्तम रीतिसे गिनती होगी । कौन कहां है उसका काम क्या है इत्यादि सबका हिसाब रहेगा । गणसंस्थाके बाहर कोई न होगा । प्रत्येक गणका एक अध्यक्ष होगा उसको गणपति कहा जायगा । अनेक गणोंका एक गणमंडल होगा उसका अधिष्ठाता गणमंडलाध्यक्ष कहलायेगा और इन सबका नियमन प्रजापति करेगा ।

प्रत्येक गण क्या कार्य करता है उसका फल क्या होगा उसका विनियोग कैसे करना चाहिये इत्यादि सब बातोंका विचार गणपति तथा गणमंडलाध्यक्ष करेंगे । परंतु यह सब कार्य प्रजापतिसंस्थाद्वारा प्रजापतिही करेगा ।

गणमें रहनेवाले सब लोग अपना अपना कर्म उत्तम रीतिसे करेंगे । अपना कर्म उत्तम रीतिसे करना ( कर्मण्येवाधिकारस्ते । गी २।४७ ) ही हरएक मनुष्यका कार्य होगा ।

## ( २ ) कल्पादि और कल्पक्षय

सर्वभूतानि कौन्तेय प्रकृतिं यान्ति मामिकाम्। कल्पक्षये पुनस्तानि कल्पादौ विसृजाम्यहम् ।७॥
प्रकृतिं स्वामवष्टभ्य विसृजामि पुनः पुनः । भूतग्राममिमं कृत्स्नमवशं प्रकृतेर्वशात् ॥८॥
न च मां तानि कर्माणि निबध्नन्ति धनंजय । उदासीनवदासीनमसक्तं तेषु कर्मसु ॥९॥
मयाऽध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते सचराचरम् । हेतुनाऽनेन कौन्तेय जगद्विपरिवर्तते ॥१०॥

---

अन्वयः— हे कौन्तेय ! सर्वभूतानि कल्पक्षये मामिकां प्रकृतिं यान्ति । पुनः अहं कल्पादौ तानि विसृजामि ॥ ७ ॥ ( अहं ) स्वां प्रकृतिं अवष्टभ्य प्रकृतेः वशात् अवशं इमं कृत्स्नं भूतग्रामं पुनः पुनः विसृजामि ॥ ८ ॥ हे धनंजय ! तेषु कर्मसु असक्तं उदासीनवत् आसीनं मां तानि कर्माणि च न निबध्नन्ति ॥ ९ ॥ हे कौन्तेय ! मया अध्यक्षेण प्रकृतिः सचराचरं सूयते, अनेन हेतुना जगत् विपरिवर्तते ॥ १० ॥

हे कुन्तीपुत्र अर्जुन ! सब भूत कल्पके अन्तमें मेरी प्रकृतिको प्राप्त होते हैं और फिर मैं कल्पके आदिमें उन भूतोंको उत्पन्न करता हूं— बाहर छोड देता हूं ॥ ७ ॥ मैं अपनी प्रकृतिके वश होकर पराधीन भूतोंके इस संपूर्ण समुदायको पुनः पुनः उत्पन्न करता हूं— बाहर प्रेरित करता हूं ॥ ८ ॥ हे युद्धमें विजयी अर्जुन ! इन कर्मोंमें आसक्तिरहित होनेके कारण उदासीन रहनेवाले मुझको ये कर्म बंधनमें नहीं डालते ॥ ९ ॥ हे कुन्तीपुत्र ! मेरी अध्यक्षतासे यह प्रकृति जड और चेतन जगत्‌का निर्माण करती है और इसी कारण जगत् परिवर्तित हो रहा है ॥ १० ॥

भावार्थ— सब बने हुये पदार्थ कल्पके अन्तमें ईश्वरीय प्रकृतिमें लीन होते हैं और कल्पके आदिमें पुनः उन की उत्पत्ति होती है । ईश्वर अपनी प्रकृतिका आश्रय करके संपूर्ण जगत्‌को उत्पन्न करता है और यह जगत् प्रकृतिके आधीन अर्थात् पराधीन होता है । ईश्वर इन कर्मोंमें आसक्त नहीं होता, इसलिये इन कर्मोंमें वह बंध नहीं पाता । ईश्वरकी अध्यक्षतामें उसकी प्रकृतिही चर और अचर वस्तुमात्रको उत्पन्न करती है जिस कारण जगत्‌में यह परिवर्तन हो रहा है ॥ ७—१० ॥

[ राजविद्यापरक अर्थ— ( सर्वभूतानि ) सब प्राणिमात्र ( कल्पक्षये ) संकल्पित निश्चित कार्यक्रमकी समाप्तिपर केवल अपनी ( प्रकृतिं ) स्वभावस्थितिको प्राप्त होते हैं ऐसा होनेके पश्चात् पुनः ( अहं कल्पादौ ) नवीन संकल्पित निश्चित कार्यक्रमकी योजनाका प्रारंभ करके राजा अपनी प्रजाको उस कार्यक्रममें प्रेरित करे ॥ ७ ॥ राजा अपनी ( प्रकृतिं ) प्रजाके साथ रहता हुआ अपनी अपनी निज स्वभावप्रवृत्ति अनुसार पराधीन होकरके चलनेवाले प्राणिमात्रको इसी तरह पुनः नव निश्चित ( कल्पे ) संकल्पित कार्यक्रममें प्रेरित करता रहे ॥ ८ ॥ राजा इन कार्यक्रमोंमें ( असक्तं ) आसक्तिरहित रहे उदासीन ( अपने निज भोगके विषयमें ) और पूर्ण विरक्त रहे । इससे उन कर्मोंका दोष उसे नहीं लगेगा ॥ ९ ॥ राजा प्रजा [ प्रभा ] का अध्यक्ष है यह अध्यक्ष राजा अपनी ( प्रकृतिः ) प्रजासे चराचर वस्तुजातकी ( सूयते ) उत्पत्ति करावे इसी हेतुसे इस जगत्‌में ( विपरिवर्तते ) विशेष परिवर्तन होते रहते हैं ॥ १० ॥

---

है या मिटा देता है । अच्छा तेजस्वी राजा राष्ट्रका निर्माण करता है उसे बढाता है और प्रमादवालोंको दबा देता है ।

[ ७ ] यथाकाशस्थितो वायुः सर्वत्रगः
तथा भूतानि तस्थानि । ( ६ )

आकाशमें रहता हुआ वायु जैसे सर्वत्र गमन कर सकता है वैसेही परमात्मामें ये सब भूतमात्र हैं । जैसे आकाशमें वायु आदि पदार्थ चलते फिरते रहते हैं उसी प्रकार परमात्मामें ये सब भूत रहते हैं जो चलते फिरते हैं और वृद्धि करते हैं । शरीरान्तर्गत पदार्थ जीवात्माके आधारपर हैं और इसी प्रकार राजसत्ताके आधारपर सब राष्ट्रका वैभव है ।

इस तरह सर्वत्र अमूर्त शक्तिका अद्भुत प्रभाव है । पाठक इस तरह विचार करके यह उपदेश जान सकते हैं । आगेके श्लोकमें इसी भावार्थका विवरण दर्शन है—

भावार्थ— राजा अपने सब प्रजाजनोंको अपने उत्तम संकल्पपूर्वक निश्चित किये हुए उन्नतिके कार्यक्रमोंमें लगावे और उनको उत्तम योगक्षेमकी ओर प्रेरित करे। पहिले निश्चित किया कार्यक्रम समाप्त हो जाय और प्रजाजनोंका कोई कार्यक्षेत्र न रहे तो वे पुनः अपनी मूल शिथिल वृत्तिपर आ जाते हैं और क्रियाहीन बन जाते हैं। ऐसी स्थिति आनेपर राजा पुनः नवीन सुसंकल्पित आयोजना करे और विविध कार्यक्षेत्रोंमें सब प्रजाको लगावे। उनको क्रियाहीन बेकार अवस्थामें कभी न रहने दे। राजा सदा अपनी प्रजाके साथ रहे प्रजाको छोडकर दूर देशमें जाकर न बसे। प्रजाजन अपने स्वभावधर्मके आधीन रहनेके कारण पराधीनसे रहते हैं अतः उनको बारबार नये नये उन्नतिके कार्यक्रमोंमें संकल्पपूर्वक लगाये रखना चाहिये। यह राजसंस्थाकाही कर्तव्य है। इन प्रजाजनोंके विविध कर्मोंसे उत्पन्न होनेवाले भोगोंपर कभी राजा अपनी दृष्टि न रखे उन भोगोंको स्वयं न भोगे। उनके विषयमें उदासीन अर्थात् निरपेक्ष रहे। ऐसी निरपेक्ष वृत्तिसे रहनेवाला राजा निष्कलंक रहता है। राजा ही सब प्रजाजनोंका अधिष्ठाता है। वह अपनी मुख्यत्व प्रेरणासे अपने प्रजाजनों द्वारा चर और अचर वस्तुमात्रमें ऐसी उन्नति करावे कि जिससे उदयकी ओर राष्ट्रका परिवर्तन होता रहे ॥ ७-१ ॥

## कल्प

( ७-१ ) यहां कल्पके आदिमें परमेश्वर प्रेरणा करता है और कल्पके अन्तमें सबको विश्राम देता है ऐसा कहा है। अतः कल्प की कल्पना ठीक हो जानी चाहिये 'कल्प' शब्द का अर्थ कोशमें इस तरह दिया है- ( १ ) पवित्र नियम, धार्मिक आज्ञा ( २ ) निश्चय निश्चित कार्यक्रम संकल्पित कार्य ( ३ ) जगत्का अन्त, ( ४ ) ब्रह्माका दिन।

'कल्प्' धातुसे कल्प शब्द बनता है। इस धातुके अर्थ योग्य होना, समर्थ होना पूर्ण करना सिद्धि प्राप्त करना, विजय प्राप्त करना सुव्यवस्था करना होना बनाना सिद्ध करना अनुकूल करना योजना करना, उत्पन्न करना हैं। यह धात्वर्थ ध्यानमें धारण करनेसे कल्प शब्दका अर्थ निम्न लिखित प्रकार होता है- योग्यता सामर्थ्य पूर्णता सिद्धि विजय व्यवस्था अनुकूलता योजना उत्पत्ति।

कल्प शब्दके ये भाव ध्यानमें धारण करनेसे कल्प शब्दका ठीक भाव ध्यानमें आ सकता है। परमेश्वर कल्पके आदिमें जगत्की उत्पत्ति करता है और कल्पके अन्तमें सब भूत अर्थात् उत्पन्न हुए पदार्थ प्रकृतिमें लीन हो जाते हैं। इसका दूसरा भाव यह है कि परमेश्वर द्वारा कल्पमें अर्थात् कालमर्यादामें सम्पूर्ण जीवोंकी उन्नतिका निश्चित सुसंकल्पित कार्यक्रम रचाया होता है। इस संकल्पित काल को चलानेके लिये कुछ पवित्र नियम बनाये होते हैं वही धर्मनियम कहलाते हैं। इन पवित्र नियमोंके अनुसार चलनेसे मानव जीव समर्थ और सुसम्पन्न होते हैं उन्नत होते हैं सिद्ध बनते विजय प्राप्त करते और अनुकूलताके साथ उन्नत होते हैं।

कल्पमें ब्रह्मा इस सृष्टिकी उत्पत्ति इसलिये करता है, कि इसमें उत्पन्न हुए जीव अपना मुक्तिका मार्ग व्यतीत करें और पूर्ण विजयी तथा सिद्ध बनें। इस कल्पनासे परमेश्वर इस विश्वका निर्माण करता है, इसीलिए इस कालमर्यादाको 'कल्प' कहते हैं। इस सम्पूर्ण कल्पमें परमेश्वरकी यह मूलभूत कल्पना और प्रेरणा कार्य करती रहती है। इस कारण कल्पके आदिमें ईश्वरके मानसपुत्र प्रकट होते हैं, अनेक प्रजापति अपने अपने नियत कार्यमें लग जाते हैं और छोटे मोटे देव देवता विभूति आदि अपना कार्य करना प्रारंभ कर देते हैं। इन सबका उद्देश यही होता है कि परमेश्वरके संकल्पके अनुसार सब काम हों और उसकी प्रेरणानुसार संसारमें कार्यबन्धनमें पडे हुए जीवोंकी यथोचित उन्नति हो। यहां परमेश्वर राजा है और जीव उसकी प्रजा है तथा मानसपुत्र प्रजापति देवदेवता और विभूति परमेश्वरके पदाधिकारी हैं, जो ईश्वरके संकल्पके अनुसार कल्पकी मर्यादा समाप्त होनेतक अपना काम करते रहते हैं।

## ईश्वर और राजा

इस कल्पके अन्दर ईश्वरका संकल्पित कार्यक्रम चलाया जाता है और उस महान् कार्यके अन्दर ईश्वरके जो अपनी प्रजाजनोंकी उन्नतिका ध्येय होता है यदि यह बात ठीक समझमें आ जायगी तो राजा अपनी प्रजाकी उन्नतिके लिए क्या करे यह बात भी स्वयंही स्पष्ट हो जायगी। सुस्पष्टताके लिये यहां निम्न लिखित कोष्टकमें परमेश्वर और राजाके कर्तव्यकी तुलना करते हैं-

| | |
|---|---|
| परमेश्वर | राजा |
| प्रकृति | प्रजा |
| प्रकृतिरंजन | प्रजारंजन |
| ( अनन्त ) जीवोंकी | ( अनन्त ) प्रजाजनोंके |
| मुक्तिके लिये | अभ्युदयके लिये |
| सृष्टिरचना | प्रगतिका प्रयत्न |
| सूर्यादि देवता ( कार्यकर्ता ) | पदाधिकारी (राज्यकर्मचारी कार्यकर्ता ) |
| भूतरचना विशेष | प्रजासंगठनद्वारा कार्यक्रम करना |
| जीवमुक्ति | प्रजाकी बंधननिवृत्ति |

इस छोटेसे कोष्टकमें विचारके लिए पर्याप्त सामग्री है। विचारपूर्वक इसको देखा जाय तो परमेश्वरके महाराज्यके व्यवहारके अनुसार राजाको कैसा राज्यव्यवहार करना चाहिये इसका ज्ञान हो सकता है। वेद उपनिषद् और गीता आदि शास्त्रोंमें जो परमेश्वर और प्रकृतिका वर्णन आया है वह केवल परमेश्वरका व्यवहार जाननेके लिये नहीं है क्योंकि केवल परमेश्वरके कार्यव्यवहारको जाननेसे मनुष्यमात्रके कल्याण होनेकी संभावना नहीं है। मनुष्यको अपने आचरण बदलना है अतः परमेश्वरके व्यवहारको अपने अन्दर मानवीय व्यवहारमें अर्थात् राज्यव्यवहारमें ढालना चाहिये। परमेश्वरके गुणोंका चिन्तन इसलिये करना चाहिये कि वे गुण अपनेमें और राज्यशासनमें ढाले जा सकें। इस तरह विचार करनेसे स्पष्ट होगा कि परमेश्वरका वर्णन उत्तम पुरुषका आदर्श सामने रखनेके लिये किया गया है और उसीसे आदर्श राज्यव्यवस्था भी प्रकट होती है। इसी विषयका विचार इन श्लोकोंमें इस प्रकार है-

## १ अहं कल्पादौ सर्वभूतानि विसृजामि। ७

( मैं [ ईश्वर ] कल्पके आदिमें सब भूतोंको विशेष प्रकार पृथक्‌पृथक् छोडता हूं। ) सब जीव मुक्ति प्राप्त करें अभ्युदय निःश्रेयसका साधन करें इस संकल्पित उद्देश्यसे ईश्वर उनको प्रयासक कर्मप्रवाहमें प्रेरित करता है। इसी प्रकार प्रजा अपना अभ्युदयपूर्वक पूर्ण कल्याण करें इस संकल्पित उद्देश्यसे राजा विविध कार्यप्रवाह प्रारंभ करके उनमें प्रजाको प्रेरित करे। जैसा ईश्वरीय राज्यमें ( न हि कश्चित् अकर्मकृत्तिष्ठति। गी. ३।५ ) कोई जीव कर्म किये बिना नहीं रह सकता वैसेही राजा अपने राज्यमें किसीको कार्यप्रवाहके बिना निष्क्रिय अवस्थामें न रहने दे। ऐसा प्रबंध करे कि किसीको बेकारीका कष्ट न हो सके। ईश्वरके राज्यमें कोई जीव कर्म किये बिना रह नहीं सकता अर्थात् कोई बेकार नहीं है। राज्यमें राज्यप्रबन्धद्वारा बेकारीका पूर्णतया निर्मूलन होना चाहिये। राजा अपनी प्रजाकी उन्नतिकी कोई योजना तैयार करे और उसमें सब प्रजाजनोंको लगावे।

## २ कल्पक्षये सर्वभूतानि प्रकृतिं यान्ति (७)

कल्पकी समाप्तिके समय सब भूत प्रकृतिमें लीन हो जाते हैं। संकल्पित कल्पकी समाप्तिपर सब भूत प्रकृतिकी स्थितिको प्राप्त हो जाते हैं। राजाकी प्रेरणासे जो प्रजाकी उन्नतिका कार्य चलाया जाता है उस संकल्पित कार्यक्रमके समाप्त हो जानेपर सब प्रजाजन क्रियाहीन अवस्थाको प्राप्त हो जाते हैं, बेकार हो जाते हैं।

प्रकृतिकी अवस्था गुणसाम्य है इसमें किसी प्रकारकी हलचल नहीं होती। सब भूतोंका प्रकृतिमें लीन हो जानेका अर्थ निद्रामें लीन हो जाना है क्रियाहीन हो जाना है। संकल्पित कार्यकी समाप्तिपर प्रजाजनोंकी यही स्थिति हो जाती है। अतः एक कार्य समाप्त होनेसे पहले दूसरा कार्यक्रम तैयार रखना योग्य है। तभी जनताकी बेकारी अथवा क्रियाहीनता दूर होगी। राज्यप्रबन्ध जिस तरह परिपूर्ण होना चाहिये वहां इसकी कल्पना हो सकती है।

इन श्लोकोंमें 'प्रकृति' शब्द दो बार है। एक स्थानपर इससे मूल प्रकृति गुणसाम्यावस्था क्रियाहीन अवस्था विवक्षित है। दूसरे स्थानपर इसका प्रकृतिस्वभाव निज स्वभाव अर्थ है। राज्यविचारमें 'प्रकृति' शब्दका अर्थ प्रजा है और दूसरा अर्थ निजस्वभावधर्म तथा क्रियाशील अवस्थाकी स्थिति भी है। पूर्वापर सम्बन्धके अनुसार योग्य अर्थकी परीक्षा करके श्लोकका भाव समझना चाहिये।

## ३ प्रकृतिं स्वामवष्टभ्य विसृजामि पुनः पुनः। ( ८ )

[ मैं ( ईश्वर ) अपनी मूल प्रकृतिका आश्रय करके सृष्टिको बारबार उत्पन्न करता हूं। ] ईश्वर अपनी निज मूल-

प्रकृतिका आश्रय करके उससे अनंत जीवोंकी उन्नतिके लिये संकल्पित योजनाद्वारा सृष्टिकी रचना करता है। सृष्टिके प्रवाहमें आया जीव आकर अपनी परम उन्नतिकी प्राप्तिके लिये विशेष पुरुषार्थ प्राप्त करते हुए परम उत्कर्षको प्राप्त होते हैं। यही ईश्वरका कल्प प्रकल्प कल्पना आयोजना है। इसी तरह राजाको उचित है कि वह अपनी प्रजामें रहे और संपूर्ण प्रजाकी परम उन्नति करनेके लिये सफलतापूर्वक आयोजना करे और उस कार्यक्रममें सब प्रजाको लगावे। सम्पूर्ण प्रजा भी इस नियोजित, संकल्पित आयोजनामें रहकर अपनी उन्नति करें। एक योजनाके पश्चात् दूसरी योजना बनाकर बारबार उत्तमसे उत्तम कार्यक्रमकी रचना करके उस कर्ममें प्रजाजनोंको तत्पर करावे और ऐसा प्रबन्ध करे कि जिससे सबको उत्तम सुख परम आनन्द और परम उत्कर्ष प्राप्त हो सके।

## ४ भूतग्राममिमं कृत्स्नमवशं प्रकृतेर्वशात् (८)

संपूर्ण प्राणिमात्र अपनी प्रकृतिके आधीन हैं इस अर्थ में उन्हें पराधीन भी कहा जा सकता है। प्रत्येक प्राणीकी भिन्न प्रकृति होती है वह सात्त्विक राजस और तामस होनेसे वह प्राणी सात्त्विक राजस और तामस हो जाता है। प्राणी अपनी भिन्न प्रकृतिके अनुसार ही कार्य व्यवहार करता है। गौ सात्त्विक दूध देती है सिंह व्याघ्रादि हत्या करते हैं सात्त्विक वृत्तिवाले मनुष्य शम-दम आदिमें तत्पर रहते हैं राजस प्रवृत्तिवाले मनुष्य प्रयत्नशील होते हैं और तमोगुणी मनुष्य आलसी और अपवित्र होते हैं। अनेक प्रयत्न करनेपर भी वह प्रकृति बदलती नहीं। यथा भगवान्ने कहा है कि—

यदहंकारमाश्रित्य न योत्स्य इति मन्यसे।
मिथ्यैष व्यवसायस्ते प्रकृतिस्त्वां नियोक्ष्यति॥
स्वभावजेन कौन्तेय निबद्धः स्वेन कर्मणा।
कर्तुं नेच्छसि यन्मोहात्करिष्यस्यवशोऽपि तत्॥
( गी १८।५८-६ )

अहंकारवश तू यह मानता कि मैं युद्ध नहीं करूंगा। यह मिथ्या निश्चय है। तेरा स्वभावही तुझ इस ओर बलसे प्रवृत्त कर जायगा। हे अर्जुन! अपने स्वभाव जन्य कर्मोंसे बंधा हुआ तू जिस कामको मोहवश करना नहीं चाहता उसेही परवश होकर करेगा।

इस तरह प्रत्येक मनुष्य अपनी प्रकृतिके स्वभावके अनुसार चल सकता है, प्रकृतिके अनुकूलही कार्य कर सकता है। चाहे कितना भी प्रयत्न किया जाय किन्तु मनुष्य अपनी भिन्न प्रकृतिके विरुद्ध कुछ नहीं कर सकेगा। अर्थात् तमोगुणी मनुष्य सात्त्विक और राजस कार्य कदापि नहीं कर सकेगा। इसी तरह सात्त्विक मनुष्यको तामस कार्य करना असम्भव है। इस रीतिसे पता लग जायगा कि मनुष्य तथा अन्य प्राणी अपनी प्रकृतिके आधीन होनेके कारण पराधीन हैं। जो जिसका प्रकृतिस्वभावमें है उसीके अनुसार उसका स्वकर्म होगा। वही स्वकर्म उसका स्वधर्म है और वही उसको करना चाहिये।

राज्यप्रबन्धद्वारा सम्पूर्ण प्रजाजनोंकी उन्नतिकी जो विशाल आयोजना बनानी है वह इस स्वभावधर्म पर प्रकृतिधर्म अथवा नियमधर्मका विचार करकेही बनानी चाहिये। अर्थात् सात्त्विक प्रवृत्तिवालोंको सात्त्विक कार्य राजस प्रकृतिवालोंको राजस कार्य और तमोगुणी प्रकृतिवालोंको तमोगुणी कार्य दिये चाहिये। इससे काम भी ठीक होगा और उसकी सफलता और सुफलता भी शीघ्र ही प्राप्त होगी।

ऐसा न करके एकही कार्यमें सबको प्रवीण के करनेसे कार्य भी बिगड जायगा और उनका निरुत्साह भी बढेगा। इसलिये प्रत्येक प्राणी अपनी प्रकृतिके आधीन-परतंत्र है यह बात ध्यानकरही उन्नतिकी आयोजना बनानी चाहिये। मान बोध उन्नतिका और राज्यशासनका यह अत्यन्त महत्त्वपूर्ण सिद्धान्त है जो ध्यानमें रखना चाहिये।

## ५ तेषु कर्मसु असक्तं उदासीनवद् आसीनं मां तानि कर्माणि न निबध्नन्ति (९)

( ईश्वर इन कर्मोंमें सदा आसक्तिरहित और उदासीन रहता है अत इन कर्मोंका दोष उसका नहीं लगता। ) परमेश्वर प्रकृतिद्वारा सब कर्मोंको कराता है। इसमें उसका हेतु इतनाही होता है कि सब जीवोंके लिये अपनी उन्नतिका मार्ग खुला हो। इसके अतिरिक्त उसका उद्देश्य अपने भोग बढाना नहीं होता इस कारण इन कर्मोंसे वह कलंकित नहीं होता। यहां विशेष नियम यह है कि कर्म कर जावे परन्तु उनके फलाभिमानमें न लिपट जाय ऐसा स्वयं

## मानुषीं तनुं आश्रितं भूतमहेश्वरं ( ११ )

महेश्वर मानवीय शरीरके आश्रित है। प्रत्येक मानवीय शरीरमें ईश्वर रहता है। यही बात वेदमें कही है

सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात् ॥१॥
पुरुष एवेदं सर्वं यद् भूतं यच्च भव्यम् ॥२॥
ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्बाहू राजन्यः कृतः।
ऊरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत ॥११॥
( ऋ. १ -९ )

एक पुरुष ( ईश्वर ) है उसके हजारों मस्तक, हजारों आंख और हजारों पांव हैं। जो हुआ था जो है और जो होनेवाला है वह सब पुरुष (ईश्वर) ही है। इस पुरुष (ईश्वर) का मुख ब्राह्मण बाहू क्षत्रिय ऊरू वैश्य और पांव शूद्र हैं। इस तरह वेदने भी मानुषीय शरीरमें परमेश्वर रहा करता है यह बात कही है। वह मुखका कार्य ब्राह्मणोंमें करता है बाहूका कार्य क्षत्रियोंमें करता है यह तथा जंघाओंका कार्य वैश्योंमें करता है और पांवोंका कार्य शूद्रोंमें करता है। अर्थात् संपूर्ण मानवीय शरीरोंमें वह है और कार्य करता है। ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य और शूद्रही परमेश्वरके शरीर हैं। इस तरह प्रत्येक मानवीय शरीरमें भी वह विद्यमान है और कार्य करता है। साधकको उचित है कि मानुषीय शरीरमें रहनेवाले और वहां कार्य करनेवाले भूतमहेश्वरको देखें और उसका अनुभव करें।

महेश्वर मानवीय शरीरोंमें है और कार्य कर रहा है यह मूढ मनुष्य नहीं देख पाते। वे समझते हैं कि ईश्वर किसी पहाडमें आसमानमें है, वैकुंठमें निवास करता है और मानव उससे बिलकुल भिन्न हैं। ऐसा मानकर वे मूढ लोग मानवोंकी निन्दा करते हैं उनको कष्ट देते हैं उनको ठगते हैं और हर तरहसे उन्हें सताते हैं। अन्य मनुष्योंको ठगनेके मनुष्योंके व्यवहारपर पाठक ध्यान दें। वस्तुतः मनुष्योंमें ईश्वर है ईश्वर अनेक मानवीय रूप धारण करके हमारे सम्मुख आता है। उसको सामान्य मनुष्य मानकर उसको ठगनेका यत्न करना उसको कष्ट देनेका यत्न करना कितनी मूढता है। ईश्वरके यहां इसके लिए क्षमा नहीं मिलेगी अपितु यथायोग्य दण्ड मिलेगा।

यदि किसी समय कोई राजा गुप्त वेषसे हमारे सम्मुख आ जाए और हम उसके साथ बुरा व्यवहार करें तो वह हमारे बुरे व्यवहारको राजा प्रत्यक्ष देखेगा और उसके लिए वह योग्य दण्ड भी देगा। कभी क्षमा नहीं करेगा। परंतु यदि मनुष्य यही समझे कि राजा आज भिन्न वेषसे हमें कब देख रहा इसका पता नहीं है अतः हमें उचित है कि हम सदा सुयोग्य व्यवहार करें तो ऐसा मनुष्य सदाही योग्य व्यवहार करनेके कारण उन्नत होगा और दूसरोंको ठगनेवाला अवनत होगा।

इसी तरह प्रत्येक मनुष्यमें ईश्वर है अथवा ईश्वरही अनेक मनुष्योंका रूप धारण करके हमारे सम्मुख आता है। वह कभी शत्रुरूपमें आता है कभी मित्ररूपसे कभी स्त्रीरूपमें तो कभी पुत्ररूपमें आता है। प्रत्येक समयके कर्तव्य भिन्न होते हैं, जो यथायोग्य रीतिसे करने चाहिये। यदि शत्रुके रूपमें ईश्वर उपस्थित हुआ तो उसको यथा योग्य दण्ड देनाही चाहिये, बिलकुल क्षमा नहीं करनी चाहिये। तभी वह परीक्षा उत्तीर्ण कर सकता है। जैसे अर्जुनने भीलरूपके साथ घोर युद्ध किया था। यदि वह उस समय युद्ध न करता तो श्रीशंकर प्रसन्न न होते और उसे अस्त्रोंकी प्राप्ति भी न होती। श्रीकृष्ण मित्ररूपसे उसके सम्मुख खडे थे। अर्जुनने उनके साथ मित्रताका वर्ताव करके उनको प्रसन्न किया था। यहां यथायोग्य वर्तावका पाठ पाठकोंको मिल सकता है।

जो मनुष्य सम्मुख आता है वह उस रूपमें ईश्वरही होता है। चिकित्सकके सम्मुख रोगीके रूपमें ईश्वर आता है। पतिके सम्मुख स्त्रीके रूपमें ईश्वर आता है। पत्नीके सम्मुख पतिरूपसे ईश्वर आता है। मातापिताके सम्मुख पुत्ररूपसे परमेश्वर आता है। वह किसी समय शत्रुरूपसे भी आता है और किसी समय क्रूर रूप धारण करके भी आता है। वहां समझना चाहिये कि यह परीक्षाका समय है। इस परीक्षामें जो उत्तीर्ण होगा वही श्रेष्ठ बनेगा। प्रत्येक स्थानमें हमारा कर्तव्य क्या है इसका विचार करके वैसाही व्यवहार करना चाहिये। कर्तव्यकर्म न करनेपर अधोगति और यथायोग्य कर्तव्य करनेपर उन्नति होती है।

उदाहरणके लिये आततायीके रूपसे परमेश्वर हमारे सम्मुख आजाए, और हाथमें शस्त्र लेकर हरएकका वध करने लगे तो उसका वध करना हमारा धर्म है। यदि हमने

उसका वध कर दिया तो हम अपनी परीक्षामें उत्तीर्ण होंगे और यदि उससे डरकर भाग गये अथवा यह परमेश्वर है इस लिये चुप रहगए तो हम अनुत्तीर्ण हो जायेंगे। इस तरह यह परीक्षा चारों ओर हो रही है। भगवान्‌ने अर्जुनसे कहा कि कौरवपक्षके सभी लोग परमेश्वरके विश्वरूपमें है, परन्तु अर्जुन की शक्तिकी परीक्षाका यह समय है। अतएव परमेश्वर इनके रूपोंमें सम्मुख आकर परीक्षा ले रहा है। यदि इस समय अर्जुन युद्धसे विमुख हो जाता तो परीक्षामें अनुत्तीर्ण हो जाता। अर्जुनने विश्वरूपके दर्शन करनेके पश्चात्‌ही युद्ध किया है क्योंकि उसी समय उसको निश्चय हुआ कि यद्यपि परमेश्वर सम्मुख उपस्थित होनेपर युद्धसे भाग जाना निरी मूर्खता है। इस समय तो युद्ध करना ही एकमात्र उपाय है।

पाण्डवोंका राज्य छीनकर कौरव अपने हाथमें दबाकर बैठे थे और पाण्डव अपना स्वराज्य प्राप्त करना चाहते थे। दोनों पक्षोंके मानवीय शरीरोंमें ईश्वर था। पाण्डव यदि युद्ध न करते अथवा उत्तम युद्ध करके कौरवोंको परास्त करके उनके हाथोंसे अपना राज्य न छीन लेते, तो पाण्डवोंको स्वराज्यकी प्राप्ति न होती। यहां परमेश्वर कौरवोंके रूपमें आकर पाण्डवोंकी परीक्षा ले रहा था, कि वे पांडव स्वराज्य प्राप्त करने और उसकी रक्षा करनेके योग्य हैं भी या नहीं इस परीक्षामें पांडव उत्तीर्ण हुए और उत्तीर्ण होनेसेही उनको स्वराज्य प्राप्त हुआ। यहां पता लगता है कि परमेश्वरके विश्वरूपमें शत्रु भी है। उनके साथ वैसा बर्ताव अर्जुनने किया वैसा ही करना चाहिये। जो भी स्वराज्य प्राप्त करना चाहते हैं उनको तबतक स्वराज्य नहीं मिलेगा जबतक कि वे युद्ध करके विजयी न होंगे और युद्ध भी पूरे प्रयत्नसे करना चाहिए अर्थात् उसमें न्यूनता नहीं रखनी चाहिये।

मानवीय शरीरोंमें परमेश्वर है (मानुषीं तनुं आश्रितं भूतमहेश्वरं। गी० ९।११) यह बात देखनी चाहिये और सदा ध्यानमें रखनी चाहिये। अनेक मानवोंके साथ हमारा संबंध होता है यह उत्तम योग्य रीतिसे होना चाहिये क्योंकि इन मानवीय शरीरोंमें रहनेवाले परमेश्वरके साथही हमारा संबंध होता है। इस परीक्षामें उत्तीर्ण होना चाहिये।

राजविद्याके पक्षमें अमूर्त राजसत्ता छोटेमोटे कोटरेखमें इन मानवोंके शरीरोंमें आश्रित रहकर कार्य करती है। इसलिये मनुष्यका शरीर समझकर उसका अपमान करना उचित नहीं क्योंकि अमूर्त राजसत्ता वहां है।

अमूर्त परमेश्वरीय भाव व्यक्तिमात्रोंमें है और अमूर्त राजसत्ता अधिकारियोंमें है जो लोग यह भी नहीं जानते वे मूढ हैं। इस अज्ञानके कारण वे अनेक प्रकारके दुष्ट आचरण करते हैं। उसका फल उनको भोगना पडता है। इसलिये कहा है कि उनकी आशायें, उनके कर्म और उनके ज्ञान ( मोघाशाः मोघकर्माणो, मोघज्ञानाः ) व्यर्थ होते हैं। यदि वे सब भूतोंमें ईश्वरसत्ताको देखें तो उनकी आकांक्षायें उनके कर्म और ज्ञान सफल और सुफल हो जायेंगे। यही एक बात न समझ पानेके कारण उनको मोह होता है और इस मोहसे उनकी राक्षसी और आसुरी प्रवृत्ति होती है। इसके लिये एक उदाहरण है—

सब मनुष्य परमेश्वरीय भावसे परिपूर्ण हैं, सबमानवके सबमें परमेश्वर भरा है इस दृष्टिसे सब एक ही हैं। ऐसा माननेपर एक दूसरेको ठगना परस्पर चोरी करना करना, दूसरेकी वस्तु छीनना आदि दोष समाजमें नहीं रह सकते। फिर ये दोष किस प्रमाणमें रह सकते हैं? जिस समाजके लोग सब भूतोंमें परमेश्वरभावको नहीं मानते, और अनेक व्यक्ति भिन्न भिन्न हैं परमेश्वर किसी स्वतंत्र स्थानमें है वह प्रत्येक व्यक्तिमें नहीं है यह मानते हैं वे ही एक दूसरेको धमकियां करते हैं चोरी व्यभिचार व्यभिचार आदि करते हैं। इन लोगोंमेंही राक्षसी और आसुरी वृत्ति रहती है। इस आसुरी संपत्तिका वर्णन आगे १६ वें अध्यायमें होगा। कई मानवोंमें भी क्रूर आसुरी वृत्ति दिखाई देती है। ये ही लोग जगत् में अनेक उपद्रव मचाते हैं। इनमें इस वृत्तिके होनेका कारण मानवीय देहमें सूत्ररूपसे सच्चेको न मानना और न देखना ही है।

इस लिये जगत् के अन्दर शान्ति स्थापन करनेकी इच्छा हो तो सब भूतोंमें साक्षी भावको देखनेकी विद्या सीखनी चाहिये।

धन मिलता है इसीलिये जो यज्ञयाग करते हैं, धन कमा-नेके लियेही जो अच्छे उद्योग करते हैं और यशादि भोग प्राप्तिकी इच्छासे ही जो उपासना आदि करते हैं वे सब सकाम उपासक हैं। इनमें 'सोमपाः' एक वर्ग है। सोमयाग करनेवाले ये लोग होते हैं। संपूर्ण यज्ञयाग करनेवालोंका यही उपलक्षण है मानवी उन्नतिके साथ संपूर्ण यज्ञयागोंका घनिष्ठ संबंध है। अश्वमेध मानवीय उन्नतिका सहायक है, अश्वमेध राष्ट्रीय दिग्विजय करनेके लिये होता है, राजसूय यज्ञमें नये राजाका चुनाव होता है, वाजपेयमें सबको अन्नपानका दान मुख्य है, सर्वमेधमें जनताकी उन्नतिके लिये सर्वस्वका समर्पण होता है। इस प्रकार ये यज्ञ मानवीय उन्नतिके साधक होते हैं, परंतु इनमें अपने ऐहिक-भोग और पारलौकिक-भोग बढानेका हेतुही मुख्य होता है। सोमपान करनेवाले लोगोंका संपूर्ण कर्मोंमें यही हेतु होता है। ये लोग बडे (पूतपापाः) निष्पाप होते हैं, परंतु 'मैं जो कर्म करूंगा उसका फल मुझेही मेरे उपभोगके लिये मिलना चाहिये' यही भाव मुख्यतया इनके सब कर्मोंमें होता है।

ये लोग सुकर्म करते हैं और इस लोकके पश्चात्ही स्वर्गलोकमें भी फल प्राप्त करते हैं- अनेक भोग भोगते हैं आनंद मनाते हैं। परंतु फलकी समाप्ति होनेपर उनके कष्ट वैसेही बने रहते हैं। जैसे भूख लगनेपर भोजन पकाते हैं उससे भूख शांत करते हैं फिर भूख लगती है और यही चक्र चलाना पडता है। यह चक्र सारी आयु चलानेपर भी समाप्त नहीं होता। यही इस चक्रमें दुःख है। अतः इससे शाश्वत सुख नहीं हो सकता।

राष्ट्ररक्षाके लिये सेना रखी जाती है। उसी सैन्यके लिये शस्त्रास्त्र बढाये जाते हैं। उनसे शत्रुओंका पराभव किया जाता है। शत्रु भी अधिकाधिक शस्त्र बढाते हैं। अतः अपनेको जीवित रखनेके लिये शत्रुओंसे अधिक शस्त्रास्त्र रखने चाहिये,। इस तरह प्रत्येक व्यक्ति और प्रत्येक राष्ट्र अपने शस्त्रास्त्र दूसरोंसे अधिक बढाने लगे तो उसकी मर्यादा कहां समाप्त होगी ? इस संरक्षणके भारके नीचेही लोग दब जायेंगे और दुःखी होंगे। इस तरह संरक्षण भी बाधक हो सकता है। इसी प्रकार ये कामोपभोग बढानेके सुखसाधन भी ऐसे भाररूप बनते हैं कि उसके नीचे मनुष्य दब जाता है और अत्यंत दुःखी होता है। भोगी लोगोंके इकट्ठे सुखसाधनोंकी यही अवस्था है। अतः इनके सुख-प्राप्तिके यत्न भी दुःख बढानेवाले होते हैं। इसलिये क्या किया जाय ?



### अनन्यभावसे निष्काम कर्म

सकाम कर्मोंसे अपरिवर्जित दुःख होता है अतः अनन्य भावसे निष्काम कर्म करने चाहिये ऐसा वेद उपनिषद् और भगवद्गीताका उपदेश है। यहां 'अनन्य' भावका धारण करनाही मुख्य है। मैं (अन्-अन्यः) दूसरा नहीं हूं, ऐसा समझनेका नाम अनन्य होना है। जो मनुष्य अपने आपको अपने समाजसे भिन्न नहीं मानता, वह अपने सुख बढानेके लिये समाजको हानि नहीं पहुंचा सकता। अनन्य होनेका यह लाभ है। इसके विपरीत मनुष्य 'मैं अलग हूं और अन्य लोग मुझसे अलग हैं' ऐसा मानता है, वह अपने सुखके लिये समाजकी हानि कर सकता है। अन्य भाव धारण करने और अनन्यभाव धारण करनेका यह परिणाम है। अन्यभाव धारण करनेवाले लोग दुःख बढानेके हेतु हो सकते हैं परंतु जो लोग अनन्यभाव धारण करते हैं वे कदापि दूसरोंको कष्ट नहीं देंगे क्योंकि अनन्य होनेके कारण उनके सन्मुख अपनेसे भिन्न दूसरा कोई नहीं है। दूसरोंको कष्ट देनेपर वह पापरूप अपनेको ही मिलता है ऐसा इनका मत है। पाठक यहां 'अन्य भाव' और 'अनन्य-भाव' के इस भेदपर विचार करें। अनन्य भाव धारण करनेवाले लोग भोगेच्छा बढानेके इच्छुक नहीं होते अतः वे निष्काम कर्म करते हैं।

इस तरह अनन्य भाव धारण करनेवाले लोग निष्काम भावसे और ईश्वरसमर्पणबुद्धिसे उपासनादि कर्म करते हैं और इनका यह कर्म एकसाही सतत चलता रहता है। वे जो कुछ करते हैं वह सबकी भलाईके लियेही करते हैं। अतः इनका अपना योगक्षेम कैसे चलेगा ? यदि ये सब अपने लिये कार्य न करेंगे और सभी कर्म परमेश्वरके लिये करेंगे, तो इनका योगक्षेम कैसे चलेगा ? इसका उत्तर यही है कि इनका योगक्षेम परमेश्वरही चलावेगा। यही भाव—

योगक्षेमं वहाम्यहम्। (२२)

इस श्लोकमें कहा है। जो परमेश्वरके लिये अपने कर्मोंका समर्पण करता है उसका योगक्षेम परमेश्वर चलाता है।

# नवम अध्यायका मनन

## अध्यात्म और राज्यशासन

भगवद्गीताके उपदेशका उद्देश्य मनुष्यके आध्यात्मिक दिव्य जीवनका विकास करना है। इस नवम अध्यायका भी यही उद्देश्य है। परन्तु मानवीय आध्यात्मिक दिव्य जीवनमें वैयक्तिक और सामुदायिक दो प्रकारका जीवन होता है। सामुदायिक जीवनमें राष्ट्रीय अथवा राजकीय जीवन ' एक महत्त्वका भाग है। श्रीमद्भगवद्गीताका उद्देश्य मनुष्यका राज्यशासनतंत्र सुधार कर उसको दिव्य आध्यात्मिक बनाकर उसके दिव्य जीवनका विकास करनेका मार्ग सुगम करना है। इसी उद्देश्यसे इस नवम अध्यायमें पवित्र राजगुह्य राजविद्या गुप्त रीतिसे कही गई है। इसमें ऊपरसे अध्यात्मविद्या है किन्तु उसके अन्दर गुप्त रीतिसे राजविद्या-वर्णन है। इसलिये ऐसा किया गया है कि भगवद्गीताका मुख्य विषय दिव्य अध्यात्म-जीवनही है।

अध्यात्मशास्त्रके आधारपर राज्यशासनकी चर्चा भी यहां कर दी गई है। इसका विवेचन नवम अध्यायके स्पष्टीकरणके प्रसंगमें तो किया ही गया है, किन्तु अभी कुछ अधिक मननकी आवश्यकता है। अध्यात्मके सिद्धान्त राज्यशासनमें किस प्रकार लागू किये जा सकते हैं यही प्रथम विचारणीय विषय है।

## गीताशास्त्रको माननेसे लाभ

भगवद्गीतामें कहा है कि जो लोग इस उपदेशका आचरणमें लाते हैं उनका उद्धार होता है और जो अविश्वासी होते हैं उनका नाश होता है—

ये मे मतमिदं नित्यमनुतिष्ठन्ति मानवाः ।
श्रद्धावन्तोऽनसूयन्तो मुच्यन्ते तेऽपि कर्मभिः ॥११
ये त्वेतदभ्यसूयन्तो नानुतिष्ठन्ति मे मतम् ।
सर्वज्ञानविमूढांस्तान्विद्धि नष्टानचेतसः ॥११॥
( गी० अ० ३ )

जो लोग श्रद्धायुक्त और दोषरहित होकर इस गीतोक्त मार्गका अनुसरण करते हैं वे बन्धनसे मुक्त हो जाते हैं। परंतु जो लोग इसमें दोष देखकर इसके अनुसार आचरण नहीं करते वे ज्ञानहीन मूढ नाशको प्राप्त होते हैं। यह वचन आध्यात्मिक उन्नतिके विषयमें जैसाही वैसा राजकीय उन्नतिके विषयमें भी सत्यही है। और भी देखिये—

इति गुह्यतमं शास्त्रमिदमुक्तं मयाऽनघ ।
एतद् बुद्ध्वा बुद्धिमान्स्यात् कृतकृत्यश्च भारत २०
( गी० १५ )

यः शास्त्रविधिमुत्सृज्य वर्तते कामकारतः ।
न स सिद्धिमवाप्नोति न सुखं न परां गतिम् २३
तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते कार्याकार्य-व्यवस्थितौ ।
ज्ञात्वा शास्त्रविधानोक्तं कर्म कर्तुमिहार्हसि ॥२४॥
( गी० १६ )

यह अत्यंत गुह्य शास्त्र है। इसको जानकर मनुष्य बुद्धिमान् और कृतकृत्य हो जाता है। जो मनुष्य इस शास्त्रविधिको छोडकर स्वेच्छाचार करता है उसे सुख सिद्धि अथवा परम गति प्राप्त नहीं होती। कार्याकार्य-निर्णयमें मनुष्यके लिये शास्त्रही प्रमाण है अतः मनुष्य इस शास्त्रको जाने और वैसाही व्यवहार करे। राज्यशासनके विषयमें कर्तव्य और अकर्तव्य क्या है इसका निर्णय भी इसी शास्त्रके ज्ञानसे हो सकता है। मनुष्यके विकासके जो भी मार्ग हैं उन सबके विषयमें मनुष्यको यह शास्त्र देखकरही अपने कर्तव्याकर्तव्यका निर्णय करना चाहिये। गीताके अनुसार राज्यशासनके स्वरूपका विचार करते हुए राजामें भी गीतोक्त आत्माकेही गुण होने चाहिए यही विचारणीय है—

## आत्माके और राजाके गुण

नित्यः सर्वगतः स्थाणुरचलोऽयं सनातनः ।
अव्यक्तोऽयमचिन्त्योऽयमविकार्योऽयमुच्यते ॥
( गी० २।२४-२५ )

आत्मा नित्य सर्वगत स्थिर अचल सनातन अव्यक्त, अचिन्त्य और अविकारी है। ये आत्माके गुण हैं राजाको भी इन्हीं गुणोंसे युक्त होना चाहिये-

( १ ) राष्ट्रमें राजाका शासनाधिकार ( सर्व-गतः ) सर्व स्थानमें सब मनुष्योंतक पहुंचा होना चाहिये। जिस स्थानपर शासनव्यवस्था ठीक न होगी वहांही विद्रोह और

## ( ११ ) ईश्वर-भक्ति

मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु । मामेवैष्यसि युक्त्वैवमात्मानं मत्परायणः ॥ ३४ ॥

इति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे
राजविद्या-राजगुह्ययोगो नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

### ईश्वरका सम भाव

( २९ ३१ ) ईश्वर सबको समभावसे देखता है, अर्थात् किसीके साथ पक्षपात नहीं करता । जो पक्षपाती होता है वह किसीको मित्र मानकर उसका हित करता है और किसीको शत्रु मानकर उसको क्लेश भी देता है । ये सब उसकी अयोग्यताके चिह्न हैं । ईश्वरमें ये दोष नहीं हैं । वह सबके साथ सम दृष्टि रखता है और किसीका पक्षपात नहीं करता ।

हरएकको इस जगतमें ऐसेही निष्पक्ष होकर व्यवहार करना चाहिये । ( न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः ) मेरा कोई शत्रु भी नहीं है । और मित्र भी नहीं है । ऐसे निष्पक्ष भक्तोंमें ( तेषु मयि ) ईश्वर निवास करता है और ( मयि ते ) वे ईश्वरमें निवास करते हैं ।

कोई मनुष्य प्रथम आयुमें दुराचारी रहा हो और पश्चात् ईश्वरमें भक्ति करने लगे (भजस्यनन्यभाक्) अनन्यसेवक बन जाय तो समझना चाहिये कि वह साधुही बन गया है ऐसी अवस्थामें उसकी पूर्व आयुपर दृष्टिपात करना ठीक नहीं । पहिले उसने कुछ भी किया हो पर अब तो वह परिशुद्ध मार्गपरही आ गया है। मनुष्य परमेश्वरकी भक्ति करनेसे तत्काल परिशुद्ध होकर धर्मात्मा बन जाता है । उसका चित्त शान्त होकर वह उन्नत हो जाता है । सबको यह विश्वास रखना चाहिये कि परमेश्वरके भक्तका कभी नाश नहीं होता । पापी भी कैसाही दुराचारी क्यों न हो एकवार यदि वह परमेश्वरकी भक्तिमें लग जाये तो समझना चाहिये कि वह पुनीत हो चुका है । फिर चाहे वह स्त्री हो। या पुरुष बालक हो या वृद्ध हीन जातीय हो या उच्चजातीय अथवा किसी भी अवस्थाका हो वह परमेश्वरका भक्त होतेही उन्नत हो जाता है। जब हीन जातिवाले भी उन्नत होते हैं फिर श्रेष्ठ पवित्र कुलमें उत्पन्न हुए लोग यदि ईश्वरभक्ति करने लग जांय तो वे उन्नत हो जायेंगे इसमें संदेहही क्या है ?

अतः उन्नत होनेका एकमात्र उपाय यह है कि मनुष्य परमेश्वरकी भक्ति करें । ईश्वरभक्तिमें सब दोष दूर करनेकी और सब सद्गुण स्थापन करनेकी शक्ति है । ईश्वरकी भक्तिही मानवकी उन्नतिका एकमात्र साधन है ।

### राजविद्याका संदेश

राजा सब जातियों और धर्मोंके मनुष्योंके साथ सम भावसे व्यवहार करे । किसीके साथ पक्षपातसे राग या द्वेष न करे इस तरहका बर्ताव करनेवाला राजाही राजपदपर रह सकता है

*जो लोग राज्यरक्षाका कार्य अनन्य भक्तिसे करते हैं* उनका योगक्षेम राजा चलावे, क्योंकि राजाका यही एकमुख्य कर्तव्य है । इस कारण अनन्य सेवक और राजामें कोई भेद ही नहीं है । राजा उनके रूपमें है और वे राजाके रूपमें हैं । इस तरह उनका अभेद संबन्ध है ।

*यदि कोई दुराचारी मनुष्य अनन्य सेवक बनकर* अपना कर्म ठीक प्रकार करता है तो उसको उस समय दुराचारी नहीं समझना चाहिये, क्योंकि वह सुयोग्य कार्यमें लग चुका है । जो सुयोग्य काम करता है उसको दुराचारी कहना कभी भी उचित नहीं क्योंकि एक बार सदाचार रत होनेपर मनुष्यकी उन्नतिमें सन्देह नहीं रहता । लोगोंमें ऐसा विश्वास होना चाहिये कि इस राज्यप्रबंधमें सदाचारी सच्चे मनुष्यका कभी नाश या अनिष्ट नहीं होगा । जिस राज्यमें जनताकी ऐसी धारणा होगी कि इस राज्यप्रबंधमें सच्चे मनुष्यको कभी क्लेश नहीं हो सकता वही सच्चा धर्मराज्य कहलावेगा ।

*मनुष्य किसी जन्मका किसी जातिका या रंगका हो,* गुण कर्मानुसारही उसकी योग्यता समझी जाय ऐसी सुव्यवस्था राज्यप्रबंधमें होनी चाहिये । जहां जन्म जाति, रंग आदिके कारण उच्चता ठहरायी जाती है वहां गुणोंकी ओर कम ध्यान दिये जानेके कारण बडी अव्यवस्था हो जाती है । अयोग्य मनुष्य बडे पदोंपर पहुंचते हैं और राज्यमें गडबड मचा देते हैं । इसलिये गुणकर्मको प्रधान स्थान देना चाहिये और जन्म कुल वंश आदिको गौण यही इस सब श्लोकों का आशय है ।

'आत्मा कवि पुराण अनुशासिता अणुसे भी अणु सबका धारक अचिन्त्यरूप तेजस्वी तथा अन्धकारके परे है। इससे राजाके गुण भी पता लगते हैं।

(९) राजा कवि अर्थात् ज्ञानी विद्वान् हो दूरदर्शी हो सूक्ष्मदर्शी हो राज्यशासन भी दूरदर्शिताके साथ चलाता हो।

(१०) राजा अनुशासिता अर्थात् प्रजाके अनुकूल शासन करनेवाला हो, राज्यशासन भी प्रजाके लिये हित कर हो।

(११) राजा 'अणोः अणीयान्' अर्थात् सूक्ष्मसे सूक्ष्म विचार करनेवाला हो सूक्ष्मसे सूक्ष्म कार्यमें प्रविष्ट होकर वहां कार्य कर सके। राज्यशासन, सूक्ष्मसे सूक्ष्म बातमें भी उत्तम व्यवस्थासे कार्य करनेमें समर्थ हो।

(१२) राजा सबका धारण-पोषण करता हो (सर्वस्य धाता) राज्यशासनमें सब प्रजाका धारण पोषण तथा पालन होता रहे। किसीकी भी दुरवस्था न हो।

(१३) राजा ज्ञानका प्रकाशक प्रचारक और (तमसः परः) अज्ञानका नाश करनेवाला हो। साधारण मनुष्य जिसका विचार भी नहीं कर सकता ऐसे अतर्क्य प्रबंध (अचिन्त्यरूपः) द्वारा राज्यको उत्तम रीतिसे चलावे जिससे सबका परम कल्याण हो।

## व्यक्त और परभाव

आत्माके अव्यक्त और परभाव अर्थात् श्रेष्ठ भावके विषयमें इस प्रकार कहा है—

अव्यक्तं व्यक्तिमापन्नं मन्यन्ते मामबुद्धयः।
परं भावमजानन्तो ममाव्ययमनुत्तमम्॥
(गी. ७।२४)

'आत्मा अव्यक्त है परन्तु मूढ मनुष्य उसे व्यक्त मानते हैं और उसके उत्तम श्रेष्ठ, अव्यय भावको नहीं जान पाते।

(१४) यद्यपि राजा (व्यक्तिं आपन्नः) व्यक्ति होता है तथापि उसमें (अव्यक्त) अमूर्त राजसत्ता होती है। मूढ लोग इस अमूर्त सामर्थ्यको नहीं जानते। वस्तुतः यह अमूर्त सामर्थ्यही उत्तम श्रेष्ठ और अविनाशी होता है।

## सबका मूल कारण

सृष्टिमें सबकी उत्पत्तिका भाव निहित है इस विषय में कहा है—

जीवनं सर्वभूतेषु तपश्चास्मि तपस्विषु॥९॥
बीजं मां सर्वभूतानां विद्धि पार्थ सनातनम्।
बुद्धिर्बुद्धिमतामस्मि तेजस्तेजस्विनामहम्॥१०॥
बलं बलवतामस्मि कामरागविवर्जितम्॥११॥
ये चैव सात्त्विका भावा राजसास्तामसाश्च ये।
मत्त एवेति तान्विद्धि न त्वहं तेषु ते मयि॥१२॥
(गी. अ. ७)

'आत्माकी शक्तिही सर्वत्र जीवन देनेवाली सबकी उत्पत्तिका बीज बुद्धिमानोंकी बुद्धि तेजस्वियोंकी तेजस्विता बलवानोंका बल है। सात्त्विक राजस और तामस भाव भी उस आत्माके प्रभावसेही होते हैं। इसी प्रकार राजसत्ताके कारण सब प्रजाकी उन्नति होती है—

(१५) सब प्रजाजनोंके जीवनका बीज राजसत्तामें निहित है। सबकी उत्पत्तिका बीज बुद्धिमानोंकी बुद्धि तेजस्वी लोगोंका तेज बलवानोंका बल सब कुछ राजसत्तापर निर्भर है। प्रजाके सात्त्विक राजस और तामस भाव राजसत्ताके कारणही हैं। अर्थात् प्रजाका सात्त्विक राजस अथवा तामस बनाना राजसत्तापरही निर्भर है। प्रतिकूल राजसत्ता हो तो प्रजा तमोगुणी बनकर पतित हो जाती है और अनुकूल राजसत्ता हो तो सब प्रजा उन्नत हो जाती है। राजा सुजन्य हो तो लोग दिग्विजयी हो जाते हैं और राजा मूढ हो तो प्रजा परास्त होकर अनन्त दुःख भोगती है। इस तरह विचार करनेपर पता लग सकता है कि प्रजाजनोंकी उन्नति अथवा अवनति राजशक्तिपरही अवलंबित है। राजशक्ति अनुकूल हो तो प्रजा उन्नत होती है और प्रतिकूल हो तो प्रजा अवनत होती जाती है। इसलिये प्रजाकी उन्नति (सत्त्व) अधोगति (तम) अथवा मध्यम अवस्थिति (रज) राजाके ऊपरही निर्भर है राष्ट्रमें राजसंस्थाका इतना महत्त्व है। अब राजा और राज्यके छोटे मोटे अधिकारियोंके सम्बन्धमें देखिये—

## राजा और अधिकारी

राज्यकी मुख्य अधिकारसत्ता राजाके अधीन होती है चाहे वह राजा आनुवंशिक हो या प्रजाद्वारा नियुक्त हो। राजा अपना काम ग्राम-प्रान्तोंमें करनेके लिये ग्रामाधिकारी मंत्री महामंत्री आदि रखता है और उनको

वह माता पिता और पितामहके समान सब प्रजाका पालन कर उसका धारण भरण-पोषण करे। सब प्राणियोंके समान तटस्थ रहकर ऐसे प्रजाका सदा आश्रय बना रहे। अपनाससे सदा मित्र बनकर व्यवहार करे। सब लोगोंके उत्कर्षका हेतु बने दुष्टोंका नाश करे सबको उनके योग्य स्थानमें रखे सबकी उन्नतिका मूल बीज ( कारण ) हो कभी भी अयोग्य कार्यमें भाग न ले सज्जनोंको पोषण और दुष्टोंको मृत्युदण्ड दे इसी तरह सत् और असत् व्यवहारको देखता हुआ प्रजापालनके विषयमें अपना कर्तव्य करे।

अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्युपासते ।
तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम् ॥
( गी ९।२२ )

अनन्य होकर जो लोग कार्य करते हैं उन नित्य योग्य कर्तव्य करनेवालोंका योगक्षेम प्रभु करता है।

राजा भी अपने राज्यमें जो जो लोग नित्य कर्तव्य करनेमें दत्तचित्त होते हैं जो स्वयं आत्मसमर्पण करके अपना कर्तव्य करते हैं उनका सब प्रकारका योगक्षेम करे। राष्ट्रमें कर्तव्य करनेवाले लोग भूखे न रहें ऐसा योग्य प्रबंध राजाको करना चाहिये।

## समर्पण

यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत् ।
यत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥
( गी ९।२७ )

तू जो भी करे खावे हवन करे दान दे तप करे वो सब तुम ईश्वरको समर्पण कर। जो कुछ मनुष्य करे वह ईश्वरको समर्पण कर दे। यही भाव राष्ट्रीय दृष्टिसे देखा जाय तो मनुष्य जो कुछ करे वह राष्ट्रहितके लिये करे। अपना जीवन राष्ट्रहितके लिये अर्पण कर दे जो कुछ किया जाय वह राष्ट्रहितके लिए किया जाय। अपना जीवन राष्ट्र एवं लोगोंकी भलाईके लिये है ऐसा मनुष्य समझें और वैसाही आचरण करें। ऐसा करनेपर-

शुभाशुभफलैरेवं मोक्ष्यसे कर्मबन्धनैः ।
संन्यासयोगयुक्तात्मा विमुक्तो मामुपैष्यसि ॥२८॥
( गी९९ )

तू शुभ और अशुभ कर्मोंके बन्धनसे छूट जायगा और कर्मफलत्यागरूपी संन्यास भावका भक्त होकर दुःखसे विमुक्त होकर ईश्वरको प्राप्त करेगा। जो मनुष्य सर्व जनिक हित राष्ट्रहित आदिके उद्देश्यसे कार्य करेगा वह कर्मोंके दोषोंसे मुक्त हो जायगा।

## सम-व्यवहार

समोऽहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः ।
( गी ९।२९ )

ईश्वर सब भूतोंके विषयमें सम भाव रखता है, किसीसे भी द्वेष या प्रेम नहीं करता। राज्यका राजा व अधिकारियोंका भी प्रजाके साथ ऐसाही बर्ताव रहे। द्वेष और प्रीतिको दूर रखकर सम भावसे सबके साथ व्यवहार करनेसेही योग्य रीतिसे कर्तव्य-पालन हो सकता है। इसेही सम-व्यवहार कहते हैं।

## अध्यक्ष

मयाऽध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते सचराचरम् ।
हेतुनाऽनेन कौन्तेय जगद्विपरिवर्तते ॥

ईश्वरकी अध्यक्षतामें प्रकृति चराचर सृष्टिकी रचना करती है। इसी हेतुसे जगत्में परिवर्तन होता है।

इसी तरह राज्यमें राजाही सबका अध्यक्ष है। उसकी प्रेरणासे सब कार्य चलाये जाते हैं। इन अनेक कर्मोंसे उस राज्यमें अनेक परिवर्तन होते हैं। राष्ट्रमें उचित दिशामें उचित परिवर्तनोंके लिये प्रयत्न होता रहे। राजा अपनी अध्यक्षतामें सबकी उन्नतिके कार्य चलावे।

राजा भी मनुष्य है केवल इसीलिये कोई उसका अपमान न करे। क्योंकि उसमें विशेष अधिकार रहते हैं।—

अवजानन्ति मां मूढा मानुषीं तनुमाश्रितम् ।
परं भावमजानन्तो मम भूतमहेश्वरम् ॥
( गी ९।११ )

'मूढ लोग मानवी शरीरधारी ईश्वरकी अवज्ञा करते हैं क्योंकि वे महान् ईश्वरका श्रेष्ठ भाव नहीं जान सके। राष्ट्रमें भी ऐसाही होता है। मूढ लोग समझते हैं कि यह राजा एक मनुष्यही है यह अध्यक्ष भी एक मनुष्यही है, यह अधिकारी भी एक मनुष्यही है। परन्तु वे नहीं जानते कि इनके अन्दर एक अद्भुत शक्ति कार्य कर रही है। इसी अज्ञानके कारण मूढ लोग राजा और अधिकारियोंको मनुष्य मानकर अपमान करते हैं और हानि उठाते हैं—

मोघाशा मोघकर्माणो मोघज्ञाना विचेतसः ।
राक्षसीमासुरीं चैव प्रकृतिं मोहिनीं श्रिताः ॥

( गी ९।१२ )

'जो राक्षसी और आसुरी प्रवृत्तियोंसे मोहित होते हैं उनकी आशाएं, उनके कर्म और उनके ज्ञान व्यर्थ होते हैं। क्योंकि वे भ्रान्तचित्त होते हैं।' अस्तु, इस प्रकार राज्यमें मनुष्यके रूपमें एक अद्भुत शक्ति कार्य कर रही है ऐसा अनुभव करना चाहिये और उस शक्तिका महत्त्व समझना चाहिये।

राक्षसी और आसुरी प्रवृत्तियोंके मनुष्योंका अन्तमें नाश हो जाता है। इनकी पहिले उन्नति होती है ऐसा दीखता है, परन्तु इनकी उन्नतिही इनके नाशका हेतु होती है। राष्ट्रके उद्धारमें राज्यशासन-शक्तिका अत्यंत महत्त्व होता है। ये राक्षसी वृत्तिवाले लोग उस शक्तिका तिरस्कार करते हैं और इस कारण अन्तमें इनका नाश होता है। अतः राजशक्तिका उपयोग क्या है, प्रजाशक्तिका उपयोग क्या है दोनोंके परस्पर सहायक हो जानेपर क्या लाभ होगा और दोनोंमें विरोध होनेपर क्या हानि होगी इस प्रश्नका पूर्ण विचार करना चाहिये और राक्षसी वृत्ति हटाकर मानवोंमें दैवी वृत्ति बढानी चाहिये। दैवी वृत्तिवाले लोगही उन्नत हो सकते हैं। राष्ट्रके मनुष्योंके संस्कार दैवी और शुभ होने चाहिये। यही यहां उपदेश मिलता है।

## राजा और प्रजा

राजा और प्रजाका क्या संबंध है इसका उपदेश निम्नलिखित श्लोकोंमें है—

मया ततमिदं सर्वं जगदव्यक्तमूर्तिना ।
मत्स्थानि सर्वभूतानि न चाहं तेष्ववस्थितः ॥४॥
न च मत्स्थानि भूतानि पश्य मे योगमैश्वरम् ।
भूतभृन्न च भूतस्थो ममात्मा भूतभावनः ॥५॥
यथाऽऽकाशस्थितो नित्यं वायुः सर्वत्रगो महान् ।
तथा सर्वाणि भूतानि मत्स्थानीत्युपधारय ॥६॥

( गी ९।० ५ )

जैसे आकाश व्यापक है और उसमें सब प्राणी रहते हैं, राजसत्ता भी वैसीही सर्वव्यापक है उसमें सब प्रजाजन रहते हैं। जैसे वायुके आधारसे प्राणी हैं वैसेही राजसत्ताके आधारसे प्रजाजन हैं। अव्यक्त आत्मा सब जगत्का विस्तार करती है सब भूत उसीके आधारसे रहते हैं, परन्तु उसकी स्थिति भूतोंके आधारसे नहीं है। इसी प्रकार अमूर्त राजसत्ताके द्वारा सब प्रजाका शासन चलाया जाता है सम्पूर्ण प्रजा उसी अमूर्त राजसत्ताकी शक्ति लेकर विविध कार्य करती है परन्तु वह राजसत्ता व्यक्तिशः प्रजापर अवलंबित नहीं है। प्रजा भी केवल राजसत्ताके आधारपर निर्भर है, ऐसा भी नहीं है। यह दोनोंका एकत्वयोग है। अर्थात् प्रजा और राजा इन दोनोंका संयोग इस ऐश्वर-योगसे हुआ है। ये एक दूसरेपर अवलंबित रहते हुए भी अवलंबित नहीं हैं। परमात्मा ( भूतभावनः ) भूतमात्रकी उन्नति करनेवाला है। भूतोंका ( भूतभृत् ) भरणपोषण करनेवाला होनेपर भी ( भूतस्थः न ) वह भूतोंपर निर्भर नहीं है इसी तरह राजसत्ता सब प्रजाकी उन्नति करती है प्रजाके भरणपोषणका विचार करती है, तथापि वह व्यक्तिशः प्रजापर निर्भर नहीं है।

इस तरह यहां आत्मज्ञानके सिद्धान्तोंके साथ राज्यशासनका उपदेश दिया गया है। इसका मनन करनेपर इस राज्यशासनके तत्त्वका ज्ञान हो सकता है। टिप्पणीमें दिये इन शब्दोंका राज्यशासनपरक अर्थ लेकरही किंचित् विचार करते हैं—

### १ अव्यक्त-मूर्ति ( राजसत्ता )

राज्यशासन अव्यक्त, अमूर्त रहता है जो राजा है उसकी मूर्तिके अन्दर वह केंद्रित रहता है तथापि उस राजाके शरीरसे राजसत्ताका स्वतंत्र पृथक् अस्तित्व है। राजसत्ता अमूर्त है। यहां यह ध्यान रखना चाहिये।

### २ अव्यक्तमूर्तिना सर्वं जगत् ततम्

अमूर्त राजसत्तासे सब जगत् ( मानवसमाज ) का शासन-विस्तार किया गया है। जगत् का अर्थ 'मनुष्य और मानव-समाज' है। जगत्का अर्थ विश्व है वह सब जानते हैं, उसीके साथ मनुष्य और मनुष्य-समाज यह अर्थ भी है। यहां राज्यपरक अर्थमें मनुष्य और मनुष्य समाज' अर्थही लेना चाहिये। परमात्मपरक अर्थमें विश्व अर्थ लेना उचित है। अव्यक्त राजसत्ताद्वारा मानव-समाजका शासन विस्तार किया जाता है। सब समाज इस शासनके अन्दर रहता हुआही उन्नति करता है विस्तार करता है।

### ३ मत्स्थानि सर्वभूतानि

सब भूत अर्थात् सब मानवप्राणिके लोग उस अमूर्त राजसत्तामें रहते हैं। उस राज्यशासनके बाहर कोई नहीं है। नगरोंमें और ग्रामोंमें रहनेवाले तथा वनोंमें रहनेवाले सब मानव उस शासनमें रहते हैं।

### ४ न च अहं तेष्ववस्थितः

वह राज्यशासन उन मनुष्योंमें नहीं है अर्थात् व्यक्तिका प्रजाके आधारसे नहीं रहता। उसकी प्रजासे पृथक् सत्ता है। वह प्रजाके आधारसे मिलाही सर्वोपरि है। निष्ठुर राजसत्ता प्रजाके विरुद्ध भी उनपर शासन करती है, इसी कारण अनेक देश पारतंत्र्यमें पडे रहते हैं। राजसत्ता सुसंस्कृत होती है और प्रजा असंगठित होती है, तब प्रजापर राजसत्ताका शासन चलता है और इसी कारण यहां कहा है कि ( अहं ) यह राजसत्ता ( तेषु ) प्रजाके आधारसे ( न अवस्थित ) नहीं रहती।

### ५ न च मत्स्थानि भूतानि

इतना होनेपर भी ( मत्स्थानि ) राजसत्तामेंही सब ( भूतानि च ) मानव प्राणि रहती है ऐसी बात नहीं। कई क्रान्ति करनेवाले लोग राजसत्ताके क्षेत्रके बाहर भी होते हैं। महात्मा मुमुक्षु भी राज्यशासनके क्षेत्रसे बाहर होते हैं। किसी समय प्रजा भी राज्यशासनके विरुद्ध हो सकती है। अतः सब प्रजा राजसत्ताके अन्दर रहते हुए भी बाहरही है ऐसा समझना योग्य है।

### ९ योग ऐश्वर मम

यह ऐश्वरयोग है। ऐश्वरयोगका अर्थ प्रभुत्वयोग है। राजाके एक प्रभु ईश्वर—राजाके आधीन रखनेकी यह युक्ति है। सब राजाके एक राजसत्ताके आधीन रखनेकी जो एक अद्भुत युक्ति है उसका नाम ऐश्वर-योग है। यही ऐश्वर-योग इस नवम अध्यायमें कहा है। इसका वर्णन इस अध्यायके प्रारंभमें ऐसा किया है—

### अव्यय राजविद्या

इदं तु ते गुह्यतमं प्रवक्ष्याम्यनसूयवे।
ज्ञानं विज्ञानसहितं यज्ज्ञात्वा मोक्ष्यसेऽशुभात् ॥ १ ॥
राजविद्या राजगुह्यं पवित्रमिदमुत्तमम्।
प्रत्यक्षावगमं धर्म्यं सुसुखं कर्तुमव्ययम् ॥ २ ॥
अश्रद्दधानाः पुरुषा धर्मस्यास्य परंतप।
अप्राप्य मां निवर्तन्ते मृत्युसंसारवर्त्मनि ॥ ३ ॥
( गी० अ० ९ )

यह राजविद्याका ज्ञान अर्थात् राज्य चलानेकी शासन विद्याका ज्ञान बड़ा गुह्य है अर्थात् गुहा ( बुद्धि ) में धारण करनेयोग्य है। जिसको असूया न हो वही इसका अधिकारी है। इस ज्ञानके अनुसार राज्यशासन चलाया जाय तो निःसंदेह किसी प्रकारका अशुभ कष्ट नहीं होगा। यह ज्ञान विज्ञान सहित है। अर्थात् इसमें आत्मज्ञान है और प्राकृतिक विज्ञान भी है। ( धर्म्य ) यही धर्ममार्ग है, आचरण करनेपर ( सुसुखं ) यह सुख देनेवाला है। और इसके राज्यशासनका ( अ-व्यय ) व्यय भी न्यूनसे न्यून होगा है। जो इसका आचरण करेगा, उसे प्रत्यक्ष ( प्रत्यक्ष अवगमं ) लाभ दिखाई देगा। ( धर्म्य ) यही उत्तम श्रेष्ठ राज्यशासनका मार्ग है। जो इसपर श्रद्धा नहीं रखेंगे वे दुःख प्राप्त करेंगे।

इस नवम अध्यायमें राज्यशासनकी विद्या गुप्त रीतिसे कही है। प्रकट रीतिसे तो यह अध्याय परमात्मिक ज्ञानका स्वरूप बता रहा है। परन्तु उसी उपदेशके अन्दर गुप्त रीतिसे राज्यशासनका उपदेश दिया है। पाठक इसका विचार करें और गीतोक्त राज्यशासनका ज्ञान इस अध्यायके मननसे प्राप्त करें।

### समदृष्टि

इस गीतोक्त राज्यशासनमें समदृष्टि का बहुत अधिक महत्व है। इस समदृष्टिके विषयमें गीताके निम्नलिखित श्लोक बहुत महत्वके हैं—

विद्याविनयसंपन्ने ब्राह्मणे गवि हस्तिनि।
शुनि चैव श्वपाके च पण्डिताः समदर्शिनः ॥ १८ ॥
इहैव तैर्जितः सर्गो येषां साम्ये स्थितं मनः।
निर्दोषं हि समं ब्रह्म तस्माद्ब्रह्मणि ते स्थिताः ॥ १९ ॥
( गी० अ० ५ )

सुहृन्मित्रार्युदासीनमध्यस्थद्वेष्यबन्धुषु।
साधुष्वपि च पापेषु समबुद्धिर्विशिष्यते ॥ ९ ॥
आत्मौपम्येन सर्वत्र समं पश्यति योऽर्जुन।
सुखं वा यदि वा दुःखं स योगी परमो मतः ॥ ३२ ॥
( गी० अ० ६ )

विद्वान् ब्राह्मण चाण्डाल गौ हाथी और कुत्ता आदिपर समदृष्टि रखनी चाहिये। मित्र उदासीन मध्यस्थ शत्रु बन्धु साधु और पापीपर भी समदृष्टि रखनी चाहिये। अपने समान समभावसे जो सबको देखते हैं सबको अपनेही समान सुखदुःख होते हैं ऐसा जो मानते हैं वेही परमयोगी हैं। जिनका मन इस समतामें रहते हुए सम हो गया, मानों उन्होंने जन्ममरणके दुःख जीत लिये हैं, अर्थात् वे मोक्षके अधिकारी हो गये अथवा उनको ब्रह्मलोक प्राप्त हुआ है।

इस समदृष्टिके विषयमें जनतामें बड़ी अशुद्ध कल्पना फैली है। सबको समान माननेकी यहां कल्पनाही नहीं है। विद्वान् ब्राह्मण अनाडी, चाण्डाल और कुत्ता या बिल्ली इनको समदृष्टिसे देखना चाहिये इसका अर्थ यह नहीं है कि ये सब समान हैं, अथवा इनके साथ समान वर्ताव करना चाहिये। यहां यह आशय नहीं है। इसी प्रकार मित्र शत्रु मध्यस्थ उदासीन भाई द्वेषी, साधु और पापी इनको समदृष्टिसे देखना चाहिये इसका अर्थ यह भी नहीं है कि पापीको जो दण्ड मिलना चाहिये वह साधुको भी मिलनाही चाहिये। जो पारितोषिक मित्रको देना चाहिये वही शत्रुको भी देनाही चाहिये। समदृष्टिका स्वरूप यहां नहीं है। जहां ब्राह्मण और गौका समान-दृष्टिसे देखना बताया है वहां गौके सामने जैसे घास रखा जाता है वैसेही ब्राह्मणके सामने रखना चाहिये अथवा ब्राह्मणको जैसे पायसपूरीका भोजन देते हैं, वही गौको देना चाहिये यह भाव इस समदृष्टिमें नहीं है। गीतोक्त राज्यशासनपद्धति इस समदृष्टिपर रची गयी है अतः इस समदृष्टिका अर्थ विशेष मननपूर्वक समझना चाहिए।

इस समदृष्टिका अर्थ समझनेकी एक युक्ति 'आत्मौपम्य' नामसे यहां कही है। जो कर्म करना है वह अपनी उपमा देकर अपनी उपमाद्वारा विचार कर करना चाहिये। यह कर्म करनेसे मुझे सुख होगा अथवा मुझे दुःख होगा इसका निर्णय अपने आपको उसकी अवस्थामें लाकर करना चाहिये। इससे कर्तव्य कर्तव्यका निर्णय ठीक प्रकार हो सकता है।

ब्राह्मण चाण्डाल भी दूसरा पशु, पक्षी मित्र, शत्रु कोई हो उनके साथ व्यवहार करनेके समय अपने आपको उनके स्थानपर रखकर विचार करें, और अपनेको जैसा प्रतीत होगा वैसाही उनको भी प्रतीत होगा ऐसा मानकर मनुष्य व्यवहार करें।

उदाहरणके लिये बालकोंके साथ जो व्यवहार किया जाता है, वह योग्य है या अयोग्य है इसका निर्णय करनेके लिये अपने आपको बालक समझ कर विचार करना चाहिये कि यदि किसीने मुझसे ऐसा व्यवहार किया तो मुझे कैसा लगेगा? यह विचार करनेसे शीघ्रही अपने अन्दर समदृष्टिका उदय होता है और अपने कर्तव्यका निर्णय हो जाता है। पशुपक्षियोंके साथ व्यवहार करते समय भी अपने आपको उनके स्थानमें समझे तभी उनके साथ जो व्यवहार किया जा रहा है, वह योग्य है या अयोग्य, इसका ठीक निर्णय हो सकता है। गौ, घोडा कुत्ता आदि पशुओंके साथ आत्मौपम्यसे व्यवहार करके देखिये ऐसा व्यवहार करनेसे उसका परिणाम मनुष्यके आचरणमें भी तत्काल दिखाई देता है। जो पशु मनुष्यको शत्रु मानते हैं, वेही मित्र बनते हैं, और आनंदसे समीप आते हैं, और जो मित्रवत् आचरण करते हैं, यह एक अपूर्व चमत्कारयुक्त प्रेमसे मालूम होता है।

मनुष्योंके साथ व्यवहार करनेके समय भी यह मित्र है यह पुत्र है यह शत्रु है ऐसा समझकर उसका पक्ष समर्थन करना और जो शत्रु हैं उनके गुण भी न देखना यह अनुचित व्यवहार है। इसीसे अनेक झगडे उत्पन्न होते हैं, और इन झगडोंका निपटारा कभी नहीं हो सकता। सबको समभावसे देखने, अपने आपको उनके स्थानपर रखने और आत्मौपम्य दृष्टिसे सब व्यवहार करनेसेही अच्छा व्यवहार हो सकता है।

सुख और दुःख जैसे अपनेको होता है वैसेही औरोंको भी होता है ऐसा अनुभव करनेका नाम समदृष्टि अथवा समभाव है। यह एक महाभारी योग है और इस एक समत्व योगसेही मनुष्य मुक्त हो सकता है।

मैं बड़ा दूसरा केवल इतनेही भावसे मनुष्यकी दृष्टि अशुद्ध हो जाती है। समदृष्टि नहीं रहती। यह समदृष्टि सर्वदा सब समय रखनी चाहिये यही योगसाधन है। यदि इस समदृष्टिसे राज्यशासन चलाया जायगा तो वह स्वर्गका राज्य होगा। इतिहाससे स्पष्ट है कि इस सम दृष्टि आत्मौपम्य दृष्टिके अभावके कारण कितनी लडाइयां,

कर्म न करनेकी अपेक्षा कर्म करना अधिक अच्छा है कर्म न करनेसे शरीर-यात्रा भी नहीं चलेगी क्योंकि बिना मनुष्य जीवितही नहीं रह सकता, अतः मनुष्य अपना नियत कर्म उत्तम कुशलताके साथ करे। कर्म करनेही जनक आदिको संसिद्धि प्राप्त हुई है ( गी ३।२० ) यदि वे कर्म न करते तो उनको कदापि सिद्धि प्राप्त न होती। अतः हरएक मनुष्यको जनकादिकोंका उदाहरण अपने सम्मुख रखकर प्रयत्नशील होना चाहिये।

प्रत्येक मनुष्य अपने धर्मका निश्चय करे। यह निश्चय करनेकी विधि गीता के १७ वें और १८ वें अध्यायोंमें सत्त्व-रज-तम-निरूपण प्रकरणमें कही। अपने अंदर सत्त्व गुण है रजोगुण है या तमोगुण है, इसका निश्चय करके अपना धर्म निश्चित करे और जो धर्म निश्चित हो उसके अनुसार अपना कर्तव्य कर्म करता रहे। अपने प्रकृतिधर्मके अनुकूल जो कर्म होगा वही उत्तम रीतिसे हो सकेगा। प्रकृतिधर्मके प्रतिकूल कर्मका उत्तम रूपमें हो सकना असंभव है। अतः अपने प्रकृतिधर्मका निश्चय करना और तदनुकूल कर्म करना योग्य है।

गीतोक्त राज्यके शिक्षाविभागमें ऐसी शिक्षा दी जावगी कि जिससे हरएक मनुष्य अपने प्रकृति-स्वभावका निश्चय कर सके और तदनुकूल नियत कर्म करके अपना और सब जनताका कल्याण करनेमें समर्थ होकर यशस्वी हो।

यह सर्वसाधारण कर्मयोगके विषयमें विचार हुआ। गीताकी जो विशेषता है वह कर्मफलत्याग की है। कर्म करनेमें मनुष्यका अधिकार है फलपर उसका अधिकार नहीं है यह इसके पूर्व कहा गया है। यह कर्मफलत्याग गीतोक्त राज्यशासनमें कैसे किया जायगा इसपर अब विचार करते हैं।

## कर्मफलत्याग

इस कर्मफलत्यागके विषयमें गीताका यह वाक्य विशेष मनन करने योग्य है—

कर्मजं बुद्धियुक्ता हि फलं त्यक्त्वा मनीषिणः ।
जन्मबन्धविनिर्मुक्ताः पदं गच्छन्त्यनामयम् ॥
( गी २।५१ )

( कर्मजं फलं त्यक्त्वा ) कर्मसे उत्पन्न होनेवाले फलका त्याग करके ( मनीषिणः ) बुद्धिमान् लोग अना-

स्थानको प्राप्त करते हैं। कर्मके फलका त्याग करना चाहिये अपने पास अपने कर्मका फल संगृहीत करके नहीं रखना चाहिये। कर्मफलके संग्रहमें दोष होता है और कर्मफलत्यागसे निर्दोषता होती है, यह इसका तात्पर्य है। अतः कर्मका फल क्या है, इसका विचार करना चाहिये—

ब्राह्मण विद्यादान करता है क्षत्रिय राष्ट्रका संरक्षण करता है वैश्य कृषि, गोरक्षा और वाणिज्य व्यवहार करता है शूद्र कलाकौशल्य और परिचर्या करता है इस तरह सब मनुष्य अपने अपने कर्म करते हैं। इस कर्मका फल उनको वेतनके रूपमें प्राप्त होता है। यह वेतन धनरूपमें हो या अन्य किसी रूपमें भी हो सकता है मिलता है। यह धन कर्म करनेवाला अपने पास संग्रह करके रखे या न रखे? इस विषयमें गीतोक्त राज्यव्यवस्थामें यह कानून है कि यहां कोई भी कर्ता अपने कर्मका फल अपने पास संगृहीत करके न रखे क्योंकि उससे दुःख बढेगा अतः सब लोग अपने कर्मके फलका दान कर दिया करें।

सब जनता चार वर्णोंमें विभक्त हुई है और उनके कर्म निश्चित और नियत हैं। प्रत्येक कर्म होतेही उसका यथायोग्य फल कर्ताको मिलनाही चाहिये। कर्ता उस फलको लेवे परंतु अपने पास उसका संग्रह करके न रखे उसका त्याग करे दान करे समर्पण करे। संग्रह करनेमें दोष और त्यागमें लाभका विचार करनेके लिये मान लीजिये कि एक अध्यापक सहस्र रु. वेतन प्राप्त करता है एक क्षत्रिय दो सहस्र रु. प्राप्त करता है एक कर्मचारी शत रु. प्राप्त करता है। ये लोग अपना वेतन अपने पास संग्रह करके रखेंगे तो पहिले दो प्रतिमास सहस्रों रु. घरमें रखते जायेंगे और तीसरा केवल शत रु. ही प्राप्त कर सकेगा। इसीमें उसका मासिक व्यय भी होगा। अर्थात् पहिले दो धनी बन जायेंगे और तीसरा निर्धनही रहेगा। धनीके लिए अपने पास धन सुर क्षित रखनाही एक समस्या बन जायगी और चाहिये दूर रखनेकी चिन्ता सतत बनी रहेगी। जो निर्धन और भूखे हैं, वे इन धनियोंको दूर देख हैं। इससे द्वेष होता है और असमाधान बढता है। ये निर्धन ऐसा न करें इसलिये रक्षक पालक दल, सेनाभी तथा न्यायालयके कर्मचारी आदि

उसका विचारही यहां नहीं करना चाहिये। उसके साथ क्षेमका भार शासनसंस्थापर रहेगा, और सब लोग ( स्वे स्वे कर्मण्यभिरतः ) अपने अपने कर्मोंमें दक्ष रहेंगे ( त्यक्तसर्वपरिग्रहः। गी० ४।२१ ) सब वस्तु संग्रहकी बुद्धिका त्याग करेंगे, ( विमत्सरः। ४।२२ ) मत्सररहित होंगे ईर्ष्याद्वेषसे दूर रहेंगे ( अनिकेत ) उनका अपना निजी गृह भूमि आदि कुछ नहीं होगा ( यज्ञायाचरतः कर्म समग्रं गी० ४।२३ ) सब कर्म यज्ञके लियेही करेंगे किसीकी ( न कर्मफले स्पृहा। गी० ४।१४ ) कर्मके फलकी इच्छाही नहीं होगी। इस तरह गीतोक्त राज्यमें जनताका व्यवहार होगा। इस विषयमें यहां अब विस्तार करनेकी आवश्यकता नहीं है। इतने विवरणसे सब बातें जानी जा सकती हैं।

यहां ऐसा माननेकी कोई आवश्यकता नहीं कि जितने मानव इस गीतोक्त राज्यशासनमें होंगे, उतने सबके सब कर्मफलत्यागी होंगे। उनमें कुछ फलभोगी होंगे उनका नाम सकाम कर्म करनेवाले हैं और जो कर्मफलत्यागी हैं उनको निष्काम कर्म करनेवाले कहते हैं। यद्यपि गीतोक्त राज्यशासनकी विशेषता निष्काम कर्म तथा कर्मफल त्याग है, तथापि सब मानव इसको कर सकेंगे यह कठिन प्रतीत होता है अतः सकाम कर्मका मार्ग गौण रूपसे कहा गया है। वे त्रिवर्गकी प्राप्तिके लोभ सकाम कर्म करें, उससे सुख भोगों और दुःखोंका अनुभव लेते हुए निष्काम कर्मयोगके मार्गपर आ जांय। इस तरह त्रिवर्गकी श्रेणीके लोगोंका भी यहां प्रबंध किया गया है तथापि सब झुकाव कर्मफलत्याग की ओर है। जो विचार करना चाहते हैं वे इस प्रश्नको ध्यानमें रखकर विचार करेंगे तो उनको गीतोक्त राज्यशासनकी विशेषताका पता लग जायगा।

यहां हमने जो विचार किया है यह कोई परिपूर्ण विचार नहीं है, इसमें अनेक न्यूनताएं होंगी। इस गीतोक्त राज्य शासनके विषयमें बहुतही विचार करके सब शासन-विषयक प्रबंधका निश्चय करना चाहिये। यह विचार ऐसे सहजसे नहीं होगा तथापि यहां थोडासा दिग्दर्शन कराया है, जिससे पाठक विचार करके गीतोक्त राज्यशासनके प्रबंधके विषयमें कुछ न कुछ जान सकें।

यहां कर्मफलका अस्वीकार अनिकेतन अर्थात् अपनी निजी संपत्ति भूमि, घर आदि न होना उनका योगक्षेम राज्यशासनद्वारा चलना इत्यादि बातें देखकर यह उससे बोल्शेविकोंकी शासन-प्रणाली है, ऐसा कोई न समझे, क्योंकि वह ईश्वरहीन राज्यशासन है और गीतोक्त राज्यशासन ईश्वरको अधिष्ठाता मानकर चलता है। इससे दोनोंका दृष्टिकोण बहुतही भिन्न है। दूसरे यह उससे सहस्रों वर्ष पूर्वकी राज्यप्रणाली है। भगवद्गीताके ११ वें अध्यायमें ईश्वरका विश्वरूप बताया है वह समझमें आनेके पश्चात् गीतोक्त राज्यशासनका विचार पाठक कर सकेंगे। अतः निवेदन है कि यह परमेश्वरका विश्वरूप पाठक जाननेके पश्चात् उस विश्वरूपपर राज्यशासन कैसे स्थिर हुआ है इसका मनन करें। जबतक विश्वरूपका ठीक ठीक ज्ञान नहीं होगा तबतक प्रजा प्रजापति, प्रजापति-संस्था आदिका ज्ञान नहीं हो सकेगा। इसलिये आगेके विभूति योग अध्यायका अध्ययन करनेके पश्चात् विश्वरूपका दर्शन करें और संपूर्ण वैदिक धर्म इसी विश्वरूपकी विचारपर कैसा आरूढ है यह जाननेका यत्न करें।

यहां केवल सूचनामात्र संक्षेपसे कहा है और उसमें अतिसंक्षेपके कारण जो अनेक दोष रह गये हों वे आगेके अध्यायोंके स्पष्टीकरणसे दूर हो सकेंगे।

यहां प्रथम अध्यायका मनन समाप्त हुआ ॥ १ ॥

# नवम अध्यायके सुभाषित

( १ ) ज्ञानविज्ञानसे अशुभकी निवृत्ति।

ज्ञानं विज्ञानसहितं यज्ज्ञात्वा मोक्ष्यसेऽशुभात् (९।१)

' विज्ञानसहित ज्ञान प्राप्त करनेसे अशुभकी निवृत्ति हो सकती है। '

( २ ) राजविद्याका प्रत्यक्ष फल।

राजविद्या राजगुह्यं पवित्रमिदमुत्तमम्।
प्रत्यक्षावगमं धर्म्यं सुसुखं कर्तुमव्ययम्॥ (९।२)

राज्यशासनकी गुह्यविद्या पवित्रता करनेवाली उत्तम फलदायी प्रत्यक्ष हितकारी धर्मानुकूल चलनेवाली, सुखसे आचरण करनेयोग्य और थोडे व्ययसे सिद्ध होनेवाली है।

( ३ ) अध्यक्षकी प्रेरणा।

मयाध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते सचराचरम्।
हेतुनाऽनेन जगद्विपरिवर्तते॥ ( ९।१० )

' अध्यक्षके द्वारा प्रकृतिमें प्रेरणा होती है और चराचर जगत्में परिवर्तन होता है। ' अध्यक्ष सभापति अथवा राजा ऐसा प्रेरणा करनेवाला होना चाहिये।

( ४ ) कार्यकर्ताओंका योगक्षेम।

अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्युपासते।
तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम्॥ (९।२२)

' अनन्य होकर जो लोग मेरा कार्य करते रहते हैं उन नित्य कार्य करनेवालोंका योगक्षेम मैं चलाता हूं। '

जैसे परमेश्वर अपने भक्तोंका योगक्षेम चलाता है वैसेही राजा अपने सेवकों और स्वयंसेवकोंका योगक्षेम चलावे।

( ५ ) उपासक उपास्यके समान बनता है।

यान्ति देवव्रता देवान् पितॄन् यान्ति पितृव्रताः।
भूतानि यान्ति भूतेज्या यान्ति मद्याजिनोऽपि माम्॥
( ९।२५ )

' क्योंकि उपासक देव बनते हैं, पितृपूजक पितरोंके समान होते हैं भूतप्रेतोंके पूजक भूतप्रेतोंके समान होते हैं, और ईश्वर उपासक ईश्वरको प्राप्त होते हैं। ' जो जैसा उपास्यादि व्यवहार करता है वह वैसा बन जाता है।

( ६ ) समता धारण करो।

समोऽहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः (९।२९)

' सब प्राणिमात्रोंके साथ मेरा सम व्यवहार है न कोई मेरा मित्र है और न शत्रु। ' सबको सबके साथ ऐसेही सम भावसे व्यवहार करना चाहिये।

( ७ ) साधुका लक्षण।

अपि चेत्सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक्।
साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग्व्यवसितो हि सः (९।३०)

' मनुष्य दुराचारी भी क्यों न हो, यदि वह ईश्वर भजन करने लग जाय और सम्यक् आचार करने लगे तो उसको वह साधुही होसकता है। ' जिसका आचरण अच्छा है और जो ईश्वरका भक्त है वह साधु है।

( ८ ) भक्तका नाश नहीं होता।

क्षिप्रं भवति धर्मात्मा शश्वच्छान्तिं निगच्छति।
कौन्तेय प्रतिजानीहि न मे भक्तः प्रणश्यति (९।३१)

' ईश्वरकी भक्ति करनेवाला तत्काल धर्मात्मा बनता है और शान्ति प्राप्त करता है। ऐसे भक्तका कभी नाश नहीं होता। '

( ९ ) पापियोंका उद्धार।

मां हि पार्थ व्यपाश्रित्य येऽपि स्युः पापयोनयः।
स्त्रियो वैश्यास्तथा शूद्रास्तेऽपि यान्ति परां गतिम्॥
( ९।३२ )

' ईश्वरकी भक्तिका आश्रय लेनेसे पापी पापयोनिमें उत्पन्न अथवा वैश्य शूद्र और स्त्रियां भी परम श्रेष्ठ गतिको प्राप्त होती हैं। ' इसलिये ईश्वरभक्ति करना सबको योग्य है।

---

# भगवद्गीता पुरुषार्थबोधिनी

## नवम अध्यायकी विषयसूची

अन्वय— अहं सर्वस्य प्रभवः ( अस्मि ) मत्तः सर्वं प्रवर्तते, इति मत्वा बुधा भावसमन्विताः मां भजन्ते ॥ ८ ॥ मच्चित्ताः मद्गतप्राणाः परस्परं बोधयन्तः कथयन्तः च नित्यं तुष्यन्ति च रमन्ति च ॥ ९ ॥ ( एवं ) सततयुक्तानां प्रीतिपूर्वकं भजतां तेषां तं बुद्धियोगं ददामि येन ते मां उपयान्ति ॥ १० ॥ तेषां एव अनुकम्पार्थं अहं आत्मभावस्थः ( सन् ) भास्वता ज्ञानदीपेन अज्ञानजं तमः नाशयामि ॥ ११ ॥

मैं ( ईश्वर ) सबका उत्पत्तिकर्ता हूं, मुझ ( ईश्वर ) सेही सब कुछ प्रवृत्त होता है यह जानकर ज्ञानी लोग श्रद्धासे मेरा ( ईश्वरका ) भजन करते हैं ॥ ८ ॥ मुझ ( ईश्वर ) में चित्त लगाकर प्राणतक मुझे ( ईश्वरके लिये ) ही समर्पण करके परस्पर बोध करते हुए और मेरा ( ईश्वरका ) वर्णन करते हुए और नित्य संतुष्ट तथा आनन्दित रहते हैं ॥ ९ ॥ इस प्रकार सतत इस योगको करनेवालों और प्रेमपूर्वक मेरा ( ईश्वरका ) भजन करनेवालोंको मैं उस बुद्धियोगको देता हूं जिससे वे मेरे ( ईश्वरके ) पास आ जाते हैं ॥ १० ॥ उनकेही ऊपर दया करनेके लिये मैं उनकी आत्माके भाव ( बुद्धि ) में रहता हुआ, प्रकाशमय ज्ञानदीपसे उनके अज्ञानजन्य अन्धकारका नाश करता हूं ॥ ११ ॥

भावार्थ— ईश्वर सबको उत्पन्न करता है, सबको प्रेरणा देता है, उसकी प्रेरणासेही वस्तुमात्र अपने अपने कार्यमें प्रवृत्त है। यह जानकर साधक श्रद्धाभक्तिसे युक्त होकर परमेश्वरका भजन करते जावें। ईश्वरमें चित्त स्थिर करें ईश्वरके कार्यके लिये अपना जीवन समर्पण करें स्वयं ईश्वरका ज्ञान प्राप्त करके वह ज्ञान दूसरोंको देनेका यत्न करें ईश्वरके गुणोंका संकीर्तन करें ईश्वरके गुणस्मरणमें आनन्द प्राप्त होनेका अनुभव करें। इस तरह जो लोग सतत योग करेंगे उनको ईश्वरसेही एक अद्भुत बुद्धियोग प्राप्त होगा जिससे वे सदा ईश्वरके साथ रह सकेंगे और ईश्वरसे कदापि दूर न होंगे। उनकी आत्मबुद्धिमें परम ज्ञान प्रकाशित होगा और इस कारण उनका अज्ञान पूर्ण रूपसे दूर हो जायगा और वे कृतकृत्य हो जायेंगे ॥ ८-११ ॥

---

( ८-११ ) ईश्वरसे सबकी उत्पत्ति होती है, क्योंकि सृष्टिकर्ता वही है वही एक सबका उत्पन्न करनेवाला है। उसी ईश्वरसे संपूर्ण वस्तुओंकी प्रवृत्ति होती है अर्थात् ईश्वरकी प्रेरणासे सब विश्वके पदार्थ अपने अपने कार्यमें प्रवृत्त होते हैं। इस संपूर्ण विश्वमें ऐसा एक भी पदार्थ नहीं है कि जो ईश्वरकी प्रेरणासे रहित सर्वथा स्वतंत्र रूपसे प्रवृत्त हुआ हो। अतः यह निश्चय जानना चाहिये कि जो कुछ इस विश्वमें प्रवृत्ति दीखती है वह सभी एक अद्वितीय ईश्वरसे हुई है।

प्रवृत्तिका आदिकारण परमेश्वर है ऐसा सत्यतया निश्चित हो जानेपर परमेश्वरपर श्रद्धा भक्ति और अटल विश्वास स्थिर हो जाता है और ऐसे ज्ञानी भक्त सतत उसीका भजन करने लगते हैं।

वे ज्ञानी ईश्वरमें चित्त लगाते हैं, उसीमें मन स्थिर करते हैं, अथवा उनका चित्त निरंतर उसीपर लगा रहता है। उससे भिन्न कोई वस्तु न होनेके कारण वहां चित्त लगनेपर उनको वहां ईश्वरकाही भाव प्रतीत होगा। जो भाव उनके सामने आता है वह ईश्वरकाही भाव होनेसे ईश्वरको सर्वत्र प्रत्यक्ष करनेके कारण उनका मन सदा ईश्वरहीमें स्थिर रहता है।

उनके प्राण भी ईश्वरके लिये समर्पित होते हैं। ईश्वरका कार्य करनेके लिये उनके प्राण लग जाते हैं, अर्थात् उनका संपूर्ण जीवन ईश्वरके कार्यके लिये समर्पित होता है। उनका जीवन निजी स्वार्थके लिये नहीं होता प्रत्युत ईश्वर-सेवाके लिये होता है। ईश्वरका कार्य करते हुए यदि मृत्यु भी आजाय तो उनको परम आनंद होता है।

वे स्वयं ईश्वरके अद्भुत सामर्थ्यका विचार करते हैं उस सामर्थ्यको समझते हैं और दूसरोंको समझाते हैं। वे इस ज्ञानको दूसरोंको देना भी अपना कर्तव्य समझते हैं। इसीलिये वे उपदेश देते रहते हैं ईश्वरतत्त्वका ज्ञान संपादन करते रहते हैं प्रवचन करते हैं और ऐसा यत्न वे करते हैं, जिससे ईश्वरके गुण मनुष्योंको विदित हों। व इसी गुणस्मरणसे संतुष्ट होते हैं और प्रसन्न होते हैं।

## सतत योगी

जो पूर्वोक्त ईश्वरविषयक तत्त्वज्ञान जानते उपदेश करते हैं और उसीमें रमते हैं जिनका चित्त सदा उसी ईश्वरमें लगा रहता है और जिनका जीवन परमेश्वरको समर्पित हुआ होता है तथा जिनका शरीर, मन वाणी सदा ईश्वरमय होता है उनका सतत योगी कहा

हैं क्योंकि ध्येय भिन्न होते हैं। भेदके ये सब चिह्न स्पष्ट हैं, परंतु वे एक विद्यालयमें पढा करते थे, इसमें कोई संदेह नहीं। ये दोनों अध्यात्मविद्या सीखनेके लिये गुरुकुलमें रहते थे। दैत्य असुर और राक्षस भोगकामी होनेके कारण आत्मज्ञान पूर्णतया प्राप्त होनेतक गुरुकुलमें नहीं रहते थे परंतु देव अध्ययन पूर्ण होनेतक गुरुकुलमें रहते थे। पूर्वोक्त प्रजापति आचार्यके गुरुकुलमें विरोचन असुर केवल ३२ वर्षोंही रहा परंतु देवोंका इन्द्र सौ वर्षतक रहकर अध्ययन करता रहा। विरोचनने केवल प्रथम मनोमयपरीक्षा उत्तीर्ण करकेही अध्ययन छोड दिया। परंतु इन्द्रदेवने आगेकी तीनों परीक्षायें उत्तीर्ण की और उत्तम ज्ञान प्राप्त किया। असुरों और देवोंमें यही भेद है। बली प्रह्लाद, रावण आदि असुरोंमें भी बडे विद्वान् थे यह सुप्रसिद्ध है। अतः उनके विद्या अध्ययन करनेमें कोई शंका नहीं है। इसीलिये गीताके इस श्लोकमें कहा है कि देवों और दानवोंको भी परमेश्वरका सत्य स्वरूप यथार्थ रीतिसे विदित नहीं होता।

परमेश्वर पुरुषोंमें उत्तम है भूतोंका उत्पादक है सबका प्रभव है। देवोंका देव अर्थात् देवोंको भी प्रकाश देनेवाला और संपूर्ण जगत्का स्वामी है। वही अपने आपको यथार्थ रीतिसे जान सकता है।

यद्यपि यह परमेश्वर संपूर्ण विश्वमें पूर्णतया व्याप्त है यह किसी स्थानपर न हो ऐसा नहीं है तथापि किसी किसी स्थानपर वह अपनी शक्ति अधिक प्रकाशित कर देता है। सर्वत्र परमेश्वरकी भूति है परन्तु जहां उसकी शक्ति विशेष प्रकाशित होती है वहां उसकी वि-भूति है ऐसा कहा जाता है। यही भूति और वि-भूति में भेद है। ईश्वर सब जगह है यह किसीको पता नहीं लगता परन्तु जहां उसका सामर्थ्य अधिक है वहां उसका पता लग जाता है। जैसा अग्नितत्त्व सर्वव्यापक है तथापि आग, विद्युत् और सूर्यमें उसकी शक्ति प्रकट होनेसे इन तीन स्थानोंमें उसकी विभूति है ऐसा कह सकते हैं। अतः यहां अर्जुन पूछ रहा है कि हे भगवन्! आप किन किन विभूतियोंसे इन लोकोंको व्याप्त कर रहे हैं? वस्तुतः परमेश्वर सब अणुरेणुमें भी व्याप्त है इसलिये वह किन विशेष स्थानोंको व्याप्त कर रहा है ऐसा प्रश्न करना अनुचितही है। इस समयतक अनेक स्थानोंपर परमेश्वरकी सर्वव्यापकता कही है—

नित्यः सर्वगतः स्थाणुः। ( गी. २।२४ )

ऐसे स्थानोंपर वह सर्वगत अर्थात् सब वस्तुओंमें व्यापक है, ऐसा स्पष्ट कहा है। जो सर्वगत है, वह किन किन स्थानोंमें प्रकाशित होता है? यह प्रश्न वस्तुतः कोई अर्थ नहीं रखता। वास्तविक रूपमें देखा जाय तो सर्वव्यापक यह प्रश्न असंगत है। तथापि उसने जिज्ञासा बुद्धिसे प्रश्न किया है और जिज्ञासुके मनमें यह भी एक अवश्य आनेकी है। अग्नितत्त्व सर्वत्र है तथापि आग बिजली और सूर्यमें वह विशेष प्रकट होती है। इसी तरह यद्यपि परमेश्वर सर्वत्र है तथापि किन किन स्थानोंपर वह अधिक प्रकाशित है? इस जिज्ञासा-भावसे यह प्रश्न उचित है। साधारण मनुष्यके अनुभवमें इस विश्वमें अनेक पदार्थ दृष्टिगत होते हैं, परन्तु परमेश्वर किसी स्थानपर दिखाई नहीं देता इसलिये यहां प्रश्न किया है कि उसका विशेष प्रकाश कहां देखना चाहिये?

साधक परमेश्वरका चिन्तन करना चाहता है, परन्तु वह किसका चिन्तन करे? सर्वव्यापक, अरूप, अगोचरका चिन्तन कैसे किया जाय? चिन्तन करनेके लिये कोई तो वस्तु सामने रहे जो वस्तुके अन्दर हो उसका चिन्तन किस प्रकार हो? अतः प्रश्न है कि किन किन वस्तुओंमें प्रथम हम परमेश्वरकी विभूति देखें?, परमेश्वरकी व्यापकता वहां कैसे अनुभव करें? परमेश्वर तो रूप रहित है निराकार है ऐसा सभी मानते हैं। इस रूपरहितको हम किस रूपमें देखें? इस निराकारको हम किस आकारमें देखें और कैसे ध्यान करें? कहां किस प्रकार आत्मा सर्वेश्वरका भाव है? और वह हम कैसे जान सकते हैं? यही इस प्रश्नका आशय है।

परमेश्वरकी ( विभूति ) विशेष भूति कहां है? और उसकी अद्भुत शक्तिका कौशलमय योग कहां दिखाई देता है? यह प्रश्न है। इसका उत्तर संक्षेपसे इसी अध्यायके पहिले सात श्लोकोंमें आ चुका है। यह सुनकरही अर्जुनने विस्तारपूर्वक जाननेकी इच्छासे प्रश्न किया है। इस प्रश्नका उत्तर भगवान् श्रीकृष्ण विस्तारसे अब दे रहे हैं, वह अमृतके समान अध्यात्मका सार्थक कथनेवाला उपदेश है—

## ( ५ ) परमेश्वरकी विभूतियाँ

श्रीभगवानुवाच—

हन्त ते कथयिष्यामि दिव्या ह्यात्मविभूतयः । प्राधान्यतः कुरुश्रेष्ठ नास्त्यन्तो विस्तरस्य मे ॥१९॥
अहमात्मा गुडाकेश सर्वभूताशयस्थितः । अहमादिश्च मध्यं च भूतानामन्त एव च ॥२०॥
आदित्यानामहं विष्णुर्ज्योतिषां रविरंशुमान् । मरीचिर्मरुतामस्मि नक्षत्राणामहं शशी ॥२१॥
वेदानां सामवेदोऽस्मि देवानामस्मि वासवः । इन्द्रियाणां मनश्चास्मि भूतानामस्मि चेतना ॥२२॥
रुद्राणां शंकरश्चास्मि वित्तेशो यक्षरक्षसाम् । वसूनां पावकश्चास्मि मेरुः शिखरिणामहम् ॥२३॥
पुरोधसां च मुख्यं मां विद्धि पार्थ बृहस्पतिम् । सेनानीनामहं स्कन्दः सरसामस्मि सागरः ॥२४॥
महर्षीणां भृगुरहं गिरामस्म्येकमक्षरम् । यज्ञानां जपयज्ञोऽस्मि स्थावराणां हिमालयः ॥२५॥
अश्वत्थः सर्ववृक्षाणां देवर्षीणां च नारदः । गन्धर्वाणां चित्ररथः सिद्धानां कपिलो मुनिः ॥२६॥
उच्चैःश्रवसमश्वानां विद्धि माममृतोद्भवम् । ऐरावतं गजेन्द्राणां नराणां च नराधिपम् ॥२७॥
आयुधानामहं वज्रं धेनूनामस्मि कामधुक् । प्रजनश्चास्मि कन्दर्पः सर्पाणामस्मि वासुकिः ॥२८॥
अनन्तश्चास्मि नागानां वरुणो यादसामहम् । पितॄणामर्यमा चास्मि यमः संयमतामहम् ॥२९॥
प्रह्लादश्चास्मि दैत्यानां कालः कलयतामहम् । मृगाणां च मृगेन्द्रोऽहं वैनतेयश्च पक्षिणाम् ॥३०॥
पवनः पवतामस्मि रामः शस्त्रभृतामहम् । झषाणां मकरश्चास्मि स्रोतसामस्मि जाह्नवी ॥३१॥
सर्गाणामादिरन्तश्च मध्यं चैवाहमर्जुन । अध्यात्मविद्या विद्यानां वादः प्रवदतामहम् ॥३२॥
अक्षराणामकारोऽस्मि द्वन्द्वः सामासिकस्य च । अहमेवाक्षयः कालो धाताऽहं विश्वतोमुखः ॥३३॥
मृत्युः सर्वहरश्चाहमुद्भवश्च भविष्यताम् । कीर्तिः श्रीर्वाक्च नारीणां स्मृतिर्मेधा धृतिः क्षमा ॥३४॥
बृहत्साम तथा साम्नां गायत्री छन्दसामहम् । मासानां मार्गशीर्षोऽहमृतूनां कुसुमाकरः ॥३५॥
द्यूतं छलयतामस्मि तेजस्तेजस्विनामहम् । जयोऽस्मि व्यवसायोऽस्मि सत्त्वं सत्त्ववतामहम् ॥३६॥
वृष्णीनां वासुदेवोऽस्मि पाण्डवानां धनंजयः । मुनीनामप्यहं व्यासः कवीनामुशना कविः ॥३७॥
दण्डो दमयतामस्मि नीतिरस्मि जिगीषताम् । मौनं चैवास्मि गुह्यानां ज्ञानं ज्ञानवतामहम् ॥३८॥
यच्चापि सर्वभूतानां बीजं तदहमर्जुन । न तदस्ति विना यत्स्यान्मया भूतं चराचरम् ॥३९॥
नान्तोऽस्ति मम दिव्यानां विभूतीनां परंतप । एष तूद्देशतः प्रोक्तो विभूतेर्विस्तरो मया ॥४०॥

---

अन्वयः— हे कुरुश्रेष्ठ ! हन्त दिव्याः आत्मविभूतयः प्राधान्यतः ते कथयिष्यामि मे विस्तरस्य हि अन्तः नास्ति ॥ १९ ॥ हे गुडाकेश ! अहं सर्वभूताशयस्थितः आत्मा भूतानां आदिः मध्यं च अन्तः च अहं एव ( अस्मि ) ॥ २० ॥ आदित्यानां विष्णुः अहं ज्योतिषां अंशुमान् रविः अहं मरुतां मरीचिः नक्षत्राणां शशी च अहं अस्मि ॥ २१ ॥ वेदानां सामवेदः ( अहं ) अस्मि देवानां वासवः अस्मि इंद्रियाणां मनः अस्मि भूतानां चेतना च अस्मि ॥ २२ ॥ रुद्राणां शंकरः यक्षरक्षसां च वित्तेशः अस्मि वसूनां पावकः शिखरिणां मेरुः च अहं अस्मि ॥ २३ ॥ हे पार्थ ! पुरोधसां च मुख्यं बृहस्पतिं मां विद्धि सेनानीनां स्कन्दः सरसां सागरः अहं अस्मि ॥ २४ ॥ महर्षीणां भृगुः गिरां एकं अक्षरं अस्मि

४ स्मृति– दक्षकी कन्या अंगिरस् ऋषिकी धर्मपत्नी।
५ मेधा– दक्षकी कन्या धर्मकी पत्नी।
६ धृति– धर्म ऋषिकी स्त्री मनु नामके एक दक्षकी स्त्री।
७ क्षमा– दक्षकन्या, पुलह ऋषिकी स्त्री महत्तामकी कन्या।

यह पुराणोंमें इन स्त्रियोंके वर्णनका संक्षेप है। इससे अधिक विस्तार यहाँ करनेकी आवश्यकता नहीं है। प्राचीन कालकी सुप्रसिद्ध धार्मिक स्त्रियोंमें इनकी। मान्यता विशेष अधिक होनेसे इनकी गणना ईश्वरकी विभूतियोंमें की गई है। ये नाम स्त्रियोंके हैं और यह जातिके वाचक नहीं हैं, इतनाही यहां स्मरण रखना चाहिये। इन ७ स्त्रियोंकी गिनती यहां की है इसलिय आज–इतिहासमें स्त्रियोंमें केवल सातही स्त्रियाँ हो चुकी थीं और इनसे अधिक नहीं ऐसा समझनेकी आवश्यकता नहीं है क्योंकि यहां संक्षेपसेही विभूतियोंकी गणना की है। अतः स्त्रियोंमें इनसे अधिक भी विभूतियाँ होना स्वाभाविक है।

## ब्राह्मण–विभूतियाँ

११ पुरोधसां च मुख्यं मां विद्धि पार्थ बृहस्पतिम्। ( १०।२४ )
११ देवर्षीणां च नारदः। ( १०।२६ )
१५ कवीनामुशना कविः। ( १०।३७ )
१९ महर्षीणां भृगुरहम्। ( १०।२५ )
२१ सिद्धानां कपिलो मुनिः। ( १०।२६ )
१४ मुनीनामप्यहं व्यासः। ( १०।३७ )

पुरोहितोंमें मुख्य बृहस्पति देवऋषियोंमें नारद कवियोंमें उशना महर्षियोंमें भृगु सिद्धोंमें कपिल और मुनियोंमें व्यास ईश्वरकी विभूतियाँ हैं।

देवोंका चतुर पुरोहित बृहस्पति प्रसिद्ध है। दैत्योंका पुरोहित शुक्राचार्य जिसको कवि उशना कहते हैं, विख्यात है। इसीके पास मरेहुवोंकी विद्या थी और युद्ध–संरक्षणकी योग्यता वह जानते थे। नारद सबसे बातचीत थे और इनको दमन करनेमें सदा इनकी बड़ी सहायता रहती थी। त्रिभुवनकी वार्ता संगृहीत करनेमें ये बड़े प्रवीण थे। कपिल मुनि यह तत्ववेत्ता थे अतः व्यास पुराणादि महाभारतादि ग्रंथोंके रचयिता थे। इन विद्वान कार्योंके कारणही इनका विभूतियोंमें लिया गया है। विशेष कर्तृत्वके बिना कोई विभूति बन नहीं सकता।

## देवोंमें–विभूतियाँ

६ वेदानामस्मि सामवेदः। ( १०।२२ )
४९ धाताऽहं विश्वतोमुखः। ( १०।३३ )
१ आदित्यानामहं विष्णुः। ( १०।२१ )
२ ज्योतिषां रविरंशुमान्। ( १०।२१ )
९ रुद्राणां शंकरश्चास्मि। ( १०।२३ )
३९ पवनः पवतामस्मि। ( १०।३१ )
३ मरीचिर्मरुतामस्मि। ( १०।२१ )
३२ वरुणो यादसामहम्। ( १०।२९ )
१४ सेनानीनामहं स्कन्दः। ( १०।२४ )
११ वसूनां पावकश्चास्मि। ( १०।२३ )
४ नक्षत्राणामहं शशी। ( १०।२१ )
१९ प्रजनश्चास्मि कन्दर्पः। ( १०।२८ )

## पितरोंमें विभूति

३३ पितॄणामर्यमा चास्मि। ( १०।२९ )

## यक्ष–राक्षसोंमें विभूति

१० वित्तेशो यक्षरक्षसाम्। ( १०।२३ )

## गन्धर्वोंमें विभूति

२२ गन्धर्वाणां चित्ररथः। ( १०।२६ )

देवोंमें इन्द्र सर्वतोमुख धाता आदित्योंमें विष्णु, तेजस्वियोंमें सूर्य रुद्रोंमें शंकर पावन करनेवालोंमें पवन मरुतोंमें मरीचि जलचरोंमें वरुण सेनापतियोंमें स्कन्द वसुओंमें पावक अग्नि नक्षत्रोंमें चन्द्र प्रजनन करनेवालोंमें कामदेव पितरोंमें अर्यमा यक्षराक्षसोंमें कुबेर गन्धर्वोंमें चित्ररथ ये सब देवोंमें ईश्वरकी विभूतियां हैं।

पृथ्वीपर आठ अन्तरिक्षमें ग्यारह और द्युलोकमें ग्यारह ऐसे सब मिलकर ३३ देव हैं। इनमें आठ वसु ग्यारह रुद्र और बारह आदित्य मिलकर इकतीस और इन्द्र तथा प्रजापति मिलकर ३३ देव होते हैं। किसी प्रकार गिनती करो ३३ हैं। इनमें उपर्युक्त विभूतियां हैं। इनमें भी पितर यक्ष राक्षस गंधर्व ये देवोंमें भिन्न जातियाँ हैं। सब विभूतियां देवोंमें हैं। पितरोंकी विभूति अर्यमा है गंधर्वोंकी चित्ररथ है यक्ष राक्षसोंमें कुबेर है और सब देवोंकी विभूतियां ऊपर दी गयी हैं।

जो जो वस्तु वैभवयुक्त, शोभायुक्त और प्रभावयुक्त है वह सब मेरे तेजके अंशसे उत्पन्न हुई है ऐसा तू जान ॥ ४१ ॥ अथवा हे अर्जुन ! इस बहुत विस्तारको जाननेसे तुझे क्या लाभ होगा ? यह समझ ले कि मैं इस सारे जगत्को अपने ( केवल ) एक अंशसे व्याप्तकर रहा हूं ॥ ४२ ॥

भावार्थ – जहां वैभव शोभा और प्रभाव है वहीं परमेश्वरकी विभूति है। यह विभूतिका लक्षण है। इससे विभूति जानी जा सकती है। परन्तु इस बातका इतना विस्तार करनेकी क्या आवश्यकता है ? ऐसा समझो कि ईश्वर इस जगत्को अपने एक अंशसे व्याप्त कर रहा है। इतना ज्ञान हुआ तो पर्याप्त है ॥ ४१-४२ ।

( ४१-४२ ) परमेश्वरकी विभूति कहां है और कहां नहीं है यह जाननेके तीन लक्षण हैं। जहां विशेष ऐश्वर्य है वहां भी अर्थात् विशेष शोभा है और जहां विशेष प्रभाव या बल है वहां परमेश्वरकी विभूति है। विभूतिका यही लक्षण ध्यानमें रखनेसे कौनसी विभूति है और कौनसी नहीं इसका निश्चित ज्ञान हो सकता है। विभूति मनुष्योंमें हो पशुपक्षियोंमें हो स्थावरोंमें हो अपने देशमें हो अथवा देशान्तरमें हो, कहां वह विभूति है और वह नहीं है इसकी परीक्षा करनेकी तीन कसौटियां यहां कही हैं। इसका विचार करके जाना जा सकता है कि यह विभूति है और यह नहीं।

जहां ऐश्वर्य नहीं जहां शोभा नहीं और जहां प्रभाव नहीं दरिद्रता निस्तेजता और दुर्बलता है वहां विभूति नहीं है।

कई विचारक यहां शंका करेंगे कि छलनेवालोंमें जहां छल करनेवालोंका द्यूत ईश्वरकी विभूति है। (गी १०।३६) ऐसा कहा है वहां द्यूतमें वैभव शोभा और प्रभाव कहां है और वह द्यूत ईश्वरकी विभूति कैसे हो सकता है ? इस विषयमें हमारा यह कथन है कि छल कपट करनेवालोंके पास छल कपटके अनेक साधन होते हैं, उनमें द्यूतही एक ऐसा साधन है कि जहां विशेष छल और कपट होता है। इसलिये यह विभूति है। जैसे घातक-शस्त्रोंमें वज्र विशेष घातक होनेसे विभूति है वैसेही इसे भी समझना चाहिये। छल-कपटमें वैभव और प्रभाव तो है किन्तु सात्विक वैभव सात्विक शोभा और सात्विक प्रभाव नहीं है। इस जगत्में जो जो सात्विक, राजसिक और तामसिक भाव हैं वे सब ईश्वरसे होते हैं ऐसा भ. गी ७।१२ में कहा है और जगत्का आदि मध्य ईश्वरही है ऐसा कहनेसे परमार्थविचार छलकपट भी ईश्वरकीही विभूति है ऐसा मानना ही पड़ता है। यहां छलभावभी परमावधि होनेसे विभूतिमत्व है।

यहां एक शंका उपस्थित होती है कि यदि सबका सनातन बीज ( गी ७-१ ) परमेश्वर है और यदि सात्विक राजस तथा तामस भाव ईश्वरसे होते हैं ( गी ७-१२ ) और यदि सबका आदि मध्य अन्त ईश्वरही है ( गी १०-२० ) तो प्रत्येक वस्तुही ईश्वरकी विभूति है। और यही भाव 'ईश्वर एक अंशसे सर्व जगत्को व्याप्तकर रहा है।' (गी १०-४२) इस कथनमेंसे भी स्पष्ट है। फिर पांडवोंमें अर्जुनही विभूति है ऐसा क्यों कहा ? क्या अन्य पांडव विभूति नहीं हैं ? यदि वृष्णियोंमें वासुदेवही विभूति है तो उस जातिके अन्य वीर क्यों विभूति नहीं ? इसी तरह प्रत्येक विभूतिके विषयमें प्रश्न उत्पन्न हो सकता है। इस विषय में पाठक यह निश्चय समझें कि प्रत्येक वस्तु ईश्वरकी विभूति है यही बात सत्य है परंतु यह बात एकदम हरएक मनुष्य के मनमें ठीक प्रकार बैठ नहीं सकती केवल इसीलिये यहां विभूतियोंका परिगणन है। वस्तुतः जैसे अर्जुन विभूति है वैसेही धनराज भी विभूति है। परंतु प्रारंभमें विशेषताकी ओर निर्देश करके यह विभूति है ऐसा कहा है अब आगे ग्यारहवें अध्यायमें श्रीकृष्ण भगवान् कहेंगे कि सब विश्वही ईश्वरकी विभूति है और यही सत्य है।

> एकस्यानेकभावो विभूतिः।
> अनेकेष्वेकस्यानुसन्धानं योगः ॥

अर्थात् 'एकका अनेक हो जाना विभूति है।' विभूति अर्थात् ऐश्वर्य अनेक हैं, ईश्वर एक है। इस प्रकार ईश्वरकृत संसार की अनेकताही उसका ऐश्वर्य है। अतः एकका अनेक हो जाना विभूतिका अर्थ है यही सिद्ध होता है।

अनेकोंकी अनेकता की उपेक्षा करके एकत्वपर दृष्टि स्थिर कर देनाही योग है। इस विभूतिमय संसारमें एक अद्वैत तत्वकी खोज करनाही योगसाधन है।

इस प्रकार श्रीमद्भगवद्गीता नामक उपनिषद्में कथित ब्रह्मविद्याके विषयमें हुए, योगशास्त्रविषयक श्रीकृष्ण और अर्जुनके संवादमें विभूतियोग नामक दशम अध्याय समाप्त हुआ ॥ १० ॥

पूजा कैसे करनी चाहिये यह प्रश्न स्वतंत्र है। हमें यहां इतनाही देखना चाहिये कि उस वस्तुके सम्बन्धमें आदर क्यों उत्पन्न हो जाता है। अपनी परिस्थितिके कारण हर एककी पूजाविधि अलग हो सकती है। पूजाविधिमें भेद होनेपर भी आदरमें भेद नहीं हो सकता। मौकी पूजा और विद्वानकी पूजा विभिन्न होगी, परन्तु मनमें आदर-भाव समान होगा।

विद्वान् ब्राह्मण गाय हाथी कुत्ता और चाण्डालमें समानतया ब्रह्मभाव देखना चाहिये। (गी ५।१८) यह गीतामें कहा है। इसीका अर्थ उसे ब्रह्मकी विभूति अनुभव करना है। परन्तु एकदम यह अनुभव हो नहीं सकता इसलिये कहा है कि जो विशेष उच्च तत्त्वज्ञानी विद्वान् होगा जो विशेष वीरताके कर्म करेगा जो गाय उत्तम दूध देनेवाली और वशमें रहनेवाली हो जो कुत्ता विशेष गुणसंपन्न हो उसकोही ईश्वरकी विभूति मानना चाहिये। यदि एकवार ऐसे अर्थोंमें ईश्वरका सत्त्व देखने का अभ्यास हुआ तो पश्चात् वही अभ्यास बढाया जा सकता है और आगे प्रत्येक वस्तुमें ईश्वरभाव देखा जा सकता है। अर्थात् विश्वरूपमें ईश्वरका साक्षात्कार होनेके पूर्वकालमें, करनेयोग्य अभ्यास विभूतियोगद्वारा बताया है।

परमेश्वर अपने एक अंशसे इस विश्वभरमें व्याप्त हो रहा है। सब सात्त्विक-राजस-तामस भाव भी उसीसे हो रहे हैं। जिसमें जो वस्तुएं दीख रही हैं, उनका आदि मध्य अन्त उसीसे हो रहा है। सब भूतोंके बीचमें ईश्वर ही आत्माके रूपसे रहता है। सुखदुःखादि सभी भाव ईश्वरसे होते हैं। इतनाही नहीं वहां ईश्वरका संबंध नहीं ऐसा एक भी स्वतंत्र भाव यहां नहीं है। अर्थात् हरएक वस्तुमें ईश्वरका सत्व है। वह यहां विशेष रूपसे है उसकी विशेषता बतानेके लिये उसकी विभूति कहां कैसी है इसका विवरण इस अध्यायमें किया गया है।

इस सम्बन्धमें यहां अधिक समझानेकी आवश्यकता नहीं है, क्योंकि इसके आगेका ग्यारहवां अध्यायही विश्वरूप दर्शनका विषय है और उसके विवरणमें इस सम्बन्धकी सभी बातें विशेष रूपसे दर्शायी जायेंगी। इस कारण यहां इस अध्यायका मनन इतनाही पर्याप्त समझते हैं।

दशम अध्यायका मनन समाप्त हुआ ॥ १० ॥

# दशम अध्यायके सुभाषित

# ईश्वरसे सब भाव प्रकट होते हैं।

बुद्धि ज्ञान असंमोह क्षमा सत्य दम, शम सुख दुःख उत्पत्ति विनाश, भय निर्भयता अहिंसा समता संतोष तप दान यश अयश (गी १।४-५) एवं कीर्ति श्री (गी १।३४) तेज, बल व्यवसाय सत्व (बल) (१।३६), आत्मविद्या अध्यात्मविद्या (१।३२) और जीवन तप काम और अन्यान्य सब सात्त्विक राजस और तामस भाव मुझ (ईश्वर) सेही उत्पन्न होते हैं (गी ७।८-१२) ऐसा जानकर इनको स्वाधीन करना चाहिये। क्योंकि वे मेरे वशमें हैं और मैं उनके वशमें नहीं हूं (गी ७।१२)।

इस ज्ञानको सदा मनमें जाग्रत रखकर इन सब अपने भावोंको अपने आधीन रखना योग्य है (७।१२) स्वयं कभी इनके आधीन न होना चाहिये।

अन्वयः— हे पार्थ ! मे नानाविधानि नानावर्णाकृतीनि दिव्यानि च शतशः अथ सहस्रशः रूपाणि पश्य ॥ ५ ॥ हे भारत ! आदित्यान्, वसून्, रुद्रान्, अश्विनौ तथा मरुतः पश्य अदृष्टपूर्वाणि बहूनि आश्चर्याणि च पश्य ॥ ६ ॥ हे गुडाकेश ! कृत्स्नं सचराचरं जगत्, यत् अन्यत् च द्रष्टुं इच्छसि तत् ( अपि ) इह मम देहे एकस्थं अद्य पश्य ॥ ७ ॥ अनेन एव स्वचक्षुषा तु त्वं मां द्रष्टुं न शक्यसे ( अत एव ) दिव्यं चक्षुः ते ददामि मे ऐश्वरं योगं पश्य ॥ ८ ॥

हे पार्थ ! मेरे अनेक प्रकारके भिन्न भिन्न रंगों और भिन्न भिन्न आकृतियोंसे युक्त सैकडों और हजारों दिव्य रूपोंको देखो ॥ ५ ॥ हे भारत ! ये आदित्य वसु रुद्र अश्विनी और मरुत् देखो, पहिले कभी न देखे हुए अनंत आश्चर्य यहांही देख लो ॥ ६ ॥ हे गुडाकेश ! संपूर्ण स्थावर जंगम जगत् तथा और भी जो कुछ तुम देखना चाहते हो वह सब ( दृश्य ) आज मेरे एकही देहमें विद्यमान् देख लो ॥ ७ ॥ इस अपने चर्मचक्षुसे तुम मुझे नहीं देख सकते । इसलिये मैं तुम्हें दिव्यदृष्टि देता हूं । उससे तुम मेरा ईश्वरीय योग-सामर्थ्य देखो ॥ ८ ॥

भावार्थः— ईश्वरके अनेक भेद रंग और आकृतियोंवाले सैकडों हजारों और लाखों रूप हैं । ये आदित्य वसु, रुद्र अश्विनी मरुत् आदि सब उसीके रूप हैं । इसमें ऐसे अनंत अद्भुत आश्चर्य हैं जो कभी पहिले देखे नहीं होंगे । संपूर्ण स्थावर जंगम जगत् और इससे भिन्न भी जो कुछ है वह सब यहां इस ईश्वरके देहमें एकरूप बनकर स्थित है । सूर्यचन्द्र आदि रूपोंकी भिन्नता इस चर्मचक्षुसे मनुष्य देख सकता है परन्तु यह सब अनेकविध भेद यहां एक होकर कैसे स्थित हैं, यह इस चर्मचक्षुसे नहीं देखा जा सकता । अतः भेदोंमें अभिन्नताका दर्शन करनेके लिये दिव्यचक्षु प्राप्त करना चाहिये । यह दिव्यचक्षु जब प्राप्त होगी तभी ईश्वरका विश्वरूप दिखाई देगा और उसमें ईश्वरीय योग भी प्रतीत होगा ॥ ५—८ ॥

---

(५-८) अर्जुनका प्रश्न था ( ऐश्वरं रूपं द्रष्टुं इच्छामि ) मैं ईश्वरका रूप देखना चाहता हूं, तथा ( अव्ययं आत्मानं दर्शय ) अव्यय आत्माका दर्शन कराओ । ईश्वर और अव्यय आत्मा एकही है और वह अद्वितीय है । अर्जुनको इस एक आत्माके रूपको देखनेकी इच्छा हुई है । अर्जुनका पक्का निश्चय था कि ईश्वरका रूप एकही होगा और वह किसी युक्तिसे भगवान् श्रीकृष्ण बतायेंगे ।

अर्जुनका प्रश्न सुननेके पश्चात् भगवान् क्या उत्तर देते हैं यह विचारणीय विषय है । उत्तर इस प्रकार है ।

अर्जुन— हे भगवन् ! मैं आपके अव्यय आत्माका ईश्वरीय रूप देखना चाहता हूं कृपया मुझे दिखाइये ।

भगवान् श्रीकृष्ण— हे अर्जुन ! देखो ये सूर्य वसु रुद्र मरुत्, अश्विनी आदि सैकडों हजारों और लाखों अनेक वर्णों और आकृतियोंवाले अनेक अदृष्ट आश्चर्य यहां देखो । ये सब मेरे रूपही हैं ।

अर्जुन ईश्वरका ( एक ) रूप देखना चाहता है, उसका प्रश्न सीधा और सरल था । अर्जुनको कल्पनातक नहीं है कि ईश्वरके हजारों रूप होंगे । ईश्वर एक है इसलिये उसका रूप भी एकही होना चाहिये यह अर्जुनका आशय है । परन्तु भगवान् अर्जुनके आशयको समझकर उसका संदेह पूर्णतया मिटानेके लिये कहते हैं कि ‘ ईश्वरके सैकडों, हजारों लाखों और करोडों रूप हैं ये सब सूर्य चंद्र पवन वायु, जल तारक आदि सब ईश्वरकेही अनंत रूप हैं । यहां अनंत आदित्य हैं । अपनी महाकाशमें यह आदित्य दिनके समय हमारे सम्मुख होता है । उसी प्रकार लाखों आदित्य इस आकाशमंडलमें हैं । ये सब आदित्य ईश्वरके रूपही हैं । सब वसु अर्थात् पृथ्वी अग्नि वायु, अन्तरिक्ष द्यौ नक्षत्र चन्द्रमा और आदित्य ये आठ वसु हैं । ( म भा. ११ । १२ ) भाष्यकारोंने वसुओंकी गणना अन्य प्रकारसे भी की है विष्णुपुराणमें कहा है—

धरो ध्रुवश्च सोमश्च अहश्चैवानिलोऽनलः ।
प्रत्यूषश्च प्रभासश्च वसवोऽष्टाविति स्मृताः ॥

( विष्णुपुराण )

'धरा ( पृथ्वी ) ध्रुव ( ध्रुवतारा ) सोम ( चन्द्र ) अहः ( दिन ) वायु, अग्नि प्रत्यूष ( सूर्य ) और प्रभास ( प्रकाश ) ये आठ वसु हैं। सबको बसानेके कारण इन्हें वसु कहा है। ये आठ वसु ईश्वरके रूप हैं।

इसी प्रकार ये सब रुद्र अर्थात् सब प्रकारके प्राण भी ईश्वरके रूप हैं। ये मेघमंडलमें दौड़नेवाले तथा शब्द करनेवाले मेघ भी ईश्वरकेही रूप हैं। ये मरुत् अर्थात् सब प्रकारकी वायु भी ईश्वरके रूप हैं, ये अश्विनी देव—ये दो तारे ईश्वरके रूप हैं। इस जगत्में जितने भी आश्चर्य हैं वे सब अन्यान्य आत्माके ईश्वरीय रूप हैं। इस विश्वमें सभी आश्चर्य भरे पड़े हैं। सूर्यका महत्त्व चांदकी [illegible] जलका प्रभाव पृथ्वीकी उत्पादक शक्ति आदि सहस्रों आश्चर्य इस विश्वमें प्रतिक्षण हो रहे हैं वे सब आश्चर्य—वे सबकी सब अद्भुत घटनाएं परमेश्वरकेही रूप हैं। यहां जो नाना रंग नाना आकृतियां नानाविध अपूर्व चमत्कार दिखाई दे रहे हैं वे सबके सब ईश्वरकेही भाव हैं। यहां कोई भाव ऐसा नहीं कि जो ईश्वरका न हो। अर्थात् सम्पूर्ण चराचर जगत् ईश्वरकाही रूप है।

अर्जुन एक ईश्वरका एक रूप देखना चाहता है और उसके प्रश्नसे भी वही भाव व्यक्त होता है। परन्तु भगवान् श्रीकृष्णके उत्तरमें ईश्वरके अनन्त रूप होनेका स्पष्ट वर्णन है। यह सुनकर अर्जुन चकित हुआ और उसीके मनमें आश्चर्य लगने लगा कि एक ईश्वरके ये अनंत रूप कैसे हो सकते हैं? इस जगत्में इतनी विविधता है और परस्पर विरोधी भाव भी इतना है कि ये सब भाव एककी आत्माके हैं ऐसा मानना कठिन है। अग्नि और जल एकही ईश्वरके रूप हैं दिन और रात्रि एकही आत्माके स्वरूप हैं जन्म और मरण एकही प्रभुके भाव हैं शत्रु और मित्र एकही हैं इस विश्वमें जो अनंत भाव दिखाई देते हैं वे सब एकही सच्चिदानंद अखण्ड एकरस परमेश्वरके रूप हैं यह कैसे मानें। ज्ञान और अज्ञान शूरता और भीरुता उदारता और कृपणता दया और क्रूरता ये सब एककेही भाव कैसे हैं? अर्जुनके मनमें इस प्रकारकी शंका उत्पन्न होना स्वाभाविक था। अर्जुनके मनमें उत्पन्न इस शंकाको देख कर भगवान् श्रीकृष्ण अर्जुनको समझानेकी इच्छासे कहते हैं—

इह मम देहे सचराचर कृत्स्नं जगत्
एकस्थं पश्यम्। ( ७ )

इस मेरे ( ईश्वरके ) देहमें स्थावर जंगमरूप यह जगत् एकरूप होकर स्थिर हुआ है, यह तू देख। जो यहां अलग अलग टुकडे नहीं हैं यहां भिन्नता नहीं, यहां सबकी एकरूपता हुई है भेदवाले सब पदार्थ यहां एकरूपताको प्राप्त हो गये हैं। इस तरह अर्जुनके प्रश्नके साथ उत्तरकी संगति है। यद्यपि प्रारंभमें श्रीकृष्ण भगवान्‌ने अपने अनेक रूपोंको दिखाया तथापि उनको भिन्न भिन्न न देखते हुए एकरूप देखनेके लिये उन्होंने कहा। इसका तात्पर्य यह है कि यद्यपि सामान्य दृष्टिसे यहां अनेकविध पदार्थ दिखाई देते हैं तथापि ये पदार्थ विभिन्न नहीं हैं, ईश्वरके स्वरूप देहमें वे एकरूप होते हैं। सामान्य दृष्टिसे पदार्थोंमें विभिन्नता दृष्टिगोचर होती है परन्तु दिव्यचक्षु प्राप्त होनेपर यह भेद मिट जाता है और सबका मिलकर परमेश्वरका एक सर्वरूपही दिखाई पड़ता है।

उदाहरणके लिये हम ऐसा विचार कर सकते हैं कि भारतीयोंमें वैष्णव शैव सिक्ख आदि भेद दीखते हैं तथापि उनको हम हिन्दु किंवा भारतीय कहके एकरूपमें भी देख सकते हैं। भारतीय माननेसे सब अन्य भेद मिट जाते हैं और अन्य भेदोंको माननेसे सब भारतीयोंकी एकरूपता दूर हो जाती है। हम अपने शरीरमें आंख नाक कान हाथ पांव पेट आदि अवयव पृथक् मानके देखते हैं। यह नाना अवयवोंकी विभिन्नता रहते हुए भी यहां मैं पनकी एकरूपता अनुभव है। इस मैं पनकी एकरूपतामें सब भेदभाव दब जाते हैं। इसी प्रकार और एक उदाहरण है— एक गाडी है उसके गाडी के रूपमें देखनेसे चक्र, आरे धुरी रस्सी आदि जो अनेक पदार्थ गाडी-निर्माणमें लगे हैं उनकी भिन्नता मिट जाती है परन्तु जिस समय हम चक्रोंको अलग करते हैं आरे अलग करते हैं रस्सियां और कील अलग करते हैं तो एकही गाडीमें अनेक विभिन्न पदार्थोंकी अत्यधिक भिन्नताका अनुभव होता है। यहां पृथक् वस्तुओंका अनुभव करना यह सामान्य दृष्टि है और सब एक भाव होकर जो समभाव उत्पन्न हुआ है उसका अनुभव करना और विभिन्न

## (३) विश्वरूपका दर्शन

संजय उवाच—

एवमुक्त्वा ततो राजन्महायोगेश्वरो हरिः । दर्शयामास पार्थाय परमं रूपमैश्वरम् ॥ ९ ॥
अनेकवक्त्रनयनमनेकाद्भुतदर्शनम् । अनेकदिव्याभरणं दिव्यानेकोद्यतायुधम् ॥ १० ॥
दिव्यमाल्याम्बरधरं दिव्यगन्धानुलेपनम् । सर्वाश्चर्यमयं देवमनन्तं विश्वतोमुखम् ॥ ११ ॥
दिवि सूर्यसहस्रस्य भवेद्युगपदुत्थिता । यदि भाः सदृशी सा स्याद्भासस्तस्य महात्मनः ॥१२॥
तत्रैकस्थं जगत्कृत्स्नं प्रविभक्तमनेकधा । अपश्यद्देवदेवस्य शरीरे पाण्डवस्तदा ॥ १३ ॥
ततः स विस्मयाविष्टो हृष्टरोमा धनंजयः । प्रणम्य शिरसा देवं कृताञ्जलिरभाषत ॥ १४ ॥

---

अन्वयः— संजयः उवाच— हे राजन्! एवं उक्त्वा ततः महायोगेश्वरः हरिः पार्थाय परमं ऐश्वरं रूपं दर्शयामास ॥ ९ ॥ अनेकवक्त्रनयनं अनेकाद्भुतदर्शनं अनेकदिव्याभरणं दिव्यानेकोद्यतायुधं दिव्यमाल्याम्बरधरं दिव्यगन्धानुलेपनं सर्वाश्चर्यमयं अनन्तं विश्वतोमुखं देवं ( अर्जुनः अपश्यत् ) ॥ १० -११ ॥ यदि दिवि सूर्यसहस्रस्य भाः युगपत् उत्थिता भवेत् तर्हि सा तस्य महात्मनः भासः सदृशी स्यात् ॥ १२ ॥ पाण्डवः तदा अनेकधा प्रविभक्तं कृत्स्नं जगत्, तत्र देवदेवस्य शरीरे एकस्थं अपश्यत् ॥ १३ ॥ ततः विस्मयाविष्टः हृष्टरोमा सः धनंजयः देवं शिरसा प्रणम्य कृताञ्जलिः अभाषत ॥ १४ ॥

संजयने कहा— हे राजा धृतराष्ट्र! इस प्रकार कह करके महायोगेश्वर कृष्णने अर्जुनको अपना परमश्रेष्ठ ईश्वरीय रूप दिखलाया ॥ ९ ॥ उसके अनेक मुख और अनेक नेत्र थे उसमें अनेक अद्भुत दृश्य थे उसपर अनेक प्रकारके दिव्य अलङ्कार थे और उसके पास अनेक दिव्य आयुध थे उसपर अनेक दिव्यपुष्प-मालायें थीं और उत्तम वस्त्र थे दिव्यगंध लगाये हुए थे और वह अनेक आश्चर्योंसे युक्त अनंत तथा सर्वतोमुख देव था (उसे अर्जुनने देखा) ॥ १०-११ ॥ यदि आकाशमें एक हजार सूर्योंकी प्रभा एक साथ प्रकट हो तो वह उस महान् आत्माकी कान्तिके समान कदाचित् दीख पड़े ॥१२॥ अर्जुन उस समय अनेक प्रकार विभक्त हुए सारे जगत्को उस देवाधिदेवके शरीरमें एकत्रितसा देखने लगा ॥ १३ ॥ उससे आश्चर्यसे युक्त होनेके कारण अर्जुनका शरीर रोमांचित हो गया और वह मस्तक नमाकर नमस्कार करके हाथ जोड़कर देवसे कहने लगा ॥ १४ ॥

भावार्थ— अर्जुनको भगवान् श्रीकृष्णने दिव्यदृष्टि दी और उसको अपना ईश्वरीय विश्वरूप दिखला दिया। उसमें अनेक मुख अनेक नेत्र अनेक दृश्य अनंत अलंकार अनेक आयुध अनेक पुष्प और अनेक मालाएं, अनेक वस्त्र अनेक प्रकारके गंध और उबटन तथा विविध प्रकारके अनन्त आश्चर्य थे। इतनाही नहीं परन्तु उसके मुख सब ओर दिखाई देते थे। आकाशमें सहस्र सूर्योंकी प्रभा उदित होनेके समान उसकी प्रभा थी। सारा विविध आकृतियोंसे बना हुआ जगत् उसमें एकरूप दिखाई देता था। यह देखनेसे अर्जुन आश्चर्यान्वित हो गया उसका शरीर रोमांचित हुआ उसने उस विश्वरूप प्रभुके सामने अपना सिर झुकाया। और हाथ जोड़कर उसकी स्तुति करने लगा ॥९-१४॥

---

पदार्थोंके होते हुए भी उनमें एक अखंड सत्ताको देखना दिव्यचक्षुका कार्य है। इसको समझनेका यत्न करना चाहिये। भगवान् श्रीकृष्ण यही दिव्यदृष्टि अर्जुनको दे रहे हैं।

यह दिव्यदृष्टि प्राप्त होतेही अनंत वस्तुओंके अन्दर एक रूप भरा है इतनाही नहीं परन्तु वस्तुओंकी अनेकता वास्तविक नहीं है किंवा एकही तत्त्व विविध वस्तुओंके रूपोंको धारण करके विश्वरूप बनकर हमारे सामने खड़ा है यह अनुभव हो जायगा। यही दिव्यदृष्टिका अनुभव है। यह दिव्यदृष्टि अर्जुनको कैसे प्राप्त हुई और अर्जुनने परमेश्वरके विश्वरूपको कैसे देखा इसका काव्य मनोज्ञ वर्णन है—

समीपस्थ १०-१५ मनुष्योंको सुनाई दें। इसलिये जो प्रश्न अर्जुन पूछता था और जो उत्तर भगवान् देते थे वह अर्जुनके सिवाय वहां उपस्थित अन्य वीरोंको भी सुनाई देता होगा। इस तरह अर्जुन मुख्य श्रोता था और ऐसा श्रोता था कि जो युद्धकी सब बातें जानता था। इस रीतिसे सबने गीतोपदेश श्रवण किया। अब जो वीर अर्जुनके रथके आसपास थे उन्होंने भी भगवान्‌का उपदेश मन लगाकर कुतूहलसे सुनाही होगा। उनको भी उससे दिव्यदृष्टिका तत्त्व अर्थात् भेदोंमें अभेद दर्शन करनेका तत्त्व ज्ञान विदित हुआ होगा। अन्यथा विश्वरूप-दर्शनसे उन वीरोंकी घबराहट होनेका अन्य कारण नहीं दीखता।

## दिव्यदृष्टि

यहां भगवान् श्रीकृष्णने अर्जुनको दिव्यदृष्टि दी थी इसमें संदेह नहीं है। यह बात संजयने सुनी थी और यह अति बुद्धिमान् होनेसे उसने उस दिव्यदृष्टिका तत्त्व जान लिया था इसमें भी संदेह नहीं। क्योंकि भगवद्गीताके अन्तमें भी यह फिर कहता है कि—

तच्च संस्मृत्य संस्मृत्य रूपमत्यद्भुतं हरेः।
विस्मयो मे महान्राजन्हृष्यामि च पुनः पुनः ॥
(गी. १८।७७)

"श्रीहरिके उस दिव्य विश्वरूपका स्मरण करके मुझे बड़ाही विस्मय हुआ है।" विश्वरूपदर्शन संजयने केवल उसी समय किया ऐसा नहीं है। उसका स्मरण उसको पीछेसे भी रहा वह रूप इतनी दृढतासे उसके मनमें जम गया था।

यह कौनसी युक्ति है जिससे मनुष्य ईश्वरके विश्वरूपको देख सकते हैं? संपूर्ण गीतामें ईश्वरीय तत्त्वज्ञानकी सब बातें कही हैं परन्तु जो दिव्यदृष्टिकी मुख्य बात है वह कहीं अन्यत्र भी श्रीव्यासदेवजीने क्यों नहीं लिखी? संपूर्ण गीताकी लिपि करनेवाले व्यासदेवजीको इतनाही दिव्यचक्षुका ज्ञान लेखबद्ध करनेमें क्यों कठिनता प्रतीत हुई? प्रतीत तो ऐसा होता है कि संपूर्ण गीता लिखनेवालेको यह ज्ञान लिखना असंभव नहीं था। तथापि 'मैं दिव्य चक्षु देता हूं?' (दिव्यं ददामि ते चक्षुः) इतना कह कर भी वहां यह युक्ति नहीं दी गई है। ऐसी महत्त्वकी बात क्यों छोड़ी गयी? इसमें कौनसा हेतु होगा यह बड़ा गंभीर प्रश्न है।

ऐसा प्रतीत होता है कि यह बात श्रीव्यासदेवजीने छोड़ी नहीं न लिखना भूल गये। परंतु यहां न लिखनेका कारण यह है कि यह बात इससे पूर्व कही गयी है इसलिये दुहराई नहीं। सचमुच जो बात यहां कहनी चाहिये थी और जो पूर्वस्थानमें कही जानेके कारण यहां फिरसे नहीं कही गयी वह हम पीछेसे पुनः उद्धृत करते हैं वह दिव्य दृष्टिका विषय ऐसा है—

वासुदेवः सर्वम् ॥ (भ. गी. ७।१९)

"परमेश्वर सब कुछ है।" जो कुछ वस्तुमात्र यहां है वह सब परमेश्वर है। यह कैसे देखा जाय? इसका कैसे अनुभव कर सकते हैं? इसका उत्तर इस रीतिसे दिया है—

भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनो बुद्धिरेव च।
अहंकार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा ॥४॥
अपरेयमितस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम्।
जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्यते जगत् ॥५॥
एतद्योनीनि भूतानि सर्वाणीत्युपधारय।
अहं कृत्स्नस्य जगतः प्रभवः प्रलयस्तथा ॥६॥
(गी. ७)

"परमेश्वरकी प्रकृति— अर्थात् उसका शरीर पृथ्वी जल तेज वायु, आकाश मन बुद्धि अहंकार और जीव इस तरह नवविध है। इससे सर्व भूत उत्पन्न हुए हैं अतः परमेश्वर संपूर्ण जगत्‌का उत्पत्तिकर्ता और प्रलयकर्ता है।"

यदि परमेश्वरका शरीर इन नव तत्त्वोंका बना है तो ये तत्त्व जहां होंगे वह परमेश्वरका शरीरही है इसमें संदेह नहीं। इस सिद्धान्तको ध्यानमें रखकर देखें कि कौनसी वस्तु इन तत्त्वोंसे नहीं बनी है। प्रत्येक वस्तु इनही तत्त्वोंकी बनी है अतः प्रत्येक वस्तु ईश्वरके अखंड शरीरमें समाविष्ट है। अथवा विश्वभरके सब पदार्थ मिलकर अर्थात् अखंड भावसे *उसमें समाविष्ट* होनेसे यह सब ईश्वरकाही शरीर है।

यदि दूसरी रीतिसे विचार किया जाय तो ऐसा कह सकते हैं कि हम जो नाक जिह्वा नेत्र त्वचा कर्ण मन बुद्धि अहंकार और जीवनसे अनुभव करते हैं अथवा कुछ है ऐसा देखते हैं वह सब परमेश्वरही है। उसीको हम सूंघते चखते देखते स्पर्श करते सुनते मनन करते जानते अहंकार भावसे अनुभव करते और जीवनरूपसे

वस्तु। इस तरह इस विश्वके विविध भेदोंमें अभिन्न एक वस्तुका दर्शन हो जाता है। यह अभिन्न अखण्ड वस्तु परमेश्वर है यह विश्व उसकाही शरीर है अतः इस विश्वका रूप उसी परमेश्वरका रूप है, इस रूपकोही 'विश्वरूप' कहते हैं।

विविध भिन्नताओंमें इस तरह अभिन्न वस्तुका दर्शन करनेवाली शक्तिका नामही 'दिव्यदृष्टि या दिव्यचक्षु' है। इस विश्वमें अलग टुकडोंका-भेदभावका विभक्तताका जो दर्शन करता है उसके नाम संसारदृष्टि चर्मदृष्टि, चर्मचक्षु स्थूलदृष्टि आदि अनेक हैं।

संभवतः यह भगवान् श्रीकृष्ण और अर्जुनका वार्तालाप संजय और वहांके अन्यान्य वीरोंने भी सुन लिया होगा और उनको भी भेदोंमें अभेद देखनेकी पद्धति ज्ञात हुई होगी। इसी कारण संजयने विश्वरूप देखा और वहांके अन्यान्य वीरोंने भी देख लिया परन्तु कुरुक्षेत्रपर उपस्थित सभी क्षत्रियोंने नहीं देखा क्योंकि अर्जुन श्रीकृष्णकी बातचीत सबोंने नहीं सुनी थी जिन्होंने सुनी और सुनकर भी जिनकी समझमें आगयी उनकोही यह विश्व परमेश्वरका एक अखण्डरूप है यह सिद्धान्त ठीक प्रकार समझमें आ गया।

## विश्वरूपका वर्णन

इस प्रकार दिव्यदृष्टिकी पद्धति समझाकर महायोगेश्वर श्रीकृष्णने अर्जुनको अपना परम ऐश्वरीयरूप-विश्वरूप-दिखला दिया। यह जो विश्वका रूप है वह अपनाही अखण्ड रूप है ऐसा अर्जुनको समझाया। जो हरएकको इस विश्वमें दीखता है वही परमेश्वरका विश्वरूप है वह किसी दूसरेका रूप नहीं है वह रूप अनंत विविध पदार्थोंका नहीं है, प्रत्युत एक अखण्ड भिन्न वस्तु परमात्माकाही है। वहां विविध पदार्थोंमें अभिन्न तत्त्वका दर्शन करना है यह तत्त्व जाननेके पश्चात् जो विश्वरूप अर्जुनने तथा संजयने देख लिया उसका वर्णन इस तरह उन्होंने किया है—

उस देवाधिदेव परमेश्वरके अनेक मुख अनेक नेत्र अनेक रूप हैं उसपर अनेक दिव्य आभूषण हैं उसने अनेक दिव्य शस्त्रास्त्र लिये हैं (१०) दिव्य पुष्प और दिव्य मालाएं उस प्रभुके शरीरपर हैं उत्तम सुवासिक चंदन और उबटन उसके शरीरपर लगे हैं, उसके मुख सब ओर हैं उसमें अनेक आश्चर्य हैं। (११) आकाशमें सहस्रों सूर्योंका प्रकाश एकसाथ प्रकाशित होनेके समान इसका तेज चमक रहा है (१२) अनेक प्रकारसे अनन्त वस्तुओंमें विभक्त हुआ संपूर्ण जगत् इस प्रभुके देहमें एक होकर स्थित है। अर्थात् प्रभुके देहमें जगत्की विभक्तता हट गयी है। सब प्रकारके भेद यहां नष्ट हो गये हैं और सबका मिलकर अखंड एकरस एकही रूप हुआ है (१३)।'

जो विश्वरूप अर्जुनने और संजयने देखा वह यह है। इसी प्रकार अर्जुनके रथके समीप उपस्थित कई वीरोंने भी इसे देखा। अर्जुन हाथ जोडकर उस देवाधिदेव प्रभुकी स्तुति करने लगा।

परमात्माके रूपमें अर्जुनने और संजयने क्या देखा? अनेक मुख अनेक नेत्र अनेक अद्भुत रूप अनेक आभूषण, अनेक उठाये आयुध उत्तम पुष्पमालाएं चंदन और उबटन प्रकाश और विविध पदार्थोंकी एकरूपता, इतनाही अर्जुनने देख लिया। इसका अर्थ इतनाही है कि वहां कुरुक्षेत्रकी युद्धभूमिपर अनेक वीर इकट्ठे हुए थे, उन अनेक वीरोंके अनेक मुख अनेक नेत्र और अनेक प्रकारके रूप थे उन्होंने अनेक आभूषण धारण किये थे उनके हाथोंमें अनेक उठाये शस्त्रास्त्र थे उनके शरीरपर उत्तम पुष्पमालाएं थीं, उनके शरीरपर उत्तम चंदन और उबटनोंके लेप लगे थे सब ओर उनके मुख दिखाई देते थे आकाशमें सूर्य प्रकाश चमक रहा था अनेक आश्चर्य दिखते नीचे रहे थे और यह सब विविधता प्रभुके विश्वरूपमें एकरूप होकर दिखाई देती थी।

यह वहांकीही कुरुक्षेत्रकी भूमिपर दिखाई देनेवाला दृश्य था। किसी अन्य प्रकारका अथवा अन्य स्थानका दृश्य नहीं था। उन वीरोंके विविध देहोंमें व्यापनेवाला अभिन्न परमेश्वर है यह ज्ञान पूर्वोक्त दिव्यदृष्टिकी रीतिसे अर्जुनको प्राप्त हुआ। और यह ज्ञान होतेही इस विभक्त विश्वके रूपमें एकरूप परमेश्वर है और उसीका यह सब रूप है ऐसा उसका निश्चय हुआ। जिन्होंने दिव्य आयुध उठाये हैं ऐसे वीर उसी कुरुक्षेत्रमें उसी समय अर्जुनके चारों ओर

## (४) विश्वरूपका वर्णन

अर्जुन उवाच—

पश्यामि देवांस्तव देव देहे सर्वांस्तथा भूतविशेषसंघान् ।
ब्रह्माणमीशं कमलासनस्थमृषींश्च सर्वानुरगांश्च दिव्यान् ॥ १५ ॥
अनेकबाहूदरवक्त्रनेत्रं पश्यामि त्वां सर्वतोऽनंतरूपम् ।
नान्तं न मध्यं न पुनस्तवादिं पश्यामि विश्वेश्वर विश्वरूप ॥ १६ ॥
किरीटिनं गदिनं चक्रिणं च तेजोराशिं सर्वतो दीप्तिमन्तम् ।
पश्यामि त्वां दुर्निरीक्ष्यं समन्ताद्दीप्तानलार्कद्युतिमप्रमेयम् ॥ १७ ॥
त्वमक्षरं परमं वेदितव्यं त्वमस्य विश्वस्य परं निधानम् ।
त्वमव्ययः शाश्वतधर्मगोप्ता सनातनस्त्वं पुरुषो मतो मे ॥ १८ ॥
अनादिमध्यान्तमनन्तवीर्यमनन्तबाहुं शशिसूर्यनेत्रम् ।
पश्यामि त्वां दीप्तहुताशवक्त्रं स्वतेजसा विश्वमिदं तपन्तम् ॥ १९ ॥
द्यावापृथिव्योरिदमन्तरं हि व्याप्तं त्वयैकेन दिशश्च सर्वाः ।
दृष्ट्वाद्भुतं रूपमुग्रं तवेदं लोकत्रयं प्रव्यथितं महात्मन् ॥ २० ॥

उपस्थित है। उनकोही अर्जुनने देखा और जो दिव्यदृष्टिका ज्ञान उसको प्राप्त हुआ था उसके द्वारा उन्होंने देख लिया कि वे विभिन्न वीर परमात्माके शरीरमें एक प्रकार अभिन्न हैं क्योंकि वे सब परमेश्वरकी अवस्था अथवा अथवा प्रकृतिकेही रूप हैं। उस अवस्था प्रकृतिसे भिन्न कोई नहीं है। जहां अर्जुनकी दृष्टि गयी वहां उसको परमेश्वरकी अवस्था प्रकृतिही दृष्टिगोचर हुई उससे भिन्न कुछ भी अन्य पदार्थ उसे नहीं दीखा। इसलिये उसने कहा कि वह अनेक मुख अनेक नेत्रवाला, अनेक आभूषण और आयुध वाला सर्वतोमुखी देवही मेरे सम्मुख खड़ा है। इन सब वीरोंके रूपमें परमेश्वरही मेरे सम्मुख उपस्थित है।

ध्यान रहे कि इस समय तक अर्जुनकी दृष्टि सब विश्वकी ओर नहीं गयी थी। आयुध उठाये हुए पास खड़े वीरोंकोही वह देख रहा था, इसीलिये उसने कहा कि (दिव्य अनेक उद्यत-आयुध) अनेक दिव्य आयुध उठाये वह देव खड़ा है। यदि उसकी दृष्टि कुरुक्षेत्रके बाहर इस समय पहुंचती तो उसको वही ईश्वर किसी स्थानपर ब्राह्मणके रूपमें अध्यापन कर रहा है दूसरे स्थानोंपर वैश्योंके रूपमें व्यापार कर रहा है तीसरे स्थानपर शूद्रोंके रूपमें परिचर्या कर रहा है चतुर्थ स्थानपर बालकोंके रूपमें क्रीडा कर रहा है और पांचवें स्थानपर स्त्रियोंके रूपमें घरके कार्य कर रहा है ऐसा अनुभव होता। दिव्यदृष्टि प्राप्त होतेही उसने अपनी आंखें अपने सामने खड़े रहे वीरोंपर डाली और वहां देखा तो उसको सर्वेश्वरही आयुध उठाये चंदन लगाये माला पहने अद्भुत दर्शन दीख पड़ा। अलग अलग अनेक वीरोंका भाव जाता रहा और सबका मिलाकर एक विश्वरूप उसको प्रतीत हुआ। देवाधिदेवके विश्वरूपी विराट शरीरमें वे वीर उसके अंग बनकर स्थित हैं यह बात वहां उसने प्रत्यक्ष देख ली।

उसको आश्चर्य हुआ वह विस्मय चकित हो गया, उसके रोंगटे खड़े हो गये और हाथ जोड़ वह उस प्रभुकी स्तुति करने लगा। उसकी दृष्टि जैसे जैसे विश्वमें घूमने लगी, वैसे वैसे प्रभुका विश्वरूप अनंत है इसका भी पता उसको होने लगा। अर्थात् जो अर्जुन ईश्वरका स्वरूप कुरुक्षेत्रके वीरोंतकही देख रहा था, वही आगे जाकर उसी देवाधि-देवका स्वरूप संपूर्ण विश्वमें और तीनों कालोंमें व्याप्त है ऐसा देखने लगा। अब वह अपना अनुभव कैसे कह रहा है यह भी विदित कर लीजिये—

अमी हि त्वां सुरसंघा विशन्ति केचिद्भीताः प्राञ्जलयो गृणन्ति ।
स्वस्तीत्युक्त्वा महर्षिसिद्धसंघाः स्तुवन्ति त्वां स्तुतिभिः पुष्कलाभिः ॥ २१ ॥
रुद्रादित्या वसवो ये च साध्या विश्वेऽश्विनौ मरुतश्चोष्मपाश्च ।
गंधर्वयक्षासुरसिद्धसंघा वीक्षन्ते त्वां विस्मिताश्चैव सर्वे ॥ २२ ॥
रूपं महत्ते बहुवक्त्रनेत्रं महाबाहो बहुबाहूरुपादम् ।
बहूदरं बहुदंष्ट्राकरालं दृष्ट्वा लोकाः प्रव्यथितास्तथाहम् ॥ २३ ॥
नभःस्पृशं दीप्तमनेकवर्णं व्यात्ताननं दीप्तविशालनेत्रम् ।
दृष्ट्वा हि त्वां प्रव्यथितान्तरात्मा धृतिं न विन्दामि शमं च विष्णो ॥ २४ ॥
दंष्ट्राकरालानि च ते मुखानि दृष्ट्वैव कालानलसंनिभानि ।
दिशो न जाने न लभे च शर्म प्रसीद देवेश जगन्निवास ॥ २५ ॥
अमी च त्वां धृतराष्ट्रस्य पुत्राः सर्वे सहैवावनिपालसंघैः ।
भीष्मो द्रोणः सूतपुत्रस्तथासौ सहास्मदीयैरपि योधमुख्यैः ॥ २६ ॥
वक्त्राणि ते त्वरमाणा विशन्ति दंष्ट्राकरालानि भयानकानि ।
केचिद्विलग्ना दशनान्तरेषु संदृश्यन्ते चूर्णितैरुत्तमाङ्गैः ॥ २७ ॥
यथा नदीनां बहवोऽम्बुवेगाः समुद्रमेवाभिमुखा द्रवन्ति ।
तथा तवामी नरलोकवीरा विशन्ति वक्त्राण्यभिविज्वलन्ति ॥ २८ ॥
यथा प्रदीप्तं ज्वलनं पतंगा विशन्ति नाशाय समृद्धवेगाः ।
तथैव नाशाय विशन्ति लोकास्तवापि वक्त्राणि समृद्धवेगाः ॥ २९ ॥
लेलिह्यसे ग्रसमानः समन्ताल्लोकान्समग्रान्वदनैर्ज्वलद्भिः ।
तेजोभिरापूर्य जगत्समग्रं भासस्तवोग्राः प्रतपन्ति विष्णो ॥ ३० ॥
आख्याहि मे को भवानुग्ररूपो नमोऽस्तु ते देववर प्रसीद ।
विज्ञातुमिच्छामि भवन्तमाद्यं न हि प्रजानामि तव प्रवृत्तिम् ॥ ३१ ॥

---

अन्वयः— हे देव ! (अहं) तव देहे सर्वान् देवान्, तथा भूतविशेषसङ्घान्, कमलासनस्थं ईशं ब्रह्माणं च सर्वान् ऋषीन् दिव्यान् उरगान् च पश्यामि ॥ १५ ॥ (अहं) त्वां अनेकबाहूदरवक्त्रनेत्रं सर्वतः अनन्तरूपं पश्यामि । हे विश्वरूप विश्वेश्वर ! पुनः तव अन्तं मध्यं आदिं च न पश्यामि ॥ १६ ॥ त्वां किरीटिनं गदिनं चक्रिणं तेजोराशिं सर्वतः दीप्तिमन्तं समन्तात् दीप्तानलार्कद्युतिं अप्रमेयं दुर्निरीक्ष्यं च पश्यामि ॥ १७ ॥ त्वं वेदितव्यं परमं अक्षरं त्वं अस्य विश्वस्य परं निधानं त्वं अव्ययः शाश्वतधर्मगोप्ता त्वं सनातनः पुरुषः मे मतः ॥ १८ ॥ अनादिमध्यान्तं अनन्तवीर्यं अनन्तबाहुं शशिसूर्यनेत्रं दीप्तहुताशवक्त्रं स्वतेजसा इदं विश्वं तपन्तं त्वां पश्यामि ॥ १९ ॥ हे महात्मन् ! त्वया एकेन द्यावापृथिव्योः इदं अन्तरं व्याप्तं सर्वाः दिशः च (व्याप्ताः) इदं तव अद्भुतं उग्रं रूपं दृष्ट्वा लोकत्रयं प्रव्यथितं हि ॥ २० ॥ अमी हि सुरसंघाः त्वां विशन्ति केचित् भीताः प्राञ्जलयः गृणन्ति महर्षिसिद्धसंघाः स्वस्ति इति उक्त्वा पुष्कलाभिः स्तुतिभिः त्वां स्तुवन्ति ॥ २१ ॥ रुद्रादित्याः वसवः ये च साध्याः विश्वे अश्विनौ च मरुतः ऊष्मपाः च

सहित भीष्म द्रोणाचार्य और यह सूतपुत्र (कर्ण) हमारी ओरके मुख्य मुख्य योद्धाओंके साथ आपके (मुखमें घुस रहे हैं)॥ २६ ॥ तुम्हारे विकराल दाढोंवाले भयंकर मुखोंमें ये वीर शीघ्रतासे घुस रहे हैं कोई कोई तो दांतोंमें भी अटक गये हैं। उनके चूरचूर हुए सिर भी दिखाई पड रहे हैं ॥ २७ ॥ जैसे नदियोंके बडे बडे जलप्रवाह समुद्रकी ओर चलते चले जाते हैं उसी प्रकार मनुष्य-लोकके ये वीर आपके जलते हुए मुखोंमें प्रवेश कर रहे हैं ॥ २८ ॥ जैसे पतंग अपने नाशके लिये बडे वेगसे जलती हुई आग्निमें गिरते रहते हैं, वैसेही ये सब लोग बडे वेगके साथ मरनेके लियेही तुम्हारे जबडोंमें घुसते चले आ रहे हैं ॥ २९ ॥ हे व्यापक देव! चारों ओरसे अपने प्रज्वलित मुखोंके द्वारा सब लोगोंको निगलकर जीभ चाट रहे हो। आपकी उग्र प्रभायें अपने तेजसे सब जगत्को व्याप्त करके चारों ओर चमक रही हैं ॥ ३० ॥ हे देवाधिदेव! तुम्हें नमस्कार करता हूं। तुम प्रसन्न हो जाओ। आप उग्रस्वरूप कौन हैं? यह मुझे बतलाओ। आदिपुरुष आप कौन हैं यह मैं जानना चाहता हूं। आपकी इस प्रवृत्तिको मैं बिलकुल नहीं जानता ॥ ३१ ॥

भावार्थ— ईश्वरकी देहमें सब देवता सब प्राणियोंके समुदाय सब ऋषि और सब दिव्य सर्प समाविष्ट हुए हैं। इस कारण वह ईश्वर अनेक बाहु अनेक पेट, अनेक मुख अनेक नेत्रवाला और अनेक पैरोंवाला हुआ है। अतः उसको अनेक रूपोंवाला कहते हैं। ईश्वरका आदि मध्य अन्त कुछ भी नहीं है। वह अनंत तेजस्वी, जानने योग्य सबका अन्तिम आधार शाश्वत धर्मका रक्षक और सनातन पुरुष है। ईश्वरका बल अपरिमित है उसके बाहु अनन्त हैं और सूर्यचन्द्र उसके नेत्र हैं अग्नि उसका मुख है और उसीके तेजसे यह विश्व तेजस्वी हो रहा है। सब आकाश अन्तरिक्ष पृथ्वी तथा दिशा-उपदिशा इन सबमें परमेश्वर एकलाही व्याप्त हुआ है। इस तरह यह सब विश्वव्यापक रूप उसी परमेश्वरका है। जो इस विश्वव्यापक रूपको देखते हैं वे भयभीत हो जाते हैं क्योंकि जहां जाते हैं वहां यह पहलेसेही उपस्थित होता है। सभी प्राणि तथा इतर स्थावर पदार्थ ईश्वरमें पूर्णतया प्रविष्ट हुए हैं। ऋषिलोग उसीकी प्रार्थना कर रहे हैं सिद्धलोग भी उसीकी स्तुति करते हैं। सब रुद्रादि देव पितर गंधर्व यक्ष असुर ये सब ईश्वरकीही ओर देख रहे हैं। और जिनको ईश्वरके इस रूपका पता लग गया है, वे उसे देखकर अत्यंत विस्मित हुए हैं। अपनी अनेक भयंकर दाढोंसे यह विकराल मुखवाला संहारक ईश्वर सबको निगल रहा है। अपनी विकराल दाढोंसे यह मानो सबको चूर चूर कर डाल रहा है। यह देखकर मन अशान्त होता है और सब धीरज नष्ट हो जाता है। भीष्म द्रोण कर्ण आदि उभय पक्षोंके सब वीर इसकी विकराल दंष्ट्रामें प्रविष्ट होकर नष्ट हो रहे हैं। जैसे नदियां समुद्रमें जा मिलती हैं वैसेही ये सब वीरोंके समुदाय इसके जलते हुए मुखोंमें घुस रहे हैं। पतंगोंके अग्निमें कूदनेके समान ये सब उसी मुखमें विवश होकर प्रवेश कर रहे हैं। इससे अब इनका बचाव नहीं हो सकता। इस ईश्वरकी उग्र प्रभायें सब विश्वभरमें फैल रही हैं और सब विश्व इसीसे प्रकाशित हो रहा है। यह कौन है और यह क्या कर रहा है यही तो हरएकके लिये विचार करनेयोग्य प्रश्न है। ॥ १५-३१ ॥

(१५-३१) अर्जुनने जिस विश्वरूपका दर्शन किया उसकाही यहां वर्णन है। पहले वर्णनमें केवल युद्धभूमिमें स्थित वीरही ईश्वरीय रूपमें संमिलित होनेका भाव है परन्तु अब अर्जुनकी दृष्टि अधिक विस्तृत हुई प्रतीत होती है अतः वह ईश्वरीय रूपमें (सर्वान् भूतविशेषसंघान्) सब प्राणियोंका समावेश कर रहा है। इसी दृष्टिसे इस वर्णन का विचार करना चाहिये।

हे देव! तव देहे सर्वान् देवान् तथा सर्वान् भूतविशेषसंघान्, सर्वान् ऋषीन्, सर्वान् उरगान् च पश्यामि। (१५)

ईश्वरके देहमें सब देव और सब प्राणी अर्थात् मनुष्य ऋषि पशुपक्षी सर्प-नाग कृमि कीट पतंग आदि सब प्रकारके प्राणी दिखाई देते हैं। यहां केवल वीरही दीखते हैं यह भाव नहीं है सब भूतोंके समुदाय ईश्वरके देहमें समाये हुए हैं। यहां सब देव तो हैंही उनके साथ सब ऋषिगण मानवजातिके सब लोग सर्पजातिके

भगवद्गीतामें कहा गया है और कहा है कि सूर्यचन्द्र उसके नेत्र हैं, अग्नि मुख है। इत्यादि। इससे पाठकोंकी समझमें आ सकेगा कि यहकाही भाव भगवद्गीतामें विश्वरूपदर्शनके प्रसंगसे वर्णित है।

जैसे सब मनुष्य इस परमेश्वरके देहमें समाविष्ट हैं उसी प्रकार सब देव भी उसीके ब्रह्माण्ड-देहमें समाविष्ट हुए हैं। इसका वर्णन करते हुए-

ब्रह्माणमीशं कमलासनस्थ
पश्यामि देवांस्तव देव देहे। ( १५ )

ये सब कहे हैं। कमलासनस्थ ब्रह्मदेव तथा अनेक देव परमेश्वरके देहमें हैं। यह बात अर्जुनको किस प्रकार विदित हुई यह एक महत्त्वपूर्ण प्रश्न है। आगे भी कहा है-

अमी हि त्वां सुरसंघा विशन्ति
केचिद्भीताः प्राञ्जलयो गृणन्ति। ( २१ )

ये सब देवोंके संघ इस प्रभुके देहमें घुस रहे हैं और कुछ तो भयभीत होकर हाथ जोडकर स्तुति कर रहे हैं। तथा- रुद्र आदित्य वसु साध्य अश्विनौ मरुत् ऊष्मप-पितर गन्धर्व यक्ष असुर सिद्ध ये सब विस्मित होकर इस परमेश्वरकी ओर देख रहे हैं। यह वर्णन भी अर्जुन किस तरह कर रहा है? क्योंकि इनमेंसे कुछ तो भविष्य हैं, कुछ भूतकालके हैं अर्जुनके पूर्व हो चुके थे। फिर अर्जुनने विश्वरूपमें इन सबको कैसे देखा? इस शंकाके विषयमें उत्तर इस प्रकार दिया जा सकता है—

ओमित्येतदक्षरमिदं सर्वं। तस्योपव्याख्यानं भूतं भवद्भविष्य
दिति सर्वमोंकार एव। यच्चान्यत्त्रिकाला
तीतं तदप्योंकार एव। सर्वं ह्येतद्ब्रह्म अय
मात्मा ब्रह्म। ( मांडूक्य उ० १-२ )

ओंकारसे आत्मा अथवा ब्रह्मका बोध होता है, यह ब्रह्मही तो सब कुछ है। भूत भविष्य वर्तमान कालमें जो त्रिकालके भी परे है वह सब ब्रह्मही है।' यही वर्णन यहां किया है। कमलासनस्थ ब्रह्मा तथा सिद्ध आदि जो भूतकालमें हो चुके थे इस विश्वरूपमें संमिलित किये गये हैं। अर्जुनकी स्मृतिमें वे थे इसलिये उस स्मृतिकी इस समय जागृति हुई और वह उनको इस विश्वरूपमें देखने लगा। विश्वरूप केवल वर्तमान कालकाही नहीं है वह जैसा वर्तमान कालका है वैसाही भूत और भविष्यका भी है। जो पहिले हो चुका था वह भी इस विश्वरूपमें संमिलित होना योग्य है और जो आगे होनेवाला होगा वह भी इस विश्वरूपमें संमिलित होगा। विश्वरूप तो सब कुछ है। जो था जो है और जो होगा वह सब विश्वरूप है। इसलिये भूत कालके सब देवी भाव जो अर्जुनकी स्मृतिमें थे वे यहां संमिलित हुए हैं।

इसी प्रकार मरुत्, रुद्र आदि अदृश्य देवताओंको भी यहां इस विश्वरूपमें संमिलित किया है यह एक महत्त्वपूर्ण विषय है। जैसे दृश्य पदार्थ विश्वरूपमें हैं वैसेही अदृश्य पदार्थ भी हैं। ईश्वरकी देहमें सब कुछ है। मरुत् वायु हैं और रुद्र प्राण हैं। दोनों अरूप पदार्थ हैं। इनका समावेश विश्वरूपमें कैसा किया है, ऐसी शंका यहां हो सकती है। इसके उत्तरमें इतनाही कहना है कि यहां जो विश्व-रूपमें रूप शब्द है वह केवल आंखकाही विषय है ऐसी बात नहीं है। वायुका ज्ञान स्पर्शेन्द्रियसे होता है रसका ज्ञान जिह्वासे होता है ये सब अरूप होते हुए भी परमेश्वरके स्वरूपमें संमिलित हैं। विश्व-रूप शब्दसे वह केवल आंखकाही विषय है ऐसी बात नहीं है। पंच ज्ञानेन्द्रियोंसे और मनबुद्धिसे जो भी ज्ञात होता है वह परमेश्वरका स्वरूप है। यहां यही आशय है। इसीलिये जैसे भूतभविष्यकालके पदार्थ इसमें संमिलित होते हैं वैसेही आंखसे न दीखनेवाले रूपविहीन पदार्थ भी उसमें संमिलित होते हैं। विश्व शब्दसे जो ज्ञात होता है वह सब परमेश्वरकी देहमें संमिलित है और वह परमेश्वरका रूप है।

इसका आदि मध्य और अन्त नहीं है। यहां ये शब्द जैसे स्थलवाचक हैं वैसेही कालवाचक भी समझे जाने चाहिये। आदि शब्द भूतकालका मध्य शब्द वर्तमानकालका और अन्त शब्द भविष्यकालका वाचक समझनेसे ईश्वरमें तीनों काल नहीं है ऐसा भाव निष्पन्न होता है। दूसरी रीतिसे ऐसा भी कह सकते हैं कि ईश्वरमें केवल वर्तमानकालही है और भूतभविष्य ईश्वरकी दृष्टिसे नहीं है।

आदि शब्दका अर्थ उत्पत्ति मध्य शब्दका अर्थ स्थिति और अन्त शब्दका अर्थ प्रलय है। ईश्वरभावसे इस विश्व-

अतः यह अर्जुनका कहना केवल अपने आन्तरिक भावको व्यक्त करताही है। हरएक मनुष्यको ऐसाही प्रतीत होता है। जिस समय वह भयभीत होता है उस समय ऐसा प्रतीत होता है कि सब विश्व भयभीत हुआ है और जिस समय वह हर्षित होता है उस समय ऐसा प्रतीत होता है कि सब विश्व हर्षित हुआ है। इसी प्रकारका यह अर्जुनका भाव है।

आगे चलकर ( श्लो २१-२२ में ) कहा है कि ये देवोंके समूह इस परमेश्वरके रूपमें घुसे हैं कुछ तो भीतिसे हाथ जोडे हैं महर्षि स्तुति कर रहे हैं यद्यपि देव पितर असुर आदि सब विस्मित हुए हैं यह सब इसके अपनेही मनके भाव हैं। क्योंकि सब देवगण तो परमेश्वरके रूपमें संमिलित हैंही। कौन उससे पृथक् है? परन्तु अर्जुन इनको पृथक् भावसे देखकर उनके विषयमें अपनी कल्पनाके अनुसार बोल रहा है। ऋषिगण ईशस्तुति करते हैं असुर राक्षस विरोध कर रहे हैं, सिद्धगण सिद्धिके लिये प्रयत्नशील हो रहे हैं यह सब उसीमें हो रहा है। जैसे मनुष्य सोते समय करवट लेता है और दायां भाग नीचे भागपर रखता है अथवा किसी समय इसके विपरीत करता है *परन्तु नीचे अथवा ऊपर उसीका भाग होता है।* इसी तरह यहां समझना चाहिये। सब उसीके रूप होनेपर कौन उससे बाहर है और कौन उसमें संमिलित है? अतः युद्ध संबंधि विषयमें अर्जुनने जो कल्पना की है वह सब घटना विश्वरूपी प्रभुके विश्वरूपमेंही हो रही है और यह अर्जुन अपनी ओरसे कल्पना कर रहा है ऐसा समझना चाहिये। अर्जुन स्वयं इस विश्वव्यापी रूपको देखकर भयभीत हो चुका था और इस कारण उसको ऐसा प्रतीत होने लगा कि सभी त्रिलोकके प्राणी भयभीत हैं। आगेके तीनों श्लोकोंमें वह इसी अपने अन्तःकरणकी भीतिका वर्णन कर रहा है।

अनेक मुख नेत्र बाहु पांव पेट और दंष्ट्राओंका भयानक व्याप्त रूप देखकर और उसमें अनेक रंग उत्तम रीतिसे भरे रहनेके कारण उसका विलक्षण सौंदर्य बढ रहा है चारों ओर प्रकाश भरपूर हो रहा है सभी ओर अनेक मुख और नेत्र कार्य कर रहे हैं कई स्थानोंपर उसके विनाशक भाव कार्य कर रहे हैं यह सब विश्वमें चल रहा है यह एकही ईश्वरका प्रभाव है ऐसा देखकर अर्जुनका अन्तःकरण भयसे कंपित हो रहा है क्योंकि इस देवके अन्दरही वह अपने आपको अनुभव कर रहा था और इसको *त्याग कर बाहर जानेका मार्ग भी* उसको नहीं दीखता था। अर्जुन इस समय युद्धभूमिमें खडा रहनेके कारण उसको परमेश्वरका संहारक स्वरूप प्रलयकालकी अग्नि (कालानलसंनिभ) के समान दिखाई दिया इसमें कोई अस्वाभाविकता नहीं थी। सचमुच उस समय भगवान्‌का विश्वरूप कुरुक्षेत्रपर प्रलयकालका रूप लेकरही खडा था।

आगेके दो श्लोकोंमें वह ऐसा वर्णन कर रहा है कि ये कौरवपांडवोंके भीष्मद्रोणादि वीर सबके सब परमेश्वरके इस विश्वरूपमें परवश होकर प्रवेश कर रहे हैं। जैसे पतंग अग्निमें कूदते हैं उसी प्रकार प्रलयकालकी विकराल दंष्ट्राओंमें मरनेके लिये वेगसे प्रविष्ट हो रहे हैं। ऐसा एक समय आताही है जिस समय युद्ध अपरिहार्य हो जाता है। पूर्व कर्मोंका ऐसा परिणाम हो जाता है कि कोई उस युद्धको टाल नहीं सकता। जब युद्ध होता है उस समय मानो यह विश्वरूपी परमात्माकी विकराल दाढही फैली रहती है और उसमें यहांके वीर प्रविष्ट हो जाते हैं। उस समय कौन उनका बचाव कर सकता है? अर्जुनके मनमें इस समय यही कल्पना आयी है कि यह युद्धभूमि भी उस विश्वरूपी परमात्माकी फैलायी हुई भयानक दाढ है और उसमें दोनों ओरके वीरगण वेगसे प्रवेश कर रहे हैं। अपना विनाश देखते हुए भी ये उसके अन्दर प्रविष्ट होनेसे अपने आपको बचा नहीं सकते। यह है विश्वरूपी परमेश्वरकी अद्भुत गति इसी गतिसे सब विश्व चल रहा है। जैसे नदियां अवश होकर वेगसे समुद्रमें जाकर लय होनेके लिये दौडती हैं अथवा जैसे पतंग मरनेके लियेही अग्निमें कूद पडते हैं, इसी तरह ये सब दोनों पक्षोंके वीर इस विश्वरूपी परमेश्वरकी कालदंष्ट्राओंमें कूद रहे हैं।

जैसे सिंह व्याघ्र आदि हिंस्रपशु अपना भक्ष्य खाकर जीभ चाटते बैठे रहते हैं वैसेही यह विश्वरूपी कालपुरुष इन सब वीरोंको भक्षण करके जीभ चाटता हुआ खडा है। यह भावी घोर युद्धका परिणाम देखकर अर्जुनके मनके अन्दर यह कल्पना हुई है और यह कल्पना सत्य भी है। *विश्वव्यापक दृष्टिसे देखनेपर ऐसाही दीखेगा।*

आगे ( श्लो ३१ ) में अर्जुन इस विश्वरूपी परमेश्वरको नमन करके उसका नाम और उसका कार्य पूछ रहा है और प्रसन्न होनेकी प्रार्थना कर रहा है। अर्जुनका यह प्रश्न सुनकर भगवान् उत्तर दे रहे हैं—

नमः पुरस्तादथ पृष्ठतस्ते नमोऽस्तु ते सर्वत एव सर्व ।
अनन्तवीर्यामितविक्रमस्त्वं सर्वं समाप्नोषि ततोऽसि सर्वः ॥ ४० ॥
सखेति मत्वा प्रसभं यदुक्तं हे कृष्ण हे यादव हे सखेति ।
अजानता महिमानं तवेदं मया प्रमादात्प्रणयेन वाऽपि ॥ ४१ ॥
यच्चावहासार्थमसत्कृतोऽसि विहारशय्यासनभोजनेषु ।
एकोऽथवाऽप्यच्युत तत्समक्षं तत्क्षामये त्वामहमप्रमेयम् ॥ ४२ ॥
पिताऽसि लोकस्य चराचरस्य त्वमस्य पूज्यश्च गुरुर्गरीयान् ।
न त्वत्समोऽस्त्यभ्यधिकः कुतोऽन्यो लोकत्रयेऽप्यप्रतिमप्रभाव ॥ ४३ ॥
तस्मात्प्रणम्य प्रणिधाय कायं प्रसादये त्वामहमीशमीड्यम् ।
पितेव पुत्रस्य सखेव सख्युः प्रियः प्रियायार्हसि देव सोढुम् ॥ ४४ ॥
अदृष्टपूर्वं हृषितोऽस्मि दृष्ट्वा भयेन च प्रव्यथितं मनो मे ।
तदेव मे दर्शय देव रूपं प्रसीद देवेश जगन्निवास ॥ ४५ ॥
किरीटिनं गदिनं चक्रहस्तमिच्छामि त्वां द्रष्टुमहं तथैव ।
तेनैव रूपेण चतुर्भुजेन सहस्रबाहो भव विश्वमूर्ते ॥ ४६ ॥

---

अन्वयः— अर्जुन उवाच हे हृषीकेश ! स्थाने तव प्रकीर्त्या जगत् प्रहृष्यति अनुरज्यते च, भीतानि रक्षांसि दिशः द्रवन्ति सर्वे च सिद्धसङ्घाः नमस्यन्ति ॥ ३६ ॥ हे महात्मन् ! हे अनन्त देवेश ! ब्रह्मणः अपि गरीयसे आदिकर्त्रे (तुभ्यं) ते कस्मात् च न नमेरन्, हे जगन्निवास ! सत् असत् (असि) तत्परं यत् अक्षरम् ॥ ३७ ॥ त्वं आदिदेवः पुराणः पुरुषः त्वं अस्य विश्वस्य परं निधानं (त्वं) वेत्ता च वेद्यं परं धाम च असि । हे अनन्तरूप ! त्वया विश्वं ततम् ॥ ३८ ॥ त्वं वायुः यमः अग्निः वरुणः शशाङ्कः प्रजापतिः च प्रपितामहः (असि) ते सहस्रकृत्वः नमो नमः पुनः च भूयः अपि ते नमो नमः अस्तु ॥ ३९ ॥ हे सर्व ! ते पुरस्तात् नमः अथ ते पृष्ठतः नमः ते सर्वतः एव नमः अस्तु । हे अनन्तवीर्य ! त्वं अमितविक्रमः । सर्वं समाप्नोषि ततः सर्वः असि ॥ ४० ॥ तव इदं महिमानं अजानता मया सखा इति मत्वा हे कृष्ण ! हे यादव ! हे सखे ! इति प्रमादात् प्रणयेन वा अपि प्रसभं यत् उक्तं ॥ ४१ ॥ हे अच्युत ! यत् च विहारशय्यासनभोजनेषु अवहासार्थं एकः अथवा तत्समक्षं असत्कृतः असि तत् अहं अप्रमेयं त्वां क्षामये ॥ ४२ ॥ हे अप्रतिमप्रभाव ! त्वं अस्य चराचरस्य लोकस्य पिता गरीयान् पूज्यः गुरुः च असि लोकत्रये अपि त्वत्समः न अस्ति, कुतः अभ्यधिकः अन्यः ? ॥ ४३ ॥ हे देव ! तस्मात् कायं प्रणिधाय प्रणम्य अहं ईड्यं ईशं त्वां प्रसादये पुत्रस्य (अपराधं) पिता इव सख्युः (अपराधं) सखा इव प्रियायाः (अपराधं) प्रियः (इव मम अपराधान्) सोढुं त्वं अर्हसि ॥ ४४ ॥ हे देवेश हे जगन्निवास ! अदृष्टपूर्वं (विश्वरूपं त्वां) दृष्ट्वा (अहं) हृषितः अस्मि भयेन च मे मनः प्रव्यथितं (अस्ति अतः) हे देव ! प्रसीद च तत् एव (पूर्वं) रूपं मे दर्शय ॥ ४५ ॥ हे सहस्रबाहो हे विश्वमूर्ते ! अहं त्वां किरीटिनं गदिनं च तथा एव चक्रहस्तं द्रष्टुं इच्छामि (तस्मात्) तेन एव चतुर्भुजेन रूपेण (युक्त) भव ॥ ४६ ॥

अर्जुन ने कहा— हे हृषीकेश ! यह ठीक है कि आपकी (आपके गुणों की) कीर्तन करने से जगत् प्रसन्न होता है और उसमें उसकी प्रीति होती है । राक्षस डरकर (दूर) दिशाओं में भाग

जाते हैं। और सब सिद्ध पुरुषोंके संघ तुमको नमस्कार करते हैं ॥३६॥ हे महात्मन् हे अनन्त देवाधिदेव! तुम जैसे ब्रह्मदेवसे भी श्रेष्ठ आदि कारणके सामने वे कैसे नम्र नहीं होंगे? हे जगन्निवास! सत् और असत् और (उन दोनोंके) परे जो अक्षर है वह भी तुमही हो ॥ ३७ ॥ तुम आदिदेव पुराणपुरुष इस जगत्के परम आधार, ज्ञाता और ज्ञेय तथा तुमही श्रेष्ठ स्थान हो। हे अनन्तरूप! तुमनेही इस जगत्का विस्तार किया है अथवा व्याप्त कर रखा है ॥ ३८ ॥ तुमही वायु यम अग्नि वरुण चन्द्र प्रजापति (अर्थात् सबके दादा ब्रह्मदेव) और सबके परदादा तुमही हो। तुम्हें हजार बार नमस्कार है। और फिर तुम्हें बारंबार नमस्कार है ॥ ३९ ॥ हे सर्व! तुम्हें सामनेसे और पीछेसे नमस्कार है सभी ओरसे भी तुम्हें नमस्कार है। हे अनन्तवीर्य! तुम्हारा पराक्रम अतुलनीय है। तुम सबको सम्यक्रूपा प्राप्त होते हो इसलिये तुम्ही सर्व हो ॥ ४० ॥ तुम्हारी इस महिमाको न जाननेके कारण मैंने मित्र समझकर हे कृष्ण हे यादव हे सखा ऐसा जो भी कुछ भूलसे या प्रेमसे कहा हो ॥ ४१ ॥ हे अच्युत! आहार विहारके भी समय सोने बैठनेके समय, हास्य विनोदके समय, अकेले अथवा अनेक मनुष्योंके समक्ष मैंने जो तुम्हारा अपमान किया हो उस (अपराध) के लिये मैं अनन्तस्वरूप आपसे क्षमा माँगता हूं ॥ ४२ ॥ हे अतुल प्रभाव! तुम्हीं इस स्थिरचर जगत्के पिता हो तुम सबके पूज्य और गुरु उसके भी श्रेष्ठ गुरु हो। तीनों लोकोंमें तुम्हारे बराबर कोई नहीं है फिर तुमसे अधिक श्रेष्ठ कहांसे होगा? ॥ ४३ ॥ हे देव! इसलिये शरीर झुका कर, नमस्कार करके मैं स्तुतियोग्य ईश्वररूप आपकी प्रार्थना करता हू कि जैसे पुत्रके (अपराध) पिता मित्रके (अपराध) मित्र प्रियके (अपराध) प्रिय क्षमा करता है, वैसेही मेरे सब अपराधों की क्षमा करनेके लिये आप समर्थ हैं ॥ ४४ ॥ हे देवाधिदेव जगन्निवास! तुम्हारा पहिले कभी न देखा हुआ यह (विश्वरूप) देखकर मैं अत्यंत हर्षित हुआ हूं, और व्याकुल भी हो गया हू, इसलिये हे देव! प्रसन्न हो जाओ! और वही पहिला रूप दिखा दो ॥ ४५ ॥ हे सहस्रबाहु! और हे विश्वमूर्ति! मैं तुमको (पहिलेके समानही) किरीट और गदाधारी हाथमें चक्र लिये हुए देखना चाहता हूं। (अतः) उसी चतुर्भुज रूपसे प्रकट हो जाओ ॥४६॥

भावार्थ— परमेश्वरके गुणोंका वर्णन करनेसे मनुष्यको सच्चा आनंद प्राप्त होता है और जैसा जैसा वह उन गुणोंका मनन करता जाता है वैसी उसकी प्रीति उस विषयमें बढ़ती जाती है। सज्जनही ईश्वरकी भक्ति करते हैं परन्तु दुर्जन ईश्वरसे सदा दूर रहते हैं। ईश्वर सबका मूल कारण है वह सत् असत् और अक्षर अर्थात् सब कुछ है। ऐसे सर्वशक्तिमान्के सम्मुख सब कोई नम्र होकरही रहेंगे। सबका आदिदेव अतः सबका पूर्वज सबसे बृद्ध सबका आधार, ज्ञाता और ज्ञेय सबको स्थान देनेवाला ईश्वरही इस जगत्का विस्तार करता है और सर्वत्र व्यापक होकर रहता है। अग्नि वायु आदि सब देवोंके रूपोंमें वही प्रकट होता है इसलिये उसको अनेक बार प्रणाम करते हैं। वही ईश्वर सब कुछ है इसीलिये उसको अनन्तरूपवाला कहते हैं। ईश्वरकी यह महिमा कोई नहीं जानता और कुछ तो अपने अज्ञानके कारण उसकी अवहेलना भी करते हैं परन्तु अन्तमें सबको उससे क्षमा-याचना करनी पड़ती है। क्योंकि ईश्वरही सबका रक्षक और गुरुओंका भी गुरु है। उसकी समताका कोई नहीं है फिर उससे बढ़कर कौन होगा? अतः सबको उचित है कि वे बड़े नम्रभावसे परमेश्वरको प्रणाम करें और अपने अपराधोंकी क्षमाके लिये उसकी प्रार्थना करें ॥ ३६-४६ ॥

---

(३६ ४६) इन ग्यारह श्लोकोंमें विश्वरूप परमेश्वरके संबंधमें निम्नलिखित शब्द अत्यंत महत्वके हैं—

(हे) सर्व (४०)

सर्वः असि (४०)

अनन्तरूप (३८)

विश्वमूर्ति (४६)

ईश्वर सब कुछ है उसका नाम सर्व है उसके रूप अनन्त हैं और विश्वही उसकी मूर्ति है। अर्थात् सब

समाप्नोषि ) सबको सम्यक्तया प्राप्त होता है, क्योंकि वह सर्व वस्तुओंमें पूर्ण व्यापक है अतः उसको सर्व कहते हैं। वह सबका रूप धारण करके स्थित है इसलिये उसका नाम सर्व हुआ है। उसके नाम कहांतक कहे कौन कविकी जिह्वा कहते कहते थक गयी अतः कवियोंने उसको सर्व कहा और अपना वर्णन समाप्त किया। उसका यथार्थ वर्णन सर्व सम्बोधनसे ही हो सकता है अन्य शब्द उसका पूर्ण वर्णन करनेमें असमर्थही हैं। ऐसे सर्व नामक परमेश्वरको हमारा नमस्कार है।

अर्जुन कहता है कि हे प्रभो ! हे कृष्ण हे यादव हे सखा हे मित्र ! आदि नामोंसे मैंने आपको पुकारा था उस समय आपकी यह महिमा मुझे विदित नहीं थी न जानते हुए हास्य–विनोदमें तथा खेल कूद शयन आसन भोजन आदिके प्रसंगमें एकान्तमें अथवा सार्वजनिक प्रसंगोंमें मैंने जो आपका उपहास किया हो उसके लिये मुझे क्षमा कीजिये । आपकी महिमा इतनी बडी है इस बातका मुझे पताही नहीं था। इस कारण मेरे द्वारा यह प्रमाद हो चुका है प्रभो ! क्षमा कीजिये आपके सिवाय दूसरा कौन क्षमा करनेवाला है ?

अर्जुन इस प्रकार प्रभुकी प्रार्थना कर रहा है। ध्यान रहे कि अर्जुनही इस प्रकार प्रमादी था ऐसी बात नहीं है। मनुष्यमात्र प्रतिसमय क्या कर रहा है ? हंसी खेल कूदमें और अन्यान्य व्यवहार करते समय मनुष्य परमेश्वरकी सर्वमहिमा जानता हुआ और उसको अपने सन्मुख सदा उपस्थित जानकर क्या व्यवहार करता है ? सब सामर्थ्य उससे प्राप्त करता हुआ भी मनुष्य उससे विमुख रहनेके समान व्यवहार करता है और अपने आचरणसे प्रभुका उपहासही करता है। अतः अर्जुनने उपहास किया था और दूसरे किसीने नहीं यह बात नहीं है प्रत्येक हरएक मनुष्य परमेश्वरका उपहास करनेमें अर्जुनसे बढकर है परन्तु अर्जुनको यहां पूर्ण पश्चात्ताप हुआ। अतः उसका अन्तःकरण पवित्र बन गया। अन्य लोग उपहास करते हैं परंतु उपहास करनेका भान उनको नहीं होता अतः उनके अन्तःकरण वैसेही अपवित्र रहते हैं जैसे पहिलेसे थे। पाठक यहां अपना व्यवहार देखें और इससे बोध लें।

परमेश्वर ( चराचरस्य पिता ) स्थिरचरका पिता है, सबका पूज्य है सबका श्रेष्ठ गुरु है, ईश्वरके समान दूसरा कोई नहीं है फिर उससे अधिक कहांसे मिलेगा ? तीनों लोकोंमें ईश्वरकाही प्रभाव अप्रतिम है। इसलिये उसीकी सबको प्रार्थना करनी चाहिये। जैसे पिता अपने पुत्रके अपराधोंको क्षमा करता है, जैसे मित्र अपने मित्रके अपराध क्षमा करता है वैसा प्रिय अपने प्रिय मित्रके अपराधोंको भुला देता है उसी तरह वह प्रभु भक्तोंके अपराध क्षमा करता है। वह परम दयालु है और अन्तःकरणसे जो क्षमा याचना करता है उसकी क्षमा कर देता है। अतः हरएक मनुष्य अपने अपराध क्षमा करनेके लिये भगवानसे उससे प्रार्थना करे।

अर्जुन कहता है कि वह कभी न देखा हुआ अद्भुत रूप मैंने देखा और मेरा हृदय भयसे कांपने लगा है। अब प्रार्थना है कि हे प्रभो मुझपर आप प्रसन्न हो जाइये और अपना वही पूर्ववत् सौम्यरूप मुझे दिखा दीजिये। यहां अर्जुनके सन्मुखही भगवान् श्रीकृष्ण उपस्थित थे उसीके उसके नेत्र प्रभुके विश्वरूपपर लगे हुए थे इसलिये उसे सन्मुख उपस्थित भगवान् श्रीकृष्णजीके शरीरका विस्मरण सा हो गया था। उसकी समष्टि ईश्वरके विश्वरूपपर लगी थी वहांसे उसको निवृत्त करना था। उसकी दृष्टि समष्टि शरीरपर लगी थी वहांसे जब श्रीकृष्णजीके व्यष्टि शरीरपर उसकी दृष्टि आ जायगी उस समय वह श्रीकृष्णजीके व्यष्टि शरीरको देख सकेगा। यहां इस प्रश्न को बोल रहा है वह समष्टिपर ध्यान लगाके अर्जुन बोल रहा है, पाठक यहां इसकाही अनुसंधान करें।

अर्जुन कहता है कि किरीटधारी गदाधारी, चक्रधारी ऐसा चतुर्भुज रूपमें भगवान् श्रीकृष्णका रूप मैं देखना चाहता हूं। हे सहस्रबाहो हे विश्वमूर्ते ! वह अपना रूप मुझे दिखाइये। यहां प्रार्थना करता हुआ अर्जुन भगवान् श्रीकृष्णका चतुर्भुज रूप देखना चाहता है। परन्तु श्रीकृष्णजीका रूप द्विभुजी था और चतुर्भुजी रूप नहीं था। महाभारतमें द्विभुजी मानवरूप श्रीकृष्ण थे ऐसाही वर्णन है। वह अर्जुनको पता था परन्तु उसकी समाधि इस समय विश्वमूर्ति विश्वरूपी समष्टिरूप ईश्वरपर हो चुकी थी,

## ( ७ ) सौम्य व्यष्टिरूप दर्शन

श्रीभगवानुवाच—

मया प्रसन्नेन तवार्जुनेदं रूपं परं दर्शितमात्मयोगात् ।
तेजोमयं विश्वमनन्तमाद्यं यन्मे त्वदन्येन न दृष्टपूर्वम् ॥ ४७ ॥
न वेदयज्ञाध्ययनैर्न दानैर्न च क्रियाभिर्न तपोभिरुग्रैः ।
एवंरूपः शक्य अहं नृलोके द्रष्टुं त्वदन्येन कुरुप्रवीर ॥ ४८ ॥
मा ते व्यथा मा च विमूढभावो दृष्ट्वा रूपं घोरमीदृङ्ममेदम् ।
व्यपेतभीः प्रीतमनाः पुनस्त्वं तदेव मे रूपमिदं प्रपश्य ॥ ४९ ॥

संजय उवाच—

इत्यर्जुनं वासुदेवस्तथोक्त्वा स्वकं रूपं दर्शयामास भूयः ।
आश्वासयामास च भीतमेनं भूत्वा पुनः सौम्यवपुर्महात्मा ॥ ५० ॥

---

अन्वय— श्रीभगवान् उवाच— हे अर्जुन ! यत् त्वदन्येन दृष्टपूर्वं न तद् इदं मे तेजोमयं विश्वं अनन्तं आद्यं परं रूपं प्रसन्नेन मया आत्मयोगात् तव दर्शितम् ॥ ४७ ॥ हे कुरुप्रवीर ! अहं एवंरूपः नृलोके वेदयज्ञाध्ययनैः न दानैः न क्रियाभिः च, उग्रैः तपोभिः च न त्वदन्येन द्रष्टुं शक्यः ॥ ४८ ॥ मम इदं ईदृक् घोरं रूपं दृष्ट्वा ते व्यथा मा ( अस्तु ) विमूढभावः च मा ( अस्तु )। त्वं व्यपेतभीः प्रीतमनाः ( भूत्वा ) पुनः तद् एव इदं मे रूपं प्रपश्य ॥ ४९ ॥ संजय उवाच— महात्मा वासुदेवः इति तथा अर्जुनं उक्त्वा भूयः स्वकं रूपं दर्शयामास । पुनः च सौम्यवपुः भूत्वा भीतं एनं आश्वासयामास ॥ ५० ॥

श्रीभगवान् बोले— हे अर्जुन ! जो तेरे सिवाय और किसीने पहिले देखा नहीं था ऐसा तेजोमय विश्वस्वरूपी, अनन्त आद्य मेरा श्रेष्ठरूप प्रसन्न होकर मैंने आत्मयोगके द्वारा तुझे दिखाया है ॥ ४७ ॥ हे कुरुश्रेष्ठ ! मुझे इस प्रकारके रूपमें इस मनुष्यलोकमें वेदाध्ययनसे यज्ञोंसे दानोंसे कर्मोंसे अथवा उग्र तपोंसे तुझे छोड़कर अन्य कोई भी नहीं देख सकता ॥ ४८ ॥ मेरे इस घोर रूपको देखकर तू व्यथित मत हो भ्रान्तिमें मत पड़ । तू डर छोड़कर सन्तुष्ट मनसे मेरे उसी पहिले रूपको देख ॥ ४९ ॥ संजय बोला— महात्मा वासुदेवने इस प्रकार अर्जुनसे कहकर फिर अपना पहिला रूप दिखाया । अर्थात् पुनः सौम्य शरीरवाला होकर इस भयभीत ( हुए अर्जुन ) को धीरज बधाया ॥ ५० ॥

भावार्थ— परमेश्वरके विश्वरूपको कोई विरलाही देख सकता है आत्मयोगसेही इस तेजस्वी अनन्त आद्य परमश्रेष्ठ रूपको देखना संभव है । आत्मयोग न करनेपर मनुष्य अन्य साधन अर्थात् वेदपाठ यज्ञ दान कर्म तप आदि कितना भी करे उससे इस विश्वरूपका दर्शन नहीं हो सकता । परमेश्वरका विश्वरूप देखकर उसके असीम भावके कारण कोई भी न डरे और नाही विमूढ हो जावे । यहां तो इस रूपमें भयका कोई कारण नहीं है, यह तो प्रसन्नताकारी हेतु है ॥ ४७–५० ॥

---

उस भूमिमें वह इस समय बोल रहा है, अतः उसको द्विभुजी रूपवाला श्रीकृष्ण है अथवा चतुर्भुजी रूपवाला है इस विषयमें विस्मृति हुई प्रतीत होती है । जैसे किसीको निद्रा या मूर्च्छा आती है उस समय कुछ प्रश्न पूछा जाय, तो वह वैसा उत्तर दे देता है अर्जुनकी समाधि विश्वरूपी परमेश्वरपर लग जानेके कारण वैसीही स्थिति इस समय हो गई थी । इसलिये वह द्विभुजी श्रीकृष्णको चतुर्भुजी कह रहा है । आध्यात्मिक भूमिमें ऐसा हुआ ही करता है ।

इस प्रकार अर्जुनकी प्रार्थना श्रवण करके परम कृपालु भगवान् प्रेमपूर्ण दृष्टिसे अर्जुनसे कहते हैं—

( ४०–५ ) यहां विश्वरूपदर्शन किस प्रकार होता है यह बात कही गई है। यही विशेष महत्त्वकी बात है। ( १ ) आत्मयोगसे और ( २ ) परमेश्वर प्रसन्न होनेसे परमेश्वरका विश्वरूप साधक देख सकता है। परमेश्वरकी प्रसन्नताके साधनोंका साधनही इस साक्षात्कारकी साधना है। जो मनुष्य इस साधनाको करेंगे वे विश्वरूपका साक्षात्कार कर सकते हैं। आत्मयोगका अर्थ है आत्माका अटूट संबंध जानना और उसका अनुभव करनेका यत्न करना। परमेश्वरकी प्रसन्नता परमेश्वरके कार्यके लिये आत्मसमर्पण करनेसेही हो सकती है। वस यही साधन अर्जुनने किया था। अर्जुनने अपने आपको परमेश्वरके साधुओंका परित्राण दुष्टोंका विनाशन और धर्मराज्यका प्रस्थापन इस त्रिविध कार्यके लिये समर्पित किया था। तथा अपना संबंध अखंडतासे परमेश्वरके साथ जोड दिया था। परमेश्वरका वह सखा बनकर व्यवहार करता था। इस कारण परमेश्वर उसपर प्रसन्न हुआ और उसने अपना विश्वरूप अर्जुनको दिखाया। और इस प्रकार उस भक्तने अनन्त आद्य अदृष्टपूर्व तेजोमय समग्र रूप देख लिया। जो भी भक्त इस तरह आत्मसमर्पण करेगा वह इस विश्वरूपको इसी तरह देख सकेगा परन्तु यदि कोई कहेगा कि केवल ग्रंथके अध्ययनसे दान देनेसे विविध क्रियाकर्म करनेसे और अनेक कठोर तप करनेसे मैं विश्वरूपको देख सकूंगा तो यह असंभव है। बिना परमेश्वरकी प्रसन्नताके और आत्मयोग करनेके कोई इस रूपको नहीं देख सकता। यह रूप विश्व है अर्थात् संपूर्ण या समग्र है। इसमें अपूर्णता नहीं है खंड नहीं है। अखंड एकरस अटूट अनुभव सम्पूर्ण विश्वमें हो जाना चाहिये। वैसा अनुभव आत्मयोगसे हो सकता है यह यहां अत्यंत महत्त्वकी बात कही है।

यह विश्वरूप ( त्वदन्येन न दृष्टपूर्वम्। ४७ ) तेरेसे भिन्न किसी अन्यने इस समयतक देखा नहीं था ऐसा जो यहां कहा है, यह पूर्ण अर्थसे लेना उचित नहीं है क्योंकि इसी युद्धभूमिमें अर्जुनने यह विश्वरूप जैसा देखा वैसाही संजयने भी देखा था और उन्होंने श्लोक ९ से १४ तक उसका वर्णन भी किया था। फिर श्लोकमें संजय कहते हैं कि—

तच्च संस्मृत्य संस्मृत्य रूपमत्यद्भुतं हरेः।
विस्मयो मे महान् राजन् हृष्यामि च पुनः पुनः॥
(गी० १८।७७)

इस तरह 'उस ईश्वरके अद्भुत रूपका स्मरण करके संजय भी पुनः पुनः आश्चर्यचकित हो रहा था। अर्थात् संजयने उस विश्वरूपको देखा था इसमें संदेह नहीं है। अर्जुनके वर्णनके प्रसंगमें—

रूपं महत्ते दृष्ट्वा लोकाः प्रव्यथितास्तथाहम्।
( गी० ११।२३ )

परमेश्वरका बड़ा विश्वरूप देखकर सब लोग भयभीत हुए हैं। इस कथनमें ईश्वरका विश्वरूप सब लोगोंने देखा था यह भाव स्पष्ट है। यहां अर्जुनके कथनमें कुछ अधिक वर्णन हुआ होगा इसमें संदेह नहीं है क्योंकि सब लोग भयभीत हुए ऐसा जो अर्जुनने कहा उसके स्थानपर यहांके कुछ लोग भयचकित हुए ऐसा कहा सकते हैं। ऐसा माननेमें कोई अत्युक्ति नहीं है और इतना तो भाव अर्जुनके वर्णनमें अवश्यही होगा। यह मान माननेपर भी अर्जुन और संजयको छोडकर कुछ अन्य पुरुषोंने कमसे कम अर्जुनके रथके चारों ओर खडे पुरुषोंने कुछ मनुष्योंने इस विश्वरूपको देखा था और वे भी व्यथित हुए थे इतनी बात निर्विवाद सिद्ध है।

इस प्रकार कुरुक्षेत्रकी युद्धभूमिपर अर्जुन संजय और कुछ अन्य वीर परमेश्वरके विश्वरूपको देखनेमें समर्थ हुए थे। इतना होनेपर भी ( त्वदन्येन न दृष्टपूर्वं रूप ) अर्जुनसे भिन्न किसीने यह रूप इस समयतक देखा नहीं था ऐसा यहां कहा है अतः इस कथनका अर्थ कुछ ढीला समझना चाहिये।

इसके अतिरिक्त भगवान् श्रीकृष्णने अपनी माता यशोदाको विश्वरूप दिखला दिया था। वेदमें यजु० ( अ० ३१ ) तथा अथर्ववेदीय नारायणके विश्वरूपका वर्णन ( अ० १।१९ ) अतिस्पष्ट है। अन्यान्य पुराणोंमें भी विश्वरूपके वर्णन हैं। और भी सिद्धोंने देखाही होगा। इसलिये अर्जुननेही केवल इस समय यह विश्वरूप देखा था और किसीने इस समयतक विश्वरूप देखा नहीं था, यह कथन अक्षरशः सत्य नहीं मानना चाहिये गौणमतसे इसकी सत्यता मानना उचित है।

भावार्थ— ईश्वरका विश्वरूप देखना अति कठिन कार्य है। इस अद्भुत रूपको देखनेके लिये देवगण भी लालायित रहते हैं। यह विश्वरूप यज्ञ दान तप अध्ययन आदिसे नहीं दीख सकता। केवल ( अनन्य भावसे ) मैं दूसरा नहीं इस भावसे होनेवाली जो ( भक्ति ) विश्वसेवा है उसीसे यह विश्वरूप दीख सकता है। अतः जो साधक भक्त परमेश्वरके कर्म करता है परमेश्वरकोही सर्वोपरि मानता है भोगोंका संग छोडता है, और सब भूतोंके ऊपर वैररहित प्रेमभाव रखता है वही विश्वरूपी परमेश्वरका साक्षात्कार कर पाता है ॥ ५१—५५ ॥

( ५१–५५ ) अर्जुनने श्रीभगवान्‌का मानुषी सौम्य रूप देख लिया और उसको समाधान हुआ उसका डर दूर हुआ और उसे धैर्य प्राप्त हुआ। अतः वह निर्भय होकर पूर्ववत् खडा हुआ। यह देखकर भगवान् कहने लगे— देवतागण भी इस मेरे विश्वरूपको देखनेकी इच्छा करते हैं परन्तु उनको यह रूप दीखता नहीं क्योंकि यह देखना अति कठिन है। यहां जो कठिनता वर्णन की है वह दृष्टिकोणकी कठिनता है। यह एक विशेष प्रकारका दृष्टिकोण है जिससे परमेश्वरका दिव्य विश्वरूप दीखता है यह दृष्टिकोण केवल ग्रन्थोंके पढनेसे यज्ञ दान तप करनेसे अथवा गुरु बननेसे शास्त्राधिकार पास रखनेसे धन कमानेसे यश कारीगर होनेसे नहीं प्राप्त होता। यह तो गुरुके द्वारा समझानेपरही प्राप्त हो सकता है।

## अनन्यभक्ति

अनन्यभक्तिसेही परमेश्वरका विश्वरूप देखा जा सकता है। यह अनन्यभक्ति क्या है ? अपने आपको अन्य न मानते और न समझते हुए जो विश्वरूपी भगवान्‌की सेवा की जाती है वही अनन्यभक्ति है। विश्वरूपी प्रभुका साक्षात्कार करनेका यही एकमात्र उपाय है। अन्य यज्ञदानादि सब उपाय गौण उपाय हैं परंपरासे अर्थात् दूरसे वे सहायता करते हैं साक्षात् काम इसी उपायसे हो सकता है। अनन्य भावसे जो विश्वरूपकी सेवा करनी है उसीका दूसरा नाम विश्वसेवा है। इस विश्वसेवाकी बुद्धि मनुष्यमें उत्पन्न करनेके लिये यज्ञदानतपादि अन्यान्य उपाय परंपरया सहायक होते हैं। अतः अनन्य होकर विश्वसेवा करनेसेही ईश्वरका साक्षात्कार हो सकता है।

## ज्ञान–दर्शनपूर्वक प्रवेश

( ज्ञातुं द्रष्टुं प्रवेष्टुं ) परमेश्वरका ज्ञान प्राप्त करना चाहिये परमेश्वरका दर्शन करना चाहिये और परमेश्वरमें प्रवेश करना चाहिये। ज्ञान प्राप्त करना यह बौद्धिक साक्षात्कार है प्रत्यक्ष दर्शन करना यह दृष्टिका साक्षात्कार है और उसमें प्रवेश करना यह अनन्य होनेका पूर्ण अनुभव है। ये परमेश्वरके तीनों साक्षात्कार मनुष्यको हो सकते हैं, इसमें कोई संदेह नहीं है। इसके लिये मनुष्यको अपने अन्दर अनन्य भाव अर्थात् मैं उससे पृथक् नहीं हूं या मत किंवा यहां अनेकविध पदार्थ नहीं हैं परन्तु एकही वस्तु है यह भाव निश्चयपूर्वक मनमें धारण करना चाहिये। तभी यह अन्तिम सिद्धि प्राप्त हो सकती है।

ईश्वरके ज्ञान–दर्शनपूर्वक उसमें अपना प्रवेश हुआ है इसका साक्षात्कार करना यही वेदधर्मका अन्तिम साध्य है। उसेही यहां भगवद्गीतामें इस तरह वर्णन किया है। इसी सिद्धिके उपाय इस प्रकार भगवान् वर्णन करते हैं।

## मत्कर्मकृत्

मत्कर्मकृत् यह पहिला उपाय है इसके करनेसे मनुष्य ईश्वर प्राप्तिकी अन्तिम सिद्धिको प्राप्त हो सकता है। यही कर्ममार्ग अथवा कर्मयोग है। मत्कर्म का अर्थ है ईश्वरके कर्म करना। मनुष्य सदा अपने कर्म करता है वह अपने कर्म करना छोड दे और परमेश्वरके कर्म करे किंवा परमेश्वरके लिये कर्म करे। परमेश्वरके कार्योंके लियेही कर्म करता रहे। परमेश्वरके कर्म भगवद्गीतामें लिखितही हैं ( १ ) सज्जनोंका परित्राण, ( २ ) दुर्जनोंका विनाश और ( ३ ) धर्मकी स्थापना। ये तीन कर्म परमेश्वरके हैं। इनकी सिद्धिके लिये आवश्यक जो जो अन्यान्य अनेकविध कार्य होंगे वे सब परमेश्वरकेही कार्य होंगे। अर्थात् दुर्जनोंका वध करना यह परमेश्वरका कार्य है। वध करनेके लिये शस्त्र तैयार करना भी उसीका साधक कार्य है इस तरह दुर्जन-वध-कर्ताकी हरएक प्रकारकी सहायता करना भी परमेश्वरकाही कार्य है। इस प्रकार जो जो कार्य पूर्वोक्त तीनों परमेश्वरके कार्योंके साधक होंगे वे सब परमेश्वरकेही कार्य हैं। उनको उत्तमसे उत्तम

रीतिसे (योगस्थः कर्म कुरु) करना मनुष्यका कर्तव्य है। मनुष्य ये कर्म करे। इनके करनेसे उसका उद्धार हो जायगा।

सज्जनोंका पालन दुर्जनोंका नाश और धर्म-संस्थापना ये तीन कार्य परमेश्वरके हैं। ये कर्म परमेश्वरके हैं ऐसा मानकर कर्म करनेसे तथा इनके सहायक सब कर्म परमेश्वरके संतोषके लिये करनेसे मनुष्यकी कृतकृत्यता होती है। मनुष्यकी आयुभरके सब सत्कर्म इन तीन कार्योंमें संमिलित हो सकते हैं। इन कर्मोंकी इतनी व्याप्ति होना संभव है। अतः मनुष्य अपना जीवनही परमेश्वरके कार्योंके लिये समर्पित करे, परमेश्वरको सन्तुष्ट करनेके लिये कर्म करे और जो कर्म करे वह परमेश्वरको समर्पण करे। कर्मयोगके एवं भावमें कहे नियमोंका अनुसंधान पाठक यहां करें और कर्म करनेकी विधि निश्चित करके तथा तदनुसार कर्म करके कृतकृत्य बनें।

## मत्परमः

परमेश्वरकोही जो परम अर्थात् परतम श्रेष्ठतम मानता है, जिसके लिये परमेश्वरके सिवाय दूसरा कुछ भी वहां नहीं रह जाता जिसके लिये परमेश्वरही ध्येय प्राप्तव्य आदि हो जाता है, जो अपना सब ध्यान इसी अद्वितीय परमेश्वर पर ध्यान रखता है जिसके मनमें परमेश्वरको छोडकर दूसरा विचारही नहीं आता जिसकी सब इंद्रियाँ परमेश्वरके लिये कार्य करती हैं जिसका संपूर्ण जीवन परमेश्वरके लियेही समर्पित रहता है वह भक्त परमेश्वरके लिये कर्म करके कृतकृत्य होता है।

## मद्भक्तः

परमेश्वरका जो भक्त होता है कृतकृत्य होता है। भक्त उसको कहते हैं कि जो तत्परतापूर्वक सेवा करनेवाला हो। 'भज्-सेवायां' इस धातुसे यह शब्द बनता है। सेवा करनेका अर्थ यही है कि जिसकी सेवा करनी है उसके लिये करनेयोग्य कार्य करना। स्वामीके कार्य स्वामीका मन प्रसन्न होनेयोग्य रीतिसे करना। स्वामीके न कहनेपर भी उसके कार्य यथायोग्य रीतिसे करना। स्वामी उपस्थित रहने न रहनेकी अवस्थामें उसके कार्य जैसे करने चाहिये वैसे करना और उसके बदले कुछ प्राप्त करनेकी इच्छा न करना। जो अहेतुक भक्ति करता है वह उसका फल अपने लिये प्राप्त करनेकी इच्छा करता है परन्तु जो निष्काम भक्त होता है, जो स्वयंसेवक होता है वह अपने लिये कर्मका फल अपनेको मिलना चाहिये ऐसा नहीं कहता और इसीलिये ऐसे निष्काम भावसे सेवा करनेवाले स्वामीको अधिक प्रिय होते हैं। एसे भक्त कृतकृत्य होते हैं।

## संगवर्जितः

संगकी इच्छा न करनेवाला। संगका अर्थ है भोगोंका संग कर्मके फलोंका उपभोग लेनेका संग, कर्मके फल मुझे उपभोगके लिये मिलने चाहिये यह कामना। इस भोगकामनाको न रखकर कर्म करनेवाला निष्काम कर्म योगी कृतकृत्य होता है।

## सर्वभूतेषु निर्वैरः

सर्व भूतोंके विषयमें वैरभावका त्याग करनेवाला किसीसे वैर न करनेवाला किसी भी कारण किसीसे द्वेष न करनेवाला। जिसके मनमें द्वेषभाव वैरभाव शत्रुभाव नहीं होता ऐसा मनुष्य कृतकृत्य होता है।

यहां 'सर्वभूत' शब्द है। भूत शब्दका अर्थ प्राणी है और सब उत्पन्न हुए पदार्थ ऐसा भी इसका अर्थ है। सब प्राणियोंके साथ द्वेष नहीं करना चाहिये उसी प्रकार किसी पदार्थ या किसी वस्तुके साथ भी द्वेष नहीं करना चाहिये। मनमेंसे पूर्णतया द्वेषभावको हटा देना चाहिये।

पाठक यहां यह समझें कि मनसे द्वेषभावको पूर्णतया हटाना यह भी निषेध-लक्षण है। इसका विधिलक्षण यह है कि सबपर अखंड प्रेम करना। केवल द्वेषके अभावसे कार्य नहीं होगा वहां प्रेमका सद्भाव चाहिये। सब भूतोंपर प्रेम करनेवाला मनुष्यही अन्तिम सिद्धि प्राप्त कर सकता है। द्वेषका अभाव घडा खाली करनेके समान है केवल घडा खाली करनेसे कार्य नहीं हो सकता उसे दूध मीठा घी शहद आदिसे भरकर रखना चाहिये।

जो साधक (१) परमेश्वरके कार्य करता है (२) जो परमेश्वरको परम श्रेष्ठ मानता है (३) जो परमेश्वरकी अखंड भक्ति (सेवा) करता है (४) जो भोगोंका संग छोड देता है और (५) जो सब भूतोंसे द्वेष नहीं करता अथवा सब भूतोंपर अखंड प्रेम करता है—

५ विद्याविनयसंपन्ने ब्राह्मणे गवि हस्तिनि।
शुनि चैव श्वपाके च पंडिताः समदर्शिनः॥
(गी ५।१८)

६ सर्वत्र समदर्शनः। (गी ६।२९)
७ समोऽहं सर्वभूतेषु। (गी ९।२९)
८ वासुदेवः सर्वम्। (गी ७।१९)
९ विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत्।
(गी १०।४२)

१० अनन्तरूप, विश्वरूप। (गी ११।१६)
११ सर्व सर्वः। (गी ११।४०)

(१) प्रारंभमें द्वितीय अध्यायमें कहा है कि 'सर्वगत आत्मा' है। आत्मा सर्वगत-सर्वव्यापक है— इतना कहनेमात्रसेही यह विश्व आत्माका रूप है ऐसा स्पष्ट होता है।

(२) यही बात तृतीय अध्यायमें सर्वगत-सर्वव्यापक-विश्वव्यापक ब्रह्म है ऐसा कहकर बताई गई है। दोनों वचनोंका उद्देश्य एकही है।

(३, ४) आगे चतुर्थ और नवम अध्यायोंमें 'अर्पण हवि अग्नि, हवन कर्ता यज्ञ तथा औषधि-समिधा आदि हवनीय औषधि मंत्र भी सब ब्रह्मही है ऐसा कहा है। ये सब एकही तत्त्वके रूप हैं। यही आत्माका विश्वरूप जैसा सर्वरूप है।

(५) आगे पंचम अध्यायमें ब्राह्मण चाण्डाल भी हाथी और कुत्ता इनमें एकहीको ब्रह्म समभावसे देखना चाहिये ऐसा कहा गया है। यहां भी समभावसे अवस्थित ब्रह्मके ये विविध रूप हैं ऐसीही ध्वनि निकलती है।

(६) छठे अध्यायमें सर्वत्र समदर्शन अर्थात् ब्रह्मदर्शन करनेका उपदेश स्पष्ट है। सर्वत्र ब्रह्मदर्शनका अर्थ यहीं दूसरा कोई पदार्थ नहीं है केवल एकही ब्रह्म है, ऐसा देखना है।

(७) सब भूतोंमें समानतया भगवान्‌की अवस्थिति है।

(८) इतना कहकर 'सब वासुदेवकाही रूप है' ऐसा सातवें अध्यायमें स्पष्ट कहा गया है।

(९) दसवें अध्यायमें परमेश्वरने एक अंशसे सब विश्वको व्यापकर रखा है और ये सब उसकी विभूतियां हैं ऐसा वर्णन है।

(१०) इतना कहनेके पश्चात् इस ग्यारहवें अध्यायमें कहा है कि परमेश्वरका सब रूप है वह विश्वरूपी प्रभु है यह सब कुछ है उससे भिन्न कुछ भी नहीं है। जो कुछ भी रूप दीखता है वह उसीका रूप है। जो कुछ है वह सब वही है।

पाठक यहां देखें कि किस प्रकार शनैःशनैः गीताके उपदेशमें यह परमेश्वरके विश्वरूपकी कल्पना कही गई है। प्रत्येक अध्यायमें यही परमेश्वरका विश्वरूप बतानेके लिये उपदेश दिया गया है। गीताका संपूर्ण तत्त्वज्ञान इसी एक कल्पनापर केंद्रित है। इस 'विश्वरूप' का धर्म-विषयमें इतना महत्त्व है।

अब हमें देखना है कि यह विश्वरूपी ईश्वरकी कल्पना वेदमन्त्रोंमें भी है अथवा यह भगवद्गीताकीही कल्पना है? वेदके मंत्रोंमें भी परमेश्वरका विश्वरूप कहा गया है। प्रथमतः ऋग्वेदके मंत्रोंका निरीक्षण कीजिये—

## ऋग्वेदमें विश्वरूपी ईश्वर

सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात्।
स भूमिं विश्वतो वृत्वाऽत्यतिष्ठद्दशांगुलम्॥ १॥
पुरुष एवेदं सर्वं यद्भूतं यच्च भव्यम्॥ २॥
यत्पुरुषं व्यदधुः कतिधा व्यकल्पयन्।
मुखं किमस्य कौ बाहू का ऊरू पादा उच्येते॥११॥
ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद् बाहू राजन्यः कृतः।
ऊरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत॥१२॥
चन्द्रमा मनसो जातश्चक्षोः सूर्यो अजायत।
मुखादिन्द्रश्चाग्निश्च प्राणाद्वायुरजायत॥ १३॥
नाभ्या आसीदन्तरिक्षं शीर्ष्णो द्यौः समवर्तत।
पद्भ्यां भूमिर्दिशः श्रोत्रात्तथा लोकाँ अकल्पयन्
॥ १४॥ (ऋग्वेद १०।९०)

अथर्ववेद पाठ— सहस्रबाहुः पुरुषः।

इस पुरुषसूक्तका आशय अद्वितीय नारायण पुरुष अर्थात् परमेश्वरका विश्वरूप बतलाताही है। हजारों सिर हजारों बाहु हजारों आंख हजारों पांववाला यह नारायण पुरुष परमात्मा परमेश्वर है। यह भूमिके चारों ओर फैला है। भूत, वर्तमान और भविष्यकालका सब रूप जो

विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतो मुखो विश्वतो बाहुरुत विश्वतस्पात्। सं बाहुभ्यां धमति सं पतत्रैर्द्यावाभूमी जनयन्देव एकः ॥

(ऋ० १०।८१।३)

परमेश्वरके (विश्वतः) सब ओर चक्षु हैं, सब ओर मुख हैं, सब ओर बाहु हैं और सब ओर पाँव हैं। वह अपने अनन्त बाहुओं और अनन्त पाँवोंसे सबको प्रेरणा करता है, वह द्युलोक और पृथ्वीलोकको उत्पन्न करनेवाला एकही देव है। यहाँ इस ईश्वरके आँख मुख बाहु और पाँव सब ओर हैं ऐसा कहा है। ये इसके अवयव कहाँ हैं? प्राणमात्रके प्राणियोंके आँख नाक कान मुख हाथ पेट, पाँव आदिही इस विश्वरूपी परमेश्वरके अनन्त अवयव हैं। यह सर्व भूतान्तरात्मा एकही देव होनेसे सर्व भूतों और सर्व प्राणियोंके इंद्रियें अवयव उसीके अवयव हैं। यदि प्राणिमात्रका मिलकर एक भूतान्तरात्मा देव है ऐसी कल्पना पाठक कर सकेंगे तो निःसंदेह उनको अनन्त मुख बाहु उदर पाँवोंसे युक्त महाकायदेही विश्वरूपी परमेश्वरकी कल्पना हो सकती है। इसमें विशेषता इतनीही है कि इनको अलग अलग न मानते हुए सबको एकरस और एकही मानना चाहिये। पूर्ण कल्पना हो सकनेतक यह केवल कल्पनाही रहेगी। परन्तु यह विश्वरूप आत्माकी वैदिक कल्पना ठीक ठीक मनमें स्थिर होनेके पश्चात् उस साधकको उसकी एकरसताका प्रत्यक्ष अनुभव हो जायगा और वह अपने आपको भी उसीमें अभिन्न अनुभव कर सकेगा। अस्तु। अब ऋग्वेदके विश्वरूप वर्णनके कुछ मंत्र देखिये—

इह त्वष्टारमग्रियं विश्वरूपमुप ह्वये।

(ऋ० १।१३।१०)

अमीवृतं कृशनैर्विश्वरूपं हिरण्यशम्यं यजतो बृहन्तम्।

(ऋ० १।३५।४)

प्रथम (त्वष्टा) कारीगर जो विश्वरूपी परमेश्वर है उसकी हम यहां प्रार्थना करते हैं। (कृशनैः अमीवृतं) अनेक आकृतियोंसे घेरा हुआ वह विश्वरूपी देव सुवर्णके समान तेजस्वी महान् यजनीय है। इस तरह विश्वरूपी परमात्मा देवका वर्णन ऋग्वेदके प्रथम मण्डलमें स्पष्ट शब्दोंमें आता है। अनेक प्रकारसे वर्णन होनेके कारण इसका आशय स्पष्ट हो सकता है। अब और देखिये—

सनेम ये त ऊतिभिस्तरन्तो विश्वाः स्पृध आर्येण दस्यून्। अस्मभ्यं तत्त्वाष्ट्रं विश्वरूपमरन्धयः साख्यस्य त्रिताय ॥

(ऋ० २।११।१९)

जो (ते ऊतिभिः) तेरी रक्षाओं द्वारा (विश्वाः स्पृधः तरन्तः) सब शत्रुओंके पार होते हैं और जो (आर्येण) आर्योंके द्वारा (दस्यून्) दुष्टोंका पराभव करते हैं उनके साथ (सख्याय) मित्रता करनेके लिये हमें (तत् त्वाष्ट्रं विश्वरूपं) इस जगत्‌के कारीगर विश्वरूपी देवका रूप दिखाओ। तथा—

अर्हन्बिभर्षि सायकानि धन्वार्हन्निष्कं यजतं विश्वरूपम्। अर्हन्निदं दयसे विश्वमभ्वं न वा ओजीयो रुद्र त्वदस्ति ॥ (ऋ० २।३३।१०)

'हे देव! तू पूजनीय शासक किये धनुष्यबाण धारण करता है तेरा यह तेजस्वी पूजनीय (विश्वरूपं) सर्वरूप है तूही इस विश्वका धारण करता है अतः तेरेसे अधिक बलवान् दूसरा कोई नहीं है।'

इतना वर्णन ऋग्वेदके द्वितीय मण्डलमें है। अब तृतीय मण्डलमें विश्वरूपका वर्णन देखिये—

आतिष्ठन्तं परि विश्वे अभूषञ्छ्रियो वसानश्चरति स्वरोचिः। महत्तद् वृष्णो असुरस्य नामा विश्वरूपो अमृतानि तस्थौ ॥

(ऋ० ३।३८।४)

(विश्वे) सब (आतिष्ठन्तं परि अभूषन्) स्थिर रहनेवाले उस देवको सुशोभित करते हैं। वह (स्व-रोचिः) स्वयंप्रकाशी देव (श्रियः वसानः चरति) विविध शोभाओंको धारण करता हुआ विचरता है। उस (वृष्णः असुरस्य महत् नाम) सामर्थ्यवाले प्राणरक्षक ईश्वरका अद्भुत यश है वह (विश्वरूपः अमृतानि तस्थौ) विश्वरूपी ईश्वर अनन्त अमृतोंको धारण करता है। यहां उस विश्वरूपी परमात्माको विश्वरूप कहा है और असुर भी कहा है यहां असुरका अर्थ (असु-र) प्राणरक्षक जीवनदाता ऐसा है। अन्य मंत्रोंमें इस प्रकारका वर्णन अधिक स्पष्ट है और यहांका विश्वरूप वर्णन ठीक ठीक गीताके विश्वरूपवर्णनकाही भाव बता रहा है। तथा—

'इन्द्रदेव ( रूपं रूपं ) प्रत्येक रूपमें ( प्रतिरूपः बभूव ) प्रकट हुआ है। ( तत् अस्य रूपं ) वह उस इन्द्रका रूप ( प्रतिचक्षणाय ) प्रत्येकके वर्णनके लिये है। इन्द्र (मायाभिः पुरुरूपः ईयते) अपनी कुशलतासे अनेक रूपोंको धारण करता है क्योंकि उसके हजार ( हरयः ) किरण उसके साथ हैं [ जो अनेक रूपोंमें उसे प्रकट करते हैं। ]

यह मंत्र बिलकुल स्पष्ट है इंद्रदेव अपने स्वाभाविक कौशल्यसे हरएक रूपको धारण करता है। यह बहुरूप-धर्मतारूप विश्वरूप अत्यन्त प्रकट होता है। ये इसके रूप देखकर उसके गुण जाने जाते हैं और इसके वर्णनसे उसीका वर्णन होता है। यहांका पुरुरूप 'बहु' विश्वरूप अर्थमें है। यही पुरुरूप शब्द इसी अर्थमें वेदोंमें अनेक बार आगया है उनमेंसे भी कुछ मंत्र देखिये—

स्थिरेभिरङ्गैः पुरुरूप उग्रो बभ्रुः शुक्रेभिः पिपिशे हिरण्यैः। ईशानादस्य भुवनस्य भूरेर्न वा उ योषद्रुद्रादसुर्यम्॥ (ऋ २।३३।९)

( पुरुरूपः ) अनेक रूप धारण करनेवाला अर्थात् विश्वरूपी उग्र ( शुक्रेभिः स्थिरेभिः हिरण्यैः अंगैः ) तेजस्वी स्थिर सुवर्णसदृश अवयवोंसे ( पिपिशे ) शोभित होता है। ( अस्य भूरेः भुवनस्य ) इस बड़े भुवनके ( ईशानात् रुद्रात् ) शासक रुद्रदेवसे ( असुर्यं न योषत् ) बल कभी दूर नहीं हो सकता अर्थात् वह सदा सामर्थ्यवालाही रहता है।

रुद्रदेव विश्वरूपी है अर्थात् सब विश्व इस रुद्र एकका ही रूप है। इसका वर्णन आगे यजुर्वेदके मंत्रोंका विचार करनेके समय बताया जायगा। रुद्रदेवकी विभूतियोंका यह वर्णन वा यजुर्वेद अ. १६ में आया है जो गीताके ग्यारहवें अध्यायके साथ तुलना करके देखनेयोग्य है। यहां इस मंत्रमें केवल अनेक रूपोंको धारण करनेवाला रुद्रदेव है इतनाही देखना है। और भी देखिये—

त्वामग्ने अतिथिं पूर्व्यं विशः शोचिष्केशं गृहपतिं नि षेदिरे। बृहत्केतुं पुरुरूपं धनस्पृतं सुशर्माणं स्ववसं जरद्विषम्॥ १॥ त्वमग्ने पुरुरूपो विशेविशे वयो दधासि प्रत्नथा पुरुष्टुत। पुरूण्यन्ना सहसा वि राजसि त्विषिः सा ते तित्विषाणस्य नाधृषे॥ ५॥ (ऋ ५।८)

हे अग्निदेव! तू ( पूर्व्यं ) पुरातन ( अतिथिं ) सतत गति देनेवाला अथवा पूज्य ( शोचिष्केशं ) तेज अयालवाला ( गृहपतिं ) गृहस्वामी ( बृहत्केतुं ) बड़े भारी पुण्य, ( धनस्पृतं ) धन देनेवाला ( सुशर्माणं ) उत्तम सुख देनेवाला ( सु-अवसं ) उत्तम संरक्षक, ( पुरुरूपं ) अनेक-अनन्त रूप धारण करनेवाला है। तथा हे अग्ने! तू (पुरुरूपः) अनन्त रूपोंको धारण करके (विशेविशे वयः दधासि) प्रत्येक प्राणीको प्रत्येक मनुष्यको अन्न देता है। हे अनेक प्रकारसे प्रशंसित देव! तू अनेक अन्नोंसे विराजता है तुम्हारा तेज कोई सहन नहीं कर सकता।

इन मंत्रोंमें अग्नि शब्दसे परमात्माका वर्णन करके उसमें उसे पुरुरूप अर्थात् अनन्तरूप धारण करनेवाला कहा है। अनन्तरूपोंको धारण करनेवालेकोही विश्व-रूप कहते हैं।

इस तरह ऋग्वेदमें ईश्वरके विश्वरूपका वर्णन है। यहां हमने विचारार्थ इतने मंत्र दिये हैं। पाठक इनका विचार करें और इनमें जो मंत्र ईश्वरके अनंतरूप धारण करनेका उपदेश कर रहे हैं उनकी तुलना गीताके विश्वरूप वर्णनसे करें। अग्नि इंद्र आदि देवताओंके बहाने एकही परमात्मा-का वर्णन होता है। यह बात ऋग्वेद १।१६४।४६ में स्पष्टताके साथ कही है अतः अग्नि इंद्र आदि शब्दोंसे भयभीत होनेका कोई प्रयोजन नहीं है। क्योंकि वे शब्द आग आदि पदार्थोंके वाचक होते हुए भी अग्नि आदि अनन्त रूप धारण करनेवाले परमेश्वरके भी वाचक हैं। यह तो वेदका सिद्धान्तही है। यह सिद्धान्त जिसके ध्यानमें ठीक प्रकार आ जायगा उसको परमेश्वरका विश्वरूप जाननेके लिये विशेष प्रयास करनेकी भी आवश्यकता नहीं है। वह अनेक रूपोंद्वारा प्रकट होता है इसीलिये उस एक देवके अनेक नाम हुए हैं और वेदके अनेक नामोंद्वारा उस एक देवताका वर्णन होता है। यदि वह अनंत रूपोंको धारण न करता तो उसको अनेक नामोंकी प्राप्ति भी नहीं हो सकती थी।

इस प्रकार ऋग्वेदमें विश्वरूपी ईश्वरका वर्णन है। अब यजुर्वेदमें विश्वरूपी ईश्वरका वर्णन आता है उसे देखते हैं।

सूत- सूतकर्मकर्ता
पुष्टानां पति- बलवाले मनुष्योंका स्वामी
अरण्यानां पति वनोंका पालक
अन्नानां पति- अन्नोंका पालक
जगतां पति- संसारका पालक प्राणियोंका रक्षक
दिशां पति- दिशाओंका अधिपति
पथीनां पति- मार्गोंका रक्षक
पत्तीनां पति- एक रथ एक हाथी तीन घोड़े पाँच पैदलका नाम पत्ति है, इस प्रकार सेना-विशेषका पालक
सत्त्वनां पति- प्राणियोंका पालक
वनानां पति- वनोंका पालक
कक्षाणां पति- सेना या कुञ्जोंका रक्षक
व्रातपति समूहोंका अधिपति
व्रात- समूह गण
वास्तव्य वास्तुप- वस्तु घरका पालनेवाला
नीप्य- पर्वतके नीचे भागमें स्थित और
क्षेत्राणां पति- भूमिका पालन करनेवाला
स्थपति- गृहादिका पालक
वृक्षाणां पति- वृक्षोंका रक्षक
वन्य- वनमें होनेवाला
ओषधीनां पति- औषधियोंका पालक वैद्य अथवा रक्षक
रथकार- रथ निर्माणकारी बढ़ई तथा
धन्वकृत् धनुष्कृत्- धनुषका बनानेवाला
इषुकृत्- बाणका बनानेवाला
तक्षा- रथका निर्माता बढ़ई
तक्षा- काष्ठकी शिल्पविद्याका जाननेवाला
कर्मार लोहेका शस्त्र बनानेवाला
कुलाल मर्दित मृत्तिकाके पात्र बनानेवाला
दुन्दुभ्य- दमाऊ बाजेवाला
सूत— सारथी
हिरण्यबाहु- भुजाओंमें सुवर्ण धारण करनेवाला
उष्णीषी- उष्णीष पगड़ी धारण करनेवाला सभ्य
सङ्ग्रहीता रश्मियोंको इकट्ठा करनेवाला
सङ्ग्रहण- रश्मियोंको पकड़नेवाला

श्लोक्य- मनुष्य-लोकमें होनेवाला
उच्चैर्घोष- बड़ा उग्र शब्द करनेवाला
उद्गुरमाण- निरन्तर उद्यमी
शीघ्रीय शीघ्र्य- वेगवाला
परिचर- फिरनेवाला
अजिर- गतिशील
धावत्- वेगवान्
आमत्- जागनेवाला
कक्ष्य- कक्षामें स्थित
कृत्स्नायतया धावते- हमारी रक्षाके निमित्त सर्व पर्यंत वस्तु छोड़कर धावमान होनेवाला वीर
आग्रिय अग्र्य- प्रथम स्थानमें स्थित
अपसाम्य- अन्तिम स्थानमें स्थित
मृगयु- मृगोंकी कामनावाला मृगया करनेवाला
तस्कराणां पति- चोरोंका स्वामी
मुष्णतां पति- धनादिका हरण करनेवालोंमें मुख्य
स्तायूनां पति- गुप्त चोरोंके प्रमुख
स्तेनानां पति- गुप्त अपहारी चोरोंका मुखिया
वञ्चत्- ठगोंका प्रमुख
परिवञ्चत्- स्वामीको अपना विश्वास दिलाकर व्यवहारमें उसको वञ्चन करनेवालोंका मुख्य
कुलुञ्चानां पति छल बल कौशलसे दूसरोंकी गृह-भूमि आदि हरण करनेवालोंका मुख्य
विक्षीणक- क्षीणता करनेवाला
विचिन्वत्क- क्षीण करनेवाला
निचेरु- अपहारकी बुद्धिसे निरन्तर फिरनेवाला
नक्तंचरत्- रात्रिमें फिरनेवाला दस्यु
प्रकृन्तानां पति- काटनेवालोंका प्रमुख
गिरिश पर्वत-विहारी
गिरिशय- पर्वतपर शयन करनेवाला
गिरिचर- गिरिवनमें फिरनेवाला
काट्य- दुर्गम मार्गमें स्थित
विरूप विकृत रूप या विविध रूपवाला

यहांतक अग्नियोंके वर्गका विश्वरूप वर्णन है। यहां कर्मार आदि अग्नियोंके शस्त्रनिर्माणके कारण सहायक और तस्कर चोर आदि अग्नियोंद्वारा विग्रह करनेके कारण इस वर्गमें रखे हैं। ये सब रुद्रकी विभूतियां हैं अथवा रुद्र इनके रूप धारण करके हमारे सम्मुख आता है। पाठक अपने चारों ओर रुद्र देखके ये रूप देखें और उसका यह विश्वरूप अनुभव करें। जितना भगवद्गीतामें आत्मस्वरूपी परमात्माका संहारक विश्वरूप कहा है उससे अधिक विस्तारके साथ यहां रुद्रका शान्त-विश्वरूप वर्णन किया है। जो वेदमें विश्वरूप देखना चाहें वे यहां देख सकते हैं।

## वैश्य-वर्गके रुद्र

वैश्य-वर्गमें भी रुद्र हैं। स्वयं वणिक् भी रुद्रकी विभूति है। यहां गौ आदि पशु पालना, उनको गोष्ठमें रखना, कृषि करके धान्य प्राप्त करना आदि काम पाठक देखेंगे। इन स्थानोंमें जो कृमि होते हैं वे भी यहांके रुद्री हैं। धान्य तैयार करनेवाला उसको पीसनेवाला, पकानेवाला ये सब रुद्रके रूप हैं। तथा इनके साथ साथ जो कृमि कीटक बढते हैं वे भी रुद्र हैं। इसी दृष्टिसे पाठक इन नामोंका विचार करें।

वाणिज- व्यापारकर्ता
व्रज्य वृज्य- गोव्रजमें विद्यमान
गोष्ठ्य- गोष्ठमें विद्यमान
इषीमत्- धान्यमें होनेवाला
गेह्य- घरमें विराजमान
उर्वर्य- उपजाऊ भूमिमें होनेवाला
ऊर्म्य- ऊर्व भूमिमें रहनेवाला
इरण्य इरिण्य- तृणरहित ऊसर भूमिमें विद्यमान
खल्य- धान्य-विवेचनके स्थानमें होनेवाला
सूप- सूपके पास रहनेवाला

## कृमिकीटकरूपी रुद्र

क्षुद्र कृमि भी रुद्र हैं। ये बिलोंमेंसे होनेवाले [illegible] हों अथवा जलमें होनेवाले कृमि हों वे सब रुद्री। पाठक निम्न नामोंमें इन्हें देख सकते हैं—

तल्प्य- शय्यामें विद्यमान खटमल
प्रतिसर्य- वायुरूपमें विद्यमान
ह्रदय्य- कुछ जलप्रदेशमें विद्यमान



हरित्य- हरे पत्ते आदिमें विराजमान
हरिकेश- पर्णरूप हरे बालोंमें होनेवाला
शष्पिञ्जर- बालतृणवत् पीतवर्णवाला
उलप्य- तृणमें विद्यमान
वृक्ष- वृक्षरूप
पर्ण्य, पर्ण- पत्तमें विद्यमान
पर्णशद्य पर्णशद्- पर्णमें उत्पन्न कीटादि
निवेष्प्य- निवेशनके स्थानमें होनेवाला
किरिक- कम्पन करनेवाला
वास्य- वस्तुमध्यमें होनेवाला
शितिकण्ठ- नीलकण्ठवाला
नीलग्रीव- नीलवर्ण ग्रीवावाला
लोप्य- अगम्य देशमें विराजमान
शुष्क्य- सूखे काष्ठादिमें विराजमान
रेष्मिय रेष्म्य- रेतामें होनेवाला
प्रपथ्य- बहुसेवितमार्गोंमें विद्यमान
द्वीप्य- द्वीपमें होनेवाला
पार्य- समुद्रके पार भी विद्यमान
अवार्य- इस पार रहनेवाला
अवर्ष्य- वृष्टिरहित स्थानमें होनेवाला
आतप्य- धूप या प्रकाशमें होनेवाला
मीढुष्टम- वर्षा करनेवाला
मेघ्य- मेघमें होनेवाला
विद्युत्य- बिजलीमें होनेवाला
वर्षीमस् वर्ष्य- वर्षाकी धारामें स्थित
ध्रीम्य- जलप्रवाहमें विद्यमान
क्षयण- स्थिर जलमें विद्यमान
सरस्य- सरोवरमें होनेवाला
वैशन्त- अल्प जलमें स्थित
कुल्य कूल्य- नहरमें स्थित
नाद्य नादेय- नदीमें होनेवाला
प्रवाह्य- नदी आदिके प्रवाहमें होनेवाला
कूप्य- कूपमें होनेवाला
फेन्य- पानीका फेनमें होनेवाला
ऊर्म्य- जलतरंगमें होनेवाला
सूर्म्य- ऊर्मिमें विद्यमान
अवस्वन्य- स्थिर जलोंमें विद्यमान

संक्षिप्त रूपका विस्तार मात्र है पुरुषसूक्त और व्याख्यानके विवेचनमें यही समझना उचित है। अतः जो पुरुषसूक्तमें संक्षेपसे वर्णित है वही व्याख्यानमें विस्तारसे कहा गया है। इतना विस्तार करनेसे परमेश्वरके संपूर्ण विश्वरूपका वर्णन हुआ ऐसा मानना भी सर्वथा अयोग्य है। क्योंकि यह विश्वरूप अनंत है। अनन्तका वर्णन सान्त शब्द किस तरह कर सकते हैं? केवल कल्पनाके लियेही ये सब वर्णन यहां तथा अन्य ग्रंथोंमें किये गये हैं। विश्वमें स्थित संपूर्ण रूप उस ईश्वरकेही हैं सब रूप मिलकर एक अखंड एकरस परमेश्वरकाही रूप है और उसमें कोई वस्तु छूटी नहीं है इतना अवश्य समझ लेना चाहिये। तब विश्वरूपकी कल्पना ठीक ठीक हो जायगी।

यजुर्वेदमें परमेश्वरके विश्वरूपी ज्योतिके विषयमें एक उत्तम मंत्र आया है—

ज्योतिरसि विश्वरूपं विश्वेषां देवानां समित्॥
(वा० य० ५।३५)

हे ईश्वर! तू विश्वरूप ज्योति है। जहां सब देव मिल जाते हैं ऐसा तेराही तेज है। सब सूर्यादि देवोंका तेज जिसमें मिला है एसा विश्वरूपी तेज परमेश्वरकाही है। इस मंत्रमें विशेष कर यह भाव बताया गया है कि सब देवोंको उस ईश्वरके तेजसेही तेज प्राप्त होता है। अतः सब देवतागण उस ईश्वरकेही रूप हैं, इसीका नाम विश्वरूप अथवा सर्वरूप है। और एक मंत्र देखिये—

आतिष्ठन्तं परि विश्वे अभूषञ्छ्रियो वसान
श्चरति स्वरोचिः। महत्तद्वृष्णो असुरस्य
नामा विश्वरूपो अमृतानि तस्थौ॥
(वा० य० ३३।२२)

(आतिष्ठन्त) सब ओर ठहरे हुए उस ईश्वरको (विश्वे परि अभूषन्) सब अन्य देव सब ओरसे सुभूषित करते हैं। वह (स्व रोचिः) स्वयं अपने निज तेजसे युक्त तथा (श्रियः वसानः) अनंत शोभाओंको धारण करनेवाला है। उस (वृष्णः असु-र-स्य नाम) बलवाली प्राणदाता ईश्वरका यश (महत्) महान् है क्योंकि वह (विश्वरूपः) सब रूपोंका धारण करनेवाला परमेश्वर (अमृतानि तस्थौ) अनेक अमर भावोंको धारण करता है। " सब प्रकारके अमृत उसीके पास हैं।

इसमें विश्वरूपी ईश्वरका कितना उत्तम वर्णन है। परमेश्वर सर्वत्र उपस्थित है सूर्यचंद्रादि देवता उसके आभूषण हैं वह सबको जीवन देनेवाला है उसका बल और सामर्थ्य विशाल है विश्वमें जितने रूप हैं वे सब इसी परमेश्वरने धारण किये हुए हैं संपूर्ण अमरपन उस ईश्वरके ही पास है क्योंकि दूसरा कोई ऐसा नहीं है जिसके पास अमरपन रह सके।

यह एकही मंत्र परमेश्वरका विश्वरूप होना सर्वांश अच्छे प्रकार सिद्ध कर रहा है। विश्वरूप शब्दमें दो पद हैं विश्व और रूप। रूप शब्दका सरल अर्थ प्रसिद्ध है विश्व 'शब्दका अर्थ सर्व' सब जिस का यह दीखनेवाला विश्व होता है। अर्थात् विश्व-रूप' शब्दका अर्थ सर्वरूप सबका रूप विश्वरूप का ऐसाही होता है। विश्वमें जो रूप दिखाई देता है वह किसका है? प्रत्येक वस्तुका जो रूप है वह किसका रूप है और सब मिलकर जो अखंड रूप इस विश्वमें दीख रहा है वह किसका है, यह बडा महत्वका प्रश्न है। वेद कहता है कि यह सब रूप परमात्माका है। सब तेज परमात्माका है, सब बल परमात्माका है। इसीलिये उसको विश्वरूप, स्वरोचि, महद्धाम कहा जाता है। यजुर्वेदके और दो मंत्र देखिये—

त्वष्ट्रे पुरुरूपाय स्वाहा विष्णवे निभूयपाय
स्वाहा॥ (वा० य० २२।२०)

त्वष्टारमिन्द्र देवं भिषजं सुयजं घृतश्रियम्।
पुरुरूपं सुरेतसं मघोनम्॥ (वा० य० २१।२०)

(त्वष्ट्रे) कारीगर (विष्णु) व्यापक (नि-भूय) सबके पीछे होकर सबका पालनकर्ता (सुयज्) उत्तम यजन करनेवाला (घृतश्रियं) घृतके समान अपनी शोभा बढानेवाला (सुरेतस्) उत्तम प्रभाववाली (मघोनं) महान्, सबसे विशाल (भिषज्) सबकी चिकित्सा करनेवाला सबके रोग दूर करनेवाला (इन्द्रं देवं) यह ईश्वर (पुरुरूप) अनंत रूपवाला है।

इस मंत्रमें प्रभु परमेश्वरके अनेक गुण कहे हैं और अन्तमें वह प्रभु (विश्वरूप—) बहुरूप है अर्थात् अनन्तरूप है ऐसा कहा गया है। इस तरह वेदोंमें परमेश्वरका विश्वरूप कहा गया है। पुरुषसूक्त वेदोंके

संक्षिप्त कथनका विस्तार मात्र है पुरुषसूक्त और अध्यायके विवेचनमें यही समझना उचित है। अतः जो पुरुषसूक्तमें संक्षेपसे वर्णित है वही अध्यायमें विस्तारसे कहा गया है। इतना विस्तार करनेसे परमेश्वरके संपूर्ण विश्वरूपका वर्णन हुआ ऐसा मानना भी सर्वथा अयोग्य है। क्योंकि यह विश्वरूप अनंत है। अनन्तका वर्णन प्रान्त वाक्य किस तरह कर सकते हैं? केवल समझानेके लियेही ये सब वर्णन यहां तथा अन्य ग्रंथोंमें किये गये हैं। विश्वमें स्थित संपूर्ण रूप उस ईश्वरकेही हैं सब रूप मिलकर एक अखंड एकरस परमेश्वरकाही रूप है और उसमें कोई वस्तु छूटी नहीं है इतना अवश्य समझ लेना चाहिये। तब विश्वरूपकी कल्पना ठीक ठीक हो जायगी।

यजुर्वेदमें परमेश्वरके विश्वरूपी ज्योतिके विषयमें एक उत्तम मंत्र आया है—

ज्योतिरसि विश्वरूपं विश्वेषां देवानां समित्॥
(वा. य. ५।३५)

हे ईश्वर! तू विश्वरूप ज्योति है। जहां सब देव मिल जाते हैं ऐसा तेरा ही तेज है। सब सूर्यादि देवोंका तेज जिसमें मिला है ऐसा विश्वरूपी तेज परमेश्वरकाही है। इस मंत्रमें विशेष कर यह भाव बताया गया है कि सब देवोंको उस ईश्वरके तेजसेही तेज प्राप्त होता है। अतः सब देवतागण उस ईश्वरकेही रूप हैं इसीका नाम विश्वरूप अथवा सर्वरूप है। और एक मंत्र देखिये-

आतिष्ठन्तं परि विश्वे अभूषञ्छ्रियो वसानश्चरति स्वरोचिः। महत्तद्वृष्णो असुरस्य नामा विश्वरूपो अमृतानि तस्थौ॥
(वा. य. ३३।२२)

( आतिष्ठन्तं ) सब ओर भरे हुए उस ईश्वरको ( विश्वे परि अभूषन् ) सब अन्य देव सब ओरसे सुभूषित करते हैं। वह ( स्व-रोचिः ) स्वयं अपने निज तेजसे युक्त तथा ( श्रियः वसानः ) अनंत शोभाओंको धारण करनेवाला है। उस ( वृष्णः असु-र-स्य नाम ) बलवान् प्राणदाता ईश्वरका यश ( महत् ) महान् है क्योंकि वह ( विश्वरूपः ) सब रूपोंका धारण करनेवाला परमेश्वर ( अमृतानि तस्थौ ) अनेक अमर भावोंको धारण करता है। अनन्त प्रकारके अमृत उसीके पास हैं।

इसमें विश्वरूपी ईश्वरका कितना उत्तम वर्णन है। परमेश्वर सर्वत्र उपस्थित है सूर्यचंद्रादि देवता उसके आभूषण हैं वह सबको जीवन देनेवाला है उसका यश और सामर्थ्य विशाल है विश्वमें जितने रूप हैं वे सब इसी परमेश्वरने धारण किये हुए हैं संपूर्ण अमरपन उस ईश्वरके ही पास है क्योंकि दूसरा कोई ऐसा नहीं है जिसके पास अमरपन रह सके।

यह एकही मंत्र परमेश्वरका विश्वरूप होना उत्तम प्रकारसे सिद्ध कर रहा है। विश्वरूप शब्दमें दो पद हैं विश्व और रूप। रूप शब्दका सबको अर्थ प्रसिद्ध है, ' विश्व ' शब्दका अर्थ सर्व सब जिसमें प्रवेश करते हैं वह निवास करनेवाला विश्व होता है। अर्थात् ' विश्व-रूप ' शब्दका अर्थ सर्वरूप, सबका रूप विश्वका रूप ऐसाही होता है। विश्वमें जो रूप दिखाई देता है वह किसका है? प्रत्येक वस्तुका जो रूप है वह किसका रूप है और सब मिलकर जो अखंड रूप इस विश्वमें दीख रहा है वह किसका है, यह बडा महत्वका प्रश्न है। वेद कहता है कि यह सब रूप परमात्माका है। सब तेज परमात्माका है, सब यश परमात्माका है। इसीलिये उसको विश्वरूप स्वरोचि महत्नाम कहा जाता है। यजुर्वेदके और दो मंत्र देखिये—

त्वष्ट्रे पुरुरूपाय स्वाहा विष्णवे निभूयपाय स्वाहा॥ (वा. य. २२।५)

त्वष्टारमिन्द्रं देवं भिषजं सुयजं घृतश्रियम्। पुरुरूपं सुरेतसं मघोनम्॥ (वा. य. २४।१)

( त्वष्टे ) कारीगर ( विष्णु ) व्यापक ( नि-भूयप ) सबके नीचे होकर सबका पालनकर्ता ( सुयज ) उत्तम यजन करनेवाला ( घृतश्रियं ) घृतके समान तेजस्वी शोभा बढानेवाला ( सुरेतस् ) उत्तम प्रभाववाला ( मघोनं ) महान्, सबसे विशाल ( भिषज् ) सबकी चिकित्सा करनेवाला, सबके रोग दूर करनेवाला ( इन्द्रं देवं ) प्रभु ईश्वर ( पुरुरूप ) अनंत रूपवाला है।

इस मंत्रमें प्रभु परमेश्वरके अनेक गुण कहे हैं और अन्तमें वह प्रभु ( विश्वरूप— ) बहुरूप है अर्थात् अनन्तरूप है ऐसा कहा गया है। इस तरह यजुर्वेदमें परमेश्वरका विश्वरूप कहा गया है। पुरुषसूक्त यजुर्वेदके

पृथक् पृथक् हैं और वे एक दूसरेमें हैं ऐसा कहा है। यही पृथक्त्वका अनुभव है। इससे आगे बढनेपर जो अनुभव आता है उसमें पृथक्त्वका अनुभव नहीं होता परन्तु (एकत्वं अनुपश्यतः) एकत्वका अनुभव होता है और इसमें सब भूत तथा परमात्मा एकरूप हैं ऐसा अनुभव भी होने लगता है। यही विश्वरूप परमात्माका अनुभव है।

सब भूतोंका अर्थ पंचमहाभूत सब प्राणी तथा सब वस्तुमात्र है। यह सब पदार्थमात्र परमात्मसत्तासे पृथक् है ऐसा एक अनुभव है इसमें भेदभावका अनुभव होता है। परन्तु एक अवस्था इसके पश्चात् ऐसी आती है कि जब यह भेदभाव मिट जाता है और भूतमात्रही परमात्मा है ऐसा प्रतीत होने लगता है उस अवस्थामें परमात्माका स्वरूपही यह भूतमात्र बन जाता है। यही विश्वरूप परमात्माका ज्ञान है।

पहिली अवस्थामें मिश्रीका ढेला और मिठास ये दो पदार्थ परस्पर विभिन्न हैं ऐसा प्रतीत होता है परन्तु पश्चात् मिठास ढेलेसे पृथक् नहीं है ऐसा प्रतीत होतेही मिठासका स्थूल रूपही मिश्री है ऐसा ज्ञान होता है। यही एकत्वका ज्ञान है और यही अन्तिम तथा उच्च ज्ञान है। इस अवस्थामें क्या दीखेगा? मिठासकाही विश्वरूप मिश्री है ऐसा दीखेगा। इसी तरह सब भूत परमात्मासे पृथक् हैं यह पहला ज्ञान और सब भूतही परमात्मा हैं और परमात्माही सब भूत हैं यह दूसरी अवस्थाका ज्ञान पाठक विचारकी दृष्टिसे देखें। जब उस सिद्ध पुरुषको सब भूतही परमात्मा हैं और परमात्माही सब भूत हैं ऐसा दिखाई देगा उस समय परमात्माही इस विश्वमें विश्वरूप धारण किये हुए हैं ऐसा प्रतीत होगा। यही परमात्माका विश्वरूप ईश उपनिषद्में कहा है और एक भाव होनेपर भी विश्वरूप बननेकी दृष्टिसे वह स्वयं परिपूर्ण है।

केन उपनिषद्में विश्वरूपी ईश्वरका वर्णन स्पष्ट शब्दोंमें नहीं मिलता।

## (२) कठोपनिषद्में विश्वरूप

यदेवेह तदमुत्र यदमुत्र तदन्विह।
मृत्योः स मृत्युमाप्नोति य इह नानेव पश्यति ॥१०॥
मनसैवेदमाप्तव्यं नेह नानास्ति किंचन।
मृत्योः स मृत्युं गच्छति य इह नानेव पश्यति
॥ ११ ॥ (कठ उ. २।१)

'जो यहां है वही वहां है, और जो वहां है वही यहां है।' मनसेही यह जानना चाहिये कि (किंचन नाना इह नास्ति) किस प्रकार भी अनेकत्व यहां नहीं है। जो यहां (नाना पश्यति) अनेक देखता है वह एक मृत्युके पीछे दूसरे मृत्युकोही प्राप्त करता है।

इस विश्वमें अनेक भूत हैं अनेक वस्तुमात्र हैं अनेक पदार्थ हैं इनसे परमात्मा भिन्न है, अर्थात् विश्वमें दिखाई देनेवाले भूत और परमात्मा ये दो पदार्थ परस्पर भिन्न हैं ऐसा हर कोई देखता है। परन्तु यह उच्च ज्ञान नहीं है जो विश्वमें– जो भूतोंमें है वह परमात्मामें है और जो परमात्मामें है वही विश्वके रूपोंमें है। मनसेही यह एकता जाननी चाहिये। क्योंकि बुद्धिसे पृथक्त्वकी कल्पना हर कोई मनुष्य करताही है। परन्तु साधक यहां इसका निश्चय रखे कि यहां (नाना नास्ति) अनेक पदार्थ नहीं हैं। जो नाना पदार्थ मानकर भेदभावको मनमें स्थान देता है वही मृत्युके वशमें हो जाता है अर्थात् वह कभी मुक्ति नहीं प्राप्त कर सकता। इसीका और विचार देखिये—

अग्निर्यथैको भुवनं प्रविष्टो
रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा
रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च ॥ ९ ॥
वायुर्यथैको भुवनं प्रविष्टो
रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा
रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च ॥ १० ॥
एको वशी सर्वभूतान्तरात्मा
एकं रूपं बहुधा यः करोति।
तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरास्
तेषां सुखं शाश्वतं नेतरेषाम् ॥ १२ ॥
(कठ उ. २।५)

जैसे अकेली अग्नि इस भुवनमें प्रविष्ट होकर प्रत्येक रूपमें उस रूप जैसीही होकर स्थित है वैसेही सब भूतोंका अन्तरात्मा एक है और वही प्रत्येक रूपमें उस रूप जैसा होकर उसमें स्थित है और बाहर भी वैसाही है। जैसे एक वायु इस भुवनमें प्रविष्ट होकर प्रत्येक रूपमें उस रूप जैसाही स्थित है, वैसेही सब भूतोंका अन्तरात्मा एक

तस्माद्वै विद्वान् पुरुषमिदं ब्रह्मेति मन्यते ।
सर्वा ह्यस्मिन्देवता गावो गोष्ठ इवासते ॥
( अथर्व ११।८।३२ )

जो इस देहमें ब्रह्मको जानते हैं वे परमेष्ठी परमात्माको जानते हैं। इस देहमें सूर्य चक्षु तथा वायु प्राण बनकर स्थित है। इसी कारण इस पुरुषको ब्रह्म कहते हैं। क्योंकि सब देवता इसमें उसी प्रकार रहते हैं जैसे गौएं गोशालामें रहती हैं। ' अर्थात् सब देवता परमात्माके समष्टि देहमें रहते हैं और उनके अंश जीवात्माके इस व्यष्टि देहमें रहते हैं। व्यष्टि समष्टिकी इस तरह समानता देखनेसे साधकको विश्वरूपी परमात्माकी उत्तम कल्पना हो सकती है। यहां समझनेकी सुविधाके लिये निम्न प्रकार कोष्टक रख सकते हैं—

| परमात्माका समष्टिदेह | जीवात्माका व्यष्टिदेह |
|---|---|
| ब्रह्माण्ड | पिण्ड |
| परब्रह्म | ब्रह्म |
| परमात्मा | आत्मा |
| परमेष्ठी | जीव |
| सूर्य | नेत्र |
| चन्द्र | मन |
| जल | जिह्वा |
| दिशा | कान |
| औषधि | लोम |
| वायु | प्राण |
| नदियां | धमनियां |
| अन्तरिक्ष | पेट |
| भूमि | पांव |

इस प्रकार परमेष्ठी प्रजापतिका ब्रह्माण्ड देह और जीवात्माका पिण्ड देह इनकी तुलना की जा सकती है। परमात्माके ब्रह्माण्ड देहका सूक्ष्म अंश पिण्ड देहमें आकर स्थित रहा है। जो पिण्डमें है वह ब्रह्माण्डमें है और जो ब्रह्माण्डमें है वही पिण्डमें है। पिण्ड देहमें आंख है, ब्रह्माण्डमें सूर्य है। इसी तरह अन्यान्य विभाग जाने जा सकते हैं। ब्रह्माण्ड देहकोही विश्व कहते हैं। ब्रह्माण्ड देहका रूप है इसीलिये उसको विश्वरूप कहते हैं। साधक अपने देहमें देवताओंके निवासको प्रत्यक्ष देखकर ब्रह्माण्ड देहमें विशालरूपमें उसीकी कल्पना कर सकते हैं। जो यह कर सकते हैं वेही विश्वरूपी परमेश्वरको यथार्थ अंशतः रूपसे जान पाते हैं।

विश्वरूपी परमात्माको जानना सरल सुगम है परन्तु पूर्वग्रह एवं-अज्ञानका आवरण प्रबल रहनेके कारण यह सुबोध बात भी दुर्बोध हो गयी है और बहुतही थोडे लोग इसको जाननेका यत्न करते हैं। वेदोंद्वारा इस विश्वरूपी परमात्माकी उच्च कल्पना सबसे प्रथम जनोंके कल्याणार्थ प्रकाशित हुई। वही उपनिषदोंमें वर्णित हुई और वही भगवद्गीताने इस अध्यायमें कही है।

गीताके कथनमें वेदके उपदेशकी अपेक्षा कुछ भी न्यूनाधिक नहीं है। वेदकाही आशय अन्य शब्दोंमें अलंकारोंसे इस अध्यायमें कहा गया है।

यहांतक वेदके विश्वरूप वर्णनका विचार है। अब यही विश्वरूप उपनिषदोंमें किस रीतिसे वर्णित है सो देखिये—

## उपनिषदोंमें विश्वरूप वर्णन

( १ ) ईश उपनिषद्में विश्वरूप।

ईश उपनिषद्में निम्नलिखित मंत्र है जो परमात्माका स्वरूप बताता है—

यस्मिन्सर्वाणि भूतान्यात्मैवाभूद्विजानतः।
तत्र को मोहः कः शोक एकत्वमनुपश्यतः ॥
( ईश वा य ४० )

( यस्मिन् ) जिस अवस्थामें ( सर्वाणि भूतानि ) सब भूतमात्र ( आत्मा एव अभूत् ) आत्माही हो जाते ( तत्र ) उस अवस्थामें ( विजानतः ) विज्ञानी और ( एकत्वं अनुपश्यतः ) एकत्वका अनुभव करनेवाले ज्ञानीको शोक और मोह कैसे हो सकता है ?

इसके पहलेका भी वर्णन है—

यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्येवानुपश्यति।
सर्वभूतेषु चात्मानं ततो न विजुगुप्सते ॥
( ईश ६, वा य ४० ।६ )

जो सब भूतोंको ( आत्मनि अनुपश्यति ) परमात्मामें देखता है और सब भूतोंमें परमात्माको देखता है वह कभी विचलित नहीं होता। यहां सब भूत और परमात्मा

पृथक् पृथक् हैं और न एक दूसरेमें हैं ऐसा कहा है। यही पृथक्त्वका अनुभव है। इससे ऊपरके दर्जेपर जो अनुभव आता है उसमें पृथक्त्वका अनुभव नहीं होता परन्तु ( एकत्वं अनुपश्यतः ) एकत्वका अनुभव होता है और इसमें सब भूत तथा परमात्मा एकरूप हैं ऐसा अनुभव भी होने लगता है। यही विश्वरूप परमात्माका अनुभव है।

सब भूतोंका अर्थ पंचमहाभूत सब प्राणी तथा सब वस्तुमात्र है। यह सब पदार्थमात्र परमात्मतत्त्वसे पृथक् है ऐसा एक अनुभव है इसमें भेदभावका अनुभव होता है। परन्तु एक अवस्था इसके पश्चात् ऐसी आती है जब यह भेदभाव मिट जाता है और भूतमात्रही परमात्मा है ऐसा प्रतीत होने लगता है इस अवस्थामें परमात्माका स्वरूपही यह भूतमात्र बन जाता है। यही विश्वरूप परमात्माका ज्ञान है।

पहिली अवस्थामें मिश्रीका ढेला और मिठास ये दो पदार्थ परस्पर विभिन्न हैं ऐसा प्रतीत होता है परन्तु पश्चात् मिठास ढेलेसे पृथक् नहीं है ऐसा प्रतीत होतेही मिठासका स्थूल रूपही मिश्री है ऐसा भान होता है। यही एकत्वका ज्ञान है और यही अन्तिम तथा सत्य ज्ञान है। इस अवस्थामें क्या दीखेगा? मिठासकाही विश्वरूप मिश्री है ऐसा दीखेगा। इसी तरह सब भूत परमात्मासे पृथक् हैं यह पहला ज्ञान और सब भूतही परमात्मा हैं और परमात्माही सब भूत है यह दूसरी अवस्थाका ज्ञान पाठक विचारकी दृष्टिसे देखें। जब उस सिद्ध पुरुषको सब भूतही परमात्मा हैं और परमात्माही सब भूत है ऐसा दिखाई देगा उस समय परमात्माही इस विश्वमें विश्वका रूप धारण किये हुए है ऐसा प्रतीत होगा। यही परमात्माका विश्वरूप ईश उपनिषद्में कहा है और एक मंत्र होनेपर भी विश्वरूप दर्शनकी दृष्टिसे यह सर्व परिपूर्ण है।

केन उपनिषद्में विश्वरूपी ईश्वरका वर्णन स्पष्ट शब्दोंमें नहीं मिलता।

## ( २ ) कठोपनिषद्में विश्वरूप

यदेवेह तदमुत्र यदमुत्र तदन्विह।
मृत्योः स मृत्युमाप्नोति य इह नानेव पश्यति ॥ १० ॥
मनसैवेदमाप्तव्यं नेह नानास्ति किंचन।
मृत्योः स मृत्युं गच्छति य इह नानेव पश्यति
॥ ११ ॥ ( कठ उ २।१ )

'जो यहां है वही वहां है, और जो वहां है वही यहां है। मनसेही यह जानना चाहिये कि ( किंचन नाना इह नास्ति ) किस प्रकार भी अनेकत्व यहां नहीं है। जो यहां ( नाना पश्यति ) अनेक देखता है वह एक मृत्युके पीछे दूसरे मृत्युकोही प्राप्त करता है।'

इस विश्वमें अनेक भूत हैं अनेक वस्तुमात्र हैं अनेक पदार्थ हैं इनसे परमात्मा भिन्न है, अर्थात् विश्वमें दिखाई देनेवाले भूत और परमात्मा ये दो पदार्थ परस्पर भिन्न हैं ऐसा हर कोई देखता है। परन्तु यह सत्य ज्ञान नहीं है जो विश्वमें– जो भूतोंमें है वह परमात्मामें है और जो परमात्मामें है वही विश्वके रूपोंमें है। मनसेही यह एकता जाननी चाहिये। क्योंकि बुद्धिसे पृथक्त्वकी कल्पना हर कोई मनुष्य करताही है। परन्तु साधक यहां इसका निश्चय रखे कि यहां ( नाना नास्ति ) अनेक पदार्थ नहीं हैं। जो नाना पदार्थ मानकर भेदभावको मनमें स्थान देता है वही मृत्युके वशमें हो जाता है अर्थात् वह कभी मुक्ति नहीं प्राप्त कर सकता। इसीका और विचार देखिये—

अग्निर्यथैको भुवनं प्रविष्टो
रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा
रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च ॥ ९ ॥
वायुर्यथैको भुवनं प्रविष्टो
रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा
रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च ॥ १० ॥
एको वशी सर्वभूतान्तरात्मा
एकं रूपं बहुधा यः करोति।
तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीराः
तेषां सुखं शाश्वतं नेतरेषाम् ॥ १२ ॥
( कठ उ २।५ )

जैसे अकेली अग्नि इस भुवनमें प्रविष्ट होकर प्रत्येक रूपमें उस रूप जैसीही होकर स्थित है वैसेही सब भूतोंका अन्तरात्मा एक है और वही प्रत्येक रूपमें उस रूप जैसा होकर उसमें स्थित है और बाहर भी वैसाही है। जैसे एक वायु इस भुवनमें प्रविष्ट होकर प्रत्येक रूपमें उस रूप जैसाही स्थित है, वैसेही सब भूतोंका अन्तरात्मा एक

विश्वान्तर्गत पदार्थ उत्पन्न होते हैं जीवित रहते हैं और अन्तमें जिसमें जाकर मिल जाते हैं वह पदार्थ ब्रह्म ही है। उदाहरणके लिये सुवर्णसे आभूषण बने सुवर्णके आधारसे रहे और सुवर्णमेंही अन्तमें जा मिले, अर्थात् तीनों कालोंमें सुवर्णके सुवर्णपनमें कोई भेद नहीं। इसलिये आभूषणोंकी अपेक्षा सुवर्ण ब्रह्म है, वैसेही विश्वके पदार्थोंकी अपेक्षा मूल महत्तत्त्व ब्रह्म है जिससे कि ये पदार्थ बनते रहते हैं, और जिसमें लीन होते हैं। अर्थात् जो यहां विश्वमें रूप दिखाई देता है वह उसीका है कि जिससे इसका बनना जीना और विलयना सिद्ध होता है। इस तरहके वर्णनसे यहां विश्वरूपी ब्रह्म है ऐसा कहा है। और—

स यश्चायं पुरुषे। यश्चासावादित्ये। स एकः।

( तै. उ. ३।१०।४ )

वह जो इस पुरुषमें है और जो यह सूर्यमें है वह एकही है। मनुष्यमें और सूर्यमें एकही वस्तु है। अर्थात् मनुष्यमें और सूर्यादि विश्वभरके सब पदार्थोंमें जो तत्त्व है वह भिन्न नहीं है, प्रत्युत एकही तत्त्व इन सब पदार्थोंमें है किंवा एकही तत्त्वसे ये विभिन्न रूप बने हैं। सब विभिन्न वस्तुओंमें वही एक अभिन्न तत्त्व है किंवा उस एक अभिन्न तत्त्वकेही ये विभिन्न पदार्थ हैं। इस तरह उस अन्तर्यामी सत्यतत्त्वकाही यह विश्वरूप है। जैसे पुरुष और आदित्य ये दो रूप एकही सत्त्वके हैं वैसेही उपलक्षणसे सब पदार्थ उसी सत्त्वकेही रूप हैं।

इस तरह तैत्तिरीय उपनिषद्में विश्वरूपक विवरण बताया गया है।

## ( ७ ) ऐतरेयोपनिषद्में विश्वरूप

ऐतरेयोपनिषद्में अनेक युक्तिके साथ इस विश्वरूपी पर मात्माका जो स्वरूप बताया है, उसे देखिये—

आत्मा वा इदमेक एवाग्र आसीन्नान्यत्किंचन मिषत्। स ईक्षत लोकान्नु सृजा इति॥ तस्याभितप्तस्य मुखं निरभिद्यत यथाण्डं मुखाद्वाग्वाचो अग्निः। नासिके निरभिद्येतां नासिकाभ्यां प्राणः। प्राणाद्वायुः। अक्षिणी निरभिद्येतां अक्षीभ्यां चक्षुः चक्षुष आदित्यः। कर्णौ निरभिद्येतां कर्णाभ्यां श्रोत्रं श्रोत्राद्दिशः। त्वङ् निरभिद्यत त्वचो लोमानि लोमभ्य ओषधिवनस्पतयः। हृदयं निरभिद्यत हृदयान्मनो मनसश्चन्द्रमाः। नाभिर्निरभिद्यत, नाभ्या अपानो अपानान्मृत्युः। शिश्नं निरभिद्यत, शिश्नाद्रेतो रेतस आपः॥

( ऐ. उ. १।१-४ )

आत्मा प्रारंभमें एकही था दूसरा कुछ भी हिलने जुलनेवाला नहीं था। उस आत्माने सोचा कि मैं लोकोंको उत्पन्न करूं। उसके तप होनेपर मुख खुल गया मुखसे वाणी निकली और वाणीसे अग्नि और नासिका बनी। नासिकासे प्राण हुआ और प्राणसे वायुका निर्माण हुआ। आंखें बनीं आंखसे चक्षु और चक्षुसे आदित्य हुआ। दोनों कान निर्माण हुए, कानोंसे श्रोत्र और श्रोत्रसे दिशायें प्रकट हुई। त्वचा बन गयी, त्वचासे लोम और लोमोंसे ओषधि-वनस्पतियां हो गयीं। हृदय बन गया हृदयसे मन और मनसे चन्द्रमा हो गया। नाभि हुई नाभिसे अपान और अपानसे मृत्यु हो गया। शिश्न निर्माण हुआ शिश्नसे रेत और रेतसे जलका निर्माण हो गया।

[ इस वर्णनका संक्षिप्त कोष्टक ● २ वें पृष्ठपर देखिये ]

इस कोष्टकको देखनेसे पाठकोंको पता लगेगा कि आत्मा का व्यक्तिगत रूप मुख-नासिका-नेत्र-कर्ण-त्वचा-हृदय-नाभि शिश्न है और विश्वगत रूप अग्नि-वायु-आदित्य-दिशा-ओषधिवनस्पति-चन्द्रमा-मृत्यु-आप है। इसी कारण आत्माको सर्व कहते हैं। क्योंकि इसमें सबका अन्तर्भाव होता है। यह विश्वरूप आत्मामें लीन होता है और आत्मासेही प्रकट होता है। अर्थात् आत्माही विश्वरूपसे प्रकट हुआ है। इसी विषयमें इस उपनिषद्में और भी कहा है—

कोऽयमात्मेति वयमुपास्महे कतरः स आत्मा। । एष ब्रह्मैष इन्द्र एष प्रजापतिरेते सर्वे देवा इमानि च पञ्च भूतानि पृथिवी वायुराकाश आपो ज्योतींषि इत्येतानीमानि च क्षुद्रमिश्राणीव बीजानीतराणि चेतराणि चाण्डजानि च जारुजानि च स्वेदजानि चोद्भिज्जानि चाश्वा गावः पुरुषा हस्तिनो यत्किंचेदं प्राणि जंगमं च पतत्रि च यच्च स्थावरं सर्वं तत्प्रज्ञानेत्रं प्रज्ञानं ब्रह्म।

( ऐ. उ. ३ )

वह कौनसी आत्मा है जिसकी हम उपासना करें? वह आत्माही ब्रह्म है वही इंद्र है वही प्रजापति है वही सब देवता है पृथ्वी वायु, आकाश जल तेज पंचमहाभूत




[ व्यक्तिका रूप ]
व्यष्टि

[ विश्वरूप ] समष्टि

यही है कुछ मिश्र और जो इतर बीज हैं अण्डज (पक्षी) जरायुज (मानव पशु आदि) स्वेदज (कृमि आदि) उद्भिज (वृक्षादि) घोड़े गौएँ मनुष्य हाथी और जो सजीव हिलनेवाले उड़नेवाले और स्थावर हैं वे सब प्रज्ञाके द्वारा चलाये जाते हैं यह प्रज्ञानही ब्रह्म है।

यहां आत्मा अथवा ब्रह्मही इन्द्र प्रजापति तथा संपूर्ण देवतारूप है पृथिव्यादि पंचमहाभूत भी यही है सब प्राणि सब वनस्पति और सब स्थावर यही है। इस वर्णनमें यह सब विश्वही आत्माका व्यक्तरूप है ऐसा स्पष्ट कहा गया है। यही विश्वरूप वर्णन ऐतरेय उपनिषद्में भी है।

## (८) छांदोग्य उपनिषद्में विश्वरूप

छांदोग्य उपनिषद्में विश्वरूपी आत्माका वर्णन अनेक प्रकारसे आता है। उनमेंसे कुछ यहां देखिये—

गायत्री वा इदं सर्वं भूतं यदिदं किं च।
(छां उ ३।१२)

सर्वं खल्विदं ब्रह्म। (छां उ ३।१४)

जो कुछ यहां है वह सब गायत्री है वह सब विश्वही ब्रह्म है। इस तरह यह सब दृश्यमान विश्व यह सब विश्वरूप ब्रह्मही है ऐसा स्पष्ट कहा है। और देखिये

सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम्। तदैक्षत बहु स्यां प्रजायेयेति तत्तेजोऽसृजत। तत्तेज ऐक्षत बहु स्यां प्रजायेयेति तदपोऽसृजत। ता आप ऐक्षन्त बह्व्यः स्याम प्रजायेमहीति ता अन्नमसृजन्त। (छां उ ६।२)

'हे प्रिय शिष्य! प्रारम्भमें एकही सत् तत्त्व था दूसरा कुछ भी नहीं था। उसने देखा और कहा कि मैं बहुत हो जाऊं। उसने तेज उत्पन्न किया। उस तेजने देखा और कहा कि मैं अनेक बनूं और उसने जल निर्माण किया। उस जलने देखा और कहा कि मैं अनेकविध बनूं और उसने अन्न निर्माण किया।' इस तरह अनेकविध सृष्टि उसी एक अद्वितीय सत्तत्त्वसे निर्मित हुई। यह अनेकविध सृष्टिही विश्व है अतः यह विश्वरूप उसी एक सत्तत्त्वका रूप है। इस वचनका विचार करनेसे स्पष्ट प्रतीत होता है कि यह विश्वरूप उसी एक आत्माकाही पूर्ण रूप है। और भी देखिये—

स य एषोऽणिमा, ऐतदात्म्यमिदं सर्वम्।
तत्सत्यं स आत्मा तत् त्वम् असि श्वेतकेतो।
(छां० उ० ६।८।६–७)

यह जो सूक्ष्म तत्त्व है वह इसी आत्मासे बना है। वही सत्य तत्त्व है वही आत्मा है श्वेतकेतो! वह तू है।

इसमें एक आत्मतत्त्वसे सब बना है और वही तू है। जैसे श्वेतकेतु वही तत्त्व है, वैसेही गुरु भी वही तत्त्व है। अन्य शिष्य भी वही तत्त्व हैं, अन्य मानव तथा प्राणी भी वही तत्त्व हैं और सब वस्तु भी वही तत्त्व है। इसे निम्न प्रकारसे देखना चाहिये—

तत् त्वम् असि, श्वेतकेतो।
तत् सः असि।
तत् अहं अस्मि।
तत् एव सर्वे सन्ति।
एतदात्म्य इदं सर्वम्।

वह तू है, वही वह है वह मैं हूं वही सब है वही यह सब है अर्थात् केवल श्वेतकेतुही यह आत्मा है। ऐसाही केवल नहीं है प्रत्युत प्रत्येक वस्तुमात्र यह आत्मा है। जैसे श्वेतकेतुका रूपही उस आत्माका रूप है उसी तरह इस सब वस्तुमात्रका रूप भी आत्माकाही रूप है अतः यह विश्वरूप आत्माका रूप है। आत्माही विश्वरूपी बना है। और देखिये—

( १ ) स एवाधस्तात् स उपरिष्टात् स पश्चात् स पुरस्तात् स दक्षिणतः स उत्तरतः स एवेदं सर्वं इति।

( २ ) अहमेवाधस्तादहमुपरिष्टादहं पश्चादहं पुरस्तादहं दक्षिणतोऽहमेवेदं सर्व इति।

( ३ ) आत्मैवाधस्तादात्मोपरिष्टादात्मा पश्चादात्मा पुरस्तात् आत्मा दक्षिणत आत्मोत्तरत आत्मैवेदं सर्वमिति।

( ४ ) अथ येऽन्यथाऽतो विदुरन्यराजानस्ते क्षय्यलोका भवन्ति॥ (छां० उ० ७।२५)

( ५ ) आत्मत एवेदं सर्व इति॥ (छां० उ० ७।२६)

( १ ) वह ही ऊपर नीचे, आगे, पीछे दायें और बायें है और वही यह सब कुछ है। ( २ ) मैंही ऊपर नीचे आगे पीछे दायें और बायें हूं और मही यह सब कुछ हूं। ( ३ ) आत्माही ऊपर नीचे आगे पीछे दायें और बायें है और आत्माही यह सब कुछ है। जो इससे भिन्न ज्ञान जानते हैं वे किसीके अधीन होते हैं अर्थात् वे परतन्त्र होते हैं अतः वे नाशको प्राप्त होते हैं। ( ५ ) आत्मासेही यह सब ( विश्व ) बना है।

यहां सः अहं आत्मा ये शब्द उसी एक वस्तुके वाचक हैं जिससे यह विश्व बना है।

इस रीतिसे छांदोग्य उपनिषद्में विश्वरूप आत्माका वर्णन है। इसका मनन करके और विश्वरूपमें उस आत्मा का दर्शन करके अपनी अखंड सत्ताका अनुभव करना चाहिये।

## ( ९ ) बृहदारण्यकोपनिषद्में विश्वरूप

बृहदारण्यक उपनिषद्में अनेक प्रकारसे परमात्मा विश्वरूप है ऐसा बताया है। प्रारंभमेंही कहा है—

आत्मा एव इदमग्र आसीत्पुरुषविधः।
सोऽनुवीक्ष्य नान्यदात्मनोऽपश्यत् ... ॥ १॥
सोऽबिभेत्तस्मादेकाकी बिभेति स हायमीक्षांचक्रे, यन्मदन्यन्नास्ति कस्मान्नु बिभेमि ॥ २॥ स द्वितीयमैच्छत् स ह एतावानास यथा स्त्रीपुमांसौ संपरिष्वक्तौ स इममेवात्मानं द्वेधा पातयत् ततः पतिश्च पत्नी चाभवताम् ॥ ३॥ (बृ० उ० १।४)

' प्रारंभमें एकही आत्मा था उसने देखा कि अपनेसे भिन्न दूसरा पदार्थ कुछ भी नहीं है। वह डर गया क्योंकि अकेला डरता है। उसने प्रियपत्नीकी इच्छा की तथाच

सोचा कि यदि मुझसे भिन्न दूसरा कोई भी यहां नहीं है तो मुझे किससे भय होगा ?॥ उसने दूसरेकी इच्छा की वह ऐसा था कि जैसे स्त्रीपुरुष मिलकर रहते हैं उसने अपने आपकोही दो प्रकारका बनाया जिससे स्त्री और पुरुष हो गये ।' आगे इस स्त्रीपुरुषसे सब विश्व बन गया ।

इस उपनिषद्‌के वचनमें स्पष्टताके साथ कहा है कि प्रारंभमें एकही आत्मा था दूसरा कुछ भी नहीं था दूसरा होता तो भय हो सकता था दूसरा नहीं था इसलिये उस आत्माको भय नहीं था। वह निर्भय था। उसने अपनेसेही स्त्री निर्माण की और वे प्रकृतिपुरुष–स्त्रीपुरुष–होकर रहने लगे। इस जोडेसे आगेकी सृष्टि बन गयी। जो भी कुछ आगेकी सृष्टि बनी वह उस एक अद्वितीय आत्मासे बनी ऐसाही इस वचनका तात्पर्य है। निःसंदेह सृष्टि बनी है और आत्मासे भिन्न और दूसरा कोई पदार्थ नहीं है। फिर सृष्टि किससे बनी और यह विविध विश्व कैसे बना? उस एकही उपादानसे बना यह बात निश्चित है। इतनाही इस बृहदारण्यकके वचनका आशय है। इस तरह विश्वरूप एक आत्माकाही है। क्योंकि उससे भिन्न कोई वस्तु है ही नहीं। यही बात आगे भी स्पष्ट की है—

एतस्यैव सा विसृष्टिः । एष उ ह्येव सर्वे देवाः ॥
(बृ. उ. १।४।६)

यह विविध प्रकारकी सृष्टि इसीकी है। यह भी निश्चय है कि सब देव यही है। इसका आशय स्पष्ट है यह सृष्टि यह विश्व उससे भिन्न नहीं है ये अग्न्यादि देव भी विभिन्न गुणधर्मवाले होनेपर भी उससे विभिन्न नहीं हैं परन्तु ये सब देव यही हैं अर्थात् उसीके रूप हैं। क्या यह सब आत्माका विश्वरूप नहीं है? उक्त उपनिषद्वचनका आशय स्पष्ट है। और देखिये—

ब्रह्म वा इदमग्र आसीत्, तदात्मानमेवावेदहं ब्रह्मास्मीति तस्मात्तत्सर्वमभवत् । तद्धैतत्पश्यन्नृषिर्वामदेवः प्रतिपेदे अहं मनुरभवं सूर्यश्चेति तदप्येतर्हि य एवं वेदाऽहं ब्रह्मास्मीति स इदं सर्वं भवति ॥ अथ योऽन्यां देवतामुपास्तेऽन्योऽसावन्योऽहमस्मीति न स वेद यथा पशुरेवं स देवानाम् ॥ (बृ. उ. १।४।१०)

प्रारंभमें ब्रह्मही था उसने अपने आपको मैं ब्र[illegible] ऐसा ज्ञान किया उस ज्ञानसे वह यह सब बना। वह ज्ञान प्राप्त कर वामदेव ऋषिने अनुभव किया मैं मनु हूं और मैं सूर्य हूं इत्यादि। इस समयमें जो जानेगा कि वह ब्रह्म मैं हूं वह यह सब हो जाता है। तथा जो उपासक उपास्य देवता मुझसे भिन्न है और उपास्य देवतासे भिन्न हूं ऐसा मानता है वह कुछ नहीं जानता। वह देवोंका भोग्य पशुही है।'

यहां एकही ब्रह्म कहा गया है और वह ब्रह्मही विश्व बनता है। जिसको यह ज्ञान हो जाता है वह भी वह बन जाता है। आज भी जिसको यह ज्ञान होगा वह बन जायगा। प्राचीन कालमें वामदेव ऋषिको यह हुआ और वह ब्रह्म बन गया जब उसे ब्रह्म हो[illegible] अनुभव हुआ उस समय उसने इस तरह कहा—

अहं मनुरभवं सूर्यश्चाहं कक्षीवाँ ऋषिरस्मि विप्रः। अहं कुत्समार्जुनेयं न्यृञ्जेऽहं कविरुशना पश्यता मा ॥ १ ॥

अहं भूमिमददामार्यायाहं वृष्टिं दाशुषे मर्त्याय। अहमपो अनयं वावशाना मम देवासो अनु केतमायन् ॥ २ ॥

अहं पुरो मन्दसानो व्यैरं नव साकं नवतीः शम्बरस्य। शततमं वेश्यं सर्वताता दिवोदासमतिथिग्वं यदावम् ॥३॥ (ऋग्वेद ४।२६।१-३)

वामदेव कहते हैं (अर्थात् ब्रह्मज्ञानी बननेके बाद ब्रह्मरूप होकर कहते हैं)— मैं मनु हुआ था मैं सूर्य हुआ था मैंही बुद्धिमान् कक्षीवान् ऋषि था। मैंनेही अर्जुनीके पुत्र कुत्सको वशमें किया था और मैंही उशना कवि हूं मुझे देखो॥ मैंनेही आर्योंको भूमि दी है मैंही दाता मनुष्यके लिये वृष्टि करता हूं मैंनेही शब्दायमान उदकको लाया है। देव मेरी इच्छाके अनुसार चलते हैं॥ मैंने आनन्दके साथ शम्बर राक्षसके निन्यानवे कीले तोड दिये और उसका सौंवा नगर रहनेके योग्य बना दिया था। मैंनेही अतिथिग्व तथा दिवोदासका युद्धमें संरक्षण किया था।

बृहदारण्यक उपनिषद् तथा शतपथ ब्राह्मणके लेखक इन मंत्रोंका अर्थ इस प्रकार समझते थे। यदि किसी अन्य विद्वान् को दूसरा अर्थ प्रतीत हुआ तो वह करे परंतु हम इस समय शतपथब्राह्मणके लेखक याज्ञवल्क्य ऋषिकाही अर्थ देते हैं। वे इन मंत्रोंको वामदेव ऋषिके ब्रह्मरूप होनेके वाचक अनुभव समझते हैं। ब्रह्मरूप होतेही वामदेव ऋषिको निश्चय हुआ कि मैंही मनु इन्द्र सूर्य चन्द्र वायु, भूमि मनुष्य मेघ आदि हूं। भूतकालमें वीर बनकर मैंने युद्ध किये थे इस समय वे सब मेरी सहायता कर रहे हैं। शतपथ ब्राह्मणकार साक्षी देते हैं कि 'आज इस समयमें भी यदि कोई मनुष्य ब्रह्मज्ञानी होगा तो वह भी ब्रह्मभावको प्राप्त करके इसी प्रकार अनुभव करेगा।' यह अनुभव भेदभावयुक्त उपासना करनेवालेको अर्थात् मैं अपने उपास्य देवतासे भिन्न हूं, ऐसा मानकर उपासना करनेवालेको नहीं हो सकता क्योंकि वह देवताओंके मरण पशु बनता है।

अस्तु। यहां हमें अन्य बातोंका विचार करनेके लिये अब अवसर नहीं है। हमें तो इतनाही देखना है कि मनुष्य ब्रह्मज्ञान प्राप्त कर सकता है और ब्रह्मज्ञान प्राप्त होनेके पश्चात् वह ब्रह्मभावसे संपन्न होता है और ब्रह्मभावसे युक्त होतेही उसको मैंही यह सब विश्व हूं ऐसा अनुभव आता है। उक्त वेद-मंत्रोंसे तथा पूर्वोक्त बृहदारण्यकोपनिषद् ( शतपथ-ब्राह्मण ) के वचनसे यह आशय स्पष्ट विदित होता है। जो ब्रह्मको जानता है वह स्वयं ब्रह्म बन जाता है और ब्रह्म बनतेही मैं यह सब हूं यह अनुभव भी हो जाता है।

जिस समय मैं यह सब हूं ऐसा प्रत्यक्ष ज्ञान होता है उस समय मेराही यह विश्वरूप है ब्रह्मकाही यह विश्वरूप है आत्माकाही यह विश्वरूप है ' ऐसाही प्रत्यक्ष ज्ञान होता इसमें संदेह नहीं है। इस प्रकार बृहदारण्यकोपनिषद् का आशय समझ कर मनन करना चाहिये। यह महत्त्वका विषय है इसको वैसाही नहीं छोड देना चाहिये। मतके दुराग्रह छोडकर प्राचीन ग्रन्थोंको यथावत् जाननेका यत्न करना चाहिये। अब आगे और वचन देखिये—

द्वे वाव ब्रह्मणो रूपे मूर्तं चैवामूर्तं च
मर्त्यं चामृतं च। (बृ उ २।३।१)

ब्रह्मके दो रूप हैं। एक अमूर्त रूप है और दूसरा मूर्त रूप है एक निराकार है और दूसरा साकार है, एक रूप



स्थित है और दूसरा चलायमान् है एक अविनाशी है और दूसरा नाशवान् है। यदि ये दोनों रूप ब्रह्मकेही हैं तो संपूर्ण आकारवाले रूपवाले स्थूल स्वरूपवाले पदार्थ, जो इस विश्वमें दीख रहे हैं ब्रह्मके रूप हुए और यह विश्वका रूप ब्रह्मकाही रूप है यह बात भी सिद्ध हुई। इस तरह इतने वाक्योंसेही परमात्माका विश्वरूप यह दीखनेवाला और प्रत्यक्ष होनेवाला विश्वका रूपही है यह निर्विवाद सिद्ध हो जाता है।

ब्रह्मका मूर्त रूप है इतना इस वचनमें पढनेके पश्चात् भी जो इस विश्वके रूपको परमेश्वरका अथवा ब्रह्मका रूप नहीं मानते उनके हठकी कोई मर्यादाही नहीं है। अतः उनका मत विचारमें भी लेना योग्य नहीं क्योंकि वचनप्रामाण्यकी दृष्टिसे बृहदारण्यकोपनिषद्की अपेक्षा उनका मत अधिक वजन नहीं रख सकता। ब्रह्मका रूप मूर्तिमान् है, इतनाही कह कर उपनिषद् रुकी नहीं है परन्तु इस बातका उसने स्वयं अधिक स्पष्टीकरण किया है। उसे देखिये—

तदेतन्मूर्तं यदन्यद्वायोश्चान्तरिक्षाच्च।
(बृ उ २।३।२)

वायु और अन्तरिक्षको छोडकर जो इनसे भिन्न पृथ्वी आप तेज आदि हैं यह ब्रह्मका मूर्त रूप है। इस मूर्त रूपमें सूर्य चन्द्र नक्षत्र वृक्षवनस्पति पशुपक्षी मनुष्य आदि सभीका अन्तर्भाव होता है। जो आंखसे दिखाई देता है वह सब ब्रह्मका मूर्त रूप समझना चाहिये। प्राण, वायु, आदि जो अमूर्त रूप हैं वे इस मूर्त रूपसे भिन्न हैं।

पाठक इसका विचार करें कि यहां ब्रह्मका मूर्त रूप कौनसा है और अमूर्त रूप कौनसा है? मूर्त रूपमें विश्वरूप का समावेश कैसे होता है यह भी विचारपूर्वक समझें। वास्तविक दृष्टिसे देखा जाय तो अमूर्त रूप अर्थात् वायु प्राण आदिका भी विश्वरूपमें समावेश होता है परन्तु यह बात हम यहां विचारमें न लें केवल आंखका विषय होनेवाले विश्वरूपकाही हम समावेश करें और सबसे प्रथम इस विश्वरूपकी ठीक ठीक कल्पना मनमें स्थिर करें। अस्तु। अब और देखिये—

यस्य पृथिवी शरीरं यस्यापः शरीरं यस्याग्निः
शरीरं यस्यान्तरिक्षं शरीरं यस्य वायुः शरीरं यस्य
द्यौः शरीरं यस्यादित्यः शरीरं यस्य दिशः शरीरं

यस्य चन्द्रतारकं शरीरं, यस्याकाशः शरीरं यस्य तमः शरीरं यस्य तेजः शरीरं यस्य सर्वाणि भूतानि शरीरं यस्य प्राणः शरीरं यस्य वाक् शरीरं यस्य चक्षुः श्रोत्रं मनः त्वक् विज्ञानं रेतः शरीरं एष त आत्मा अन्तर्याम्यमृतः (बृ उ ३।७ ११)

शरीर ( जिसमें ) पृथ्वी जल तेज वायु आकाश अन्तरिक्ष द्युलोक आदित्य दिशा, चन्द्रतारका आकाश तम तेज सब भूत ( व्यक्तियें ) प्राण, वाक् चक्षु श्रोत्र, मन त्वचा विज्ञान, रेत आदि सब इस अन्तर्यामी आत्मा का शरीर हैं। इस तरह यह सब विश्व इस विश्वात्माका शरीर है क्योंकि यह अन्तर्यामी आत्मा होनेसे संपूर्ण विश्व के अन्दरोंमें स्थित है और संपूर्ण विश्व उसके बाहर है अर्थात् यह संपूर्ण विश्व उसका शरीर है। और रूप शरीरका ही होता है इसलिये विश्वात्माके शरीरका अर्थात् संपूर्ण विश्वका जो रूप है वह उसी विश्वात्माका रूप किंवा विश्वरूप है। इस तरह इस अन्तर्यामी ब्राह्मण में विश्वात्माका विश्वरूप बताया गया है। पाठक इसका अच्छी तरह मनन करें और विश्वरूपी परमेश्वरका साक्षात् दर्शन करें।

इस प्रकार बृहदारण्यकोपनिषद्में विश्वरूपी परमात्माका दर्शन कराया गया है।

## (१०) श्वेताश्वतरोपनिषद्में विश्वरूप

श्वेताश्वतर उपनिषद्में कहा है, ( ज्ञ ) जाननेवाला ईश ( अ-ज्ञ ) न जाननेवाला जीव और ( अजा ) प्रकृति ऐसे तीन पदार्थ हैं। तीनों जहां एक होते हैं वह ब्रह्म है। इसी कथनके समय ( आत्मा विश्वरूपः ) आत्मा विश्वरूपी है ऐसा स्पष्ट कहा है। यह वचन देखिये—

ज्ञाज्ञौ द्वावजावीशनीशावजा ह्येका भोक्तृभोगार्थयुक्ता । अनन्तश्चात्मा विश्वरूपो ह्यकर्ता त्रयं यदा विन्दते ब्रह्ममेतत् ॥ (श्वे उ १-९)

( ज्ञ-अज्ञौ ) एक ज्ञाता है और दूसरा अज्ञ है, ( ईश-अनीशौ ) एक ईश्वर है और दूसरा असमर्थ है। परन्तु ये दोनों न जन्मनेवाले हैं। ( एक अजा ) तीसरी एक न जन्मनेवाली प्रकृति है वह जीवके भोगके लिये है। इस तरह ईश जीव और प्रकृति ये तीन पदार्थ हैं। ( अनन्तः विश्वरूपः अकर्ता आत्मा ) एक अनन्त अकर्ता विश्वरूपी आत्मा है। ये तीनों मिलनेपर ब्रह्म कहलाते हैं।" यहां ब्रह्ममें परमात्मा-जीव-प्रकृति संमिलित हैं ऐसा कहा है। तीनोंकी सम्मिलित एकताही ब्रह्म है।

इस मंत्रमें अनन्त आत्मा ( विश्वरूपः ) विश्वरूप है ऐसा कहा है। विश्वका रूप जिसने धारण किया है, ऐसा आत्मा है। विश्वरूप धारण करनेका अर्थ क्या है? विश्वरूप-बहुरूप-पुरुरूप सर्वरूप-अनंतरूप इन शब्दोंका अर्थ एकही है। जो ये रूप दिखाई देते हैं वे सब रूप उस आत्माकेही हैं। वह परमात्मा सब रूपोंके अन्दर है। उसके कारणही सब रूप रूपयुक्त हो पाते हैं।

इस तरह सर्वत्र यह विश्वरूपका दर्शन मिलता है। श्वेताश्वतरके अन्य वचन देखिये—

सर्वाननशिरोग्रीवः सर्वभूतगुहाशयः ।
सर्वव्यापी स भगवांस्तस्मात्सर्वगतः शिवः ॥
( श्वे उ ३।११ )

सर्व मुख सिर और ग्रीवाओंसे युक्त, सब भूतोंकी गुहाओंमें निवास करनेवाला सर्वव्यापी वह भगवान् सब जगह विराजमान है और वह मंगलस्वरूप है।' इस मंत्रमें संपूर्ण मुख-सिर और कंठोंसे युक्त अर्थात् सम्पूर्ण हाथों पावों पेटोंसे युक्त यह सर्वव्यापी आत्मा है यह कहा गया है। इसका अर्थ स्पष्ट है कि वह ( सर्व भूत-गुहा शयः ) सब प्राणियोंके हृदयोंमें रहनेके कारण सब प्राणियोंके जितने सिर मुख कण्ठ पेट तथा हाथ पांव होंगे वे सबके सब उसी सर्वगत सर्वव्यापक परमात्माकेही अंग समझने चाहिये। ऐसा माननेपरही वह परमात्मा ( सर्व-आनन शिरो-ग्रीवः ) सब मुख-सिर-ग्रीवावाला हो सकता है। यही अर्थ विश्वरूप अनन्त आत्मा इन शब्दोंसे व्यक्त होता है। यहां किसीको शंका हो सकती है कि सब प्राणियोंके अवयव उस परमात्माके किस तरह हो सकते हैं? इस शंकाके निराकरणके लिये निम्नलिखित मंत्र देखिये—

एषो ह देवः प्रदिशोऽनु सर्वाः पूर्वो ह जातः स उ गर्भे अन्तः । स एव जातः स जनिष्यमाणः प्रत्यङ् जनास्तिष्ठति सर्वतोमुखः ॥ १६ ॥ यो देवो अग्नौ योऽप्सु यो विश्वं भुवनमाविवेश । य ओषधीषु यो वनस्पतिषु तस्मै देवाय नमो नमः ॥१७॥ ( श्वे उ २ )

यस्तूर्णनाभ इव तन्तुभिः प्रधानजैः स्वभावतः ।
देव एकः स्वमावृणोति । (श्वे० उ० ६।१० )
एकं बीजं बहुधा यः करोति ॥ (श्वे० उ० ६।१२)

एक ( ऊर्णनाभी ) मकड़ी अपने शरीरमेंसे तन्तु निकालकर उससे जाला बनाती है। तद्वत् परमात्मा अपने शरीरमेंसे तन्तु निकालकर सृष्टि रचता है। दूसरी उपमा बीजकी है। एक बीज वृक्षरूप होकर अनेक बीजोंमें परिणत होता है।

ये दोनों उदाहरण यहां केवल इतनाही सूचित करनेके लिये दिये गये हैं कि यह विश्वरूप उसी परमात्मासे बन गया है। यह बात पाठकोंके मनमें स्थिर हो जाय। अस्तु।

श्वेताश्वतरोपनिषद्में इस ढंगसे परमात्माके विश्वरूप होनेकी बातें वर्णित हैं। यहांतक ग्यारह उपनिषदोंमें जो विश्वरूपका वर्णन आया है वह संक्षेपसे दिया है। इसका बहुत विस्तार करनेकी आवश्यकता नहीं है। इन मुख्य उपनिषदोंमें विश्वरूपी परमात्माका स्वरूप बताया गया है इतनाही यहां दिखाना था। जो वेदमन्त्रोंमें है वही उपनिषदोंमें और वही गीतामें किया गया है। इतनाही नहीं प्रत्युत हम इतना भी कह सकते हैं कि वेद और उपनिषदोंमें जो अधिक विस्तारके साथ कहा गया है वही संक्षेपके साथ भगवद्गीतामें कहा हुआ है। पाठक यहां दिये हुए वचनोंकी तुलना करेंगे तो वे इसी परिणामको पहुंचेंगे। इन ग्यारह उपनिषदोंके विश्वरूपी परमात्माके वर्णन एक बार देख लेनेके पश्चात् अन्य उपनिषदोंके इस विषयके वर्णन देखनेकी आवश्यकता नहीं है। तथापि पाठकोंकी सुबोधताके लिये यहां विश्वरूपी परमात्माके वर्णनके कुछ वाक्य मनन करनेके लिये देते हैं—

१ एष वै विश्वरूप आत्मा। ( छां० उ० ५।१३।१ )
२ छन्दसामृषभो विश्वरूपः। ( तै० उ० १।४।१; महानारा० ७।५ )
३ अनन्तश्चात्मा विश्वरूपः। ( श्वे० उ० १।९ )
४ तं विश्वरूपं भवभूतमीड्यम्। ( श्वे० उ० ६।५ )
५ विश्वरूपं हरिणं जातवेदसम्। ( मैत्री उ० ६।८; प्रश्न उ० १।८ )
६ ते विश्वरूपाय नमः। ( मैत्री उ० ७ )
७ विश्वरूपाय वै नमः। ( महानारा० १२।१ )
८ स एष वैश्वानरो विश्वरूपः। ( प्रश्न उ० १।७ )
९ विश्वरूपोऽसि शरीरकस्य। ( विरज् उ० ८ )
१० वैश्वानरो विश्वरूपः। ( प्राणाग्नि उ० १ )
११ व्याप्तो विश्वरूपः। ( नृ० उ० ५।६।३; ७।६।३ )
१२ विश्वेश्वर विश्वरूप। ( भ० गीता ११।१६ )

( १ ) यह आत्मा विश्वसे विश्वरूपी है, ( २ ) छन्दोंमें विश्वरूप आत्माका वर्णन है ( ३ ) अनन्त आत्मा विश्वरूप है ( ४ ) संसारके सब भूतोंद्वारा स्तुति करनेयोग्य यह विश्वरूपी आत्मा है, ( ५ ) सबका हरण करनेवाला विश्वरूपी आत्मा जातवेद होता है ( ६-७ ) विश्वरूपी आत्माके लिये नमस्कार हो ( ८ ) संपूर्ण विश्वमें जो व्यापक आत्मा है वह विश्वरूपीही है ( ९ ) जो मन है वह विश्वरूपी है, ( १० ) विश्वका नेता भी विश्वरूपी देवही है ( ११ ) जो सब रूपोंको बनानेवाला है वही विश्वरूपी देव है ( १२ ) जो विश्वका ईश्वर है वह विश्वरूप देव है।

इस तरह उपनिषदोंमें विश्वरूप परमात्माके संबंधमें स्पष्ट निर्देश हैं। ये मंत्रभाग असंदिग्ध हैं, इसलिये इनका अधिक विवरण करनेकी आवश्यकता नहीं है। अब अथर्ववेदका एक उच्छिष्ट सूक्त है उसका थोडासा विचार करते हैं—

## अथर्ववेदका उच्छिष्ट सूक्त

उच्छिष्टे नाम रूपं चोच्छिष्टे लोक आहितः।
उच्छिष्ट इन्द्रश्चाग्निश्च विश्वमन्तः समाहितम् ॥ १ ॥
उच्छिष्टे द्यावापृथिवी विश्वं भूतं समाहितम्।
आपः समुद्र उच्छिष्टे चन्द्रमा वात आहितः ॥ २ ॥
सन्नुच्छिष्टे असंश्चोभौ मृत्युर्वाजः प्रजापतिः।
लौक्या उच्छिष्ट आयत्ता व्रश्च द्रश्चापि श्रीर्मयि ॥ ३ ॥
दृढो दृंहस्थिरो न्यो ब्रह्म विश्वसृजो दश।
नाभिमिव सर्वतश्चक्रमुच्छिष्टे देवताः श्रिताः ॥ ४ ॥
ऋक्साम यजुरुच्छिष्ट उद्गीथः प्रस्तुतं स्तुतम्।
हिंकार उच्छिष्टे स्वरः साम्नो मेडिश्च तन्मयि ॥ ५ ॥
ऐन्द्राग्नं पावमानं महानाम्नीर्महाव्रतम्।
उच्छिष्टे यज्ञस्याङ्गान्यन्तर्गर्भ इव मातरि ॥ ६ ॥
राजसूयं वाजपेयमग्निष्टोमस्तदध्वरः।
अर्काश्वमेधावुच्छिष्टे जीवबर्हिर्मदिन्तमः ॥ ७ ॥

अग्न्याधेयमथो दीक्षा कामप्रश्छन्दसा सह ।
उत्सन्ना यज्ञाः सत्राण्युच्छिष्टेऽधि समाहिताः ॥ ८ ॥
अग्निहोत्रं च श्रद्धा च वषट्कारो व्रतं तपः ।
दक्षिणेष्टं पूर्तं चोच्छिष्टेऽधि समर्पिताः ॥ ९ ॥
एकरात्रो द्विरात्रः सद्यःक्रीः प्रक्रीरुक्थ्यः ।
ओतं निहितमुच्छिष्टे यज्ञस्याणूनि विद्यया ॥ १० ॥
चतूरात्रः पञ्चरात्रः षड्रात्रश्चोभयः सह ।
षोडशी सप्तरात्रश्चोच्छिष्टाज्जज्ञिरे सर्वे ये यज्ञा अमृते हिताः ॥ ११ ॥
प्रतीहारो निधनं विश्वजिच्चाभिजिच्च यः ।
साह्नातिरात्रावुच्छिष्टे द्वादशाहोऽपि तन्मयि ॥ १२ ॥
सूनृता संनतिः क्षेमः स्वधोर्जामृतं सहः ।
उच्छिष्टे सर्वे प्रत्यञ्चः कामाः कामेन तातृपुः ॥ १३ ॥
नव भूमीः समुद्रा उच्छिष्टेऽधि श्रिता दिवः ।
आ सूर्यो भात्युच्छिष्टेऽहोरात्रे अपि तन्मयि ॥ १४ ॥
उपहव्यं विषूवन्तं ये च यज्ञा गुहा हिताः ।
बिभर्ति भर्ता विश्वस्योच्छिष्टो जनितुः पिता ॥ १५ ॥
पिता जनितुरुच्छिष्टोऽसोः पौत्रः पितामहः ।
स क्षियति विश्वस्येशानो वृषा भूम्यामतिघ्न्यः ॥ १६ ॥
ऋतं सत्यं तपो राष्ट्रं श्रमो धर्मश्च कर्म च ।
भूतं भविष्यदुच्छिष्टे वीर्यं लक्ष्मीर्बलं बले ॥ १७ ॥
समृद्धिरोज आकूतिः क्षत्रं राष्ट्रं षडुर्व्यः ।
संवत्सरोऽध्युच्छिष्ट इडा प्रैषा ग्रहा हविः ॥ १८ ॥
चतुर्होतार आप्रियश्चातुर्मास्यानि नीविदः ।
उच्छिष्टे यज्ञा होत्राः पशुबन्धास्तदिष्टयः ॥ १९ ॥
अर्धमासाश्च मासाश्चार्तवा ऋतुभिः सह ।
उच्छिष्टे घोषिणीरापः स्तनयित्नुः श्रुतिर्मही ॥ २० ॥
शर्कराः सिकता अश्मान ओषधयो वीरुधस्तृणा ।
अभ्राणि विद्युतो वर्षमुच्छिष्टे संश्रिता श्रिता ॥ २१ ॥
राद्धिः प्राप्तिः समाप्तिर्व्याप्तिर्मह एधतुः ।
अत्याप्तिरुच्छिष्टे भूतिश्चाहिता निहिता हिता ॥ २२ ॥
यच्च प्राणति प्राणेन यच्च पश्यति चक्षुषा ।
उच्छिष्टाज्जज्ञिरे सर्वे दिवि देवा दिविश्रितः ॥ २३ ॥
ऋचः सामानि छन्दांसि पुराणं यजुषा सह ॥ उ २४ ॥
प्राणापानौ चक्षुः श्रोत्रमक्षितिश्च क्षितिश्च या ॥ उ ॥
॥ २५ ॥
आनन्दा मोदाः प्रमुदोऽभीमोदमुदश्च ये ॥ उ २६ ॥
देवाः पितरो मनुष्या गन्धर्वाप्सरसश्च ये ।
उच्छिष्टाज्जज्ञिरे सर्वे दिवि देवा दिविश्रितः ॥ २७ ॥
(अथर्व ११।७)

भगवद्गीताके विश्वरूपदर्शनका विचार करनेके समय इस सूक्तका विचार करना आवश्यक है। इस सूक्तमें मंत्र १ से २२ तकके बाईस मंत्रोंमें उच्छिष्ट देवतामें सब कुछ है ऐसा कहा है और अन्तके पांच मंत्रोंमें (अर्थात् २३ से २७ तकके मंत्रोंमें) उच्छिष्ट देवतासे सब कुछ बना है ऐसा कहा है। अर्थात् पहिले २२ मंत्रोंमें *मिट्टीमें घडे रहते हैं* ऐसा कहा है और अन्तके ५ मंत्रोंमें 'मिट्टीसे घडे हुए हैं' ऐसा कहा है। पाठक इस बातका विचार करें।

*मिट्टीमें घडे रहते हैं* और *मिट्टीसे घडे बने हैं* इसका स्पष्टीकरण हम आगे करेंगे। पहले इस उच्छिष्ट सूक्तका अर्थ और भावार्थ देखेंगे —

*उच्छिष्टमें नाम रूप और सब लोक हैं। इंद्र अग्नि तथा* संपूर्ण विश्व इसीमें समाया है ॥ १ ॥ द्युलोक भूलोक और सब कुछ वस्तुमात्र इसीमें रहा है। जल समुद्र चन्द्रमा वायु सभी इसीमें है ॥ २ ॥ सत्, असत्, प्रजापति मृत्यु बल लौकिक वस्तु उच्छिष्टमें हैं। (व्र) स्वीकार करने योग्य वस्तु तथा (द्र) विभागके योग्य वस्तु तथा (श्री) शोभा मुझमें हैं ॥ ३ ॥ दृढ बलिष्ठ *स्थिर समर्थ ब्रह्म है। विश्व उत्पन्न करनेवाले दस देव* हैं नाभिके चारों ओर आरे होते हैं, इस तरह ये सब देव इस उच्छिष्टमें रहते हैं ॥ ४ ॥ ऋग्वेद सामवेद यजुर्वेद उद्गीथ प्रस्ताव स्तुति हिंकार स्वर सामके आलाप इन्द्राग्नीसूक्त, पवमानसूक्त, महानाम्नी, महाव्रत आदि सब अंग राजसूय वाजपेय अग्निष्टोम अध्वर अर्काश्वमेध आनन्ददायक जीवनमय दर्भ अग्न्याधान दीक्षा काम छन्दोंके साथ यज्ञ सब प्रकारके सत्र अग्निहोत्र श्रद्धा वषट्कार व्रत तप दक्षिणा इष्ट, पूर्त एकरात्र, द्विरात्र सद्यःक्री: प्रक्री:, उक्थ्य आदिके सूक्ष्म विधि ये सब उच्छिष्टमें हैं ॥ ५—१० ॥ चतूरात्र पंचरात्र षड्रात्र षोडशी सप्तरात्र, ये सब यज्ञ उच्छिष्टसे उत्पन्न हुए और अमृतमें रहे हैं ॥ ११ ॥ प्रतीहार निधन विश्वजित्,

भगवद्गीतामें अनूदित है। इस तरहका साम्य देखनेसे मन्त्रोंके अर्थ और गीताके वचनोंके अर्थ निश्चित हो सकते हैं। इस तुलनाका यह लाभ है। अब शब्दब्रह्मका विश्वरूप देखिये—

## शब्दब्रह्मका विश्वरूप

जैसे साक्षात् परब्रह्म है और उसका विश्वरूप स्थिरचर आदि सम्पूर्ण विश्व है वैसेही शब्दब्रह्म है और उसका विश्वरूप संपूर्ण शब्दसृष्टि है। ज्येष्ठ ब्रह्मका विश्वरूप समझनेके लिये शब्दब्रह्मका शब्दसृष्टिरूपी विश्वरूप पहिले समझ लेना चाहिये। इसके समझनेसे परब्रह्मके विश्वरूपका ज्ञान होता है।

| | |
|---|---|
| ज्येष्ठ ब्रह्म | शब्द ब्रह्म |
| विश्वरूप | विश्वरूप |
| संपूर्ण वस्तुसृष्टि | संपूर्ण शब्दसृष्टि |

इस तरह ज्येष्ठ ब्रह्मके विश्वरूपके समान शब्दब्रह्मके विश्वरूपकी समानता है। अतः शब्दब्रह्मके विश्वरूपकी अर्थात् सम्पूर्ण शब्दसृष्टिकी योग्य कल्पना हो गई तो ज्येष्ठ ब्रह्मकी विश्वरूपी सम्पूर्ण वस्तुसृष्टिकी कल्पना हो सकती है। उपनिषद्में कहा है—

य एकोऽवर्णो बहुधा शक्तियोगाद्वर्णाननेका
न्निहितार्थो दधाति। विचैति चान्ते विश्व
मादौ स देवः स नो बुद्ध्या शुभया संयुनक्तु॥
(श्वे० उ० ४।१)

(एकः अवर्णः) एक वर्णहीन (बहुधा शक्तियोगात्) अपनी शक्तिसे (अनेकान् वर्णान्) अनेक वर्णोंको (निहितार्थः दधाति) निश्चित हेतुसे धारण करता है। (सः देवः) वही एक वही ईश्वर (विश्वं विचैति) संपूर्ण विश्वको इकट्ठा करता है। वह देव हमें शुद्ध बुद्धिसे युक्त करे।

इसमें प्रथम भागमें कहा है कि एक अवर्ण अनेक वर्णोंको उत्पन्न करता है अर्थात् एक ध्वनि किंवा एक अस्फुट शब्द अनेक स्फुट शब्दोंका निर्माण करता है। यही शब्द ब्रह्मका विश्वरूप है।

अस्फुट ध्वनि वर्णहीन होती है परंतु वह निश्चित अर्थवाले शब्दोंमें परिणत होनेपर निश्चित अर्थ प्रकट करनेमें समर्थ हो जाती है। यह शब्दकी उत्पत्तिका क्रम है—

आत्मा बुद्ध्या समेत्यार्थान् मनो युङ्क्ते
विवक्षया। मनः कायाग्निमाहन्ति स प्रेरयति
मारुतम् ॥६॥ मारुतस्तूरसि चरन्मन्द्रं
जनयते स्वरम् ॥७॥ सोदीर्णो मूर्ध्न्यभिहतो
वक्त्रमापद्य मारुतः ॥८॥ वर्णान् जनयते तेषां
विभागः पञ्चधा स्मृतः ॥९॥ (पाणिनीय शिक्षा)

आत्मा बुद्धिके साथ संयुक्त होकर कुछ मनकी बात प्रकट करनेकी इच्छासे मनको नियुक्त करता है। वह मन शरीर अग्निपर आघात करता है वह अग्नि वायुको प्रेरणा करता है वह वायु छातीमें संचार करने लगता है और मन्द्र स्वर उत्पन्न करता है। वह मुखमें विभिन्न स्थानोंमें जाकर विविध वर्णोंको उत्पन्न करता है।

इस तरह एक स्वरके अनेक स्वर हो जाते हैं एक वर्णके अनेक वर्ण होते हैं। एक अवर्णसे अनेक सुवर्ण शब्द प्रकट होते हैं। यहां शब्दकी अवस्थाएं कितनी हैं सो देखिये—

१ सबसे प्रथम आत्मा बुद्धिके साथ मिलकर कुछ भाव व्यक्त करना चाहता है यह पहली अवस्था है। यहां शब्द आत्मा बुद्धिरूपही है।

२ वह आत्मा बोलनेकी इच्छासे मनको नियुक्त करता है यहां मनको कुछ संदेश मिलता है। यह दूसरी अवस्था है। यहां शब्दने मनका रूप धारण किया है।

३ मन आत्माका संदेश प्रकट करनेकी इच्छासे शरीर अग्निको ताडन करके वायुको प्रेरित करता है। इस तीसरी अवस्थामें शब्दने वायुका रूप धारण किया है। यह वायु हृदयसे संचारित होनेके समय मन्द्र शब्द करता है।

यहांतक (एकः अवर्णः) वर्णहीन रूप इस शब्दका होता है। यही अवर्ण शब्द अनेक वर्णोंसे युक्त शब्दकी उत्पत्ति करेगा। उसका क्रम देखिये—

४ यही आत्माका संदेश प्रकट करनेके लिये जो मन्द्र शब्द छातीमें हुआ, वह कण्ठ तालु, मूर्धा दन्त और ओष्ठ इन पांच स्थानोंमें आकर क स्थानादि वर्णोंमें परिणत होता है।

आत्मा की कसौटीसे हो सकता है। पाठक इसका निर्णय करना सीखें। यह धर्म है और यह अधर्म है इसका निर्णय उपर्युक्त रीतिसे हो सकता है।

## व्यक्ति-धर्मका निश्चय।

विश्वरूपका तत्त्व व्यक्तिमें भी देखने योग्य है। इससे व्यक्तिधर्मका निश्चय हो सकता है। साधक अपनेही शरीरमें देखें और विचार करें इस शरीरमें चम नाखून हड्डी मांस मज्जा रुधिर आदि विभिन्न पदार्थ हैं। ये पदार्थ भिन्न होते हुए भी शरीरकी दृष्टिसे भिन्न नहीं हैं। आंख नाक मुख हाथ पांव आदि अवयव विभिन्न हैं तथापि इनमें भेद होते हुए भी ये सब एकहीके अवयव हैं। फुंसी फोडे भी दूर करनेयोग्य विकार हैं। फोडा भी अपने शरीरकाही भाग है, जहां फोडा होता है वह भाग अपना होते हुए भी काटा जाता है नाखून अपना होता हुआ भी काटा जाता है बालेही बाल कटे जाते हैं। किसी जगह त्वचा बढ जाती है वह भी काटने योग्य समझी जाती है। वह अपना है इसलिये अपने शरीरमें रखा नहीं जाता। दांत (द्विज) अपना है परन्तु वह हिलने लगा अपने स्थानसे गिरने लगा तो उसको शीघ्र हटाया जाता है।

इस तरह अपने देहमें-अध्यात्ममें-जो घटना चल रही है वह देखनेसे अवयव अपना है इसलिये अपने पासही रखना चाहिये ऐसी बात नहीं। जो अवयव अपना होता हुआ भी सम्पूर्ण शरीरको कष्ट देने लगता है उसे काटकर दूर फेंका जाता है। यहां इस तरह काटकर दूर करना धर्म होता है।

इसी तरह योग्य अन्नका स्वीकार करके शरीरका पोषण करना धर्म है। इसी तरह मलमूत्रको त्यागना भी धर्म है और फोडे फुंसीको काटना भी धर्म है।

इस रीतिसे यह शरीर एकही जीवात्माका रूप है। अर्थात् एक होनेपर भी इसमें हाथों पावों आदि अंग भेद हैं। अनेक अंगों अवयवों इंद्रियों आदिके विभेद अनन्त हैं। ये भेद होते हुए भी मैं की सत्ता इसमें व्यापक रहती है। इसमें अनावश्यक भाग काटा और फेंका जाता है आवश्यक भाग पुष्ट किया और बढाया जाता है। इस ढंगसे विचार करनेपर व्यक्तिके अन्दरमें जो धर्म है उसका ज्ञान हो सकता है।

धर्म जाननेके लिये मनुष्यको अपने देहमें-शरीरमें-अध्यात्ममें-जो बातें हो रही हैं उनका सूक्ष्म दृष्टिसे निरीक्षण करना चाहिये। अपने क्षेत्रका अर्थात् शरीर-इंद्रिय-मन-बुद्धिका विचार करनेका नाम अध्यात्मविचार है। यही अध्यात्मविचार उस धर्मका प्रकाश करनेवाला है।

## राष्ट्रधर्मका निश्चय

पूर्वोक्त व्यक्तिके क्षेत्रका अर्थात् अध्यात्मक्षेत्रका मनन करनेसे जैसा वैयक्तिक धर्मका ज्ञान होता है उसी तरह राष्ट्रधर्मका भी ज्ञान हो सकता है। क्योंकि जैसे व्यक्तिमें सिर बाहु उदर और पांव ये चार अवयव हैं वैसेही राष्ट्रके देहमें ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र ये चार राष्ट्रदेहके अवयव हैं। इनके कार्य समानही हैं—

| व्यक्तिमें | राष्ट्रमें | कर्म |
|---|---|---|
| सिर | ब्राह्मण | ज्ञान |
| बाहु | क्षत्रिय | संरक्षण |
| उदर | वैश्य | पोषण |
| पांव | शूद्र | गमन (प्रगति) |

जैसे व्यक्तिका देह पुरुष है वैसेही राष्ट्रका देह भी राष्ट्रपुरुष है। इसी पुरुषका वर्णन वेदमें ऐसा किया है—

सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात्।
स भूमिं विश्वतो वृत्वा॥ (ऋग्वेद १०।९०।१)

सहस्रों सिर सहस्रों आंख और सहस्रों पांववाला यह (राष्ट्रसमाजरूपी) पुरुष है जो पृथ्वीके चारों ओर फैला है। इसीके मुख ब्राह्मण बाहु क्षत्रिय उदर अथवा जंघा वैश्य और पांव शूद्र हैं।

जैसे शरीरमें अंग अवयव इंद्रिय हैं वैसेही इस समाज पुरुषमें भी हैं। परस्पर-संबन्ध भी समानही है। अर्थात् जैसा देहमें हाथ पांव सिर और पेटका परस्पर सहाय्य होनेसे शरीरका आरोग्य रहता है उसी तरह राष्ट्रमें भी ब्राह्मण क्षत्रिय-वैश्य-शूद्रोंकी संघटना होनेसे राष्ट्रका बल बढता है और विघटना होनेसे बल घटता है।

राष्ट्रके देहमें फोडे फुंसियां आदि होती हैं। जैसे कौरवरूपी फोडे उस समयके राष्ट्रके देहमें हुए थे उनको काटकर दूर फेंकनेका कार्य भगवान् श्रीकृष्णको अर्जुनके द्वारा करवाना पडा।

होंगे इसकी कल्पना पाठक कर सकते हैं। ऐसी पारस्परिक प्रणाली जहां होगी वहांही जगका भारतक्षम होना संभव है।

ईश्वर भावसे सब विश्वको और देखनेसे हर-एक क्षणमें अपना कौनसा कर्तव्य है यह ज्ञात होता है, और किसी प्रकारका संदेह नहीं रहता।

वैद्य या डाक्टरके सम्मुख एक रोगी आता है। जबतक यह वैद्य उस रोगीको अपनेसे भिन्न दूसरा मैं नहीं अर्थात् मुझसे भिन्न कोई अन्य मानता है अर्थात् उससे अन्य भाव रखता है तभीतक उसकी चिकित्सा करनेमें कुछ कसर करता है, तभीतक उसकी चिकित्सा ठीक ठीक नहीं हो सकती। इस तरह भिन्नभाव अन्यभाव भेदभाव पृथक्भाव माननेसेही हर एक स्थानमें दोष हो जाते हैं। दुःख बढनेका यही कारण है।

जिस समय वह वैद्य या डाक्टर यह समझेगा कि यह रोगी साक्षात् परमेश्वर इस रूपसे मेरे सम्मुख मुझसे सेवा लेनेके लिये उपस्थित हुआ है। यही सर्वात्मा है और यही ईश्वरके विश्वरूपका अंश है जिसका मैं भी अंश हूं। यह रोगी और मैं अर्थात् एकही सत्ताके-एकही विश्वरूपी आत्माके अवयव भाव हैं। मैं उससे भिन्न नहीं और यह मुझसे भिन्न नहीं। उसको रोगमुक्त करना मानो अपने आपको सुखी करना ही है और उसे रुग्णस्थितिमें रखना अपने आपको दुःखी रखना है। रोगीकी सेवा करना अपने आपकी सेवा करना है रोगीकी सेवा करना प्रभुकी सेवा करना है इस तरहके पवित्र विचार जो धारण करेगा वहही सच्चा चिकित्सक होगा और वही ( स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य। गी १८।४६ ) अपने स्वभावनियत कर्मसे परमात्माकी पूजा करेगा।

इस तरह प्रत्येक मनुष्य स्वकर्म करता हुआ उसी स्वकर्मसे परमात्माकी पूजा कर सकता है। मनुष्य जो कर्म करता है वही कर्म इस तरह परमात्माकी पूजारूप हो जाता है।

उक्त वैद्यके उदाहरणमें वैद्य रोगी रोग औषधि औषधियोजना ये सब एक अखण्ड आत्माकेही रूप हैं इनमें अनन्यभाव है। आत्माही आत्मापर आत्माद्वारा इस तरह कार्य करता है—

ब्रह्मार्पणं ब्रह्म हविर्ब्रह्माग्नौ ब्रह्मणा हुतम्। गी

इसी तरह ब्रह्मही वैद्य रोगी रोग औषधि और चिकित्सा आदि है। यहां दूसरा कोई नहीं है। इस दूसरेके भावसेही भय होता है अतः कहा है—

द्वितीयाद्वै भयं भवति॥ ( बृ उ १।४।२ )

दूसरेकी उपस्थितिसेही भयकी उत्पत्ति होती है। मैं उससे भिन्न हूं और यह मुझसे भिन्न है इस द्वैतभावसे ही सब दुःख होते हैं। जगत्के संपूर्ण दुःख इस द्वैतभावके कारण हुए हैं। अतः कहा है-

यन्मदन्यन्नास्ति कस्मान्नु बिभेमि?
तत एवास्य भयं वीयाय कस्माद्ध्यभेष्यत्?
( बृ उ १।४।२ )

जब मुझसे भिन्न कुछ भी नहीं है तो मुझे भय किसका है? अतः मेरा भय दूर हुआ मैं अब किससे डरूँगा जब कि मुझसे भिन्न कोई दूसरा यहां हैही नहीं।

इसीलिये एकात्मभावप्रसार करते हैं। एकही आत्मा है दूसरा कोई पदार्थ नहीं वैद्य भी नहीं है, रोगी भी नहीं है औषध भी नहीं है औषध देनेवाला और लेनेवाला नहीं है कष्ट करने करानेवाला नहीं है। इस तरह एकात्मप्रत्यय होनेपर अनन्यभाव स्थिर हो जाता है और जो कर्म होता है वह कर्म भी ब्रह्मरूपी होता है और यही ब्रह्मभाव सत्य है।

वैद्य या डाक्टर रोगीको औषध देनेके बहाने उसकी बुरा सकता है जबतक उसमें द्वैतभाव हो जब एकात्म प्रत्यय हो जायगा तब कौन किसे लूटेगा और किस हेतुसे लूटेगा? यह है विश्वरूपी परमात्माके दर्शनका महत्त्व।

इस तरह राज्यशासनादि संपूर्ण सामाजिक और राष्ट्रीय व्यवहारोंमें पाठक देख सकते हैं कि एकात्मभावसे कितना अपूर्व लाभ होना संभव है और एकात्मप्रत्यय न होनेसे निरर्थक दुःख किस तरह बढ रहे हैं या बिना कारण बढते जा रहे हैं।

राष्ट्रीय और सामाजिक जीवनके हरएक पहलूका विस्तार पूर्वक यहां विचार करनेकी आवश्यकता नहीं है। एकात्मप्रत्यय होनेपर दैवी जीवन होगा दैवी संपत्तिके नामसे जिसका वर्णन भगवद्गीताके १६ वें अध्यायमें किया है वह एकात्मभावका फल है। द्वैतभावका परिणाम आसुरी

भाव हुआ है। कोई यह न समझे कि यह स्वप्नकी बात है व्यवहारमें नहीं आ सकती। इसे व्यवहारमें लानेके लिये ही तो वेद और गीताकी प्रवृत्ति है।

## ज्ञानोत्तर कर्म

ज्ञान होनेके पश्चात् कर्म होना संभव है या नहीं यह वाद बहुत दिनोंसे चल रहा है। परन्तु इसमें कुछ भी वादके योग्य नहीं है। अर्जुनको विश्वरूप दर्शन हुआ और ज्ञानोपदेश हुआ और उसके पश्चात् उसने युद्धरूपी कर्म किया है। अर्थात् विश्वरूप-दर्शन होनेके पश्चात् और एक आत्माका ज्ञान हो जानेके पश्चात् सब विश्वरूप एक-ही आत्माका रूप है यही अखण्ड एकरस विश्वरूप है मैं उसमें सम्मिलित हूं और संपूर्ण विश्वके सब रूप उसीमें सम्मिलित हैं इस तरह अखण्ड एकरस अनन्य भाव होनेके पश्चात्ही ऐसी जीवनके कर्म हो सकते हैं। तबतक सच्चे धर्मका ज्ञान होना और सच्चा अनन्य भाव उत्पन्न होना भी संभव नहीं।

भगवद्गीतामें अनन्य होकरही कर्म करनेका उपदेश किया किया है, ये वचन देखिये—

१ अभ्यासयोगयुक्तेन चेतसा नान्यगामिना।
परमं पुरुषं दिव्यं याति पार्थानुचिन्तयन्॥
(गी० ८।८)

२ अनन्यचेताः सततं यो मां स्मरति नित्यशः।
तस्याहं सुलभः पार्थ नित्ययुक्तस्य योगिनः॥
(गी० ८।१४)

३ पुरुषः स परः पार्थ भक्त्या लभ्यस्त्वनन्यया।
यस्यान्तःस्थानि भूतानि येन सर्वमिदं ततम्॥
(गी० ८।२२)

४ महात्मानस्तु मां पार्थ दैवीं प्रकृतिमाश्रिताः।
भजन्त्यनन्यमनसो ज्ञात्वा भूतादिमव्ययम्॥
(गी० ९।१३)

५ अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्युपासते।
तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम्॥
(गी० ९।२२)

६ अपि चेत्सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक्।
साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग्व्यवसितो हि सः॥
(गी० ९।३ )

७ भक्त्या त्वनन्यया शक्य अहमेवंविधोऽर्जुन।
ज्ञातुं द्रष्टुं च तत्त्वेन प्रवेष्टुं च परंतप॥
(गी० ११।५४)

८ ये तु सर्वाणि कर्माणि मयि संन्यस्य मत्पराः।
अनन्येनैव योगेन मां ध्यायन्त उपासते॥
(गी० १२।६)

९ मयि चानन्ययोगेन भक्तिरव्यभिचारिणी।
विविक्तदेशसेवित्वमरतिर्जनसंसदि॥
(गी० १३।१ )

(१) ' अनन्यगामी चित्त अर्थात् जिस चित्तमें अन्य भाव नहीं है उस चित्तसे जब अभ्यासयोग करता है तब वह दिव्य परम पुरुषका चिन्तन करता हुआ उसी पुरुषको प्राप्त होता है॥ (२) अनन्यचित्त अर्थात् जिस चित्तमें अन्य भाव नहीं है उस चित्तसे जब ईश्वरका नित्य स्मरण होता है तब उस नित्ययुक्त योगीको परमेश्वर सुलभतासे प्राप्त होता है॥ (३) अनन्य-भक्तिसे अर्थात् जिसमें अन्य भाव नहीं है उस भक्तिसे प्रभुकी प्राप्ति होती है॥ (४) अनन्य-मन अर्थात् जिनके मनमें अन्य भाव नहीं है वेही सबके आदि ईश्वरको भजते हैं॥ (५) अनन्य भावसे सेवा करनेवालोंका योगक्षेम ईश्वर चलाता है। (६) दुराचारी भी अनन्य-भावसे युक्त हो जाय तो उसको साधुही मानना चाहिये॥ (७) अनन्य भक्तिसेही (विश्वरूप) ईश्वरको जानना देखना और उसमें प्रवेश करना शक्य है॥ (८) जो अनन्ययोग करनेवाले ईश्वरका ध्यान द्वारा-उपासना करते हैं वे सब कर्म ईश्वरार्पण करते हैं॥ (९) ईश्वरमें अनन्य योगसे अव्यभिचारिणी भक्ति करते हैं वे सिद्धिको प्राप्त करते हैं॥

इस तरह गीतामें अनन्यभावका महत्त्व कहा है। अनन्य (न+अन्यः) होनेका अर्थ द्वैतभावका नाश दूसरा कोई नहीं है प्रभुही अकेला एक है और उसी एक अद्वितीय प्रभुका रूप इस सम्पूर्ण विश्वका रूप है मैं और सब उसीमें है। वहां मैं और सब यह द्वैतभाव भी नहीं वहां यदि कुछ है तो अन्+अन्य भावही है अर्थात् वही एकत्व-भाव है। इस भावसे मन युक्त होनेके पश्चात्ही पूर्वोक्त ९ श्लोकोंमें कहे अनुसार स्वभावतः होते हैं। इस

सुस्थिर हो जाता है। इसलिये दु:खका कारणही न रहनेसे दु:ख किस तरह हो सकेगा ?

यह मेरा घर है ये मेरे लड़के हैं यह मेरा परिवार है यह मेरा है ये दूसरे हैं दूसरोंको लूटकर मैं अपने संबंधियों का भला करूंगा यह भाव संसारमें कार्य कर रहा है। इसे अन्यभाव ( किंवा द्वैतभाव भेदभाव ) कहते हैं यही सब दु:खोंका हेतु है। इस भावके कारणही इस जगत् में हाहाकार अनेक विविध रीतिसे चल रहा है। अत: इस द्वैत भावकोही शास्त्रकारोंने दु:खकी जड़ और अज्ञान कहा है।

अनन्यभाव जिसके मनमें स्थिर होता है वह चराचरमें घरदार जाति देश सब विश्वभरमें एक अभिन्न सत्ताका अनुभव करता है। वह अखण्ड-अवण्ड-अद्वय- अभिन्न आत्मसत्ता है इसमें मेरा-मैं-तू-वह-यह-भाव नहीं है। सब विश्वभरमें इस तरह अनन्यभावका अनुभव होने लगता है। फिर वह दूसरोंको कैसे लूटेगा कैसा सतायेगा कैसे दूसरोंका घात करेगा ? सब भूतमात्र जिसकी आत्मा है वह दूसरोंकी हिंसा कैसे करेगा ? मैंही सब विश्वमें फैला हूं ऐसा जिसे अनुभव होगा वह किसकी वस्तुका हरण कैसे करेगा ? अपना सुख बढ़ानेके लिये वह दूसरोंको किस प्रकार दबाये रखेगा ?

दुःख ऊपर दूसरेसे किया जाता है अपने आपसे नहीं। जबतक अन्य-भाव होता है तभीतक दु:ख ऊपरकी सीमा बना है एकबार अन्यभाव दूर हुआ और अनन्य-भाव सुस्थिर हुआ तो दु:ख ऊपरका कारणही दूर हो जाता है। संपूर्ण हीन भाव सपूर्ण आसुरीभाव इस तरह अनन्य-भावका उदय होतेही नष्ट हो जाते हैं।

## अनन्य-भावसे कर्म।

यहां बहुतोंको शंका होती है कि इस तरह अनन्यभाव जिसके मनमें सुस्थिर होगा उससे इस विश्वमें कर्म होंगे या नहीं ? उसमे कर्म नहीं होंगे ऐसाही बहुतोंका निश्चय है परन्तु यह भ्रम है। अनन्यभाव मनमें स्थिर होनेके पश्चात्ही इसी मर्यादाके योग्य सच्चे कर्म होते हैं। सच्ची विश्वसेवा का यहांसेही प्रारंभ होता है।

वह अपने गुरुओंका पालन करेगा परन्तु ऐसी युक्तिसे करेगा कि जिसके कारण वह दूसरोंको दबानेके पापसे बच जायगा। वह अपने घरका पालन उत्तम रीतिसे करेगा परन्तु दूसरोंके घरोंको उजाड़नेके पापसे बचेगा वह अपनी जातिकी रक्षा करेगा परंतु दूसरी जातियोंका नाशतक नहीं करेगा वह अपने राष्ट्रकी रक्षा करेगा परन्तु दूसरे राष्ट्रोंका नाश करनेकी इच्छातक नहीं करेगा। विश्वकी अखण्ड सेवा करता हुआ उस विश्वसेवाके अविरोधसे व्यक्तियोंकी सेवा करेगा।

असुरों और देवोंमें भेद इतनाही है। जो असुर होते हैं वो अन्य-भाव धारण करते हैं, वे विश्वका घात करते हुए स्वकीयोंकी रक्षा करते हैं; और जो दैवी-संपत्तिवाले अर्थात् जो अनन्य-भाव धारण करते हैं वे विश्वसेवा करते हुए विश्वहितके अविरोधसे स्वकीयोंका हित करते हैं। जो अन्य भाव ( द्वैतभाव भेदभाव ) धारण करते हैं वे विश्व हित कदापि नहीं सकते उनको विश्वहितकी कल्पना तक नहीं आती। वे तो अपना और अपने परिवारका हित करनेमेंही मस्त रहते हैं। अत: इनका कार्यक्षेत्र अल्प स्वल्प होता है।

परतु जिनमें अनन्यभाव जाग्रत हो जाता है ( अद्वैत भावका जहां प्रकाश हुआ ) वे लोग विश्वसेवा करनेके अधि कारी होते हैं। उनकी सेवाका क्षेत्र अखण्ड विस्तृत अमर्याद है। अत: जिनके कर्मक्षेत्रका इतना विस्तार हो चुका है वे अनन्य-भाव धारण करनेवाले सिद्ध पुरुष कर्म करते हैं या नहीं इस विषयमें संदेहही किस तरह हो सकता है ? वे लोग-वे अनन्य भाववाले एकत्वका दर्शन और अनुभव करनेवाले लोग जितना विस्तृत कर्म कर सकते हैं उतना कर्म द्वैतभाव अन्यभाव धारण करनेवाले कदापि नहीं सकते।

इसलिये अखण्ड आत्मसत्ताका अनुभव करनेवाले सम्पूर्ण विश्वको अपनी आत्माका साक्षात्कार मानलेनेवालेही अखण्ड विश्वसेवा कर सकते हैं। वे लोग जैसा शुद्ध और निर्दोष कर्म कर सकते हैं वैसा निर्दोष कर्म अन्योंसे नहीं हो सकता।

अहमेवाधस्तादहमुपरिष्टादहं पश्चादहं पुरस्तादहं
दक्षिणतोऽहमुत्तरतोऽहमेवेदं सर्वमिति ॥११॥
आत्मैवाधस्तादात्मोपरिष्टादात्मा पश्चादात्मा

पुरस्तादात्मा दक्षिणत आत्मोत्तरत आत्मैवेद सर्वमिति ॥ २ ॥ ( छांदोग्य उ० ७।२५ )

मैं नीचे मैं ऊपर मैं पीछे, मैं आगे मैं दक्षिणकी ओर मैंही उत्तरकी ओर हूँ अर्थात् मैंही यह सब हूँ।"

आत्मा नीचे आत्मा ऊपर, आत्मा पीछे आत्मा आगे आत्मा दक्षिणकी ओर आत्मा उत्तरकी ओर है अर्थात् आत्माही सब कुछ है। ' इसी तरह—

ईश्वर नीचे, ईश्वर ऊपर ईश्वर पीछे ईश्वर आगे ईश्वर दक्षिणकी ओर और ईश्वरही उत्तरकी ओर है अर्थात् ईश्वरही सब कुछ है। ऐसेही ब्रह्म परमात्मा आदि शब्द रखकर कहा जा सकता है। क्योंकि मैं आत्मा परमात्मा ब्रह्म ईश्वर आदि एकही वस्तुके विभिन्न नाम हैं। यद्यपि इनमें थोडा भेद है तथापि अनन्यभाव स्थिर होतेही यह भेद नहीं रहता।

इस तरह एकत्वाभ्यास होनेके पश्चात् अनन्यभाव होता है और अनन्यभावके स्थिर होनेके पश्चात्ही निर्दोष कर्म होते हैं। सच्ची विश्वसेवा इसके बादही होती है सच्ची अनन्यभक्ति इसके पश्चात्ही होती है और अनन्य होतेही नरका नारायण होता है जीवका शिव होता है ईश्वरभावको यह प्राप्त होता है।

## विश्वसेवाका मर्म

विश्वसेवाका तत्त्व ध्यानमें आनेके लिये थोडासा अपने शरीरका विचार करना चाहिये जिससे विश्वसेवाका मर्म ध्यानमें आनेके लिये सुविधा होगी।

अपने शरीरमें देखिये। मनुष्य कह सकता है कि मैंही पांव हूँ, पेट हूँ, सिर हूँ छाती हाथ आदि मैंही हूँ। मनेही आंख नाक कान, जिह्वा, नाक मला छाती पीठ पेट, पसलियां फेफडे, मज्जा, नाभि जांघा घुटने पिंडरियां पांव अंगुलियां तथा अन्य अवयवोंके रूप धारण किये हैं, अर्थात् मैंही अपनी शक्तिसे इन विविधरूपोंमें प्रकट हुआ हूँ। इसलिये इन विविध अवयवोंमें मैं अपनाही अभिव्यक्तिसे स्थित हूँ।

अब ऐसी अवस्थामें मेरे 'अखण्डस्वरूपकी सेवा कैसे हो सकती है? विचार कीजिये अखण्ड आत्माकी सेवा कैसे की जा सकती है? क्या कोई मनुष्य किसीकी सम्पूर्ण सेवा करना चाहे तो उसके सम्पूर्ण अंगों, अवयवों विभागों और इंद्रियोंतक सबकी यथायोग्य सेवा एकही समयमें कर सकता है? कभी नहीं। किसी एक मनुष्यकी सम्पूर्ण सेवा एकही समयमें कोई कर नहीं सकता। परन्तु यहां किसी भी अंगकी सेवा की तो उसकी सेवा हो जाती है और इसी रीतिसे इस विश्वमें सब कोई सेवा किया करते हैं।

किसीके पांवोंकी मालीश की किसीको पानी पिलाया, उत्तम अन्न दिया, कपडे धोये मकान स्वच्छ किया इस तरह उसके एकाङ्गकी सेवा की तो उसकी सम्पूर्ण सेवा की ऐसाही होता है। जो सेवक रखे जाते हैं, वे एक अंगकी सेवा करनेके लियेही रखे जाते हैं, क्योंकि हर कोई एकांगकीही सेवा कर सकता है। सम्पूर्णकी सेवा होना असंभव है। यही नियम सर्वत्र समझना चाहिये।

हां इसमें यह बात अवश्य है कि अन्य अवयवोंका विरोध न करते हुए एक अवयवकी सेवा हो। जैसे पांवकी मालिश करनी हो तो सिरपर लाठी मारना उचित नहीं। अन्य विभागोंकी प्रतिकूलता न करते हुए एक विभागकी सेवा की तो वह सेवा सम्पूर्णकीही होती है। गुरुके पांवकी सेवा की तो गुरुकी सेवा होती है, गुरुका भोजन तैयार किया गुरुके कपडे धोये, गुरुका स्थान स्वच्छ किया इनमेंसे एक एक कार्य किया तो भी सम्पूर्ण गुरुकी सेवा की ऐसाही होता है। अवयवकी सेवा अनन्य भावसे करनेसे अवयवी की सेवा होती है। यह नियम जैसा व्यक्तिमें है वैसाही राष्ट्रमें और विश्वमें है।

राष्ट्रके मुख बाहु पेट और पांव क्रमशः ज्ञानी शूर व्यापारी और कारीगर हैं इनमेंसे किसी एक राष्ट्रावयवकी अनन्यभावसे सेवा की तो सम्पूर्ण राष्ट्रकी सेवा होती है। यहां अनन्य–भावसे सेवा करना विशेष ध्यानसे देखने योग्य है। राष्ट्रमें मुखस्थानमें ज्ञानी हैं और पांवके स्थानमें शूद्र हैं।

कुछ लोग शूद्रोंकी उन्नति करना चाहते हैं शूद्रोंकी सेवा करके उनका सुख बढाना चाहते हैं परन्तु वे ब्राह्मण-क्षत्रियोंकी निंदा करते हुए उनसे शूद्रोंको पृथक् मानकर शूद्रोंकी सेवा करना चाहते हैं। इससे द्वेष बढता है और राष्ट्रका नाश होता है क्योंकि यह अन अ-भावसे सेवा नहीं है। ब्राह्मणक्षत्रिय अन्य हैं, शूद्र अन्य हैं ऐसा

मानकर एकपर प्रेम और दूसरेका द्वेष करनेका नाम अनन्य सेवा नहीं है। वह तो अन्य भाव ( द्वैतभाव ) की सेवा है। वह तो आसुरी भावकी सेवा होनेसे नाश करनेवाली है।

अनन्यभावसे यही सेवा हो सकती है। ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य शूद्र मिलकर एक अखण्ड अटूट राष्ट्र है उस अखण्ड राष्ट्रकी सेवा अविरोधसे करनी है। किसी भी अवयवकी निंदा की तो सम्पूर्ण राष्ट्रकी निंदा होती है किसी एक जातिका द्रोह किया तो वह राष्ट्रका द्रोह होता है ऐसा मानकर सब राष्ट्रकी अखण्डभावसे सेवा करनेके लिये मैं राष्ट्रके पांव जो शूद्र हैं उनके उद्धारका यत्न करनेके लिये उनकी सेवा करता हूं ऐसे अनन्यभावसे जो सेवा करेगा उससे सच्ची राष्ट्रसेवा सम्पूर्ण रीतिसे हो जायगी और कभी राष्ट्रकी हानि नहीं होगी। अनन्यभावसे सेवा अथवा कोई कार्य करनेका तात्पर्य यहां पाठकोंके ध्यानमें आ-सकता है।

एक जातिका नाश करके दूसरी जातिका लाभ करनेका यत्न करनेका नाम अन्यभावसे प्रयत्न करना और किसीका विरोध न करते हुए सबकी भलाईके विचारके साथ किसी एक जातिकी उन्नतिके लिये प्रयत्न करना अनन्यभावसे सेवा करना है। राष्ट्रमें पक्षोपपक्ष उत्पन्न करके परस्पर विरोध बढाकर एक दूसरेको गिरानेके लिये यत्न करते हुए अपने हाथमें अधिकार प्राप्त करके दूसरेका नाश करके अपने पक्षवालोंकी उन्नति करेंगे ऐसी मनोवृत्ति धारण करके जो प्रयत्न होते हैं वे सब प्रयत्न अन्यभाव ( द्वैतभाव द्वन्द्वभाव ) के प्रयत्न हैं। ऐसे प्रयत्नोंसे जनतामें दु:ख बढेंगे। यही प्रयत्न मनुष्योंको असुर बनानेवाले हैं।

परंतु किसीका विरोध न करते हुए, प्रतिपक्षके साथ भी पूर्ण दैवीभावयुक्त प्रेमवृत्तिसे वर्ताव करना परस्पर सहानुभूति बढाते हुए, एक दूसरेकी अधिक उन्नति अविरोधसे करनेका यत्न करना अपने हाथमें शासनाधिकार आनेपर सबका हित करनेकाही उद्देश रखना इत्यादि प्रकारके जो प्रयत्न होंगे वे अनन्यभाव ( अद्वैतभाव द्वन्द्वातीतभाव एकत्वभाव ) के प्रयत्न हैं और यही अनन्यभावके प्रयत्न मनुष्योंको देवता बनानेवाले हैं।

इससे पाठकोंको स्पष्ट होगा कि अनन्यभाव मनमें स्थिर होनेके पश्चात् जो निःस्वार्थ कार्य होंगे वेही मानवोंकी पूर्ण उन्नति करनेमें समर्थ होंगे।

अनन्यभाव मनमें स्थिर होनेके पश्चात् कोई कर्म नहीं होगा ऐसा जो कहते हैं वह उनका कहना कितना निर्मूल है यह बात इतने विवरणसे सिद्ध हो चुकी है। वस्तुतः अनन्यभाव मनमें स्थिर होनेपरही विशेष महत्त्वपूर्ण और सार्वजनीन सबके हितके कार्य हो सकते हैं। इसीलिये अनन्यभाव मनमें स्थिर होनेयोग्य शिक्षापद्धति राष्ट्रमें प्रारंभ होनी चाहिये। सबका यत्न इसी दिशासे होना चाहिये।

अनन्यभावसे विश्वसेवा करना अंतिम ध्येय है। जो नियम राष्ट्रसेवाका विवरण करते हुए बताये हैं, वेही नियम अधिक विस्तारके साथ विश्वसेवा करनेके समय पालन करने चाहिये। अपने राष्ट्रकी उन्नति करनेके समय अन्य राष्ट्रोंको दबा देने परतंत्र करने उनको लूट करने आदि विचार अन्यभावसे उत्पन्न होते हैं। यदि अनन्यभाव मनमें एकवार स्थिर हो जाय तो अपने राष्ट्रकी उन्नति करनेके समय अन्योंको परतंत्र करनेका विचार भी रहेगाही नहीं। क्योंकि अनन्यभावकी दृष्टिसे अन्योंको पारतन्त्र्यमें रखनेका अर्थ परंपरासे अपने आपको परतंत्रतामें रखनाही होता है। इसलिये जो राष्ट्र दूसरोंको परतंत्र रखनेमें मग्न हैं वे राष्ट्र अन्य रीतियोंसे अपने आपको बद्ध करनेमें लगते जा रहे हैं ऐसा स्पष्ट दीखता है। क्योंकि सभी विश्व एक अखण्ड अटूट सत्ता है इस कारण उसके एक विभागको कष्ट पहुंचे तो उसका अनिष्ट परिणाम अन्य सब विभागोंको भोगनाही चाहिये। इसलिये जब तक इस भूमिपर एक राष्ट्र पददलित अवस्थामें रहेगा और जब तक दूसरोंको पददलित अवस्थामें रखनेका विचार बलिष्ठ राष्ट्रोंमें रहेगा तब तक इस जगत्में सुख समाधान शांति और आनंद कभी प्राप्त नहीं होगा क्योंकि यहां सब विश्व अखण्ड एक सत्ता है। यह—

नेह नानास्ति किंचन यो इह नानेव पश्यति
मृत्योः स मृत्युमाप्नोति॥

यहां नाना-विभिन्न-अनेक-द्वैत नहीं है जो यहां अनेक विभिन्न वस्तुएं हैं ऐसा मानता है वही भेदभाव

कर्म करके दुःखी होता है। " यहां सम्पूर्ण विश्वमें अखण्ड एकता है एकही अटूट वस्तु है अतः उसके एक भागको अलग मानकर अलग समझकर विरोधी भावसे जो कार्य होता है वह सबका दुःख बढानेवाला होता है।

इसलिये इस विश्वकी अटूट अखण्ड एकरस एकता देखकर अनन्य अभिन्न अद्वैत भावनासेही अपने सब कार्य करने चाहिये। तभी निर्दोष कार्य हो सकते हैं और इसी अनन्य भावसे किये कर्मोंसेही सबका भला विश्वका कल्याण और जनताका हित हो सकता है। सबके उद्धारका दूसरा कोई मार्ग नहीं सच्चा और निर्दोष यही एक मार्ग है।

समझा जाता है कि राजा प्रजा मालिक–नौकर उच्च–नीच धनी–गरीब अधिकारी–अनधिकारी आदि पक्ष परस्पर भिन्न हैं। परंतु वस्तुतः विश्वरूपमें इनकी भिन्नता नहीं है। जबतक विश्वरूपमें अपनी अखण्ड एकरूपता ये नहीं देखेंगे तबतक इनमें विभेद और अशान्ति बढतीही जायगी। राजाका और प्रजाका हित एकही है क्योंकि दोनों विश्वरूपके अवयव हैं ऐसा मानकर परस्पर अभिन्न और अनन्य हैं इसका अनुभव करते हुए जो राज्यशासन चलाया जायगा वही राजाप्रजाका सच्चा सुख बढा सकेगा। परन्तु जहांका राज्यशासन भेदनिष्ठाके न्यायके अनुसार होगा वहां दिन प्रतिदिन दुःखही बढता जायगा।

सच तो यह है कि अनन्यभावसेही सच्ची विश्वसेवा होना संभव है। राष्ट्रसेवा भी इसी अनन्यभावसे होगी। सब स्थानमें अन्य भाव ही दुःख बढानेवाला सिद्ध हुआ है। आजकल राजशासन चलाना इतना अशक्यसा हुआ है इसका प्रधान कारण है कि इसमें प्रजा राजासे और राजा प्रजासे भिन्न है। जिस समय राजा–प्रजा अनन्य भावसे युक्त होकर अखण्ड होंगे तब अधिक व्यय करनेकी कोई भी आवश्यकताही नहीं रहेगी। और वह धन प्रजाकी सुधार करनेके कार्योंमें व्यय करना संभव होगा। अतः इस राज्यशासनको ( अव्यय ) कम व्ययसे चलनेवाला ( गी ९।२ ) कहा है तथा वह शासन ( सुसुखं कर्तुं ) चलानेके लिये सुगम है सुख बढानेवाला है। इस तरह जो भगवद्गीतोक्त राज्यशासनकी प्रशंसा पूर्वोक्त नवम अध्यायमें की है वह योग्य है, ऐसाही विचार करनेपर सबको प्रतीत होगा। सबको सुख देनेवाला यह अनन्य भावका राज्यशासन है इसमें संदेहही नहीं है। तथापि जनतामें 'अनन्यभाव' स्थिर नहीं हुआ और अन्यभाव बढाया जा रहा है इसलिये यह भगवद्गीतोक्त राज्यव्यवस्था प्रचारमें नहीं आ सकती, और जबतक इसका प्रचार नहीं होता तबतक दुःख भी दूर नहीं हो सकता यह निश्चित बात है।

इतने विवरणसे निश्चय हुआ कि अनन्यभाव, अद्वैत भाव अभिन्नभाव एकत्वानुभाव मनमें स्थिर होनेके पश्चात् वैयक्तिक कौटुंबिक जातीय ग्रामीण प्रांतीय, राष्ट्रीय और जागतिक उन्नतिके प्रशस्ततम कर्म मनुष्य उत्तम रीतिसे कर सकता है और सम्पूर्ण संसार इसी शुभ अवस्थाकी प्राप्तिके लिये अत्यन्त आतुर है। सम्पूर्ण मानवीय प्रयत्न इसीके लिये हो रहे हैं परन्तु उन विचारों को योग्य मार्ग दीखताही नहीं इसीलिये वे विरुद्ध मार्गोंसे चल रहे हैं।

यदि श्रीमद्भगवद्गीतोक्त अनन्यभावकी शिक्षा सर्वत्र हो जाय और इस सुशिक्षासे सब जनता सुशिक्षित बन जाय तो निःसंदेह सब लोगोंमें अनन्यभाव सुस्थिर हो जायगा और सम्पूर्ण जनता शुद्ध आनंद प्राप्त कर सकेगी जिसकी उसको बडी चाह है।

इसलिये कोई यह न समझे कि ब्रह्मज्ञान होनेके बाद जो अनन्यभाव मनुष्यके मनमें स्थिर होनेवाला है वह होनेके पश्चात् मनुष्य कर्तव्यशून्य बनेगा। प्रत्युत सत्य तो यह है कि यह परिशुद्ध अनन्यभाव मनमें सुस्थिर होनेके पश्चातही मनुष्य सच्ची राष्ट्रसेवा सच्ची विश्वसेवा और सच्ची मानवसेवा कर सकता है। ब्रह्मज्ञान होनेके पश्चातही मनुष्यका कार्यक्षेत्र अधिक विस्तृत होता है। ब्रह्मज्ञानसे संकुचित क्षेत्रको छोडकर मानो वह विशाल क्षेत्रमें पहुंच जाता है।

अनन्यभाव या अनन्यभक्तिका कार्यक्षेत्र यह विस्तार है।

## विश्व और जगत्

यहां पाठकोंकी सुविधाके लिये 'विश्व और जगत्' में जो भेद है उसका स्पष्टीकरण करना आवश्यक है। जगत् और विश्व ये दो शब्द समान अर्थवाले नहीं हैं यद्यपि साधारण सभी लोग इनको समान अर्थमें प्रयुक्त करते हैं।

जगत् बदलनेवाला है और विश्व वैसा नहीं है। जगत् मिथ्या है परंतु विश्व शाश्वत है। इसलिये इनके अर्थोंका सूक्ष्म भेद समझ लेना आवश्यक है।

इस श्रीमद्भगवद्गीतामें परमेश्वरका विश्वरूप कहा है। जो विश्वरूप है वह जगद्रूप नहीं है। कुछ लोग दोनोंको एकही मानकर बड़ी गड़बड़ करते हैं अर्थात् भ्रम उत्पन्न करते हैं। इसलिये इनका भेद विशद करना चाहिये।

परमेश्वर–निर्मित विश्व है, परन्तु वैसा जगत् नहीं है। जगत् मानवनिर्मित है। इस विषयके कई उदाहरण लेकर विचार करना चाहिये तब यह विषय स्पष्ट हो जाना संभव है। देखिये—

वृक्ष परमेश्वरने बनाये हैं, इसलिये वे विश्वके भाग हैं, परंतु वृक्षकी लकड़ियां काटकर चौरंग चौपायी पेटी संदूक द्वार खिड़की आदि जो अनेक चीजें बनाई जाती हैं उनका समावेश जगत्में होता है। यह मनुष्यनिर्मित है। इसी तरह सुवर्ण परमेश्वरकी निर्मिति है उसको लेकर सुवर्णकार अनेक आभूषण बनाता है, वह जगत् है, तथा मानवनिर्मित है। मिट्टी ईश्वरनिर्मित है अतः वह विश्वरूप है परन्तु घट। घरकी दीवारें आदि मानवनिर्मित चीजें जगत्में संमिलित हैं। इस तरह विचार करनेसे विश्व क्या है और जगत् क्या है इसका विचार हो सकता है।

जगत् मानवीय है वह मिथ्या है और वह ईश्वरके विश्वरूपमें अन्तर्भूत नहीं है। जो परमेश्वरनिर्मित हैं उनके रूपोंको धारण करके परमेश्वर विश्वरूपी बन गया है। घट मानवनिर्मित होनेसे वह जगद्रूपी है और विश्वरूपी नहीं है तथापि उसकी मिट्टी विश्वरूपमें संमिलित है इस तरह घर जगद्रूप है परंतु मिट्टी और काष्ठ विश्वरूप हैं। यहां विशेषही सूक्ष्मताके साथ विचार करके इस भेदको जानना चाहिये नहीं तो यह स्पष्टीकरण भी दुर्बोधही होता जायगा। इसलिये इसका विवरण दूसरी रीतिसे करते हैं—

स्त्री और पुरुष ईश्वरनिर्मित हैं इसलिये वे विश्वरूप हैं परंतु पति–पत्नी और इनसे बननेवाले अनेक नाते ये सब मानवकल्पित और मानवीय व्यवहारके कारण उत्पन्न हुए हैं अतः ये जागतिक व्यवहार मायिक हैं। काका–मामा काकी–मामी चचा–चची दादा–दादी आदि सभी नाते जागतिक व्यवहारके हैं इसलिये वे मिथ्या जगत्के भाग हैं। विश्व मानवको ये मिलनेवाले हैं विश्वरूपपर वे आरोपित हैं। वस्तुतः इनमें सत्यता नहीं है। किसी पुरुषको परमेश्वरने पति करके उत्पन्न नहीं किया और किसी स्त्रीको उसकी पत्नी करके भी उत्पन्न नहीं किया। मानवोंने अपने व्यवहारके कारण ये नाते उत्पन्न किये हैं। विचार करनेसे ये नाते मिथ्या हैं ऐसा हरएकको स्पष्ट हो जायगा। परमेश्वरने जो अपने विश्वरूपमें स्त्री और पुरुष उत्पन्न किये हैं वे तो स्थायी हैं परंतु पतित्व और पत्नीत्व जगद्रूप होनेसे मिथ्या है और विश्वरूप दीखनेमें बाधक भी है।

ईश्वरने मनुष्य निर्माण किये हैं और वे विश्वरूपमें संमिलित भी हैं। परंतु राजा अमात्य, मंत्री सेनापति न्यायाधीश सैनिक सेवक, मुख्य व्यापारी कारीगर किसान चोर, साधु सज्जन असज्जन आदि जो जो व्यावहारिक अथवा मायाविक भेद हैं वे सब जगद्रूपी हैं अतः मिथ्या हैं। मानव विश्वरूपमें संमिलित होनेसे सत्य हैं। परमेश्वरने किसीको अमात्य करके निर्माण नहीं किया और किसीको सेवक करके भी उत्पन्न नहीं किया। स्त्री–पुरुष भेद ईश्वरनिर्मित है, अतः वह सत्य विश्वरूपमें संमिलित है परंतु स्वामी और सेवक यह भेद जागतिक व्यवहारके कारण बना है इसीलिये वह मिथ्या है। किसी राजाकी कृपा हुई तो सेवकका सरदार अथवा महामंत्री भी बन सकता है परंतु राजाकी कृपा होनेसे पुरुषकी स्त्री बन नहीं सकती, इससे विश्वरूपकी पारमार्थिक सत्यता और जगत्के व्यावहारिक संबंधकी मिथ्यात्मकता स्पष्ट हो सकती है।

मजदूर और कारखानदार ये व्यावहारिक जगत्के भेद हैं अतः ये मिथ्या हैं। इसी कारण जो आज मजदूर है वह थोड़े दिनोंके बाद कारखानदार बनता है परंतु दोनों मानव हैं इसलिये उन दोनोंका मानवत्व विश्वरूपमें संमिलित है और मजदूरपन तथा कारखानदारी जागतिक व्यवहारके कारण उत्पन्न होनेसे मिथ्या है।

आज जो सरदार है वह कल उस कार्यसे हटाया जाता है क्योंकि उसकी सरदारी जागतिक व्यवहारसे उत्पन्न हुई होनेके कारण मिथ्या है। परंतु उसका मानवपन हटकर उसपर बैलपन नहीं आता क्योंकि मानवत्व ईश्वरनिर्मित होनेसे सत्य है।

संपूर्ण भूमि परमात्मनिर्मित होनेसे विश्वरूपी होनेके कारण एक है परन्तु उस भूमिपर ये भारतवर्ष चीन तिब्बत आदि जो देश हैं वे मानवीय प्रयत्नसे और कल्पनासे मर्यादावाले होनेके कारण जागतिक व्यवहारसे उत्पन्न हुए हैं। इन राष्ट्रोंमें जो ग्रामोंकी मर्यादाएं हैं इन ग्रामोंमें जो वैयक्तिक स्वामित्वके भूमिविभाग हैं वे सबके सब जागतिक व्यवहारसे मानवीय कृतिसे उत्पन्न होनेके कारण भ्रमरूप हैं और जगत् मिथ्या होनेसे ये सब मिथ्या हैं। विश्वरूपकी एकता इन जागतिक भागोंमें नहीं है।

विश्वरूपी भूमिमें एक मनुष्य कहता है कि इतना भूभाग मेरा है इतना दूसरेका है इतना तीसरेका है यह सब मिथ्या व्यवहार है लोग इस मिथ्याकोही सत्य मानते हैं और उसीपर कितनी मार-काट करते हैं। यह सब अज्ञान है यह सब दुःखका हेतु है। मेरा यह दुःखका हेतु है। वस्तुतः कुछ भी मेरा नहीं है। यह सब प्रभु का है। जो प्रभुका है उसे मेरा कहना अज्ञान है। इस मेरा कहने के कारण कितने दुःख उत्पन्न होते हैं इसका पाठक विचार करें और इस संकुचित भावको भ्रमरूप जानकर इसका विश्वरूपसे कैसा विरोध है यह देखें और विश्वरूपकी पहचान करना सीखें। यह मेरे पन को हटानेकी और अखंड विश्वात्मक सत्ताको जाननेकी दृष्टिही दिव्यदृष्टि है। विश्वरूप दृष्टिमें मेरा घर मेरी भूमि यह बात नहीं है। वहां सब परमात्माका अखण्ड एकरस विश्वरूप है। इस अखण्ड विश्वरूप सत्तामें खण्ड करनेका कार्य मैं मेरा तू तेरा ये भाव कर रहे हैं। यही मिथ्या जगत् है।

अर्जुन ( प्रथमाध्यायमें ) कहता था कि ये भीष्मद्रोण-दुर्योधनादि मेरे गुरु पितामह भाई स्वजातीय सगेसंबंधी पारिवारिक जन हैं इसलिये इनको मारना पाप है। स्वकीयोंका वध नहीं करना चाहिये। उसको भगवान् श्रीकृष्णने दिव्यदृष्टि दी और अखण्ड परमात्माका अखण्ड एकरस विश्वरूप बताया जिसमें संपूर्ण मानव समिलित हैं ऐसा अर्जुनने देखा। उसे अखण्ड एकरस एकही विश्वरूप दिखाई दिया, फिर उसमें ये मेरे आप्तसंबंधी हैं यह अर्जुनका जागतिक व्यवहारका भ्रम मिट गया और विश्वरूपमें सब समान हैं ऐसा बोध हुआ। इससे कल्पित पारिवारिकताके कारण उत्पन्न होनेवाला उसके मनका मोह दूर हुआ। इस से अर्जुनका मन जगद्भ्रमसे बिगडा हुआ था उसको विश्वरूप-दर्शनसे परिशुद्ध किया गया यह बात पाठकोंके मनमें विस्तृतरूपसे आ जायगी। यही जगद्दृष्टि और विश्वदृष्टि है जिनमें एक मिथ्या-दृष्टि है और दूसरी सत्य-दृष्टि है।

इसीको हम छोटे कार्यक्षेत्रमें और स्पष्ट कर देते हैं। एक दृष्टिसे सब बालक राष्ट्रके हैं यह विश्वरूप दृष्टि है। दूसरी दृष्टिमें हरएक बालक उसके मातापिताका है यह जगत् दृष्टि है। ये दोनों दृष्टियां परस्पर भिन्न हैं और इनका परिणाम भी बिलकुल भिन्न है। देखिये विश्वदृष्टिसे सब बालक राष्ट्रके हैं राष्ट्रही उन सबका यथायोग्य पालन करे उनको यथायोग्य सब भोगोपभोग देवे और राष्ट्रीय शुभ संस्कारोंसे संपन्न करे। इस विश्वदृष्टिसे न कोई बालक गरीब है न कोई धनवान् है, सब समान हैं सबका पालन-पोषण समानतया होनेवाला है। इस समतामें जो शक्ति है उसकी कल्पना पाठक कर सकते हैं।

दूसरी जागतिक दृष्टि है। इसमें कई बालक निर्धन हैं कई बडे धनाढ्य हैं, कई स्वस्थ हैं कई अस्वस्थ हैं कई सरदारोंके हैं और कई पददलितोंके हैं कई स्वतंत्रोंके हैं और कई परतन्त्रोंके हैं। गरीबोंके बालक भूखे मर रहे हैं धनिकोंके बालक आराममें चैन कर रहे हैं सरदारोंके बालक जन्मसे दूसरोंपर शासन कर रहे हैं और पददलित गुलामोंके बालक जन्मसे गुलामीमें सड रहे हैं अस्पृश्योंके बालक स्पृश्योंकी पाठशालाओंमें भी नहीं जाते और राजाका पुत्र जन्मसेही राजा होनेका गर्व करता है। यह जगद्व्यवहार है विश्वरूप पारमार्थिक दृष्टिसे यह मिथ्या है भ्रमकारक है अज्ञान है, बंधनोंमें फंसानेवाला है और दुःख बढाने वाला है।

जो विश्वरूपी दिव्यदृष्टिका व्यवसाय है वहां सब बालक राष्ट्रकी दृष्टिसे समान और राष्ट्रके द्वारा पाले पोसे और स्नातक किये जाने योग्य हैं। वहां हरएकको अपने बुद्धि बलपर बडा होनेका मार्ग खुला होगा यही समदृष्टि है और अनन्त सुख बढानेवाली और सबका हित करनेवाली दिव्य दृष्टि है। ब्रह्मचर्याश्रममें यही विश्वरूपी दृष्टि थी। पाठक विचार करेंगे तो उनको पता लग जायगा कि आश्रमोंमें ब्रह्मचर्य वानप्रस्थ और संन्यासमें यही समदृष्टि

"मेरे राज्यमें चोर नहीं है, कृपण नहीं है मद्यपी नहीं है, स्वैराचारी नहीं फिर स्वैराचारिणी भी कैसे मिलेगी?"

इस तरह वह राजा अपने राज्यका वर्णन कर रहा है। इस राजाके ऐसी गवाही देनेका कोई कारण नहीं था और आज भी किसीने इसमें असत्यता होनेकी कल्पना नहीं की है इत्यादि नहीं इस देशके विषयमें अन्य देशीयोंने जो इतिहास लिखा है उसमें ग्रीस देशवालोंने ऐसाही लिखा है कि भारतवर्षमें चोरी नहीं होती इसलिये घरोंको ताले लगानेका रिवाज भारतवर्षमें नहीं है। दो सहस्र वर्ष पूर्व जब ग्रीक लोग यहां आये थे उस समयका यह वृत्तांत है। इसी तरह स्वैराचारके अभाव आदिके विषयमें भी सत्यता दिखाई दे सकती है। अर्थात् जो पूर्वोक्त राजाने अपने राज्यके विषयमें कहा था वह सत्य होनेमें संदेहही नहीं है।

यदि एक राज्य ऐसा पूर्ण पुरुषोंका हो सकता है तो निःसंदेह अन्य राष्ट्र भी वैसे परिशुद्ध हो सकते हैं। श्री भगवद्गीतामें जो पूर्ण पुरुषके लक्षण कहे हैं वे केवल श्रव्य करनेके लियेही नहीं कहे हैं वे आचरणमें लानेके लिये कहे गये हैं। और यदि आचरणमें लानेके लिये सामूहिक रूपसे प्रयत्न होंगे, तो निःसंदेह वे सद्गुण मनुष्योंमें आ सकते हैं क्योंकि सब मनुष्योंका अत्यधिक सुख यदि किसी नीतिसे होना संभव हो तो इसी आध्यात्मिक नीतिसे ही हो सकता है। अतः यह आध्यात्मिक नीति मनुष्योंके आचरणमें लानेके लियेही उपनिषदों और भगवद्गीतामें कही है। वेदमें भी सबसे प्रारंभमें यही नीति कही है। भगवान् श्रीकृष्णका अवतार इसी आध्यात्मिक नीतिको जनताके आचरणमें लानेके लिये था।

इस तरह विचार करनेसे परमात्माका विश्वरूप मनुष्योंकी दृष्टिमें आ सकता है परन्तु इसलिये राष्ट्रीय प्रयत्नोंकी आवश्यकता है। जो गीतामें कहा है कि—

मनुष्याणां सहस्रेषु कश्चिद्यतति सिद्धये।

हजारों मनुष्योंमें कोई विरलाही इस सिद्धिके लिये यत्न करता है। यह तो सांप्रतके व्यवहारमें सत्यही है। इसमें यद्यपि यह वर्तमान कालका अनुभव है। हजारों वर्षोंके होते हुए भी हीन समाजव्यवस्था हो चुकी थी उस समय सहस्रों मनुष्योंमें एकाध मनुष्य सिद्धिके लिये यत्न करता होगा आजकल कदाचित् सहस्रों मानवोंमें एक



मिलेगा भी नहीं परन्तु लाखोंमें एकाध मिल जायगा। परन्तु इससे यह नहीं सिद्ध होता है कि यदि राष्ट्रीय शिक्षापद्धति नये धार्मिक ढंगसे रची जाय और सत्ययुगकी प्रथाको शुरू करनेके लिये सामूहिक रूपसे राष्ट्रीय प्रयत्न हों और सब राष्ट्र उसी ध्येयसे प्रेरित होकर यत्न करें तो वह आध्यात्मिक नीति मानवोंके व्यवहारमें अवश्य आयगी। उस सिद्धिके लिये वैसेही प्रयत्न होने चाहिये। वैसे प्रयत्न होंगे तो अवश्य वैसा पूर्ण पुरुषोंका समाज बनेगा।

आजकल प्रयत्नही विरुद्ध दिशासे होते हैं इसलिये कष्ट बढ़ते जाते हैं। इससे पूर्ण पुरुषोंका समाज कदापि नहीं बन सकता ऐसा कहना सर्वथा अनुचित है। अस्तु।

जो विश्वरूप देखनेकी दिव्य दृष्टि है उसका सार्वदेशिक प्रचार किया जाय तो वह दिव्य दृष्टि सब मानवोंको प्राप्त हो सकती है और जिनमें विश्वरूप देखनेकी दृष्टि जागृत हो सकती है, वे पूर्ण पुरुष बन सकते हैं इसमें कोई संदेहही नहीं। परन्तु अबतक प्रचारकोंकीही कमी है।

यदि दिव्य दृष्टि प्राप्त होकर संजय परमात्माका विश्वरूप देख सकता है और संजयके कहनेपर अंधे धृतराष्ट्रको भी उसकी कुछ कल्पना आ सकती है (गी. अ. ११) और यदि यशोदामाताको भी परमात्माका दिव्य विश्वरूप दीख सकता है (श्रीमद्भागवत) और यदि अर्जुनके रथके चारों ओर खडे रहे सैनिकोंको भी विश्वरूप दर्शन हो सकता है (गी. ११) तो अन्य मनुष्योंको यह विश्वरूप क्यों न दीखेगा? अवश्य अवश्य दीखेगा और सार्वदेशिक प्रचार करनेपर वह सत्ययुग राष्ट्रभरमें अवश्य प्रारंभ होगा। परन्तु उसके लिये योग्य दिशामें प्रयत्न करने चाहिये। अस्तु।

इस कारण यह भगवद्गीतोक्त विश्वरूप-दर्शनसे होनेवाला शुभ व्यवहार मानवी व्यवहारमें परिणत हो सकता या नहीं इस विषयमें किसीको शंका करना योग्य नहीं है। उसका तीव्र प्रयत्न करनेपर सिद्ध होनेवाली यह बात है। प्रयत्न किया तो सिद्धि होगी न किया तो नहीं होगी इत्यादि सब शंकाके विषयमें उत्तर है।

इस तरह श्रीमद्भगवद्गीतामें प्रत्यक्ष परमेश्वरका विश्वरूप दर्शन करनेका उपदेश किया है जो सर्व जनहितकारी है। अब गीताके अतिरिक्त अन्यग्रंथोंमें जो विश्वरूपदर्शनका वर्णन

परावरेशो महदंशयुक्तो
ह्यजोऽपि जातो भगवान्यथाग्निः ॥
( श्रीमद्भागवत ३।१।४५ )

वासुदेवादि शान्त और राक्षसादि क्रूर रूप ईश्वरकेही हैं। जब शान्त रूपोंको क्रूर रूपोंसे पीड़ा होती है तब वह स्वयं अजन्मा होता हुआ भी अपनी प्रकृतिके साथ उत्पन्न होता है।" यहां शान्त और क्रूर दोनों परमात्माके रूप हैं। यजुर्वेदके रुद्रसूक्तमें रुद्ररूपी परमेश्वरके घोर ( क्रूर ) और शिव ( शान्त ) ऐसे रूप हैं ऐसा कहा है वही बात यहां अनूदित हुई है। यजुर्वेदका वचन है—

नम उग्राय च भीमाय च ।
नमः शिवाय च शिवतराय च ॥ (य० १६।४० -४१)

उग्र और शिव ये दो प्रकारके रुद्रकेही रूप हैं। और यही न जन्मनेवाला होनेपर भी जन्मता ( अजोऽपि जात ) है। यह बात भी यजुर्वेदमंत्रसे की है वैसा देखिये—

प्रजापतिश्चरति गर्भे अन्तरजायमानो बहुधा
विजायते । ( वा० य० ३१।१९ )

"न जन्म लेनेवाला प्रजापति गर्भमें होकर अनेक प्रकार से उत्पन्न होता है।" यहां अजायमानः विजायते ये यजुर्वेदके शब्द "अजोऽपि जातः" के समानही हैं।

इस तरह श्रीमद्भागवतमें विश्वरूपदर्शन है। अब विष्णुपुराणमें विश्वरूप वर्णन देखिये—

## विष्णुपुराणमें विश्वरूप

पुराणोंमें विष्णु-पुराण बहुत प्राचीन है। इस पुराणमें अनेक स्थानोंमें परमात्माके विश्वरूपका वर्णन आया है। यह बहुत बोधप्रद विषय है—

यदम्बु वैष्णवः कायस्ततो विप्र वसुंधरा ।
पद्माकारा समुद्भूता पर्वताब्ध्यादिसंयुता ॥ ३७ ॥
ज्योतींषि विष्णुर्भुवनानि विष्णु-
र्वनानि विष्णुर्गिरयो दिशश्च ।
नद्यः समुद्राश्च स एव सर्वं
यदस्ति यन्नास्ति च विप्रवर्य ॥ ३८ ॥
ज्ञानस्वरूपो भगवान्यतोऽसा-
वशेषमूर्तिर्न तु वस्तुभूतः ।
ततो हि शैलाब्धिधरादिभेदा-
ञ्जानीहि विज्ञानविजृम्भितानि ॥ ३९ ॥
एकः सदैकः परमः परेशः
स वासुदेवो न यतोऽन्यदस्ति ॥ ४४ ॥
( विष्णुपुराण अं० २ अ० १२ )

'विष्णुका जो जलरूपी शरीर है, उससे पर्वतों और समुद्रोंसहित पृथ्वी उत्पन्न हुई। ज्योतियां भुवन वन पर्वत दिशाएं, नदियां समुद्र यह सब विष्णुही है। जो कुछ है वह सब विष्णुही है। विष्णु ज्ञानस्वरूप होनेसे वह अखण्ड रूप है तथापि वह वस्तुरूप किंवा पदार्थाकार नहीं है, उसके अखण्ड रूपसे पर्वत समुद्र पृथ्वी आदि सब विज्ञानकेही विकास हैं ऐसा समझो। वही एक सत्स्वरूप वही परमेश्वर वासुदेव है जिससे पृथक् और कोई दूसरा पदार्थ नहीं है।'

पृथ्वी आदि पदार्थ भगवान् विष्णुकेही रूप हैं। जल तो ( वैष्णव आपः ) विष्णु भगवान्का शरीर है। केवल वस्तुमात्र भगवान् नहीं है परन्तु अखण्ड-अशेष रूप भगवान्काही रूप है। सब कुछ वासुदेवही है उससे भिन्न कोई दूसरा पदार्थ यहां नहीं है। पूर्वोक्त श्लोकोंमें ये सब बातें कही हैं। और भी देखिये—

सर्वे च देवा मनवः समस्ताः
सप्तर्षयो ये मनुसूनवश्च
इन्द्रश्च योऽयं त्रिदशेशभूतो
विष्णोरशेषास्तु विभूतयस्ताः ॥ ४९ ॥
( विष्णु अं० ३ अ० १ )

समस्त देवता मनु सप्तर्षिगण मनुके पुत्र सब देवोंका अधिपति इन्द्र ये सब विष्णुकी अशेष अर्थात् विभूतियां हैं। यहां भी वही बात कही है। देव-मानवादि सब मूर्तियां परमेश्वरकीही हैं अर्थात् देवमानवादि समस्त जगत् विश्वका रूप परमेश्वरकाही विश्वरूप है।

पालनाय भोऽसि त्वमुपति लोकान्बिभर्ति पृथ्वीवपु
रव्ययात्मा। शक्रादिरूपी परिपाति विश्वमर्केन्दु
रूपश्च तमो हिनस्ति ॥ ८७ ॥ करोति चेष्टाः
श्वसनस्वरूपी लोकस्य तृप्तिं च जलान्नरूपी।
ददाति विश्वस्थितिसंस्थितस्तु सर्वावकाशं च
नभःस्वरूपी ॥ ८८ ॥ यः सृज्यते सर्गकृदात्मनैव
यः पाल्यते पालयिता च देवः । विश्वात्मकः
संह्रियतेऽन्तकारी पृथक् त्रयस्यास्य च यो-
ऽव्ययात्मा ॥ ८९ ॥ ( विष्णु अं० ४ अ० १ )

उचित नहीं है। परमेश्वरके उत्पत्ति स्थिति संहार आदि अनेक गुण और तदनुसार कार्य हो रहे हैं उनके अनुसार विश्वमें उसके रूप प्रकट हो रहे हैं। वे सबके सब रूप परमात्माके विश्वरूपमें संमिलित हैं और जिस समय साधक उन सब रूपोंको परमात्माके रूपमें सम्मिलित देखेगा उसी *समय उसको परमात्माके विश्वरूपका ज्ञान हो सकता है।*

इससे सिद्ध हुआ कि भगवद्गीतामें जितना विश्वरूपका वर्णन है, वह विशेष कर ईश्वरके संहारभावका है। यद्यपि स्थितिका वर्णन वहां अति संक्षेपसे है अतः वह परिपूर्ण नहीं है, वह अंशमात्रकारी वर्णन है। जिस प्रकारका वर्णन यहां किया है और जो वर्णन अन्यान्य ग्रंथोंमें है उनका अनुसंधान करके पाठक और साधक परमात्माके विश्वरूपको संपूर्णतया अपनी कल्पनामें ला सकते हैं। परमेश्वर अनन्त है और उसका विश्वरूप भी अनन्त है इसलिये उसको अनन्त मानना समझना और कहनाही यथार्थ वर्णन हो सकता है। अर्थात् जितना भी मनुष्यकी कल्पनामें आ सकता है और जितना मनुष्य वर्णन कर सकता है, वह भी उसके विश्वरूपका एकही अंश होगा। भगवद्गीतामें क्या और किसी अन्य ग्रंथमें क्या इसका समग्र वर्णन होना असंभवही है। क्योंकि अनन्तका समग्र वर्णन करना है तो फिर अर्थ आदि सम्बन्धसेही होना संभव है।

## धर्माधर्मनिर्णय

इस स्पष्टीकरणसे परमात्माके विश्वरूपकी कल्पना पाठकोंको हो गयी होगी। यह विश्वरूपका विषय अत्यन्त महत्त्वका है और संपूर्ण धर्माधर्मका निर्णय इसी ज्ञानसे होता है। इस कारण हरएक पाठकको उचित है कि वह प्रयत्न करके इसको यथायोग्य समझनेका यत्न करे और समझनेपर उसका पर्याप्त मनन करे तथा मनमें वह ज्ञान स्थिर करे। अपने जीवनके हरएक व्यवहारमें इस दिव्य दृष्टिसे देखकर अपने कर्तव्यको जाननेका यत्न करे और जो कर्तव्य इस रीतिसे निश्चित होगा उसको पूर्ण रीतिसे निभानेकी पराकाष्ठा करे। इसीसे जीवनकी पूर्णता हो सकती है।

भक्त्या त्वनन्यया शक्य अहमेवंविधोऽर्जुन।
ज्ञातुं द्रष्टुं च तत्त्वेन प्रवेष्टुं च परंतप॥
(गी० ११।५४)

अनन्य भक्तिसेही (अहं) परमेश्वर (एवंविधः) इस तरह विश्वरूपमें दीखना शक्य है और उसका तत्त्वतः ज्ञान दर्शन और उस परमेश्वरमें अपना प्रवेश है यह अनुभव होना भी संभव है। अनन्य भावका अर्थ है, मैं उससे भिन्न नहीं। यह भाव पूर्वोक्त प्रकार विश्वरूप-दर्शनसेही सिद्ध हो सकता है किसी अन्य रीतिसे नहीं।

श्रीमद्भगवद्गीतामें (१) अनन्य भाव, (२) विश्वरूप परमेश्वरका ज्ञान (३) विश्वरूप परमेश्वरका दर्शन और (४) विश्वरूप परमेश्वरमें अपने प्रवेशका साक्षात् अनुभव ये चारों बातें क्रमशः अनुभव की हैं। इस तरह साधकको परमेश्वरका साक्षात्कार हरएक स्थानमें हो सकता है और यही नरको नारायणस्वरूप बनानेवाला है। इसीसे—

मत्कर्मकृन्मत्परमो मद्भक्तः संगवर्जितः।
निर्वैरः सर्वभूतेषु यः स मामेति पाण्डव॥
(गी० ११।५५)

साधक ईश्वरका कर्म करे ईश्वरको परम श्रेष्ठ समझे ईश्वरकी भक्ति करे लोगोंका संग छोड दे और किसी भूतके साथ वैर न करे। जो ऐसा आचरण करेगा वह ईश्वरको प्राप्त होगा।

यह *ईश्वरकी प्राप्ति उक्त प्रकार विश्वरूपी परमात्माका* साक्षात्कार होनेसेही हो सकती है और मनुष्यमात्रके धर्म मार्गका निर्णय इसीसे हो सकता है। मनुष्यको कृतकृत्यता होनेका यही एकमात्र सत्य साधन है।

मनुष्यको यह ज्ञान हो जानेपर अपने कर्तव्य कर्म करनेके निर्णयमें किसी प्रकारका संदेह नहीं हो सकता। यही दिव्य ज्ञान मनुष्यको कर्तव्यपथ संदेहरहित और शोकमोहरहित करनेवाला है।

अर्जुनको दिव्य विश्वरूपका दर्शन होनेके पश्चात् उसने कोई कर्तव्यविषयक प्रश्न नहीं किये। इसका कारण यही है कि उसको इस दिव्य ज्ञानसे अपने कर्तव्यका निश्चय हुआ और कोई संदेह नहीं रहा। इतनाही नहीं परन्तु कर्तव्या-कर्तव्यविवेचन करनेकी आवश्यकता भी उसके ध्यानमें आ गयी।

अतः पाठकोंसे निवेदन है कि वे पक्षपातरहित होकर इस विश्वरूपविज्ञानको पहचानें अनुभव करें और अपना जन्मको सार्थक बनावें।

॥ ग्यारहवें अध्यायका मनन समाप्त ॥११॥

'हे प्रभो ! हे सनातन स्वरूप ! हे सर्वात्मन् ! हे भूतस्वरूप ! हे भूतभावन ! तुझे नमस्कार है। सन्ध्या, रात्रि दिन भूमि, आकाश, वायु जल अग्नि मन बुद्धि अहंकार ये रूप तुम्हारेही हैं। तूही सृष्टिकर्ता ब्रह्मा पालनकर्ता विष्णु और संहारकर्ता शिव है। ये सब रूप तुम्हारेही हैं। देव दैत्य यक्ष राक्षस सिद्ध पन्नग कूष्माण्ड, पिशाच गन्धर्व मानव पशु गुल्म तथा समस्त तृणवल्लियां स्थूल मध्यम और सूक्ष्म सूक्ष्मतर सूक्ष्मतम जो भी हैं वे सब देहभेदसे आपहीके रूप हैं। यहां देहभेदसे एकही परमात्मा सब रूपोंका धारणकर्ता है यह बात कही है।

त्वया यदभयं दत्तं तद्दत्तमखिलं मया ।
मत्तोऽविभिन्नमात्मानं द्रष्टुमर्हसि शंकर ॥४७॥
योऽहं स त्वं जगच्चेदं सदेवासुरमानुषम् ।
मत्तो नान्यदशेषं यत्तत्त्वं ज्ञातुमिहार्हसि ॥४८॥
अविद्यामोहितात्मानः पुरुषा भिन्नदर्शिनः ।
वदन्ति भेदं पश्यन्ति चावयोरन्तरं हर ॥४९॥
(विष्णु अं ५, अ ३३)

हे शंकर ! आपने जो अभय दिया है वह मैंनेही दिया है। आप अपनेको मुझसे सर्वथा अभिन्न देखें। जो मैं (विष्णु) हूं सोही आप हैं तथा यह संपूर्ण जगत् देव असुर मनुष्य आदि सब कोई मुझसे भिन्न नहीं हैं। जिन लोगोंका चित्त अविद्यासे मोहित है वे भेदको देखते हैं और वेही भेदका वर्णन करते हैं। वस्तुतः भगवान् विष्णुही संपूर्ण विश्वरूपी हैं अतः यहां परस्पर भिन्न कोई वस्तु नहीं है। जो भेददर्शी पुरुष हैं वे सबके सब अविद्याग्रस्त मनुष्य हैं और भेदका अनुभव अज्ञानका फल है।

## लिंगपुराणमें विश्वरूप

लिंगपुराणमें निम्नलिखितप्रकार शिवजीका विश्वरूप कहा है—

नित्योऽनित्योऽहमनघो ब्रह्माऽहं ब्रह्मणस्पतिः ॥११
दिशश्च विदिशश्चाहं प्रकृतिश्च पुमानहम् ॥
त्रिष्टुब्जगत्यनुष्टुप्च छन्दोऽहं तन्मयः शिवः ॥१२
सत्योऽहं सर्वगः शान्तस्त्रेताग्निर्गौरहं गुरुः ।
गौरहं गह्वरश्चाहं नित्यं गहनगोचरः ॥ १३ ॥
आपोऽहं भगवानीशस्तेजोऽहं वेदिरप्यहम् ॥१४॥
ऋग्वेदोऽहं यजुर्वेदः सामवेदोऽहमात्मभूः ।
अथर्वणोऽहं मंत्रोऽहं तथा चांगिरसां वरः ॥१५
इतिहासपुराणानि कल्पोऽहं कल्पनाऽप्यहम् ।
अक्षरं च क्षरं चाहं क्षांतिः शांतिरहं क्षमा ॥१६॥
गुह्योऽहं सर्ववेदेषु वरण्योऽहमजोऽप्यहम् ।
पुष्करं च पवित्रं च मध्यं चाहं ततः परम् ॥१७॥
बहिश्चाहं तथा चान्तः पुरस्तादहमव्ययः ।
ज्योतिश्चाहं तमश्चाहं ब्रह्माविष्णुर्महेश्वरः ॥ १८ ॥
बुद्धिश्चाहमहंकारस्तन्मात्राणीन्द्रियाणि च ।
एवं सर्वं च मामेव यो वेद सुरसत्तमाः ॥ १९ ॥
स एव सर्ववित्सर्वं सर्वात्मा परमेश्वरः ॥ २० ॥
लिंगपुराण अ (१८ उपरिभागः)

मैं (ईश्वर) नित्य अनित्य निष्पाप ब्रह्मा ब्रह्मणस्पति दिशा विदिशा प्रकृति पुरुष त्रिष्टुप् जगति अनुष्टुप् छन्द सत्य शान्त शिव त्रेताग्नि गुरु गौ गह्वर जल तेज वेदी ऋग्वेद यजुर्वेद सामवेद अथर्ववेद मन्त्र इतिहास पुराण कल्प और कल्पना क्षर अक्षर क्षांति शांति क्षमा सर्व वेदोंमें गुह्य अज पुष्कर आदि मध्य अन्त बाहि अन्तः, ज्योति तम विष्णु महेश्वर बुद्धि अहंकार तन्मात्रा इंद्रिय हूं। इस तरह जो मनुष्य मुझ ईश्वरकोही सब कुछ जानता है वह सर्वज्ञ होता है और वह सबको परमात्मा या परमेश्वर जानता है।

इस रीतिसे लिंगपुराणमें ईश्वरके विश्वरूपका वर्णन है। इस पुराणमें अनेक स्थानोंपर इस तरहके वर्णन हैं परन्तु सबके सब यहां उद्धृत करनेकी कोई आवश्यकता नहीं है। इस एक उद्धरणसे पाठक जान सकते हैं कि इस ग्रंथमें विश्वरूपका वर्णन किस रीतिसे किया गया है।

## सूर्यपुराणमें विश्वरूप

सूर्यपुराणमें निम्न प्रकार विश्वरूपदर्शनका वर्णन है—

विश्वतश्चक्षुरीशानविद्युती विश्वतोमुखः ।
जगतः सर्वभूतानामेक एव महेश्वरः ॥ २१ ॥
पृथिव्यां तिष्ठति विभुः पृथिवी वेत्ति नच तम्।
रूपं च पृथिवी यस्य तस्मै भूम्यात्मने नमः ॥ २२ ॥
अप्सु तिष्ठति नैवापस्तं विदुः परमेश्वरम्।
आपो रूपं च यस्यैव नमस्तस्मै जलात्मने ॥ २३ ॥
योऽग्नौ तिष्ठत्यमेयात्मा न तं वेत्ति कदाचन ।

अग्निरूप भवेद्यस्य तस्मै वह्न्यात्मने नमः ॥ ४५ ॥
तिष्ठन्वायौ यो वायौ न वायुर्वेत्ति तं परम्।
वायुर्यस्य भवेद्रूपं तस्मै वाय्वात्मने नमः ॥ ४६ ॥
व्योम्नि तिष्ठति यो नित्यं व्योम वेत्ति न तं हरम्।
व्योम यस्य भवेद्रूपं तस्मै व्योमात्मने नमः ॥ ४७ ॥
सूर्ये तिष्ठति यो देवो न सूर्यो वेत्ति शंकरम्।
यस्य सूर्यो भवेद्रूपं तस्मै सूर्यात्मने नमः ॥ ४८ ॥
चन्द्रे तिष्ठति विभुश्चन्द्रो वेत्ति न शाश्वतम्।
चन्द्रो यस्य भवेद्रूपं तस्मै चन्द्रात्मने नमः ॥ ४९ ॥
( सूर्य पुराण अ. २ )

सब विश्वका पालक प्रभु है उसके नेत्र और मुख सब ओर हैं। यह ईश्वर पृथ्वी आप तेज वायु आकाश सूर्य चन्द्रमें रहता है परन्तु पृथ्वी आप आदि उसे जानते नहीं परन्तु जिसका रूप पृथ्वी आप तेज वायु आकाश सूर्य और चन्द्र हैं उस विश्वात्माको नमस्कार है।

यहां पृथ्वी आप, तेज, वायु आकाश सूर्य चन्द्र ये परमात्माके रूप हैं ऐसा कहा है। यही विश्वरूप परमेश्वर का रूप है। बृहदारण्यकोपनिषद्में अन्तर्यामी ब्राह्मण है वहां यही विषय अधिक विस्तारके साथ कहा है। इसी पुराणमें और देखिये—

ब्रह्मणे विश्वरूपाय नमस्ते परमात्मने।
त्वमीश्वरो महादेवः परं ब्रह्म महेश्वरः।
परमेष्ठी शिवः शान्तः पुरुषो निष्कलो हरः ॥ ३१ ॥
भूमिरापोऽनलो वायुर्व्योमाहंकार एव च।
यस्य रूपं नमस्यामि भवन्तं ब्रह्मसंज्ञितम् ॥ ३३ ॥
यस्य चाऽऽकाशमूर्धा पादौ पृथ्वी दिशो भुजाः।
आकाशमुदरं तस्मै विराजे प्रणमाम्यहम् ॥ ३४ ॥
( सूर्यपुराण अ. २३ )

विश्वरूपी परमात्मा-ब्रह्मके लिये नमस्कार है। तूही ईश्वर महादेव परब्रह्म महेश्वर परमेष्ठी शिव शान्त पुरुष निष्कल हर है। पृथ्वी आप अग्नि वायु आकाश अहंकार यह सब ब्रह्मका रूप है। उसको मेरा नमस्कार है। जिसकी मूर्धा आकाश है पृथ्वी पांव हैं दिशाएं भुजा हैं आकाश उदर है उस विशेष तेजस्वी ईश्वरके लिये मेरा प्रणाम है।

यहां परमेश्वरके विश्वरूपका वर्णन है और उसके शरीरमें कानसे अवयव कौन हैं यह भी दर्शाया है। इसकी तुलना पाठक पुरुषसूक्तके वर्णन साथ (ऋ. १०।९० )करें। क्योंकि वही वर्णन यहां किया है। सूर्यपुराणमें ऐसाही और एक स्थानपर वर्णन है।

सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात्।
सहस्रनयनो देवः सहस्रचरणः शिवः ॥ १२ ॥
सहस्रबाहुर्विश्वात्मा त्रिशूली वृषकेतनः।
दंष्ट्राकरालवदनः परमात्मा तु शिवः ॥ १३ ॥
( सूर्यपुराण अ. ३१ )

यह तो पुरुषसूक्तका रूपान्तरही है। सहस्र मस्तक, सहस्र आकृति सहस्र नयन सहस्र चरण सहस्र बाहुवाला यह विश्वात्मा है। यह परमात्माका शरीर है। अब शिवपुराण-का विश्वरूप वर्णन देखिये—

## शिवपुराणमें विश्वरूप

यस्य यस्य पदार्थस्य या या शक्तिरुदाहृता।
सा सा विश्वेश्वरी देवी स स सर्वो महेश्वरः ॥
( शिवपुराण वा. सं. उ. अ. ५।१० )

हरएक पदार्थमें एक शक्ति रहती है, वह शक्ति महेश्वरी है और वह पदार्थ महेश्वर है। इस तरह एक श्लोकमें मुख्य तत्त्व कहा है। इसी अध्यायमें तथा अन्यत्र बहुत वर्णन है परन्तु वह सब यहां उद्धृत करनेकी कोई आवश्यकता नहीं है। इसी श्लोकसे सब पदार्थोंका महेश्वररूप होना सिद्ध होता है। यह श्लोक मननपूर्वक पाठक देखेंगे तो उनको हरएक पदार्थ किस तरह शिवस्वरूप है इसका यथार्थ ज्ञान होगा।

अन्यान्य पुराणोंमें भी विश्वरूप दर्शनके बहुतसे वर्णन हैं तथापि उन सबको यहां उद्धृत करनेकी कोई आवश्यकता नहीं है। क्योंकि ये सब वर्णन एक जैसेही हैं और इनमें कोई विशेषता नहीं है। अतः पुराणवचनोंमें आये विश्वरूप वर्णनका विषय यहां समाप्त करते हैं।

वेद ब्राह्मण आरण्यक उपनिषद्, इतिहास और पुराण-ग्रंथोंमें परमात्माके विश्वरूपका विषय है। और सर्वत्र यह विषय समानही है। सब ग्रंथोंका इस विषयमें ऐकमत्य है, अतः इसको ऐसाही मानना चाहिये इसमें भेद नहीं हो सकता।

## भगवद्गीताका विश्वरूप

भगवद्गीताके विश्वरूपवर्णनमें संपूर्ण विश्वरूपका वर्णन नहीं है केवल विनाशक कालस्वरूपी परमात्माके विनाशक स्वरूपकाही वर्णन है। अतः इसको परिपूर्ण वर्णन समझना

उचित नहीं है। परमेश्वरके उत्पत्ति स्थिति संहार आदि अनेक गुण और तदनुसार कार्य हो रहे हैं, उनके अनुसार विश्वमें उसके रूप प्रकट हो रहे हैं। वे सबके सब रूप परमात्माके विश्वरूपमें संमिलित हैं और जिस समय साधक इन सब रूपोंको परमात्माके रूपमें संमिलित देखेगा उसी समय उसको परमात्माके विश्वरूपका ज्ञान हो सकता है।

इससे सिद्ध हुआ कि भगवद्गीतामें जितना विश्वरूपका वर्णन है वह विशेष कर ईश्वरके संहारभावका है। यदि स्थितिका वर्णन यहां अति संक्षेपसे है अतः वह परिपूर्ण नहीं है, वह अंशभावकाही वर्णन है। जिस प्रकारका वर्णन यहां किया है और जो वर्णन अन्यान्य ग्रंथोंमें है उनका अनुसंधान करके पाठक और साधक परमात्माके विश्वरूपको संपूर्णतया अपनी कल्पनामें ला सकते हैं। परमेश्वर अनन्त है और उसका विश्वरूप भी अनन्त है इसलिये उसकी अनन्त भावना समझना और कदापि यथार्थ वर्णन हो सकता है। अर्थात् जितना भी मनुष्यकी कल्पनामें आ सकता है और जितना मनुष्य वर्णन कर सकता है वह भी उसके विश्वरूपका एकही अंश होगा। भगवद्गीतामें क्या और किसी अन्य ग्रंथमें क्या इसका समग्र वर्णन होना असंभवही है। क्योंकि अनन्तका समग्र वर्णन करना है तो सिर पर्व आदि सम्पूर्णसेही होना संभव है।

## धर्माधर्मनिर्णय

इस स्पष्टीकरणसे परमात्माके विश्वरूपकी कल्पना पाठकोंको हो गयी होगी। यह विश्वरूपका विषय अत्यन्त महत्त्वका है और संपूर्ण धर्माधर्मका निर्णय इसी ज्ञानसे होता है। इस कारण हरएक पाठकको उचित है कि वह अध्ययन करके इसको यथायोग्य समझनेका यत्न करे और समझनेपर उसका पर्याप्त मनन करे तथा मनमें यह ज्ञान स्थिर करे। अपने जीवनमें हरएक पदार्थमें इस दिव्य दृष्टिसे देखकर अपने कर्तव्यको जाननेका यत्न करे और जो कर्तव्य इस रीतिसे निश्चित होगा उसको पूर्ण रीतिसे निभानेकी पराकाष्ठा करे। इसीसे जीवनकी पूर्णता हो सकती है।

भक्त्या त्वनन्यया शक्य अहमेवंविधोऽर्जुन।
ज्ञातुं द्रष्टुं च तत्त्वेन प्रवेष्टुं च परंतप॥
(गी. ११।५४)

अनन्य भक्तिसेही (अहं) परमेश्वर (एवंविधः) इस तरह विश्वरूपमें दीखना शक्य है और उसका तत्त्वतः ज्ञान दर्शन और उस परमेश्वरमें अपना प्रवेश है यह अनुभव होना भी संभव है। " अनन्य भावका अर्थ है, मैं उससे भिन्न नहीं। यह भाव पूर्वोक्त प्रकार विश्वरूप–दर्शनसेही सिद्ध हो सकता है किसी अन्य रीतिसे नहीं।

श्रीमद्भगवद्गीतामें (१) अनन्य भाव, (२) विश्वरूप परमेश्वरका ज्ञान (३) विश्वरूप परमेश्वरका दर्शन और (४) विश्वरूप परमेश्वरमें अपने प्रवेशका साक्षात् अनुभव ये चारों बातें प्रत्यक्ष अनुभव की हैं। इस तरह साधकको परमेश्वरका साक्षात्कार हरएक स्थानमें हो सकता है और यही नरको नारायणस्वरूप बनानेवाला है। इसीसे—

मत्कर्मकृन्मत्परमो मद्भक्तः सङ्गवर्जितः।
निर्वैरः सर्वभूतेषु यः स मामेति पाण्डव॥
(गी. ११।५५)

साधक ईश्वरका कर्म करे ईश्वरको परम श्रेष्ठ समझे ईश्वरकी भक्ति करे भोगोंका संग छोड दे और किसी भूतके साथ वैर न करे। जो ऐसा आचरण करेगा वह ईश्वरको प्राप्त होगा।

यह ईश्वरकी प्राप्ति उक्त प्रकार विश्वरूपी परमात्माका साक्षात्कार होनेसेही हो सकती है और मनुष्यमात्रके धर्म मार्गोंका निर्णय इसीसे हो सकता है। मनुष्यकी कृतकृत्यता होनेका यही एकमात्र श्रेष्ठ साधन है।

मनुष्यको यह ज्ञान हो जानेपर अपने कर्तव्य कर्म करनेके निर्णयमें किसी प्रकारका संदेह नहीं हो सकता। यही दिव्य ज्ञान मनुष्यको कर्तव्यदक्ष संदेहरहित और शोकमोहरहित करनेवाला है।

अर्जुनको दिव्य विश्वरूपका दर्शन होनेके पश्चात् उसने कोई कर्तव्यविषयक प्रश्न नहीं किये। इसका कारण यही है कि उसको इस दिव्य ज्ञानसे अपने कर्तव्यका निश्चय हुआ और कोई संदेह नहीं रहा। इतनाही नहीं परन्तु कर्तव्या-कर्तव्यनिर्णय करनेकी कसौटी भी उसके ध्यानमें आ गयी।

अतः पाठकोंसे निवेदन है कि वे निष्कपटरहित होकर इस विश्वरूपविज्ञानको पदपदमें अनुभव करें और अपने जन्मको सार्थक बनावें।

॥ ग्यारहवें अध्यायका मनन समाप्त ॥११॥

# भक्ति-योग

## (१) कौन श्रेष्ठ भक्त हैं?

अर्जुन उवाच—

एवं सततयुक्ता ये भक्तास्त्वां पर्युपासते। ये चाप्यक्षरमव्यक्तं तेषां के योगवित्तमाः ॥१॥

---

अन्वयः— अर्जुन उवाच— (हे भगवन्!) एवं सततयुक्ताः ये भक्ताः त्वां पर्युपासते ये च अपि अव्यक्तं अक्षरं (पर्युपासते) तेषां (मध्ये) के योगवित्तमाः (सन्ति)? ॥ १ ॥

अर्जुन बोले—(हे भगवन्!) इस तरह सतत योग करनेवाले जो भक्त आप (व्यक्त) की उपासना करते हैं और जो अव्यक्त अविनाशी (आत्माकी उपासना करते हैं) उनमें कौनसे योगी अधिक श्रेष्ठ हैं? ॥ १ ॥

भावार्थ— सतत योगसाधन करनेवालोंमें कई उपासक सगुण रूपकी-व्यक्तकी-उपासना करते हैं और कई उपासक अव्यक्त निर्गुण निराकार ब्रह्मकी उपासना करते हैं। इन दोनों प्रकारके उपासकोंमें कौनसे योगी अधिक श्रेष्ठ हैं? व्यक्तकी उपासना करनेवाले श्रेष्ठ हैं या अव्यक्तकी उपासना करनेवाले श्रेष्ठ हैं? ॥ १ ॥

---

### उपासकोंके दो भेद

(१) ग्यारहवें अध्यायमें विश्वरूपका दर्शन कराकर यही विश्वरूपी ईश्वर मनुष्यके लिये एकमात्र उपास्य है ऐसा कहा है। इससे पूर्व आठवें अध्याय (गी ८।२१) में कहा है कि 'अव्यक्त आत्मतत्त्वही परम गति है।' ये दो उपदेश परस्परविरोधी प्रतीत होते हैं इसलिये अर्जुन प्रश्न करता है कि— हे भगवन्! आप जैसे व्यक्त ईश्वरकी सगुण उपासना करनेवाले भक्त श्रेष्ठ हैं अथवा अव्यक्त आत्मतत्त्वकी उपासना करनेवाले भक्त श्रेष्ठ हैं?

द्वितीय अध्यायसे आठवें अध्यायतक आत्मतत्त्व अव्यक्त है ऐसा अनेकवार कहा है। इससे अव्यक्तकी उपासना करनी चाहिये ऐसा प्रतीत होता है—

१ अविनाशि तु तद्विद्धि येन सर्वमिदं ततम्। (गी. २।१७)

२ अन्तवन्त इमे देहा नित्यस्योक्ताः शरीरिणः।
अनाशिनोऽप्रमेयस्य ॥ (गी २।१८)

३ अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो।
न हन्यते हन्यमाने शरीरे ॥ (गी २।२०)

४ अव्यक्तोऽयमचिन्त्योऽयमविकार्योऽयमुच्यते ॥ (गी २।२५)

५ देही नित्यमवध्योऽयं देहे सर्वस्य भारत ॥ (गी २।३०)

६ इन्द्रियेभ्यः परं मनः। मनसस्तु परा बुद्धिर्यो बुद्धेः
परतस्तु सः ॥ (गी ३।४२)

७ सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि ॥ (गी ६।२९)

८ अष्टधा अपरा प्रकृति ॥ (गी ७।४)
जीवभूता परा प्रकृति ॥ (गी ७।५)

९ अहं कृत्स्नस्य जगतः प्रभवः प्रलयस्तथा ॥ (गी ७।६)

१० मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव। (गी ७।७)

११ रसोऽहमप्सु कौन्तेय प्रभास्मि शशिसूर्ययोः ॥ (गी ७।८)

१२ अव्यक्तं व्यक्तिमापन्नं मन्यन्ते मामबुद्धयः।
परं भावमजानन्तो ममाव्ययमनुत्तमम्। (गी ७।२५)

१३ अक्षरं ब्रह्म परमं ॥ (गी ८।३)
अधिभूतं क्षरो भावः ॥ (गी मू. ८।४)

१४ मया ततमिदं सर्वं जगदव्यक्तमूर्तिना ॥ (गी ९।४)

१५ मयाऽध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते सचराचरम्। (गी ९।१० )

१६ अवजानन्ति मां मूढा मानुषीं तनुमाश्रितम्।
परं भावमजानन्तो मम भूतमहेश्वरम् ॥ (गी ९।११)

(१) अविनाशी वह आत्मतत्त्व है जिसने इस विश्वका विस्तार किया है (२) नित्य आत्माके ये सब देह नाश वाले हैं आत्मा अविनाशी और अप्रमेय है (३) शरीर मारा जानेपर भी उसमें रहनेवाला आत्मा शाश्वत नित्य

*

अन्वयः— श्रीभगवान् उवाच- ( हे अर्जुन ! ) मयि मनः आवेश्य नित्ययुक्ताः ( सन्तः ) ये परया श्रद्धया उपेताः मां उपासते ते युक्ततमाः मे मताः ॥ २ ॥

श्रीभगवान् कहते— ( हे अर्जुन ! ) मुझ ( मेरे व्यक्त रूप ) में मन लगाकर नित्य योग करते हुए जो श्रेष्ठ श्रद्धासे युक्त होकर मेरी ( व्यक्त रूपकी ) उपासना करते हैं वे श्रेष्ठ योगी हैं ऐसा मेरा मत है ॥२॥

भावार्थ— जो मन एकाग्र करके परमेश्वरके व्यक्त रूपकी बडी अचल श्रद्धासे उपासना करते हैं वे सचमुच श्रेष्ठ योगी हैं। अर्थात् साकार रूपकी उपासना बडी श्रद्धासे करते हैं, वेही श्रेष्ठ योगी हैं ॥ २ ॥

## श्रेष्ठ भक्त

( १ ) जो परमेश्वरके सगुण रूपमें मन लगाकर नित्य परमेश्वरकी सगुण भक्तिमें तत्पर होकर परम श्रद्धासे ईश्वर की सगुण उपासना करते हैं वे ( युक्ततमाः ) योगियोंमें श्रेष्ठ योगी हैं। यह मेरा निज मत है ( मे युक्ततमाः मताः ) ऐसा भगवान् श्रीकृष्ण कहते हैं। अर्थात् भगवान् श्रीकृष्णके मतसे व्यक्त रूपकी उपासना करनेवाले योगी श्रेष्ठ होते हैं यह बात निश्चित है।

श्रेष्ठ योगी होनेके लिये जो बातें आवश्यक हैं वे ये हैं—

१ मनः आवेश्य = ईश्वरमें मन लगाना

२ नित्ययुक्ताः = ईश्वरसे नित्य योग संबंध करना कुशलतासे साथ कर्म करना

३ परया श्रद्धया उपेताः = श्रेष्ठ श्रद्धासे युक्त होना।

ईश्वरका रूप वही है जो इस विश्वमें दिखाई देता है। जो आंखसे दिखाई देता है विश्वका वही रूप परमात्माका व्यक्त रूप है। यह रूप अनन्त है उसमें जो अपनी उपासनाके लिये योग्य है वही लिया जावे और उसमें अपना मन पूर्णतासे साथ लगाया जावे मनमें उसके विषयमें भक्तिभाव नित्य और मुख्य रहे और जो कुछ किया जाय वह परम श्रद्धासे किया जावे। इस तरह जो भक्ति होती है वही श्रेष्ठ भक्ति है। यहां तीन बातें मुख्य हैं—

( १ ) मन लगाना। जब मन किसी विषयमें लग जाता है तब सम्पूर्ण इंद्रियाँ उसीमें लग जाती हैं तब शरीरही अर्पण हो जाता है। मन लगनेपर अपने पास और कुछ अवशिष्ट नहीं रहता। मनहीसे जागृतिके संपूर्ण व्यापार होते हैं अतः मन परमेश्वरकी किसी विभूतिमें लग जानेके कारण जागृतिके सभी व्यापार उस विभूतिको समर्पित हो जाते हैं।

( २ ) नित्य योग करनेसे अपने समयका समर्पण हो जाता है। अपने पास जो समय है वह सब नित्य शब्दसे जाना जाता है। नित्य उपासना करनेका अर्थ यही है कि अपना संपूर्ण समय उसके लिये दे देना अपने समयमें दूसरा कुछ न करना। अपने पास जो आयु है वह सब 'नित्य' शब्दसे बोधित होती है। नित्य-योग करनेका आशय यही है कि अपनी सम्पूर्ण आयुमें ईश्वरके साथ संयुक्त रहना उससे वियुक्त न होना। यही अपनी आयुका समर्पण हुआ है। अपनी आयुमें सब कार्य सदा कुशलताके साथ करना।

( ३ ) इस तरह मन और आयुका समर्पण होनेके पश्चात् वह समर्पण किस प्रकार करना चाहिये आगे इसका उत्तर परम श्रद्धासे ऐसा दिया है। अश्रद्धासे बनावटी अथवा दिखावटी रीतिसे नहीं। अर्थात् अत्यंत तत्परतासे वह समर्पण होना चाहिये। तर्क-वितर्क-कुतर्क छोडकर श्रद्धासे आत्मसमर्पण होना चाहिये।

जो भक्तिमार्गकी मुख्यताके लिये तीन बातें आवश्यक हैं वे ये हैं— ( १ ) अपने मनका समर्पण ( २ ) अपनी आयुका-जीवनका समर्पण और ( ३ ) परम श्रद्धासे उपासना करना। इसीसे मुक्तता प्राप्त होती है और मनुष्य श्रेष्ठ भक्त बन सकता है।

यहां मयि ( मुझमें ) ऐसा कहा है। भगवान् श्रीकृष्ण यहां अपने व्यक्त रूपके विषयमें बोल रहे हैं। इससे व्यक्त रूपकी उपासना सूचित होती है। मुझमें मन लगाओ इसका अर्थ जो पांडवोंके साथ कार्य कर रहा है उस श्रीकृष्णके व्यक्त रूपमें मन लगाओ अर्थात् इसी तरहके जो परमेश्वरकी विभूतियोंके रूप हैं उन रूपोंमेंसे किसी रूपपर मन लगाओ। किसी भी विभूतिपर मन स्थिर किया उस विभूतिके लिये अपना तन मन धन अर्पण किया तो वही सिद्धि प्राप्त हो सकती है।

मातापिताके जीवित होनेके समय उनकी यथायोग्य सेवा न करना परन्तु उनके मृत्युके पश्चात् उनके नामसे दान श्राद्ध आदि करना। यहां मरणोत्तरक्रियाका निषेध नहीं है अपितु पितरोंकी जीवित दशामें उनका यथायोग्य सत्कार करनेकी आवश्यकता बतानेका उद्देश है।

शंकर विष्णु नारायण इंद्र वरुण आदि प्राचीन विभूतियों को तथा रामकृष्ण वामन आदिको परम उपास्य मानना परन्तु इतिहास-क्रममें उत्पन्न हुए श्रीशिवाजी रामदास राणा प्रताप आदिकोंको वैसा न मानना और इस समयके राष्ट्रकार्य करनेवालोंका अनुगामी न होना यह अनुचित है। परमेश्वरकी विभूति हजारों वर्षोंके पूर्वही हो चुकी थी और इस समय परमेश्वरकी विभूति कोई नहीं है ऐसा मानना एक महा भ्रम है।

ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य और शूद्र विराट् पुरुषके सिर बाहु उदर और पांव हैं यह ऋग्वेद ( मं १।९।१२ ) का कथन इस विषयमें स्पष्ट है। इसमें कोई संदेहही नहीं है। ये सब विराट् पुरुषके रूप हैं। ये प्रत्यक्ष रूप हैं। अनेका नेक रीतियोंसे इनकी सेवा की जा सकती है। अपने राष्ट्रके ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य और शूद्रोंकी सेवा करनेका अवसर छोडना और उनको भूखों मरते देखकर अन्य उपासनादि व्यवहार करना व्यर्थही हो सकता है जबतक मनुष्य ईश्वरके सच्चे और प्रत्यक्ष सगुण रूपको न जानता हो।

अपने घरमें पुरुषके लिये स्त्री और स्त्रीके लिये पुरुष ये भगवान्‌के सगुण रूपही बनने चाहिये। इसी तरह माताको पुत्र और पुत्रको माता, परमेश्वरके सगुण रूपही बनने चाहिये, ग्राममें अच्छे अध्यापक जनहितकर्ता लोग ये सब ईश्वरके रूप हैं, राष्ट्रमें राष्ट्रहितकारी कार्यमें अपना सर्वस्व अर्पण करनेवाले सचमुच ईश्वरके सगुण रूप हैं। इनको छोडना और सर्व काल प्राचीन विभूतिके पीछे पडना सच्ची विभूतिपूजा या सगुण उपासना नहीं है।

प्राचीन विभूतियोंकी पूजा उपयोगी है इसमें संदेह नहीं। परन्तु वह उपयोग कौनसा है इसका विचार होना चाहिये। वे प्राचीन विभूतियां आदर्श विभूति का स्वरूप बता रही हैं। जैसा श्रीरामचन्द्रने उस समयके ३३ करोड देवजातिके लोगोंको रावणकी परतंत्रतासे मुक्त किया और स्वातंत्र्य दिया। इस उदाहरणसे हम सम्यकालकी विभूतियोंकी परीक्षा कर सकते हैं और इस समयकी विभूतियोंका भी निश्चय कर सकते हैं। इस तरह निश्चय करके इस समयकी विभूतियां जानना और उनके अनुगामी बनना चाहिये। उप–आसना का अर्थ उसके पास पहुंचना उनका अनुगामी होना उनकी सहायता करना, उनका सिद्धान्त आचरणमें लाना है।

इसके अतिरिक्त भी सगुण उपासना है। संपूर्ण विश्वरूप परमात्माकाही सगुण रूप है यह माननेपर अवयव और क्लेशयुक्त स्थितिमें रहनेवाली जनता भी उस विश्वरूपमें आती है यह बात सभी जान सकते हैं। मनुष्यकी सेवा करनेमें उसके उस अवयवकी सेवा है कि जिस अवयवको क्लेश होते हों और जिसको आराम पहुंचानेकी आवश्यकता विशेष है। पांव दुखता हो तो उस पांवकी मालीश करना हाथपर व्रण हुआ हो तो हाथपर मरहमपट्टी लगाकर उस स्थानपर आरोग्य स्थापित करना। इस तरह जहां आराम पहुंचाना चाहिये वहां आराम पहुंचानेका यत्न करनेका नाम सेवा उपासना अथवा भक्ति है।

गुरुको आराम पहुंचानेकाही नाम गुरुभक्ति है। इस तरह विचार करनेपर यह बात निश्चित होगी कि परमात्माके जिस भागको विशेष क्लेश हो रहे हैं उसको आराम देनेका यत्न करनेका नामही परमेश्वरकी भक्ति है।

परमात्माका सगुण रूप यह सब विश्वरूपही है। इस विश्वरूपमें सब मानवजाति सब पशुपक्षियोंकी जाति सब कीटपतंगोंकी जाति सब वृक्षवनस्पतियोंकी जाति संमिलित है। उसकी सेवा एक मनुष्य कर नहीं सकता इसलिये जो उससे हो सकता है उतनीही सेवा उसको करनी चाहिये। परमेश्वरके किस विश्वरूपके भागको क्लेश दुःख अथवा कष्ट हो रहे हैं? अपने यहां अशिक्षित दरिद्री अस्पृश्य जातियां हैं अपने राष्ट्रमें रोगियोंकी संख्या बढ रही है। ये सब क्या लोग परमेश्वरके विश्वरूपके भाग हैं या नहीं? यदि सब विश्वरूप परमेश्वरका रूप है तो उस विश्वरूपमें ये क्लेशयुक्त लोग आते हैं या नहीं? क्या ये उस विश्वरूपी परमात्मासे पृथक् हैं? क्या इन रूपोंमें उपस्थित होकर आपसे सेवा लेनेके लिये परमेश्वर आपके पास नहीं आ रहा है? इस तरह सच्चा ईश्वर आपके सामने उपस्थित होनेपर आप उसकी सेवा कर रहे हैं अथवा उसको

## ( ३ ) अव्यक्तके उपासक

ये त्वक्षरमनिर्देश्यमव्यक्तं पर्युपासते । सर्वत्रगमचिन्त्यं च कूटस्थमचलं ध्रुवम् ॥ ३ ॥
संनियम्येन्द्रियग्रामं सर्वत्र समबुद्धयः । ते प्राप्नुवन्ति मामेव सर्वभूतहिते रताः ॥ ४ ॥
क्लेशोऽधिकतरस्तेषामव्यक्तासक्तचेतसाम् । अव्यक्ता हि गतिर्दुःखं देहवद्भिरवाप्यते ॥ ५ ॥

---

अपमानित कर रहे हैं ? और उसकी सेवा करनेके स्थानपर प्राचीन विभूतिकी मूर्तिकी सेवा करनेके लिये सैकडों हजारों और लाखों रुपये व्यय कर रहे हैं ? ये सब विचारणीय समस्यायें हैं।

वेदसे लेकर भगवद्गीता तकके संपूर्ण ग्रन्थभंडारमें परमेश्वरके विश्वरूपका वर्णन किया है और संपूर्ण जनता उस विश्वरूपमें संमिलित है ऐसा असंदिग्ध रीतिसे कहा है। इस जनताके रूपसे आपका परमेश्वर हर समय आपके सम्मुख उपस्थित है उसके जिस भागको अधिक कष्ट पहुंच रहे हैं उसकी सेवा अनन्य भावसे ( मैं उससे पृथक् नहीं इस भावसे ) करना आपका परम आवश्यक कर्तव्य है। क्या यह आप कर रहे हैं ? इस कर्तव्यको न करते हुए जो अन्य व्यापार आप उपासनादि नामसे कर रहे हैं उनका क्या उपयोग हो सकेगा ? यही सच्ची सगुण उपासना है। यहां आप प्रत्यक्ष परमेश्वरका सगुण रूपमें दर्शन कर सकते हैं मैं उससे भिन्न नहीं यह अनन्यभावकी सम्भवता यहां है सेवा किस तरह करनी चाहिये यह भी स्पष्ट हो सकता है। यह विश्वरूपकी उपासना न करना और उसके स्थानपर किसी प्राचीन विभूतिकी उपासना करना यह कितना अज्ञान है। यहां विभूतिकी मूर्तिकी उपासनाका निषेध नहीं है परन्तु सच्ची विश्वसेवाका स्वरूप बताया है। पाठक इस दृष्टिसे इसका विचार करें।

जो सगुण उपासना करनी चाहिये वह यह विश्वसेवाही है। उपासक लोग इस सच्ची सगुण उपासनासे अर्थात् सच्ची विश्वरूप उपासनासे सच्ची ईश्वरसेवासे कितने दूर गये हुए हैं यह पाठक देखें और सोचें और सच्ची उपासनाका मार्ग जानकर उस सच्ची उपासनाका अनुष्ठान करें।

यही सच्ची विश्वसेवारूपी सच्ची सगुण उपासना श्रीमद्भगवद्गीतामें प्रतिपादित उपासना है। जो तीन बातें इस सगुण उपासनामें होनी चाहिये ऐसा इस श्लोकमें कहा है वे तीनों बातें इस सगुण उपासनामें प्रत्यक्षतया अनुभव हो सकती हैं और अपनी यथार्थ ईश्वर संतुष्ट हुआ है या नहीं इसका भी पता यहां उपासकको प्रत्यक्ष लग सकता है। जो तीन बातें विशेषतया आवश्यक हैं, वे ये हैं— ( १ ) मय्यावेश्य मनः = मन लगाकर उपासना करना यह बात इसी विश्वसेवा-व्रतमें हो सकती है। क्योंकि उपासनासे प्रत्यक्ष ईश्वर संतुष्ट हो रहा है ऐसा प्रत्यक्ष अनुभव यहां आ सकता है और जैसे जैसे अनुभव होता जाता है वैसेही वैसे मन भी इसी उपासनामें स्थिर हो सकता है। ( २ ) नित्ययुक्ताः = सदा इस भक्तियोगको करना यह इसी विश्वसेवामें हो सकता है क्योंकि विश्वमें जहां जहां कष्ट दुःख परवशता आदि विपत्तियां रहती हैं वहां वहां जा कर उन विपत्तोंको सुख पहुंचानेरूपी जो विश्वसेवा है यह इतनी है कि जितने उपासक इसमें आत्मसमर्पण करनेके लिये आ जांयगे उनकी सदाही आवश्यकता रहेगी अर्थात् यह भक्ति सदा हो सकनेमें कोई कठिनता नहीं है। किसी मूर्तिकी पूजा अथवा किसी संत-महंतकी सेवा थोडी देर तकही हो सकती है यह नित्य होना असंभव है। परन्तु यह विश्वसेवा सदाही हो सकती है। ( ३ ) परया श्रद्धया उपेताः = श्रेष्ठ श्रद्धासे युक्त होकर भक्ति करना, यह इस विश्वसेवा व्रतमें प्रत्यक्षतया होनेवाली बात है क्योंकि अपनी जो हुई सेवा परमेश्वरको प्रत्यक्ष पहुंच रही है यह इस विश्वसेवामें प्रत्यक्ष दीखता है। अतः हर समय उपासककी श्रद्धा दृढ होती जाती है। किसी मूर्ति-विशेषकी जो पूजाभक्ति है वह ईश्वरको पहुंचती है या नहीं इसमें प्रत्यक्षता नहीं है वह तो एक विश्वासपर मानी जानेवाली बात है। परन्तु विश्व सेवा विश्वात्माको प्रत्यक्ष पहुंचती है और उससे उसकी प्रगति होती है यह उपासक प्रत्यक्ष अनुभव कर सकता है। अतः उसकी श्रद्धा अनुभवसे बढती जाती है।

इस त्रिविध सगुण उपासनाकी तीनों बातें इस विश्वसेवारूप उपासनामें प्रत्यक्ष सिद्ध हो सकती हैं। इस तरह विश्वसेवाकी उपासना करनेवालेही श्रेष्ठ योगी होते हैं। अब अव्यक्त उपासनाका मार्ग देखिये—

यहां पाठक पूछ सकते हैं कि ' यदि ऐसी अवस्था है तो क्या निराकार उपासना करनेवालोंके लिये कोई शुभ गति प्राप्त होनेकी संभावना नहीं है ? ' अवश्य उनको शुभ गति मिलेगी क्योंकि वे ईश्वर है ऐसा मानतेही हैं। ईश्वरकी सत्ताको माननेवालों और उसकी प्राप्तिके लिए संयमादि साधन करनेवालोंकी कदापि अधोगति नहीं होती। ईश्वरपर विश्वास रखकर उसकी प्राप्तिके लिये ऐहिक सुखोंका त्याग करना यह कोई छोटा तप नहीं है और इस तपके करनेके कारण इन निराकारके उपासकोंको अवश्य शुभ अवस्था प्राप्त होती है परन्तु इस मार्गमें आयास और परिश्रम अधिक है।

## निश्चित मार्ग

वे कर्मयोगी किस मार्गसे चलें जो इनको ईश्वरकी प्राप्ति हो सके? इस प्रश्नके उत्तरमें कहा है कि ( वे साधका ) सर्वत्र समबुद्धयः सर्वभूतहिते रताः ( भवन्ति ) ते मां ( ईश्वरं ) एव प्राप्नुवन्ति ॥ ( ४ )

जो साधक सर्वत्र समबुद्धि रखते हैं और सर्वभूतोंका हित करनेमें तत्पर होते हैं वे साधक परमेश्वरको प्राप्त होते हैं। अर्थात् अव्यक्तकी उपासना करनेवालोंमें जितने साधक सर्वत्र समबुद्धि रख सकते हैं अर्थात् सर्वत्र ब्रह्म-भावना रख सकते हैं और जो सर्वभूतोंका हित करनेमें तत्पर रहते हैं वेही साधक परमात्माको प्राप्त कर सकते हैं। अन्य साधक अर्थात् जो सर्वत्र विषमभावना रखते हैं और जो सब भूतोंका हित करनेके कार्योंमें अपने आपको समर्पित नहीं करते उनको अनेक आयासके साधन करने पर भी परमेश्वरकी प्राप्ति नहीं हो सकती। अर्थात् ( १ ) सर्वत्र समबुद्धि सर्वत्र ब्रह्मबुद्धि और ( २ ) सर्वभूतहित करनेमें तत्परता। परमात्माका साक्षात्कार करनेके ये दोही साधन हैं।

## इन साधनोंका स्वरूप

ये दो साधन परमात्माकी प्राप्तिके लिये अत्यंत आवश्यक हैं। इन दो साधनोंसेही ईश्वरप्राप्ति हो सकती है। अन्यथा नहीं। अन्य साधक ध्यानधारणा कितनी भी करें कितनी देर आंखें बंद करके बैठें, कितनीही मूर्तियोंका निर्माण करें अथवा कितनी अन्य साधनाएं करते रहें जबतक उनकी बुद्धिमें समता नहीं आ जाती और जबतक सब भूतों—सब प्राणियों—का हित करनेके कार्योंमें वे अपने आपको समर्पित नहीं कर देते तबतक उनको परमेश्वरप्राप्ति नहीं हो सकती। अब इन दो साधनोंसे क्या होता है यह देखना चाहिये—

## सर्वत्र सम बुद्धि, सम दर्शन

सर्वत्र समबुद्धि रखना यह साधन पहिला है। समबुद्धिका पाठ पहिले दिया हुआ है—

सुहृन्मित्रार्युदासीनमध्यस्थद्वेष्यबन्धुषु ।
साधुष्वपि च पापेषु समबुद्धिर्विशिष्यते ॥
( भ. गी. ६।९ )

विद्याविनयसंपन्ने ब्राह्मणे गवि हस्तिनि ।
शुनि चैव श्वपाके च पण्डिताः समदर्शिनः ॥
( भ. गी. ५।१८ )

हितैषी मित्र शत्रु निष्पक्षपाती दोनों पक्षोंका भला करनेवाला, द्वेषी बन्धु, साधु तथा पापी इन सबके संबंधमें जो समबुद्धि रखता है वह श्रेष्ठ है। विद्या और विनयसे युक्त ब्राह्मण गौ हाथी कुत्ता और कुत्ता खाने वालेके विषयमें ज्ञानी लोग समदृष्टि रखते हैं।

यही समबुद्धि रखनेवाले साधक ( ते सर्वत्र समबुद्धयः मां [ ईश्वरं ] एव प्राप्नुवन्ति ) ईश्वरको प्राप्त होते हैं ऐसा यहां कहा है। समबुद्धिका अर्थ है समान मनोवृत्ति। परन्तु यहां सर्वत्र समबुद्धिका अर्थ सर्वत्र ब्रह्मबुद्धिही विवक्षित है—

इहैव तैर्जितः सर्गो येषां साम्ये स्थितं मनः ।
निर्दोषं हि समं ब्रह्म तस्माद्ब्रह्मणि ते स्थिताः ॥
( भ. गी. ५।१९ )

' जिनका मन समत्वमें स्थिर हो चुका है उन्होंने सम्पूर्ण संसारको जीत लिया है। ब्रह्म निर्दोष और सर्वत्र सम है। इसलिये सर्वत्र समबुद्धि रखनेवाले साधक उसी ब्रह्ममें स्थिर हुए होते हैं।

ब्रह्म सर्वत्र सम है ब्रह्मके बिना कोई वस्तु नहीं है सभी वस्तुओंमें समान ब्रह्म विद्यमान है। इसलिये सर्वत्र समदृष्टि रखनेका अर्थ सर्वत्र ब्रह्मको देखनाही है। जो साधक सर्वत्र सम्पूर्ण वस्तुओंमें समान ब्रह्मभाव देखते हैं वेही साधक परमेश्वरको प्राप्त होते हैं।

सर्वत्र ब्रह्मभाव देखनेका अर्थही विश्वरूपमें परमात्माको अथवा परब्रह्मको देखना है। विश्वरूपमें ब्रह्मदर्शन करनेका

## ( ८ ) शान्तिकी प्राप्ति

**श्रेयो हि ज्ञानमभ्यासाज्ज्ञानाद्ध्यानं विशिष्यते । ध्यानात्कर्मफलत्यागस्त्यागाच्छान्तिरनन्तरम् ॥ १२ ॥**

अन्वयः— अभ्यासात् ज्ञानं श्रेयः ( अस्ति ); ज्ञानात् ध्यानं विशिष्यते; ध्यानात् कर्मफलत्यागः ( विशिष्यते ); अनन्तरं त्यागात् शान्तिः भवति हि ॥ १२ ॥

अभ्यासयोगसे ज्ञानयोग अधिक श्रेयस्कर है, ज्ञानयोगसे ध्यानयोग अधिक श्रेयस्कर है, ध्यानयोगसे कर्मफलत्यागकी विशेषता अधिक है, इस कर्मफलत्यागसे शीघ्रही शान्ति प्राप्त हो जाती है ॥ १२ ॥

भावार्थ— अभ्याससे ज्ञान, ज्ञानसे ध्यान, ध्यानसे कर्मफलत्याग श्रेष्ठ है, क्योंकि फलत्यागसे शीघ्रही शान्ति मिलती है ॥ १२

( ११ ) जो कर्म हो रहा है वह कर्म परमेश्वरको समर्पण करनाही सुगमसे सुगम उपाय है। तथापि जो मनुष्य इसका भी अवलम्बन नहीं कर सकते वे क्या करें? इस प्रश्नके उत्तरमें भगवान् कहते हैं कि जो लोग अपने कर्म भी ईश्वरार्पण नहीं कर सकते वे यथाशक्ति ( यतात्मवान् ) आत्मसंयम करके ईश्वरके साथ योग करनेकी ( मद्योगं आश्रित ) इच्छा करके ( मत्-कर्म-फल त्यागं कुरु ) सब कर्मोंके फलोंका त्याग करें।

मनुष्य कर्म करता है और उस कर्मका फल उसे मिलता ही है। फल भला हो या बुरा, थोडा हो या अधिक जैसा फल मिले वैसाही ईश्वरको समर्पण कर दे। इससे फल-भोग की इच्छाका संयम होगा। फलभोगकी इच्छासेही मनुष्य बुरे कर्म करनेमें प्रवृत्त हो जाता है। 'मैं कर्म करता हूं उसका फल मुझे अपने भोगके लिये चाहिये' ऐसा विचार जिसके मनमें हो वह अपने पास भोगोंकी समृद्धि करनेकी इच्छासेही सब भले कर्म करता है। यदि बुरे कर्म करके धन मिलनेकी संभावना हो तो वह बुरे कर्म भी कर सकता है।

परन्तु यदि वह नियम कर ले कि कर्मके फलका वह स्वयं भोग नहीं करेगा, प्रत्युत उसका परमेश्वरके लिये समर्पण कर देगा, तो इस कर्म-समर्पणसे उसकी भोगविलास की इच्छा मर्यादित और संयमित होती जायगी और उस भोगी पुरुषका रूपान्तर संयमी पुरुषमें हो जायगा। अतः कर्मफलत्याग करनेसेही मनुष्य उन्नत होने लगता है। मनुष्य कर्मफलका भोग करता है और भोगमें फंसता जाता है, अतः जो कर्मफलत्याग करेगा वह भोगमें नहीं फंसेगा और संयमद्वारा क्रमशः उन्नत होता जायगा।

कर्मफलत्याग और कर्मफलभोगका विवेचन इससे पूर्व अनेक बार हो चुका है अतः यहां इस विषयको अधिक कहनेकी कोई आवश्यकता नहीं है।

( १२ ) अभ्यास-योगसे ज्ञानयोग श्रेयस्कर है, ज्ञान योगसे ध्यानयोगकी विशेषता अधिक है, ध्यानयोगसे कर्म-फलका त्याग अधिक उत्तम है, इस कर्मफलका त्याग करनेसे शीघ्रही शान्ति मिलती है।

छठे श्लोकमें अनन्ययोग करनेका उपदेश है और उसीका विवरण ८ वें श्लोकतक किया है। जिससे यह अनन्ययोग नहीं हो सकता वे वारंवार अभ्यास करके सिद्धि प्राप्त करें ऐसा नवम श्लोकमें कहा है, अर्थात् अनन्ययोगसे यह अभ्यासयोग सुगम है।

इस अभ्यासयोगसे ज्ञानयोग और ज्ञानयोगसे ध्यानयोग अधिक श्रेयस्कर है इसमें संदेह नहीं है। द्वितीय अध्यायमें सबसे प्रारंभमें यह ज्ञानयोग कहा है, ध्यानयोगका थोडासा वर्णन छठे अध्यायमें आ चुका है और इसीका विशेष इस १२ वें अध्यायमें ८ वें श्लोकमें मन और बुद्धिको परमात्मामें लगानेका उपदेश करके किया है। जिनसे ये योग नहीं हो सकते वे सर्वकर्मफलत्याग करें ऐसा ११ वें श्लोकमें कहा है। सबसे सुगम और सबसे परिणामकारी होना इस कर्मफलत्यागकी विशेषता है। कर्मफलत्याग किये बिना कोई अन्य योग सफल और सुफल नहीं हो सकता। यह कर्मफलत्यागयोग सबसे सुगम है और सब अन्य योगोंके साथ सर्वत्र रखनेयोग्य भी है। सब अन्य योगोंकी सफलता इसीसे हो सकती है। अतः सुगमता और सर्व योगोंके लिये उप योगिता होनेके कारण कर्मफलत्यागका महत्त्व सर्वोपरि है।

कर्मफलत्यागसेही सच्ची शान्ति प्राप्त हो सकती है। फलत्यागके बिना शान्ति नहीं मिल सकती। इस तरह कर्म फलत्याग, कर्मफलार्पण और कर्मफलसंन्यासका महत्त्व है। यह जानकर सब साधक कर्मफलत्याग करके शान्तिको प्राप्त करें।

१ मत्पराः ( ईश्वरपराः ) = ईश्वरकोही परम श्रेष्ठ मानो ईश्वरकोही अपना श्रेष्ठ प्राप्तव्य समझो ईश्वरको छोड़ कर अन्य कुछ भी मनमें न लाओ।
२ मां ( ईश्वरं ) ध्यायन्तः—ईश्वरकाही ध्यान करो।
३ मयि ( ईश्वरे ) आवेशितचेतसः ईश्वरमें अपने चित्तको स्थिर करो।
४ मयि ( ईश्वरे ) मनः आधत्स्व ईश्वरमें अपना मन लगाओ।
५ मयि ( ईश्वरे ) बुद्धिं निवेशय— ईश्वरमें अपनी बुद्धि स्थिर रखो।
६ सर्वाणि कर्माणि मयि (ईश्वरे) संन्यस्य = अपने सब कर्मोंको ईश्वरके अर्पण करो।
७ अनन्येन एव योगेन उपासते अनन्य अर्थात् मैं उससे भिन्न नहीं हूं इसी योगसे ईश्वरकी उपासना करो।

ये सात वाक्य मनुष्यके उद्धारके मार्गकी सूचना दे रहे हैं। इनको भी हम इस तरह संक्षिप्त कर सकते हैं-

१ ईश्वरकोही सर्वोपरि मानकर उसीको अपना सर्वस्व समझो।
२ ईश्वरका सतत ध्यान करो और अपने चित्त मन तथा बुद्धिको उसीमें लगाओ।
३ ईश्वरको अर्पण करनेके लियेही अपने सब कर्म करो।
४ अपने आपको ईश्वरसे भिन्न न समझो और अनन्य भावसे कर्तव्य करते रहो।

संक्षेपसे यही मनुष्यके उद्धारका मार्ग है। इसमें ( १ ) ईश्वरतत्परता ( २ ) ईश्वरके साथ अपना अनन्यभाव और ( ३ ) ईश्वरको अपने कर्मोंका समर्पण ये तीन बातें मुख्य हैं। यही भगवदीय उद्धारका मार्ग है। जो इस मार्गसे चलेगा उसका उद्धार निम्न प्रकार हो जायगा—

१ तेषां मृत्युसंसारसागरात् समुद्धर्ता अहं भवामि-मृत्यु और संसाररूपी सागरसे मैं उनका उद्धार कर देता हूं।
२ अत ऊर्ध्वं मयि ( ईश्वरे ) एव निवसिष्यसि न संशयः- इसके पश्चात् तू ईश्वरमेंही निवास करेगा इसमें संदेह नहीं है।

उसे मृत्युका भय नहीं रहेगा संसारसे वह छूटेगा यही और वह मरकर ईश्वरमेंही निवास करेगा यही उस उद्धारका स्वरूप है। अर्थात् वह निर्भय होकर ईश्वरमेंही निवास करेगा। सचमुच यह फल बहुतही प्रशंसनीय है।

परन्तु यहां जो मार्ग बताया गया है उसे अव्यक्त या अक्षरके निराकारकी उपासना नहीं कहा जा सकता यह मन ध्यान देनेयोग्य है।

ईश्वरको श्रेष्ठ मानना, ईश्वरमें परम निष्ठा रखना अपना चित्त मन बुद्धि ईश्वरमें तल्लीन करना, अपने सम्पूर्ण कर्म ईश्वरको समर्पित करना और अनन्य होकर उपासना करना इन विधियोंमें एक भी ऐसी नहीं है जो निराकार की उपासनामेंही लगनेवाली हो। परन्तु जो अनन्ययोग का विधान यहां किया है, वह तो साकार देहधारी सगुण रूपके साथही सुसंगत होनेवाला है। देखिये— ईश्वरसे अनन्य होनेवाला यह उपासक देहधारी साकार और सगुण है। यह उपासक ईश्वरसे अनन्य है अर्थात् उससे भिन्न अथवा पृथक् नहीं है उससे एकरूप है। इसका अर्थ यह हुआ जैसा वह (ईश्वर) है वैसाही यह ( उपासक ) है उसके अन्दर यह उसके साथ मिलजुलजानेवाला है। यदि यहांके ईश्वरको केवल अव्यक्त अचिन्त्य अक्षरही मानें तो उसमें यह सर्व्व चिन्त्य और व्यक्त उपासक एकरूप और अनन्य अर्थात् दूसरा न बने या भिन्न न हो यह कैसे हो सकता है ? उसके अभिन्न अनन्य होनेके लिये यह उपासक उसके साथ एकरूप हो सकनेवालाही होना चाहिये।

अब विश्वरूपी ईश्वरकी विश्वव्यापक सगुण रूपके साथ तुलना कीजिये; उसमें उपासकका यह सगुण रूप एकरूप हो सकता है या नहीं ? विश्वरूपमें विश्वरूपसे उपासक का रूप पृथक् नहीं है। विश्वरूपमें हरएकका रूप संमिलित ही रहता है अतः यह उपासक विश्वरूपी उपास्य देवके साथ अनन्य हो सकता है। इससे स्पष्ट है कि यहां सगुण साकार विश्वरूपी ईश्वरकी भक्तिही विवक्षित है; यही विश्वसेवा है और यह विश्वसेवा विश्वको अपनेसे पृथक् न मानकर की जाय तो यह उपासक उपास्यदेवमें निरन्तर और मृत्यु तथा संसारका भय इसे नहीं रहेगा यह स्पष्ट है।

सम्पूर्ण कर्म इसी विश्वात्माको समर्पित करने चाहिये इसी विश्वसेवाको अपना परम कर्तव्य मानना चाहिये

## ( ६ ) ईश्वरके लिये कर्म करना

अभ्यासेऽप्यसमर्थोऽसि मत्कर्मपरमो भव । मदर्थमपि कर्माणि कुर्वन् सिद्धिमवाप्स्यसि ॥१०॥

## (७) कर्म-फलत्याग

अथैतदप्यशक्तोऽसि कर्तुं मद्योगमाश्रितः । सर्वकर्मफलत्यागं ततः कुरु यतात्मवान् ॥ ११ ॥

---

अन्वयः–( त्वं ) अभ्यासे अपि असमर्थः असि ( चेत् ) मत्कर्मपरमः भव मदर्थं कर्माणि कुर्वन् अपि सिद्धिं अवाप्स्यसि ॥ १ ॥

यदि तू इस अभ्यासके करनेमें भी असमर्थ हो तो ( कमसे कम ) मेरे ( ईश्वरके ) लिये कर्म करनेमें तो तत्पर रह मेरे ( ईश्वरके ) लिये कर्म करनेसे भी तुझे सिद्धि प्राप्त हो सकती है ॥ १० ॥

भावार्थ— जो साधक अभ्यासयोग करनेमें अपने आपको असमर्थ मानता है, वह परमेश्वरके लिये सब कर्म करे उसे इसीसे परम सिद्धि प्राप्त हो सकती है ॥ १ ॥

अन्वयः— अथ एतत् अपि कर्तुं अशक्तः असि ततः यतात्मवान् मद्योगं आश्रितः (सन्) सर्वकर्मफलत्यागं कुरु ॥११॥

यदि इसके करनेमें भी तू असमर्थ हो तो अपना संयम करता हुआ मेरे ( ईश्वरके ) योगका आश्रय करकही सर्वकर्मोंके फलोंका त्याग कर ॥ ११ ॥

भावार्थ— जो साधक परमेश्वरके लिये कर्म करनेमें भी अपने आपको असमर्थ समझता है वह अपना उत्तम संयम करे और परमेश्वरके साथ योग करनेकी इच्छासे सब कर्मोंके फलोंका त्याग कर ॥ ११ ॥

---

और सत्पुरुषोंके उपदेशसे स्थिर हो जाता है ।

अभ्यासका अर्थ शनैःशनैः पाठकोंको सुदृढ बनाना है। इस अभ्यासयोगसे साध्य न होनेवाली कोई विद्या नहीं है । सभी विद्याएं इसी अभ्यासयोगसे साध्य हो सकती हैं । अतः जो पाठक पूर्वोक्त अनन्य योग न कर सकते हों वे अभ्याससे उसको साध्य करें । अभ्यासद्वारा शनैःशनैः प्रगति होकर अनन्य योग करना सुगम हो सकता है । पाठक इस रीतिसे अभ्यास करके अपनेमें जो न्यूनता हो उसकी पूर्णता करें । अभ्यास सतत करना चाहिये नहीं तो अभ्यासका कोई फल नहीं हो सकता ।

( १ ) पूर्व श्लोकोंमें अभ्यास करनेसे असाध्य बात सुसाध्य होती है ऐसा कहा है परन्तु वह अभ्यास नियम पूर्वक बार सतत प्रतिदिन करना चाहिये आज थोडा किया और दो महीने छोडकर कुछ किया तो कुछ भी प्रगति नहीं हो सकती । अतः जिनसे नियमपूर्वक अभ्यास नहीं हो सकता वे क्या करें व किस युक्तिसे अपना उद्धार करें यह प्रश्न अपने सन्मुख आ सकता है इसके उत्तरमें भगवान् श्रीकृष्णने कहा है कि नियमपूर्वक अभ्यास नहीं हो सकता उसमें कुछ बाधाएं आती हैं शारीरिक कौटुंबिक सामाजिक अथवा अन्य विघ्न उत्पन्न होते हैं तो—

मत्कर्मपरमो भव ।

मदर्थं कर्माणि कुर्वन् सिद्धिं अवाप्स्यसि । (१०)

मेरे लिये कर्म करनेवाला हो मेरे लिये कर्म करता हुआ तू सिद्धिको प्राप्त होगा । जो साधक पूर्वोक्त रीतिसे नियमपूर्वक अभ्यास नहीं कर सकता वह अपने सब कर्म परमेश्वरको अर्पण करे ।

मनुष्यसे कर्म तो होतेही हैं कर्म किये बिना मनुष्य जीवितही नहीं रह सकता । अतः जो कर्म होगा वह परमेश्वरको समर्पण करनेका क्रम रखनेसे शनैः शनैः अच्छे कर्म होने लगेंगे और उसलिये पगपर प्रगति होती जायगी।

मान लीजिये कि कोई मनुष्य अत्यंत निकृष्ट कर्म करता है यदि वह अपने कर्म राजाधिराज परमेश्वरके लिये समर्पण करता है तो उसी कर्मके समर्पणसे उसके कर्म सुधरते जायेंगे बुरे कर्म छोडनेका विचार उसके मनमें दृढ होता जायगा और कुछ समयके पश्चात् वह परिशुद्ध बनकर साधु पुरुष बन जायगा। अतः अपने सब कर्म सर्वज्ञ सर्वसमर्थ परमेश्वरको अर्पण करनेमात्रसे ही मनुष्य सुधरने लगता है और उसके उद्धारका मार्ग खुल जाता है । वास्तवमें यह मार्ग अत्यंत सुगम भी है क्योंकि जो कर्म होगा वही ईश्वरार्पण कर देना है । इसमें कोई नियम पालन करनेकी आवश्यकता नहीं ।

## ( ९ ) प्रिय भक्त

अद्वेष्टा सर्वभूतानां मैत्रः करुण एव च । निर्ममो निरहंकारः समदुःखसुखः क्षमी ॥ १३ ॥
सन्तुष्टः सततं योगी यतात्मा दृढनिश्चयः । मय्यर्पितमनोबुद्धिर्यो मद्भक्तः स मे प्रियः ॥ १४ ॥
यस्मान्नोद्विजते लोको लोकान्नोद्विजते च यः । हर्षामर्षभयोद्वेगैर्मुक्तो यः स च मे प्रियः ॥ १५ ॥
अनपेक्षः शुचिर्दक्ष उदासीनो गतव्यथः । सर्वारम्भपरित्यागी यो मद्भक्तः स मे प्रियः ॥ १६ ॥
यो न हृष्यति न द्वेष्टि न शोचति न कांक्षति । शुभाशुभपरित्यागी भक्तिमान्यः स मे प्रियः ॥१७
समः शत्रौ च मित्रे च तथा मानापमानयोः । शीतोष्णसुखदुःखेषु समः संगविवर्जितः ॥ १८ ॥
तुल्यनिन्दास्तुतिर्मौनी सन्तुष्टो येन केनचित् । अनिकेतः स्थिरमतिर्भक्तिमान्मे प्रियो नरः ॥१९॥
ये तु धर्म्यामृतमिदं यथोक्तं पर्युपासते । श्रद्दधाना मत्परमा भक्तास्तेऽतीव मे प्रियाः ॥ २० ॥

इति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे
भक्तियोगो नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

---

अन्वयः— ( यः ) सर्वभूतानां अद्वेष्टा मैत्रः करुणः च एव निर्ममः निरहंकारः समदुःखसुखः क्षमी सततं सन्तुष्टः योगी यतात्मा दृढनिश्चयः मयि अर्पितमनोबुद्धिः सः मद्भक्तः मे प्रियः ( अस्ति ) ॥ १३–१४ ॥ लोकः यस्मात् न उद्विजते यः च लोकात् न उद्विजते यः च हर्षामर्षभयोद्वेगैः मुक्तः सः मे प्रियः ( अस्ति ) ॥ १५ ॥ यः मद्भक्तः अनपेक्षः शुचिः दक्षः उदासीनः गतव्यथः सर्वारम्भपरित्यागी सः मे प्रियः ॥ १६ ॥ यः न हृष्यति न द्वेष्टि न शोचति न कांक्षति यः शुभाशुभपरित्यागी भक्तिमान् ( अस्ति ) सः मे प्रियः ( भवति ) ॥ १७ ॥ ( यः ) शत्रौ मित्रे ( च ) तथा मानापमानयोः समः शीतोष्णसुखदुःखेषु समः संगविवर्जितः ( च अस्ति ), तुल्यनिन्दास्तुतिः मौनी ( यः ) येन केनचित् संतुष्टः ( भवति ), अनिकेतः स्थिरमतिः भक्तिमान् सः नरः मे प्रियः ( भवति ) ॥ १८–१९ ॥ ये तु श्रद्दधानाः मत्परमाः भक्ताः इदं यथोक्तं धर्म्यामृतं पर्युपासते ते मे अतीव प्रियाः ( सन्ति ) ॥ २० ॥

जो सब प्राणियोंका द्वेष न करनेवाला सबका मित्र दयावान् ममतारहित घमंड न करनेवाला सुख और दुःखको समान माननेवाला क्षमाशील सदा सन्तुष्ट योगाभ्यास करनेवाला संयमी और दृढनिश्चयी है और जिसने अपने मन और बुद्धिको मुझे ( ईश्वरको ) अर्पण कर दिया है वह मेरा ( ईश्वरका ) भक्त मुझे ( ईश्वरको ) प्रिय है ॥ १३–१४ ॥ लोग जिससे उद्विग्न नहीं होते जो लोगोंसे उद्विग्न नहीं होता और जो हर्ष क्रोध भय तथा उद्वेगसे मुक्त रहता है वह मुझे ( ईश्वरको ) प्रिय है ॥ १५ ॥ जो मेरा ( ईश्वरका ) भक्त इच्छारहित पवित्र दक्ष उदासीन व्यथारहित और सकाम-कर्मोंका आरम्भ न करनेवाला है वह मुझे ( ईश्वरको ) प्रिय है ॥ १६ ॥ जो हर्ष नहीं मानता और द्वेष भी नहीं करता जो शोक नहीं करता और न आशा करता है शुभ तथा अशुभ दोनोंका त्याग करनेवाला भक्त मुझे ( ईश्वरको ) प्रिय है ॥ १७ ॥ जो शत्रु और मित्रके विषयमें मान और अपमानके विषयमें सम भाव रखता है शीत उष्ण सुख दुःखके विषयमें सम भाव धारण करता है जिसकी भोगोंमें आसक्ति नहीं है जो निन्दा और स्तुतिके विषयमें सम भाव रखता है जो मौन धारण करता है जो मिल जाय उसीसे जो सन्तुष्ट रहता है जिसका अपना कोई स्थान नहीं है जिसकी बुद्धि स्थिर है ऐसा जो भक्तिमान् मनुष्य है वह मुझे ( ईश्वरको ) प्रिय है ॥ १८—१९ ॥ जो श्रद्धा रखनेवाले और मुझे ( ईश्वरको ) परम श्रेष्ठ माननेवाले धर्मयुक्त भक्त जैसा यहाँ कहा वैसा ही इस अमर ज्ञानका सेवन करते हैं वे मुझे ( ईश्वरको ) अत्यन्त प्रिय होते हैं ॥ २० ॥

## १८ दृढः

कर्तव्यको दृढताके साथ करना चाहिये। दृढता न रहनेसे असुविधा होती है और यश नहीं मिलता। अतः दृढता अत्यंत आवश्यक है।

## १९ सर्वारंभपरित्यागी, गतव्यथः

सम्पूर्ण सकाम कर्मोंके आरंभका त्याग करनेवाला अर्थात् अपने भोग बढानेके जो जो कर्म हैं उनका आरंभतक न करनेवाला तथा दुःखादिरहित वृत्तिवाला जो भक्त होगा वही श्रेष्ठ भक्त हो सकता है। इससे अपने भोगोंकी लालसा बिलकुल कम हो जाती है और निष्काम कर्मयोग अना-सक्तिसे करनेकी वृत्ति अधिक होती है। यही इसकी श्रेष्ठता-का हेतु है।

## २० यस्मात् लोकः न उद्विजते, यः च लोकात् न उद्विजते

जिससे लोगोंको उद्वेग नहीं होता और जो लोगोंसे उद्विग्न नहीं होता वही धन्य है वही श्रेष्ठ है। श्रेष्ठ तथा शुद्ध आचारणसेही यह परिणाम हो सकता है।

## २१ ईश्वरे अर्पितमनोबुद्धिः, योगी

ईश्वरमें मन और बुद्धिको समर्पण कर देना चाहिये। जिसने मन अर्पण कर दिया उसने अपना सर्वस्व अर्पण कर दिया। जो दुर्व्यसनमें अपना मन अर्पण करता है वह दुष्ट बनता है इसी तरह जो मनुष्य अपना मन ईश्वरार्पण करता है वह ईश्वरभावसे युक्त हो जाता है।

## २२ क्षमी

क्षमीके दो अर्थ हैं एक सामाजिक अर्थात् अपराधोंकी क्षमा करनेवाला और दूसरा कष्ट सहन करनेमें समर्थ। दोनों अर्थ यहां अपेक्षित हैं। सत्कर्म करनेके समय होनेवाले कष्ट सहन करनेका सामर्थ्य जिसके अन्दर होता है वही उन्नत हो सकता है, तथा जो कठोर दण्ड न करता हुआ शांतिसे कार्य करता है वह भी आदर्शका अनुभव करता है। अतः ये दोनों गुण उन्नतिशील मनुष्यमें होने चाहिये।

## २३ धर्म्यामृतं यथोक्तं पर्युपासते

पूर्वोक्त धर्म्य अमृत उपदेश आचरणमें लानेवाले उत्तम सदाचारी बनते हैं और उन्नत होते जाते हैं।

## २४ मत्परमा श्रद्दधाना भक्ताः

ईश्वरकोही परम श्रेष्ठ माननेवाले श्रद्धायुक्त भक्तही श्रेष्ठ और ईश्वरके प्रिय भक्त हैं।

ये भेद भक्तोंके लक्षण हैं। ये लक्षण व्यक्तिमें और समाजमें बढकर देखने चाहिये। इस तरह विचार करनेसे वैयक्तिक सदाचार किस तरह होना चाहिये और सामाजिक सदाचार कैसा होता है इसका ज्ञान हो सकता है। पाठक इन लक्षणोंका इस रीतिसे विचार करके उचित बोध ले सकते हैं।

इस प्रकार श्रीमद्भगवद्गीतारूपी उपनिषदोंमें कथित ब्रह्मविद्यासे निश्चित हुए योगशास्त्रविषयक
श्रीकृष्ण और अर्जुनके संवादमें भक्तियोग नामक बारहवाँ
अध्याय समाप्त हुआ ॥ १२ ॥

## श्रीमद्भगवद्गीताके द्वादश अध्यायका मनन

# भक्तियोग

ग्यारहवें अध्यायमें परमेश्वरका विश्वरूप-दर्शन किया अर्थात् परमेश्वरका सगुण साकार व्यक्त रूप दर्शाया। परमेश्वरके इस विश्वरूपमें संपूर्ण मानव जाति संपूर्ण पशु पक्षियोंकी जाति संपूर्ण वृक्षवनस्पतियोंकी जातियाँ और जो कुछ अवशिष्ट है जो इस विश्वमें संमिलित है वह सब अखण्ड रूपसे संमिलित है।

परमेश्वरका यह स्वरूप ज्ञात होनेपर उसकी सेवा किस तरह करनी चाहिये इसका विचार करना आवश्यक है। इस अध्यायमें यही विचार किया गया है। यदि परमेश्वरका स्वरूप विश्वही है तो इस विश्वरूपकी सेवा विश्वसेवाही होनी चाहिये इसमें संदेह नहीं हो सकता। तथापि इस समयतक स्थूल विश्व और उसमें व्यापक सूक्ष्म आत्मा दो भिन्न भिन्न पदार्थ हैं ऐसा वारंवार कहा है। अतः शंका उत्पन्न होती है कि इस स्थूल क्षर विश्वकी सेवा करना तो अज्ञानमूलकही है। वास्तविक रीतिसे देखा जाय तो सूक्ष्म अव्यक्त अक्षर आत्माकीही सेवा करनी चाहिये। यही प्रश्न अर्जुनने प्रथम श्लोकमें किया है—

अर्जुनने पूछा कि— इस तरह जो भक्त निरंतर ध्यान करते हुए आपकी उपासना करते हैं (त्वां पर्युपासते) और जो आपके अविनाशी (ये अक्षरं अव्यक्तं उपासते) अव्यक्त-रूपका ध्यान करते हैं उनमेंसे कौन (के योगवित्तमाः) योगी श्रेष्ठ कहलाने योग्य है ?

अर्जुन यही उत्तर चाहता था कि अव्यक्त अक्षर आत्माके उपासक श्रेष्ठ हैं ऐसा भगवान् श्रीकृष्ण कहेंगे। क्योंकि पूर्व स्थलमें मनसे बुद्धि और बुद्धिसे आत्मा परे और श्रेष्ठ है ऐसा कहा गया है। अतः अक्षरकी उपासना करनेवाले श्रेष्ठ और विश्वरूपकी उपासना करनेवाले निकृष्ट हैं, यही अर्जुनका तर्क था।

### वासुदेवका रूप

सप्तम अध्यायमें वासुदेवः सर्वम् (गी० ७।१९) वासुदेव सब कुछ है ऐसा जो कहा था वह अर्जुन भूल गया दीखता है और ग्यारहवें अध्यायमें भगवान्‌का रूप यह विश्वरूप है ऐसा जो कहा वह भी उसके ध्यानमें ठीक तरह नहीं रहा यह प्रतीत होता है। क्योंकि सर्वं वासुदेवः ऐसा कहनेपर और यह सब रूप वासुदेवकाही है ऐसा कहनेपर उपास्यका विषय स्पष्टता और संदेहरहित रीतिसे हो चुका है। एक मात्र विश्वसेवा करनाही विश्वके विश्वरूपी परमात्माको उपासना करना है। इसमें शंकाही क्यों कर उपस्थित हो सकती है ?

व्यक्त रूपकी उपासना करनेवाले श्रेष्ठ अथवा अव्यक्तकी उपासना करनेवाले श्रेष्ठ ? यह प्रश्न व्यक्त और अव्यक्तमें समानता भेद होनेपर हो सकता है परन्तु जहां व्यक्ताव्यक्त सबही रूप परमेश्वरका सिद्ध हुआ वहां यह प्रश्न कैसे हो सकता है ? परन्तु व्यक्त और अव्यक्त रूप परमात्माकाही है तथापि व्यक्त रूपसे अव्यक्तकी श्रेष्ठता होनेसे अर्थात् व्यक्त रूप क्षर-नाशवान् है और अव्यक्त रूप अक्षर-अविनाशी है नाशवान्‌के उपासकोंसे अविनाशीके उपासक श्रेष्ठ होनेकी संभावना है अतः अर्जुनकी शंका इस रीतिसे देखी जाय तो ठीकही है।

यदि इस दृष्टिसे कोई विचार करे तो पूर्वोक्त प्रश्नका उत्तर क्षरके उपासकोंसे अक्षरके उपासक श्रेष्ठ हैं ऐसाही कहा जा सकता है परन्तु भगवान् श्रीकृष्ण इसका उत्तर दूसरीही रीतिसे दे रहे हैं—

### सगुण उपासना

श्रीभगवान् बोले— जो नित्य ध्यान करते हुए मुझमें मन लगाकर श्रद्धापूर्वक मेरी उपासना करते हैं उन्हें मैं श्रेष्ठ योगी मानता हूं। (२) तथा— सब इंद्रियोंको वशमें रखकर सर्वत्र सम बुद्धि रखकर जो दृढ अचल धीर अचिन्त्य सर्वव्यापी अव्यक्त अवर्णनीय अविनाशी स्वरूपकी उपासना करते हैं, वे सर्व प्राणियोंके हितमें रत हुए मुझे पा लेते हैं। जिनका चित्त अव्यक्तमें लीन है उन्हें

कष्ट अधिक होते हैं। देहधारी मनुष्य अव्यक्त गतिको कष्टसेही पा सकता है। ( १ ५ )

इसका तात्पर्य यह है कि जो व्यक्त सगुण साकार की उपासना करते हैं वे श्रेष्ठ भक्त हैं जो सब भूतोंका हित करनेमें दत्तचित्त हैं सर्वत्र सम बुद्धि रखते हैं तथा जो अव्यक्तकी उपासना करते हैं वे भी ईश्वरको प्राप्त करते हैं, परन्तु जो केवल अव्यक्तमेंही चित्त लगाते हैं उनको बहुतही कष्ट होते हैं।

यहां व्यक्तकी उपासनाके सुखसे और अव्यक्तकी उपासनाके कष्टके साथ ईश्वर-प्राप्ति होती है ऐसा कहा गया है। यहां तीन प्रकारके उपासकोंका वर्णन है—

१ सतत किसी विभूतिके अनुगामी होकर उसी विभूतिके उपदेशानुसार चलकर उसकी उपासना करनेवाले भक्त,

२ इंद्रियसंयम कर सर्वत्र सम बुद्धि रखकर सर्व भूतोंका हित करते हुए सर्वव्यापक अव्यक्त आत्माकी उपासना करनेवाले भक्त,

३ सर्व भूतोंका हित न करते हुए केवल सर्वव्यापक अव्यक्त आत्माकी उपासना करनेवाले भक्त।

पहिले दो प्रकारके भक्त परमेश्वरको प्राप्त करते हैं तीसरे जो हैं वे अव्यक्तकी उपासना करनेके कारण कष्ट सहके अव्यक्त आत्माको प्राप्त करते हैं। इस उत्तरसे स्पष्ट होता है कि अव्यक्तकी उपासनाकी अपेक्षा व्यक्तकी उपासना करनेमें अधिक लाभ है और परमेश्वरकी प्राप्ति अधिक सुलभता के साथ हो सकती है। इस तरह श्रीमद्भगवद्गीता अव्यक्तकी उपासनाका पक्षपात नहीं करती है। इसी कारण किसी प्राचीन विभूतिकी मूर्तिकी उपासना भी भगवद्गीतामें प्रशंसाके योग्य नहीं मानी गई है। यहां जो उपासना कही है वह है—

मय्यावेश्य मनो ये मां नित्ययुक्ता उपासते।
श्रद्धया परयोपेतास्ते मे युक्ततमा मताः॥
(गी १२।२)

## श्रीकृष्णके दो रूप

यहां मयि मां ये शब्द स्वयं भगवान् श्रीकृष्णके वाचक हैं। मुझमें मन लगाकर मेरी नित्य उपासना करते हैं। यह भगवान् श्रीकृष्णके संबंधमेंही कहा गया है। भगवान् श्रीकृष्ण दो रूपोंमें भगवद्गीतामें दिखाई देते हैं—

१ ( वृष्णीनां वासुदेवोऽस्मि। गी १०।३७ ) = वृष्णिवंशियोंमें वासुदेव नामक विभूति भगवान् श्रीकृष्ण हैं। इससे विभूति-पूजा सूचित होती है।

२ ( वासुदेवः सर्वम्। गी ७।१९ ) = भगवान् श्रीकृष्ण विश्वरूपी हैं। सम्पूर्ण विश्वही भगवत्स्वरूप है। [ इस विश्वरूपमें चारों वर्ण चारों आश्रम सब मनुष्य आदि सब पदार्थ एक रूपमें सम्मिलित समझने चाहिये। ]

ये दोनों रूप सगुण साकार व्यक्त और प्रत्यक्ष हैं। ( मयि मनः आवेश्य ) मुझमें मन लगाओ ऐसा जो कहा गया है वह इन दो रूपोंमेंसे किसी एक सगुण रूपपर मन लगाओ इसी भावका द्योतक है। यहां विभूतिपूजा हो अथवा विश्वरूप-उपासना हो वह प्रत्यक्ष जीवित जाग्रत सजीव देहधारी विभूतिकी उपासना है। श्रीकृष्णके जीते जी उसका अनुगामी होना उनके उपदेशानुसार चलना उनके कार्य करना उनके आदेशमें मन स्थिर करना उनकी उपासना है। विश्वरूप उपासनामें भी विश्वके किसी रूपकी राष्ट्रकी समाजकी जन समूहोंकी अथवा किसी अन्य मानवकी अर्थात् जीवितोंकी सेवा होजाती है।

यहां जो भक्ति कही है वह इसी तरहकी सेवा कही है यह पाठक न भूलें।

## जीवित विभूति-पूजा

आजकल जो भक्ति कही और समझी जाती है वह प्राचीन कालकी किसी विभूतिकी मूर्तिकी पूजा कही और समझी जाती है। प्रत्यक्ष किसी विभूतिकी भक्ति नहीं। यह अन्तर भगवद्गीताकी भक्तिमें और आजकलकी प्रचलित भक्तिमें है यह ध्यानमें रखना चाहिये। मूर्तिपूजाके लिये योग्य स्थान उपासनामें है और मूर्तियां जैसी प्राचीन कालकी विभूतियोंकी हो सकती हैं वैसीही वर्तमान कालकी विभूतियोंकी भी हो सकती हैं और वह मूर्तिपूजा अथवा मूर्तिसत्कार जनताके लिये मार्गदर्शक भी हो सकता है और यह विभूतिपूजा तथा वीरपूजा सब देशोंके इतिहास लोगोंको संमत भी है। इतना माननेपर भी भगवद्गीतामें यहां जीवित विभूतियोंको और जीवित वीरोंको उपास्य कहा माना है यह बात कभी भूलना नहीं चाहिये और

यही बात विशेष विचार करके देखने योग्य है। भगवद्गीताके विभूति-अध्यायमें जैसी प्राचीन कालकी विभूतियाँ कहीं हैं वैसी उस समयके वर्तमान कालकी भी कहीं हैं देखिये —

महर्षीणां भृगुः। (२५)
देवर्षीणां च नारदः। (२६)
गन्धर्वाणां चित्ररथः। (२६)
नराणां च नराधिपं। (२७)
वृष्णीनां वासुदेवः। (३७)
पाण्डवानां धनंजयः। (३७)
मुनीनामप्यहं व्यासः। (३७) (गी अ १)

ऋषियोंमें भृगु, देवर्षियोंमें नारद मुनियोंमें व्यास ये प्राचीनोंमें विभूतियाँ गंधर्वोंमें चित्ररथ वृष्णियोंमें वासुदेव, पांडवोंमें धनंजय मनुष्योंमें राजा ये क्षत्रियोंमें विभूतियाँ हैं। ये विभूतियाँ भगवान् श्रीकृष्णके समय जीवित और कार्यक्षेत्रमें प्रत्यक्ष कार्य करनेवाली थीं। इन प्रत्यक्ष दीखनेवाली ईश्वर-स्वरूप विभूतियोंकी उपासना करना अर्थात् उनके पास जाना उनके उपदेशमें अपना मन लगाना उनके आदेशानुसार कार्य करना, उनकेही लिये कर्म करना और उनके लिये आत्मसमर्पण करना यह उस समयकी सगुण उपासना थी।

विश्वरूप दृष्टिसे उस समयकी जनताके किसी भाग के कष्ट दूर करनेके लिये अपना जीवन व्यतीत करते हुए अपने कर्मसे ईश्वर-उपासना हो रही है ऐसा अनुभव करना भी सगुण उपासनाकाही कार्य था।

भगवान् श्रीकृष्ण जो सगुण उपासना कह रहे हैं वह सगुण उपासना उस समयके श्रेष्ठ पुरुषोंकि जीवित कालमें करनेकी थी यह बात कभी भूलनेयोग्य नहीं है। वह जीवित पुरुषोंकी उपासना करते हुए और विश्वरूप उपासना करते हुए, यह उपासना विश्वात्माकी उपासना हो रही है ऐसा मानना और अनुभव करना योग्य है।

अर्जुन भगवान् श्रीकृष्णकी उपासना जैसे-जी कर रहा था और श्रीकृष्ण अर्जुनकी उपासना वैसे जी कर रहे थे। दोनों एक दूसरेके उपासक और एक दूसरेके लिये विभूति थे। दोनों जो विभूतिपूजा कर रहे थे वह जीवित वीरोंकी ही उपासना थी। श्रीरामकी हनुमानद्वारा जो उपासना हुई थी वह भी इसी तरह जीवित अवस्थामेंही उपासना थी। इन सब उपासकोंने अपने उपास्यके लिये कष्टोंको सहन किया उपास्योंके कार्य किये उपास्योंके साथ वार्तालाप किये वादविवाद किये उनके लिये आत्मसमर्पण किया। तात्पर्य यह कि वह प्रत्यक्ष विभूतिकी उपासना थी।

## प्रत्यक्ष सेवा

इससे स्पष्ट विदित होता है कि इस समयके आजके उपासकोंको भी आजके समय जो विभूतियाँ यहाँ उपस्थित हैं उनकी प्रत्यक्ष सेवा करनी चाहिये। जीवित विभूतियाँ इस समय भी हैं। जो जनताके उद्धारका कार्य निःस्वार्थ *भावसे कर रही हैं, वे ही इस समयकी विभूतियाँ हैं* उनके उपदेश सुनने चाहिये उनके लिये कर्तव्य कर्म करना चाहिये उनके लिये आत्मसमर्पण करना चाहिये उनको जो अभीष्ट कार्यक्रम हों उनको उत्तम कुशलताके साथ करना चाहिये। यही सगुण उपासना है और यही सगुण उपासना भगवद्गीतामें कही है।

आजकल हम क्या कर रहे हैं? प्राचीन कालमें जिन विभूतियोंने और वीरोंने कार्य किये हैं उनकी मूर्तियाँ हमने बनवायीं हैं और उनकी पूजा अर्चा आरति आदि कर रहे हैं और इसीको हम सगुण उपासना कहते हैं। आजकी जीवित विभूतियोंका विरोध करते हैं और इन प्राचीन विभूतियोंकी मूर्तियोंको पूजनेमें लाखों रुपयोंका व्यय कर रहे हैं। इस वीरमूर्तिकी पूजासे एक लाभ अवश्य है। वह है उनके पुण्य इतिहासके स्मरणसे शुभ विचारोंकी स्फूर्ति होना। इस मूर्तिपूजासे यही लाभ होता है।

परंतु जो सगुण उपासना प्रत्यक्ष ईश्वरकी उपासनाके नामसे भगवद्गीतामें कही है वह जीवित विभूतियोंकी जीवित वीरोंकी और विश्वरूपके जीवित भागकी ही उपासना है। वह प्रत्यक्ष फलदायिनी भी होती है। यहाँ उपासक उपास्यसे पूछता है उसको क्या चाहिये और क्या नहीं इसका उसे पता लग सकता है जो चाहिये सो उसको वह यथा योग्य समयमें दे सकता है उससे उपदेश लेता है तदनुसार आचरण करता है उसकी सेवा करके उसे सुख पहुंचाता

इत्साम, छन्दोंमें गायत्री समासोंमें द्वन्द्व, यज्ञोंमें जपयज्ञ इंद्रियोंमें मन उत्पन्न होनेवालोंका जन्म और मरनेवालोंकी मृत्यु उत्तम वसन्त काल समय, महीनोंमें मार्गशीर्ष ऋतुओंमें वसन्त ऋतु सर्व भूतोंका बीज अर्थात् वीर्य आदि जिससे प्राणी उत्पन्न होते हैं भूतोंकी चेतना वस्तुमात्रक आदि मध्य और अन्त ये सबही विभूतियाँ जैसी भगवान् श्रीकृष्णजीके समय थीं वैसीही आज भी हैं और इनकी सहायतासे आज भी उपासक लाभ प्राप्त कर सकता है।

यहां इतनाही कहना है कि ये विभूतियाँ प्रत्यक्ष दीखनेवाली हैं मनुष्य इनकी प्रसन्नता संपादन कर सकता है और इनसे लाभ भी प्राप्त कर सकता है।

## उपासनाकी रीति

मनुष्यको ऐसे उपास्य देव चाहिये कि वह उनके पास जा सके और उनको प्रसन्न करके उनसे लाभ प्राप्त कर सके। इनमेंसे सब विभूतियाँ ऐसीही प्रत्यक्ष फल देनेवाली हैं। इरएककी प्रसन्नता करनेके मार्ग अलग हैं यह बात हरएक मनुष्य विचारसे जान सकता है। जैसी जल-वायुकी प्रसन्नता उनकी शुद्धता रखनेसे होती है वीर्यकी प्रसन्नता ब्रह्मचर्यसे हो सकती है इत्यादि प्रकार सबके विषयमें जानना योग्य है। ये विभूतियाँ मनुष्यकी सहायक हैं मनुष्यको प्राप्त होनेवाली हैं और इनसे मनुष्य अपनी प्रत्यक्ष उन्नति कर सकता है।

" वासुदेव, भृगु नारद व्यास चित्ररथ अर्जुन ये विभूतियाँ भगवान् श्रीकृष्णके समय थीं परंतु वे आज प्राचीन हो चुकी हैं। इसी तरह पांडवोंके समय भी कई विभूतियां प्राचीन हो चुकी थीं जैसे- वरुण ( १ ।२२ ) स्कन्द ( १ ।२४, अर्यमा ( १ ।२९ ) कुबेर ( १ ।२३), ये संभवत उनसे प्राचीन कालकी विभूतियाँ होंगी। शंकर या स्कंद वासव (इंद्र) ये विभूतियां अर्जुनके समकालीन मानवी होंगी क्योंकि इन्द्रसे तो अर्जुनका जन्मही हुआ और शंकरसे उन्होंने दिव्य अस्त्र प्राप्त किये थे। इनका विचार करनेकी हमें यहां आवश्यकता नहीं है परंतु इतना अवश्य ध्यान देना चाहिये कि इनकी विभूतियोंमें तो आधी ऐसी हैं जो अप्रत्यक्ष तथा प्राचीन कालकी हैं और शेष सबकी सब तो वर्तमान समयकीही हैं। हमें इससे यह बोध प्राप्त करना चाहिये कि हमारे उपास्योंमें दो चार प्राचीन कालके देवता हों और शेष सब हमारे समयमें उपस्थितही होने चाहिये।

विश्वरूपदर्शनसे भी यही दिखाई देता है। जिस समय हमें विश्वरूपमें परमेश्वर देखनेका अभ्यास होगा उस समय हमें प्रत्यक्ष वर्तमान कालमें दिखाई देनेवाला विश्वरूप रूपही हमारा उपास्य होगा। फिर अप्रत्यक्षका विचार वहाँ प्रधान नहीं होता है।

जैसे अर्जुनके लिये श्रीकृष्ण और श्रीकृष्णके लिये अर्जुन प्रत्यक्ष थे वैसेही इस समय रोगियोंके लिये वैद्य और वैद्यके लिये रोगी प्रत्यक्ष विश्वरूपमें उपस्थित हैं। इसी तरह अन्यान्य रूपोंकी कल्पना करनी चाहिये।

## मूर्तिपूजाका स्थान

यहां पाठक पूछ सकते हैं कि प्राचीन कालकी विभूतियोंके लिये भी कोई स्थान है या नहीं? उत्तरमें निवेदन है कि प्राचीन कालकी विभूतियोंके लिये स्थान अवश्य है, वे आदर्श पुरुष हैं उनके चरित्र हमारे सामने हैं। उनके आदर्शसे हम इस समयके महापुरुषोंमें कौनसी विभूतियाँ हैं और कौनसी नहीं इसकी परीक्षा कर सकते हैं। इस रीतिसे इन प्राचीन विभूतियोंकी उपासना निःसंदेह लाभदायक है। परन्तु केवल प्राचीन विभूतियोंकाही पूजापाठ करना और वर्तमान समयकी विभूतियोंसे दूर रहना कदापि योग्य नहीं है। हमारी उपासनामें वर्तमान समयकी विभूतियाँ अधिक आनी चाहिये। वैसा इस समय नहीं हो रहा है। इसलिये विभूतिपूजाका अर्थात् सगुण उपासनाका यथार्थ स्वरूप कितना व्यावहारिक है और इसमें व्यवहार-साधनसे परमार्थ-साधन कैसे हो सकता है, यह दिखानेके लिये यहाँ इतना विस्तारसे लिखना पडा है।

## नाम-जप

आजकल सगुण उपासनामें प्राचीन विभूतियोंकी किसी मूर्तिकी पूजा और नामजप आदि बातेंही आती हैं। मंदिर बनवाना मूर्ति स्थापन करना पूजाअर्चा करना उनके नामका जप करना, ये अनेक विधि इस समय प्रचलित हैं। भगवद्गीतामें यज्ञानां जपयज्ञोऽस्मि। ( गी १ ।२५ ) यज्ञोंमें जपयज्ञ ईश्वरकी विभूति है। इसमें जप

है थोडेसे विश्वरूपके प्रमाणभी अब चुने जाते हैं और विश्वरूप उपासनामें सभी अब उसी अद्वितीय आत्माके हैं, ऐसा माना जाता है। जैसा मुनीनां अपि अहं व्यास (गी १०।३७) इसके अनुसार अनेक मुनियोंमें व्यास विभूति है, ऐसा माना जाता है और विश्वरूप उपासनामें सभी मुनिगणोंमें वही एक अखंड विश्वात्मा है ऐसा मानकर मुनिजनोंकी सेवा की जाती है। दोनोंकी सेवा जीवित रूपमेंही होनी है यह बात सगुण उपासकोंको ध्यानमें रखनी चाहिये। जीवित विभूतियोंकी सेवा करनाही हमारी उपासनामेंसे दूर हुआ है इस कारण सगुण उपासनासे जितना हो सकता है उतना लाभ हमें इस समय प्राप्त नहीं हो रहा है। सगुण उपासना से हमारी प्रायः मानवीय विभूतियोंकी प्रतिमाओंकीही उपासना तक सीमित हो चुकी है। अतः उसका फल भी हमें उतनाही न्यून मिलता है। जिस समय सगुण उपासनाका आशय जीवित विभूतियों और वीरोंकी उपासना होगा उस समय हमारी उपासनामें नव जीवन आजायगा और हमें प्रत्यक्ष लाभ भी मिलेगा। उपासनाका फल जो अदृष्ट माननेकी परिपाटी पड गयी है उसके स्थानपर इससे उपासकोंको दृष्ट फल भी प्रत्यक्ष दिखाई देगा।

## प्रत्यक्ष रूप

परमेश्वरके विश्वरूपमें वैद्य और रोगी अध्यापक और शिष्य राजा-राजपुरुष और प्रजाजन अधिकारी और नौकर धनी और धनहीन स्वामी और भृत्य सेनापति और सैनिक मातापिता और पुत्र इस तरह अनेक रूप सम्मिलित हैं। ये सब प्रत्यक्ष उपास्य हैं। जैसे पत्नीके पति उपास्य देव हैं वैसे ही पतिके पत्नी उपास्य देवी है। जैसे शिष्योंके अध्यापक आचार्य देव हैं वैसेही अध्यापकोंके लिये शिष्यगण भी ईश्वरांशही हैं। इसी तरह सबको परस्पर समझना चाहिये।

## प्रत्यक्ष स्वर्गधाम

यदि राजपुरुष सब प्रजाजनोंको ईश्वरांश मानकर अपना उपास्य समझेंगे तो राज्यशासन अत्यंत पवित्र बन जायगा। आजकल वैद्य और डाक्टर रोगियोंको लूटनेका व्यवसाय करते हैं उसके स्थानपर अपने रोगियोंको परमेश्वरके विश्वरूपका अंश समझकर सेवा करें तो वही मृत्युलोक स्वर्गधाम बन जाय। इसी तरह यदि अध्यापक-गण अपने विद्यार्थियोंको ईश्वरांश मानकर सचमुच उसी भावसे उनकी उपासना करेंगे तो सब विद्यालय स्वर्गकी प्रतिकृति बन जायेंगे। माता अपने पुत्रको ईश्वरांश मानकर सेवा करेगी तो घरमेंही उसे स्वर्गसुख मिलेगा। इसी तरह सब लोग इस जीवित और जाग्रत सगुण मूर्तियोंकी जीते-जी उपासना करें तो अपने जीवनमें सगुण उपासनाका प्रत्यक्ष फल पा सकते हैं। भगवद्गीतामें विभूतियोग और विश्वरूपदर्शन इन अध्यायोंमें यही सगुण उपासना कही है। इसको भूलनेके कारण हमारी अत्यंत हानियाँ हुई हैं।

इसी सगुण उपासनासे ईश्वरप्राप्ति हो सकती है। जिनको इसपर विश्वास न हो वे क्या करें? इसके उत्तरमें कहा है कि वे सर्व भूतोंका हित करनेके कार्य करें।

## सर्व भूत हितके कार्य

ते सर्वभूतहिते रताः समबुद्धयः (इ०४॥४)
प्राप्नुवन्ति ॥

जो जीवित विभूतियोंको तथा अखंड विश्वरूपको नहीं पहचान सकते वे क्या करें और वे किस मार्गसे अपना उद्धार करें? इसके उत्तरमें कहा है कि वे सर्वत्र सम दृष्टि रखें और जैसा अपनेको दुःख होता है वैसाही अन्योंको होता है ऐसा समझकर अन्य सब भूतोंका हित करनेके कार्यमें तत्पर रहें।

यहाँ अन्य सब भूतोंको ईश्वरका विश्वरूप नहीं माना है परंतु प्रत्येक देहमें आत्मा भिन्न है मुझे जैसा सुखदुःख होता है वैसाही सब अन्य जीवजन्तुओंको होता है इसलिये मैं दूसरोंको कष्ट नहीं पहुंचाऊंगा प्रत्युत दूसरोंका हित ही करनेके कार्य करूंगा। अपने समान सब अन्य जीव हैं इतनीही सम दृष्टि यहाँ है और अन्योंका हित करनेके कार्य करनाही इनका कर्तव्य है। जो ऐसा करेंगे वे भी ईश्वरको प्राप्त होंगे।

जो विश्वरूपी विश्वात्माको जानकर सर्व भूतोंको अखण्ड विश्वात्माका रूप मानकर उसकी सेवा करेंगे वे तो श्रेष्ठ-आत्मा लोग होंगे। उनका विचार यहाँ नहीं किया जा रहा है। जो अखण्ड विश्वात्माको नहीं पहचानते परंतु प्रत्येक जीवको पृथक् पृथक् आत्मा मानते हैं और सबको सुख-

मुझे समर्पण करके अनन्यभावसे मेरा ध्यान करते हुए जो मेरी उपासना करते हैं मुझमें जिनका चित्त लगा रहता है उन्हें मृत्युसंसारसागरसे मैं शीघ्रही पार कर देता हूं। अर्थात् मैं उनको आनन्द और मुक्ति देता हूं।

यहाँ उपासनामें अनन्यभाव स्थिर होनेका विशेष महत्त्व है। अनन्यभाव क्या है? उपासक और उपास्य पृथक् हैं एवं जीव परस्पर पृथक् हैं ईश्वर जगत्से पृथक् है इस तरह पृथक् भाव धारण करनेका नाम 'अन्यभाव' है। इस अन्यभावको धारण करनेवाले साधक सर्व प्राणियोंका हित करनेका कार्य करें ऐसा (श्लो ४ में) पहले कहा गया है। जिनके अन्दरका यह अन्यभाव पृथग्भाव भिन्न भाव दूर हो चुका है और जिनको अभिन्न भावसे सर्व विश्वरूप देखनेकी दिव्य-दृष्टि मिल चुकी है और जिनको अनन्य अपृथक् अभिन्न भावसे अखण्ड विश्वरूपमें अखण्ड विश्वात्माको देखनेकी दृष्टि प्राप्त हुई है वे अपने सब कर्मों-को ईश्वरार्पण करें वे अखंड विश्वेश्वरका ध्यान करें परमेश्वर निःसंदेह उनका उद्धार करेगा। (श्लो ६–७)

ईश्वरमें मन लगाओ ईश्वरमें अपनी बुद्धि समर्पण करो ऐसा करनेसे साधक ईश्वरमेंही निवास करेगा, (श्लो ८) इसमें संदेह नहीं है। क्योंकि मन जहां स्थिर किया जाता है वैसाही बन जाता है। साधकका मन ईश्वरमें लग जाय तो उसमें ईश्वरभाव आ सकता है अतः वह ईश्वरमेंही बसता है ऐसा यहां कहा है। इस श्लोकमें मन ईश्वरमें स्थिर करने को जो कहा है वह (मयि = मुझमें अर्थात्) किसी विभूतिमें अथवा विश्वरूपके किसी विशेष प्रभावी अंशमें स्थिर करनेको कहा है। अर्थात् यह अव्यक्तकी उपासना नहीं है, यह व्यक्त सगुण ईश्वरकीही उपासना है।

यदि इस तरह किसी विभूतिमें अपना मन स्थिर करना किसीको असंभवनीय प्रतीत नहीं होता तो वह साधक अपना मन स्थिर करनेका शनैः–शनैः अभ्यास करे। अभ्याससे कठिन बात भी सुगम प्रतीत होती है। अभ्यासका अर्थ बारंबार करना है। इस प्रकार बारंबार करनेसे विशेष अभ्यास होता है और असंभवनीय प्रतीत होनेवाली बात भी संभवनीय प्रतीत होने लगती है। (श्लो ९)

यदि इस तरह सतत अभ्यास करना संभव न हो तो अपने सब कर्म ईश्वरको समर्पण करो। कर्म परमेश्वरको समर्पण करनेसेही वे कर्म परिशुद्ध हो जाते हैं। कोई कर्म साधारण व्यक्तिके लिये करना हो तो वह अपालपन किया जाता है परन्तु यदि वही कर्म किसी महान् व्यक्तिके लिये करना हो तो करनेवाला उसे विशेष परिश्रमसे किया करता है। फिर यदि वह अपने सब कर्म सर्वश्रेष्ठ परमेश्वरके लिये करने लगे तो कितनी उत्तमताके साथ करेगा यह कहनेकी आवश्यकताही नहीं है। इस तरह परमेश्वरको अपने कर्म समर्पण करनेसे कर्म परिशुद्ध होने लगते हैं करनेकी पद्धति अधिक कौशल्ययुक्त होने लगती है। इससे साधक सब ओर से उन्नत होने लगता है। अतः ईश्वरार्पण कर्म करना मानवीय उन्नतिके लिये एक बडाही उत्तम साधन है। (श्लो १०)

*यदि कोई साधक अपने कर्म ईश्वरार्पण करनेमें असमर्थ* है, तो वह अपने कर्मोंके फल अपने भोगके लिये अपने पास संगृहीत करके न रखे। अपने कर्मोंके फलोंको सर्व प्राणियोंके हितके लिये अर्पण करे। इस तरह कर्मफलत्याग करनेसे भी मनुष्यका उद्धार हो सकता है। इसका हेतु यह है कि अपने व्यक्तिगत भोग बढानेकी वृत्तिसे मनुष्य की गिरावट होती है। उससे बचनेके लिएही कर्मफलका त्याग करनेके लिये कहा है अर्थात् इससे भोगलालसा कम होगी और दोष न्यून होते जायँगे। (श्लो ११)

साधक ईश्वरका ध्यान करे ध्यान नहीं होता है तो उसका अभ्यास करे अभ्यास नहीं हो सकता तो अपने सब कर्म ईश्वरको अर्पण करे यह भी नहीं हो सकता तो अपने कर्मफलको त्याग दे त्याग करनेका अभ्यास करे। यही सुगमसे सुगम साधन है।

ज्ञानमार्गसे ध्यानमार्ग सुगम है ध्यानसे अभ्यास करना सुगम है, ध्यानाभ्याससे कर्मयोग सुगम है उससे कर्म फलत्याग सुगम है। कर्मफलत्यागसे उसी समय शांति मिल जाती है। अपना फल सर्व प्राणियोंके हितार्थ दान करनेसे सहजही आत्माकी प्रसन्नता होती है। यही शांतिसुख है। (श्लो १२) यदि कर्मफलत्याग न हो सके तो समझ लो कि ज्ञान, ध्यान अभ्यास अथवा कर्मयोग कुछ भी सिद्ध नहीं हो सकता। इस त्यागभावसेही सिद्धि मिलती है इस लिये कर्म-फल-त्याग सब साधनोंमें सुगम और मुख्य साधन है।

| | |
|---|---|
| ११ यस्मात् लोकः न उद्विजते। यः च लोकात् न उद्विजते। ( १५ ) | |
| १२ ( ईश्वरे ) अर्पितमनोबुद्धिः ( १४ ) | |
| १३ क्षमी ( १३ ) | क्षमा ( १ ) |
| १४ योगी ( १४ ) | योगव्यवस्थितिः ( १ ) [ युक्तः २।६१ ] |
| १५ मौनी ( १९ ) | [ मुनिः २।५६ ] |
| १६ धर्म्यामृतं यथोक्तं पर्युपासते ( २० ) | ज्ञानव्यवस्थितिः ( १ ) स्वाध्यायः ( १ ) |
| १७ श्रद्दधानाः मत्परमाः ( २० ) भक्तिमान् ( १७ ), भक्ताः ( २० ) | [ मत्परः २।६१ ] |

इस तरह १६ वें अध्यायमें वर्णन किये दैवी संपत्तिके गुणोंके साथ इस १२ वें अध्यायके श्रेष्ठ भक्तके गुणोंका मेल है। यहां १२ वें अध्यायमें कुछ अधिक गुण कहे हैं जिनका नामनिर्देश १६ वें अध्यायमें नहीं है, तथापि वे गुण ऐसे नहीं हैं जो दैवी संपत्तिके साथ विरोधी हों। जैसे भक्तिमान्, श्रद्धावान् ये गुण दैवी संपत्तिके वर्णनके समय १६ वें अध्यायमें नहीं कहे तथापि श्रद्धा और भक्ति ये गुण दैवी संपत्तिके साथ विपरीत नहीं हैं प्रत्युत दैवी संपत्तिके साथ मिलनेवाले ही हैं। इसी रीतिसे एक वशायीन, ईश्वरार्पितमनोबुद्धि स्थिरमति इत्यादि आदि गुण भी दैवी संपत्तिके साथ रहनेवाले ही हैं। यहां भक्तके और सोलहवें अध्यायमें दैवी संपत्तिके सभी संपन्न गुणोंके नामोंका उल्लेख परिपूर्ण रीतिसे किया गया है ऐसा नहीं समझना चाहिये। तत्सदृश अन्य गुण भी उसी समानतामें लिये जाने चाहिये। ऐसा विचार करनेपर यह बात स्पष्ट होगी कि ये भक्तके लक्षण और सोलहवें अध्यायमें कहे दैवी संपत्तिके लक्षण परस्पर एक समान हैं और एकदूसरेके साथ रहनेवाले हैं।

## स्थितप्रज्ञके लक्षण

इस स्थानमें [ ] ऐसे कोष्ठमें भगवद्गीताके द्वितीयाध्यायके स्थितप्रज्ञके लक्षण दिये गये हैं। उनके साथ इस द्वादशाध्यायके भक्तके लक्षण और सोलहवें अध्यायके दैवी संपत्तिके लक्षण पाठक तुलनाकी दृष्टिसे देखें। गीता अ. २।५५–७२ में स्थितप्रज्ञ देखो अ. १२।१३–२ में भक्तके और गी. अ. १६।१–२ ११ ( दि. गी. )

में दैवी संपत्तिके ये सब लक्षण परस्पर मिलते हैं। ऊपरके कोष्ठकमें ये तीनों स्थानके सब लक्षण प्रस्तुत हैं। पाठक इनकी तुलना करके परस्पर मिलाकर देखें और ठीक प्रकार समझें कि ( अ. २ ) ज्ञानमार्गी ( अ. १२ ) भक्तिमार्गी और ( अ. १६ ) देवमार्गी उन्नत होनेपर एक जैसेही होते हैं और उनमें कोई भेद नहीं रहता।

## देवासुरमार्ग

यहां देवमार्गी कहनेसे पाठक चकित न हों। भगवद्गीता में जैसे ज्ञानमार्ग भक्तिमार्ग कर्ममार्ग कहा है वैसेही देव मार्ग असुरमार्ग राक्षसमार्ग पिशाचमार्ग भूतमार्ग भी कहा है। देवमार्ग ' दैवी संपत्तिके लक्षणोंको धारण करने से स्वीकृत होता है वैसेही असुरमार्ग आसुरी संपत्तिके कुलक्षणोंको धारण करनेसे अंगीकृत होता है। इसी तरह राक्षस पिशाच और भूत–मार्ग भी मनुष्य स्वीकार करते हैं। इनका भी कुछ उल्लेख भगवद्गीतामें आया है। असुर राक्षसादि मार्ग छोडने चाहिये और दैवी मार्ग स्वीकार करना चाहिये। यहां इसलियेही ये लक्षण कहे गये हैं। मैं किस मार्गपर चल रहा हूं इन लक्षणोंके विवेकसे इसका निश्चय हरकोई कर सकता है और अपने असुर मार्ग को दूर कर सकता है। इन लक्षणोंके विचारसे यही बात सिद्ध होती है।

## विग्रहाराधना

आजकल भक्तिमार्गके लक्षण विग्रहाराधना प्रतिमापूजा नामजप आदि प्रसिद्ध है, परंतु विग्रहाराधना प्रतिमा-

दृष्टि सार्वभौम है। सब प्राणिमात्रके साथ दया और मित्र दृष्टिका बर्ताव होना चाहिये। स्वधर्मियों, स्वजनों स्वजातियों से एकात्मभाव और मित्रभावका व्यवहार करनेवाले इस जगत् में बहुत हैं। परन्तु ये लोग अन्यधर्मियों विदेशियों और विजातियोंसे ऐसी क्रूरताका व्यवहार करते हैं कि उसकी कोई सीमाही नहीं रहती! स्वधर्मियोंपर प्रेम करनेवालेही विधर्मियोंके गले काटते हैं स्वदेशियोंपर मित्रदृष्टि रखनेवालेही विदेशियोंपर शत्रुभाव रखते हैं! अतः यह मित्र दृष्टि और करुणा भगवद्गीताको अभीष्ट नहीं है। यहां जिस मित्रदृष्टि और जिस करुणाका उल्लेख है वह सब प्राणिमात्रके साथ होनेवाली है। हरएक प्राणीको मित्रदृष्टिसे देखना चाहिये और हरएक प्राणीपर करुणा करनी चाहिये। जिसमें स्वभावसे ऐसा मित्रभाव और करुणाभाव होता है वही पूर्ण पुरुष है। पूर्ण-पुरुषोंके मित्रभाव और करुणा-भाव देश-काल-जाति-धर्म आदिमें सीमित नहीं हैं। सब मनुष्योंको सुशिक्षा देकर इसी प्रकारकी मित्रदृष्टि और करुणा उत्पन्न उनके अन्तःकरणोंमें हो ऐसी व्यवस्था करनी चाहिये।

## ममत्व-त्याग

निर्मम निरहंकारके भाव भी ऐसेही वैयक्तिक और सामूहिक व्यवहारमें करनेयोग्य हैं। 'यह मेरा है यह मेरा नहीं है,' इस भावका नाम ममत्व है और इस भावके न होनेका नाम निर्मम होना है। इसीका दूसरा नाम अ-निकेत है। इसका तात्पर्य है 'अपना कोई घर न होना'। यहां घर का अर्थ 'घर दौलत माल देह घोडा जमीन गाडी रथ मंदिर आदि जिसपर अपना ममत्व रह सकता है वह वस्तु' ऐसा है। अपनी ऐसी कोई वस्तु न हो इसका नाम है अ-निकेत वृत्ति। इस तरह अपनी कोई वस्तु न रहे तभी नि-र्ममत्व सिद्ध हो सकती है।

## अ-निकेत

जबतक अपनी वस्तुएं होंगी उनके साथ ममत्व रहेगा ही और जबतक ममत्व रहेगा तबतक निर्मम होना असंभव है। इसलिये अ-निकेत समाजव्यवस्था हो जानेपर उस समाजमें निर्मम वृत्तिवाले लोग स्वभावतः हो सकते हैं। उपनिषत्कालके यति संन्यासी बुद्धकालके भिक्षु प्राचीन कालके वैरागी जैसे साधु निरहंकारी आदि सब लोग इसी 'अ-निकेत' जीवन संस्थाके आदर्शके अवशेष हैं। एक समय था जब इन लोगोंने 'अनिकेत' पद्धतिका जीवन सामूहिक रूपसे व्यतीत करना प्रारंभ किया था। आजकल ये सब अवनत हुए हैं परंतु एक समय ऐसा था जिस समय ये संस्थाएं आदर्श पुरुष दर्शक समझी जाती थीं। अनेक कारणोंसे संपूर्ण समाजरचना अवनत होनेके कारण ये भी गिर गये।

इस समय रशियामें 'कम्युनिस्ट' करके जो समाज-रचनावादसे प्रसिद्ध एक पंथ शुरू हुआ है वह भी 'अ-निकेत' पद्धतिवाला पंथ है। किसी व्यक्तिका कोई घरबार, खेतबाडी, भूमि, धन या कारखाना नहीं है परंतु सब कुछ सरकारका है और सबका योगक्षेम सरकारही चलाती है। सब धनवस्तु राष्ट्रके अर्थात् राष्ट्रशासक संस्थाके हैं किसी व्यक्तिका कोई धन नहीं। इस पद्धतिमें यह मेरा है (ममत्व) ऐसा कहनेके लिये कोई वस्तुही नहीं होती, अतः इसमें स्वभावसे 'ममत्व' की भावना नहीं रहती। अर्थात् इसमें निर्मम और अ-निकेत वृत्ति स्वभावसेही होती है।

बौद्ध भिक्षुओंने प्राचीन संन्यासियोंने तथा वैरागियोंने यही धार्मिक परंतु निरहंकारी निर्मम जीवन व्यवहारमें लाया था। बौद्ध भिक्षुओंने इसका जितना प्रचार किया उतना किसीने नहीं किया था। परंतु इसमें 'अपना ऐसा कोई पदार्थ नहीं रहता, इसलिये पुरुषोत्तम उत्कर्ष करनेकी प्रेरणा मनुष्योंको नहीं होती और अन्तमें इनकी गिरावट हो जाती है। बौद्धोंकी गिरावट इसी पुरुषोत्कर्षकी प्रेरणाके अभावके कारण हुई। रशियामें भी अ-निकेत अवस्थामें पुरुषोत्कर्षकी प्रेरणा नहीं होती यह अनुभव आनेके कारण वहां उन्होंने वैयक्तिक धनदौलत करनेकी आज्ञा किसी अंशमें शुरू की है। जो कुछ हो धार्मिक अ-निकेत जीवन-परकालीन जीवन-पुरुषोत्कर्षके लिये प्रेरक नहीं होता। इसलिये दो उपाय अपने वैदिक धर्ममें कहे हैं—

## गुणपोषणमें बाधा

१ कर्म करना प्रत्येकका अधिकार है अर्थात् हरएकको कर्म करनाही चाहिये और (योगस्थः कुरु कर्माणि। गी. २।४८) अत्यंत कौशलके साथ कर्म करना हरएकका कर्तव्य है।

यह भगवद्गीतामें कहा है। हरएक मनुष्य अपना कर्तव्य कर्म समझकर (योगस्थ कर्म) कौशलयुक्त कर्म करे, जितनी कौशलकी वृद्धि हो सके उतनी करे।

कर रहा हो, केवल उसके नामका जप करनेसे क्या होगा ? उससे उसका संतोष नहीं होगा। जो कार्य वह करना चाहता है उसको उत्तम कुशलतासे समाप्त करना उसकी आवश्यकताओंकी पूर्ति करना, उसके उपदेशानुसार चलना, उसका यश बढानेका यत्न करना यही उसकी सन्तोषकारी भक्ति है। जो लोग महात्माओंके नामोंका 'जयजयकार करते हैं, परन्तु उनके उपदेशानुसार आचरण नहीं करते उनके जयजयकारसे महात्माओंको सुख नहीं हो सकता। यदि वे उनके नामोंका जयजयकार न करते हुए उनके उपदेशानुसार आचरण करें तो उनको अधिक आनंद होगा। यही बात सब विभूतियोंके विषयमें भी है। इससे भक्ति किस तरह करनी चाहिये इसका निर्णय हो सकता है।

भक्तिका अर्थ सेवा है। महात्मा जो कार्य करना चाहते हैं उसको करना उनकी सहायता करनाही सेवाका अर्थ है। विभूति क्या चाहती है ? सज्जनोंकी रक्षा दुष्टोंका विनाश और धर्मकी संस्थापना ये तीनही कार्य करनेके लिये विभूति या महात्मा लोग इस जगत्में आते हैं। इस तरहके जो कार्य वे करना चाहते हैं उन कार्योंमें जितना भाग करनेसे हो सकता है उतना करनेका नामही उनकी सेवा अथवा भक्ति है।

जीवित वीरोंकी भक्ति करनी चाहिये इसकी याद ध्यानमें रखनेसेही भक्ति किस तरह करनी चाहिये इसका निर्णय हो सकता है। जबसे प्राचीन कालकी विभूतियोंकी मूर्तियोंकीही भक्ति करनेकी भावना दृढ हुई तबसे प्रत्यक्ष आचरणका महत्त्व कम हो गया है। विग्रहाराधनाका अर्थ चित्तकी स्थिरता है और जीवित-सगुण-विभूतियोंकी भक्तिसे *आचरणकी उज्ज्वलता होती है। यह प्राचीन सत्यकी* जब जागृति होगी तभी सब प्रकारकी भक्ति योग्य मार्गसे चलेगी। आजकल एक भाग रहा है और दूसरा बंद हुआ है।

अर्जुनने प्रत्यक्ष विभूति—श्रीकृष्ण भगवान्—के साथ कंधेसे कंधा लगाकर, सज्जनरक्षा, दुर्जन-विनाश और धर्मस्थापनाका कार्य किया। इस समयके अग्रिमपुरुषोंमें उन्होंने भगवान् श्रीकृष्णके साथ अपना कर्तव्य किया। विभूति-पूजा किस तरह करनी चाहिये इसका यह उदाहरण है। हनुमान् भी भक्त था। उसने श्रीरामचन्द्रकी सेवा उनके समक्ष की अर्थात् प्रभुकार्य करनेके कार्यका प्रमुख भाग उसने अपने ऊपर लिया और उसे निभाया। भक्तिके ये उदाहरण सभी जानते हैं, परंतु वैसा करते नहीं। इतनाही नहीं परंतु विपरीतही करते हैं। इस समय जो बडे पुरुष राष्ट्रोद्धार, धर्मोद्धारका कार्य सर्व प्राणियोंके हित करनेके कार्य, मानवी उन्नतिके प्रयत्न कर रहे हैं उनमें अपने आपको समर्पित करनाही सत्य भक्ति है। सेवारूप यही भक्ति मुख्य है।

विभूतिपूजाका तथा वीरपूजाका विचार छोडकर जब विश्वरूपी विश्वात्माकी भक्ति करनेकी इच्छा होती है, तब तो ( सर्वभूतहिते रताः ) सब प्राणियोंके हितमें आनन्द माननेका अर्थ स्पष्ट हो जाता है और सब प्राणियोंके हितके कार्य करनाही एकमात्र भक्तिका मार्ग है, यह बात स्पष्ट हो जाती है। विद्वान् लोग विद्यार्थियोंको विद्या पढाकर वैद्य और डाक्टर लोग रोगियोंकी चिकित्सा करके धनी लोग निर्धनकी सहायता करके, तथा अन्यान्य लोग अपने हरएक कार्यसे सर्व भूतोंका हित करके कर्मोंसे सभी सर्व भूतोंका हित हो सकता है। सर्व प्राणियोंके हितके कार्य करना ही सच्ची भक्ति है। आजकलकी भक्तिसे यह मुख्य भाग हट गया है, इसलिये सर्वभूतहितकी भावना इस भक्तिसे नहीं हो रही है।

पाठक भगवद्गीताकी इस भक्तिपर पर्याप्त विचार करें *मनन करें और सब प्राणियोंका हित करनेके जो जो कार्य* करनेसे हो सकते हैं उन्हें आचरण करें। इसी भक्तिसे परमात्माकी संतुष्टि हो सकती है और सबका कल्याण भी इसीसे हो सकता है।

॥ यहाँ द्वादश अध्यायका मनन समाप्त हुआ ॥ १२ ॥

# बारहवें अध्यायके सुभाषित

( १ )

सर्व भूतोंका हित करनेसे उन्नति

सन्नियम्येन्द्रियग्रामं सर्वत्र समबुद्धयः ।
ते प्राप्नुवन्ति मामेव सर्वभूतहिते रताः ॥

( गी० १२।४ )

अपने इन्द्रियोंका संयम करके सर्वत्र सम बुद्धि रखकर जो साधक सर्व भूतोंका हित करनेमें तत्पर रहते हैं वेही ईश्वरको प्राप्त होते हैं।

( १ ) इंद्रियसंयम करनेसे ( २ ) सर्वत्र सम दृष्टि रखने से और ( ३ ) सर्व भूतोंका हित करनेमें तत्परता धारण करनेसे परमेश्वरकी प्राप्ति होती है। ईश्वरको प्राप्त करनेके ये साधन हैं।

( २ )

अव्यक्तासक्तिसे अधिक क्लेश

क्लेशोऽधिकतरस्तेषामव्यक्तासक्तचेतसाम् ।
अव्यक्ता हि गतिर्दुःखं देहवद्भिरवाप्यते ॥ (१२।५)

जो अव्यक्तकी उपासनामें चित्त लगाते हैं उनको अधिक क्लेश हो सकते हैं। देहधारी लोगोंको अव्यक्तमें गति अत्यन्त कष्टसेही हो सकती है। इसलिये व्यक्त सगुण रूपकी उपासना करना योग्य है। क्योंकि देहधारी मनुष्योंसे दूसरी उपासना होना अत्यंत कठिन है।'

( ३ )

त्यागसे शान्ति

त्यागाच्छान्तिरनन्तरम् । ( गी० १२।१२ )

'त्यागसे त्वरित शान्ति मिलती है। जहां त्याग अर्थात् दानका भाव नहीं है वहां शान्ति-सुख भी नहीं मिल सकता।



अथ त्रयोदशोऽध्यायः ।

# क्षेत्र-क्षेत्रज्ञ-विभागयोग ।

## (१) क्षेत्र-क्षेत्रज्ञ-विचार

श्रीभगवानुवाच—

इदं शरीरं कौन्तेय क्षेत्रमित्यभिधीयते । एतद्यो वेत्ति तं प्राहुः क्षेत्रज्ञ इति तद्विदः ॥ १ ॥
क्षेत्रज्ञं चापि मां विद्धि सर्वक्षेत्रेषु भारत । क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोर्ज्ञानं यत्तज्ज्ञानं मतं मम ॥ २ ॥

---

अन्वयः— श्रीभगवान् उवाच— हे कौन्तेय ! इदं शरीरं क्षेत्रं इति अभिधीयते । यः एतत् वेत्ति तं क्षेत्रज्ञः इति तद्विदः प्राहुः ॥ १ ॥ हे भारत ! सर्वक्षेत्रेषु मां अपि च क्षेत्रज्ञं विद्धि । क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोः ज्ञानं यत् (एव) मम ज्ञानं मतं (अस्ति) ॥ २ ॥

श्रीभगवान् बोले— हे कुन्तीपुत्र अर्जुन ! इस शरीरको क्षेत्र कहते हैं । जो इसे जानता है, तत्त्वज्ञानी लोग उसे क्षेत्रज्ञ कहते हैं ॥ १ ॥ हे भारत ! सब क्षेत्रोंमें रहनेवाले मुझे ( ईश्वरको ) भी क्षेत्रज्ञ समझ । जो क्षेत्र और क्षेत्रज्ञका ज्ञान है, वही मेरा ज्ञान है ॥ २ ॥

भावार्थ— इस शरीरका नाम खेत है और जो इस खेतको जानता है, उसका नाम खेती जाननेवाला है । ईश्वर सब खेतोंमें रहता है और सब खेतोंको यथावत् जानता भी है । जो इस खेत और खेतीवालेकी विद्या है उसीको सत्य ज्ञान कहना योग्य है ॥ १–२ ।

---

### खेत और खेती करनेवाला

( १-२ ) इस अध्यायमें खेत और खेती करनेवाला इन दोनोंका विचार किया है । इसलिये इस अध्यायका नाम क्षेत्र+क्षेत्र+ज्ञ+योग है । खेत और खेती करनेवाला कृषीवल इन दोनोंका योग उत्तम रीतिसे किस तरह हो सकता है इसका विचार इस अध्यायमें है । खेत कैसा है इस खेतको उत्तम उपजाऊ कैसे बनाया जा सकता है और खेतको उत्तम खाद आदि न देनेसे कैसे उसकी अवनति हो जाती है किसान अपने खेतको अत्यंत उत्तम उपजाऊ कैसे बना सकता है ? कृषीवल अपने खेतको किस तरह जाने और पहचाने वह उस खेतमें किस प्रकारका बीज बोवे कौनसा धान्य किस तरह उसमें बोनेसे वह किस तरह उगावे और उसकी वृद्धि किस रीतिसे करे ? अपने खेतमें किसकी उत्पत्ति होने न दे अपने खेतके उत्पन्न हुए धान्य फल फूल आदिकी रक्षा कैसे करे और उनसे किस प्रकार अपना काम साधन करे ? ये सब विचारार्थ यहां उपस्थित हैं ।

### खेत

यहां खेत कौनसा है ? हमारा ( इदं शरीरं क्षेत्रं ) यह शरीरही खेत है, यह शरीर छोटासा दीखता है परन्तु इसमें बहुत प्रकारके फलफूल और धान्य उत्पन्न होते हैं । इसमें जो वस्तु बोई जावे उसीकी उत्पत्ति होती है । पाठक इस अपने खेतकी महिमा समझें और उसकी योग्यतापर ध्यान दें । यह खेत अमृत फल देनेवाला है । जिसे जाननेसे नर नारायण बन सकता है । अतः इस खेतको अच्छी तरह समझना अत्यंत आवश्यक है ।

### कृषीवल

( एतद् यः वेत्ति स क्षेत्रज्ञः ) जो इस खेतको जानता है अथवा जिसके पास यह खेत है उसे क्षेत्रज्ञ कहते हैं । अपने खेतको यथावत् जाननेवाला किसान होना चाहिये । अपना खेत कितना है उसमें क्या पैदा होता है और क्या पैदा नहीं होता, इसके शत्रु और मित्र कौन हैं इससे क्या काम हो सकता है, इत्यादि बातोंका जिसको पता नहीं है वह उस खेतसे पूर्ण काम नहीं ले सकता ।

अतः खेतके स्वामीको अपने खेतका ज्ञान अवश्य होना चाहिये।

यहां यह देह खेत है और आत्मा क्षेत्रज्ञ है। आत्माही यहांका किसान है। अतः देहधारीको अपने देहका ठीक पता अवश्य होना चाहिये। देहरूपी क्षेत्रका पूर्ण ज्ञान प्राप्त करना प्रत्येक देहधारीका मुख्य कर्तव्य है।

(सर्वक्षेत्रेषु क्षेत्रज्ञं मां विद्धि) सब क्षेत्रोंमें मैंही क्षेत्रज्ञ हूं। यहांका मैं शब्द ईश्वरवाचक है। सब शरीरोंमें व्याप्त होकर यहांका ठीक ठीक ज्ञान रखनेवाला एकमात्र ईश्वरही है। पाठक यहां विश्वरूपी ईश्वर का ध्यान करें। विश्वरूपी ईश्वर विश्वरूपी अनंत पिण्डोंको यथावत् जानता है उससे कुछ भी अज्ञात नहीं है।

जब नरका नारायण अथवा पुरुषका पुरुषोत्तम होता है उस समय वह भी अपने आपको महाक्षेत्रज्ञ मान सकता है। इस अवस्थामें यहांका मैं शब्द हरएक साधकके लिये भी माना जा सकता है। जिस समय साधक अनन्य भावसे युक्त हो जाता है और उसे ऐसा अनुभव होता है कि मैं विश्वरूपसे पृथक् नहीं हूं तब वही (सर्वक्षेत्रेषु क्षेत्रज्ञः) सर्व क्षेत्रोंमें क्षेत्रज्ञ बन सकता है और उस समय अनन्यभावयुक्त वह भक्त सर्व क्षेत्रोंमें मैंही क्षेत्रज्ञ हूं ऐसा कह सकता है। क्योंकि अनन्य भाव होनेपर वहां दूसरा कोई भाव अवशिष्ट रहताही नहीं।

इस तरह क्षेत्र और क्षेत्रज्ञका ज्ञान ही सच्चा ज्ञान है। यही ज्ञान हरएक मनुष्यको जाननेयोग्य है। यही सच्चा ज्ञान है। इससे भिन्न सब अज्ञानही है। अज्ञान और मिथ्या ज्ञान मनुष्यका नाश करनेवाला है। मानवोंकी सच्ची उन्नति करनेवाला तो यही एकमात्र ज्ञान है। यही उच्च तथा आवश्यक ज्ञान भगवान् श्रीकृष्ण यहां कह रहे हैं।

मैं ज्ञान कहता हूं ऐसा कहकर श्रीमद्भगवद्गीतामें चार स्थानोंपर कुछ विशेष ज्ञानोपदेश किया है। वे चारों स्थान पाठक यहां देखें—

(१)

ज्ञानं तेऽहं सविज्ञानमिदं वक्ष्याम्यशेषतः।
यज्ज्ञात्वा नेह भूयोऽन्यज्ज्ञातव्यमवशिष्यते ॥२॥
भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनो बुद्धिरेव च।
अहंकार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा ॥४॥
अपरेयमितस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम्।
जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्यते जगत् ॥५॥
एतद्योनीनि भूतानि सर्वाणीत्युपधारय।
अहं कृत्स्नस्य जगतः प्रभवः प्रलयस्तथा ॥६॥
मत्तः परतरं नान्यत्किंचिदस्ति धनंजय।
मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव ॥७॥
(गीता अ. ७)

मैं विज्ञानसहित यह ज्ञान पूर्ण रीतिसे तुझसे कहता हूं जिसको जाननेके पश्चात् कुछ भी जाननेयोग्य अवशिष्ट नहीं रहता। पंच महाभूत मन बुद्धि, अहंकार यह अष्टविध स्थूल प्रकृति और जीवरूप सूक्ष्म प्रकृति मिलकर दो प्रकारकी ईश्वरीय प्रकृति है। ईश्वरकी इसी द्विविध प्रकृतिसे सब भूत उत्पन्न होते हैं। ईश्वरही जगत्का उत्पत्ति स्थिति-लय करनेवाला है। जैसे सूत्रमें मणि होते हैं उसी प्रकार विश्वात्मामें यह सब विश्व है।

जिस प्रकार शरीर और आत्मा है उसी प्रकार प्रकृति और पुरुष हैं। इन्हींसे सबकी उत्पत्ति स्थिति और लय होता है। अर्थात् सम्पूर्ण विश्व इन्हींसे बना है। इसी तत्त्वको आगे (गी. अ. ७।१९ में) वासुदेवः सर्वम् सब कुछ वासुदेवही है इस रूपसे दिखाया गया है।

(२)

दूसरा ज्ञानोपदेश नवम अध्यायमें हुआ है। वह भी देखिये—

इदं तु ते गुह्यतमं प्रवक्ष्याम्यनसूयवे।
ज्ञानं विज्ञानसहितं यज्ज्ञात्वा मोक्ष्यसेऽशुभात् ॥१॥
मया ततमिदं सर्वं जगदव्यक्तमूर्तिना।
मत्स्थानि सर्वभूतानि न चाहं तेष्ववस्थितः ॥४॥
प्रकृतिं स्वामवष्टभ्य विसृजामि पुनः पुनः।
भूतग्राममिमं कृत्स्नमवशं प्रकृतेर्वशात् ॥८॥
(गीता अ. ९)

"मैं यह विज्ञानसहित गुह्य ज्ञान तुझे कहता हूं। इसके जाननेसे अशुभकी प्राप्ति नहीं होती है। अपनी (अव्यक्त) प्रकृतिका आश्रय करके ईश्वर इस सम्पूर्ण विश्वकी उत्पत्ति करता है। वे सब भूत उसमें हैं परन्तु वह इनके आधार-से नहीं है।

## ( २ ) क्षेत्र और क्षेत्रज्ञका प्रभाव

तत्क्षेत्रं यच्च यादृक्च यद्विकारि यतश्च यत्। स च यो यत्प्रभावश्च तत्समासेन मे शृणु ॥३॥
ऋषिभिर्बहुधा गीतं छन्दोभिर्विविधैः पृथक्। ब्रह्मसूत्रपदैश्चैव हेतुमद्भिर्विनिश्चितैः ॥ ४ ॥

अन्वयः— तत् क्षेत्रं यत् च, यादृक् च यद्विकारि ( च ), यतः च यत्, सः च यः, यत् प्रभावः च ( अस्ति ) तत्, ( त्वं ) समासेन मे शृणु ॥ ३ ॥ ( इदं ज्ञानं ) ऋषिभिः बहुधा, तथा विविधैः छन्दोभिः पृथक् हेतुमद्भिः विनिश्चितैः ब्रह्मसूत्रपदैः च गीतं एव ॥ ४ ॥

यहां भी यही बात दुहराई गई है। एक प्रकृति है, दूसरा पुरुष। पुरुष प्रकृतिमें प्रेरणा करके सब विश्वकी रचना करता है। इस तरह ईश्वरकी प्रकृतिसे भिन्न इस विश्वमें और कुछ भी नहीं है। ईश्वरीय प्रकृतिकी ये विविध रूप हैं। जहां प्रकृति है वहां पुरुष है और जहां पुरुष है वहां प्रकृति है। जलमें रस (गी० ७।८) रहनेके समानही प्रकृतिमें पुरुष है। इसीलिये 'वासुदेवही सब कुछ है' यही तत्त्व यहां दुहराया गया है।

( ३ )

तीसरी बार इसी ( १३ वें ) अध्यायमें क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ नामोंसे यही ज्ञान कहा जा रहा है। यहां 'क्षेत्र' प्रकृतिका और 'क्षेत्रज्ञ' आत्माका नाम है। प्रकृति-पुरुषके समानही यह वर्णन है, परन्तु शब्दोंका भेद है इसमें इतनीही विशेषता है। इसका विशेष वर्णन इसी अध्याय ( १३ में ) श्लोक ५ से ११ तक आनेवाला है। अतः इस विषयमें यहां अधिक लिखनेकी आवश्यकता नहीं है।

( ४ )

चौदहवें अध्यायमें भी यही उत्तम ज्ञान जिससे कहा गया है वह भी संक्षेपसे यहां ग्राह्य है—

परं भूयः प्रवक्ष्यामि ज्ञानानां ज्ञानमुत्तमम्।
यज्ज्ञात्वा मुनयः सर्वे परां सिद्धिमितो गताः ॥१
मम योनिर्महद्ब्रह्म तस्मिन्गर्भं दधाम्यहम्।
संभवः सर्वभूतानां ततो भवति भारत ॥३॥
सर्वयोनिषु कौन्तेय मूर्तयः संभवन्ति याः।
तासां ब्रह्म महद्योनिरहं बीजप्रदः पिता ॥ ४ ॥
( गीता अ० १४ )

उत्तमसे उत्तम ज्ञान मैं अब कहता हूं इस ज्ञानसेही सब मुनियोंने परम सिद्धि प्राप्त की थी। ईश्वरकी प्रकृति है जिसमें ईश्वर गर्भाधान करता है और उससे प्राणिमात्रकी उत्पत्ति होती है। सब योनियोंमें जो प्राणिमात्र उत्पन्न होते हैं उन सबकी उत्पत्ति यह प्रकृतिही है। इसमें बीज रखनेवाला परम पिता परमेश्वरही है।

प्रकृति और पुरुषसे मिलकर विश्व उत्पन्न होता है यह भावही यहांपर कहा हुआ उत्तम ज्ञान है। अर्थात् चारों स्थानोंमें एकही ज्ञान कहा है, उसका तात्पर्य यही है कि एक सर्वव्यापक ईश्वर है उसकी प्रकृति दो प्रकारकी है ईश्वरकी शक्तिसे प्रकृतिमें बीजधारणा होकर सब सृष्टिकी उत्पत्ति होती है। इस सृष्टिमें जीवसृष्टि और जडसृष्टि दोनों आ गई। दोनोंकी उत्पत्ति प्रकृतिसेही है और सबमें यही विश्वात्मा सूत्ररूपमें स्थित है। विश्वात्माके आधारसेही यह सब सृष्टि है जैसे धागेके मणि सूत्रके आधारसे गुंथे रहते हैं, वैसेही सूत्रात्माके आधारसे यह सब सृष्टि है।

इस अध्यायमें यही ज्ञान क्षेत्र और क्षेत्रज्ञके संवादसे कहा गया है। यहां क्षेत्र नाम प्रकृतिका है और क्षेत्रज्ञ नाम आत्माका है। आत्माही इस प्रकृतिरूपी क्षेत्रको जाननेवाला है। वह इस प्रकृतिको जानता है उसमें जो चाहे वह निर्माण करता है, अनेक प्रकारके पुरुषार्थ करता है और श्रेष्ठ पुरुष बनता है।

इस अध्यायके प्रारंभमें कई लोग इस श्लोकका पाठ करते हैं—

अर्जुन उवाच—

प्रकृतिं पुरुषं चैव क्षेत्रं क्षेत्रज्ञमेव च।
एतद्वेदितुमिच्छामि ज्ञानं ज्ञेयं च केशव ॥

अर्थ— अर्जुनने पूछा कि– 'मुझे प्रकृति पुरुष क्षेत्र क्षेत्रज्ञ ज्ञान और ज्ञेयके जाननेकी इच्छा है सो बतलाओ।' परन्तु सब भाष्यकार इस श्लोकको प्रक्षिप्त मानते हैं अतः हम भी इसको छोड देते हैं। अस्तु।

इस क्षेत्रका स्वरूप क्या है और क्षेत्रज्ञका प्रभाव क्या है यह देखिये—

| ज्ञानके लक्षण | अज्ञानके लक्षण |
| --- | --- |
| १ अहिंसा अक्रूरता | १ हिंसा, क्रूरता |
| २ अमानित्व | २ मानित्व घमंड |
| ३ अदम्भित्व | ३ दम्भित्व दम्भ |
| ४ क्षान्ति क्षमा | ४ अक्षान्ति असमाधान क्षमा न करना |
| ५ आर्जव सरलता | ५ कुटिलता, टेढ़ापन |
| ६ आचार्योपासन गुरुसेवा | ६ गुरुके साथ विरोध |
| ७ शौच, शुद्धता, पवित्रता | ७ अपवित्रता मलिनता |
| ८ स्थैर्य स्थिरता | ८ चञ्चलता अस्थिरता |
| ९ आत्मविनिग्रह आत्मसंयम, मनोनिग्रह इन्द्रियदमन | ९ असंयम स्वेच्छाचार इन्द्रियोंकी उच्छृङ्खलता |
| १ इन्द्रियार्थोंमें वैराग्य भोगोंके विषयमें उदासीनता | १ इन्द्रियोंके भोगोंमें अत्यन्त आसक्ति |
| ११ अनहंकार। | ११ अहङ्कार |
| १२ जन्म मृत्यु, जरा और व्याधिमें दुःखों और दोषोंको देखना | १२ दुःख और दोषका विचार न करना |
| १३ असक्ति, अनासक्ति | १३ मायोंपर आसक्ति |
| १४ पुत्र-दार-गृहादिमें ( अनभिष्वङ्गः ) मोह और ममता न रखना | १४ पुत्र स्त्री गृहादिकोंपर मोहित होना इनमें ममत्व रखना |
| १५ इष्ट-अनिष्टमें सदा समचित्त होना | १५ इष्ट-अनिष्टकी प्राप्तिमें विषमचित्त होना, इष्टका प्रेम और अनिष्टका द्वेष करना |
| १६ ईश्वरमें अनन्ययोगसे अव्यभिचारिणी भक्ति | १६ ईश्वरको न मानना उससे अन्यभाव रखना सबको परस्परभिन्न समझना या तो भक्तिही न करना अथवा व्यभिचारिणी भक्ति करना |
| १७ एकान्त-सेवन करना | १७ एकान्त-सेवन न करना |
| १८ जनसंमर्दमें जानेकी अरुचि | १८ जनसंमर्दमें जानेकी रुचि |
| १९ नित्य अध्यात्मविचारमें मग्न होना | १९ अध्यात्मका विचार न करना |
| २ तत्त्वज्ञानके मोक्षरूप उद्देश्यका दर्शन करना | २० तत्त्वज्ञान न जानना और उसके उद्देश्यका भी विचार न करना |
| २१ इसका नाम ज्ञान है। | २१ इसीका नाम अज्ञान है। |

सब रूप उसीके हैं और उसीके विश्व-रूपमें समाये हुए हैं। विश्वरूपसे भिन्न किसीका रूप नहीं है। अतः उसके मुख-नासिकादि अवयव चारों ओर हैं ऐसा वर्णन अनेक स्थानोंपर किया गया है।

विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतो मुखो
विश्वतो बाहुरुत विश्वतस्पात्।
सं बाहुभ्यां धमति संपतत्रै
द्यावाभूमी जनयन्देव एकः॥ ( ऋग्वेद १०।८१।३ )

सब ओर चक्षु मुख बाहु और पांव हैं ऐसा एकही परमात्मदेव इस सब विश्वका उत्पादक है।' यहां भी यही बात कही है। जहां ऋग्वेदमें 'विश्वतः' पद है वहां गीतामें 'सर्वतः' है और दोनोंका अर्थ एकही है।

( २ ) सर्वमावृत्य तिष्ठति। ( १३ )

यह परब्रह्म जिसके हाथ पांव मुख सब ओर हैं वह सब विश्वको घेरे हुए है। कोई वस्तु इससे पृथक् नहीं है। इस विश्वकी सब वस्तुओंको उसने घेर रखा है। इससे न घेरा हुआ कोई पदार्थ नहीं है। इससे कुछ भी पृथक् नहीं है इसीलिये सबके अवयव इसीके अवयव हैं और इसी कारण इसके अवयव सब ओर हैं ऐसा कहा जाता है।

( ३ ) सर्वेन्द्रियगुणाभासं
सर्वेन्द्रियविवर्जितं। ( १४ )

सर्व इंद्रियोंके गुणोंका आभास उसमें होता है तथापि वह सर्व इन्द्रियोंसे रहितही है। इससे पूर्व कहा है कि सब ओर उसके हाथ पांव मुख कान नाक आदि अवयव हैं। इन सर्वत्र स्थित अवयवोंको देखनेसेही वह है ऐसा दिखाई देता है। यदि ज्ञानेन्द्रियां और कर्मेन्द्रियां तथा अन्तःकरण कार्य न करता जगत्में किसी स्थानपर इनका कार्य न दिखाई देता तो आत्माका अस्तित्व भी नहीं माना जाता। अतः हाथ पांव आदि इंद्रियोंके गुणोंका उसमें आभास है यह बात सत्य है तथापि ये इन्द्रिय प्रकृतिकी हैं। आज हैं और कल नहीं रहेंगी अतः उस आत्मामें ये इंद्रिय हैं ऐसा कहना योग्य नहीं है। उसके पर इंद्रियोंके गुणोंका आभास होता है और इस आभाससे उसका भान भी होता है यह सत्य है। तथापि वह अक्षर तत्त्व इन इंद्रियोंसे रहितही है। गुडका मिठास गुडके आकारका नहीं होता तथापि गुडके रूपमें स्थूल आकारमें वह दिखाई देता है। इसी तरह उस परमात्मामें इन इंद्रियोंका आभास प्रतीत होता है, किन्तु उसके शुद्ध स्वरूपमें ये इन्द्रिय नहीं हैं। उस निर्गुणमें इंद्रियगुणोंकी संभावना भी कैसे मानी जा सकती है?

जैसे आकाश घडेमें घटाकार और घरमें गृहाकार दीखता है, परन्तु आकाशका कोई अपना आकार नहीं है। जैसे जलमें रस जलरूप हुआ दीखता है परंतु उसका भी कोई आकार नहीं होता, जैसे तेज दीपमें दीपकके आकारका दीखता है तथापि तेजका स्वयं कोई आकार नहीं होता, अथवा वायु देही कहने लगी तो भी जैसे वह देह नहीं होता तथा वह मन आदि इंद्रियोंमें कार्य करता हुआ दीखनेके कारण इंद्रियोंके गुणधर्मोंसे युक्त होनेके समान दीखता है परन्तु वस्तुतः वह इन्द्रियधर्मोंसे रहितही है। उपनिषदोंमें कहा है–

कतम आत्मेति योऽयं विज्ञानमयः प्राणेषु
हृद्यन्तर्ज्योतिः पुरुषः स समानः सन्नुभौ लोका
वनुसंचरति ध्यायतीव लेलायतीव॥
( बृ० उ० ४।३।७ )

अपाणिपादो जवनो ग्रहीता पश्यत्यचक्षुः स
शृणोत्यकर्णः। स वेत्ति वेद्यं न च तस्यास्ति
वेत्ता तमाहुरग्र्यं पुरुषं महान्तम्॥
( श्वे० उ० ३।१९ )

'जो प्राणोंमें विज्ञानमय है वह हृदयमें अन्तर्ज्योति है तथा ध्यान करता हुआसा चेष्टा करता हुआसा दीखता है। उसके हाथ पांव न होते हुए भी वह वेगवान् और सबको पकडनेवाला है आंख न होते हुए भी वह सबको देखता है कान न होते हुए भी वह सब कुछ सुनता है वह सब जानता है परंतु उसको जाननेवाला कोई नहीं है। ऐसे पुरुषको अग्रगण्य महान् पुरुष कहते हैं।'

यहां इंद्रियरहित होनेका उसका वर्णन है परंतु उसी आत्माके कारण सब इंद्रियों कार्य करनेमें समर्थ होती हैं और इंद्रियोंके कार्य देखकर उस इंद्रका अर्थात् आत्माका अनुमान होता है। इसलिए कहा जाता है कि सब इन्द्रियोंके गुण-धर्मोंका आभास उस आत्मामें है। सब इन्द्रियोंके कार्य उसीसे हो रहे हैं तथापि उसमें कोई इंद्रिय नहीं है यह बात इस तरह स्पष्ट हो जाती है।

( ४ ) असक्त (१४)

वह ब्रह्म सर्वत्र है, तथापि वह किसीके साथ आसक्त नहीं है। जैसे सुवर्णका आभूषण बनाया जाय तो उस आभूषणमें वह सुवर्ण रहता हुआ भी आभूषणके स्वरूपके अथवा उस आकारके साथ वह आसक्त नहीं होता। उसका वह आकार दूर हुआ और दूसरा कोई आकार उसे प्राप्त हुआ तो भी उसे उसमें कोई रागद्वेष नहीं होता। इसी तरह यह ब्रह्म सब आकारोंमें समान अवस्थित होनेपर भी किसी आकारके साथ चिपटा हुआ नहीं है वह किसीमें आसक्त नहीं होता।

(५) सर्वभृत् (१४) भूतभर्तृ (१६)

वह ब्रह्म सब भूतोंका भरण-पोषण-धारण करता है उसीसे सबका भरण पोषण-धारण हो रहा है यही बात अन्यत्र भी कही गई है-

यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते येन
जातानि जीवन्ति। यत् प्रयन्त्यभिसंविशन्ति
तद्विजिज्ञासस्व तद्ब्रह्मेति॥ (तै० उ० )

जिससे ये सब भूत बनते हैं जिससे बननेपर जीवित रहते हैं और विमुक्त होकर जिसमें लीन होते हैं वह ब्रह्म है। यहां मिट्टीसे घड़ा बनता है मिट्टीके आधारसे रहता है और टूटनेपर उसकी मिट्टीही बन जाती है। तथा जैसे सुवर्णसे आभूषण बनता है सुवर्णके आधारसेही वह रहता है और टूटनेपर सुवर्णकेही रूपमें परिणत हो जाता है। इसी तरह ये सब भूत ब्रह्मसे बने हैं ब्रह्मसेही इनका धारण-पोषण हो रहा है और अन्तमें ये ब्रह्ममेंही जा मिलेंगे। इसलिये ब्रह्मको सर्वभृत् अर्थात् सबका धारण-पोषण-भरण करनेवाला कहा गया है।

(६) निर्गुण गुणभोक्तृ च। (१४)

यह ब्रह्म निर्गुण है परन्तु गुणोंका भोग करनेवाला है। यह ब्रह्म स्वयं सत्त्व-रज-तम आदि गुणोंवाला नहीं है तथापि इन गुणोंका भान उसमें होता है। जैसे आभूषणका भान सुवर्णमें होता है, सुवर्ण उस आभूषणको धारण भी करता है परन्तु वास्तवमें देखा जाय तो सुवर्णका आभूषणके साथ कुछ भी संबंध नहीं है। ज्ञान भोग और मोह ये सत्त्व-रज-तमके गुण हैं, ये निजरूपमें ब्रह्मपर दीखते हैं, ब्रह्म कारण उसीके आधारसे रहते हैं परन्तु वस्तुतः वे उसके वा उसमें नहीं हैं।

(७) भूतानां बहिः अन्तः च। (१५)

यह ब्रह्म सब भूतोंके अन्दर और बाहर है।' अर्थात् वह सबमें व्याप्त हुआ है, सबके अन्दर बाहर और बीचमें अर्थात् सर्वत्र है। एक अणुरेणु भी ऐसी नहीं है जहां वह न हो। जो कुछ है वह सूक्ष्म हो या स्थूल उसीसे व्याप्त है, उसके अन्दर बाहर वही व्याप्त हुआ है।

(८) तत् दूरस्थं चान्तिके च। (१५)

वह ब्रह्म दूर भी है और पास भी। सर्वव्यापक होनेका ही यह अधिक स्पष्टीकरण है। जो जानते नहीं उनके लिये वह बहुत दूर है, परन्तु जो जानते हैं वह उनके बिलकुल निकटही है। अर्थात् वह स्थानसे भी दूर और पास है और ज्ञानसेभी दूर और समीप है।

(९) तत अचरं चरं एव। (१५)

यह ब्रह्म अचल अर्थात् स्थिर भी है और चल भी है।

वह स्वयं अचल अर्थात् न हिलनेवाला होता हुआभी सबको चलाता है इसलिये चल भी है। वह अचल चल अचर-सा स्थिर-सा दोनों प्रकारका भासता है। वह गतिमान् वस्तुओंमें गतिमान्-सा दीखता है और स्थिर वस्तुओंमें स्थिर-सा दीखता है। इसका वर्णन ईशोपनिषद्में इस तरह किया गया है—

अनेजदेकं मनसो जवीयो नैनद्देवा आप्नुवन्
पूर्वमर्शत्। तद्धावतोऽन्यानत्येति तिष्ठत्तस्मि
न्नपो मातरिश्वा दधाति॥ ४॥
तदेजति तन्नैजति, तद् दूरे तद्वन्तिके।
तदन्तरस्य सर्वस्य तदु सर्वस्यास्य बाह्यतः॥ ५
(ईश उ० )

वह स्वयं न हिलनेवाला एक है तथापि मनसे भी वेगवान् अन्य दौड़नेवालोंसे आगे जाता है तथापि वह स्थिर है। वह चलाता है तथापि स्वयं हिलता नहीं वह दूर भी है और समीप भी है वह सबके अन्दर भी है और सबके बाहर भी है।

यह ईशोपनिषद्का और गीताका वर्णन एक जैसाही है। यही वर्णन मुण्डकोपनिषद्में इस तरह है—

बृहच्च तद्दिव्यमचिन्त्यरूपं सूक्ष्माच्च तत्
सूक्ष्मतरं विभाति। दूरात्सुदूरे तदिहान्तिके च
पश्यत्स्विहैव निहितं गुहायाम्॥
(मुण्डक उ० ३।१।७)

अन्वयः— यत् ज्ञेयं यत् ज्ञात्वा (जीवः) अमृतं अश्नुते, तत् प्रवक्ष्यामि । तत् अनादिमत् परं ब्रह्म सत् न असत् च न इति उच्यते ॥ १२ ॥ लोके तत् सर्वतः पाणिपादं सर्वतः अक्षिशिरोमुखं सर्वतः श्रुतिमत् (अस्ति) सर्वं च आवृत्य तिष्ठति ॥ १३ ॥ (तत्) सर्वेन्द्रियगुणाभासं सर्वेन्द्रियविवर्जितं, असक्तं, सर्वभृत् च एव, निर्गुणं, गुणभोक्तृ च (अस्ति) ॥ १४ ॥ तत् भूतानां बहिः अन्तः च (अस्ति) अचरं चरं च एव (अस्ति), तत्, सूक्ष्मत्वात् अविज्ञेयं (अस्ति) दूरस्थं च अन्तिके च (अस्ति) ॥ १५ ॥ तत् ज्ञेयं अविभक्तं भूतेषु विभक्तं इव स्थितं भूतभर्तृ च ग्रसिष्णु च प्रभविष्णु च अस्ति ॥ १६ ॥ तत् ज्योतिषां अपि ज्योतिः (अस्ति), तमसः परं उच्यते (तत्) ज्ञानं ज्ञेयं, ज्ञानगम्यं (अस्ति), (तत्) सर्वस्य हृदि धिष्ठितं (अस्ति) ॥ १७ ॥

वह ज्ञेय जिसके जाननेसे जीव अमृतत्व प्राप्त करता है, मैं तुमसे कहता हूं । वह अनादि पर ब्रह्म है, उसे न सत् कहते हैं और न असत् ॥ १२ ॥ इस लोकमें उसके सर्वत्र हाथ पांव सब ओर आंख सिर और मुख और सब ओर कान हैं । वह सर्वत्र व्याप कर रहा है ॥ १३ ॥ उसमें सर्व इंद्रियोंके गुणोंका आभास है तो भी वह सब इन्द्रियरहित है । वह सर्वत्र आसक्तिरहित सबका भरणपोषण करनेवाला गुणरहित होनेपर भी गुणोंका भोक्ता है ॥ १४ ॥ वह सब भूतोंके बाहर भी है और अन्दर भी वह स्थिर भी है और चर भी वह सूक्ष्म होनेके कारण जाननेमें कठिन है । वह दूर भी है और पास भी ॥ १५ ॥ वह ज्ञेय आत्मा अविभक्त होता हुआ भी सब भूतोंमें विभक्त जैसा रहता है । वह सब भूतोंका पोषण करनेवाला, नाश करनेवाला और उत्पन्न करनेवाला भी है ॥ १६ ॥ वह ज्योतियोंकी भी ज्योति है उसे अन्धकारसे परे कहा जाता है वही ज्ञान है, वही जाननेयोग्य है और वही ज्ञानसे जाननेयोग्य है । वह सबके हृदयोंमें रहता है ॥ १७ ॥

भावार्थ— परमेश्वरही जाननेयोग्य है उसके जाननेसे जीव अमर भावको प्राप्त होता है । वह परब्रह्म अनादि है, उसको सत् या असत् कहना अयोग्य है । उसके हस्तपाद आदि अवयव सर्वत्र हैं वह सर्वत्र व्याप्त है, यद्यपि सर्व इंद्रियोंके गुण उसमें हैं, तथापि वह सर्व इंद्रियोंसे रहित है । वह सर्वत्र आसक्ति न रखनेवाला तथापि सबका पालनपोषण करनेवाला निर्गुण होनेपर भी गुणोंका भोक्ता है । वह अन्दर बाहर सर्वत्र है । वह हिलनेवाला होनेपर भी स्थिर है अति सूक्ष्म होनेसे जाननेके लिये कठिन है और वह जैसा दूर है वैसाही पास भी है । वह अखंडित है, परन्तु प्रत्येक भूतमें खण्डित-सा दीखता है । वही सबकी उत्पत्ति स्थिति और नाश भी करता है । सब तेजस्वी पदार्थोंको उसीसे तेज मिलता है, उसके पास अन्धकार नहीं है क्योंकि वह उससे परे है । वही ज्ञान जाननेयोग्य और ज्ञानसे प्राप्तव्य है । ऐसा वह परमात्मा सबके हृदयोंमें सदा रहता है ॥ १२-१७ ॥

## किसका ज्ञान प्राप्त करना चाहिये ?

( १२-१७ ) मनुष्यको किसका ज्ञान अवश्य प्राप्त करना चाहिये ? इस जीवनमें मनुष्यका ज्ञेय अर्थात् जाननेयोग्य क्या है ? इसका विचार अब करते हैं । जिसका ज्ञान प्राप्त करना मनुष्य मात्रके लिये अत्यंत आवश्यक है, वह अनादि परब्रह्म है । यहां इस तरह उसका वर्णन किया गया है—

(१) सर्वतः पाणिपादं, सर्वतः अक्षिशिरोमुखं सर्वतः श्रुतिमत् (१३)

इस परब्रह्मके हाथ, पांव आंख सिर मुख और कान सब ओर हैं । पाठक यह विश्वरूपी परमात्माका वर्णन है ऐसा समझें । ये सब ओर जो हाथ पांव और मुखादि अवयव हैं, वे केवल कल्पनाके नहीं हैं वे सत्य अवयव हैं । क्योंकि परमात्माके विश्वरूपमें सब मानव सब पशु पक्षी और सब अन्य स्थूल सूक्ष्म जीवजन्तु समाये हुए हैं । इन सब प्राणियोंके जो हाथ पांव, मुख आदि अवयव हैं वेही इस विश्वात्माके अवयव हैं अतः कहा है कि इसके हाथ पांव आंख मुख सिर कान आदि अवयव सब ओर हैं । पाठक अपने चारों ओर देखें— उनके सन्मुख अनेक प्राणी दीखेंगे और उनके अनेक अवयव होंगे वे सब अवयव इस विश्वात्मा अथवा भूतात्माकेही हैं, क्योंकि सब प्राणियोंके हृदयमें यही विश्वात्मा अनुस्यूत है, इससे कोई पृथक् नहीं है

यह ब्रह्म सर्वत्र है तथापि वह किसीके साथ आसक्त नहीं है। जैसे सुवर्णका आभूषण बनाया जाय तो उस आभूषणमें वह सुवर्ण रहता हुआ भी आभूषणके स्वरूपके अथवा उस आकारके साथ वह आसक्त नहीं होता। उसका वह आकार दूर हुआ और दूसरा कोई आकार उसे प्राप्त हुआ तो भी उसे उसमें कोई रागद्वेष नहीं होता। इसी तरह वह ज्ञेय ब्रह्म सब आकारोंमें समान अवस्थित होनेपर भी किसी आकारके साथ चिपटा हुआ नहीं है वह किसीमें आसक्त नहीं होता।

(५) सर्वभृत् (१४) भूतभर्तृ (१६)

यह ब्रह्म सब भूतोंका भरण-पोषण-धारण करता है इसीसे सबका भरण पोषण-धारण हो रहा है यही बात अन्यत्र भी कही गई है-

यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते येन
जातानि जीवन्ति। यत्प्रयन्त्यभिसंविश-
न्तीति तद्विजिज्ञासस्व तद्ब्रह्मेति॥ (तै० उ० )

जिससे ये सब भूत बनते हैं जिससे बननेपर जीवित रहते हैं और विभक्त होकर जिसमें लीन होते हैं वह ब्रह्म है। जहाँ मिट्टीसे घड़ा बनता है मिट्टीके आधारसे रहता है और टूटनेपर उसकी मिट्टीही बन जाती है। तथा जैसे सुवर्णसे आभूषण बनता है सुवर्णके आधारसेही वह रहता है और टूटनेपर सुवर्णमेंही रूपमें परिणत हो जाता है। इसी तरह ये सब भूत ब्रह्मसे बने हैं ब्रह्मसेही इनका धारण-पोषण हो रहा है और अन्तमें ये ब्रह्ममेंही जा मिलेंगे। इसलिये ब्रह्मको सर्वभृत अर्थात् सबका धारण-पोषण-भरण करनेवाला कहा गया है।

(६) निर्गुणं गुणभोक्तृ च। (१४)

यह ब्रह्म निर्गुण है परन्तु गुणोंका भोग करनेवाला है। यह ब्रह्म स्वयं सत्त्व-रज-तम आदि गुणोंवाला नहीं है तथापि इन गुणोंका भास उसमें होता है। जैसे आभूषणका भास सुवर्णमें होता है सुवर्ण उस आभूषणको धारण भी करता है परन्तु वास्तवमें देखा जाय तो सुवर्णका आभूषणके साथ कुछ भी संबंध नहीं है। ज्ञान भोग और मोह ये सत्त्व-रज-तमके गुण हैं ये विषयरूपमें ब्रह्मपर दीखते हैं, ब्रह्मके कारण उसीके आधारसे रहते हैं परन्तु वस्तुतः ये उसके या उसमें नहीं हैं।

(७) भूतानां बहिरन्तश्च। (१५)

यह ब्रह्म सब भूतोंके अन्दर और बाहर है।' अर्थात् वह सबमें व्याप्त हुआ है, सबके अन्दर बाहर और बीचमें अर्थात् सर्वत्र है। एक अणुरेणु भी ऐसी नहीं है जहाँ वह न हो। जो कुछ है वह सूक्ष्म हो या स्थूल उसीसे व्याप्त है उसके अन्दर बाहर वही व्याप्त हुआ है।

(८) दूरस्थं चान्तिके च। (१५)

यह ब्रह्म दूर भी है और पास भी। सर्वव्यापक होनेका ही यह अधिक स्पष्टीकरण है। जो जानते नहीं उनके लिये वह बहुत दूर है, परन्तु जो जानते हैं वह उनके बिलकुल निकटही है। अर्थात् वह स्थानसे भी दूर और पास है और ज्ञानसेभी दूर और समीप है।

(९) चरमचरमेव च। (१५)

यह ब्रह्म अचल अर्थात् स्थिर भी है और चल भी है।

यह स्वयं अचल अर्थात् न हिलनेवाला होता हुआभी सबको चलाता है, इसलिये चल भी है। यह अचल-चल अचर-चर स्थिर चर दोनों प्रकारका भासता है। यह गतिमान् वस्तुओंमें गतिमान्-सा दीखता है और स्थिर वस्तुओंमें स्थिर-सा दीखता है। इसका वर्णन ईशोपनिषद्में इस तरह किया गया है—

अनेजदेकं मनसो जवीयो नैनद्देवा आप्नुवन्
पूर्वमर्षत्। तद्धावतोऽन्यानत्येति तिष्ठत्तस्मि-
न्नपो मातरिश्वा दधाति॥४॥
तदेजति तन्नैजति, तद् दूरे तद्वन्तिके।
तदन्तरस्य सर्वस्य तदु सर्वस्यास्य बाह्यतः॥५॥
(ईश० उ० )

यह स्वयं न हिलनेवाला एक है तथापि मनसे भी वेगवान् अन्य दौड़नेवालोंसे आगे जाता है तथापि वह स्थिर है। वह चलाता है तथापि स्वयं हिलता नहीं वह दूर भी है और समीप भी है वह सबके अन्दर भी है और सबके बाहर भी है।

यह ईशोपनिषद्का और गीताका वर्णन एक जैसाही है। यही वर्णन मुण्डकोपनिषद्में इस तरह है—

बृहच्च तद्दिव्यमचिन्त्यरूपं सूक्ष्माच्च तत्
सूक्ष्मतरं विभाति। दूरात्सुदूरे तदिहान्तिके च
पश्यत्स्विहैव निहितं गुहायाम्॥
(मुण्डक० ३।१।७)

' वह ब्रह्म बडेसे बडा और सूक्ष्मसे सूक्ष्म है। वह दूर भी है और समीप भी है देखनेवालोंके लिये वह उनके अन्तःकरणोंमेंही है।' वह सर्वव्यापक होनेसे सर्वत्र उपस्थित है।

( १० ) सूक्ष्मत्वात् तत् अविज्ञेयम्। ( १५ )

अति सूक्ष्म होनेसे वह जाननेके लिये कठिन है। सर्वत्र है, इसीलिये वह सबसे सूक्ष्म है और अतिसूक्ष्म सबसे सूक्ष्म होनेसेही जाननेके लिये सबसे कठिन है।

( ११ ) ( तत् ) अविभक्तं ( परन्तु ) भूतेषु विभक्तं इव स्थितम्। ( १६ )

वह ब्रह्म वस्तुतः अविभक्त अर्थात् अखण्ड है, उसमें टुकडे नहीं है वह सर्वत्र एकरस है, तथापि सब भूतोंमें विभक्त जैसा होकर स्थिर है। सर्वत्र एकरस होनेपर भी अनेक विभिन्न रस जैसा दीखता है। एक होनेपर भी अनेक जैसा प्रतीत होता है।

जैसे सुवर्णके अनेक प्रकारके आभूषण बनाये जाते हैं कुछ कानमें धारण करनेके, कुछ नाकमें कुछ गलेमें कुछ छातीपर कुछ हाथोंमें कुछ कमरमें धारण करनेके होते हैं। सुवर्णकी दृष्टिसे सबमें एकरसता है तथापि धारणकी रीतिसे उसमें विविधता और भेद है।

जैसे एकही काल निमेष मुहूर्त दिन पक्ष मास अयन आदि भेदोंसे युक्त प्रतीत होता है, एकही जीवन बाल्य तारुण्य वार्धक्यादि भेदोंसे विभक्तसा प्रतीत होता है, इसी तरह वह एक तत्त्व विभक्त सब रूपोंमें दिखाई देता है।

इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते। (ऋग्वेद ६।४७।१८)

इन्द्र अर्थात् आत्मा एक होता हुआ भी अनेक रूपों-वालासा दिखाई देता है। और भी देखिये—

यत्र हि द्वैतमिव भवति तदितर इतरं पश्यति
शृणोति अभिवदति मनुते विजानाति
यत्र वा अस्य सर्वमात्मैवाभूत्तत्केन कं जिघ्रेत्
तत्केन कं पश्येत्, तत्केन कं शृणुयात्
तत्केन कमभिवदेत् तत्केन कं मन्वीत
तत्केन कं विजानीयात् येनेदं सर्वं विजानाति
तं केन विजानीयात् विज्ञातारमरे केन
विजानीयात्॥ (बृ. उ. २।४।१४)

जहां द्वैत होता है वहांही एक दूसरेको देखता सुनता कहता विचारता और जानता है। परन्तु जहां सब आत्माही हो जावे तब कौन किसको देखे, कौन किसको सुने, कौन किसको जाने? जिससे जाना जाता है उसे कौन जाने! और विज्ञाताको कौन कैसा जाने? यहां दोनों अवस्थाओंका वर्णन है एक एकत्वकी अवस्थाका और दूसरा द्वैतकी अवस्थाका। एकही वस्तु एकही होती हुई अनेक जैसी प्रतीत होती है इस कारण ऐसा अनुभव होता है। इसी प्रकार—

मनसैवानुद्रष्टव्यं नेह नानास्ति किंचन।
मृत्योः स मृत्युमाप्नोति य इह नानेव पश्यति
॥ १९ ॥
एकधैवानुद्रष्टव्यमेतदप्रमेयं ध्रुवम्।
विरजः पर आकाशादज आत्मा महान्ध्रुवः
॥ २० ॥ ( बृ. ४।४।१९-२ )

मनसेही यह अनुभव करना चाहिये कि यहां अनेक वस्तुएं नहीं है। जो यहां नाना वस्तुएं देखता है वह मृत्युको बारंबार भोगता है। यह अप्रमेय ध्रुव आत्मा एकही है ऐसा देखना चाहिये। यह आत्मा आकाशसे भी महान् है।

इस तरह यह आत्मा अनेक नहीं है। वह एकरस एक और सर्वत्र है। परन्तु एक होता हुआ अनेक-सा दिखाई देता है अखण्ड होता हुआ खण्डित-सा दीखता है एक-रस होता हुआ विविध रसवाला-सा प्रतीत होता है।

( १२ ) तत् प्रभविष्णु ग्रसिष्णु च। ( १६ )

वह ब्रह्म सबकी उत्पत्ति करनेवाला और सबको ग्रास कर जानेवाला अर्थात् नाश करनेवाला है। और ( भूतभर्तृ सर्वभृत् ) सबका पालन करनेवाला भी है। इस रीतिसे वही सबकी उत्पत्ति स्थिति और लय करनेवाला है। वह एकही इन तीनों कार्योंको करता है इसलिये उसी एकको उत्पत्तिकर्ता स्थितिकर्ता और लयकर्ता कहा है। इसी कार्यके कारण उसी एकके नाम ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र हुए हैं। ये तीन नाम होते हुए भी वह एकही है। तीन विभिन्न नाम होनेके कारण वह तीन प्रकारका नहीं है। वह एक होता हुआ भी ये तीनों कार्य करता है।

( १३ ) तत् ज्योतिषां अपि ज्योतिः।
तत् तमसः परं उच्यते। ( १७ )

' वह ब्रह्म तेजका भी तेज है और अतः वह अन्धकारसे परे है। बृहदारण्यकमें कहा है—

तद्देवा ज्योतिषां ज्योतिः। ( बृ ४।४।१६ )
आदित्यवर्णं तमसः परस्तात्। ( श्वे उ० ३।८ )
तस्य भासा सर्वमिदं विभाति। ( कठ० उ० ५।१५ )
यदादित्यगतं तेजो जगद्भासयतेऽखिलम्।
यच्चन्द्रमसि यच्चाग्नौ तत्तेजो विद्धि मामकम्।
( गीता १५।१२ )

वह ब्रह्म ज्योतियोंकी भी ज्योति है। वह सूर्यके समान तेजस्वी और अंधकारसे परे है। उसी ब्रह्मके तेजसे यह सब विश्व प्रकाशित होता है। सूर्य चन्द्र अग्नि आदिमें जो तेज है जिस तेजसे यह सम्पूर्ण विश्व प्रकाशित हो रहा है, वह ईश्वरकाही तेज है।' इस प्रकार अन्यत्र भी वैसाही इस ब्रह्मका वर्णन है।

( १४ ) सर्वस्य हृदि धिष्ठितम्। ( १७ )

यह ब्रह्म सबके हृदयमें स्थित है। सबके अन्तःकरणमें सबकी बुद्धिमें विद्यमान है। गीतामें आगे कहा है कि— ' सर्वस्य चाहं हृदि संनिविष्टः। ( गी १५।१५ ) परमेश्वर सबके हृदयमें अवस्थित है। तथा—

ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति।
भ्रामयन्सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया॥
( गी० १८।६१ )

ईश्वर सब भूतोंके हृदयमें स्थित है और सबको घुमाता है।'

इस तरह सर्वत्र ईश्वरके सबके हृदयमें होनेका वर्णन है। वह केवल हृदयमें रहता है और बाहर नहीं ऐसा नहीं है, क्योंकि पूर्वस्थानमें अन्दर बाहर उसके होनेका स्पष्ट उल्लेख है। अतः हृदेशमें रहनेका तात्पर्य यह है कि उसके सब कार्य अन्दरहीसे होते हैं।

( १५ ) तत् ज्ञेयं ज्ञानगम्यं ज्ञानं ( अस्ति )
( १७ )

यह ब्रह्म सबको जाननेयोग्य है ज्ञानसे समझमें आनेवाला है क्योंकि वही ज्ञानरूप है। यहां ज्ञेय और ज्ञान एकही है और ज्ञाता भी उसीमें संमिलित होता है। ज्ञाता ज्ञेय और ज्ञान यहां एक होनेके कारण इस त्रिपुटी-का भेद यहां नहीं होता है अतः यह विषय समझनेके लिये कठिन है। परन्तु यहां ऐसा समझना चाहिये कि वह स्वयं ज्ञाता है अपनाही ज्ञान प्राप्त करता है इसलिये ज्ञान विषय भी स्वयही है और स्वयं चित्स्वरूप होनेसे ज्ञान भी अपनाही स्वरूप है। इस तरह विचार करनेसे यहां भी ज्ञाता-ज्ञेय-ज्ञान स्पष्ट होता है, जैसा यहां है वैसाही उक्त स्थानमें वह ज्ञेय, ज्ञानगम्य और ज्ञान है ऐसा जो कहा है, उस विषयमें समझना चाहिये।

( १६ ) तत् न सत्, न असत् उच्यते। ( १२ )

वह ब्रह्म सत् किंवा असत् है ऐसा नहीं कहा जाता,' वह सदसत् कल्पनासे परे है। सत् असत् यह वाणीसे कहा जाता है, परंतु ब्रह्म तो वाणीका विषय नहीं है- यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह। ( तै उ २।४।९ ) उस ब्रह्मसे वाणी निवृत्त होती है, क्योंकि वाणीसे वर्णन करनेका विषय ब्रह्म नहीं है, तथा—

अन्यत् एव तद्विदितात् अथो अविदितात् अधि।
( केन उ १।३ )

वह ब्रह्म ज्ञात और अज्ञातसे भिन्न है अर्थात् वह ज्ञात भी नहीं और अज्ञात भी नहीं है। क्योंकि वह—

निष्कलं निष्क्रियं शान्तम्। ( श्वेत उ ६।१९ )

कलारहित और क्रियारहित है। इसलिये उसका वर्णन करना असंभव है। जो वाणीसे कहा जा सकता है वह सत् है या असत् है ऐसा कहा जायगा, परन्तु जो वाणी का विषयही नहीं है उस विषयमें क्या कहा जा सकता है ? अतः यहां कहा है कि वह न सत् है और न असत् है। गीतामें—

सदसच्चाहम्॥ ( गीता ९।१९ )

इस श्लोकमें बताया है कि ' मैं ईश्वर सत् और असत् हूं ' और यहां बताया है कि—

तत् न सत् न असत्। ( गी १३।१२ )

' वह ईश्वर सत् भी नहीं और असत् भी नहीं है। क्या यह विरोध नहीं है ? इसका विचार करनेके लिये हमें सत् और असत् शब्दोंके अर्थोंका मनन करना चाहिये—

सत् = भला, शुभ अविनाशी अमृत अस्ति अव्यक्त सूक्ष्म नाम अक्षर।

## ( ६ ) ज्ञानका फल

इति क्षेत्रं तथा ज्ञानं ज्ञेयं चोक्तं समासतः । मद्भक्त एतद्विज्ञाय मद्भावायोपपद्यते ॥१८॥

## ( ७ ) पुरुष और प्रकृति

प्रकृतिं पुरुषं चैव विद्ध्यनादी उभावपि । विकारांश्च गुणांश्चैव विद्धि प्रकृतिसंभवान् ॥१९॥
कार्यकारणकर्तृत्वे हेतुः प्रकृतिरुच्यते । पुरुषः सुखदुःखानां भोक्तृत्वे हेतुरुच्यते ॥२०॥

अन्वयः— इति क्षेत्रं तथा ज्ञानं ज्ञेयं च समासतः उक्तं एतत् विज्ञाय मद्भक्तः मद्भावाय उपपद्यते ॥ १८ ॥

इस तरह क्षेत्र ज्ञान और ज्ञेयके विषयमें संक्षेपसे कहा गया है। इसे जानकर मेरा भक्त मेरे (ईश्वरके) भावको प्राप्त करनेमें समर्थ होता है ॥ १८ ॥

भावार्थ— यहां अतिसंक्षेपसे क्षेत्र क्षेत्रको जाननेवाला क्षेत्रीका ज्ञान और जाननेयोग्य ज्ञेय वस्तुका वर्णन किया गया है। इस ज्ञानकी सहायतासे ईश्वरका भक्त ईश्वरपदको प्राप्त करता है। ॥ १८ ॥

---

असत् = बुरा अशुभ नश्वर मृत्यु नास्ति, एवं स्थूल-सृष्टि क्षर।

ये शब्दोंके अर्थ देखनेसे पता लगता है कि सत् और असत् के अर्थ अनेक हैं, अतः उक्त कथनमें परस्पर असंगति नहीं है।

जहां नवम अध्यायमें कहा है वहां सत् असत् का अर्थ क्रमसे शुभ और अशुभ अमृत और मृत्यु इस प्रकारका है। वही श्लोकमें—

अमृतं चैव मृत्युश्च सदसच्चाहमर्जुन। ( ९।१९ )

ईश्वर अमृत और मृत्यु दोनों है। इसी द्वन्द्वके साथ संगत होनेवाला शुभाशुभ सब कुछ परमेश्वरकाही है विश्वरूपमें शुभ भी है और अशुभ भी है दोनों रूप ईश्वरके हैं यहां यही आशय है। और यहां व ११।१२ में क्षर और अक्षरके परे परमात्मा है ऐसा कहनेका भी यही तात्पर्य है। अतः दोनों स्थानोंमें यद्यपि 'सत्' और 'असत्' येही शब्द प्रयुक्त हुए हैं तथापि उनका आशय दोनों स्थानोंमें एक दूसरेसे पृथक् है। अतः यह विरोध नहीं है।

इस प्रकार ऊपर ज्ञेय वस्तुका वर्णन किया है। इसी ज्ञेय वस्तुके पर ब्रह्म ब्रह्म, परमात्मा आत्मा आदि अन्य नाम हैं। इसका वर्णन प्रारंभसे इस समयतक अनेक प्रकारोंसे अनेक स्थानोंपर किया गया है। पाठक सबका विचार करके इस ब्रह्मतत्त्वको जानें और उसके साथ अपना अनन्य भाव देखकर उसी अनन्य भावसे उसकी सेवा भक्ति अथवा उपासना करें।

अब ज्ञेय और ज्ञेयके ज्ञानका फल कहते हैं सो देखिये—

( १८ ) यहां क्षेत्र क्या है, ज्ञान किसे कहते हैं और ज्ञेय नामका जो मनुष्योंको जाननेयोग्य वस्तु है, उसका संक्षेपसे वर्णन किया गया है। इसका मनन करके साधक अपने पासके क्षेत्रके गुणधर्म जानें ज्ञान प्राप्त करें और ज्ञेयके जाननेका यत्न करें। ज्ञेय जाननेके पश्चात् उसके साथ अपना अनन्य भाव कैसा है यह देखें और मैं उससे अनन्य हूं, यह जानकर उस परब्रह्मके अपने नित्य संबंधपर विचार करें।

यहां शरीररूपी अपना क्षेत्र अर्थात् खेत है। इस खेतमें अपनेको क्या बोना चाहिये कौनसा धान्य बोना चाहिये, कौनसा फल प्राप्त करना चाहिये कौनसा नहीं बोना है इसका विचार प्रत्येक साधकको कर लेना चाहिये। अपनी उन्नतिके लिये साधकको धान्य या फलही उसमें लगाना चाहिये। धान्यका नाश करनेवाला खराब घास उखाड देना चाहिये। सर्वदा शुभजीवनरूप फल देना चाहिये कुविचारोंका खेत उग जावे ऐसे काम करने चाहिये।

इस क्षेत्र और क्षेत्रज्ञके ज्ञानसे साधक ईश्वरकी भक्ति करके ईश्वरभावको प्राप्त हो सकता है। परंतु जो मनुष्य इस ज्ञानको जानता नहीं वह राक्षसभाव असुरभाव अथवा पशुभावसे युक्त बनता है। अतः सत्वभाव रखकर ब्रह्मका ज्ञान प्राप्त करके अपने अन्दर ब्रह्मभावको देखकर, अपने आपको ब्रह्मसे अनन्य जानकर अनन्य भावसे उपासना करके कृतकृत्य होना चाहिये।

इसके विषयमें यथार्थ ज्ञानका उपदेश करनेके लिये प्रकृति और पुरुषका ज्ञान भगवान् देते हैं उसे अब देखिये

पुरुषः प्रकृतिस्थो हि भुंक्ते प्रकृतिजान्गुणान् । कारणं गुणसङ्गोऽस्य सदसद्योनिजन्मसु ॥२१॥

अन्वयः — ( त्वं ) प्रकृतिं पुरुषं च उभौ अपि अनादि विद्धि। विकारान् च गुणान् च प्रकृतिसंभवान् एव विद्धि ॥१९॥ प्रकृतिः कार्यकारणकर्तृत्वे हेतुः उच्यते। पुरुषः सुखदुःखानां भोक्तृत्वे हेतुः उच्यते ॥ २० ॥ पुरुषः प्रकृतिस्थः ( सन् ) प्रकृतिजान् गुणान् भुंक्ते हि । गुणसङ्गः अस्य सदसद्योनिजन्मसु कारणं ( अस्ति ) ॥ २१ ॥

प्रकृति और पुरुष इन दोनोंको तू अनादि समझ। तथा विकार और गुण प्रकृतिसे उत्पन्न होते हैं यह भी ध्यान रख ॥ १९ ॥ प्रकृतिही कार्य तथा कारणका हेतु कही जाती है और पुरुष सुख-दुःखके भोगका हेतु माना जाता है ॥ २० ॥ पुरुष प्रकृतिमें रहकर प्रकृतिसे उत्पन्न हुए गुणोंका भोग करता है। यही गुणोंका संग इसके उत्तम अथवा अधम योनिमें जन्म होनेका कारण है ॥ २१ ॥

भावार्थ—प्रकृति और पुरुष ये दोनों न उत्पन्न हुए ऐसे पदार्थ हैं और प्रकृतिसे गुण तथा विकार होते हैं। सब कार्योंका तथा सब कारणोंका मूल हेतु यही प्रकृति है। पुरुषही सुखदुःखका भोग करता है। पुरुष प्रकृतिके साथ सम्बन्ध करके प्राकृतिक गुणोंका भोग करता है। इसी गुणोंके भोगोंके संगसे पुरुषको उत्तम अथवा अधम योनिमें जन्म लेना पड़ता है ॥ १९-२१ ॥

( १९-२१ ) प्रकृति और पुरुष ये दोनों अनादि हैं। प्रकृति जड है और पुरुष चेतन। प्रकृतिमें पुरुष व्याप्त होकर स्थित है और यह प्रकृति पुरुषकी महा शक्ति है। जैसा जलमें रस, सूर्यमें तेज वैसाही प्रकृतिमें पुरुष है।

इस प्रकृतिमें सत्त्व रज और तम ये तीन गुण हैं। इस प्रकृतिमें अनेक विकार भी हो जाते हैं। मूल प्रकृति महत्तत्त्व अहंकार तन्मात्रा पंच-महाभूत सम्पूर्ण सृष्टि ये सब प्रकृतिकेही विकार हैं। मूल सूक्ष्म प्रकृति घनीभूत होकर क्रमसे स्थूल होती है और सब विविध पदार्थ बनाती है।

इस कार्यकारणपरंपरासे यह रचना चल रही है। प्रकृति कारण है उसका कार्य महत्तत्त्व है महत्तत्त्व कारण है उसका कार्य है अहंकार अहंकार कारण है उसका कार्य तन्मात्रा, तन्मात्रा कारण है उसका कार्य पंचमहाभूत पंचमहाभूत कारण है उसका कार्य है यह सृष्टि। इस प्रकार यह कार्य-कारण-परंपरा चल रही है। जो एकका कार्य है वही दूसरेका कारण होता है। इस तरह कार्य और कारणका विचार करना चाहिये। इस कार्य-कारण-परंपराका मूल हेतु मूल प्रकृति है।

इस तरह यह सृष्टि मूल प्रकृतिसे बनी है। मूल सूक्ष्म क्रम क्रम होते होते मूल प्रकृतिही स्थूल सृष्टिके रूपको प्राप्त हुई है। इस ढंगसे सृष्टिकी उत्पत्तिका विचार पाठक करें।

दूसरा पुरुष है, जो जलमें रस रहनेके समान सब प्रकृतिमें रहता है। इसी तरह प्रकृति भी पुरुषके साथ पुरुषकी शक्ति बनके रहती है। यह सम्बन्ध ठीक प्रकार समझ लेना चाहिये।

यह पुरुष सुखदुःखका भोग करता है। सुख या दुःखका अनुभव पुरुषकोही हो सकता है। शरीरसे यह देही- पुरुष न हुआ तो शरीर निर्जीव हो जाता है और फिर वह सुखदुःखका अनुभव कर नहीं सकता। इससे स्पष्ट है कि यह पुरुषही प्रकृतिमें रहकर सुखका अथवा दुःखका अनुभव कर सकता है।

यह पुरुष आत्मा-प्रकृतिमें रहता है देहमें रहता है, क्षेत्रमें कार्य करता है, इस कारण प्रकृतिके सत्त्व-रज-तम इन तीनों गुणोंके साथ उसका सम्बन्ध होता है और इस प्रकार सत्त्व-रज तमके साथ सम्बन्ध होनेके कारण इसकी उच्च मध्यम और निकृष्ट गति होकर इसका शुभ अथवा अशुभ योनिमें जन्म होता है।

क्षेत्रमें कार्य करनेका यह फल है। इस तरह शुभाशुभ फल इसीके कर्मोंसे इस पुरुषको प्राप्त होता है यह जान कर मनुष्य सावधानीके साथ अपने आपको अशुभ फलसे बचावे और शुभ गति प्राप्त करे। इस तरह पुरुषको उसका ध्येय बताकर अब परमात्माका ज्ञान देते हैं—

## (१०) सम-दर्शनका फल

यावत्सञ्जायते किंचित्सत्त्वं स्थावरजंगमम् । क्षेत्रक्षेत्रज्ञसंयोगात्तद्विद्धि भरतर्षभ ॥ २६ ॥
समं सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन्तं परमेश्वरम् । विनश्यत्स्वविनश्यन्तं यः पश्यति स पश्यति ॥ २७ ॥
समं पश्यन्हि सर्वत्र समवस्थितमीश्वरम् । न हिनस्त्यात्मनात्मानं ततो याति परां गतिम् ॥२८॥

---

अन्वयः— केचित् ध्यानेन आत्मना आत्मनि आत्मानं पश्यन्ति । अन्ये सांख्येन योगेन ( आत्मानं पश्यन्ति ) अपरे कर्मयोगेन ( आत्मानं पश्यन्ति ) ॥२४॥ अन्ये तु एवं अजानन्तः अन्येभ्यः श्रुत्वा उपासते ते श्रुतिपरायणाः च अपि मृत्युं अतितरन्ति एव ॥२५॥

कोई ध्यान योगसे अपने आत्माद्वारा आत्मामें आत्माको देखते हैं, दूसरे साधक ज्ञानयोगसे आत्माको देखते हैं और अन्य साधक कर्मयोगसे आत्माको देखते हैं ॥२४॥ दूसरे कुछ इन मार्गोंको न जानते हुए, अन्य ( विद्वानोंसे ) सुनकर उपासना करते हैं। वे सुने हुए उपदेशमें तल्लीन होनेवाले साधक भी मृत्युसे पार हो जाते हैं ॥२५॥

भावार्थ— कुछ साधक ध्यान-मार्गसे कुछ ज्ञानमार्गसे और कुछ कर्ममार्गसे अपने अन्दर इस आत्माको देखनेका यत्न करते हैं। जो इन मार्गोंको जानतेही नहीं वे विद्वानोंसे जो कुछ सुनते हैं, उसीमें तल्लीन होकर यथाशक्ति उपासना करते हैं, वे साधक भी मृत्युसे परे हो जाते हैं ॥२४-२५॥

---

(२४-२५) कुछ साधक ध्यान करते हैं और अपने अन्दर स्वयं अपनी आत्माको देख लेते हैं। वे साधक यम नियम, आसन, प्राणायाम प्रत्याहार, धारणा ध्यान करते हैं। प्रत्याहारसे बाह्य विषय छूट जाते हैं और अपनी आत्मामें अपनीही आत्माका ध्यान करके आत्मानुभव प्राप्त करते हैं।

अन्य साधक सांख्ययोग अर्थात् ज्ञानयोगसे आत्माका अनुभव करते हैं। प्रकृति किन गुणोंसे युक्त है आत्माके धर्म क्या हैं, इसका यथार्थ ज्ञान प्राप्त करके उसके अनुभवसे प्रकृति और पुरुषको पृथक् रूपसे जान लेते हैं। ज्ञान-मार्गके द्वारा ज्ञानमार्गी आत्माका अनुभव करते हैं।

तीसरे प्रकारके साधक कर्मयोगद्वारा उन्नति करते हैं। अपना स्वधर्म-कर्म जानकर तदनुसार कर्म करते हुए और अपने कर्म परमेश्वरको समर्पण करके, तथा कर्मफलत्याग करके अथवा अनासक्तिसे कर्म करते हुए उन्नतिको प्राप्त होते हैं।

चौथे साधक ऐसे होते हैं जो स्वयं आत्मानात्मको जानते नहीं, स्वयं बहुत विद्वान् नहीं होते वे दूसरे विद्वानोंके व्याख्यान और प्रवचन सुनते हैं, उनसे उपासनाकी विधि सीखते हैं और जैसा सुनते हैं वैसीही उपासना करते हैं। उसमें इतनी श्रद्धा-भक्ति रखते हैं कि मनमें तर्क-वितर्क-कुतर्क कुछ भी न करते हुए, अपने गुरुपर अतुल श्रद्धा रखते हैं उसके उपदेशमें तत्पर रहकर उपासना करते हैं। यदि कोई उनकी श्रद्धा हटानेका प्रयत्न करे तो भी वे उस मार्गको नहीं छोडते और उपासना करतेही जाते हैं। केवल ऐसी श्रद्धा रखनेवाले भी अपने श्रद्धाबलके सहारे मृत्युके पार हो जाते हैं। क्योंकि इनकी दृढ श्रद्धासे इनका अन्तःकरण शुद्ध हो जाता है और अन्तःकरणकी निर्मलतासेही वे मुक्तिको प्राप्त करते हैं।

कुछ लोग इनको अन्ध श्रद्धालु कहके इनका उपहास करते हैं। परन्तु उपहास करनेवाले अश्रद्धाके कारण पीछे रह जाते हैं और ये अपनी असीम श्रद्धाके कारण उन्नत होते रहते हैं।

इस प्रकार साधकोंके उन्नत होनेके ये विविध मार्ग हैं। इन सब मार्गोंमें प्रयत्नही सबका आधार है। जो प्रयत्न करेगा वही उन्नतिको प्राप्त होगा। जो कुछ भी नहीं करेगा वह कैसे उन्नत होगा ? ये सब योग हैं। योगका अर्थ है कुशलताके साथ प्रयत्न करना ।

आगे सम दर्शनका महत्त्व बताते हैं—

अन्वयः— हे भरतर्षभ ! यावत् किंचित् स्थावरजंगमं सत्त्वं संजायते तत् क्षेत्रक्षेत्रज्ञसंयोगात् ( संजायते इति त्वं ) विद्धि ॥२६॥ यः विनश्यत्सु सर्वेषु भूतेषु समं तिष्ठन्तं अविनश्यन्तं परमेश्वरं पश्यति सः पश्यति ॥२७॥ ( यः ) सर्वत्र समवस्थितं ईश्वरं समं पश्यन् हि आत्मना आत्मानं न हिनस्ति, ( सः ) ततः परां गतिं याति ॥२८॥

हे भरतश्रेष्ठ ! जो भी कुछ स्थावर जंगम वस्तु निर्मित होती है, वह इस क्षेत्र और क्षेत्रज्ञके संयोगसे ही बनती है ऐसा तू समझ ॥ २६ ॥ नाश होनेवाले सब भूतोंमें सम भावसे रहनेवाले अविनाशी परमेश्वरको जो देखता है वही सत्यको देखता है ॥ २७ ॥ जो सर्वत्र सम भावसे रहनेवाले ईश्वरको देखता है वह स्वयं अपने आत्माद्वारा आत्माका घात नहीं करता अतः वह परम गतिको प्राप्त करता है ॥२८॥

भावार्थ— प्रकृति और पुरुषके सम्बन्धसे सब कुछ स्थावर अथवा जंगम वस्तु बनती है। सब नाश होनेवाले पदार्थोंमें कभी नाशको प्राप्त न होनेवाला परमेश्वर विद्यमान है और वह सर्वत्र सम भावसे रहता है, ' यह जो देखता है, वही परमेश्वरको देखता है। जो इस तरह आत्माको देखता है, उसके आत्माकी कभी हानि नहीं होती और उसीको परम गति प्राप्त होती है ॥ २६–२८ ॥

---

( २६-२८ ) इस सृष्टिमें जो कुछ स्थावर अथवा जंगम वस्तुमात्र है वह सब क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ अर्थात् प्रकृति और पुरुषके सम्बन्धसेही बना है। यहां कोई भी ऐसी वस्तु नहीं है जिसमें प्रकृति और पुरुष न मिले हों अर्थात् सब विश्व प्रकृतिपुरुषके संयोगसेही उत्पन्न हुआ है। इसीलिये इस विश्वके रूपको पुरुषका रूप कहते हैं। जैसे देखा जाय तो रूप प्रकृतिका है तथापि अधिष्ठाता पुरुष होनेसे और उससे पृथक प्रकृति न होनेसे अथवा प्रकृति उसीकी शक्ति होनेसे यह विश्वरूप उसी पुरुषका—उसी आत्माका है ऐसा कहते हैं। प्रकृति क्षेत्र कहलाती है और पुरुषको क्षेत्रज्ञ कहते हैं इन्हींसे सम्पूर्ण वस्तुमात्रकी उत्पत्ति हुई है। यहां प्रकृतिके साथ पुरुष सर्वत्र सम्पूर्ण वस्तुओंमें और सम्पूर्ण प्राणियोंमें रहता है यह बात सिद्ध हो चुकी है। इसी पुरुषको आत्मा और ईश्वर कहते हैं।

यह आत्मा परमात्मा अथवा ईश्वर ( सर्वेषु भूतेषु समं तिष्ठन्त ) सब भूतोंमें सम भावसे रहता है यह किसीमें भी विषम भावसे नहीं रहता सर्वत्र सम भावसे अवस्थित और विनष्ट होनेवाली वस्तुओंमें भी कभी नाशको प्राप्त नहीं होता अर्थात् वस्तु टूट जाय तो यह ईश्वर टूटता नहीं वस्तु छिन्न हुई तो उसमें यह छिन्न नहीं होता और वस्तुका आकार बदल गया तो भी उस कारण इस ईश्वरमें परिवर्तन नहीं होता। इसी प्रकार वस्तुका नाश होनेपर भी ईश्वरका नाश नहीं होता। प्रत्येक वस्तुकी प्रत्येक अवस्थामें यह सम भावसे रहता है।

जैसे आकाश किसी स्थानपर कम और किसी स्थानपर अधिक नहीं रहता सर्वत्र सम भावसे रहता है। जलमें रस सम भावसेही रहता है वह चाहे छोटे पात्रमें रखा हो अथवा बड़े बर्तनोंमें रखा हो उसमें उसका प्रमाण एकसाही होता है; वैसेही सर्वत्र ईश्वर सम भावसे रहता है। सोनेके अनेक भूषणोंमें जैसे सुवर्ण समान रहता है मिट्टीके घड़ोंमें मिट्टी जैसे सम भावसे रहती है उसी प्रकार सब वस्तुओंमें परमेश्वर सम भावसेही रहता है। प्रकृतिके साथ पुरुष सम भावसे स्थित है और प्रकृति–पुरुषसेही सब वस्तुमात्र बना है इस कथनमें भी यही भाव है।

यह ईश्वरके विश्वरूपकी स्पष्टीकरण है। प्रत्येक वस्तुमें ईश्वर सम भावसे स्थित है, अतः ईश्वरनेही प्रत्येक वस्तुका रूप ले लिया है अथवा ईश्वरही वस्तुका आकार लिये हुए है अर्थात् वस्तुका रूप ईश्वरकाही रूप है और इस विश्वरूपसेही ईश्वरका विश्वरूप है। प्रकृति–पुरुषकी सर्वत्र सम *अवस्थिति ईश्वरका सर्वत्र सम अवस्थान और विश्वरूपमें* परमात्माकी उपलब्धि इनका अर्थ एकही है। एकही भावके ये तीन वाक्य हैं। पाठक यह आशय इन वाक्योंमें देखें।

वस्तुमात्रके नाश होनेपर ईश्वर सर्वत्र होता हुआ भी नष्ट नहीं होता यह बात जो देखता है वही यथार्थ देखता है। अन्य लोग आंखें होते हुए भी अंधेही हैं। ईश्वर विषम पदार्थोंमें सम है भिन्न पदार्थोंमें अभिन्न है क्षणिक वस्तुजातमें शाश्वत है नश्वर पदार्थोंमें अविनाशी है और बदलनेवाली सृष्टिमें कभी न बदलनेवाला है। जिसको यह

सब कार्य होते हैं परन्तु उन कार्योंका कर्तृत्वसंबन्ध इस आत्माके साथ नहीं है अतः वह निर्लेप है।

यही बात समझानेके लिये ( श्लोक ३२ और ३३ में ) उदाहरण देते हैं। जैसे आकाश सबसे सूक्ष्म है और सर्वव्यापक भी है वैसेही परमात्मा सबसे सूक्ष्म है और सब विश्वमें व्यापक है। ये दोनोंके समान धर्म हैं। आकाश भी घडेमें रहनेके कारण 'घटाकाश' घरमें रहनेवाला आकाश 'मठाकाश' कहा जाता है। किसी घडेमें दूध रखा किसीमें मद्य रखा और किसीमें मिट्टी रखी तो इस कारण उसमें रहनेवाला आकाश बुरा-भला नहीं हो जाता। आकाश एक वैसाही निर्लेप और अखण्ड रहता है। घडेकी उत्पत्ति, स्थिति अथवा नाश हो जाय उसमें कुछ रखा जाय या न रखा जाय किन्तु आकाशकी निर्लेपताके साथ कोई सम्बन्ध नहीं आता। घडेमें दूध रखनेपर वह संतुष्ट और गोबर रखनेसे वह असंतुष्ट नहीं होता। घडेके बनने बिगडनेपर आकाशकी स्थितिमें कोई भेद नहीं होता। इसी तरह एकही परमात्मा चींटीके देहमें मनुष्यके देहमें और हाथीके देहमें रहता है। ये देह बनने बिगडनेसे आत्माकी एकरूपतामें कोई न्यूनाधिकता नहीं होती। इन देहोंसे जो चाहे बलवान अच्छे कर्म हों या बुरे हों आत्मा बिलकुल अकर्ता और निर्लेप रहता है। देह बाल्यावस्थामें हो तो वह आत्मा बालक नहीं हो जाता और देहकी तारुण्य-वार्धक्य अवस्थाओंसे भी उसकी स्थितिमें कोई भेद नहीं होता। देहोंकी सब प्रकारकी अवस्थाओंमें वह एक वैसाही रहता है।

दूसरा उदाहरण और भी अधिक मननपूर्वक देखने-योग्य है। सूर्यसेही पृथिवी आदि ग्रह बने हैं पृथ्वीसे चन्द्र बना है अर्थात् सूर्यकेही ये छोटे छोटे टुकडे हैं। पृथ्वी बननेके पश्चात् उसपरके पर्वत नदियां समुद्र वृक्ष वनस्पतियां पशुपक्षी और मनुष्य आदि सब बने हैं। अर्थात् परंपरासे इन सबकी उत्पत्ति सूर्यसेही हुई है। तथापि इस समय जो तेज सूर्यमें है वैसा किसी अन्यमें नहीं है।

यही सूर्य सब वस्तुमात्रको प्रकाशित करता है। सूर्य तो सूर्यही है परन्तु अन्य पृथिव्यादि पदार्थ भी सूर्यकेही अंश हैं अतः कोई यह भी कह सकता है कि सूर्यही अपने आपको प्रकाशित कर रहा है तो यह कथन भी सत्यही है। क्योंकि सब लोकलोकान्तर सूर्यकेही अंश हैं, पूर्ण सूर्य अंशरूप सूर्यको प्रकाशित करता है।

इस लोकमें- इस भूलोकमें कुछ पदार्थ अच्छे, उत्तम ग्रहणयोग्य हैं कुछ मध्यम हैं और कुछ निकृष्ट हैं। यह उत्तमता मध्यमता और निकृष्टता हमने अपनी अपेक्षासे निश्चित की है। सूर्यके अंश होनेके कारण सूर्यकी दृष्टिसे उनमें न कोई उत्तम है न मध्यम और न कोई अधम है। क्योंकि मूलतः ये सूर्यकेही अंश हैं।

जब सूर्यकी किरण कहीं और कुछ किरण उत्तम पदार्थों पर गिरीं कुछ मध्यम पदार्थोंपर गिरीं और कुछ निकृष्ट पदार्थोंपर गिरीं तो भी मूलतः यह उत्तमता-मध्यमता-कनिष्ठता किसी पदार्थमें न होनेके कारण और यह हमारी कल्पित होनेके कारण तथा सूर्यकी दृष्टिसे ये सभी पदार्थ सूर्यके अपने निज अंशही होनेके कारण सूर्यकी किरणें किसी पदार्थपर गिरनेसे सूर्यको आनन्द होगा और किसी पदार्थपर गिरनेके कारण सूर्यको दुःख होगा ऐसी बात नहीं रह जाती क्योंकि वह तो अपने आपसही स्वयं प्रकाश कर रहा है। उसमें हीनता और उच्चताकी कल्पनातक नहीं है।

अतः कहा है कि सूर्य जैसे सब विश्वको प्रकाशित करता है उसी प्रकार क्षेत्री-आत्मा- क्षेत्रका स्वामी- सम्पूर्ण क्षेत्रको प्रकाशित करता है। वस्तुतः आत्माही क्षेत्र है परन्तु व्यवहारकी सुगमताके लिये हमने उसमें यह कल्पना की है। इसी तरह प्रकृति-अर्थात् प्राकृतिक शक्तिसे— यह पुरुष प्रकाशित करता है परन्तु प्रकृति तो पुरुषकी शक्तिही है। क्या शक्ति कभी शक्तिवालेसे पृथक् हो सकती है? पुरुषकी शक्तिही प्रकृति है।

जैसे बलवानोंका बल बुद्धिमानोंकी बुद्धि होती है वैसेही पुरुषकी यह प्रकृति है। अतः पुरुष सर्वत्र है तथा उसकी प्रकृति-उसकी शक्ति उसीके साथ सर्वत्र विद्यमान है। प्रकृतिसे यह कुछ सृष्टि बन रही है इसका कारण यही है कि उसीकी शक्तिसे सब कुछ सृष्टि बनी हुई है। अतः इनके सबको प्रकाशित करनेसे इसका न कुछ बनता है और न बिगडता है। जैसे इतनी सृष्टि बननेसे सूर्यका कुछ भी बिगडा नहीं है वैसेही यहां भी कल्पना कर लेनी चाहिये।

## ( १४ ) परम-पद-प्राप्ति

**क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोरेवमन्तरं ज्ञानचक्षुषा । भूतप्रकृतिमोक्षं च ये विदुर्यान्ति ते परम् ॥ ३४ ॥**

इति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे क्षेत्रक्षेत्रज्ञविभागयोगो नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

---

अन्वयः— ये एवं ज्ञानचक्षुषा क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोः अन्तरं ( भेदं ) भूतप्रकृतिमोक्षं च विदुः ते परं यान्ति ॥ ३४ ॥

इस तरह अपने ज्ञानचक्षुद्वारा क्षेत्र और क्षेत्रज्ञके भेदको और प्रकृतिबंधनसे प्राणियोंके मुक्ति होनके उपायको जो जानते हैं वे परब्रह्मको प्राप्त करते हैं ॥ ३४ ॥

भावार्थ— अपनी ज्ञान-चक्षुसे क्षेत्र और क्षेत्रके जाननेवालेके भेदको जानना चाहिये और प्राकृतिक बंधनसे प्राणियोंकी मुक्ति कैसे होती है इसका ज्ञान प्राप्त करना चाहिये । जो इसको जानते हैं वे परब्रह्मको प्राप्त होते हैं ॥ ३४ ॥

इस प्रकार श्रीमद्भगवद्गीतारूपी उपनिषदोंमें कथित ब्रह्मविद्यासे विभिन्न हुए,
योगशास्त्रविषयक श्रीकृष्ण और अर्जुनके संवादमें क्षेत्रक्षेत्रज्ञविभागयोग
नामक तेरहवां अध्याय समाप्त हुआ ॥ १३ ॥

---

इस रीतिसे विचार करके आत्माकी निर्लेपता जाननी चाहिये और अपनी आत्मा भी निर्लेपही है यह जानकर अपने आपको भी निष्कलंक अनुभव करना चाहिये और कमलमें कमल-पत्रके समान इस संसारमें निष्कलंक होकर रहना चाहिये । इसके पश्चात् परम पदकी प्राप्तिके विषयका वर्णन है—

( ३४ ) ज्ञानचक्षुके द्वारा, दिव्य दृष्टिसे क्षेत्र और क्षेत्रज्ञके बीचमें जो अन्तर है, जो भेद है उसको यथावत् जानकर और भूतमात्रकी जो प्रकृति है, जो उसका भिन्न स्वभाव है उससे मुक्त होनेकी युक्ति भी जानकर जो मुक्त होनेका यत्न करते हैं, वे परम पदको प्राप्त होते हैं ।

### ज्ञान-चक्षु

पहिले ज्ञान-चक्षु प्राप्त करने चाहिये । इसी अध्यायमें श्लोक ७से ११ तक ज्ञानकी परिभाषा की गई है । यह ज्ञान ही एक प्रकारकी सूक्ष्म दृष्टि देता है । उस सूक्ष्म और दिव्य दृष्टिको प्राप्त करना चाहिये ।

“ इस ज्ञानदृष्टिसे गर्व दम्भ और हिंसा दूर हो जाते हैं।
शांति और सरलता आती है ।
पवित्रता स्थिरता और संयमकी सिद्धि हो जाती है।
गुरुकी कृपा प्राप्त होती है।
भोगोंके विषयमें विरक्ति होती है।
अहंकार दूर हो जाता है ।
जन्ममृत्युजराव्याधि-दुःखोंमें दोष दीखने लगते हैं।
भोगोंमें आसक्ति नहीं रहती।
पुत्रस्त्रीगृह इत्यादिके विषयमें असक्तवृत्ति स्थिर हो जाती है
इष्ट-अनिष्ट सभीमें चित्त सम रहता है ।
ईश्वरमें अव्यभिचारिणी अनन्यभक्ति होती है ।
एकान्तस्थान पसंद होता है, जनसंमर्दमें जानेकी अरुचि होती है ।
एकान्तमें रहकर अध्यात्म-विचार करनेसे आनन्द प्राप्त होने लगता है ।
तत्त्वज्ञानसे प्राप्त होनेवाले परम पदका दर्शन होता है। ”

ये ज्ञानके लक्षण हैं । इस ज्ञानसे एक प्रकारकी निश्चयात्मक और दिव्य दृष्टि मिलती है । इस ज्ञानदृष्टिको प्राप्त करना साधकका पहिला काम है ।

ज्ञानके इन चक्षुओंसे क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ प्रकृति और पुरुष-का जो अन्तर है वह जानना चाहिये । इसमें पूर्वोक्त प्रकार कल्पनागत भेद है वस्तुगत भेद नहीं । इसका यथावत् ज्ञान मननसे प्राप्त होता है । खांड और मिठासमें कल्पनागत भेद है जल और रसमें भी कल्पनागत भेद है अग्नि और उष्णतामें भी वैसाही भेद है । आत्मा और प्रकृतिमें भी प्रकृति आत्माकी शक्तिही होनेके कारण वैसाही कल्पनागत अन्तर है वस्तुगत भेद नहीं है। तथापि इस भेदको देखनेसे व्यवहारका साधन अच्छा होता है इस कारण क्षेत्र क्षेत्रज्ञके भेदज्ञानसे उत्तम अनुष्ठान साधन करके, भूत-प्रकृतिसे मोक्ष प्राप्त करनेका भी ज्ञान प्राप्त करना चाहिये जिससे साधकको परम पद प्राप्त हो सकता है ।

## प्राकृतिक क्षेत्र

प्राकृतिक क्षेत्रमें 'प्रकृति मूल देह क्षेत्र' ये शब्द मुख्य हैं और 'सगुण तमः जड चर, स्थूल, व्यक्त,' ये शब्द गौण हैं। इनका अर्थ यह है—

१ सगुण– सत्व, रज, तम इन तीन गुणोंसे युक्त
२ तमः– अज्ञान अन्धकार ज्ञानग्रहणमें असमर्थ
३ जड– चैतन्यरहित, स्थिर,
४ चर– चलनवान्, घूमनेवाला,
५ स्थूल– मोटा बडे आकारवाला,
६ व्यक्त– प्रकट दीखनेवाला।

ये प्राकृतिक वस्तुओंके गुण हैं। अपने शरीरमें ये शब्द सार्थकही होते हैं। प्रत्येक पाठक इनको अपने देहमें घटा कर देखें। अब क्षेत्र चार शब्दोंका अर्थ देखिये—

७ प्रकृति– मूल प्रकृति पुरुषकी सनातन शक्ति, जिससे विशेष कृति होती है।
८ मूल– प्रकृतिसे बना पदार्थ बनी वस्तु।
९ देह– प्राणीका शरीर संचयसे बना।
१० क्षेत्र– खेत जिसमें फल प्राप्त होता है।

ये शब्द विशेष अर्थके सूचक हैं। इनमें भी 'मूल' शब्दका अर्थ बना हुआ और देह शब्दका अर्थ संचयसे निर्माण हुआ है। ये शब्द कोई विशेष महत्वकी सूचना नहीं देते। क्षेत्र ये दो ही शब्द रहे हैं जो विशेष विचार करने योग्य हैं। प्र-कृति शब्दसे विशेष कृति करनेका साधन, जिससे विशेष कर्म हो सकते हैं, यह भाव सूचित होता है और क्षेत्र शब्दसे खेत उसमें जो बीज चाहे बोया जा सकता है खेतका स्वामी जो चाहे वह इसमें लगा सकता है और उसके फल प्राप्त कर सकता है। यह भाव व्यक्त होता है।

## प्रकृति और क्षेत्र

इस विवरणसे पाठकोंको पता लग सकता है कि प्रकृति और क्षेत्र ये दो शब्द विशेष महत्वका उपदेश दे रहे हैं। ये दो ही शब्द (गी० १३।१-३। १९-२१) मुख्य रूप यहां इस तेरहवें अध्यायमें प्रयुक्त किये गये हैं। इसका स्पष्ट उद्देश्य यही है कि, साधक अपने देहरूप साधनसे विशेष कृति करे और क्षेत्र बने तथा देहरूप क्षेत्रमें ऐसे बीज बोये कि उससे उत्तम फल तैयार होकर उसे मिले।

इस क्षेत्रमें जो बीज बोया जाय, वैसेही फल इस साधकको मिलेंगे यह निश्चय है। यदि इसको दुःख हो रहा है तो निश्चय जानिये कि इसने बुरा बीज बोया था। आगे सावधान रहे और प्रयत्न करके अच्छा बीज बो दे जिससे इसको अच्छे फल मिलेंगे और आनन्द प्राप्त होगा। सुख दुःखका हेतु कोई दूसरा नहीं है। अपने खेतमें बाजरा उगानेपर आम नहीं मिलेंगे यह ध्यानमें रखना चाहिये।

## क्षेत्रका महत्त्व

केवल एक 'क्षेत्र' शब्दसे उन्नति करनेके लिये कितना सीधा मार्ग सामने आ जाता है यह देखिये। साधक समझे कि 'यह मेरा खेत है इसमें जो चाहे बीज मैं डाल सकता हूं और इस क्षेत्रको अधिक उपजाऊ बनाकर बहुत अच्छा फल प्राप्त कर सकता हूं।' प्रत्येक साधकको यही आशा देनेके लिये यहां इस अध्यायमें क्षेत्र (खेत) शब्दका प्रयोग किया गया है।

अपना एक खेत है ऐसी कल्पना करनेसे आगेकी कल्पना आपही आप हो जाती है और अपना कर्तव्य स्पष्ट रूपमें सामने आ जाता है। खेतमें भी उत्तम मध्यम कनिष्ठ प्रकारकी भूमि रहती है वैसेही यहां देहप्रकृतिसे सात्त्विक राजस और तामस तीन प्रकारका क्षेत्र होता है। निकृष्ट खेतको भी उत्तम प्रयत्न और उत्तम खाद आदिद्वारा उत्तम बनाया जा सकता है इसी तरह यहां तामस प्रकृतिको तपस्या यम नियमपालन, योगसाधन उपासना आदिद्वारा सात्त्विक प्रकृतिमें रूपान्तरित किया जा सकता है। जैसे उत्तम खेतसे उत्तम कृषि होती है उसी प्रकार यहां उत्तम जीवनसे उत्तम फल प्राप्त हो सकते हैं। जैसे उत्तम कृषिसे धनधान्य संपन्नता हो सकती है उसी प्रकार यहां भी इस कुरुक्षेत्रमें किये शुभ सजीव-धर्मकर्मसे शुभ फल अवश्य प्राप्त हो सकते हैं।

यहांका क्षेत्र शब्द इतना उत्तम उपदेश दे रहा है और अपनी अपनी उन्नतिका साधन अपने हाथमें है यह बात स्पष्ट कर रहा है। पाठक इसका विचार करें और अपना भविष्य स्वयं अपने हाथसे जैसा चाहते वैसा बनानेका प्रयत्न करें।

## पुरुषका सामर्थ्य

क्षेत्रका विचार किया अब पुरुषका विचार करना

क्षेत्रकी परीक्षा करनी चाहिये।

अनेक ऋषि-मुनियोंने इस क्षेत्रका बहुतही वर्णन किया है। विविध ऋषि अनेक ग्रन्थोंमें कुशल थे। इसी तरह ब्रह्मसूत्रादि ग्रन्थोंसे चिकित्सा करनेवाले अनेक मुनि हो गये हैं। उन्होंने अनेक हेतु दर्शाकर इस क्षेत्रकी महत्ता विविध प्रकारसे वर्णन की है। इस तरह प्राचीन ज्ञानी इस क्षेत्रका वर्णन करते रहे हैं उसको देखनेसे भी इस क्षेत्रकी योग्यता सहजमेंही ज्ञात हो सकती है। (श्लो० ४)

## क्षेत्रका स्वरूप

यहांतक क्षेत्र और क्षेत्रज्ञके स्वरूपका विचार किया और उससे जो बोध मिलता है उसको देखा। अब क्षेत्रमें किसका समावेश होता है उसका विचार करना है। इसका विचार इस अध्यायके श्लोक ४ और ५ में किया है। यहां जो क्षेत्रका स्वरूप बताया है, वह यह है—

१ पंचमहाभूत— पृथ्वी आप तेज वायु, आकाश ये पांच महाभूत पांच तत्त्व (५)

२ अहंकार— ' अहं ' ( मैं ) ऐसा जो कहना है, यह वैयक्तिक सत्ता स्थिर रखता है। इससे एक वस्तुकी दूसरी वस्तुसे पृथक् सत्ता स्थापित हो रही है। (१)

३ बुद्धि— ज्ञानग्रहणशक्ति ज्ञानशक्ति (१)

४ अव्यक्त प्रकृति मूल प्रकृति (१)

५ ग्यारह इंद्रियगण— पांच ज्ञानेन्द्रिय और पांच कर्मेंद्रिय। नाक जिह्वा नेत्र त्वचा और कान ये पांच ज्ञानेंद्रिय हैं और हाथ पांव मुख उपस्थ और गुदा ये पांच कर्मेंद्रिय हैं। मन ग्यारहवीं इंद्रिय है। (११)

६ पांच विषय— शब्द स्पर्श रूप, रस और गंध ये पांच भोगविषय हैं। पांच ज्ञानेंद्रियोंसे इन पांच विषयोंका ग्रहण होता है।

कान से शब्दका ग्रहण होता है।
त्वचा ,, स्पर्शका ,,
नेत्र रूपका
जिह्वा ,, रसका ,, ,,
नाक गंधका ,

यही भोग हैं और इनके भोगसेही मनुष्य भोगी होकर बद्ध होता है। (५)

७ इच्छा— वासना, आकांक्षा, भोग प्राप्त करनेकी मनीषा (१)

८ द्वेष— अरुचि, दूर करनेकी मनीषा (१)

९ सुख— ( सु+ख ) जिससे इंद्रियोंको समाधान मिलता है। (१)

१० दुःख— ( दुः+ख ) जिससे इंद्रियोंको समाधान नहीं होता (१)

११ संघात— समूह बनाकर रहनेकी चाह जैसे शरीर और इंद्रियोंका संयोग एक संघात है। (१)

१२ चेतना— चैतन्य, हलचल प्रयत्न, ज्ञानपूर्वक प्रयत्न (१)

१३ धृति— धारणाशक्ति, सबको आधार देकर संभालनेकी सामर्थ्य (१)

यह ३१ प्रकारका विकारयुक्त होनेवाला क्षेत्र है। इसमें विकार इस प्रकार होते हैं। विकारका अर्थ बिगाड है। इन क्षेत्रविभागोंमें जो विकार होते हैं वे इस तरह होते हैं—

## क्षेत्रके विकार

पंच-महाभूतोंमें पार्थिव भाग और जल भाग एक दूसरेके साथ मिलनेसे अथवा जल-वायुके संयोगसे सडन शुरू होती है, सूर्यकिरणोंसे पृथ्वीपर शुष्कता होती है, वायु भी सबको सुखा देता है। इस तरह इनमें अनेक प्रकारके विकार हो जाते हैं। वृक्षवनस्पति तथा पशुपक्षियों के शरीर बनते हैं बढते हैं और बिगडते भी हैं। ये भी पांच-भौतिक विकारही हैं। एक दूसरेके साथ मिलनेसे अनंत विकार होते हैं, इन विकारोंका शास्त्रही रसायनशास्त्र है।

बुद्धिमें विकार होते हैं। कुछ लोग दुष्ट बुद्धिवाले होते हैं। बुद्धिकी दुष्टता एक बडा भारी विकार है। ( बुद्धिर्ज्ञानेन *शुध्यति । मनु ) बुद्धि ज्ञानसे शुद्ध होती है। अर्थात् इसके* विकार ज्ञानसे दूर होते हैं।

अव्यक्त-मूल प्रकृति महत्तत्व-अहंकार इनमें विकार होकर सब सृष्टि होती है, सृष्टिमें भी अनंत विकार हो रहे हैं। यह बात यहां दुहरा कहनेकी आवश्यकता नहीं है।

ग्यारह इंद्रियोंमें विविध विकार रोग आघात आदि होते हैं, यह बात मनुष्यके अनुभवकी है। इन रोगोंके निवारणके लिये आयुर्वेदकी रचना हो गयी है। इससे इनमें विकार होनेकी बात सिद्ध होती है।

शब्द-स्पर्शमें विविध विकार होनेका भी अनुभव मनुष्यको है। विकृत शब्द विकृत गंध विकृत रूप मनुष्यके सामने आते हैं। इसी प्रकार इच्छा-द्वेषादिमें भी अनंत विकार हैं, यह बात थोडासा विचार करनेसे प्रत्येक पाठक जान सकते हैं।

अतः यह सब क्षेत्र स-विकार अर्थात् विकार होनेवाला विकृत बननेवाला बिगडनेवाला परिवर्तन होनेवाला है, ऐसा यहां कहा है। साधक इस अपने क्षेत्रको विकारवान् जानें और उसमें विकार कम होनेयोग्य अपनी खेतीका कार्य करें।

खेतमें धान्यके साथ घास उगता है अतिवृष्टि अनावृष्टिसे हानि होती है अनेक धान्यके रोग होकर बिगाड होता है इस तरह खेती करनेवालोंको अनेक विकारोंका अनुभव है। उसी प्रकार इस अध्यात्म-क्षेत्रमें भी अनेक विकार होते हैं और यहांकी अध्यात्मकी कृषिका बिगाड होता है यह साधकको जानना और यह बिगाड अपने क्षेत्रमें न होनेके लिये सावधान रहना चाहिये।

मेरे इस अध्यात्म-क्षेत्रके पंचमहाभूत उनकी तन्मात्रा ग्यारह इंद्रिय इंद्रियोंके भोगविषय ये विकाररहित हों। मेरा मन मेरी इच्छा और मेरे प्रयत्न दोषरहित हों मैं यहां ऐसा आचरण करूं कि, मेरे आचरणसे यहां किसी प्रकार भी बिगाड उत्पन्न न हो। मैं सावधान रहकर यहांकी आध्यात्मिक खेती करूं और मोक्षरूप फल यहांसेही प्राप्त करूं।" इस प्रकारकी आकांक्षा साधक मनमें धारण करे। जो साधक इस तरह सावध रहेगा उसके क्षेत्रमें विकार नहीं होंगे। विकार न होनेसे उसका खेत उत्तम रीतिसे फूलेगा और फलेगा। ऐसी उत्तम खेती करना इसीके अधीन है।

इतने विवरणसे पाठकोंके ध्यानमें बात आगई होगी कि, इस क्षेत्रका इतना विवरण करनेका प्रयोजन क्या है। जो साधक इस क्षेत्रको यथावत् जानेंगे और अपने आपको क्षेत्री अर्थात् क्षेत्रके स्वामी तथा क्षेत्र ज्ञ — इस क्षेत्रका जानकार समझेंगे क्षेत्रका उपयोग करनेकी विद्या जो यथावत् प्राप्त करेंगे उनके लिये यह क्षेत्र सुफल-दायक होगा उनको असीम आनन्द मिलेगा और परम ब्रह्मस्थान प्राप्त होगा।

साधकोंकी सिद्धि उनके पुरुषार्थपर अवलंबित है, वे साधक पुरुषार्थ करनेके लिये स्वतंत्र हैं, यह बात यहां सिद्ध हो गई है। और यही बात बतानेके लिये उनका शरीर क्षेत्र है और साधक स्वयं उस क्षेत्रके स्वामी हैं यह उपदेश यहां किया गया है।

## ज्ञानका परिणाम

साधक और उसका कार्यक्षेत्र इनका इतना विचार करनेके पश्चात् अब साधकको जो ज्ञान प्राप्त करना चाहिये वह कहते हैं। यह ज्ञान साधकको प्राप्त होनेसे इस ज्ञानसे साधकको क्या करना चाहिये और क्या नहीं करना चाहिये इसका निश्चय हो सकता है। अतः यहां इसका विशेष विचार करना चाहिये।

यहां श्लोक ७ से ११ तक जो कहा है उसको ( एतत् ज्ञानं ) 'ज्ञान' कहा है परन्तु विचार करनेसे पता लगेगा कि इस ज्ञानसे साधकके मनमें यहां कहे भाव स्थिर होते हैं और इस ज्ञान न होनेसे इसके विपरीत भाव होते हैं।

सब कुछ वासुदेव है ( गी ७।१९ )। अपरा प्रकृति ईश्वरकी प्रकृति है जिससे सब कुछ बन गया है। ( गी ७।४-६ ) जिसका सब रूप ईश्वरमयही है और उस विश्वरूपमें मेरा रूप संमिलित है, इसलिये मैं उससे अभिन्न हूं मैं उससे अनन्य हूं। ( गी ८ ११ ) इसका नाम ज्ञान है। इस ज्ञानका उपदेश द्वितीय अध्यायसे ग्यारहवें अध्यायतक किया है। इस ज्ञानकी मनमें स्थिरता होनेसे जिसका मन अनन्य भावसे परिशुद्ध हुआ है उसके मनमें 'अमानित्व' आदि भाव स्थिर होते हैं। इस ज्ञानी पुरुषका अनन्यभावयुक्त मन इन निम्नलिखित भावोंसे युक्त होता है—

## १ अहिंसा

ज्ञानी पुरुष अहिंसा-वृत्तिवाला होता है। वह समझता है कि यह विश्व अखण्ड एकरस है उसमें मैं शामिल हूं, मैं उससे अनन्य हूं, अतः इसमेंसे किसीकी हिंसा की, तो वह मेरीही हिंसा होगी। हिंसाभावसे समाज स्थिर नहीं रह सकता। सब प्राणियोंको अभय होना चाहिये। जिस समाजमें निर्भयता रहती है वही समाज कुछ उन्नति कर सकता है। यही विचार करके ज्ञानी पुरुष ( मत्तः सर्वेभ्यः अभयं ) 'मुझसे सबको मैंने अभय कर दिया है'

ऐसा करकर पूर्ण अहिंसाशील होता है ।

परन्तु जो अज्ञानी है वह कहता है कि मैंही भोक्ता हूं, दूसरोंका घातपात करके मैं भोग भोगूंगा। दूसरोंका नाश करूंगा दूसरोंको लूटूंगा और मैं अपने भोग बढाऊंगा। इस तरह अज्ञानसे हिंसा करनेकी वृत्ति बढनेसे विश्वमें अशांति बढती है। जिसमें खुद ऐसे हिंसक पुरुष घातपात करते हैं और किसीको भी जीवितकी सुरक्षितता नहीं रहती। अज्ञानसे ऐसे अनर्थ होने लगते हैं।

इसलिये सत्य ज्ञान मनुष्यको प्राप्त करना चाहिये और अहिंसाशील मनोवृत्ति बनानी चाहिये ।

## २ अमानित्व

मानी न होना अपना बडप्पन दिखलानेकी जिसे इच्छा नहीं होती लोगोंमें अपना महत्व स्थापित हो जाय ऐसी महत्वाकांक्षा जिसे नहीं होती, लोग मेराही सत्कार करें, और किसीका न करें ऐसी जिसमें इच्छा नहीं होती उसको 'अमानी' कहते हैं। अपने अन्दर विद्या ज्ञान चातुर्य आदि श्रेष्ठ गुण रहनेपर भी तथा अपनी योग्यता विशेष रहनेपर भी जो अपना दिखावा बढानेका यत्न नहीं करता उसमें अमानित्व गुण है, ऐसा कह सकते हैं। जो ज्ञानी होते हैं वे अमानी होते हैं।

परन्तु जो अज्ञानी होते हैं, जिनमें सत्य ज्ञान नहीं होता, वे अपना बडप्पन अत्यधिक दिखानेके लिये यत्न करते हैं प्रत्येक स्थानमें आगे आगे बढते हैं अपनेको मुख्य स्थान मिले इसके लिये प्रयत्नकी पराकाष्ठा करते हैं और अपनी योग्यता न होनेपर भी बडे स्थानपर जाकर बैठनेका यत्न करते हैं। इससे यह कार्य बिगडता है और इनकी भी अप्रतिष्ठा होती है।

## ३ अदम्भित्व

दम्भ न होना दम्भ न करना ज्ञानीका लक्षण है। दम्भका अर्थ है मिथ्याचार अपने अन्दर जो धर्मभाव नहीं है, वह है ऐसा जो बताता है उसका नाम दम्भ है। स्वयं योगाभ्यास न करते हुए 'मैं योगी हूं' ऐसा बताना और योगका उपदेश करना दंभ है। स्वयं साक्षात्कारी न होते हुए अपने आपको साक्षात्कारी बताना दम्भ है। अज्ञानीही दम्भ करते हैं। दम्भसे हानि होती है, यह देखकर ज्ञानी कभी दंभ नहीं करते। दम्भसे जनता फसती है मोहित होती है और दुष्टके पीछे पडकर फंस जाती है। दम्भसे ऐसा अनर्थ होता है यह देखकर ज्ञानी सदा दम्भसे दूर रहते हैं और जो अन्दर होता है वही बाहर बताते हैं। दम्भी लोग बाहर बडा आडम्बर रखते हैं और जनताको ठगते हैं। अतः दम्भी अज्ञानी होता है और ज्ञानी कभी दम्भ नहीं करता।

## ४ आर्जव = सरलता

ज्ञानी सरल-स्वभाव होता है। उसमें कुटिलता नहीं होती। वह जो कहता है वही करता है। सरलता और नम्रता ज्ञानीमें सहज स्वभावसे रहती है। इसके विरुद्ध ज्ञानहीन मनुष्य कुटिल होता है कपट करता है, दूसरोंको फसाता है। कुछ कहता है कुछ और करता है।

जैसा खिले हुए फूलकी सुगंध, स्वभावसेही फैलती है वैसेही ज्ञानीका सरल स्वभाव आपही आप लोगोंके अनुभवमें आता है। वह अपना सरल मत सहज रूपमेंही निःसंकोच प्रकट करता है। उसमें लोभ कपट और दिखावा नहीं होता अत्यंत विनय और नम्रता होती है वह छलरहित भाषण करता है। अन्तःकरणमें कुछ और बाहर कुछ ऐसा भाव जिसमें नहीं होता वह सरल-स्वभाव होता है। ज्ञानकी पूर्णतासेही मनुष्य ऐसा हो सकता है।

परन्तु जिसमें सत्य शुद्ध ज्ञान नहीं है वह कपटी कुटिल लोभी दंभी अभिमानी घमंडी होता है। उसका यह स्वभाव उसके आचरणसेही दीख जाता है। यह सब अज्ञानका प्रभाव है।

## ५. क्षांति, क्षमा

क्षांति का अर्थ क्षमा है क्षमाका आशय भी सहन करनेका सामर्थ्य है। दूसरोंके किये अपराधोंका प्रतिकार न करना क्षमाका एक आशय है। और धर्मकार्यमें होनेवाले कष्टोंको सहन करनेका सामर्थ्य भी क्षमाके अर्थोंमेंही आता है। ज्ञान होनेके पश्चात् मनमें अनन्य भाव स्थिर होता है, इस कारण जिसे दूसरा कहा जाय वैसा कोई रहताही नहीं इसलिये जो अपराध दूसरेके द्वारा होते हैं, उनमें भी अपना भाग है, ऐसा प्रतीत होता है। अपनी अपूर्णताके कारण उसमें अपूर्णता रही अतः उसके

दोष मेरी अपूर्णताके कारण हुए ऐसा उसे अनुभव होने लगता है। ऐसा माननेवाला मनुष्य दूसरेको दण्ड कैसे दे सकता है ? वह दण्ड करेगा तो अपनेकोही करेगा और दूसरोंको तो क्षमाही करेगा। इसलिये ज्ञानी आत्मदमन करता है और दूसरोंके विषयमें शांति धारण करता है।

इसके विपरीत ज्ञानहीन मनुष्य दूसरोंका दोष देखतेही क्रुद्ध हो जाता है चिढता है आक्रोश करता है, दूसरोंको पीडा देता है और इस तरह जगत्में अशान्ति उत्पन्न करता है। वह स्वयं अशांत होकर दूसरोंको भी अशान्त करता है। सहनशीलता तो इसमें रहतीही नहीं। अशान्ति और परपीडन ये भाव अज्ञानके कारण बढते हैं और जगत्में अशान्तिको बढाते हैं।

## ६ आचार्योपासना

ज्ञानी साधक सद्गुरुकी सेवा करता है सद्गुरुसे ज्ञान प्राप्त होता है इसलिये वह उसकी भक्ति करता है सेवा करता है और इससे उसको ज्ञानकी प्राप्ति होती है। ज्ञानसे भक्ति बढती है और भक्तिसे ज्ञान बढता है। इस तरह एक दूसरेकी वृद्धि होकर वह साधक पूर्ण ज्ञानी होता है।

यहां आचार्यकी उपासना कही है। आचार्य उसका नाम है कि जो (आचारं ग्राहयति आचिनोति अर्थात्। शिक्षा) सदाचारका ग्रहण कराता है, सब अर्थों का संग्रह करके शिष्यको देता है। यह सदाचार है यह दुराचार है सदाचारसे ग्रहणसे ये लाभ हैं, दुराचारसे ये हानियां हैं ऐसा समझाकर जो अपने शिष्योंको सदाचारी बनाता है उस आचार्यकी योग्यता बहुत बडी है। गुरु और अध्यापक विद्या पढाते हैं परन्तु आचार्य विद्या पढानेके साथ साथ सदाचारकी शिक्षा भी देता है। ऐसे आचार्यकी सेवा–शुश्रूषा करना अथवा उसकी सत्संगतिमें रहना जो शिष्य करते हैं उनको सब सद्ज्ञान मिलता है और उनके जन्मकी सफलता होती है। इस तरह ज्ञानीका व्यवहार है।

ज्ञानहीन लोग गुरुसे डरते हैं उनसे अपहकार करते हैं उनकी निन्दा करते हैं। गुरुभक्ति उनमें नहीं होती अतः वे सद्ज्ञानसे वंचित रह जाते हैं।

## ७ शौच–पवित्रता

इस पवित्रताका संबंध केवल शारीरिक स्वच्छताके साथही नहीं है। बुद्धि, मन इंद्रियां शरीर घर ग्राम आदि सबकी स्वच्छता और निर्मलता यहां अभीष्ट है। वाणीकी पवित्रता विचारोंकी शुद्धता भावनाओंकी निर्मलता व्यवहारकी पवित्रता आचारकी निष्कलंकता, रहनसहनकी स्वच्छता व्यापारधंदोंकी शुद्धता इन सबका इसमें समावेश होता है। जिस समय मानवी आचार–व्यवहारमें यह पवित्रता पूर्ण रूपसे सिद्ध होगी उस समय मनुष्यसमाज उच्च स्थितिमें अथवा आदर्श अवस्थामें होगा। यही आदर्श समाज–स्थिति आधिभौतिक व्यवहारमें लानेके लिये प्रयत्न होना चाहिये। ज्ञानसेही यह समाज–स्थिति सिद्ध हो सकती है।

जिस समाजमें सम्यक् ज्ञान नहीं है, उस समाजके लोगोंमें अपवित्र विचार होते हैं, उनकी भाषा अमंगल होती है, व्यवहार अशुद्ध होते हैं भावनाएं मलिन होती हैं, आचारविचार कलंकित होते हैं, रहनसहन अपवित्र होता है, व्यापारधंदोंमें कुटिलता और दूसरोंको लगनेकी अपवित्र बुद्धि होती है। ऐसे समाजमें किसीको भी सुख प्राप्त होनेकी आशा नहीं करनी चाहिये। दूसरोंको लगाकर कोई एकाध मनुष्य अकस्मात् या क्षणमात्र सुखी हुआ है ऐसा दीखेगा, तथापि अशुचि व्यवहारसे मानवोंको चिरस्थायी सुख प्राप्त होना असंभव है। इसीलिये शुचिताका अन्तर्भाव ज्ञानमें किया गया है।

## ८ स्थैर्य–स्थिरता

चंचलताका अभाव स्थिरता, एक कार्यमें स्थिर रहना, एक छोडना और दूसरा करना दूसरा छोडकर तीसरा शुरू करना ऐसा न करना परन्तु एकही शुभ कार्य शुरू करना और उसीको अन्ततक पहुंचाना यह ज्ञानसेही हो सकता है। ज्ञान–हीन मनुष्य चंचल असमस्त अस्थिर बुद्धिवाला होता है। अस्थिरतासे हानि और स्थिरतासे लाभ होता है।

कोई मनुष्य कुछ व्यापार करता है। यदि उसका वचन विश्वास रखनेयोग्य स्थिर न रहा तो व्यवहारमें उसपर कोई विश्वास नहीं रखेगा और इसी कारण उसकी व्यवहारमें असफलता रहेगी। जो अपने वचनपर स्थिर रहेगा वही व्यवहारमें सफल होगा।

स्थैर्यका अर्थ है शरीरकी स्थिरता, जो आसनसे प्राप्त होती है। आसनसे मनुष्य अपने स्थानमें स्थिर रहता है,

निर्बलही उससे चंचल हो जाता है शिथिल हो जाता है और अपना कार्य नहीं करता। अपने स्थानमें ठहर भी नहीं सकता। अस्थिरता निर्बलताकी सूचक है और स्थिरता सबलताकी होनेकी सूचक है। इसीलिए यहां कहा है कि ज्ञानसे बल प्राप्त करके अपने स्थानपर स्थिर रहना चाहिये। युद्धमें विजय प्राप्त करनेके लिये युद्धमें अपने स्थानमें स्थिर रहना चाहिये युधि-ष्ठिर की ही विजय होगी। स्थिरत्वका ज्ञानके साथ बड़ा घनिष्ठ संबंध है क्योंकि ज्ञानसे जीवन-युद्धमें विजय प्राप्त होती है।

## ९. आत्म-वि-नि-ग्रह

ज्ञानसे आत्म-विनिग्रह किया जा सकता है। आत्म-विनिग्रहका अर्थ अपना विशेष निग्रह अर्थात् संयम। अपना विशेष प्रकारसे संयम करना ज्ञानसेही सिद्ध हो सकता है। आत्मसंयम मनोनिग्रह इंद्रियदमन यह मानवीय उन्नतिके लिये अत्यंत आवश्यक है। इस संयमके बिना मनुष्यकी उन्नति असंभव है।

आत्मरहित मनुष्य स्वैराचार करता है अपनी इंद्रियोंको खुला छोडकर दुष्ट व्यसनोंमें फंसाता है इससे न केवल शरीर क्षति होता है प्रत्युत उसके बच्चोंको भी रोगी होना पडता है। व्यभिचारी मनुष्य उपदंशादि रोगोंसे पीडित होता है इससे उसको पीडा तो होतीही है परन्तु उसके वंशिष्ट रोग उसकी सन्तानोंको भी पीडा देते हैं। स्वैराचारका हानिकारक परिणाम इसी लोकमें प्रत्यक्ष दीखता है। भोजनके स्वैराचारसे अजीर्ण होता है इसी तरह अन्यान्य इंद्रियोंके स्वैराचारसे-असंयमसे भयानक परिणाम भोगने पडते हैं। अज्ञानी लोग स्वैराचारकोही सुखका साधन मानकर अपना नाश करते हैं और अन्तमें पछताते हैं।

अतः यहां कहा है ज्ञानसे आत्मनिग्रह अर्थात् अपना संयम करना अपने आपको अपने स्वाधीन रखना भटकने न देना, आत्माके वशमें रखना चाहिये। विशेष रीतिसे अपना संयम करनेसेही शाश्वत सुख प्राप्त हो सकता है वो स्वैराचारीको कभी नहीं मिल सकता। आत्मसंयमके बिना किसी प्रकारकी उन्नति नहीं हो सकती।

## १० इंद्रिय-भोगोंके संबंधमें वैराग्य

प्रत्येक इंद्रियका भोग निश्चित हुआ है, जैसा पेट कम कभी भोग कर सकता है कान शब्दका भोग कर सकता है, इसी तरह अन्यान्य इंद्रियोंके भोग निश्चित हैं। येही भोग इंद्रियोंके अर्थ हैं। जिसको सत्य ज्ञान नहीं है वह समझता है कि अपना जन्म इंद्रिय भोग भोगनेके लियेही है। वह भोग भोगनेके पंथ पडता है भोगोंका विचार करता है और बारंबार विचार करनेसे अपने शरीरकी शक्ति क्षीण करता है। स्त्रीभोगकी कथाएं सुननेसे और बारंबार उनके स्मरण चिंतन करनेसे मनुष्यका वीर्य क्षीण होता है और उसकी आयुही इस मानसिक भोगतृष्णासे क्षीण होती है इसका अनुभव बहुतोंको है। क्या अपनाही नाश करना मनुष्यके लिये योग्य है? कदापि नहीं।

मनुष्यकी भोगशक्ति मर्यादित है। अन्नभोगकेही विषयमें देखिये। मनुष्यने अपने पास कितने भी अन्नका संग्रह किया तो भी वह प्रतिदिन सेर दो सेरही खा सकता है। मान लीजिये ५ सेर खा सकेगा तो भी वह भोग मर्यादितही है। जितना मनमें आ जाय उतना भोग करना उसके लिये असंभव है। इस कारण मनुष्यकी भोगशक्ति मर्यादित है। जैसे यह मनुष्य जितना चाहे उतना अन्नका भोग नहीं कर सकता उसी प्रकार स्त्रीभोग करनेकी शक्ति तो उसकी उससे भी अधिक मर्यादित है। अन्य भोग भी वह असमर्याद प्रमाणमें करनेमें असमर्थ है। कपडे शरीरपर धारण करने हैं परन्तु वह भी वह एक समय एकही कोट पहन सकता है और एकही साफा सिरपर धारण कर सकता है। घरमें हजारों कपडे रखें परन्तु इसकी उपभोगशक्ति मर्यादित होनेसे वह अधिक उपभोग ले नहीं सकता।

परन्तु मनुष्य जब अपने पास अत्यधिक भोग वस्तुओंका संग्रह करता है तब उसके भोगके पदार्थ दूसरोंको मिलते नहीं और उससे मनुष्य आवश्यक भोगोंसे दूर होते हैं। यह अनर्थ अपरिमित भोगतृष्णासे होता है। इसकी कितनी भी अपरिमित भोगतृष्णा हो तो भी वह अपरिमित भोग भोगही नहीं सकता। फिर अपरिमित भोगसाधन अपने पास संगृहीत करके रखनेसे इसे क्या लाभ होगा? तथापि मनुष्य अपनी भोगशक्ति मर्यादित है यह न जानकर अपने पास अत्यधिक भोगवस्तुओंका संग्रह करनेके लिये अतीव परिश्रम करता है। इस कारण अन्य लोग भोगोंसे वंचित रहते हैं और इस कारण इस जगतमें सदा अशान्ति रहती

है, एक दूसरेसे द्वेष करता है। परस्पर घातपातका भाव बढ रहा है यही इसका कारण है।

यद्यपि भोगशक्ति मर्यादित है तथापि मनुष्य अधिक भोग भोगनेकी पराकाष्ठा करता है अर्थात् अपनी मर्यादासे अधिक भोग करता है भोजन भी अधिक खाता है परंतु गामी न होता हुआ अधिक स्त्रीसहवास करता है। इस अधिक भोगसे भी यह रोगी होता है और दुःखभोगी बनता है। अतः भोगोंका जितना संयम किया जाय उतना ही लाभदायक है। इसीलिये कहा है कि इंद्रियोंके भोगोंके संबंधमें वैराग्य धारण करना चाहिये। इंद्रियोंको स्वैराचारी और भोगी बनाना हानिकारक है।

ज्ञानहीन लोग भोगोंमें फसते हैं और अपनी आयुष्यही नाश कर लेते हैं। अत इंद्रियोंके अर्थोंके विषयमें विरक्त रहना योग्य है। इंद्रियभोगोंके विषयमें देखनेसे मनुष्य उन भोगोंसे दूर रह सकता है। जैसे मिठाई देखनेसे खानेकी इच्छा प्रबल होती है परन्तु उसमें विष मिला है ऐसा ज्ञान होनेसे वह इच्छा निवृत्त होती है। इसी तरह सब भोगोंके विषयमें दोष-दृष्टि होनेसे वैराग्य मनमें स्थिर रह सकता है।

समाजमें सुख और समाधान सुस्थिर होना चाहिये ऐसी इच्छा होगी तो भोगोंकी प्रबल वासना मर्यादित करनी चाहिये। भोगवासना मर्यादित करनेके लिये भोगोंमें जो दोष हैं उनका ज्ञान प्राप्त करना चाहिये। इससे भोगोंकी वासना मर्यादित होगी मर्यादित प्रमाणमें भोग सबको प्राप्त हो सकेंगे और भोगवासनाही मर्यादित होनेके कारण जितने भोग मिलेंगे उन्हीसे तृप्ति होगी और समाजमें सुख तथा समाधान सदा सुस्थिर रहेगा।

इस तरह भोगोंके विषयमें वैराग्य समाजके स्वास्थ्यके लिये अत्यंत आवश्यक है। जिस समाजमें भोगोंकी वासना अमर्याद बढाती जाती है, आज यह भोग मुझे मिला कल यह प्राप्त करूंगा ऐसी प्रबल वासना जिस समाजमें बढती जायगी वह समाज अन्दरसे और बाहरसे कलहमें डूब जायगा और सदा अशान्तिमेंही फसता जायगा। इस कारण ज्ञानके द्वारा आत्मसंयमन इंद्रियदमन मनोनिग्रह करके इंद्रियार्थोंके विषयमें वैराग्य अवश्य प्राप्त करना चाहिये।

## ११ निरभिमानिता

अहंकारका अर्थ गर्व घमंड अभिमान है। इससे ज्ञानका नाश होता है। अहंकार जहां है वहां ज्ञान नहीं रह सकता। जैसे वायु बहता है सूर्य चमकता है अंतरिक्षमें नदी बह रही है वृक्ष छाया देता है, यह सब स्वभावसे होता है, उसमें इनका कोई अभिमान नहीं होता। वैसेही स्वभावसे निरभिमान होकर शुभ कर्म करना चाहिये। मनुष्यके मनमें विचारमें उच्चारमें और आचारमें सदा निराभिमानी वृत्ति रहनी चाहिये।

अहंकारसे मनुष्य अपने आपको अन्य जिवोंसे पृथक् मानता है। मैं जिवोंसे भिन्न हूं, मैं भोक्ता हूं और अन्य मेरे उपभोग्य हैं, इस विपरीत कल्पनाके कारण मनुष्य अपने आपको जिवोंसे पृथक् समझता है और अनन्य भावसे दूर होता है। *सब सर्वैक्यत्व* मनुष्य अन्य जिवोंसे अलग अपृथक् है उसीका नाम है इस सिद्धान्तपर अवलंबित है। अहंकारसे मनुष्य अपने आपको जिवोंसे पृथक् जिवोंसे भिन्न, जिवोंसे अन्य मानता है इस कारण इसके मनका अनन्यभाव नष्ट होनेसेही इसमें अज्ञानकी वृद्धि होती है और यही इसका सब दुःखोंका कारण है। इससे स्पष्ट होगा कि अहंकार क्यों त्याग करना चाहिये।

जबतक अहंकार मनुष्यके मनमें डेरा डाले है तबतक मनुष्यके मनमें अनन्यभाव उत्पन्नही नहीं होता। ईश्वरसे तथा सब जिवोंसे अनन्य हूं, यह मानही सब ज्ञानोंका मूल है। यही भाव दूर जानेसे अभिमानी और अहंकारी मनुष्य ज्ञानके अधिकारी होही नहीं सकते। इस कारण निरभिमान वृत्ति धारण करनी चाहिये स्वभावही निरभिमानी बना लेना चाहिये।

## १२ जन्ममृत्युजराव्याधिदुःखदोषानुदर्शन

जन्मसे लेकर मृत्युतक जरा व्याधि, दुःख और दोष होते हैं उनको दृष्टिसेही देखना और उनके हटानेका उपाय ज्ञानसे करना चाहिये। ज्ञान- सत्य ज्ञान होनेसेही (जरा) इस अवस्था दूर की जा सकती है, तारुण्य संवर्धन योगसाधनसे किया जा सकता है योगसाधनसे शीघ्र जरा नहीं आती और वृद्धपनेमें भी शक्तिक्षय नहीं होता।

योगसाधनके धौति बस्ति नेति आदिसे तथा आसन-प्राणायामके अभ्याससे व्याधि आतीही नहीं और आनी भी

क्षीण हटायी जा सकती है। योगसाधन व्याधिशमनका उत्तम साधन है। इससे तो मृत्युतकको दूर किया जा सकता है फिर जराका दूर होना सहजही होनेवाली बात है।

शारीरिक और मानसिक दुःख कैसे होते हैं विविध प्रकारके कायिक वाचिक और मानसिक दोष किस कारण होते हैं, इसके मूल कारणकी खोज ज्ञानसेही हो सकती है। इसका मूल कारण देखकर उसका नाश करनेसे दुःख और दोषोंका उपशम हो सकता है।

अज्ञानी मनुष्य जरा व्याधि और दुःख आनेके पश्चात् उपाय करनेके लिये दौडता है अतः वह अपने आपको इन दुःखोंसे मुक्त नहीं कर सकता। परन्तु ज्ञानी मनुष्य जरा आनेवाली है व्याधि शरीरमें फैलनी संभव है यह दुःख भविष्यमें होना संभव है यह सब पहिलेही जानकर उसके दूर करनेके लिये जो जो उपाय किये जाने चाहिये वे पहिलेही कर लेता है। इस कारण अन्य लोग दुःखोंसे पीडित होनेपर भी यह ज्ञानी दुःखोंसे दूर रहता है। योगदर्शनमें कहा है—

हेयं दुःखमनागतम्। ( योगदर्शन )

जो दुःख आया नहीं है उसका प्रतिबंध आनेसे पूर्वही करना चाहिये।' दुःख आनेपर उसको भोगनाही पडता है। अतः जो ज्ञानी दुःख-दोष होनेके पूर्वही प्रतिबंधक उपाय करते हैं वेही दुःखोंसे अपने आपको बचा सकते हैं।

जन्मसे लेकर मृत्युतक क्या होता है? शरीर क्षीण होता है, व्याधियोंसे पीडित होता है अनेक दुःखोंसे पीडित होता है, अनेक दोषोंसे विविध कष्ट होते हैं। मनुष्य विचार करेगा तो उसे जन्मसे लेकर मृत्युतक बार बारही सब चक्र रहा है ऐसा अनुभव हो जायगा। अज्ञानी मनुष्य जानताही नहीं कि आगामी आपत्तिको किस तरह हटाया जावे अतः वह आपत्ति आनेतक कुछ भी नहीं करता आपत्ति आनेपर दुःखसे पीडित होकर छाती पीटता है दुःखसे विह्वल होता है कष्टोंसे व्याकुल बनता है और सब सह लेता है। परन्तु ज्ञानी पहिलेसेही सोचता है कि अब यह दुःख आनेवाला है, इसके प्रतिबंधके लिये यह उपाय करना चाहिये। वह उपाय करता है और उपाय ठीक होनेपर दुःखसे बच जाता है। ज्ञानसेही यह हो सकता है अतः कहा है कि जरा-व्याधि-दुःख-दोषोंको पहिलेसे देखना चाहिये और उनकी निवृत्तिका उपाय सोचना चाहिये।

## १३ अनासक्ति

आसक्ति न करना, भोगोंपर आसक्त न होना इस जगत्के अन्दर अनासक्तिसे सब व्यवहार करना लंपटता धारण न करना आवश्यक है। भोगासक्तिसेही सब कष्ट होते हैं। अतः कष्टोंसे बचनेके लिये अनासक्तिसेही सब व्यवहार करना चाहिये। सब दुःख दूर करनेके लिये अनासक्तिही एकमात्र उपाय है।

अज्ञानी मनुष्य प्रत्येक कर्म आसक्तिसे करता है, कर्मफलपर आसक्त होता है और दुःख भोगता है। आसक्तिके होनेपर दुःखोंसे बचनेका उपाय नहीं है। अतः यहां कहा है कि आसक्ति छोड देनी चाहिये।

इस आसक्तिके साथ 'इंद्रियार्थेषु वैराग्यं' यह श्लोक ८ का विधान तथा श्लोक ७ का 'आत्मविनिग्रह' ये दोनों उपदेश अवश्य देखने चाहिये, क्योंकि इन दोनोंका अनासक्तिके साथ बडा सम्बन्ध है। वैराग्य और आत्मसंयमके विना अनासक्ति सिद्ध होना अशक्य है।

अनासक्त मनुष्य सुखदुःख, हानिलाभ आदि द्वन्द्व प्राप्त होनेपर समचित्त रहता है क्योंकि वह सुखपर आसक्त नहीं होता, अतः दुःखसे उदास भी नहीं होता। समाजमें भोगी मनुष्य बढ जानेपर भोगोंके कारण कलह भी बढ जाते हैं परन्तु समाजमें अनासक्त-वृत्तिवाले मनुष्य संख्यामें अधिक हो जांय तो उस समाजमें उस प्रमाणसे शांतिकी अधिक वृद्धि होगी। क्योंकि भोगासक्तिही अशांतिकी जड है और वह अनासक्त वृत्तिवाले समाजमें नहीं होती। अतः अनासक्ति समाजहित-वर्धक है।

## १४ पुत्र-स्त्री-गृहादिमें असंग

पुत्र स्त्री घर आदिमें आसक्त या प्रेमान्ध न होना चाहिये। क्योंकि प्रायः सब अज्ञानी लोग पुत्र स्त्री और घरकी प्रेमान्धताके कारणही अनेक अपराध करते हैं। स्त्री-पुत्रादिक भरण-पोषण भूषणादिके लिये बुरेभले व्यवहारसे धनादिकी कमाई करते हैं और विविध प्रकारके अपराधी होकर अनेक दुःख भोगते हैं। यह पुत्र मेरा है और यह

भक्तिका अर्थ सेवा है। विश्वरूप परमात्माकी विश्वसेवाही भक्ति है। मैं विश्वसेवा मैं विश्वसे पृथक् नहीं हूं विश्वमें ही हूं, ऐसा जानकर करनी चाहिये। मनुष्यकी जो अव्यभिचारिणी भक्ति होती है वह अखण्ड विश्वसेवासेही होती है और वह अखण्ड विश्वसेवा अनन्य भावसे होनी चाहिये।

सेवा अनेक प्रकारसे की जाती है। दुःखितको धन देनेसे रोगीकी चिकित्सा करके उसे आरोग्य पहुंचानेसे अशिक्षित को विद्यादान देनेसे, भयभीतको निर्भय करनेसे भूखेको अन्न देनेसे, इस तरह विविध विश्वरूपकी विविध प्रकारकी सेवा की जा सकती है। ईश्वरके अनन्त रूप हैं उनमें जिसको जो देकर हम सेवा कर सकते हैं उसको वैसी सेवा करना विश्वसेवा है। यही मनुष्यको कृतकृत्य कर सकती है।

स्वकर्मसे उसकी सेवा करनी चाहिये। (स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः। गी १८।४६) हम स्वभावतः जो शुभ कर्म कर सकते हैं उसीके द्वारा अनन्य भावसे विश्वसेवा करनी चाहिये। इस विश्वसेवामें प्रत्येकका कर्तव्य वर्णित हो सकता है। यही प्रत्येकका कर्तव्य आवश्यकही है। यह कर्तव्य लोग नहीं करते विश्व सेवासे पराङ्मुख होते हैं मैं अलग और पृथक् हूं मैं इस रोगी परवा नहीं करता, ऐसा मानकर अपनाही हित करनेका यत्न करते और विश्वसेवासे दूर होते हैं इस कारण इस विश्वमें या जगत्में अशांति दुःख और असमाधान है।

यदि लोग इस अनन्य योगके द्वारा अव्यभिचारिणी भक्ति करते हुए विश्वसेवा करेंगे तो संपूर्ण विश्व शांतिसुखसे अपूर्व समाधान प्राप्त करेगा इसमें कोई संदेहही नहीं है। इस तरह इस अनन्य योगसे होनेवाली अव्यभिचारिणी भक्ति सामाजिक स्वास्थ्यके लिये अत्यंत उपयोगी है। यह सामाजिक अनुभव है और समाजको सुखी करनेके लिये इसकी अत्यंत आवश्यकता है।

## १७ एकान्तसेवन

आत्मपरीक्षण अपने दोषोंका विचार करना और उनको दूर करनेका यत्न करना किसी गूढ विचार करनेके लिये एकान्तमें जाकर सोचना ऐसे अनेक कार्योंके लिये एकान्त-सेवन करना अत्यंत आवश्यक है। जो ज्ञानहीन होते हैं वे एकान्तसेवनका महत्त्व जानतेही नहीं। किसी प्रकारका अभ्यास करना हो तो एकान्तस्थानमें जाकर रहनेसे अच्छा अभ्यास होता है। यह सभीको अनुभव हो सकता है। इस तरह एकान्तवास लाभदायक है, यह जानकर पाठक इससे अपना लाभ साधन करें।

## १८ जनसंमर्दमें आनेकी अरुचि

यह जनसंमर्दमें आनेकी अरुचि एकान्तवासकी रुचिकीही दूसरी बाजू है। जो एकान्तवासमें रहना चाहता है वही जन संमर्दमें-मेलोंमें जाना नहीं चाहता। मेलोंमें जानेसे अनेक प्रकारके लोगोंके साथ संबंध आता है जिनसे संबंध करना योग्य नहीं है उनसे संबंध करना पडता है ऐसे अनेक अप गुण होते हैं, इसलिये योगाभ्यासी लोग एकान्तवास पसंद करते हैं और अभ्यासके समयमें तो मेलोंमें जातेही नहीं। जनसंमर्दमें जानेसे मनका विक्षेप भी होता है।

परन्तु जो लोग साधनसंपन्न होते हैं अथवा सिद्ध बनते हैं वे किसी आवश्यक कार्यके लिये परिषदोंमें नहीं जाते ऐसा नहीं है। जनक राजाकी परिषद्में याज्ञवल्क्य जातेही थे। यज्ञ करनेके समय बडी बडी विराट् सभाएं होतीही थीं। अर्थात् यम एकाग्र करके योगसाधन करनेके समय जनसंमर्दमें वारंवार जाना योग्य नहीं है।

## १९ अध्यात्मज्ञानमें नित्य रुचि

अध्यात्मज्ञाननित्यत्व अर्थात् अध्यात्मज्ञानका नित्य विचार करना चाहिये। अध्यात्मका अर्थ (अधि+आत्मा) आत्माके ऊपर आत्माके आश्रयसे जो कुछ रहता है आत्मासे जो प्रकट होता है वह अध्यात्म है। आत्माके आश्रयसे क्या रहता है? अपनेही अन्दर देखिये। आत्माके आश्रयसे बुद्धि मन चित्त अहंकार इंद्रियां (कर्मेंद्रियां और ज्ञानेन्द्रियां) शरीर शरीरावयव शरीरसे बाहर जानेवाली शक्ति ये सब अपने आत्माके आधारसेही रहते हैं। अतः इसका नाम अध्यात्म है। आत्माके आधारके बिना इनका होना कार्य करना और शक्ति प्रकट करना असंभव है। आत्माकीही यह प्रकृति है आत्माकीही यह शक्ति है इसी कारण इनको इंद्रिय कहते हैं।

इन्द्र आत्मा है और इन्द्रशक्ति (इन्द्र+य) इंद्रिय कहलाती है। इन्द्रके आधारसे इन्द्रशक्तिका रहना स्वाभाविकही है। यही भाव आत्मा और उसकी शक्ति आत्माके साथ रहती है इस कथनमें है।

इससे स्पष्ट हुआ कि अध्यात्म क्या है। सब ज्ञानोंमें

अध्यात्मज्ञान मुख्य है इसका कारण यह है कि इसका सम्बन्ध प्रत्यक्ष मनुष्यके स्वास्थ्य-सुख-समाधानके साथ है। मनुष्यको स्वास्थ्यादि सुख चाहिये इसलिये उसको अध्यात्मज्ञान भी अवश्य चाहिये।

अध्यात्मज्ञानमें (१) आत्माका ज्ञान (२) बुद्धिकी शक्तिका ज्ञान (३) मनोविज्ञान मनोविश्लेषण, मानस शक्तिका ज्ञान (४) चित्तसंकल्प-अहंकार आदि शक्तियोंका ज्ञान (५) प्रत्येक इंद्रियका ज्ञान अर्थात् वह क्या है कैसा कार्य करता है स्वस्थ आरोग्यसंपन्न कैसे रह सकता है रोगी और क्षीण कैसे हो जाता है, अधिक कार्यक्षम कैसे हो सकता है इत्यादि संबंधका ज्ञान, (६) शारीर शास्त्र शरीरसंबंधी आरोग्य कैसे प्राप्त होगा रोग क्यों होते हैं रोगनिवृत्ति कैसे होती है आरोग्य किस तरह सुरक्षित रह सकता है इत्यादि विषयका जो शास्त्र है उसका नाम शरीरविज्ञान है। (७) शरीरके बाहर जो अपनी शक्ति जा रही है और कार्य कर रही है अपनी मानसशक्ति बाहर जाकर जो कार्य करती है उसको भी जानना चाहिये। इस सभी ज्ञान और विज्ञानका अन्तर्भाव अध्यात्मज्ञानमें है।

इससे पाठकोंको पता लग जायगा कि अध्यात्मज्ञान क्या है और मानवीय स्वास्थ्य-सुख-समाधानके लिये इस अध्यात्मज्ञानका संबंध क्या है। प्रत्येक मनुष्यके पास जितना यह ज्ञान होगा उतनाही उसको स्वास्थ्यका साधन करना संभव हो सकता है। सर्वसाधारण जनताको इस अध्यात्मज्ञानका थोडासा भी अंश ज्ञात नहीं होता इसी कारण वे सदा दुःखमें डूबे रहते हैं।

उदाहरणके लिये देखिये शारीरशास्त्रका ज्ञान मनुष्यको हुआ तो शरीरको स्वस्थ दृढ पुष्ट नीरोग रखनेमें वह समर्थ हो सकता है। मनुष्यको दूसरा कुछ भी आवश्यक न हो तो शरीरकी स्वस्थता तो अवश्यही रखनी चाहिये। शारीरशास्त्रका कुछ भी ज्ञान जिसे नहीं है वह अपना स्वास्थ्य सुरक्षित किस तरह रख सकता है? रोगोंके संचार होनेके समय क्या करना चाहिये ऋतुपरिवर्तनके समय क्या करना चाहिये अन्दर बाहरसे शरीरकी पवित्रता कैसे करनी चाहिये यह सब ज्ञान आवश्यक है। प्रत्येकको यह सब ज्ञान संपूर्णतासे प्राप्त होना कठिन है तथापि मुख्य आवश्यक ज्ञान तो प्रत्येक मनुष्य प्राप्त कर सकता है।

अध्यात्मज्ञानका नित्य विचार करना चाहिये ऐसा जो यहां कहा है, उसका अपने आरोग्यके साथ कैसा संबंध है, इसका पाठक यहां विचार करें। और इस अध्यात्मज्ञानके साथ अपने सुख-समाधानका कितना संबंध है यह देखें।

शारीरशास्त्रकी अपेक्षा मानसशक्तिके ज्ञानका मानवीय सुखसमाधानके साथ अधिक सम्बन्ध है। शरीरमें बीमारी होनेके पूर्व मन रोगी होता है और मन रोगी होनेके कारण शरीर रोगी होता है। अतः शरीरस्वास्थ्यके लिये मानसिक स्वास्थ्य सुरक्षित रखनेकी अत्यंत आवश्यकता है। इसीलिये सन्ध्यासेवन करना, मनमें शिवसंकल्प रखना सज्जनोंकी संगति करना दुष्ट विचारोंको दूर रखना आदि धर्मनियम बनाये गये हैं। मन सत्यसे शुद्ध होता है बुद्धि ज्ञानसे पवित्र होती है, इत्यादि जो नियम धर्मशास्त्रमें कहे हैं वे इसीलिये हैं। ये सब मनुष्यका सुख बढानेवाले हैं। अध्यात्मज्ञानका नित्य विचार करनेका अर्थ अपनी शक्तियोंका नित्य विचार करना है। अपनी शक्तिका विचार करनेसे वह शक्ति कैसे उन्नत की जाती है, इसका भी विचार होजाता है।

कई लोग अध्यात्मज्ञानका अर्थ ' केवल आत्माका ज्ञान केवल ईश्वरका ज्ञान मानते हैं यह विचार अशुद्ध है। अध्यात्मज्ञानमें आत्माका तथा परमात्माका ज्ञान आता है, परन्तु पूर्वोक्त सब अन्य शक्तियोंका ज्ञान भी इसमें अन्तर्भूत होता है। क्योंकि आत्माकी सबही शक्तियोंका ज्ञान यहां संमिलित होता है।

आत्मज्ञान का अर्थ केवल आत्माका ज्ञान है और अध्यात्मज्ञान का अर्थ पूर्वोक्त सब ज्ञान है। क्योंकि जो जो शक्तियां आत्माके आधारसे हैं उन सबका ज्ञान अध्यात्मज्ञान कहलाता है। पाठक थोडासा विचार करेंगे तो उनको पता लग जायगा कि इस अध्यात्मज्ञानके साथ मानवीय सुखसमाधानका कितना सम्बन्ध है। कोई मनुष्य इस ज्ञानके बिना पूर्ण सुखी नहीं हो सकता है। अध्यात्मज्ञानसे मनुष्य दुःखसे पूर्ण मुक्त हो सकता है, ऐसा जो कहते हैं उनकी सत्यता यहां इस प्रकार सिद्ध होती है। पाठक इसका अधिक विचार करें।

नित्य अध्यात्मज्ञानका मनन करना चाहिये, इसका तात्पर्य यह है कि अपनी शक्तियोंका विचार सदा करना चाहिये। इससे आत्मविश्वास बढता है अपनी शक्तियें अमोघ सिद्ध किये जा सकते हैं, अपनी शक्तियोंमें किसी कारण न्यूनता हो रही हो तो उसकी पूर्णता करनेका योग किया जा सकता है। तात्पर्य यह है कि अध्यात्मज्ञानके मननसे अनंत लाभ हैं अथवा जो कुछ उदय होना संभव है वह इस अध्यात्मज्ञानसेही हो सकता है।

पेटमें दर्द हो रहा है कान दुख रहा है स्वप्नमें वीर्यनाश होता है, शरीरकी कमजोरी है, मनकी दुर्बलता है, स्मरणशक्ति कम हो रही है इन सबके लिये अपनी पूर्वोक्त शक्तियोंका मनन करनेसे और उनको नीरोग और स्वस्थ रखनेका विचार करनेसेही उपाय हो सकते हैं। तात्पर्य यह है कि अपना सब प्रकारका कल्याण अध्यात्मज्ञानसेही हो सकता है, इसलिये इस ज्ञानको प्राप्त करना चाहिये और उसका मनन करना चाहिये।

## २० तत्त्वज्ञानार्थ दर्शन

पृथ्वी आप तेज आदि अनेक तत्त्व हैं। इन तत्त्वोंकी विद्याका नाम तत्त्वज्ञान है। इस तत्त्वज्ञानका जो अर्थ दुःखमोक्षरूप पुरुषार्थ है, उसको तत्त्वज्ञानार्थ कहते हैं। इस मुख्य ध्येयकोही सदा अपने सामने रखना चाहिये। अर्थात् यह अपना साध्य है और यह साध्य तत्त्वज्ञानसेही प्राप्त होता है, ऐसा निश्चय करना और इसकी सिद्धिके लिये तत्त्वोंका यथायोग्य ज्ञान प्राप्त करना चाहिये।

हमें मोक्ष अर्थात् त्रिविध दुःखकी अत्यन्त निवृत्तिरूप जो पुरुषार्थ प्राप्त करना है, यह कदापि नहीं भूलना। जो कुछ करना हो वह इसके लियेही करना चाहिये।

त्रिविध दुःख-एक आध्यात्मिक दुःख दूसरा आधिभौतिक दुःख और तीसरा आधिदैविक दुःख। अध्यात्म शक्तियोंका वर्णन अध्यात्मज्ञान (१९) के प्रसंगमें किया है अर्थात् आध्यात्मिक दुःख बुद्धि मन-इंद्रिय-शरीर आदिमें उत्पन्न होनेवाले दुःख हैं। आधिभौतिक दुःख प्राणिमात्रसे उत्पन्न होते हैं जैसे मनुष्योंके आपसके झगडे अथवा हिंस्रप्राणियोंके उपद्रव आदि। आधिदैविक उपद्रव भूकम्प अति वृष्टि अनावृष्टि, अग्निप्रकोप आदि हैं। इन सब तीनों प्रकारके दुःखोंको दूर करनेके लिये तत्त्वज्ञान प्राप्त करना चाहिये। पृथिवी आप तेज आदि तत्त्वोंके गुणधर्मोंका ज्ञान प्राप्त होनेसे उनका उपयोग करके इन दुःखोंको दूर करनेका उपाय समझमें आसकता है। संपूर्ण दुःख इसी तरह दूर किये जा सकते हैं। यह लाभ बडा भारी है।

मनुष्यको तत्त्वज्ञान प्राप्त करना चाहिये और तत्त्वज्ञानसे प्राप्त होनेवाले मोक्षरूप अर्थका लक्ष्य सदा अपनी दृष्टिमें रखना चाहिये अर्थात् अपना ध्यान उससे दूर नहीं करना चाहिये।

यह सब ज्ञान किंवा ज्ञानका साधन है इससे जो विपरीत भाव है उसको अज्ञान कहते हैं (श्लो० ११)। इस ज्ञानके वर्णनके साथ साथ अज्ञानका भी वर्णन किया है। ये ज्ञानसे साध्य होनेवाली बातें हैं। अज्ञानी लोग जो किया करते हैं, उसका अनुमान इसके विरोधके अनुमानसे पाठकों को हो सकता है।

पाठक विचार करेंगे तो उनको पता लग जायगा कि यह ज्ञान मनुष्यमात्रके हितके लिये अत्यंत आवश्यक है। जो इस ज्ञानका विरोध करते हैं अथवा जो इस ज्ञानसे दूर रहते हैं वे अनेक प्रकारसे दुःखकेही भागी हो सकते हैं। इसमें कोई संशय नहीं है।

## जाननेयोग्य वस्तु

अब श्लोक १२ से १७ तक सबको जाननेयोग्य वस्तुका वर्णन है। यही आत्मा अथवा परमात्मा है। यही एक मनुष्यमात्रके लिये जाननेयोग्य वस्तु है। इसको जाननेसे मनुष्यको ( अमृतं अश्नुते ) अमरत्व प्राप्त होता है। यह अमरत्व कैसे मिलता है, इसका थोडासा विचार करना चाहिये।

## विभक्तोंमें अविभक्त

भूतेषु अविभक्तं ( ब्रह्म ) विभक्तमिव स्थितम्।
( गी० १३।१५ )

ब्रह्म सब भूतोंमें अविभक्त होनेपर भी विभक्तके समान स्थित है। अर्थात् यह वस्तुतः अविभक्त, अखण्ड और एकरस है तथापि यह विभिन्न व्यक्तित्व और अनेकरस जैसा है। यह भिन्नोंमें अभिन्न व्यक्तियोंमें अखंड अनेक रसोंमें एकरस है। व्यवहारदशामें भिन्नता होनेपरभी वास्तविक दशामें अभेदही है यह बात इसप्रकार समझ लेनी चाहिये।

यद्यपि खेलके लिये अनेक पशुपक्षी जानवर आदि लकड़ीकी वस्तुएं बनायी जाती हैं किंतु खेलमेंके व्यवहारमें प्रत्येक वस्तु भिन्न मानकरही खेला जाता है। इस व्यवहार दशामें प्रत्येक वस्तु भिन्नही है, परन्तु जिस समय लकड़ीके भावसे उनकी बिक्री करनेका समय आजाय उस समय उन सब खिलौनोंकी भिन्नता एक लकड़ीकीही एकतामें एकरूप हो जाती है। इससे पाठकोंको पता लग जायगा कि व्यवहारदशामें विभेद रहनेपर भी परमार्थदशामें अभेद किस तरह हो जाता है। यह बात जाननेपर परमात्मा विभक्तोंमें अविभक्त किस तरह रह सकता है इसका ज्ञान पाठकोंको हो सकता है।

विश्वमें वस्तुभेद कितना भी हो परन्तु सबमें एकरस परमात्मा है यह बात जाननेपर विश्वकी वस्तुओंमें मैं भी एक हूं और मैं पृथक् नहीं हूं यह ज्ञान हो जाता है। यदि सबमें एकरस परमात्मा है, तो वह मुझमें भी है और यदि सब विश्वरूप उसी परमात्माका है तो मेरा रूप भी उसीमें संमिलित है। किसी तरह मैं पृथक् नहीं हूं। यह अनन्यभाव जब मनमें स्थिर हो जायगा तब परमात्माके अजर अमर होनेके कारण यह भी अजर और अमर हो जायगा। इसीलिये कहा है कि ( यत् ज्ञात्वा अमृतं अश्नुते ) जिस ब्रह्मको जाननेसे मनुष्य अमरत्वको प्राप्त होता है और जिसको न जाननेसे मनुष्य मरणधर्माही रह जाता है।

परमात्माके ज्ञानका यह महत्व है। परमात्मा सर्वत्र एक-रस है। मैं उससे अनन्य हूं इसलिये मैं उसीका अंश हूं ( मम एव अंशः जीवलोके जीवभूतः सनातनः। गी० १५।७ ) क्योंकि परमात्माका एक अंश जीव है अतः यह जीव पृथक् नहीं है। जब यह एकरूपताका पता लग जाता है और यह सत्य ज्ञान अपरिवर्त्य रूपमें ध्यानमें बैठ जाता है तब यह साधक भी अमर भावसे युक्त होता है, क्योंकि यह अपने आपको अमर परमात्माके साथ अनन्य अपृथक् अथवा अभिन्न समझता है।

मनुष्यके लिये परमात्माही एक ज्ञेय वस्तु है उसको जाननेसे साधकका इस तरह लाभ होता है। यह ज्ञान न होनेकी अवस्थामें जो साधक अपने आपको मरणधर्मा मानता है वही साधक यह ज्ञान प्राप्त हो जानेपर अपने आपको अमर मानने लगता है।

यह ब्रह्म ( अनादिमत् ) अनादि अनंत ( परं ) सबसे श्रेष्ठ ( ब्रह्म ) सबसे बड़ा सबमें व्याप्त रहनेवाला, ( असक्तं ) अनासक्त ( सर्वभृत् भूतभर्तृ ) सबका भरण-पोषण करनेवाला सबका पालक ( गुणभोक्तृ ) गुणोंका भोग करनेवाला, परन्तु स्वयं ( निर्गुण ) गुणातीत है। यह ब्रह्म ( भूतानां बहिः अन्तः च ) भूतोंके अन्दर और बाहर है यह ( अचरं चर ) अचल है और चल भी है, स्थावर जंगम भी वही है। ( दूरस्थं अन्तिके च ) यह जैसा दूर है, वैसाही समीप भी है। यह अति ( सूक्ष्मत्वात् अविज्ञेयं ) सूक्ष्म होनेसे जाननेके लिये कठिन है ( भूतेषु अविभक्तं अपि विभक्तं इव स्थितं ) सब विभिन्न प्राणियोंमें अथवा सब विभिन्न वस्तुओंमें यह अखण्ड अविभक्त रहनेपर भी विभक्तके समानही स्थित है अविभक्त होनेपर विभक्त जैसा दीखता है ( प्रभविष्णु भूतभर्तृ ग्रसिष्णु च ) यह ब्रह्म सबकी उत्पत्ति करनेवाला पालनपोषण करनेवाला और संहार करनेवाला है। यह ( ज्योतिषां ज्योतिः ) तेजस्वी पदार्थोंको तेज देनेवाला और ( तमसः परस्तात् ) अन्धकारसे परे अर्थात् स्वयंज्योति है, यही स्वयं ज्ञान ज्ञेय और ज्ञानसे जाना जानेयोग्य है। यह सबके हृदयोंमें स्थित है।

यह ब्रह्म सत् और असत्से विलक्षण है क्योंकि सत् और असत् ये उसीसे प्रकट होनेवाले भाव हैं। यह ( सर्व-इंद्रिय-विवर्जित ) सर्व इन्द्रियोंसे रहित है अर्थात् उसमें एक भी इंद्रिय नहीं है तथापि सब इन्द्रियोंके गुणोंका भास उसमें दिखाई देता है। अर्थात् यह सब ओर हाथ पांव मुख सिर आंख कान नाक आदि अवयवोंसे युक्त है क्योंकि विश्वरूपी परमात्मा सब प्राणियोंमें है इसलिये सब प्राणियोंके अवयव उसी परमात्माके अंगभूत अवयव होते हैं। अतः यह ब्रह्म हस्तपादादि अवयवोंसे युक्त है।

यहां सब प्राणियोंके सब अवयव उसी परमात्माके अवयव हैं ऐसा कहा है इससे पाठक अपने आपको भी संमिलित समझें। जिससे वे अपने आपको उससे अनन्य-अपृथक् अनुभव करने लग जायेंगे और वस्तुतः अपनी इंद्रियां उसीकी इंद्रियां हैं ऐसा ज्ञान होकर उनपरसे अपना अहंभाव

रस सबमें एक जैसाही है अथवा विभाग होनेपर भी उसके विभाग नहीं हुए। वैसेही प्रकृतिपुरुषके संयोगसे सब विकार अनन्त पदार्थ बने हैं, प्रकृति विभक्त होकर नाना रूपोंको धारण करनेपर भी आत्मा या पुरुष उन सबमें अविभक्तही रहा है। पाठक इस बातको समझनेका यत्न करें। इसके समझनेसेही परमात्मा विभक्त होनेवालोंमें अविभक्त कैसा है और विनष्ट होनेवालोंमें अविनाशी कैसा है यह बात समझमें आ जायगी यही बात सबको जानने योग्य है और इसीके जाननेसे अमरत्वकी प्राप्ति हो सकती है।

सब विकार नानाविध विषम पदार्थोंमें परमेश्वर सम है यह जो जानता है वह विषमतामें भी समता धारण कर सकता है विषम परिस्थितिमें उसका मन सम रह सकता है सुख दुःखमें तथा हानि लाभमें वह समबुद्धि रख सकता है। इस तरह समत्वको प्राप्त हुआ मनुष्य परम गतिको प्राप्त होता है सबसे उच्च स्थिति प्राप्त कर सकता है। ( श्लो २८ )

सब कर्म प्रकृतिसे हो रहे हैं सब किये जानेवाले उद्योग प्रकृति कर रही है, उन सब कर्मोंके होनेपर भी आत्मा अकर्ता है निर्लेप है निर्दोष है ऐसा जो देखता है वही सम्यक् देखता है। जिनको यह ज्ञान नहीं है वे आँखें होनेपर भी अन्धे हैं। सूतके अनेक वस्त्र बनाये गये तो भी कपासको उसका स्वरूप बाधित नहीं कर सकता वैसाही प्रकृतिसे विविध पदार्थ बननेपर आत्मा निर्दोष रहता है। ( श्लो २९ )

भूतोंका पृथग्भाव एकही आत्माके आश्रयसे है ( एकस्थं पृथग्भावं अनुपश्यति ) ऐसा जब अनुभव होता है और सबका विस्तार उसी एकसे होता है ( ततः एव विस्तारं ) ऐसा समझमें आ जाता है उस समय अपना भी विस्तार उसी एक अद्वितीय अखण्ड आत्मासे हुआ है ऐसा उसको स्पष्ट दीखने लगता है और इससे उसको अपना मूल ब्रह्ममें है और मैं ब्रह्मही हूँ ऐसा स्पष्ट प्रतीत हो जाता है। यही जीवका ब्रह्म होना है।

जब सभी वस्तुएं ब्रह्मसे विस्तारित हुई हैं ऐसा ज्ञान हो जाता है तब सब वस्तुओंमें मैं हूँ यह स्वयं स्पष्ट हो जाता है और जो सब वस्तुओंका बीज है वह ब्रह्म मेरा बीज है यह ज्ञान स्पष्ट हो जाता है और वह अपने आपको ब्रह्मसे अनन्य समझने लगता है। इसीका नाम है ( ब्रह्म संपद्यते ) ब्रह्मको प्राप्त होना। यही ज्ञान मुक्तिका[illegible] जब मुक्त हो जाता है उस समय उसे सब पृथक् वस्तुओंमें अखंड एकरस ब्रह्मसत्ता दीखती है अपने आपको उससे अपृथक् देखता है और सब वस्तुओंमें ब्रह्मका विस्तार अनुभव करता है। उस समय—

यस्मिन्सर्वाणि भूतानि आत्मैवाभूद्विजानतः।
तत्र को मोहः कः शोक एकत्वमनुपश्यतः॥
( वा. य. ४०।७ )

‘ जिस समय सब भूत आत्माही हुए यह अवस्था जो प्राप्त हो जाती है तो फिर सबमें एकत्वका दर्शन करनेवाले उस विज्ञानीको शोक और मोह क्यों कर सतायेंगे ?’ शोक-मोह तो भेदभावसेही उत्पन्न होते हैं, जिसे सब भेद एकत्वमें लीन हो चुके उसे शुद्ध आनंदही प्राप्त होगा, इसमें क्या संदेह है ! एकही ब्रह्मसे अनेकविध भिन्न विस्तृत होता है और यह अनेकविध भिन्न उस एकही ब्रह्ममें फिर लीन होता है। जैसे सोनेके अलंकार और फिर अलंकारोंका सोना होता है। दोनों अवस्थाओंमें सोनेका सोनेपन जैसे का तैसा अखण्ड रहता है वैसेही पूर्वोक्त दोनों अवस्थाओंमें ब्रह्मका ब्रह्मत्व अखण्ड रहता है। जिसका विस्तार होने न होनेसे ब्रह्मके ब्रह्मत्वमें कोई भेद नहीं होता।

यही ब्रह्मकी अखण्ड एकरस सनातन सत्ता है। इसमें आप अपना अस्तित्व भी मिलाइये तो अपने आपको उससे अनन्य अनुभव करनेमें आप समर्थ होंगे। ( श्लो ३० )

अनादि अव्यय निर्गुण परमात्मा यही है। यह शरीरमें होनेपर भी न कुछ करता है ( शरीरस्थोऽपि न करोति ) और न लिप्त होता है ( न लिप्यते )। आभूषण होनेपर सोनेमें किसी तरह दोष नहीं होता, वह सोना जैसेका वैसाही है। इसी तरह निर्गुण परमात्मा शरीरमें रहनेपर भी अगुण वैसाही होता है। यह मनुष्यका शरीरकी प्रकृतिकी है, आत्मा वैसाही शुद्ध अव्यय और निर्गुण है। मिश्रीके अनेक बननेसे मिश्रीका मिश्रीपन हटता नहीं और न मिठासही कम होती है। इसी तरह अनंत शरीरोंके भेद होनेपर भी उनमें परमात्मा एकरस अखण्ड अनादि अनंत है और वैसाही अपने अन्दर भी है। ( श्लो ३१ )

जैसे आकाश सूक्ष्म है और सर्वत्र एक जैसा है सब घटोंमें घटोंके बाहर-भीतर और सब घटोंमें घटोंके बाहर-भीतर है तथापि किसी घटके या मठके टूटने न टूटनेसे उस आकाश में कुछ भी न्यूनाधिक नहीं होता वैसेही सब विभिन्न वस्तुओंमें एकरस आत्मा होनेपर भी वस्तुगत दोषसे वह दोषयुक्त नहीं होता। वस्तु सदोष हो या निर्दोष पर वह आत्मा सदा निष्कलंक है। ( श्लो ३१ )

जैसे एकही सूर्य सब विश्वको प्रकाशित करता है वैसेही यह पुरुष प्रकृतिको प्रकाशित करता है अर्थात् क्षेत्रज्ञ क्षेत्रको प्रकाशित करता है आत्मा शरीरको चैतन्य देता है। अर्थात् जैसे अनेक बुरेभले पदार्थोंपर प्रकाश डालनेके कारण सूर्यको कोई दोष नहीं लगता वैसेही भलेबुरे पदार्थोंको चैतन्यसे प्रकाश करनेके कारण आत्माको कोई दोष नहीं लगता। ( श्लो ३३ )

## ज्ञान-चक्षु

देह और क्षेत्रज्ञ प्रकृति और पुरुष देह और आत्मा जड और चेतन, रयी और प्राणका यह अन्तर अर्थात् यह भेद ( ज्ञानचक्षुसे ) ज्ञानकी आंखसेही मनुष्य देखें क्योंकि यह कल्पनामात्र भेद है वस्तुगत भेद नहीं है। जैसे खांड और मिठासका भेद ज्ञानचक्षुसे देखा जानेवाला है खांड और मिठास अलग अलग कभी हो नहीं सकती वे एकही वस्तुके दो पहलू हैं वैसेही प्रकृति यह पुरुषकी शक्ति होनेके कारण एक दूसरेकेही अंश है अतः उनमें कल्पनाका अन्तर है वस्तुका अन्तर नहीं। यहां जो यह अन्तर ज्ञानचक्षुसेही देखनेको कहा है उसकी ओर पाठक विशेष ध्यान दें क्योंकि यह अन्तर सत्य नहीं है केवल कल्पनासेही भासमान होनेवाला है। जो यह जानते हैं कि यह केवल कल्पनाका भेद ज्ञानचक्षुसेही दीखनेवाला है प्रकृति और पुरुष अलग रहनेवाली पृथक् दो वस्तुएं नहीं हैं वेही मूलप्रकृतिसे मुक्त होनेका उपाय जानते हैं और वे परब्रह्मको प्राप्त करते हैं। ( श्लो ३४ )

## प्रकृति-मोक्ष

यहां मूलप्रकृति-मोक्ष को जानना और परब्रह्मको प्राप्त होना इसका आशय देखना चाहिये। मूलप्रकृति-मोक्ष का ठीक ठीक विचार समझनेके लिये दो कल्पनाओं का मनन करना चाहिये।

१ मूलप्रकृति-बन्धन।

२ मूलप्रकृति-मोक्ष।

शब्दोंद्वारा व्यक्त होनेवाली ये कल्पनाएं ठीक तरह समझनेसे मूलप्रकृतिमोक्ष क्या है यह समझमें आ सकता है। मूल शब्दका अर्थ ' प्राणिमात्र ' है। वस्तुमात्र अर्थात् जो कुछ बना हुआ पदार्थ है यह अर्थ भी हम ले सकते हैं परन्तु अपने विचारका निर्णय करनेके लिये प्राणिमात्र अर्थही पर्याप्त है। इन भूतोंकी विविध प्रकारकी प्रकृति होती है। उदाहरणार्थ सिंहव्याघ्रोंकी क्रूर प्रकृति गाय-घोडे की सौम्य प्रकृति। मनुष्योंमें भी देखिये कि कुछ मनुष्य सात्विक, कुछ राजस और कुछ तामस प्रकृतिवाले होते हैं। यह प्रकृतिस्वभाव भूतोंके पीछे लगा हुआ है यह त्रिगुणात्मक स्वभाव सबके साथ लगा हुआ है मनुष्योंके साथ तो हैही। कौन इस प्रकृतिस्वभावसे बच सकता है ? जो गुणातीत होगा वही इससे बच सकता है। प्रकृतिके गुणोंसे जो बंधन होता है, उससे मुक्ति प्राप्त करनेका उपाय गुणातीत होनाही है। यहां इस विचारसे मूलप्रकृतिसे मोक्ष प्राप्त करनेका उपाय पाठकोंकी समझमें आ गया होगा।

संपूर्ण पदार्थ संपूर्ण प्राणी अथवा मनुष्यमात्र प्रकृतिके तीनों गुणोंसे बंधे हुए हैं। जो गुणातीत होगा वही मूल प्रकृतिसे मुक्त हो सकता है। भगवद्गीतामें आये १४ वें अध्यायमें गुणत्रयविभागका विचार किया है और वहां गुणातीत होनेका उपाय भी कहा है। वहांही विस्तारपूर्वक पाठकोंको गुणातीत होनेके महत्वका पता लग जायगा। गुणातीत होनेसे यह फल मिलता है—

समदुःखसुखः स्वस्थः समलोष्टाश्मकाञ्चनः ।
तुल्यप्रियाप्रियो धीरस्तुल्यनिन्दात्मसंस्तुतिः ॥ २४
मानापमानयोस्तुल्यस्तुल्यो मित्रारिपक्षयोः ।
सर्वारम्भपरित्यागी गुणातीतः स उच्यते ॥ २५ ॥
मां च योऽव्यभिचारेण भक्तियोगेन सेवते ।
स गुणान्समतीत्यैतान्ब्रह्मभूयाय कल्पते ॥ २६ ॥
( गी १४ )

सुख-दुःख मिट्टी-सोना प्रिय-अप्रिय निन्दा-स्तुति मान-अपमान मित्र शत्रु इत्यादि द्वन्द्वोंके विषयमें सम वृत्ति रखनेसे परमेश्वरकी अनन्यभक्तिपूर्वक सेवा करनेसे तथा सकाम स्वार्थभोगोंके लिये कर्म न करनेसे साधक

### (७) अविभक्त होनेपर विभक्तसा व्यवहार।

अविभक्तं च भूतेषु विभक्तमिव च स्थितम् ॥१६॥

अन्तर्यामी अविभक्त रहनेपर भी बाहरके व्यवहारमें विभक्त जैसा आचरण करता। बाहर विभक्तके समान व्यवहार करनेपर भी अन्दरसे वस्तुतः अविभक्तही रहना चाहिये।

### (८) सम भाव।

समं सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन्तं परमेश्वरम्।
यः पश्यति स पश्यति ॥२७॥

" सब भूतोंमें परमेश्वर सम भावसे रहता है।" ऐसेही साधक सब प्राणियोंके विषयमें सम भावना धारण करे।

समं पश्यन्हि सर्वत्र समवस्थितमीश्वरम्।
न हिनस्त्यात्मनात्मानं ततो याति परां गतिम् २८

परमेश्वर समभावसे सर्वत्र है यह जाननेवाला स्वयं आत्मघात नहीं करता और श्रेष्ठ गति प्राप्त करता है। जो मनुष्य सबको समभावसे देखता है, वही श्रेष्ठ होता है।

### (९) पृथग्भावमें एकता।

भूतपृथग्भावमेकस्थमनुपश्यति ॥३०॥

भूतोंके पृथग्भावको भी एकत्वमें आश्रित देखना चाहिये। प्राणियोंमें कितना भी भेदभाव हो परन्तु उनमें जो एकात्म केन्द्र है उसकोही ध्यानमें रखना चाहिये।

### (१०) निर्लेपता।

यथा सर्वगतं सौक्ष्म्यादाकाशं नोपलिप्यते।
सर्वत्रावस्थितो देहे तथात्मा नोपलिप्यते ॥३२॥

" जैसे आकाश सूक्ष्म और सर्वव्यापक होनेपर भी निर्लेप है, वैसेही आत्मा सब देहोंमें रहनेपर भी अलिप्त है।" इसी प्रकार साधक सर्वत्र संचार करके भी अपने आपको निर्दोष निष्कलंक और निर्लेप रखे। सबके साथ संबंध होनेपर भी किसीके दोषसे दोषी न होवे।

### (११) प्रकाश दो।

प्रकाशयत्येकः कृत्स्नं लोकमिमं रविः।
क्षेत्रं क्षेत्री तथा कृत्स्नं प्रकाशयति ॥३३॥

सूर्य सब लोकोंको प्रकाशित करता है, क्षेत्री सम्पूर्ण क्षेत्रको प्रकाशित करता है।" इसी प्रकार मनुष्य अपने अन्दर प्रकाश बढाकर उसे दूसरोंको देवे।

### (१२) श्रेष्ठ गति प्राप्त करो।

क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोरेवमन्तरं ज्ञानचक्षुषा।
भूतप्रकृतिमोक्षं च ये विदुर्यान्ति ते परम् ॥३४॥

जो ज्ञानदृष्टि प्राप्त करके क्षेत्र और क्षेत्रीका भेद जानेंगे और सब भूतोंके प्रकृतिस्वभावसे अपनी मुक्ति करेंगे, वे श्रेष्ठ गतिको प्राप्त होंगे।" ज्ञान प्राप्त करो क्षेत्र और उसका स्वामी इनका परस्पर संबंध ध्यानमें रखो और भोगोंके बंधनसे अपने आपको छुडाओ इतना करनेसे श्रेष्ठ अवस्था प्राप्त होगी।

---

# तेरहवें अध्यायकी विषयसूची

# गुण-त्रय-विभाग-योग ।

## ( १ ) उत्तम ज्ञान

श्रीभगवानुवाच—

परं भूयः प्रवक्ष्यामि ज्ञानानां ज्ञानमुत्तमम् । यज्ज्ञात्वा मुनयः सर्वे परां सिद्धिमितो गताः ॥१॥
इदं ज्ञानमुपाश्रित्य मम साधर्म्यमागताः । सर्गेऽपि नोपजायन्ते प्रलये न व्यथन्ति च ॥२॥

## ( २ ) पिता और माता

मम योनिर्महद्ब्रह्म तस्मिन्गर्भं दधाम्यहम् । संभवः सर्वभूतानां ततो भवति भारत ॥३॥
सर्वयोनिषु कौन्तेय मूर्तयः संभवन्ति याः । तासां ब्रह्म महद्योनिरहं बीजप्रदः पिता ॥४॥

अन्वयः— श्रीभगवान् उवाच- यत् ज्ञात्वा सर्वे मुनयः इतः परां सिद्धिं गताः ( तत् ) ज्ञानानां उत्तमं परं ज्ञानं भूयः ( अहं ते ) प्रवक्ष्यामि ॥ १ ॥ ( ये ) इदं ज्ञानं उपाश्रित्य मम साधर्म्यं आगताः ( ते ) सर्गे अपि न उपजायन्ते प्रलये च न व्यथन्ति ॥ २ ॥

श्रीभगवान् बोले— जिसको जानकर सब मुनियोंने यहांसेही परम सिद्धि प्राप्त की सब ज्ञानोंमें उत्तम और श्रेष्ठ उसी ज्ञानको फिरसे (मैं तुझे) कहता हूं ॥१॥ (जो) इस ज्ञानका आश्रय लेकर मेरे ( ईश्वरके ) समान धर्मको प्राप्त हुए ( वे ) न तो उत्पत्तिके समय जन्म लेते हैं और न प्रलयकालमें कष्टही भोगते हैं ॥ २ ॥

भावार्थ— श्रेष्ठ ज्ञान वही है जिससे परम श्रेष्ठ सिद्धि प्राप्त होती है वही ज्ञान बार बार सुनना सुनाना चाहिये । जिस ज्ञानसे नरका नारायण बनता है और जन्ममरणके कष्ट दूर होते हैं वही ज्ञान श्रेष्ठ है और उसेही प्राप्त करना चाहिये ॥ १-२ ॥

अन्वयः— हे भारत ! महद् ब्रह्म मम योनिः ( अस्ति ), तस्मिन् अहं गर्भं दधामि, ततः सर्वभूतानां संभवः भवति ॥३॥ हे कौन्तेय ! सर्वयोनिषु याः मूर्तयः संभवन्ति तासां योनिः महद् ब्रह्म [ अस्ति ] अहं बीजप्रदः पिता [ च अस्मि ] ॥४॥

### ईश्वरसे साधर्म्य

(१-२) इस अध्यायमें उत्तमसे उत्तम ज्ञान कहा जा रहा है । इस ज्ञानको प्राप्त करके प्राचीन कालके अनेक ऋषियों मुनियों सिद्धों और योगियोंने उत्तमसे उत्तम सिद्धि प्राप्त की थी। इस तरह यह ज्ञान केवल तर्कमें अथवा विचारमें ही रहनेवाला नहीं है प्रत्युत प्रत्यक्ष व्यवहारमें उत्तमसे उत्तम सिद्धि देनेवाला है । इसी कारण इसकी योग्यता प्रत्यक्ष फलदायी होनेके कारण विशेष है ।

जो ज्ञान अब कहा जायगा उस ज्ञानसे बारबार जन्ममरणके दुःख नहीं भोगने पडते । यह एक लाभ तो हैही इससे भी अधिक महत्त्वका एक लाभ और है वह है—

### ( ईश्वरस्य ) साधर्म्यं आगताः । (२)

ईश्वरके जो धर्म हैं उन धर्मोंके समान इसके धर्म होते हैं। जैसे तपा हुआ लोहा अग्निके गुणधर्मोंसे युक्त होता है उसी तरह ईश्वरकी पवित्र अग्निमें तपा हुआ यह साधक ईश्वरके पवित्र और शुभ गुणधर्मोंसे युक्त हो जाता है अर्थात् ईश्वरही बन जाता है। क्योंकि जो ईश्वरके साथ समानधर्मा हो चुका है उसके ईश्वर बननेमें कमी ही क्या है? अर्थात् यह ज्ञान नरको नारायण कर देनेवाला है। अतः यह ज्ञान प्रत्येक साधकको अवश्यही प्राप्त करना चाहिये इसलिये आगे जो ज्ञान कहा जानेवाला है उसका अत्यन्त एकाग्र चित्त होकर ग्रहण करना चाहिये ।

हे भरतकुलमें उत्पन्न वीर ! महत्-ब्रह्म अर्थात् मेरी प्रकृतिही मेरे लिये गर्भ-स्थापनाका स्थान है, उसमें मैं गर्भ स्थापना करता हूं, उसीसे सब भूतोंकी उत्पत्ति होती है ॥३॥ हे कुन्तीपुत्र ! सब योनियोंमें जो मूर्तियाँ उत्पन्न होती हैं उन सबका उत्पत्तिस्थान महत्-ब्रह्म अर्थात् मेरी प्रकृतिही है और मैंही उसमें बीज डालनेवाला पिता हूं ॥४॥

भावार्थ—एक तो ईश्वर है दूसरी उसकी महती शक्ति प्रकृति है। ईश्वर अपना बीज इस प्रकृतिमें डालता है। उसीसे सब भूतोंकी उत्पत्ति होती है। अर्थात् ईश्वरके बीजसे प्रकृतिमातामें गर्भधारणा होकर सब सृष्टिकी उत्पत्ति होती है। अतः सब साधक अपने आपको परमात्माके बीजसे उत्पन्न जानकर इस बातको न भूलें कि उन्हें भी अपने जनकके समानही समर्थ बनना है। ३-४

## सबका उत्पत्ति-स्थान

(३-४) सब विश्वका पालक एक ईश्वर है उस ईश्वरकी एक प्रकृति है उसको महद्ब्रह्म कहते हैं। वह शक्ति अनन्त है। अपरंपार अर्थात् शक्ति होनेसे तथा इसका पार कोई भी नहीं पा सकता इस कारण इसको 'महत् ब्रह्म' कहते हैं। 'महत्' का अर्थ बडा है और 'ब्रह्म' का अर्थ भी विशाल विस्तृत है। अतः महत्-ब्रह्मका अर्थ है बडी विशाल विस्तृत शक्ति। वह ईश्वरकीही शक्ति है। ईश्वर जैसा महान् है वैसीही उसकी शक्ति भी महती है।

यही ईश्वरकी महती प्रकृतिही सब स्थिरचरका [योनि] उत्पत्तिस्थान है। इसीसे सब पैदा होते हैं और अन्तमें इसीमें जा मिलते हैं। कोई ऐसी वस्तु नहीं है जो इस प्रकृतिसे उत्पन्न न हुई हो। अर्थात् स्थिर चर मूर्त अमूर्त तथा सृष्टिके अन्तर्गत सब पदार्थ इसी ईश्वरीय प्रकृतिसे पैदा हुए हैं।

मानो ईश्वर (बीजप्रदः पिता) गर्भाधान करनेवाला पिता है और यह प्रकृति गर्भका धारणपोषण करके प्रसव करनेवाली (ब्रह्म महत् योनिः) माता है। इस प्रकृतिकी योनिमें ईश्वरका वीर्य जाता है। वहां उससे गर्भधारणा होती है और सृष्टिके सब चर और अचर, सजीव और निर्जीव (भूर्तेया संभवन्ति) पदार्थ बन जाते हैं। (संभवः सर्वभूतानां ततो भवति। गी० १४।३) संपूर्ण भूतोंकी उत्पत्ति इसी तरह होती है।

इस सृष्टिमें मनुष्य पशु पक्षी, कीट पतंग अथवा स्थावर जंगम वृक्ष वनस्पति आदि अनंत योनियां हैं। प्रत्येक जातिमें अनंत उपजातियाँ हैं। इनकी गिनती नहीं हो सकती। प्रत्येक योनिमें उत्पन्न होनेवाले पदार्थोंका स्वभावधर्म भिन्न भिन्न होता है। प्रत्येक उपजातिमें उत्पन्न होनेवालोंका स्वभावधर्म भी विभिन्न होता है। ऐसे सर्वों अनंत योनियोंमें उत्पन्न होनेवाली अनंत मूर्तियोंकी महायोनि यह परमात्माकी प्रकृतिही है और परमेश्वरही इस प्रकृतिमें इन सबका बीज डालता है। जिससे सब सृष्टिमें दीखनेवाली मूर्तियां उत्पन्न होती हैं।



भावार्थ— प्रकृतिमें सत्त्व रज और तम ये तीन गुण हैं। ये तीनों गुण देहकी उत्पत्तिके साथही देहमें आते हैं और इन गुणोंके मेलसे देहधारी जीवका स्वभाव बनता है। सत्त्वगुणसे निर्मलता नीरोगता प्रकाश सुख और ज्ञान प्राप्त होता है। रजोगुणसे विषयोंपर प्रेम तृष्णा भोगोंपर आसक्ति और कर्मोंके साथ संग होते हैं, तथा तमो गुणसे मोह प्रमाद अबुद्धियां आलस्य निद्रा अज्ञान आदि होता है। इन गुणोंको अपनेमें देखकर मनुष्य अपनेमें किस गुणकी प्रधानता है इसकी परीक्षा करे ॥ ५-९ ॥

## प्रकृतिका स्वभाव

( ५-९ ) परमात्माकी एक प्रकृति है जिसमें परमात्मा के बीजद्वारा सब सृष्टिकी उत्पत्ति होती है। इस प्रकृतिमें तीन गुण हैं। उनके नाम सत्त्व रज और तम हैं। ये तीन गुण जब सम मात्रामें रहते हैं तभी इस प्रकृतिको मूल प्रकृति गुणसाम्या प्रकृति कहते हैं। इस गुणसाम्यावस्थामें इससे या इसमें कोई कार्य नहीं होता कार्य होनेके लिये इसमें कुछ न कुछ विषमता उत्पन्न होनीही चाहिये और इस प्रकृतिकी गुण साम्यता हटकर गुण-विषमता उत्पन्न होनी भी आवश्यक है।

सत्त्व रज-तम इन तीनों गुणोंके कुछ विशेष धर्म होते हैं—

### सत्त्वगुण

यह निर्मल निर्दोष प्रकाशक मार्गदर्शक अनामय नीरोगता स्थापन करनेवाला व्याधियोंको हटानेवाला सुख देनेवाला इंद्रियोंकी सुस्थिति रखनेवाला ज्ञान देनेवाला (सत्त्व)बल बढानेवाला है।

### रजोगुण

यह राग अर्थात् विषयोंपर प्रीति उत्पन्न करता है तृष्णा प्यास अथवा चाह उत्पन्न करता है मुझे यह चाहिये और वह चाहिये ऐसी जो मनमें वृत्ति उठती है वह इसी रजोगुणसे उठती है। भोगोंके साथ संग करनेकी अभिलाषा होती है। यह रजोगुणी मनुष्य भोगोंका संग छोडना नहीं चाहता भोगोंको अपने पास इकट्ठा करता जाता है भोगोंकी प्राप्तिके लिये विविध प्रकारके छोटे मोटे कर्म करना शुरू कर देता है। एक कर्म समाप्त होनेपर दूसरा दूसरेके बाद तीसरा ऐसेही विविध कर्मोंको प्रारम्भ कर देता है। यही रजोगुणका स्वरूप है।

### तमोगुण

तमोगुणसे अज्ञान होता है; ज्ञानग्रहणशक्ति ढक जाती है घेरी जाती है वह अपना कार्य नहीं कर सकती। ज्ञान न होनेसे मोह होता है, मोह होनेसे कार्य और अकार्यका निर्णय नहीं हो पाता क्या करना चाहिये और क्या नहीं करना चाहिये यह पह जान नहीं सकता। इसी कारण वह प्रमाद और अबुद्धियां करता है उसे आलस्य निरुत्साह और सुस्ती आने लगती है। वह रातदिन सोता रहता है कुछ भी पुरुषार्थ नहीं करता पडा रहता है। शरीर वाणी और मनसे कर्म करनेमें अरुचि होती है। यह तमोगुणका स्वरूप है।

संक्षेपसे कहना चाहें तो सत्त्वगुणसे सुख रजोगुणसे विविध कर्म और तमोगुणसे ज्ञान आवृत हो जानेसे अनेक प्रमाद होते हैं।

संपूर्ण विश्वमें इन तीन गुणोंका खेल चल रहा है इस विश्वमें त्रिगुणोंके इस विलासको पाठक देख सकते हैं। प्रत्येक प्राणी प्रत्येक वस्तु इन तीनों गुणोंसे बनी है। किसीमें किसी गुणका विकास है और दूसरेमें न्यूनता। न्यून हो या अधिक किन्तु इन तीनों गुणोंका निवास सब सृष्टि पदार्थोंमें है। मूल प्रकृतिमेंही ये तीनों गुण हैं अतः प्रकृतिसे उत्पन्न विविध पदार्थोंमें भी ये उपस्थित हैं।

सत्त्वगुणसे युक्त होनेपर मनुष्य सुख चाहता है रजो गुणसेयुक्त होनेपर उसे कर्म करनेकी इच्छा होती है और तमोगुणसे वेष्टित होनेपर वह सुस्त पडा रहता है। किसीएक गुणका प्रभाव होनेपर अन्य गुण नहीं होते ऐसी बात नहीं है परन्तु दबे होते हैं और प्रधानता उसी गुणकी हो जाती है।

यदि कोई मनुष्य निर्मल निर्दोष नीरोग प्रसन्न और च्छुर है तो समझो कि उसमें सत्त्वगुण प्रभावशाली है। यदि कोई मनुष्य यह चाहिये वह चाहिये, ऐसा करता है और भोग वस्तुओंकी प्राप्तिके लिये दिनरात प्रयत्न करता है तो उस सदा अशान्त मनुष्यमें रजोगुणका प्रभाव बहुत बढ गया है ऐसा समझना उचित है। जिसमें कुछ भी बुद्धि नहीं है जो सुस्त है दिनरात सोता रहता है, बिलकुल प्रयत्न नहीं करता यदि कुछ करने लगता है, तो उसमें अनेक प्रमाद कर बैठता है तो उसमें तमोगुण बढ गया है ऐसा समझना चाहिये।

इस रीतिसे किस मनुष्यमें कौनसा गुण बढ गया है इसकी परीक्षा हो सकती है। साधक इस तरह अपनी परीक्षा करे। किसीएक गुणकी वृद्धि होनेका अर्थ अन्य गुण दबे हुए हैं यही समझना चाहिये।

## ( ४ ) तीनों गुणोंके लक्षण

रजस्तमश्चाभिभूय सत्त्वं भवति भारत । रजः सत्त्वं तमश्चैव तमः सत्त्वं रजस्तथा ॥ १० ॥
सर्वद्वारेषु देहेऽस्मिन्प्रकाश उपजायते । ज्ञानं यदा तदा विद्याद्विवृद्धं सत्त्वमित्युत ॥ ११ ॥
लोभः प्रवृत्तिरारम्भः कर्मणामशमः स्पृहा । रजस्येतानि जायन्ते विवृद्धे भरतर्षभ ॥ १२ ॥
अप्रकाशोऽप्रवृत्तिश्च प्रमादो मोह एव च । तमस्येतानि जायन्ते विवृद्धे कुरुनन्दन ॥ १३ ॥

---

अन्वयः— हे भारत ! सत्त्वं रजः तमः अभिभूय ( स्वयं ) भवति, रजः सत्त्वं तमः च ( अभिभूय स्वयं भवति ) तथा तमः, सत्त्वं रजः च ( अभिभूय स्वयं भवति ) ॥ १० ॥ तत् यदा अस्मिन् देहे सर्वद्वारेषु प्रकाशः ज्ञानं च उपजायते तदा सत्त्वं विवृद्धं इति विद्यात् ॥ ११ ॥ हे भरतर्षभ ! लोभः प्रवृत्तिः कर्मणां आरम्भः अशमः स्पृहा एतानि ( चिह्नानि ) रजसि विवृद्धे ( सति ) जायन्ते ॥ १२ ॥ हे कुरुनन्दन ! अप्रकाशः अप्रवृत्तिः च प्रमादः च मोहः एव एतानि ( चिह्नानि ) तमसि विवृद्धे ( सति ) जायन्ते ॥ १३ ॥

सत्त्वगुण रज और तमोगुणको पराजित करके ( स्वयं प्रभावित ) होता है वैसे ही रजोगुण सत्त्व और तमको ( पराजित करके स्वयं प्रभावी होता है ) तमोगुण सत्त्व और रजोगुणको ( परास्त करके स्वयं प्रभावी ) होता है ॥ १० ॥ जब इस देहमें सब इन्द्रियोंमें प्रकाश और ज्ञान उत्पन्न होता है तब सत्त्वगुणको बढ़ा हुआ समझना चाहिये ॥ ११ ॥ हे भरतश्रेष्ठ ! लोभ प्रवृत्ति कर्मोंका आरम्भ इन्द्रियोंकी अशान्ति और इच्छा ये चिह्न रजोगुणके बढ़नेपर होते हैं ॥ १२ ॥ हे कुरुपुत्र अर्जुन ! प्रकाशका अभाव, कर्म करनेकी प्रवृत्ति न होना प्रमाद और मोह ये चिह्न तमोगुण बढ़नेपर होते हैं ॥ १३ ॥

भावार्थ— यद्यपि मनुष्योंमें तीनों गुण सदा रहते हैं तथापि समय समयपर अन्य गुण दब जाते हैं और किसी एक गुणका विशेष प्रभाव हो जाता है । किसी समय रजोगुण तथा तमोगुण दब जाते हैं और सत्त्वगुण प्रभावशाली होकर कार्य करता है । दूसरे समय सत्त्वगुण और तमोगुण दब जाते हैं और रजोगुण बढ़कर प्रभावी हो जाता है । इसी प्रकार कभी सत्त्वगुण और रजोगुण दब जाते हैं और तमोगुण बढ़कर प्रभावी हो जाता है । इस तरह इन प्राकृतिक गुणोंका खेल चलता रहता है । जब देहमें प्रकाश और ज्ञान होता है तब सत्त्वगुणका प्रभाव है; जब लोभ प्रवृत्ति भोगकामना कर्मोंकी प्रवृत्ति असंयम आदि चिह्न होते हैं तब रजोगुणका प्रभाव है; तथा जब अज्ञान अप्रकाश अप्रवृत्ति प्रमाद मोह आदि होते हैं उस समय तमोगुणका प्रभाव है ऐसा समझना चाहिये । इससे साधक अपने अन्दर किस समय किस गुणका प्रभाव है यह जान सकता है ॥ १०—१३ ॥

---

( १०-१३ ) एक गुण प्रभावशाली हो तो दूसरे दब जाते हैं। अर्थात् दूसरे गुणोंको दबाकर ही कोई एक गुण प्रभावी होता है।

| सत्त्वप्रभाव | रजःप्रभाव | तमःप्रभाव |
|---|---|---|
| रज-तम | सत्त्व तम | सत्त्व-रज |

जो गुण प्रभावी होता है वह दूसरोंको दबाए रखता है और उनको उठने नहीं देता। इसलिये उन दब हुए गुणोंमें उठनेकी इच्छा उत्पन्न होती है और वे यत्न करते हैं और जो अधिक जोर पकड़ता है वही अधिक प्रभावशाली बनता है और दूसरोंको दबाये रखता है। इस प्रकार तीनों गुणोंका खेल चलता रहता है। ( श्लो १० )

इस देहकी सम्पूर्ण इन्द्रियद्वारोंमें जब प्रकाश होता है सर्वत्र प्रसन्नता अनुभव होती है असाधारण आनन्द होने लगता है स्वाभाविक नीरोगता रहती है सन्देहरहित ज्ञान ज्ञानेन्द्रियोंके द्वारा होता है उस समय सत्त्वगुण इस देहमें बढ़ गया है और प्रभावशाली हुआ है ऐसा समझना चाहिये। ( श्लो ११ )

जिस समय इस देहमें लोभ उत्पन्न होता है यह मुझे मिलना चाहिए ऐसी इच्छा प्रबल हो जाती है किसी वस्तुकी प्राप्तिके लिये कर्म करनेको प्रवृत्ति होती है उस

## ( ५ ) तीनों गुणोंका फल

यदा सत्त्वे प्रवृद्धे तु प्रलयं याति देहभृत् । तदोत्तमविदां लोकानमलान् प्रतिपद्यते ॥ १४ ॥
रजसि प्रलयं गत्वा कर्मसङ्गिषु जायते । तथा प्रलीनस्तमसि मूढयोनिषु जायते ॥ १५ ॥
कर्मणः सुकृतस्याहुः सात्त्विकं निर्मलं फलम् । रजसस्तु फलं दुःखमज्ञानं तमसः फलम् ॥ १६ ॥
सत्त्वात्सञ्जायते ज्ञानं रजसो लोभ एव च । प्रमादमोहौ तमसो भवतोऽज्ञानमेव च ॥ १७ ॥
ऊर्ध्वं गच्छन्ति सत्त्वस्था मध्ये तिष्ठन्ति राजसाः । जघन्यगुणवृत्तिस्था अधो गच्छन्ति तामसाः १८

---

अन्वयः— यदा तु सत्त्वे प्रवृद्धे ( सति ) देहभृत् प्रलयं याति तदा उत्तमविदां अमलान् लोकान् प्रतिपद्यते ॥ १४ ॥ ( देहभृत् ) रजसि प्रलयं गत्वा कर्मसङ्गिषु जायते । तथा [ सः ] तमसि प्रलीनः मूढयोनिषु जायते ॥ १५ ॥ सुकृतस्य कर्मणः सात्त्विकं निर्मलं फलं रजसः फलं तु दुःखं तमसः च फलं अज्ञानं [ इति ] आहुः ॥ १६ ॥ सत्त्वात् ज्ञानं संजायते रजसः लोभः एव च [ संजायते ] तमसः प्रमादमोहौ भवतः अज्ञानं च एव भवति ॥ १७ ॥ सत्त्वस्थाः ऊर्ध्वं गच्छन्ति राजसाः मध्ये तिष्ठन्ति जघन्यगुणवृत्तिस्थाः तामसाः अधः गच्छन्ति ॥ १८ ॥

जब सत्त्वगुणकी वृद्धि होनेपर देहधारी देहको छोड़ता है तब वह उत्तम ज्ञानियोंके निर्मल लोकोंको प्राप्त करता है ॥ १४ ॥ रजोगुणकी वृद्धि होनेके समय जब मृत्यु हो जाती है, तब वह कर्मसंगी लोगोंमें जन्म लेता है। वैसेही तमोगुणके बढ़नेपर मृत्यु हो जाय तो मूढ योनियोंमें उत्पत्ति होती है ॥ १५ ॥ सत्कर्मका फल सात्त्विक और निर्दोष होता है रजोगुणका फल दुःख और तमोगुणका फल अज्ञान है। ॥ १६ ॥ सत्त्वगुणसे ज्ञान होता है रजोगुणसे लोभ होता है और तमोगुणसे प्रमाद मोह और अज्ञान होता है ॥ १७ ॥ सात्त्विक उन्नत होते हैं राजस बीचमें रहते हैं और तमोगुणी लोग अधोगतिको जानेवाले और नीचे होते हैं ॥ १८ ॥

भावार्थ— सत्त्वगुणका प्रभाव रहनेपर मृत्यु हो तो उसका जन्म ज्ञानियोंमें होता है रजोगुणके प्रभावके समय मृत्यु हुआ तो कर्म करनेवालोंमें जन्म होता है और तमोगुणोंके प्रभावके समय मृत्यु हुई तो मूढ जातियोंमें उत्पत्ति होती है। अतः सत्त्वगुण अपनेमें बढ़ाना लाभदायक है। सत्त्व रज और तमोगुणोंका फल क्रमशः सुख अशान्ति और अज्ञान है। सत्त्वगुणसे ज्ञान रजोगुणसे लोभ और तमोगुणसे असावधानी मोह और अज्ञान होता है। सत्त्वगुणी लोग उन्नत होते हैं रजोगुणी बीचकी अवस्थामें प्रयत्न करनेमें दत्तचित्त होते हैं और तमोगुणी लोग अधोगतिको प्राप्त होते हैं। इसलिये साधकको अपनेमें सत्त्वगुणकी वृद्धि करनेका यत्न करना चाहिये ॥ १४-१८ ॥

---

भोगलालसाकी तृप्तिके लिये विविध कर्मोंका प्रारंभ किया जाता है। एक कर्मसे भोगकी प्राप्ति न होनेपर उसके पीछे दूसरे अनेक कर्म आरंभ किये जाते हैं। इन्द्रियोंका संयम करनेका यत्न नहीं होता। परन्तु इस अशान्तिको ही उन्नतिका साधन समझा जाता है। मुझे यह चाहिये आज मेरे पास यह है कल उसको प्राप्त करूंगा परसों वह मिलेगा और उस समय मैं बहुतही सुखी हो जाऊंगा इस तरहकी वासना कामना तथा भोगस्पृहा जब बढ़तीही जाती है उस समय उस देहमें रजोगुणको बढ़ा हुआ समझना योग्य है। ( श्लो० १२ )

जब देहसे कुछ कर्म न किये जावें चुपचाप पड़े रहें कुछ भी हलचल न करें तो आप आलसमें पड़े रहनेकी तमोवृत्ति ही जाय। क्या करना चाहिये और क्या नहीं इस विषयमें कुछ भी निश्चय न हो पावे भविष्यके विषयमें अपनी आंखोंके सामने बिलकुल अन्धेराही दीखता हो उजालेकी एक भी किरण सामने न हो जो कुछ किया जाय उसमें प्रमाद और अशुद्धियोंकी भरी हों कभी एक भी कर्म निर्दोष न हो पावे मोह अज्ञान अविद्याही मनको घेरे रहती हो, उस समय वहां तमोगुण प्रबल हुआ है ऐसा समझना चाहिये।

इस वर्णनसे अपने अन्दर किस समय कौनसा गुण प्रबल है और किस समय अपना जीवन किस गुणके प्रभावमें आ गया है यह निश्चित हो सकता है। साधक इस तरह अपनी परीक्षा करे और जाने कि अपने जीवनको आवृत करनेवाला गुण कौनसा है।

## (५) द्रष्टाका गुणातीत होना

नान्यं गुणेभ्यः कर्तारं यदा द्रष्टानुपश्यति। गुणेभ्यश्च परं वेत्ति मद्भावं सोऽधिगच्छति॥१९॥
गुणानेतानतीत्य त्रीन्देही देहसमुद्भवान्। जन्ममृत्युजरादुःखैर्विमुक्तोऽमृतमश्नुते ॥२०॥

(१४ १८) सत्त्व रज और तम ये गुण प्रभावशाली रहनेपर मृत्यु हो जाय तो अगला जन्म किस प्रकारकी परिस्थितिमें होता है इसीका विचार आगे है।

सत्त्वगुण प्रबल रहनेके समय मृत्यु होनेसे वह जीवात्मा उत्तम निर्मल निर्दोष ज्ञानी लोगोंके घरमें उत्पन्न होता है वहां उसको सब प्रकारकी सात्त्विक परिस्थिति मिलती है और वह उत्तम उन्नतिको प्राप्त होता है।

जिस समय रजोगुणकी प्रबलता होती है उस समय मृत्यु होनेपर वह जीवात्मा विविध कर्म करनेवालोंके घरमें जन्म लेता है और वहां विविध भेद पुरुषार्थ करता हुआ अनेकानेक भोग प्राप्त करता है।

इसी तरह तमोगुणकी वृद्धि होनेके समय जिसकी मृत्यु होती है वह मूढ जातियोंमें जन्म लेता है और वहां अज्ञानसे युक्त होकर प्रमाद और आलस्यमें सड़ता हुआ अवनत दुर्गतिको प्राप्त होता है।

यहां प्रश्न हो सकता है कि मृत्यु होनेके पश्चात् भी पूर्व जन्मके गुणका परिणाम कैसे भोगना पड़ता है? इसका उत्तर इतना ही है कि स्थूल सूक्ष्म और कारण ऐसे देहधारीके तीन देह होते हैं। जो गुण प्रभावशाली होता है वह इन तीनों देहोंमें प्रभावशाली होता है। स्थूल शरीर अन्नमय देह है। सूक्ष्म देह वासनामय मनोमय और ज्ञानमय है। ये देह एक दूसरेके अन्दर होते हैं। सबसे बाहर स्थूल देह यह अन्नमय रहता है। इसके अन्दर सूक्ष्म वासना-देह और मनोमय देह है और उसके भी अन्दर कारण देह अथवा इच्छारूप-ज्ञानरूप देह है। जिस समय सत्त्वगुण प्रधान होता है उस समय शरीरही सात्त्विक गुणयुक्त होता है और मन आदि रज या तम गुणसे युक्त होते हैं ऐसा नहीं होता। स्थूल सूक्ष्म और कारण इन देहोंमें एकही गुण प्रभावशाली होता है। इस कारण स्थूल शरीर छूटनेपर अन्य दो शरीर जीवचैतन्यके साथ रहते हैं और उनमें वही गुण प्रभावशाली रहता है जो मृत्युके समयपर प्रभावी था। वस्तुतः देखा जाय तो स्थूल शरीरकी अपेक्षा सूक्ष्म और कारणदेहके गुणोंका प्रभाव अत्यधिक हुआ करता है। अतः मृत्युके पश्चात् सूक्ष्म देहोंके अन्दरके गुण इसको अपने साथ आकर्षित करके जहां पहुंचाना हो वहां पहुंचा देते हैं। इससे स्पष्ट है कि मृत्युके समय प्रभावशाली हुआ गुण मृत्युके पश्चात् दूसरा देह मिलनेतक और दूसरा देह धारण होनेके पश्चात् भी प्रभावशाली रहता है। इसीलिये मरणके समय जो गुण प्रभावशाली रहेगा, उसका महत्त्व अधिक है।

जैसे निद्रा आनेके समय जो गुण प्रभावी रहेगा उसका परिणाम पुनः जाग्रत होनेतक रहता है और सत्त्वगुणके समय निद्रा आ जाय तो स्वस्थ और गाढ निद्रा आती है उत्तम स्वास्थ्य रहता है और आनन्दका अनुभव होता है। रजोगुणके समय निद्रा आ जाय तो अनेक स्वप्न आते हैं भयभीत करनेवाले दृश्य दीखते हैं भोग स्वप्न आते हैं और नींदमें अशान्ति रहती है। इसी तरह तमोगुणके समय निद्रा आ जाती तो बेहोशी छायी रहती है। इस तरह जितनी देरतक निद्रा आयेगी उतनी देरतक उसी गुणका प्रभाव रहता है, जो गुण निद्रा आनेके समय प्रभावी था। यही महानिद्रा मृत्युके समय समझना उचित है। (श्लो १४-१५)

सात्त्विक कर्मका निर्दोष सुखदायी फल रजोगुणयुक्त कर्मका फल दुःख और तमोगुणी कर्मका फल अज्ञान और मूढता है। सत्त्वगुणसे ज्ञान रजोगुणसे लोभ और तमोगुणसे अज्ञानजन्य प्रमाद और मोह होते हैं। इस कारण सत्त्वगुणसे उन्नति रजोगुणसे मध्यम स्थिति और तमोगुणसे अधोगति होती है। (श्लो १६-१८)

इस तरह इन तीनों गुणोंका प्रभाव और परिणाम जानकर मनुष्य अपने आपको अवनति करनेवाले गुणोंसे बचावे और अपने अन्दर उन्नति करनेवाले गुणोंकी वृद्धि करनेका यत्न करे। इस तरह यत्न करनेपर निश्चयही उसकी उन्नति हो सकती है।

आगे इन गुणोंके बंधनोंसे मुक्त होनेके उपायका उपदेश करते हैं।

अन्वयः— यदा द्रष्टा गुणेभ्यः अन्यं कर्तारं न अनुपश्यति गुणेभ्यः च परं ( आत्मानं ) वेत्ति तदा सः मद्भावं अधिगच्छति ॥१९॥ देही एतान् देहसमुद्भवान् त्रीन् गुणान् अतीत्य जन्म-मृत्यु-जरा-दुःखैः विमुक्तः (सन्) अमृतं अश्नुते ॥२०॥

जब द्रष्टा इन गुणोंके अतिरिक्त दूसरा कोई ( कुछ ) करनेवाला नहीं है यह प्रत्यक्ष देख लेता है और गुणोंके परे रहनेवाले ( आत्मा ) को भी देख लेता है तब वह मेरे ( ईश्वरके ) स्वरूपको प्राप्त होता है ॥ १९ ॥ (वह) देह-धारी देहसे उत्पन्न होनेवाले इन तीनों गुणोंसे पार होकर जन्म मृत्यु, जरा और दुःखसे मुक्त हो जाता है, तभी यह अमरत्वको भी प्राप्त कर सकता है॥२०॥

भावार्थ— जब साधक देखता है कि यहां ये तीन गुणही सब कुछ कर रहे हैं इनके अतिरिक्त यहां दूसरा कोई कर्ता नहीं है तब वह जान जाता है कि इन गुणोंसे सदा पृथक् रहनेवाला आत्मा अकर्ता है और वही ईश्वर है तो वह स्वयं अपने आत्मामें अकर्तृत्वको अनुभव करके ईश्वरीय भावसे युक्त हो जाता है। जब साधक इन तीनों गुणोंसे पार होता है तब वह जन्म मृत्यु जरा आदि दुःखोंसे मुक्त होकर ईश्वरीय अमर भावसे युक्त हो जाता है ॥ १९-२० ॥

( १९-२० ) साधक ऐसा विचार करे कि मेरे शरीरके अन्दर अर्थात् मेरे स्थूल सूक्ष्म और कारण देहमें किंवा मेरी इंद्रियोंमें मनमें वासना और कामनाओंमें तथा बुद्धिमें जो गुण प्रबल रहते हैं वैसेही उसमें कर्मविचार और वासना कामना आदि होते रहते हैं। यह तो इन गुणोंका खेल है। तमोगुणी देह और तमोगुणी मनसे सत्वगुणी कर्म और विचार होना असंभव है। इस कारण यही सत्य है कि ये गुण यहांके सब व्यवहारोंके सच्चे कर्ता हैं। आत्मा इन गुणोंके परे है इन गुणोंसे ऊपर है अतः वह अकर्ताही है।

ये प्रकृतिके गुण हैं। प्रकृतिका यह सत्वरजस्तमात्मक स्वभावगुणधर्म है। वेही एक दूसरेको दबाते और स्वयं प्रभावशाली बनकर कार्य करते हैं। परन्तु जो कार्य होता है उसका फल जीवको भोगना पड़ता है। जैसे तमोगुणके प्रभावी रहनेपर मृत्यु हो जाय तो उसका जन्म अज्ञानी लोगोंमें होगा। इस कारण जो हीन परिस्थिति होगी उसके कष्टोंका अनुभव देहधारी जीवकोही करना पड़ेगा। अतः कहा है—

कार्यकारणकर्तृत्वे हेतुः प्रकृतिरुच्यते ।
पुरुषः सुखदुःखानां भोक्तृत्वे हेतुरुच्यते ॥२०॥
पुरुषः प्रकृतिस्थो हि भुंक्ते प्रकृतिजान्गुणान् ।
कारणं गुणसंगोऽस्य सदसद्योनिजन्मसु ॥ २१ ॥
( भ. गी. १३ )

प्रकृतिसे कर्मकारणपरंपरा प्रारम्भ होती है और पुरुष सुखदुःख का भोगता है। पुरुष इस प्राकृतिक शरीरमें रहकर प्रकृतिसे उत्पन्न हुए गुणोंका भोग करता है। उसके इस गुणसंगके कारण पुरुषको उत्तम और नीच योनियोंमें जन्म लेना पड़ता है।

पुरुष जीव और द्रष्टा एकही है। प्रकृतिके गुणही सब कर्म करते हैं और द्रष्टा केवल देखनेवाला है। जब वह द्रष्टा अपने आपको केवल द्रष्टा मानता है, क्योंकि उसका अपना कोई संबंध नहीं है, कर्म तो उन तीनों गुणोंसे होते हैं यह बात प्रत्यक्ष रीतिसे अनुभव करता है तो उस द्रष्टाको परमात्मभाव प्राप्त हो जाता है। उस समय वह मरके मारनेवाला बन जाता है।

साधक जब देहसे उत्पन्न इन तीनों गुणोंको नीचे छोड़ कर ऊपर उठता है, तब वह जन्म-मृत्यु-जरा और मृत्युसे मुक्त होकर अमृतत्वको प्राप्त होता है अर्थात् ईश्वरभावको अपनाता है। ये तीनों प्रकृतिके गुण हैं इनका खेल देहमें होता रहेगा मैं इनसे पृथक् हूं, ऐसा जब वह स्पष्ट देखेगा, तब वह इन गुणोंका बंधन तोड़कर स्वतंत्र हो जायगा और यही अमृतत्व है न यहां मृत्यु है और न दुःख। यही सबसे उच्च प्राप्तव्य अवस्था है।

यहांतक सब उपदेश प्रकृति पुरुषको परस्पर भिन्न मानकर साधकको सुबोधतया ज्ञान देनेकी इच्छासे किया है। वस्तुतः सत्व-रज-तम ये गुण भर प्रकृतिके हैं। यह प्रकृति पुरुषकी शक्ति है शक्ति शक्तिमानसे पृथक् कदापि नहीं होती। इसी कारण पुरुष और प्रकृति एकही पुरुषोत्तमके दो पहलू हैं। ऐसा होनेके कारण ये तीनों गुण पुरुषसे पृथक् नहीं हैं, तथापि साधकको सहज बोध करानेके लिये द्रष्टा जीव और प्राकृतिक गुणोंका यहां भेद रूपसे वर्णन किया गया है। यह भेद बुद्धिगम्य है वस्तुतः नहीं।

## ( ७ ) गुणातीत कैसा होता है ?

अर्जुन उवाच—

कैर्लिङ्गैस्त्रीन्गुणानेतानतीतो भवति प्रभो । किमाचारः कथं चैतांस्त्रीन्गुणानतिवर्तते ॥ २१ ॥

श्रीभगवानुवाच—

प्रकाशं च प्रवृत्तिं च मोहमेव च पाण्डव । न द्वेष्टि सम्प्रवृत्तानि न निवृत्तानि काङ्क्षति ॥ २२ ॥

उदासीनवदासीनो गुणैर्यो न विचाल्यते । गुणा वर्तन्त इत्येव योऽवतिष्ठति नेङ्गते ॥ २३ ॥

समदुःखसुखः स्वस्थः समलोष्टाश्मकाञ्चनः । तुल्यप्रियाप्रियो धीरस्तुल्यनिन्दात्मसंस्तुतिः ॥ २४ ॥

मानापमानयोस्तुल्यस्तुल्यो मित्रारिपक्षयोः । सर्वारम्भपरित्यागी गुणातीतः स उच्यते ॥ २५ ॥

---

अन्वयः— अर्जुनः उवाच— हे प्रभो ! एतान् त्रीन् गुणान् अतीतः (जीवः) कैः लिङ्गैः (ज्ञातः) भवति ? (स च) किमाचारः ? (सः) एतान् त्रीन् गुणान् कथम् अतिवर्तते ॥ २१ ॥ श्रीभगवान् उवाच— हे पाण्डव ! प्रकाशं च प्रवृत्तिं च मोहम् एव च संप्रवृत्तानि न द्वेष्टि निवृत्तानि च न काङ्क्षति ॥ २२ ॥ यः उदासीनवत् आसीनः गुणैः न विचाल्यते यः च गुणाः वर्तन्ते इति (मत्वा) एव अवतिष्ठति (च) न इङ्गते ॥ २३ ॥ (यः) समदुःखसुखः स्वस्थः समलोष्टाश्मकाञ्चनः तुल्यप्रियाप्रियः धीरः तुल्यनिन्दात्मसंस्तुतिः ॥ २४ ॥ (यः) मानापमानयोः तुल्यः मित्रारिपक्षयोः तुल्यः सर्वारम्भपरित्यागी (च अस्ति) सः गुणातीतः उच्यते ॥ २५ ॥

अर्जुनने पूछा— हे प्रभो ! इन तीन गुणोंसे परे रहनेवाले की पहचान किन लक्षणोंसे होती है ? वह कैसा आचार करता है ? और वह किस तरह इन तीनों गुणोंसे परे पहुंच सकता है ? ॥ २१ ॥ श्रीभगवान्ने कहा कि—हे पाण्डुके पुत्र ! प्रकाश (सत्व), प्रवृत्ति (रजः) और मोह (तमः) ये तीनों गुण प्राप्त होनेपर जो दुःख नहीं मानता और इन तीनोंके निवृत्त होनेपर जो इनको चाहता नहीं जो उदासीनके समान रहनेके कारण इन गुणोंसे हिलाया नहीं जाता गुणही अपना कार्य करते हैं ऐसा मानकर जो स्वस्थ रहता है और कंपायमान नहीं हो जाता। जो सुखदुःखको सम मानता है जो अपनेमेंही आनंदित रहता है जो मिट्टी पत्थर और सुवर्णको समान मानता है जो प्रिय अथवा अप्रियकी प्राप्ति होनेपर सम अवस्थामें रहता है जो धैर्यवान् होता है, जिसको अपनी निन्दा और स्तुति समान प्रतीत होती है जिसको अपने मान और अपमान समान होते हैं जो मित्र और शत्रुके साथ समभावसे बर्ताव करता है, जो सब कार्यारंभोंको त्याग देता है वही इन तीनों गुणोंसे पार होता है ॥ २२–२५ ॥

भावार्थ— जिसको सुख-दुःख हानि-लाभ धनी-निर्धन स्तुति-निंदा जय-पराजय प्रिय अप्रिय मान-अपमान शत्रु-मित्र समान होते हैं जो इन द्वन्द्वोंसे विचलित नहीं होता जो इनको उदासीनके समान देखता है वही गुणातीत है। इन्हीं लक्षणों और आचारोंसे साधक गुणातीत हो सकता है ॥ २१—२५ ॥

---

मैं गुणोंके आधीन नहीं हूं परंतु गुण मेरे आधीन हैं मैं हाथोंके आधीन नहीं, परंतु हाथ मेरे आधीन हैं, ऐसा माननेसे जैसे अपना प्रभुत्व सिद्ध होता है और अपना प्रभुत्व सिद्ध होनेपर जैसे अपनी शक्ति बढती है, वैसेही गुणातीत होनेसे साधककी शक्ति बढती है। उसे अखंड शक्तिका अनुभव मिलता है। यही अमृतत्वकी या ईश्वरभावकी प्राप्ति है।

यहां प्रश्न हो सकता है कि गुणातीत कैसे हो सकते हैं और गुणोंका खेल कैसे देखा जा सकता है और अपने आपको उनसे पृथक् द्रष्टाके स्वरूपमें किस रीतिसे अनुभव किया जा सकता है ? यही प्रश्न अर्जुन करना चाहता है और भगवान् श्रीकृष्ण अर्जुनका समाधान करते हैं।—

## ( ८ ) शाश्वत धर्मका आधार

मां च योऽव्यभिचारेण भक्तियोगेन सेवते । स गुणान्समतीत्यैतान्ब्रह्मभूयाय कल्पते ॥ २६ ॥
ब्रह्मणो हि प्रतिष्ठाहममृतस्याव्ययस्य च ॥ शाश्वतस्य च धर्मस्य सुखस्यैकान्तिकस्य च ॥ २७ ॥

इति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे गुणत्रय-
विभागयोगो नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

---

अन्वयः— यः मां च अव्यभिचारेण भक्तियोगेन सेवते सः एतान् गुणान् समतीत्य ब्रह्मभूयाय कल्पते ॥ २६ ॥ अमृतस्य अव्ययस्य च ब्रह्मणः, शाश्वतस्य च धर्मस्य ऐकान्तिकस्य सुखस्य च हि अहं प्रतिष्ठा ( अस्मि ) ॥ २७ ॥

जो एकनिष्ठ भक्तिभावसे मेरी ( ईश्वरकी ) सेवा करता है वह इन गुणोंको लांघकर ब्रह्मके महत्त्वको प्राप्त करनेयोग्य बन जाता है ॥ २६ ॥ अमर और अव्यय ब्रह्मका शाश्वत धर्मका और उत्तम सुखका स्थान मैं ( ईश्वर ) ही हूं ॥ २७ ॥

---

( २१-२५ ) अर्जुन प्रश्न करता है कि गुणातीतकी पहचान किन लक्षणोंसे होती है ? वह कैसा आचार करता है ? और कैसे इन गुणोंसे ऊंचा उठता है ? ( श्लो० २१ )

यह प्रश्न सुनकर भगवान् श्रीकृष्ण भक्तका कल्याण करनेकी इच्छासे इस गुह्य ज्ञानको सुबोध शब्दोंके द्वारा बताते हैं।

सत्त्वगुणसे प्रकाश रजोगुणसे कर्मप्रवृत्ति और तमोगुणसे मोह उत्पन्न होना स्वाभाविक है। इन गुणोंसे ये परिणाम होतेही रहते हैं। ( सम्प्रवृत्तानि न द्वेष्टि ) ये हों तो जो उनका द्वेष नहीं करता और ( निवृत्तानि न कांक्षति ) नहीं हुए तो जो इनकी आकांक्षा भी नहीं करता वह गुणातीत कहलाता है। स्वभावसे जो चल रहा है उसमें न्यून करने की या अधिक करनेकी जो अभिलाषा नहीं करता, परंतु जो गुणोंका खेल चल रहा है उसे केवल द्रष्टा होकर देखता है जो ( उदासीनवत् आसीनः ) उदासीनके समान देखता रहता है सत्त्वगुणका खेल मेरे सम्मुख हो और तमोगुणका न हो जिसे ऐसा आग्रह नहीं होता सत्त्वगुणके भाव आनेसे जो प्रसन्न नहीं होता और तमोगुणके भावोंसे जो क्रुद्ध नहीं होता जो भी भाव आवे उसे इन गुणोंका स्वाभाविक खेल मानकर उदासीनके समान देखता है और ( गुणैः न विचाल्यते ) गुणोंके कारण जिसमें हलचल या घबराहट नहीं होती ( गुणाः वर्तन्ते ) ये गुण हैं और वे ऐसेही खेल करते रहेंगे ऐसा जो मानता है और जो इन गुणोंके खेलोंमें आसक्त नहीं होता वह गुणातीत कहलाने योग्य है। ( श्लो० २३ )

सुख देनेवाले सत्त्वगुण और दुःख देनेवाले रजोगुणके भाव जिसका रागद्वेष नहीं है जो इनके सम्मुख आने न आनेपर भी एक जैसा रहता है जो ( स्व-स्थः ) अपनी स्थितिमें रहता है जिसको ये गुण डांवाडोल नहीं करते जो इन गुणोंके कारण अपने स्वभावसे भ्रष्ट नहीं होता, जो सुख प्राप्त होनेपर गर्व नहीं करता दुःख प्राप्त होनेपर विषाद नहीं करता कर्म करनेके समय त्रस्त नहीं होता प्रिय वस्तु मिले तो हर्षित नहीं होता और अप्रिय स्थितिमें रहनेका अवसर आवे तो भी दुःखी नहीं होता, प्रशंसा होने लगे तो जो प्रसन्न नहीं होता और निन्दा हो तो जिसका मन क्षुब्ध नहीं होता जो पत्थर मिट्टी और सोनेको समभावसे देखता है, अर्थात् सुवर्ण मिल जाय तो हर्षसे उन्मत्त नहीं होता और अपने पासका सुवर्ण चला जाय और हाथमें मिट्टी आ जाय तो जिसका हृदय नहीं जलता, वह गुणातीत कहलाता है।

मान हो अथवा अपमान मित्र साथ रहें अथवा शत्रुका सामना करना पडे दोनों अवस्थाओंमें जो मनकी स्थिति समान रख सकता है वह गुणातीत है। जो मैं कर्ता हूं, ऐसा अहंकार करके कर्म नहीं करता वह गुणातीत कहलाता है।

यहांतक गुणातीतके लक्षण बताकर गुणातीत कैसा आचरण करता है कैसे बोलता चालता है कैसा व्यवहार करता है इसका वर्णन हुआ है। इससे गुणातीत पहचाना जा सकता है। इन लक्षणोंसे साधक अपनी परीक्षा करे और उन्नतिमें कहांतक पहुंचा हूं इसका निश्चय करे आगे ईश्वरसेवाका वर्णन है।

भावार्थ— जो एकनिष्ठ भक्तिसे ईश्वरकी सेवा करता है, वह तीनों गुणोंको पीछे छोड़कर आगे बढ़ता है और ब्रह्मकी महिमाको प्राप्त होता है। अमर ब्रह्म शाश्वत धर्म और उत्तम सुखका धाम ईश्वरही है ॥ २६—२७ ॥

---

(२६-२७) जो अनन्य भक्तिसे परमेश्वरकी सेवा करता है वह इन गुणोंको पीछे छोड़ देता है और आगे बढ़कर ब्रह्मभाव प्राप्त करता है। ब्रह्म, अमृत उत्तम सुख और शाश्वत धर्मका आधार यही एकमात्र परमेश्वर है। इस परमेश्वरके साथ जो अनन्य हो चुका है वह उससे अन्य न रहनेके कारण उससे पृथक् न रहनेके कारण उसी ईश्वरीय भावसे युक्त हो जाता है। क्योंकि सब एकही अखण्ड सत्ता है उसमें अन्य नहीं है। उसमें यह मैं वह दूसरा, ऐसा भेदही नहीं है। इस तरह जिसके अन्दर यह अनन्यभाव स्थिर हुआ वह ईश्वरके साथ अनन्य अभिन्न होनेके कारण ईश्वरभावसेही युक्त होता है।

वह भगवान्‌की सेवा नहीं कर पाता है, जो अपने आपको उससे अनन्य अथवा अभिन्न समझता हो। जो अपने आपको भिन्न तथा अन्य मानता है वह सच्ची अनन्यसेवा अथवा अनन्य भक्ति कर ही नहीं सकता। अतः यह सच्ची अनन्यभक्तिही ब्रह्मभावको प्राप्त करनेवाली है। यही अनन्य भावसे की जानेवाली विश्वसेवा सबको शाश्वत सुख देनेवाली है। क्योंकि ब्रह्म, अमृत शाश्वत धर्म अखण्ड सुखका एकही आधार है। विश्वरूपी विश्वात्माके साथ अनन्य अभिन्न और अखण्डित होनेसेही साधक ब्रह्मकी महिमाको प्राप्त करता है। यही जीवका अन्तिम साध्य है, जो गुणातीत होनेसे सिद्ध हो सकता है। सब जीव इसी सिद्धिके लिये यत्न कर रहे हैं। जो अनन्यभावसे प्रयत्न करेंगे वे अवश्य सफलता प्राप्त करेंगे।

चतुर्दश अध्याय समाप्त हुआ ॥ १४ ॥

---

## श्रीमद्भगवद्गीताके

# चौदहवें अध्यायका मनन।

---

सत्व रज-तम ये तीनों गुण विश्वके संपूर्ण पदार्थोंमें किस तरह विद्यमान हैं इसका वर्णन इस अध्यायमें उत्तम प्रकार किया गया है। प्रत्येक गुणका क्या लक्षण है और परिणाम क्या है यह भी यहां दिखाया गया है। ये गुण मनुष्यमें हैं और मनुष्यका स्वभाव इनसेही बनता है। मनुष्यकी उच्चगति अथवा अधोगति होना सर्वथा इन्हीं गुणोंपर निर्भर है। इस कारण इस त्रिगुणविषयक ज्ञानकी साधकको बडी आवश्यकता है।

इस ज्ञानसे साधकको परम-सिद्धि मिलती है और साधक परमेश्वरके गुणधर्मोंको अपने अन्दर धारण करके परम उच्च अर्थात् 'नरका नारायण' बन सकता है।

## शुद्ध बीज।

संपूर्ण विश्वका एकही स्वामी परमपिता परमात्मा है और उसकी महाशक्ति अथवा आदि शक्तिका नाम मूल प्रकृति है। इसका नाम आदिमाता और परमेश्वरका नाम आदिपिता है। ये दोनों मिलकर संपूर्ण सृष्टिकी उत्पत्ति करते हैं। परमेश्वरका शुद्ध बीज प्रकृतिमें आकर सब सृष्टिकी उत्पत्ति होती है। यह बीजही वीर्य है। वीर्यमें पिताके सब गुणधर्म अंशरूपसे आते हैं और पुत्रके विकासके साथ उन गुणोंका भी विकास होता जाता है।

बहुधा पिताके अवयवोंके सदृश पुत्रके होते हैं इसका कारण यही है। पिताके वीर्यमें पिताके अवयवोंका अंशरूप धार रहता है और वह विकसित होकर पुत्रके अवयव पिताके समान हो जाते हैं। पिताके वीर्यका प्रभाव यहां पाठक देखें और अपने अन्दर परमपिता परमात्माका वीर्य है इसलिये मेरा विकास होकर मैं भी परमपिता परमात्माके सदृश होनेवाला हूं, मैं इस समय नर हूं परन्तु भविष्यमें नारायण बनूंगा क्योंकि मेरे अन्दर नारायणका वीर्य काम कर रहा है मैं पुरुष हूं अतः मैं पूर्ण उन्नत होकर पुरुषोत्तम बनूंगा मैं जीव हूं और शिव बनूंगा।' इस तरह विचार करनेसे पाठकोंको पता लग सकता कि जगदीश परमात्माका वीर्य प्रकृतिमें आकर यह सब प्रसार बना है।

जिसका वीर्य होता है उसीके समान पुत्र होता है। यह नियम संपूर्ण विश्वमें सदा अनुभवमें आता है। मनुष्यके वीर्यसे मनुष्यका पुत्र होता है इसी तरह परमात्माके वीर्यसे जो पुत्र होगा वह परमेश्वर स्वरूपही बनेगा इसमें कोई संदेह नहीं है। जिस कारण मेरे अन्दर परमात्माका वीर्य है उसी कारण मेरी पूर्णता परमेश्वर बननेमें होगी। हरएक मनुष्यके अन्दर परमात्माका वीर्य है यह उपदेश यहां देकर भगवद्गीताने हरएक मनुष्यको यह विश्वास दिया है कि वह अवश्यही नरका नारायण बनेगा अथवा वह नररूपमें नारायणही अवतीर्ण हुआ है।

इस उपदेशका ग्रहण करके, इस समयतकके ऋषि, मुनि, साधुसंत सब परमसिद्धिको प्राप्त हुए और परमेश्वरके साधर्म्यसे युक्त हुए देखे जो यहां कहा है उसका तात्पर्य यह है कि पिताके वीर्यसे उत्पन्न हुआ बालक अंशरूपसे पिताही होता है, पिताही बालकरूपसे अवतीर्ण होता है वह दूसरा कोई नहीं होता। परन्तु वह स्वयं पुत्ररूपसे आया होता है। इसी तरह परमपिता संपूर्ण विश्वरूपसे अवतीर्ण हुआ है उसीमें यह मानवरूपसे भी अवतीर्ण हुआ है। और साधक भी वही है।

पाठक यह शुद्ध ज्ञान अन्तःकरणमें धारण करें और विचारें मनन करें पुनः पुनः मनमें स्थिर करें और देखें कि इस ज्ञानसे, आत्मशक्तिका विकास कितना बढता है! पहिले जो प्रतीत होता था कि मैं [illegible] क्षुद्र अल्प-हीन हूं तुच्छ हूं यह विचार दूर होता है और मैं परमात्माके वीर्यसे उत्पन्न होनेके कारण परमात्मशक्तिसे

सिद्ध हूं और परिपूर्ण होकर परमेश्वरके आश्रयसे मुक्त होऊंगा इस समय भी यद्यपि मैं परमेश्वरका पुत्र हूं, तथापि यहां इस रूपसे अवतीर्ण हुआ हूं इत्यादि विचार स्पष्ट होनेके कारण अपनी सच्ची शक्तिका पता लगता है। और यही आत्मविश्वास मानवोंकी सच्ची उन्नतिका हेतु है।

## रज-सामर्थ्य।

जैसे बीज उत्तम चाहिये वैसेही रज भी उत्तम चाहिये। पूर्वोक्त स्थानमें बीजके प्रभावका वर्णन किया, अब रजके प्रभावका विचार करते हैं। परमात्माकी आदिप्रकृतिही यहां रजःशक्ति है परमात्माके बीजको यह रज अपने अन्दर लेता है और इनके मेलसे पुत्र उत्पन्न होता है। यह रजः परमात्माकी आदिप्रकृतिमही होनेसे यहांका रजःसामर्थ्य भी बड़ा विलक्षण है। परमात्माके बीज वीर्य और परमात्म शक्तिकी रजका यहां संयोग हुआ है। अर्थात् बीजरूपसे परमात्मा हमारे अन्दर है और रजःस्वरूपसे परमात्मशक्ति हमारे अन्दर है। अतः पिता और माताकी ओर देखा जाय तो हमारा सामर्थ्य कम नहीं है।

जो आदिशक्ति मूल प्रकृति है, उसमें तीन गुण हैं, जो कि सत्त्व-रज-तम नामसे प्रसिद्ध हैं। सत्त्वगुण सुख देनेके कारण सुखसंगसे देहधारीको बांध देता है, रजोगुण विविध कर्मोंमें प्रेरित करनेके कारण विविध पुरुषार्थोंमें देहधारीको बांध देता है, और तमोगुण प्रमाद, आलस्यादि दोषोंसे बांध देता है। इस तरह ये तीनों गुण देहधारीको बांध देते हैं। और इनके पाशोंके बंधनसे छूटनाही इसका पुरुषार्थ है यही मुक्ति इसे प्राप्त करनी है।

सब प्रकारके बंधन इन प्राकृतिक तीनों गुणोंसे होते हैं, सब प्रकारके दुःख इन गुणोंके संगसे उत्पन्न होते हैं और सब प्रकारकी भावनाएं इन गुणोंसे होती हैं इस कारण इनका बंधन दूर किस तरह हो सकता है और साधकको इन गुणोंकी सहायता किस रीतिसे मिल सकती है इसका विचार करना अत्यंत आवश्यक है। अतः इन तीनों गुणोंका कैसा स्वभाव है यह देखेंगे—

## तीन गुणोंका स्वभाव

| सत्त्वगुण | रजोगुण | तमोगुण |
|---|---|---|
| निर्मल (६, १६) | मलिनता | मलीन |
| निर्दोष | दोषयुक्त | दोषयुक्त |
| निष्कलंक | कलंकित | कलंकित |
| प्रकाश (६ ११) | धूपछाया | अन्धकार |
| दिन | संधिसमय | रात्री, अप्रकाश (१३) |
| अनामय (६) | रोग होकर निवृत्त होना | आमय, रोगी होना। |
| नीरोगिता | ,, ,, | रोगमय |
| सुख (९) | दुःख (१६) | दुःख |
| ज्ञान (११ १७) | कर्मप्रवृत्ति (९) | अज्ञान (८, १६) |
| वैराग्य | राग (प्रीति) (७) | — |
| तृष्णा न होना | तृष्णा | — |
| निष्काम कर्म | कर्मसंगसे बंधन | कर्महीनता |
| उत्साह | सदा प्रयत्न | आलस्य निद्रा (८) |
| मोह न होना | किंचित् मोह | मोह (१७) |
| अप्रमाद | ,, प्रमाद | प्रमाद (९, १७) |
| निर्लोभता | लोभ (१२, १७) | — |

| | | |
|---|---|---|
| शान्ति | प्रवृत्तिः | अप्रवृत्ति ( ११ ) |
| निष्काम भाव | कर्मोंका प्रारंभ | प्रमाद, मोह, |
| शम, दम | अशमः | — |
| उत्तम लोगोंमें जन्म ( १४ ) | कर्मसंगियोंमें जन्म | मूढयोनिमें जन्म |
| ऊर्ध्वगति ( १८ ) | मध्यम स्थिति ( १८ ) | अधोगति ( १८ ) |

गुणोंका इस प्रकार प्रभाव है। सत्त्वगुणके विरुद्ध तमोगुण है और रजोगुण दोनोंके मेलसे होता है। तमोगुण-में आलस्य होनेसे उससे रजोगुण, उसकी कर्मप्रवृत्तिके कारण अच्छा है परन्तु इस रजोगुणमें अशान्तिके दुःख हैं। अतः उससे भी सत्त्वगुण नित्यसुखदायी होनेके कारण अच्छा है। परन्तु ये तीनों गुण न्यूनाधिक प्रमाणसे प्रत्येक मनुष्यमें रहतेही हैं।

प्रत्येक मनुष्य तमोगुणका आश्रय करके विश्रान्ति लेता है, रजोगुणके आश्रयसे प्रयत्न करता है और सत्त्वगुणके आश्रयसे आनन्दका अनुभव करता है। ये तीनों इस तरह मनुष्यके सहायक भी हैं। परन्तु जब इनका प्रमाण बिगड जाता है तब इनहीसे बंधन होता है जैसा मनुष्यको विश्राम-निद्रा चाहिये परन्तु यदि कोई मनुष्य दिनरात निद्राही करता रहेगा तो वही बंधन होगा। इसी तरह मनुष्यको प्रयत्न करनाही चाहिये परन्तु अविश्रांत रहकर रातदिन प्रयत्न करता रहेगा, तो विश्रामके अभावके कारण वह प्रयत्नशीलता उसकी हानि करेगी और बंधनरूप हो जायगी। इसी प्रकार मनुष्यको सुख और आनन्द चाहिये परन्तु जब वह सुखलालसा बढ जाती है तब स्वार्थमें परिणत होनेके कारण वह अपने सुखके लिये समाजकी हानि करता है तब इसका वह सुख उसकी हानि करने लगता है और बंधनका हेतु होता है। इस रीतिसे येही सत्त्व रज तम मनुष्यके सहायक भी होते हैं और विनाशक भी।

मनुष्योंके सब कार्य इन गुणोंसेही होते रहते हैं। परन्तु मनुष्यको इनके आधीन नहीं हो जाना चाहिये अपितु इनका मनुष्यके आधीन रहना योग्य है। साधक इस जगत्में इन तीनों गुणोंके काम कैसे चल रहे हैं यह देखे और अपने आपको उनका द्रष्टा उनसे स्वतंत्र उनका निरीक्षक अनुभव करे। तभी वह गुणोंके परे रह सकेगा और संपूर्ण दुःखोंको दूर करके परमात्मभावको अपनेमें धारण करेगा। जबतक वह साधक इन गुणोंद्वारा खींचा जा रहा है उनके पीछे उनका अनुगामी होकर उनसे बांधा जाकर पराधीनसा हो रहा है तबतक इसके स्वतंत्र होनेके कारण इसको आनंद प्राप्त होनेकी कोई आशा नहीं है। अतः इसको अपना स्वातंत्र्य स्थापन करना आवश्यक है। इस स्वातंत्र्यको प्राप्त करनेकी युक्ति निम्न है—

## स्वातंत्र्यकी स्थिति।

साधक जब पूर्ण उन्नत होता है तब उसको स्थिर अवस्था प्राप्त होती है इस स्थिर स्थितिमें वह इन तीनों गुणोंका कार्य देखता रहता है सत्त्वसे होनेवाले प्रकाश और ज्ञान रजोगुणसे होनेवाले लोभ और कर्म तथा तमो-गुणसे होनेवाले प्रमाद और मोहको वह देखता है। इनमेंसे किसीको वह चाहता हो ऐसा भी नहीं है और न चाहता हो ऐसा भी नहीं है। इनमेंसे कोई इसके पास आवे तो वह उससे द्वेष नहीं करता और न उसके प्यार करता है। जैसे उदासीन मनुष्य स्वस्थ रहता है वैसेही वह भी स्वस्थ रहता है।

अपना अपना कार्य करते हुए गुणोंको वह देखता है और उनसे अपना कोई संबंध स्थिर करना नहीं चाहता। इनमेंसे गुण आ जाय तो भी ठीक है और न आवे तो भी ठीक है ऐसी उदास वृत्ति धारण करता है। वह अपनी प्रकृतिका देख है किसी दूसरेकी प्रकृतिका नहीं अतः वह जैसी है वैसी रहे ऐसा मानकर अपने अन्दर ईर्ष्या द्वेष नहीं होने देता। उनके देखनेसे वह चंचल नहीं होता। इनका कार्य कितनाही क्यों न बढे पर वह वायुवेगसे पर्वतके न हिलनेके समान स्थिर रहता है।

सुख दुःख प्रियाप्रिय निन्दास्तुति मानापमान मित्र शत्रु सुवर्णमिट्टी आदिकी प्राप्ति होनेपर वह सम स्थितिमें रहता है। किसी भी परिस्थितिमें इसमें कोई हर्षेर नहीं

होता। इसकी मनोवृत्ति विपरीत परिस्थितिमें भी सम रहती है। इस प्रकार ब्रह्मज्ञानमें स्थिर रहनेवाले मेरुपर्वतके समान सुस्थिर व्यक्तिको गुणातीत कहते हैं। यही इन गुणोंका स्वामी है यही गुणोंके परे है और यही ईश्वरभावसे युक्त है।

अनन्यभावसे ईश्वरभक्ति करनेवाला भी इसी तरह ईश्वरभावसे युक्त होता है क्योंकि अमृत सुख और ब्रह्मका यही एक आधार है यही आधार इसे प्राप्त होता है। अतः यह ईश्वरभावयुक्त हुआ ऐसा कहा जाता है।

आगे अठारहवें अध्यायतक इन तीनों गुणोंका विचार विविध प्रकारसे होनेवाला है। इसलिये इसका मनन हम आगे विशेषरूपसे करेंगे, यहां इतनाही पर्याप्त है।

चौदहवें अध्यायका मनन समाप्त ॥ १४ ॥



# चौदहवें अध्यायके सुभाषित

( १ ) सात्त्विक भावसे उन्नति।

ऊर्ध्वं गच्छन्ति सत्त्वस्था  
मध्ये तिष्ठन्ति राजसाः।  
जघन्यगुणवृत्तिस्था  
अधो गच्छन्ति तामसाः॥ १८॥

सात्त्विक लोगोंका उत्कर्ष होता है राजस लोग मध्य स्थितिमें रहते हैं, और तामस लोगोंकी अधोगति होती है। अतः मनुष्य अपने अन्दर सात्त्विकभाव बढावें।

( २ ) त्रिगुणोंमें न फसो।

गुणानेतानतीत्य त्रीन्  
देही देहसमुद्भवान्।  
जन्ममृत्युजरादुःखै—  
र्विमुक्तोऽमृतमश्नुते॥ २०॥

देहमें उत्पन्न होनेवाले इन तीनों गुणोंको उलांघ कर जन्ममृत्यु जरादुःखोंसे मुक्त होकर मनुष्य अमरत्वको प्राप्त होता है। अतः इन गुणोंमें न फंसना साधकको योग्य है।

( ३ ) अव्यभिचारिणी भक्ति।

मां च योऽव्यभिचारेण  
भक्तियोगेन सेवते।  
स गुणान्समतीत्यैतान्  
ब्रह्मभूयाय कल्पते॥ २६॥

अव्यभिचारिणी भक्तिसे जो ईश्वरकी सेवा करता है वह भी तीनों गुणोंके बंधनोंको तोडकर ब्रह्मकी महिमाको प्राप्त करता है। 'ईश्वरभक्तिकी यह महिमा है

## श्रीमद्भगवद्गीताके

# चौदहवें अध्यायकी विषयसूची

पञ्चदशोऽध्यायः ।

# पुरुषोत्तम-योगः ।

## (१) अश्वत्थ-वृक्ष ।

श्रीभगवानुवाच– ऊर्ध्वमूलमधःशाखमश्वत्थं प्राहुरव्ययम् ।
छन्दांसि यस्य पर्णानि यस्तं वेद स वेदवित् ॥ १ ॥
अधश्चोर्ध्वं प्रसृतास्तस्य शाखा गुणप्रवृद्धा विषयप्रवालाः ।
अधश्च मूलान्यनुसंततानि कर्मानुबन्धीनि मनुष्यलोके ॥ २ ॥

अन्वयः— श्रीभगवान् उवाच– छन्दांसि यस्य पर्णानि ( सन्ति तं ) अश्वत्थं ऊर्ध्वमूलं अधःशाखं अव्ययं प्राहुः। यः तं वेद सः वेदवित् ( इति उच्यते ) ॥ १ ॥ तस्य गुणप्रवृद्धाः विषयप्रवालाः शाखाः अधः ऊर्ध्वं च प्रसृताः ( सन्ति ) अधः च मनुष्यलोके कर्मानुबंधीनि मूलानि अनुसंततानि ( सन्ति ) ॥ २ ॥

श्रीभगवान् बोले— सब छन्द जिसके पत्ते हैं उस अश्वत्थकी जड़ ऊपर है और शाखा नीचे फैली हैं इसे अविनाशी कहते हैं। जो इसे जानता है, वही वेदवित् कहा जाता है ॥ १ ॥ उसकी ( सत्त्वादि ) गुणोंसे बढ़ी हुई और ( शब्दादि- ) विषयोंके कोमल पल्लवोंसे युक्त शाखाएं नीचे और ऊपर फैली हुई हैं, और नीचे मनुष्यलोकमें कर्मोंके साथ संबंध रखनेवाली जड़ें बहुत फैली हैं ॥ २ ॥

भावार्थ—संसारका वृक्ष अनादि अनंत चारों ओर फैला है, इसके ज्ञानरूपी पत्ते सबको शीतल छाया देनेवाले हैं शाखाएं ऊपर नीचे फैली हैं इसमें सत्त्व रज–तम गुणोंका रस भरपूर भरा है शब्द–स्पर्श–रूप रस–गंधरूप विषयोंकि सुखदायी कोमल अंकुर लगे हैं और इसकी कर्मोंसे संबंध जोड़नेवाली जड़ें चारों ओर फैली हुई हैं ॥ १–२ ॥

### संसारका वृक्ष।

( १–२ ) यहां इस पंद्रहवें अध्यायमें इस संसारको अश्वत्थ वृक्ष मानकर बड़ा सुंदर वर्णन किया है। " इसकी मूल ऊपर है शाखाएं नीचे हैं इसके पत्ते सब प्रकारके छन्द हैं ऊपर नीचे इसकी शाखाएं फैली हैं। सत्त्व–रज–तम इन तीन गुणोंसे इन सब शाखाओंका पालन होता है, शब्द–स्पर्श–रूप–रस–गन्ध ये विषय इन शाखाओंके कोमल अंकुर बन रहे हैं इसकी जड़ें बहुत गहरी गयी हैं और आगे उनका कर्मोंके साथ संबंध हुआ है। मनुष्यलोकमें यही अश्वत्थ वृक्ष है सब मानव इसीके आश्रयमें हैं।

यह वर्णन बड़ा अर्थपूर्ण है। इसका विचार हम आगे करेंगे। इससे पूर्व इस तरह संसारको वृक्ष कहकर कहां कहां वर्णन किया है वे वर्णन देखेंगे। पहिले कठोपनिषद्का वर्णन देखिये—

ऊर्ध्वमूलोऽवाक्शाख एषोऽश्वत्थः सनातनः।
तदेव शुक्रं तद् ब्रह्म तदेवामृतमुच्यते ॥
तस्मिँल्लोकाः श्रिताः सर्वे तदु नात्येति कश्चन
एतद्वै तत् ॥ ( कठ उ ६।१ )

" जिसकी जड़ें ऊपर हैं और शाखाएं नीचेकी ओर हैं वह सनातन अश्वत्थ वृक्ष यह है। वही शुक्र वही ब्रह्म और वही अमृत है ऐसा कहते हैं। इसीमें सब लोक आश्रय किये हुए हैं। इसको कोई उल्लंघन नहीं कर सकता यह निश्चयसे यही है।

भगवद्गीताके श्लोकका अर्थ समझनेके लिये इस वचनका अनुसंधान अवश्य करना चाहिये। इस इसको यहां सनातन कहा है और गीतामें अव्यय कहा है दोनोंका अर्थ एकही है। इससे यह सिद्ध होता है कि यह वृक्ष क्षणभंगुर नहीं है। यह सनातन है और अव्यय अर्थात्

अविनाशी है। बहुत लोग इसको क्षणभंगुर कहते हैं परन्तु यह क्षणभंगुर संसारको कहना वेद उपनिषद् और गीता को नहीं है। भगवद्गीता तो परमात्माको विश्वरूप मानती है अतः परमात्मा अनादि अनंत है और अविनाशी है वैसेही परमात्माका विश्वरूप-संसार भी अनादि अनंत और अविनाशी है। यही भाव इस वृक्षको सनातन और अव्यय कहनेसे व्यक्त हो रहे हैं। पाठक ये शब्द अवश्य देखें।

इसी उद्देश्यसे यहां इस उपनिषद्के वचनमें इसी अश्वत्थ वृक्षको शुक्र ब्रह्म और अमृत कहा है। यह वृक्ष ब्रह्मकाही रूप है यही शुद्ध तथा तेजस्वी है और अमृत अर्थात् मरणधर्मरहित है। इसको जो बंधनकारक समझते हैं वे भूल करते हैं इसका विचार आगे किया जायगा। यहां प्रथम अन्यान्य स्थानोंपर इस वृक्षके विषयमें क्या कहा है यह देखेंगे। मुण्डक उपनिषद्में वृक्षका वर्णन इस तरह है—

द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया
समानं वृक्षं परिषस्वजाते।
तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्व-
त्त्यनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति ॥ १ ॥
( ऋग्वेद १।१६४।२ ; मुण्डक ३।१ )

समाने वृक्षे पुरुषो निमग्नोऽनीशया
शोचति मुह्यमानः।
जुष्टं यदा पश्यत्यन्यमीशमस्य
महिमानमिति वीतशोकः ॥ २ ॥
( मुण्डक उ० ३।२ )

उत्तम पंखवाले साथ साथ रहनेवाले दो पक्षी एक वृक्षपर साथ साथ रहते हैं उनमेंसे एक पक्षी उस वृक्षका मीठा फल खाता है और दूसरा कुछ भी न खाता हुआ प्रकाशित होता रहता है। इस वृक्षपर रहनेवाला पुरुष इस वृक्षके फलमें निमग्न होकर मोहित हो जाता है और अपने स्वामी न होनेसे- अपने सामर्थ्यहीन होनेसे- अपने निर्बल होनेसे विषयमें शोक करता रहता है। जब यह दूसरे सबके स्वामीका दर्शन करता है और उसकीही यह महिमा है ऐसा जान लेता है तब इसका शोक दूर हो जाता है।

यहां भी एक वृक्ष है और उसपर एक जीव और दूसरा शिव ऐसे दो पक्षी रहते हैं जीव नामक पक्षी इसका फलभोग करता है इसलिये इसमें फलभोगकी आसक्ति रहती है, और आसक्तिके कारण मोहशोक होते हैं और अपने पराधीन होनेका विचार बारंबार उसे कष्ट देता है। पश्चात् जब अपने साथी दूसरे शिवसंज्ञक पक्षीकी यह सब महिमा है ऐसा यह जीवपक्षी जान जाता है तब फलभोगके बंधमें नहीं फंसता और शोकरहित होकर जीवनकी सफलता प्राप्त करता है।

इन मंत्रोंकी तुलना गीताके श्लोकोंके साथ करनेसे अर्थकी पूर्णता होती है और मुक्तिके मार्गका भी पता लगता है। असंगशस्त्र ( श्लो० १५।३ ) से वृक्षका छेदन करनेका जो उपाय गीतामें बताया है उसका संबंध इसके फलभोगके साथ है, यह बात ( पिप्पलं स्वादु अत्ति ) मीठा फल खाता है इस मंत्रभागके वचनसे स्पष्ट हो जाती है।

महाभारतके आश्वमेधिक पर्वमें ब्रह्मारण्यका वर्णन इस तरह किया है—

प्रज्ञावृक्षं मोक्षफलं शान्तिच्छायासमन्वितम्।
ज्ञानाश्रयं तृप्तितोयमन्तःक्षेत्रज्ञभास्करम् ॥ १६ ॥
येऽधिगच्छन्ति तत्सन्तस्तेषां नास्ति पुनर्भवः।
ऊर्ध्वं चाधश्च तिर्यक्च तस्य नान्तोऽधिगम्यते ॥
॥ १७ ॥
महाभा० आश्व० अ० २८ ( अनुगीता )

इस विचारारण्य अथवा ब्रह्मारण्यमें प्रज्ञा नामक वृक्ष है उसपर मोक्षरूपी फल लगे हैं शान्तिरूप उसकी छाया है वे ज्ञानका आश्रय करनेयोग्य स्थान हैं तृप्ति देनेवाला जीवन-जल भी यहां उपस्थित है। और क्षेत्रज्ञ आत्माका प्रकाश भी यहां पड रहा है। जो लोग इस वनमें जाते हैं उनका पुनर्जन्म नहीं होता इस वनका ऊपर नीचे तिरछा तथा किसी भी ओर अन्त नहीं प्रतीत होता।" यह इस प्रकारका बडा भारी अरण्य है। यहां एक अश्वत्थ वृक्षके स्थानपर अनन्त वृक्षोंके महावनका वर्णन है। जो मुक्तिके अधिकारी होते हैं वे इस वृक्षपर जाते हैं उन्हींको मोक्ष-रूपी फल प्राप्त होता है। भगवद्गीतामें जिस अश्वत्थ वृक्षका वर्णन है उसको असंगशस्त्रसे काटना है वह वृक्ष इस

यदादित्यगतं तेजो जगद्भासयतेऽखिलम् ।
यच्चन्द्रमसि यच्चाग्नौ तत्तेजो विद्धि मामकम् ॥१२॥
गामाविश्य च भूतानि धारयाम्यहमोजसा ।
पुष्णामि चौषधीः सर्वाः सोमो भूत्वा रसात्मकः ॥१३॥
अहं वैश्वानरो भूत्वा प्राणिनां देहमाश्रितः ।
प्राणापानसमायुक्तः पचाम्यन्नं चतुर्विधम् ॥१४॥
सर्वस्य चाहं हृदि संनिविष्टो
मत्तः स्मृतिर्ज्ञानमपोहनं च ।
वेदैश्च सर्वैरहमेव वेद्यो
वेदान्तकृद्वेदविदेव चाहम् ॥१५॥ ( भ गी १५ )

' जो तेज सूर्य चन्द्र और अग्नि में है, वह मेरा तेज है। भूमिमें प्रविष्ट होकर मैं अपनी शक्तिसे रसात्मक सोम बन कर सब औषधियोंको पुष्ट करता हूं । मैं सब प्राणियोंका वैश्वानर होकर सब प्राणियोंके देहोंमें रहकर प्राण और अपानसे युक्त होता हुआ चतुर्विध अन्नका पाचन करता हूं। मैंही सबके हृदयोंमें हूं, मुझसे ही स्मरण ज्ञान और विस्मरण होता है। सब वेदोंके द्वारा मैंही जानने योग्य हूं और मैंही वेदान्तका कर्ता और वेदका ज्ञाता हूं। '

यह साधक इस समय विश्वात्माके स्वरूपमें मिला होता है, विश्वात्मासे अभिन्न होता है मैं ही देवतारूप हूं यह सत्यानुभव इस समय इसको आता है। ये तीनों अनुभव उपनिषदोंमें स्पष्ट रीतिसे कहे हैं। विषयकी सुबोधताके लिये पाठक इन वचनोंको यहां अवश्य देखें—

१ स एवाधस्तात्स उपरिष्टात्स पश्चात्स पुरस्तात्स दक्षिणतः स उत्तरतः स एवेदं सर्वमिति ॥

२ अथातोऽहंकारादेशः—
अहमेवाधस्तादहमुपरिष्टादहं पश्चादहं पुरस्तादहं दक्षिणतोऽहमुत्तरतोऽहमेवेदं सर्वमिति ॥ १ ॥

३ अथात आत्मादेशः—
आत्मैवाधस्तादात्मोपरिष्टादात्मा पश्चादात्मा पुरस्तादात्मा दक्षिणत आत्मोत्तरत आत्मैवेदं सर्वमिति ॥

४ स वा एष एवं पश्यन्नेवं मन्वान एवं विजानन्नात्मरतिरात्मक्रीड आत्ममिथुन आत्मानन्दः स स्वराड् भवति। तस्य सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति ।

५ अथ येऽन्यथातो विदुरन्यराजानस्ते क्षय्यलोका भवन्ति तेषां सर्वेषु लोकेष्व कामचारो भवति ॥

( छां उ ७।२५।१—२ )

( १ ) अब वह सबसे यह ज्ञान कहते हैं ' वह ( ईश्वर ) नीचे वही ऊपर, वही पीछे वही आगे वह दायें और बाईं ओर अर्थात् वही सब कुछ है।

( २ ) अब अहं शब्दसे यही कहते हैं—
मैं नीचे मैं ऊपर मैं पीछे मैं आगे मैं दाईं ओर और मैं बाईं ओर अर्थात् मैं ही सब कुछ हूं।

( ३ ) अब आत्मा शब्दसे यही ज्ञान कहते हैं—
आत्मा नीचे आत्मा ऊपर आत्मा पीछे आत्मा आगे आत्मा दाईं ओर और आत्माही बाईं ओर अर्थात् आत्मा ही सब कुछ है।

( ४ ) जो इस तरह देखता है इस तरह मानता है, इस तरह जानता है वह आत्मामें रमता है आत्मामें क्रीडा करता है, आत्मासे मिलता है और आत्मासे आनंदित होता है। इस समय वह स्वराट्- [ स्वयं राजा-स्वयं प्रकाश स्वतंत्र ] होता है। इसकी गति सब लोकोंमें स्वेच्छासे होती है।

( ५ ) परंतु जिनको यह ज्ञान नहीं है वे दूसरेको राजा माननेवाले अर्थात् दूसरेको अपना स्वामी माननेवाले पराधीन होते हैं उनको अक्षय लोक कभी नहीं मिलता उनकी पराधीनताके कारण उनकी गति सब लोकोंमें नहीं हो सकती।

इस छांदोग्य उपनिषद्में स्पष्ट कहा है कि जबतक मैं ही विश्वरूप आत्मा हूं ऐसा सत्यानुभव नहीं होता, तब तक साधक दूसरेको अपना अधिपति माननेवाला पराधीन ही रहता है। वह जिस समय जानता है कि मैंही आत्मा हूं तब वह स्वतंत्र और मुक्त होता है। इस वचनमें ( स ) वह ( अहं ) मैं और आत्माके निर्देशसे एकही आशय बताया है। इसमें ( अहं ) मैं के निर्देशसे जो कहा है वैसा ज्ञान जिस समय साधकको होता उसी समय वह अपने आपकोही सर्वव्यापक समझेगा और अपनेसे भिन्न कोई

अथवा सब कर्मोंको परमेश्वरके रूप माननेका ही आदेश है। मनुष्य जो कुछ करता है वह परमेश्वरकी पूजा करनेकी अभिलाषासे ही करे। तृषित मनुष्यको जल दिया तो वह परमेश्वरको ही दिया है भूखे मनुष्यको अन्न दिया, तो वह परमेश्वरकोही दिया है। ऐसे कर्मोंसे परमेश्वरकी पूजा होती है। प्रत्यक्ष परमेश्वरके ये रूप हमारे सामने आते हैं। इनसे हम जो व्यवहार करते हैं वह प्रत्यक्ष परमेश्वरसे ही व्यवहार हो रहा है। जो मनुष्य अथवा पशुपक्षी हमारे सामने आता है वह परमेश्वरका प्रत्यक्ष रूप है। उससे हम कैसा व्यवहार करते हैं ? स्वकर्मसे उसकी पूजा करते हैं या उसको कष्ट पहुंचा देते हैं ? प्रत्येकको इसका विचार करना चाहिये।

## परमेश्वरसे व्यवहार।

दूसरोंपर अत्याचार किया जाता है दुराचार किया जाता है छलमार की जाती है धोखेबाजी की जाती है यह सब व्यवहार परमेश्वरसेही होता है। फिर इसके कौन और कहां भग सकेगा ? प्रत्यक्ष प्रभुके साथ कुव्यवहार करनेसे उस अपराधसे बचनेका कोई साधन नहीं है। पुरुषोत्तमयोग तो हो रहा है परंतु वह योग तो कैसे रहा है ? जो चल रहा है यह सब पुरुषोत्तमसे ही योग हो रहा है परन्तु जो जानेंगे व निर्दोष आचरण करनेद्वारा पुरुषोत्तमकी पूजा करेंगे और दूसरे पुरुषोत्तमको कष्ट देनेके कारण स्वयं कष्टमें पडेंगे। व्यवहारमें यही हो रहा है। आज दूसरेको लूटनेवाला कल स्वयं लूटा जाता है और उस समय कष्ट पाता है। परन्तु वह तो अपना ही कर्म था।

पुरुषोत्तमका विश्वरूप जानकर और अपने कर्मोंसे उसकी पूजा करनेका व्रत करके पुरुषोत्तमकी सेवा करनी चाहिये। हरएक आचरण इस कसौटीसे परखा जायगा तभी निर्दोष आचरण होगा। ब्राह्मण ज्ञानदानसे क्षत्रिय रक्षाकर्मसे वैश्य धनदानसे और शूद्र अपने सेवाकर्मसे परमेश्वरकीही उपासना करता है। मूर्तिपर चन्दनपुष्प चढानेका काम पूजा समझते हैं। वह पूजा साक्षात् नहीं है। जो मानवादि प्राणियोंसे व्यवहार हो रहा है वही साक्षात् पूजा करनेकी विधि है। इस विधिसे हरएकको साक्षात् भगवान्‌की सेवा करनेका अवसर मात्र होता है। उस अवसरमें वह क्या कर रहा है, यही विचारणीय विषय है। इसका विचार प्रत्येक मनुष्यको करना चाहिये। यह एक नियम मनुष्यका आचरण पवित्र करनेवाला है।

जैसे संपूर्ण विश्वरूप पुरुषोत्तम है वैसाही पूर्वोक्त वर्णनानुसार यह सब विश्वरूप ( मैं ) मेराही रूप है। जैसे पुरुषोत्तम इस विश्वरूपमें प्रकट हुआ है वैसेही व्यक्तिरूपसे इस सब विश्वरूपमें मैं ही प्रकट हुआ हूं जो कुछ विश्वमें हो रहा है वह आत्मस्वरूपी मुझसे ही हो रहा है यह जानकर विश्वसेवाका अद्भुत मार्ग जाना जाता है। विश्वमें जो कुछ कल्याणरूप है यह तो ठीक है ही उस विषयमें तो विशेष बोलनेकी आवश्यकता है ही नहीं परंतु जो कुछ हानिकारक अहितकारक अमङ्गकारक है वह सब मेरे पूर्वरूपके दोषके कारण हुआ है इसलिये उसको ठीक करनेके लिये आत्मसमर्पण आत्मशुद्धि अथवा विश्वसेवा करना मेरा कर्तव्य होता है। विश्वमें मेरे व्यतिरिक्त दूसरा कोई नहीं है अतः जो भला-बुरा भला हो रहा है वह मुझसेही हो रहा है इसमें कोई संदेहही नहीं है। पर साथही यहां जो कुछ भला है वह तो होनाही चाहिये था इसलिये उसके विषयमें कुछ कहनेकी भी कोई आवश्यकता नहीं है। परंतु जो अहित हुआ हो वह मुझे छोडकर कोई अन्य यहां न होनेसे मेरे कारण ही हुआ है अतः उसके निराकरणके लिये अर्थात् इस अपने कर्तव्यसे विश्वसेवा करनेके लिये कटिबद्ध होना अपना कर्तव्य हो जाता है। इस कर्तव्य करनेके द्वारा विश्वात्माकी भक्ति—सेवा—पूजा करना साधकका कर्तव्य हो जाता है। इसी कारण साधक विश्वसेवा करता रहता है। विश्वरूपी आत्माका यथार्थ ज्ञान होनेके पश्चात् कर्तव्य क्षेत्रका बडा विस्तार हो जाता है। साधक अपना जीवन विश्वरूपकी सेवाके लिये अर्पण करता है और जो करता है वह निष्कामभावसे ही करता है।

विश्वमें दुःख कष्ट और न्यूनता देखकर वह दूसरोंको दोष नहीं देता क्योंकि उसके लिये इस विश्वमें दूसरा कोई होताही नहीं। सब विश्वरूपही उसका अपना रूप है। अत जहां कहीं वह न्यूनताका अनुभव करता है उसे अपनेमें ही देखता है। जब इसको अपनेमें दोष दीखता तब वह दूसरोंको दोष कैसे दे सकता है ? इसलिये वह

अपना दोष जानकर अपनाही दोष दूर करता है, वह कदापि दूसरोंकी निंदा नहीं करता क्योंकि कोई दूसरा तो है ही नहीं। जिस समय ( सर्वाणि भूतानि आत्मा एव अभूत् ) सब भूत आत्माही हुए उस समय अपने कर्तव्यके संबंधमें कोई शोक मोह नहीं होते। उसको उसका सीधा कर्तव्य स्पष्ट दीखता है। ( वा. य. ४०।७ )

सर्वात्मभाव जाननेसे परनिंदा करनेका कोई प्रयोजनही नहीं रहता और स्वकर्तव्य करनेमें दोष भी नहीं रहते। पाठक सबका आत्मा एक है अथवा सब रूप परमेश्वरके हैं ऐसा मानकर व्यवहार करके देखें। इससे उनके व्यवहार पूर्ण निर्दोष हो सकेंगे।

## सर्वभाव।

यो मामेवमसंमूढो जानाति पुरुषोत्तमम्।
स सर्वविद्भजति मां सर्वभावेन भारत॥
(गी. १५।१९)

जो इस तरह ज्ञानी पुरुष पुरुषोत्तमको जानता है वह सर्वज्ञ होता है और सर्वभावसे परमेश्वरकी पूजा करता है। यहां पूजाकी दो विधियां निश्चित की हुई दीखती हैं। एक सर्वभावसे पूजा करना और दूसरा असर्वभावसे किंवा अल्पभावसे पूजा करना। इन दोनोंका परिणाम कैसा होता है वह हम अब देखेंगे।

जो अल्पभावसे पूजा करता है वह किसी मूर्तिकी पूजा करता है। जिस ग्राममें वह मंदिर हो वहां जाना, अन्य स्थानपर ईश्वर नहीं है ऐसा मानना, वह मूर्ति मुझसे भिन्न है मैं भिन्न हूं ऐसा मानकर तथा अन्य जनता उससे भिन्न है ऐसा मानकर और एक स्थानपरही उसका निवास मानकर मूर्तिकी उपासना होती है। यह सब उपासना असर्व-भावसे है। इसलिये मूर्तिमें ईश्वर है अन्य जनतामें नहीं ऐसी बुद्धि होती है और धनिक व्यवहारमें लूटमार करके मंदिरमें स्थित मूर्तिपर हजारों रुपयोंके चढावे—समर्पण किये जाते हैं। असर्वभावसे ये दोष हो जाते हैं। जो साहूकार अपने कर्जदारोंको लूटता है वही मंदिरमें जाकर दरवाजेपर धन अर्पण करता है क्योंकि वह समझता है कि मंदिरमेंही ईश्वर है मंदिरसे बाहर ईश्वर नहीं है। जो अपने कर्जी हैं उनको लूटकर धन कमाना और मंदिरकी मूर्तिपर चढाना यह तबही होना जब मंदिरसे बाहर देवताका अस्तित्व न माना जाय। जगत्के संपूर्ण पातक असर्वभावके माननेके कारण हो रहे हैं।

अब सर्वभावके माननेसे कैसे परिवर्तन होता है वह भी देखिये। संपूर्ण विश्व एक अखण्ड वस्तुका प्रकटीकरण है मैं भी उसीमें हूं। संपूर्ण विश्व और मैं मिलकर एक अखण्ड भाव है जिसका नाम 'सर्व' है। यह सर्वभाव मेरा है। उपासक उपास्य सब इसी सर्वभावमें सम्मिलित हैं। यहां पृथक् कोई नहीं। सब मेरे अथवा ईश्वरकेही रूप हैं। ऐसा निश्चय होनेपर कौन किसे लूटे, कौन किससे कपट करे? यहां दूसरा होही नहीं, यहां सर्वत्र एकही सत्ता हुई, वहां कौन किसका द्रोह करे? इस प्रकार सर्वभावसे निर्दोष आचरण होता है। इसलिये सर्वभावसे भक्ति करनेवाले निर्दोषी होते हैं। सर्वभावसे व्यवहार करनेपर निर्दोष व्यवहार होता है। वैयक्तिक कौटुंबिक, सामाजिक तथा राजकीय सब प्रकारके व्यवहार सर्वभावसे करनेसेही झगडे नहीं होंगे। जो आजकल झगडे बढ रहे हैं उसका कारण असर्वभावसे अर्थात् मैं व्यक्ति अलग हूं और सब विश्व अलग है ऐसा मानकर सब व्यवहार हो रहे हैं यही सच्चा पता है। संपूर्ण धर्म मूलमें इस सर्व भावपर अधिष्ठित हैं, तथापि आगे जाकर धर्मप्रचारक असर्वभावही मानने लगते हैं इसलिये धर्मके नामसे झगडे खडे होते हैं।

उदाहरणके लिये इसामसीहने अपने ईसाई धर्मकी पुस्तकमें कहा है कि जिस समय सामने कोई भिखारी दुःखी कष्टी आदमी आजाय तो उसको परमेश्वरका रूप मानकर उसकी सेवा करना चाहिये। ऐसा कई धर्मसेवक ईसाई करते भी हैं परंतु सर्वसाधारण प्रचारक इस विश्वात्मभाव विश्वरूपको जानते तक नहीं। और न जानते हुए किस धर्मका प्रचार करते हैं पता नहीं।

भारतवासी आर्यधर्मके अथवा सनातन धर्मके वैदिकधर्मी अनुयायी वेदको उपनिषदोंको और भगवद्गीताको प्राणसे भी अधिक मूल्यवान् मानते हैं परन्तु विश्वरूपकी उपासना नहीं करते। इतनाही नहीं परन्तु अपनेही धर्मके भाइयोंका इतना दूर रखते हैं कि जितना दूर रखना विश्वरूपी परमेश्वरको माननेपर योग्य है ऐसा सिद्ध करनेका यत्न करते हैं जोकि असत्य है—

विश्वकी संपूर्ण शक्तियोंके अंश आया है उनमें शरीरके अंश भी वहांसे ही आया है। अतः इसका संबंध परमात्माके विश्वव्यापक शरीरसे स्पष्ट है। जीवका प्राण विश्वव्यापक प्राणका अंश है। जीवका पांचभौतिक शरीर विश्वव्यापक पांचभौतिक विराट् शरीरका अंश है। इसी तरह जीव शरीरकी सब शक्तियां विराट् पुरुषकी शक्तियोंसे संबंधित हैं। इस विचारसे भी जीवका विश्वसे अखंड और अनन्य संबंध ज्ञात हो सकता है। इसी अनन्य संबंधका ध्यान करना चाहिये।

जीव परमात्माका अंश है इसी कारण अंशको अंशी परमात्माके लिये आत्मसमर्पण करना चाहिये। अंशकी इति कर्तव्यता अंशीकी सेवा-तत्परतासे और अनन्यभावसे कर लेनेसे ही हो सकती है। दूसरा कोई कृतकृत्यताका उपाय ही नहीं है। अंश जीव है और विश्वात्मा पुरुषोत्तम है पुरुषोत्तमका अंश जीवपुरुष है। इस जीवका पुरुषोत्तमसे अखंड और अनन्य योग है। इसका ज्ञान प्राप्त करना उस योगका अनुभव करना मनुष्यकी पूर्णताके लिये अत्यंत आवश्यक है। जीवात्माका परमात्माके साथ अखण्ड और अनन्य संबंध कैसा है यही वर्णन इस अध्यायमें किया गया है। इस संबंधको अपने अंदर देखना और उसका अनुभव करना, तथा इस पुरुषोत्तम विद्याकी शिक्षा देना इस अध्यायका उद्देश है।

इति गुह्यतमं शास्त्रमिदमुक्तं मयाऽनघ।
एतद् बुद्ध्वा बुद्धिमान् स्यात्कृतकृत्यश्च भारत॥
( गी १५।२ )

यह पुरुषोत्तम-विद्या अत्यंत गुह्य विद्या है। तथा यह ( गुह्य-तम ) सदा बुद्धि ( गुहा ) में धारण करनेयोग्य ज्ञान है। यह विद्या जाननेसे मनुष्य बुद्धिमान् और कृतकृत्य हो जाता है। क्योंकि संपूर्ण विश्व अखण्ड और अनन्य है। यही यहां स्पष्ट दिखाया गया है।

इस प्रकार विचार करके पाठक इस पुरुषोत्तमयोगका आश्रय करें और अनन्य-भावसे विश्वसेवा करके अपनी कृतकृत्यता संपादन करें।

॥ यहाँ पंद्रहवें अध्यायका मनन समाप्त हुआ ॥ १५ ॥



विश्वकी संपूर्ण शक्तियोंके अंश आता है उसमें मालीके अंश भी वहांसे ही आता है। अतः इसका संबंध परमात्माके विश्वव्यापक शरीरसे स्पष्ट है। जीवका प्राण विश्वव्यापक प्राणका अंश है। जीवका पांचभौतिक शरीर विश्वव्यापक पांचभौतिक विराट् शरीरका अंश है। इसी तरह जीव शरीरकी सब शक्तियां विराट् पुरुषकी शक्तियोंसे संबंधित हैं। इस विचारसे भी जीवका विश्वसे अखंड और अनन्य संबंध ज्ञात हो सकता है। इसी अनन्य संबंधका ध्यान करना चाहिये।

जीव परमात्माका अंश है इसी कारण अंशको अंशी परमात्माके लिये आत्मसमर्पण करना चाहिये। अंशकी इति कर्तव्यता अंशीकी सेवा-उपासनासे और अनन्यभावसे कर देनेसे ही हो सकती है। दूसरा कोई कृतकृत्यताका उपाय ही नहीं है। अंश जीव है और विश्वात्मा पुरुषोत्तम है पुरुषोत्तमका अंश जीवपुरुष है। इस जीवका पुरुषोत्तमसे अखंड और अनन्य योग है। इसका ज्ञान प्राप्त करना उस योगका अनुभव करना मनुष्यकी पूर्णताके लिये अत्यंत आवश्यक है। जीवात्माका परमात्माके साथ अखंड और अनन्य संबंध कैसा है यही वर्णन इस अध्यायमें किया गया है। इस संबंधको अपने अंदर देखना और उसका अनुभव करना, तथा इस पुरुषोत्तम विद्याकी शिक्षा देना इस अध्यायका उद्देश है।

इति गुह्यतमं शास्त्रमिदमुक्तं मयाऽनघ।
एतद्बुद्ध्वा बुद्धिमान् स्यात्कृतकृत्यश्च भारत॥
( गी १५।२ )

यह पुरुषोत्तम-विद्या अत्यंत गुह्य विद्या है। तथा यह (गुह्य-तम) सदा बुद्धि (गुहा) में धारण करनेयोग्य ज्ञान है। यह विद्या जाननेसे मनुष्य बुद्धिमान् और कृतकृत्य हो जाता है। क्योंकि संपूर्ण विश्व अखंड और अनन्य है। यही यहां प्रत्यक्ष दिखाया गया है।

इस प्रकार विचार करके पाठक इस पुरुषोत्तमयोगका महत्त्व जानें और अनन्य-भावसे विश्वसेवा करके अपनी कृतकृत्यता संपादन करें।

॥ यहाँ पंद्रहवें अध्यायका मनन समाप्त हुआ ॥ १५ ॥

देवद्विजगुरुप्राज्ञपूजनं शौचमार्जवम् ।
ब्रह्मचर्यमहिंसा च शारीरं तप उच्यते ॥ १४ ॥
अनुद्वेगकरं वाक्यं सत्यं प्रियहितं च यत् ।
स्वाध्यायाभ्यसनं चैव वाङ्मयं तप उच्यते ॥१५॥
मनःप्रसादः सौम्यत्वं मौनमात्मविनिग्रहः ।
भावसंशुद्धिरित्येतत्तपो मानसमुच्यते ॥ १६ ॥
श्रद्धया परया तप्तं तपस्तत्त्रिविधं नरैः ।
अफलाकांक्षिभिर्युक्तैः सात्त्विकं परिचक्षते ॥१७॥
सत्कारमानपूजार्थं तपो दंभेन चैव यत् ।
क्रियते तदिह प्रोक्तं राजसं चलमध्रुवम् ॥१८॥
मूढग्राहेणात्मनो यत्पीडया क्रियते तपः ।
परस्योत्सादनार्थं वा तत्तामसमुदाहृतम् ॥१९॥
( भ गी १७ )

## शारीरिक तप।

देवोंकी पूजा करना द्विजोंका सत्कार करना गुरुजनोंका आदर करना विशेष ज्ञानी लोगोंका सन्मान करना पवित्रता करना सरलता धारण करना ब्रह्मचर्य और अहिंसाका पालन करना ये शारीरिक तप हैं।

## वाचिक तप।

दूसरोंको उद्वेग न पहुंचानेवाला भाषण करना जो सत्य हो प्रिय हो और हितकारक भी हो ऐसा भाषण करना नित्य स्वाध्याय करना यह वाङ्मय तप है।

## मानसिक तप।

मनकी प्रसन्नता मनकी सौम्यता अर्थात् कोमलता, मौन धारण करना आत्मनिग्रह मनके भावोंकी परिशुद्धता यह मानसिक तप है।

## सात्त्विक तप।

जो तप परम श्रद्धासे किया जाता है उसके भी तीन भेद होते हैं। जो तप फलभोगकी इच्छा मनमें न धारण करते हुए किया जाता है उसको सात्त्विक तप कहते हैं।

## राजस तप।

जो बडे दंभसे किया जाता है अपना सत्कार होवे अपना मान बढे और अपनी पूजा चारों ओर हो इस हेतुसे किया जाता है उस अस्थिर और चंचल तपको राजस कहते हैं।

## तामस तप।

मूढतासे अपने आपको पीडा देकर जो तप किया जाता है तथा जिसमें दूसरेका नाश करनेका उद्देश होता है, उसे तामस तप कहते हैं।

यहां इस तपके वर्णनमें पाठक देख सकते हैं कि जो यह तामस तप कहा गया है उसमें दैवी भाग अत्यल्प है, आसुरी भावही इसमें बहुत है- इस तरहका तप दैवी संपत्तिमें नहीं आवेगा। निःसंदेह यह तप है परंतु यह आसुरी भावसे युक्त है।

इस तरह विचार करके कौनसा तप इस दैवी संपत्तिमें लेनेयोग्य है इसका निश्चय करना चाहिये। जो सात्त्विक तप है वही पूर्णतया दैवी संपत्तिमें अन्तर्भूत हो सकता है। इसके साथ साथ अहिंसा, शौच ( पवित्रता ) आर्जव ( सरलता ), सत्य मार्दव (सौम्यता) अतिमानिता अचापल्य ( अक्षुब्ध ) इत्यादि दैवी संपत्तिमें गिनाये लक्षण तपके विवरणमें भी आये हैं। यह देखकर ये लक्षण केवल साधारण अवबोध होनेके लिये गिनाये हैं ऐसा स्पष्ट हो जाता है। जैसे तपमें ये दैवी संपत्तिके भाव आगये हैं उसी तरह अन्यान्य दैवी लक्षणोंमें भी अन्य दैवी भावोंकी संकीर्णता दिखाई देगी। इसका कारण यह है कि ये लक्षण एक दूसरेसे अत्यंत पृथक् नहीं रह सकते। एक लक्षण होनेके साथ साथ अन्यान्य लक्षण भी साथ साथ होते ही हैं। जैसे ' अहिंसा ' के साथ साथ मार्दव दया क्षमा आदिका होना स्वाभाविक ही है। इसी तरह पाठक अन्यान्य लक्षणोंके विवरणमें भी विचार करके जान सकते हैं।

## (२) दम।

इन्द्रियदमन मनःशमन आत्मसंयम इत्यादि भाव इसमें हैं। मनके वेगोंका शमन करना मनके वेगोंको अपने आधीन रखना अपनी योग्यताको प्राप्त और नियमित करना यह सब इस दममें आता है।

इस दमपर ही मनुष्यकी सभ्यता अवलंबित है। इस दम अर्थात् संयममें बडी शक्ति होती है। इसमें मानवी समाजकी उत्तम धारणा करनेका सामर्थ्य है। यदि किसी समाजमें दम कम होगा तो उस समाजमें स्वैर भोगवृत्ति की वृद्धि होगी और वह समाज कभी स्थिर नहीं होगा।

अर्थात् दूसरा है ही नहीं। एककी आत्मसत्ता सर्वत्र है, एककी यहां सब है, अतः न कोई दूसरोंसे दान लेता है और न कोई दूसरोंको दान दे सकता है। दूसरोंको दान देना यह भावही अशुद्ध और अज्ञानमूलक है। जिसदेनेवालेके लिये आत्म समर्पण करनेका आशय स्वयं अपने लियेही देना है। यहां यह अनुभव होनेसे दान न देना आत्मघात करना है, इस कारण आत्मघातसे बचनेके लिये दान देना अत्यंत आवश्यक है। परंतु यह सत्पात्रमें देना चाहिये अन्यथा कुपात्रमें दिया दान निःसन्देह व्यक्तिकी और समाजकी हानि करेगा।

जिसमें दैवी संपत्ति विकसित हुई है, वह जानता है कि सत्पात्रमें दान देना किसका नाम है और कुपात्रमें दान क्यों नहीं देना चाहिये। सत्पात्रमें दान देना दैवी संपत्तिवालेका स्वभाव ही है। वह योग्य समय योग्य दान दिये बिना नहीं रहेगा।

## (७) यज्ञ।

यज्ञ एक ऐसी प्रक्रिया है कि जो सबके उद्धारका हेतु हो सकती है। यज्ञमें दान, कर्म, तप, स्वाध्याय, अहिंसा आदि उत्तम विकास उत्तम रीतिसे होता है। यज्ञका नाम 'अध्वर' है इसका अर्थ अहिंसा किंवा अकुटिलता है। यही यज्ञका मुख्य लक्षण है। हिंसा किसीकी न हो किसीके साथ कुटिलताका व्यवहार न हो यज्ञमें यही वृत्ति होती है। यज्ञके लिये इसकी आवश्यकता होती है अहिंसा तो इस यज्ञका स्वरूपही है। अकुटिलता भी आर्जव (सरलता) काही दूसरा नाम है। यज्ञसे तो अनेक अज्ञात व्यक्तियोंका लाभ होता रहता है। यहां हवन किया तो दूर दूरतक वायुशुद्धि होती है और उससे अनेक लाभ मिलते रहते हैं। योग्य स्थानपर सबकी भलाईके लिये कुआं खोदना यज्ञ है, उससे पानी निकालना कर्म है उस पानीका दूसरोंको देना दान है वहांकी पवित्रता-मार्जन-सफाई करना (शौच) तप है। इससे यज्ञ-दान-तपकी कल्पना स्पष्ट हो सकती है। यज्ञ-दान-तप-ये कर्म कभी त्यागना नहीं चाहिये ये सब अवस्थामें करनेयोग्य हैं, क्योंकि ये मानवोंको पवित्र करनेवाले हैं (गी. १८।५) यह गीताका कथन है। अपना जीवनही यज्ञमय बनाना चाहिये। अपनी सहज वृत्तिसे यज्ञही होता रहे ऐसी शिक्षा मनुष्यको मिलनी चाहिये। इससे सामाजिक और राष्ट्रीय जीवनकी पवित्रता सिद्ध होती है।

## (८) आर्जव।

आर्जवका अर्थ ऋजुता सरलता अकुटिलता, टेढेपनका न होना है। यह भाव यज्ञके अर्थमें बताही दिया गया है। इस तरह सरलता यज्ञका एक अंग है। अर्थात् अहिंसा और सरलताके बिना यज्ञ होही नहीं सकता। अतः अहिंसा का भी यज्ञके साथ साथही विचार करना चाहिये।

## (९) अहिंसा।

अहिंसा यज्ञका एक मुख्य अंग है। अहिंसाका अर्थ है अपने द्वारा दूसरोंको किसी प्रकार कष्ट न पहुंचाना यदि कष्ट पहुंचाना अपरिहार्यही हो तो न्यूनसे न्यून कष्ट पहुंचानेका यत्न करना। अहिंसा सभ्यताकी परमावधिकी सीमा है। कौनसा समाज अधिक सभ्य है? ऐसा प्रश्न पूछनेपर उत्तर यही दिया जायगा कि जो अधिक अहिंसाका पालन कर सकता है वही अधिक सभ्य है। आश्रमोंमें सन्यास और वर्णोंमें ब्राह्मण अधिक अहिंसा आचरणमें लाते हैं। अतः अन्यों की अपेक्षा वे अधिक सभ्य समझे जाते हैं। हिंसाके अधिक होनेसे सभ्यता घटती है क्योंकि हिंसा आसुरी वृत्तिका दुर्गुण है।

## (१०) अक्रोध।

क्रोधका न होना अहिंसाके लिये अत्यंत आवश्यक है, क्रोधसेही हिंसा होती है क्रोध मनका भाव है वही हिंसाके रूपसे बाहर परिणत होता है। मनकी अशान्ततासे क्रोध उत्पन्न होता है और क्रोधसे हिंसा होती है दूसरेका सकारण अथवा निष्कारण घातपात किया जाता है। इस लिये हिंसाको दूर करनेके लिये क्रोधको शान्त करना चाहिये, अतः अक्रोधकी गणना दैवी संपत्तिमें की गई है क्योंकि अक्रोधसेही अहिंसाकी सिद्धि होती है और अहिंसासे परम उच्च सभ्यता सिद्ध होती है। अतः मानवीय परम-उच्च सभ्यताको प्राप्त करनेका परम साधन अक्रोध है।

## (११) अद्रोह।

अहिंसाकी सिद्धिके लिये द्रोहका न होना भी अत्यंत आवश्यक है। द्रोह करनेसे द्वेषबुद्धि बढ़ती है जिससे

असत्यसेही यह अन्तरात्माको सताने लगता है। सत्य कहते ही वे क्लेश दूर हो जाते हैं। सत्यसेही सब सिद्धियाँ मिलती हैं अतः सत्यपालनका महत्त्व जानकर और आत्मोन्नतिके लिये उसकी आवश्यकता और उपयोगिता देख कर प्रत्येक साधकको सत्यपालनमें तत्पर होना चाहिये।

## (१८) शौच [ पवित्रता ]

शुचिताका अर्थ पवित्रता है। यह अनेक प्रकारकी है। शारीरिक पवित्रता शुद्ध जलसे की जाती है इन्द्रियोंकी पवित्रता संयमसे होती है, मनकी शुद्धता सत्यसे होती है, बुद्धि ज्ञानसे शुद्ध होती है तथा विद्या और तपसे आत्मशुद्धि होती है—

अद्भिर्गात्राणि शुध्यन्ति मनः सत्येन शुध्यति।
विद्यातपोभ्यां भूतात्मा बुद्धिर्ज्ञानेन शुध्यति॥
( मनु ५।१०९ )

शुचिके अनेक साधन हैं शुद्धता शरीरमें हो तो शरीर नीरोग रहता है। शरीरमें मलसञ्चय हो जाय तो विविध रोग होने लगते हैं इसी तरह शुद्धतासेही आसुरी वृत्ति दूर होकर दैवी भाव बढ़ने लगते हैं।

## (१९) ह्री।

बुरे कर्म करनेके लिये लज्जा होनी चाहिये। ह्रीका अर्थ यही है। इससे मनुष्य बुरे कर्मोंसे दूर रह सकता है जिससे इसकी उन्नति होती है। जिस समय कुकर्म करनेमें इसको लज्जा नहीं होगी, उस समय यह असुर बना होगा। अर्थात् यह (ह्री) लज्जा कुप्रवृत्तिसे बचानेवाली है।

## (२०) धृति।

धृतिका अर्थ है धैर्य। धर्म करनेके लिये किसीसे न डरनेका नाम धृति है। इस वृत्तिसे ही साधक अपने धार्मिक कर्तव्य स्थिर होकर करता रहता है। दैवी संपत्तिकी वृद्धि होनेके लिये इस वृत्तिकी अत्यंत आवश्यकता है। यदि वह धार्मिक कर्म करनेमें डरा करेगा और अधार्मिक कुकर्म करनेमें न डरेगा तो इसमें आसुरी वृत्ति बढ़ती जायगी। अतः यदि धैर्यको केवल निडरता न समझते हुए शुद्ध धार्मिक कर्तव्य करनेमें जो स्थिरता आवश्यक है वही यह धृति है ऐसा मानना उचित है।

## (२१) क्षमा।

क्षमा शब्दके दो अर्थ हैं। एक दूसरोंके अपराधोंको शान्तिसे क्षमा करना और धर्मकर्म करनेके समय जो कष्ट हों उनको सहन करनेकी शक्ति अपनेमें उत्पन्न करना। ये दोनों गुण मनुष्यको अपनेमें बढ़ाने चाहिये। दूसरे अर्थसे अपनी धर्मकर्म करनेकी शक्ति बढ़ती है और पहिले अर्थको स्वीकार करनेसे निर्वैरता सिद्ध होती है। दोनों अर्थ सहायक हैं।

## (२२) तेज।

तेजस्विता तेजस्वी वृत्ति मनुष्यमें रहनी चाहिये कभी भी अपमान सहन नहीं करना चाहिये। कुछ लोग अहिंसा अक्रोध क्षमा आदि शब्दोंसे तथा विशेषतया '*नातिमानिता*' और '*मानापमानयोः तुल्यः*' इस अर्थसे अपमान सहन करना और दुःख कष्ट आदि भी सहतेही जाना ऐसा अर्थ मानते हैं और अपमान होनेपर भी वे सहते हैं परन्तु भगवद्गीताको यह अभीष्ट नहीं है। तेजस्विताके साथ नातिमानिताका संबंध देखना चाहिये। इसी स्थितिमें तेजस्विता रहती है आत्मसंमानके बिना तेजस्विता कैसे रहेगी? अर्थात् तेजस्वीपन दैवी संपत्तिका प्रधान अंग है, *मान-अपमानको तुल्य माननेका अर्थ इतनाही है कि सन्मान* होने अथवा अपमान होनेपर अपना कर्तव्य नहीं छोड़ देना चाहिये दोनोंको समान मानकर अपना मन इधरउधर न होने देना चाहिये। जितने भी दैवी गुण हैं वे कभी भी तेजस्विताके विरोधी नहीं हैं।

## (२३) अचापल।

चपलताका अर्थ चंचलता है अर्थात् इस क्षणमें एक और दूसरे क्षणमें दूसराही कुछ करने लगना। किसी एक अनुष्ठानमें स्थिर न होनेसे कोई सिद्धि प्राप्त नहीं हो सकती। अतः चपलताका त्याग करके अनुष्ठानका स्थैर्य प्राप्त करना चाहिये। सिद्धिके लिये इसकी अत्यंत आवश्यकता है।

## (२४) मार्दव।

हृदयकी कोमलता। दूसरोंकी हिंसा करनेके समय मनकी कठोरता कार्य करती है कोमलता—मार्दव-रहे तो हिंसा-क्रौर्यमें प्रवृत्ति होही नहीं सकती। मृदुतासे सभी आसुरी

क्रोध बढ़ता और हिंसा भी होती है। इसी कारण क्रोध भावकी गिनती आसुरी वृत्तिमें होती है। अतः उन्नत होनेवाले मनुष्योंको उचित है कि वे अक्रोधवृत्ति अपने अंदर बढावें और अपने अंदर दैवी संपत्तिकी परिपुष्टता करें।

## (१२) अपैशुन।

चुगली करनेकी वृत्तिका नाम पिशुनता है। एककी गुप्त बात बुरे भावसे दूसरे तक पहुंचाना और उससे अपने काम साधन करना चुगली का स्वरूप है। चुगलखोरोंसे समाजमें अशांति फैलती है एक दूसरेका घातपात करनेकी प्रवृत्ति बढती है और क्रोध बढकर हिंसक वृत्तिही फैलती है जो मानवताकी हानि करती है। इस कारण पिशुनताको दूर करना आवश्यक है। यह लोभको दूर करनेसेही होना संभव है, अतः अलोभका अंगीकार करना चाहिये।

## (१३) अलोलुप्त्व।

निर्लोभवृत्तिका नाम अलोलुप्त्व है। अलोलुपता लोलुप न होना लोभका त्याग ये इसके साधन हैं। जो लोभी होता है, वही चुगली करके अपने लोभकी पूर्तिका साधन ढूंढता है। जिसे लोभही न होगा वह चुगली करेगा ही क्यों? मनुष्योंका स्वभावही चुगली करनेका होता है परंतु इसकी जडमें देखा जाय तो स्वार्थ लोभ अवश्य दीखेगा। अतः निर्लोभवृत्ति रही तो चुगली करनेका दुर्गुण दूर हो जायेगा और इससे आनेवाले दुष्परिणाम भी नहीं होंगे।

## (१४) त्याग।

त्यागभावका अर्थ भोगत्याग है। स्वार्थी भोगोंका त्यागही सच्चा त्याग है। इसीका नाम कर्मफलत्याग है। फलभोगकी जो लालवृत्ति है उसका त्याग करनाही बडा भारी साधन है। इस त्यागभावसे निर्लोभवृत्ति अर्थात् अलोलुप्त्व-सिद्ध होता है और इसके पश्चात् क्रमसे अपैशुन अक्रोध और अहिंसा सिद्ध होती है। अतः त्यागभावका महत्त्व उन्नतिकी साधनामें अधिक है। त्यागभावसेही दैवी संपत्ति सिद्ध हो सकती है। जहां त्याग नहीं वहां आसुरी वृत्ति प्रबल है यह समझना चाहिये।

## (१५) नातिमानिता।

अतिमानी होना योग्य नहीं है। अहंकार घमंड गर्व मानीपन ये सब इसी भावके वाचक शब्द हैं। मनुष्यको आत्मसम्मानकी रक्षा करनाही चाहिये। आगे 'तेजस्विता आवश्यक है', ऐसा बतायेंगे। तेजस्वीपनके साथ आत्मसंमान जितना रह सकता है उतना तो मनुष्यको चाहिये। उससे जो अधिक अतिमानीपन है अति घमंडी स्वभाव है, अत्यधिक अहंकार है, वह दूर कर देना चाहिये। अतिमानी मनुष्य अति क्रोधी भी होता है, अतिक्रोधी मनुष्य अपने क्रूरताके कारण अति-हिंसक होता है। हिंसाका अर्थ केवल जीवहिंसा करनाही नहीं है परंतु दूसरेको चुभनेवाले शब्द बोलना भी हिंसा है। अतिमानी मनुष्य अपनी घमंडी वृत्तिके कारण दूसरोंसे ऐसे शब्द बोलता है कि वे उसके हृदयमें चुभ जाते हैं। अर्थात् अतिमानी मनुष्य सर्वथा हिंसक होता है। अतः साधकको उचित है कि वह अपने अन्दरसे अतिमानी वृत्ति कम करे। यहां तेजस्विता रहनेका आत्मसंमानका भाव धारण करनेका विरोध नहीं हुआ है, इसका पाठकोंको ध्यानमें रखना चाहिये।

## (१६) भूतेषु दया।

अहिंसा शब्द हिंसाका न होना इतनाही निषेधका भाव बताता है। हिंसा न करनेकी अवस्थामें क्या करना चाहिये, यह 'अहिंसा' शब्दने नहीं बताया। इसकी पूर्णता 'भूत-दया' शब्दने की है। भूतोंपर दया करनी चाहिये। यह अहिंसाके निषेधक भावकी विधायक पूर्णता है। अहिंसा तो पालन करनीही चाहिये परंतु साथ साथ सबपर दयादृष्टि भी रखनी चाहिये। अहिंसामें हिंसाका निषेध किया परंतु कर्तव्य वस्तुका दर्शन नहीं कराया परंतु भूतदया शब्दने अहिंसाकी स्थितिमें क्या करना चाहिये यह बतलाया है। भूतदया विश्वसेवाका सच्चा स्वरूप है।

## (१७) सत्य।

सत्य धर्मिताका नाम है सत्यही सब दैवी संपत्तिका आधार है। सत्यही विश्वका आधार है। सत्य नहीं तो कुछ भी नहीं है। अतः सत्यका ऐसा पालन करना चाहिये कि जिसमें कोई न्यूनता न रहे। जितनी अपनी शक्ति है उतनी लगाकर सत्यका पालन होना चाहिये। सत्य रहेगा तो सब अन्य दैवी संपत्तिके गुण रह सकेंगे। सत्यका पालन न हुआ तो कोई उन्नति नहीं होगी। सत्यका पालनही धर्मका पालन है। सत्यपालन न होनेपर आत्मघात होता है। असत्य

प्रजापतिरिदं सर्वं तपसैवासृजत्प्रभुः।
तथैव वेदानृषयस्तपसा प्रतिपेदिरे ॥ २ ॥

तपसैव ससर्जाग्र्य फलमूलानि यानि च।
त्रींल्लोकांस्तपसा सिद्धाः पश्यन्ति सुसमाहिताः ॥ ३ ॥

औषधान्यगदादीनि तिस्रो विद्याश्च संस्कृताः।
तपसैव हि सिध्यन्ति तपोमूलं हि साधनम्। ॥ ४ ॥

यद्दुरापं दुराराध्यं दुराधर्षं दुरुत्सहम्।
तत्सर्वं तपसा शक्यं तपो हि दुरतिक्रमम् ॥ ५ ॥

ऐश्वर्यमव्ययं प्राप्तास्तपसैव न संशयः।
अहिंसा सत्यवचनं दानमिन्द्रियनिग्रहः।
एतेभ्यो हि महाराज तपो नानशनात्परम् ॥ ८ ॥

ऋषयः पितरो देवा मनुष्या मृगपक्षिणः।
यानि चान्यानि भूतानि स्थावराणि चराणि च ॥ ११ ॥

तपःपरायणाः सर्वे सिध्यन्ति तपसा च ते।
तथैव तपसा देवा महत्त्वं प्रतिपेदिरे ॥ १२ ॥

इमानीष्टविभागानि फलानि तपसा सदा।
तपसा शक्यते प्राप्तुं देवत्वमपि निश्चयः ॥ १३ ॥
(म० भा० शा० अ० १५९)

"सबका मूल तप है। तप किये बिना किसीको भी कुछ फल प्राप्त नहीं होता। प्रजापतिने भी तपसेही इस सबको उत्पन्न किया। ऋषियोंको तपसेही वेद प्राप्त हुए। फल मूल अन्न सब कुछ तपसेही प्राप्त किया जाता है। तपसेही सिद्ध हुए महात्मा तीनों लोकोंका साक्षात्कार करते हैं। औषधियाँ तथा तीनों विद्याएँ तपसेही सिद्ध होती हैं। तपही सबका साधन है। जो दुष्प्राप्य है जो दुराराध्य है, जो सिद्ध होना कठिन है और जिसके विषयमें उत्साहभंग होता है वह सब तपसे सिद्ध होता है। ऋषियोंने तपसेही ऐश्वर्य प्राप्त किया था। अहिंसा, सत्यभाषण, दान, इंद्रियनिग्रह इनसे भी तप श्रेष्ठ है। अनशन अर्थात् भोगसे दूर रहनाही श्रेष्ठ तप है। ऋषि पितर देव, मनुष्य पशु पक्षी और जो भूत हैं वे सब तपसेही सिद्धिको प्राप्त करते हैं। देवोंका जो महत्त्व है वह सबको तपके कारणही प्राप्त हुआ है। संपूर्ण इष्ट फल तपसेही प्राप्त हो सकते हैं। तपसे तो मनुष्य देवत्वतक प्राप्त कर सकता है।

इन्हीं लिखित वचनोंसे तपका महत्त्व पाठकोंको विदित हो सकता है। तपकी गणना दैवी संपत्तिमें क्यों हुई है इसका यही कारण है। सब उन्नतियाँ तपसेही सिद्ध होनेवाली हैं। अब सत्यका वर्णन देखिये—

## सत्य।

धर्मः साधारणः सत्यं सर्ववर्णेषु भारत ॥ ३ ॥
सत्यं सत्सु सदा धर्मः सत्यं धर्मः सनातनः।
सत्यमेव नमस्येत सत्यं हि परमा गतिः ॥ ४ ॥
सत्यं धर्मस्तपो योगः सत्यं ब्रह्म सनातनम्।
सत्यं यज्ञः परः प्रोक्तः सर्वं सत्ये प्रतिष्ठितम् ॥ ५ ॥

सत्यं त्रयोदशविधं सर्वलोकेषु भारत ॥ ७ ॥

सत्यं च समता चैव दमश्चैव न संशयः।
अमात्सर्यं क्षमा चैव ह्रीस्तितिक्षाऽनसूयता ॥ ८ ॥

त्यागो ध्यानमथार्यत्वं धृतिश्च सततं दया।
अहिंसा चैव राजेन्द्र सत्याकारास्त्रयोदश ॥ ९ ॥

आत्मनीष्टे तथाऽनिष्टे रिपौ च समता तथा।
इच्छाद्वेषक्षयं प्राप्य कामक्रोधक्षयं तथा ॥ ११ ॥
दमो नान्यस्पृहा नित्यं गाम्भीर्यं धैर्यमेव च।
अभयं क्रोधशमनं ज्ञानेनैतदवाप्यते ॥ १२ ॥
अमात्सर्यं बुधाः प्राहुर्दाने धर्मे च संयमः।
अवस्थितेन नित्यं च सत्येनामत्सरी भवेत् ॥ १३ ॥

अक्षमायाः क्षमायाश्च प्रियाणीहाप्रियाणि च।
क्षमते सर्वतः साधुस्ततः प्राप्नोति सत्यताम् ॥ १४ ॥

त्यक्तस्नेहस्य यस्त्यागो विषयाणां तथैव च।
रागद्वेषप्रहीणस्य त्यागो भवति नान्यथा ॥ १७ ॥

आर्यता नाम भूतानां यः करोति प्रयत्नतः।
शुभं कर्म निराकारो वीतरागस्तथैव च ॥ १८ ॥
अद्रोहः सर्वभूतेषु कर्मणा मनसा गिरा।
अनुग्रहश्च दानं च सतां धर्मः सनातनः ॥ १९ ॥

कठोर वृत्तियाँ दूर होती हैं इसलिये यह कोमलता सहायक होती है।

## (२५) अभय।

निर्भयता तो पूर्वोक्त गुणोंके साथ प्राप्त होती ही है। जो सत्यका पालन करता है जो द्रोह नहीं करता जो पवित्र होता है वह निर्भय भी होताही है। यह तो भीतरसे प्राप्त होनेवाली अभयता है। परंतु यहां जो अभय कहा है वह दूसरोंको प्राप्त होनेवाला अभय है। यह साधक सबको अभय दे तभी यह सबकी ओरसे भी अभय प्राप्त कर सकता है। धर्माचरण करनेके समय मनुष्य निर्भय रहे किसीसे न डरे। सत्यपालनके लिये किसीसे न डरे किसीसे भयभीत न हो और इससे भी किसीको भय न हो। इस तरहकी निर्भय वृत्ति दैवी संपत्तिका परमविकास होनेके पश्चात् ही सिद्ध होगी।

## (२६) शान्ति।

पूर्णतासे शान्ति प्राप्त होगी। यही सच्ची अन्तर्बाह्य शान्ति है। न कोई इससे वैर करेगा और न वह किसीसे वैर करेगा। जगत्‌में कितनी भी अशान्ति हो पर वह साधक परम शान्तिसे युक्त होगा। क्योंकि इसकी शान्ति नाश करनेका कोई कारण इसके पास आनेवाला नहीं। यही पूर्णताका लक्षण है।

इस तरह ये दैवी संपत्तिके लक्षण हैं। ये लक्षण केवल सूचना मात्र हैं। और भी बहुतसे लक्षण हैं जो यहां नहीं दिये हैं। महाभारतके शान्तिपर्वमें जो दैवी गुणोंका वर्णन है वह यहां देखनेयोग्य है—

### दमका वर्णन।

दमं निःश्रेयसं प्राहुर्वृद्धा निश्चितदर्शिनः ॥ ७ ॥
नादान्तस्य क्रियासिद्धिर्यथावदुपलभ्यते।
दमो दानं तथा यज्ञानधीतं चातिवर्तते ॥ ८ ॥
दमस्तेजो वर्धयति पवित्रं च दमः परम्।
विपाप्मा तेजसा युक्तः पुरुषो विन्दते महत् ॥९॥

### दम—लिंगानि।

क्षमा धृतिरहिंसा च समता सत्यमार्जवम्।
इन्द्रियाभिजयो दाक्ष्यं मार्दवं ह्रीरचापलम् ॥१५॥
अकार्पण्यमसंरम्भः संतोषः प्रियवादिता।
अविहिंसाऽनसूया चाप्येषां समुदयो दमः ॥१६॥
गुरुपूजा च कौरव्य दया भूतेष्वपैशुनम्।
जनवादमृषावादस्तुतिनिन्दाविवर्जनम् ॥ १७ ॥
कामं क्रोधं च लोभं च दर्पं स्तम्भं विकत्थनम्।
रोषमीर्ष्यावमानं च नैव दान्तो निषेवते ॥ १८ ॥
अनिन्दितो ह्यकामात्मा नाल्पेष्वर्थ्यनसूयकः।
समुद्रकल्पः स नरो न कथं चन पूर्यते ॥ १९ ॥
एक एव दमे दोषो द्वितीयो नोपपद्यते।
यदेनं दमसंयुक्तमशक्तं मन्यते जनः ॥ १४ ॥
( म० भा० शान्ति० अ० १५८ )

दमका वर्णन करते हुए भीष्मपितामह युधिष्ठिरसे कहते हैं— दम निःसंदेह मोक्ष देनेवाला है। जो दम धारण नहीं करेगा उसको कोई सिद्धि प्राप्त नहीं होगी। दान यज्ञ और अध्ययनसे दमका महत्त्व अत्यन्त अधिक है। दमसे तेजकी वृद्धि होती है पवित्रता रहती है इससे मनुष्य निष्पाप होकर महत्त्वको प्राप्त होता है। दम सिद्ध होनेसे जो लक्षण प्रकट होते हैं वे ये हैं— 'क्षमा धृति, अहिंसा समता सत्य सरलता, इंद्रियजय दक्षता मृदुता (कोमलता) ह्री (कुकर्ममें लज्जा) अचापल्य (धैर्य) कृपणताका न होना, क्रोधका न होना संतोष प्रिय भाषण, असूयाका न होना गुरुका सत्कार करनेकी बुद्धि, भूतदया चुगली न करना वृथा वादविवाद न करना व्यर्थ निंदा स्तुति करते न रहना ये सब लक्षण दमके होनेसे दीखते हैं, इससे पता लग सकता है कि इस मनुष्यमें दम है या नहीं।

जो दमयुक्त है वह काम क्रोध लोभ गर्व, निंदा ईर्ष्या तथा दूसरोंका अपमान कभी नहीं करता। दमयुक्त मनुष्य समुद्रके समान गंभीर रहता है। इस दममें यही दोष है वह यह कि दमयुक्त मनुष्यको सामान्य जन असमर्थ समझते हैं। इसको छोडकर दममें कोई दोष नहीं है। अब तपके विषयमें देखिये—

### तप।

सर्वमेतत्तपोमूलं कवयः परिचक्षते।
न ह्यतप्ततपा मूढः क्रियाफलमवाप्नुते ॥ १ ॥

## ( ३ ) दैवी और आसुरी प्रकृतिके फल ।

दैवी संपद्विमोक्षाय निबन्धायासुरी मता । मा शुचः संपदं दैवीमभिजातोऽसि पाण्डव ॥ ५ ॥

## ( ४ ) आसुरी विपत्ति ।

द्वौ भूतसर्गौ लोकेऽस्मिन्दैव आसुर एव च । दैवो विस्तरशः प्रोक्त आसुरं पार्थ मे शृणु ॥६॥
प्रवृत्तिं च निवृत्तिं च जना न विदुरासुराः । न शौचं नापि चाचारो न सत्यं तेषु विद्यते ॥७॥
असत्यमप्रतिष्ठं ते जगदाहुरनीश्वरम् । अपरस्परसंभूतं किमन्यत्कामहैतुकम् ॥८॥
एतां दृष्टिमवष्टभ्य नष्टात्मानोऽल्पबुद्धयः । प्रभवन्त्युग्रकर्माणः क्षयाय जगतोऽहिताः ॥९॥

अन्वयः— दैवी संपद् विमोक्षाय, आसुरी ( संपत् च ) निबन्धाय मता । हे पाण्डव ! ( त्वं ) दैवीं संपदं अभिजातः असि मा शुचः ॥ ५ ॥

अन्वयः— हे पार्थ ! अस्मिन् लोके दैवः आसुरः च एव द्वौ भूतसर्गौ ( स्तः, तत्र ) दैवः विस्तरशः प्रोक्तः आसुरं मे शृणु ॥ ६ ॥ आसुराः जनाः प्रवृत्तिं च निवृत्तिं च न विदुः तेषु च न शौचं न आचारः न अपि सत्यं विद्यते ॥ ७ ॥ ते जगत् असत्यं अप्रतिष्ठं अनीश्वरं अपरस्परसंभूतं कामहैतुकं ( च अस्ति ) अन्यत् किं ( इति ते ) आहुः ॥ ८ ॥ एतां दृष्टिं अवष्टभ्य नष्टात्मानः अल्पबुद्धयः उग्रकर्माणः, अहिताः जगतः क्षयाय प्रभवन्ति ॥ ९ ॥

दैवी वृत्ति बंधनसे छुडानेवाली और आसुरी वृत्ति बंधनमें डालनेवाली है ऐसा माना जाता है । हे पाण्डुके पुत्र ! तू दैवी संपत्तिके गुणको लेकर पैदा हुआ है अतः शोक मत कर ॥ ५ ॥ हे अर्जुन ! इस लोकमें दैवी और आसुरी यह दो प्रकारकी सृष्टि उत्पन्न हुई है इसमें दैवी सृष्टिका वर्णन विस्तारसे किया गया है अब आसुरी सृष्टिका वर्णन मुझसे सुन ॥ ६ ॥ आसुरी लोग प्रवृत्ति और निवृत्तिको नहीं जानते उनमें पवित्रता नहीं होती सदाचार नहीं होता और नाही सत्य होता है ॥ ७ ॥ यह जगत् असत्य है निराधार है और यहां कोई परमेश्वर नहीं है तथा परस्परसंबंधके बिना ही यहां सब उत्पत्ति होती है इसलिये विषयभोगको छोडकर इसका कोई हेतु नहीं है ऐसा भी ये कहते हैं ॥ ८ ॥ इस प्रकारके दृष्टिकोणको स्वीकार करनेवाले नष्टात्मा अल्पमति भयानक कर्म करनेवाले और सबका अहित करनेवाले जगत्का विनाश करनेके लिये ही उत्पन्न होते हैं ॥ ९ ॥

भावार्थ— दैवी भाव बंधनका नाश करता है और आसुरी भाव बंधनको बढाता है । जो दैवी भावसे युक्त है वह कर्म करनेके समय विषाद न करे क्योंकि उसका कर्म उसे बंधनसे मुक्त करनेवाला होगा ॥ ५ ॥

गुणोंको अधिक करनेका प्रयत्न करें । इस तरह क्रमशः करते रहनेसे मनुष्यकी आसुरी तथा राक्षसी भावसे मुक्ति होकर उसके अन्दर दैवी भावकी स्थिरता हो सकती है । इसीका नाम आत्मा का नारायण होना है तथा—

नरो यतते मार्गं देवत्वमपि विन्दति ।

( म भा शां १५१ )

यत्नसे देवत्वतक प्राप्त हो सकता है ऐसा जो कहा है उसका आशय इस पद्धतिसे हो सकता है । अब दैवी तथा आसुरी वृत्तिके फल देखिये—

( ५ ) दैवी वृत्तिसे बंधनकी निवृत्ति होती है और आसुरी तथा राक्षसी वृत्तिसे बंधन बढते जाते हैं । इसलिये साधकको उचित है कि वह आसुरी वृत्तिसे दूर रहनेका और दैवी वृत्तिको अपने अन्दर बढानेका यत्न करे ।

जो साधक दैवी वृत्तिसे युक्त हों व अपने आपको आसुरी वृत्तिके प्रलोभनमें न फसावें । क्योंकि आसुरी वृत्तिसे मनुष्य गिरता ही है । साधकको इस आसुरी वृत्तिको एक बार जान कर इससे सावधान रहना चाहिये । अतः इसका वर्णन देखिये—

गुणोंकी गणना की है और आसुरी वृत्तिका वर्णन करनेके प्रसंगमें केवल ६ ही अवगुणोंका दिग्दर्शन किया है। वास्तवमें आसुरी भाव थोड़े नहीं हैं तथापि आसुरी अवगुणोंका वर्णन जानबूझ कर थोड़ा किया है। इसका हेतु यह है कि दुष्ट गुणोंका अधिक चिन्तन भी नहीं करना चाहिये।

मनुष्यका मन ऐसा है कि वह जिसका चिन्तन करता है उसीके गुणधर्मोंसे युक्त हो जाता है। इस सिद्धान्तके अनुसार भगवद्गीताको उचित ही था कि वह सद्गुणोंका वर्णन विस्तारसे करे और दुर्गुणोंका वर्णन केवल दिग्दर्शनमात्र करके ही छोड़ दे। यही यहां किया गया है। तथापि आगे आसुरी वृत्तिके भयानक परिणाम इसी अध्यायमें श्लोक १से २० तक बताये हैं इसका कारण यह है कि पाठक इस भयानक परिणामको देखकर अपने आपको आसुरी प्रवृत्तिसे बचावें।

भगवद्गीतामें दैवी और आसुरी इन दो ही भावोंका वर्णन किया गया है परन्तु गणेशगीतामें दैवी-आसुरी राक्षसी इन तीन वृत्तियोंका वर्णन है। यहां उसका संबंध होनेसे वह वर्णन देखिये—

देव्यासुरी राक्षसी च प्रकृतिस्त्रिविधा नृणाम्।
तासां फलानि चिह्नानि संक्षेपातेऽधुना शृणु ॥१॥
अपैशुन्यं दयाऽक्रोधोऽचापल्यं धृतिरार्जवम्।
तेजोऽभयमहिंसा च क्षमा शौचममानिता ॥२॥
इत्यादि चिह्नमाद्याया आसुर्याः शृणु सांप्रतम्।
अतिवादोऽभिमानश्च दर्पोऽज्ञानं सकोपता ॥३॥
आसुर्या एवमाद्यानि चिह्नानि प्रकृतेर्नृप।
निष्ठुरत्वं मदो मोहोऽहंकारो गर्व एव च ॥४॥
द्वेषो हिंसाऽदया क्रोध औद्धत्यं दुर्विनीतता।
आभिचारिककर्तृत्वं क्रूरकर्मरतिस्तथा ॥५॥
अविश्वासः सतां वाक्येऽशौचं कर्महीनता।
निन्दकत्वं च वेदानां भक्तानाममुरद्विषाम् ॥६॥
श्रुतिस्मृतिविनिन्दा च तथा स्मार्तपुराणयोः।
पाखण्डवाक्ये विश्वासः संगतिर्मलिनात्मनाम् ॥७॥
असत्कर्मकर्तृत्वं दम्भः पररवस्पृहा।
अनेककामनावत्त्वं सर्वदाऽनृतभाषणम् ॥८॥
परोन्नत्यसहिष्णुत्वं परकृत्यपराहतिः।
इत्याद्या चिह्नमालास्तु राक्षस्याः प्रकृतेर्नृप ॥९॥
(गणेशगीता अ० ९)

मनुष्योंकी दैवी, आसुरी और राक्षसी ऐसी तीन प्रकारकी प्रकृति होती है संक्षेपसे उनके चिह्न ये हैं—

## दैवी प्रकृतिके लक्षण।

चुगली न करना दया अक्रोध अचापल्य (स्थैर्य) धैर्य, सरलस्वभाव तेजस्वीपन निर्भयता अहिंसा, क्षमा, शुद्धता अमानिता ये दैवी वृत्तिके लक्षण हैं।

## आसुरी प्रकृतिके लक्षण।

अतिवाद (बहुत वाद करना) अभिमान दर्प (घमंड), अज्ञान क्रोध ये आसुरी वृत्तिके लक्षण हैं।

## राक्षसी प्रकृतिके लक्षण।

निष्ठुरता मद मोह अहंकार, गर्व द्वेष, हिंसा, निर्दयता क्रोध औद्धत्य नम्रताका न होना जादूटोना करना क्रूर कर्ममें प्रीति सत्पुरुषोंके वाक्यमें अविश्वास अपवित्रता कर्महीनता (हीनकर्म करना) वेदोंकी निन्दा करना देवोंके भक्तोंकी निन्दा करना श्रुतिस्मृतिकी निंदा तथा स्मृतिपुराणोंकी निंदा करना पाखण्डवाक्यपर विश्वास मलिनात्माओंकी संगति दम्भके साथ कर्म करना परद्रव्यका अपहार करना अनेक कामनाओंका धारण करना सदा असत्य भाषण करना दूसरेकी उन्नतिको देखकर बुरा मानना, दूसरेके प्रारंभ किये कर्मोंमें विघ्न करना इत्यादि राक्षसी वृत्तिके लक्षण हैं।

इस तरह गणेशगीताने मानवीय स्वभावके तीन विभाग किये हैं। तथापि आसुरी और राक्षसी वृत्तियोंको एकही कोष्ठकमें लिख कर मानवीय स्वभावके दोही विभाग योग्य हैं क्योंकि आसुरी और राक्षसीमें अधिक तारतम्य देखने की कोई आवश्यकताही नहीं दीखती।

इस तरह आसुरी तथा राक्षसी वृत्तियोंका वर्णन पाठक देखें और ये दुर्गुण अपने अन्दर यदि हों तो उनको दूर करनेका यत्न करें तथा दैवी गुणोंकी अपनेमें वृद्धि करनेका अनुष्ठान करते रहें। प्रयत्न करनेपर उन्नति हो सकती है। मनुष्योंके दैवी भाव ये हैं और आसुरी तथा राक्षसी भाव ये हैं ऐसा यहां इसलिये कहा है कि मनुष्य स्वयं अपनी परीक्षा करें अपने अन्दरके गुणदोष देखें और अपना स्थान कहां है इसका निश्चय करें। तथा अपने अन्दरके आसुरी गुणोंको कम करके दैवी

तानहं द्विषतः क्रूरान्संसारेषु नराधमान्। क्षिपाम्यजस्रमशुभानासुरीष्वेव योनिषु ॥ १९ ॥
आसुरीं योनिमापन्ना मूढा जन्मनि जन्मनि। मामप्राप्यैव कौन्तेय ततो यान्त्यधमां गतिम् २०

अन्वयः—तान् द्विषतः क्रूरान्, अशुभान्, नराधमान् संसारेषु आसुरीषु एव योनिषु अजस्रं अहं क्षिपामि ॥ १९ ॥ हे कौन्तेय! आसुरीं योनिं आपन्नाः जन्मनि जन्मनि मूढाः (सन्तः) मां अप्राप्य एव ततः अधमां गतिं यान्ति ॥ २० ॥

उन नीच द्वेषी क्रूर अशुभ नराधमोंको मैं ( ईश्वर ) इस संसारमें आसुरी योनिमें बार बार डालता रहता हूं ॥१९॥ हे अर्जुन! इस तरह हरएक जन्ममें आसुरी योनिको प्राप्त होनेवाले ये आसुरी लोग मूढ होते हुए मुझे ( ईश्वरको ) न पाते हुए, अधम गतिको ही प्राप्त होते हैं ॥ २० ॥

भावार्थ— इस लोकमें दैवी वृत्ति और आसुरी वृत्ति ऐसी दो वृत्तिवाले मनुष्य उत्पन्न हैं। दैवी वृत्तिवालोंका वर्णन इससे पूर्व किया गया है, अब आसुरी वृत्तिवालोंका वर्णन करते हैं। आसुरी वृत्तिवालोंको प्रवृत्ति अथवा निवृत्ति क्या है, इसका ज्ञान भी नहीं होता है। वे सदा अपवित्र और दुराचारी होते हैं। उनमें सत्य नहीं होता। इस जगत्के अधिष्ठानमें सत्य है ऐसा वे मानतेही नहीं। यह जगत् योंही हुआ और यह आधारके बिनाही स्थित है। परमेश्वर कुछ भी नहीं है और यह कार्यकारणभावके बिनाही बनता है ऐसा वे आसुरी वृत्तिवाले लोग मानते हैं। इस जगत्का कोई नियंता नहीं है यह केवल हमारे विषयोपभोगके लिये ही बना है। ऐसा माननेवाले ये दुष्टबुद्धिवाले आसुरी लोग जगत् अहित होनेवाले कार्य करते हैं और सदा जगत्का नाश करनेके उद्यममेंही लगे रहते हैं। इनकी भोगवासना सदा बढ़ रहती है। ये दुष्टभाव धारण करते हैं, सदा अपवित्र कर्मोंमें लगे रहते हैं और घमंडसे सदा मदान्ध रहते हैं। कामोपभोगमें सदा मस्त रहते हैं। सदा विविध आशाओंसे बंधे हुए अन्यायसे भी अपने भोगोंके लिये धनसंचय करते रहते हैं। आज यह कमाया, कल यह कमाऊंगा परसों इसको भोगूंगा और ऐसा सुखी होऊंगा मेरे जैसा इस जगत्में कौन है ? मैं कर्म करूंगा और उपभोग करूंगा उनके मनमें सदा यही विचार रहते हैं। जो करते हैं दंभसे करते हैं। अभिमानमें रहनेके कारण इनकी श्रद्धा कर्मोंमें होतीही नहीं। परंतु अपने नामके लिये ही ये कुछ न कुछ कर्म करते रहते हैं। सर्वव्यापक परमात्माको ये मानते नहीं धर्मकी निंदा करते हैं ये अमंगल क्रूर धर्मद्वेषी आसुरी लोग अधम होते हुए नरकमें ही जाते हैं ॥ १—२ ॥

( १-२ ) संपूर्ण सृष्टिमें तथा विशेषतः मानवजातिमें देव और असुर ऐसे दो प्रकारके मनुष्य उत्पन्न हुए हैं। देवोंके लक्षण इससे पूर्व कहे गये हैं। असुरोंके संक्षेपसे ही कहे हैं अतः अब असुरोंके लक्षण विस्तारसे कहे जाते हैं। पाठक इन लक्षणोंको देखकर अपने पासकी जनतामें कौन असुर है इसका निर्णय करें तथा अपने अन्दर जो असुर भाव हों उनका अनुभव करके उनको दूर कर देनेका यत्न करें। देखिये आसुरी मानवोंके लक्षण ये हैं—

( १ ) आसुराः जनाः प्रवृत्तिं निवृत्तिं च न विदुः

आसुरी वृत्तिवाले लोगोंको प्रवृत्ति अथवा निवृत्ति क्या है इसका ज्ञान नहीं होता है। किस कर्ममें प्रवृत्त होना चाहिये किस कर्मसे निवृत्त होना चाहिये, यह ठीक ठीक प्रकार आसुरी लोग जानते नहीं इस लिये वे अयोग्य कर्मोंमें बिना सोचते हुए प्रवृत्त होते हैं। इस कारण गिरते हैं। प्रायः इनकी शुभ प्रवृत्ति रहतीही नहीं लोभी वृत्ति होती है इसलिये अपने भोग बढानेके लिये चाहे जैसा नीच कर्म करने लगते हैं संकोच तो इनको किसी प्रकार नहीं होता है। अतः शास्त्रीय दृष्टिसे किस कर्ममें प्रवृत्त होना हितकारी है और किस कर्मसे निवृत्त होना हितकारी है इसका विचार इन आसुरी वृत्तिवाले मानवोंको नहीं होता है।

( २ ) न शौचं नापि चाचारो न सत्यं तेषु विद्यते।

इन आसुरी वृत्तिवालोंमें न पवित्रता, न आचारशुद्धता और न सत्यप्रियता होती है। मलिन आचार मलिन रहना और असत्य व्यवहार उनका चिह्न है। ये असुर लोग कैसे देखनेके लिये बाह्य दिखावेसे पवित्र और स्वच्छ दीखेंगे, परंतु सच्ची

काममाश्रित्य दुष्पूरं दम्भमानमदान्विताः । मोहाद्गृहीत्वाऽसद्ग्राहान्प्रवर्तन्तेऽशुचिव्रताः ॥१०॥
चिन्तामपरिमेयां च प्रलयान्तामुपाश्रिताः । कामोपभोगपरमा एतावदिति निश्चिताः ॥११॥
आशापाशशतैर्बद्धाः कामक्रोधपरायणाः । ईहन्ते कामभोगार्थमन्यायेनार्थसञ्चयान् ॥१२॥
इदमद्य मया लब्धमिमं प्राप्स्ये मनोरथम् । इदमस्तीदमपि मे भविष्यति पुनर्धनम् ॥१३॥
असौ मया हतः शत्रुर्हनिष्ये चापरानपि । ईश्वरोऽहमहं भोगी सिद्धोऽहं बलवान्सुखी ॥१४॥
आढ्योऽभिजनवानस्मि कोऽन्योऽस्ति सदृशो मया ।
यक्ष्ये दास्यामि मोदिष्य इत्यज्ञानविमोहिताः ॥१५॥
अनेकचित्तविभ्रान्ता मोहजालसमावृताः । प्रसक्ताः कामभोगेषु पतन्ति नरकेऽशुचौ ॥१६॥
आत्मसंभाविताः स्तब्धा धनमानमदान्विताः । यजन्ते नामयज्ञैस्ते दम्भेनाविधिपूर्वकम् ॥१७॥
अहंकारं बलं दर्पं कामं क्रोधं च संश्रिताः । मामात्मपरदेहेषु प्रद्विषन्तोऽभ्यसूयकाः ॥१८॥

---

अन्वयः—दुष्पूरं कामम् आश्रित्य मोहाद् असद्ग्राहान् गृहीत्वा अशुचिव्रताः दंभमानमदान्विताः प्रवर्तन्ते ॥ १० ॥ ( ते ) अपरिमेयां प्रलयान्तां चिन्तां उपाश्रिताः कामोपभोगपरमाः, एतावत् इति निश्चिताः ॥ ११ ॥ ( ते ) आशापाशशतैः बद्धाः, कामक्रोधपरायणाः कामभोगार्थं अन्यायेन अर्थसञ्चयान् ईहन्ते ॥ १२ ॥ अद्य इदं मया लब्धं इमं मनोरथं ( च ) प्राप्स्ये इदं ( धनं अधुना ) अस्ति, ( इदं ) अपि धनं च मे पुनः भविष्यति ॥ १३ ॥ असौ शत्रुः मया हतः अपरान् अपि च हनिष्ये अहं ईश्वरः अहं भोगी अहं सिद्धः बलवान् सुखी ( च अहं अस्मि ) ॥ १४ ॥ आढ्यः अभिजनवान् अस्मि मया सदृशः कः अन्यः अस्ति ? ( अहं ) यक्ष्ये दास्यामि मोदिष्ये इति अज्ञानविमोहिताः ते ( सन्ति ) ॥ १५ ॥ अनेकचित्तविभ्रान्ताः मोहजालसमावृताः कामभोगेषु प्रसक्ताः ते अशुचौ नरके पतन्ति ॥ १६ ॥ आत्मसंभाविताः स्तब्धाः धनमानमदान्विताः ते दम्भेन अविधिपूर्वकं नामयज्ञैः यजन्ते ॥ १७ ॥ अहंकारं बलं दर्पं कामं क्रोधं च संश्रिताः आत्मपरदेहेषु ( स्थितं ) मां प्रद्विषन्तः अभ्यसूयकाः च ( ते भवन्ति ) ॥ १८ ॥

कभी तृप्त न होनेवाली कामनाओंको धारण करनेवाले मोहसे अनेक बुरे इच्छाओंको धारण करके अशुद्ध आचरण करनेवाले दम्भी मानी और मदान्ध लोग कर्म करनेके लिये प्रवृत्त होते हैं ॥ १० ॥ ये प्रलय होनेतक समाप्त न होनेवाली अपरिमित चिन्ताओंसे ग्रसे हुए कामभोगोंकोही परम और सर्वस्व माननेवाले होते हैं ॥ ११ ॥ सैकडों आशाओंके जालोंसे बधे हुए, कामी और क्रोधी अपने उपभोगके लिये अन्यायसे ही बहुतसा धनसञ्चय करते हैं ॥ १२ ॥ आज मैंने यह प्राप्त किया उस मनोरथको कल प्राप्त करूंगा यह धन इस समय मेरे पास है और कल मेरे पास यह धन हो जायगा ॥ १३ ॥ इस शत्रुको मैंने मारा है इसी तरह अन्य शत्रुओंको भी मैं मारूंगा मैंही ईश्वर हूं मैं ही भोगी हूं, मैं सिद्ध हूं और मैं ही बलवान् तथा मैं ही सुखी हूं ॥ १४ ॥ मैं धनवान् और कुलीन हूं, मेरे जैसा दूसरा कौन है ? मैं यज्ञ करूंगा मैं दान दूंगा और मैंही मौज करूंगा इस तरहके अज्ञानसे मोहित हुए ये आसुरी लोग होते हैं ॥ १५ ॥ अनेक चित्तविभ्रमोंमें पडे हुए मोहजालोंसे घिरे हुए, कामोपभोगोंमें आसक्त होकर वे लोग अपवित्र नरकमें गिरते हैं ॥ १६ ॥ अपनेको बडा माननेवाले अकडबाज धन और मानके मदसे मस्त ये आसुरी लोग दम्भसे विधिहीन रूपसे केवल नामके लिये ही यज्ञ करते हैं ॥ १७ ॥ अहंकार बल घमंड काम क्रोधका आश्रय करके अपने तथा पराये देहोंमें रहनेवाले मेरा ( ईश्वरका ) द्वेष करनेवाले ये लोग सदा निंदा ही किया करते हैं ॥ १८ ॥

चिन्ताको ये आसुरी लोग प्राप्त होते हैं। चिन्ताके सिवाय इनके पास कुछ भी सुख नहीं होता, क्योंकि इनके सिद्धान्त ही चिन्ताको बढानेवाले और शान्तिका नाश करनेवाले होते हैं। भोगवासना न्यून करनेसे ही शान्ति मिलती है अखण्ड भोगोंकी वासनाएं बढाते रहनेसे शान्ति कैसे मिलेगी? भोगवासनाओंकी वृद्धि करनेसे चिन्ता कष्ट सतत परिश्रम अशान्ति बेचैनी, परस्पर-संघर्ष परस्पर युद्ध मार-काट रक्तपात आदि बढता जायगा। असुरोंमें सदा यही बढता है चिन्ता और अशान्ति बढती है।

(८) कामोपभोगपरमाः एतावद् इति निश्चिताः।

ये मानते हैं कि कामोपभोग ही मानवोंका एकमात्र ध्येय है। और कामोपभोग बढानेका भरपूर प्रयत्न भी करते हैं। परंतु अन्तमें बनता क्या है? कामोपभोगही इनका भोग करके इन्हींको खा जाते हैं और हाय हाय करते हुए ये आसुरी लोग आपसके संघर्षसे मर जाते हैं। कामोपभोग ही अपने जीवनोद्देश्यका ध्येय माननेसे ऐसा अनर्थ होना संभव है। अतः कामोपभोगोंका संयम करना चाहिये।

(९) कामक्रोधपरायणाः आशापाशशतैः बद्धाः
कामभोगार्थं अन्यायेन अर्थसंचयान् ईहन्ते।

अपने कामोपभोग बढानेवाले काम शान्त न हो तो क्रोध करनेवाले भोगासक्त पापोंसे सदा बद्ध होने वाले अपने कामोपभोगोंके लिये यदि न्यायसे धन न मिले तो हरएक प्रकारके अन्यायसे धनोपार्जन करनेवाले ये आसुरी वृत्तिके लोग होते हैं। जगत्‌में ऐसे लोगोंकी संख्या बहुत है। हरएक प्रकारके अन्यायकी जडमें यही कामोपभोगकी प्रबल इच्छा रहती है। इसलिए बडेसे बडा लाभ प्राप्त करनेके कारणही कितने अन्याय हो रहे हैं। राज्य-प्रजाके संघर्ष मालिक-मजदूरोंके संघर्ष इसी वृत्तिके परिणाम हैं। इनकी आशाएं अनंत होती हैं और सफलता न हो तो ये क्रूर कर्म करने लगते हैं और अपने भोग बढानेके लिये अनंत अन्याय करते हैं।

(१०) मया इदं अद्य लब्धं
इमं मनोरथं प्राप्स्ये
मे इदानीं इदं धनं अस्ति
पुनः मे इदं धनं भविष्यति।

मैंने यह भोग आज प्राप्त किया है अब इस मनोरथको प्राप्त करूंगा मेरे पास आज यह धन है फिर थोडेही समयमें मेरा इतना धन हो जायेगा। ऐसे भोगसाधनोंकी वृद्धि करनेके लिये इनके विचार चलते रहते हैं। आज यह धन कमाया, आज इसको ऐसा लूटा इसके विरुद्ध ऐसी मुकद्दमेबाजी की उनको ऐसा फँसाया इसे ऐसे ठगा, इस ढंगसे मैं इस वर्ष इतना धन कमाऊंगा और आगे मेरा इतना धन हो सकेगा तथा—

(११) असौ शत्रुः मया हतः
अपरान् अपि हनिष्यामि।

इस शत्रुको मैंने मारा है इसी तरह दूसरे शत्रुओंको भी मारूंगा। मेरे सामने कोई शत्रु ठहर नहीं सकता। मेरी शक्ति इतनी बडी है कि मैं शत्रुओंको जैसा कहूंगा वैसाही वे मान लेंगे। मेरे सामर्थ्यके सामने कौन ठहरेगा? शत्रुओंका मैं निःपात करूंगा भोगोंको प्राप्त करूंगा तब असंख्य भोगोंको मैं ही अकेला भोगूंगा। मेरे सिवाय दूसरा इन भोगोंको भोगनेवाला कौन है? मेरी कृपासे दूसरे लोग भोग भोगें तो भोगें। मेरी कृपा न हो तो उनको भोग प्राप्त हो ही नहीं सकते। ऐसे विचार आसुरी लोगोंके मनमें आते रहते हैं।

(१२) अहं ईश्वरः अहं भोगी अहं सिद्धः
अहं बलवान्, अहं सुखी, अहं आढ्यः
अहं अभिजनवान् अस्मि।

मैं इन सबका स्वामी हूं मैं ही भाग भोगनेका अधिकारी हूं मैं ही सिद्धियोंको प्राप्त करनेवाला हूं, मेरे पास जितना बल है उतना अन्योंके पास नहीं है। मैं सुखी हूं सुख मुझही मिलना चाहिये, मैं श्रेष्ठ हूं मैं संपन्न हूं और मैं ही कुलीन हूं। इसलिये मेरा योग्यता अन्योंको कैसे प्राप्त हो सकती है? मैंही समर्थ और श्रेष्ठ हूं। मेरे पासही सब लोगोंको आना चाहिये और मेरी सहायताके लिये मेरी प्रार्थना करनी चाहिये। इस तरह मेरी प्रार्थना करनेके लिये अनेक लोग आवेंगे मेरी कृपाके भागी बननेमें वे अपने आपको सफल समझेंगे फिर मेरे समान कौन सामर्थ्यवाला होगा? मेरी पूरी प्रभुता है मेरा यश है और मेराही प्रभाव है। मेरे जैसा मैं अकेला ही हूं। यह मेरा अमर है मैं ही कर्ता धर्ता और हर्ता हूं। इस ढंगके आसुरी वृत्तिवाले मनुष्यके विचार चलते रहते हैं।

## (५) नरकके तीन द्वार ।

**त्रिविधं नरकस्येदं द्वारं नाशनमात्मनः । कामः क्रोधस्तथा लोभस्तस्मादेतत्त्रयं त्यजेत् ॥२१॥**
**एतैर्विमुक्तः कौन्तेय तमोद्वारैस्त्रिभिर्नरः । आचरत्यात्मनः श्रेयस्ततो याति परां गतिम् ॥२२॥**

अन्वयः– कामः क्रोधः तथा लोभः इदं त्रिविधं आत्मनः नाशनं नरकस्य द्वारं ( अस्ति ); तस्मात् एतत् त्रयं त्यजेत् ॥ २१ ॥ हे कौन्तेय ! एतैः त्रिभिः तमोद्वारैः विमुक्तः नरः, आत्मनः श्रेयः आचरति ततः परां गतिं याति ॥ २२ ॥

(१२) यक्ष्ये दास्यामि मोदिष्ये ।

मैं यज्ञ करूंगा मैं दान दूंगा और मैंही आनंदभोग लूंगा यह सब करनेका सामर्थ्य मुझमेंही है। मेरे सदृश कौन दान देनेवाला है ? मेरे समान यज्ञ करनेवाला भी कौन है ? मेरे सदृश भोग भोगनेवाला भी कौन है ! आसुरी लोग ऐसाही घमंड करते रहते हैं।

(१३) इति अज्ञानविमोहिताः मोहजालसमावृताः
अनेकचित्तविभ्रान्ताः कामभोगेषु
प्रसक्ताः अशुचौ नरके पतन्ति ।

इस तरहके अज्ञानसे मोहित हुए विविध मोहजालोंसे युक्त अनेक चित्तोंके विभ्रमोंसे भ्रान्त हुए कामोपभोगोंमें विशेष आसक्त होकर नीचे गिरते जाते हैं और अन्तमें अपवित्र नरकमें गिरते हैं। ये आसुरी लोग जो करते हैं वह उनकी गिरावटके लियेही होता है। इनकी ऐसी भयानक अवस्था हो जाती है।

(१४) आत्मसंभाविताः स्तब्धाः धनमानमदान्विताः
दम्भेन अविधिपूर्वकं नामयज्ञैः यजन्ते ।

अपने आपको सर्वश्रेष्ठ माननेवाले अकडबाज धन और मानके घमंडसे भरे हुए, दम्भसे विधिको छोडकर केवल नाममात्र यज्ञोंका यजन करते हैं। अर्थात् इनमें घमंड अत्यधिक होनेसे तथा विधिविधान की पर्वाह न करनेके कारण दम्भसे जो ये करते हैं वह केवल नाममात्रकेही यज्ञ होते हैं। सच्चे यज्ञकर्मोंमें अहिंसा सत्य निर्मानिता विधि का पालन चाहिये। इन सद्गुणोंसे तो ये दूर रहते हैं, अतः दम्भसे होनेवाले यज्ञ सत्य होते ही नहीं और न वे सच्चे यज्ञ करनेमें समर्थ होते हैं। क्योंकि यज्ञके लिये आत्मसमर्पणका भाव चाहिये और इसके विरुद्ध इनमें तो आत्मभोगका भाव बढा हुआ रहता है। इसलिये इनसे सच्चा यज्ञ होना असम्भवही है।

(१५) अहंकारं बलं दर्पं कामं क्रोधं च संश्रिताः ।

'अहंकार बल गर्व काम क्रोध आदिका आश्रय करके' ये आसुरी लोग बडे घमंडमें आकर अनर्थका सब कर्तव्य कारण होते हैं। इनके अन्दर आत्मवत् सर्वभूतोंको माननेका भाव थोडा भी नहीं रहता। ये लोग सदा दूसरोंको कष्ट देकर अपने भोग बढानेका यत्न करते रहते हैं।

( १६ ) आत्मपरदेहेषु मां (ईशं) प्रद्विषन्तः ।

ये निंदा करनेवाले आसुरी वृत्तिवाले लोग अपने तथा दूसरोंके देहोंमें रहनेवाले ईश्वरकी निर्भर्त्सना करते हैं। अपमान करते हैं और द्वेष करते हैं। क्योंकि विश्वरूपी परमात्मा है अतः हरएक रूप उसकाही रूप है। किसीके साथ छल करना परमेश्वरके साथ ही छल कपट करना है। सर्वभूतोंमें ईश्वरको समान भावसे देखना और वहां उसका अनुभव करके उसका आदर करना हरएकको उचित है। परंतु ये आसुरी लोग ऐसा क्यों करेंगे ! क्योंकि घमंडसे भरे हुए ये आसुरी लोग दूसरोंको समानतासे देखते तक नहीं और उनका छल करनेमें आनंद मानते हैं !

ये हैं आसुरी वृत्तिवालोंके लक्षण। ये असुर लोग आजूबाजू चारों ओर भरे पडे हैं। पाठक इनको अपने चारों ओर देख सकते हैं।

ऐसे आसुरी स्वभाववालोंको क्रूर और भयानक होनेके कारण ईश्वर सिराजाके लिये अशुभ योनियोंमें फेंक देता है। आसुरी अधम अशुभ योनियोंमें पडे हुए ये नीच लोग भोगते हुए दुःख पाते हुए, ईश्वरका विचारतक न करते हुए अधम गतिको प्राप्त होते हैं। अर्थात् हरएक प्रकारकी अधोगतिको प्राप्त होते जाते हैं। ऐसी भयानक अवस्था आसुरी प्रवृत्तिवालोंकी होती है। इस कारण पाठकोंको उचित है कि वे इस आपत्तिसे अपने आपको बचावें और दैवी संपत्तिके पथपर अपने आपको स्थिर करें।

आगे नरकके तीन द्वारोंका स्वरूप देखिये—

अथ सप्तदशोऽध्यायः।

# श्रद्धात्रयविभागयोगः।

## (१) त्रिविध श्रद्धाका स्वरूप।

अर्जुन उवाच—

यच्छास्त्रविधिमुत्सृज्य यजन्ते श्रद्धयान्विताः। तेषां निष्ठा तु का कृष्ण सत्त्वमाहो रजस्तमः ॥१॥

श्रीभगवानुवाच—

त्रिविधा भवति श्रद्धा देहिनां सा स्वभावजा। सात्त्विकी राजसी चैव तामसी चेति तां शृणु ॥२॥

सत्त्वानुरूपा सर्वस्य श्रद्धा भवति भारत। श्रद्धामयोऽयं पुरुषो यो यच्छ्रद्धः स एव सः ॥३॥

यजन्ते सात्त्विका देवान्यक्षरक्षांसि राजसाः। प्रेतान्भूतगणांश्चान्ये यजन्ते तामसा जनाः ॥४॥

---

अन्वयः— अर्जुनः उवाच— हे कृष्ण! ये शास्त्रविधिं उत्सृज्य, श्रद्धयान्विताः (सन्तः) यजन्ते तेषां तु का निष्ठा? सत्त्वं रजः आहो तमः? ॥ १ ॥ श्रीभगवान् उवाच— देहिनां या स्वभावजा श्रद्धा सा सात्त्विकी च राजसी च तामसी च एव इति त्रिविधा भवति तां शृणु ॥ २ ॥ हे भारत! सर्वस्य सत्त्वानुरूपा श्रद्धा भवति अयं पुरुषः श्रद्धामयः (अस्ति) यः यच्छ्रद्धः भवति सः एव सः (जीवः) ॥ ३ ॥ सात्त्विकाः देवान् यजन्ते राजसाः यक्षरक्षांसि यजन्ते अन्ये तामसाः जनाः प्रेतान् भूतगणान् च यजन्ते ॥ ४ ॥

अर्जुनने पूछा— हे कृष्ण! जो लोग शास्त्रविधिको छोड़कर (परंतु) श्रद्धासे युक्त होकर, यजन करते हैं, उनकी निष्ठा कैसी होती है— सात्त्विक राजस या तामस? ॥ १ ॥

भगवान् बोले— स्वभावतः प्राणिमात्रकी जो श्रद्धा होती है वह सात्त्विक राजसी और तामसी ऐसी तीन प्रकारकी होती है उसका वर्णन सुन ॥ २ ॥ हे भारत! सब लोगोंकी श्रद्धा अपने अपने सत्त्वके अनुरूप अर्थात् प्रकृति-स्वभावके अनुसार होती है। यह मनुष्य श्रद्धामय है। जिसकी जैसी श्रद्धा होती है, वह (जीव) वैसाही होता है ॥ ३ ॥ सात्त्विक पुरुष देवोंका यजन करते हैं राजस लोग यक्षों और राक्षसोंका यजन करते हैं, इसके अतिरिक्त जो तामस पुरुष हैं, वे लोग प्रेतों और भूतगणोंका यजन करते हैं ॥ ४ ॥

भावार्थ— कुछ लोग शास्त्रविधिके अनुसार तो कर्म नहीं करते परंतु जो कर्म करते हैं वह बड़ी श्रद्धासे करते हैं उनकी निष्ठा कैसी समझनी चाहिये? इस प्रश्नके उत्तरमें विवेचन है मनुष्योंके प्रकृतिके अनुसार तीन भेद होते हैं उनको सात्त्विक राजस और तामस कहते हैं। जिसकी प्रकृति सात्त्विक होती है वे देवोंकी उपासना करते हैं जो राजस प्रकृतिसे युक्त होते हैं वे यक्षराक्षसोंकी पूजा करते हैं और जिनकी प्रकृति तमोगुणी होती है वे भूत प्रेत पिशाचोंकी भक्ति करते हैं। जिसकी जैसी प्रकृति होगी उसकी वैसीही कृति अथवा उपासना होगी। अपनी प्रकृतिके विपरीत कोई कुछ नहीं कर सकता ॥ १-४ ॥

श्रीमद्भगवद्गीताके

# सोलहवें अध्यायके सुभाषित

---

## (१) बंध और मोक्ष ।

दैवी संपद्विमोक्षाय
निबंधायासुरी मता ॥ (गी १६।५)

" दैवी गुणोंसे बंधनकी निवृत्ति होती है और आसुरी वृत्तिसे बंधनोंकी वृद्धि होती है ।

## (२) मूढोंका अधःपात ।

मूढा जन्मनि जन्मनि
यान्त्यधमां गतिम् ॥ (गी १६।२० )

" मूढ लोग जन्म जन्ममें अपनी मूढताके कारण अधःपतनको प्राप्त होते हैं । "

## (३) नरकद्वार ।

त्रिविधं नरकस्येदं द्वारं नाशनमात्मनः ।
कामः क्रोधस्तथा लोभस्तस्मादेतत्त्रयं त्यजेत् ॥
(गी १६।२१)

" काम क्रोध और लोभ ये नरकके तीन द्वार हैं इनमें प्रविष्ट होनेसे आत्माका अधःपात होता है। अतः इनसे बचके आत्मा बचाव करना चाहिये ।

## (४) परम गतिकी प्राप्ति ।

आचरत्यात्मनः श्रेयः
ततो याति परां गतिम् ॥ (गी १६।२२)

जो अपने श्रेयका आचरण करता है, वही परम उच्च अवस्थाको प्राप्त होगा । '

## (५) शास्त्रवचन न माननेसे हानि ।

यः शास्त्रविधिमुत्सृज्य वर्तते कामकारतः ।
न स सिद्धिमवाप्नोति न सुखं न परां गतिम् ॥
(गी १६।२३)

जो शास्त्रोंके आदेश छोडकर स्वैर वर्तन करते हैं, उनको सिद्धि, सुख तथा उन्नति प्राप्त नहीं होती ।

## (६) शास्त्रप्रमाण मानो ।

तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते कार्याकार्यव्यवस्थितौ ।
ज्ञात्वा शास्त्रविधानोक्तं कर्म कर्तुमिहार्हसि ॥
(गी १६।२४)

" कर्तव्य और अकर्तव्यका निश्चय शास्त्रवचनोंसे हो सकता है अतः शास्त्रोक्त कर्म करो । '

---

अथ सप्तदशोऽध्यायः।

# श्रद्धात्रयविभागयोगः।

## (१) त्रिविध श्रद्धाका स्वरूप।

अर्जुन उवाच—

ये शास्त्रविधिमुत्सृज्य यजन्ते श्रद्धयान्विताः। तेषां निष्ठा तु का कृष्ण सत्त्वमाहो रजस्तमः ॥१॥

श्रीभगवानुवाच—

त्रिविधा भवति श्रद्धा देहिनां सा स्वभावजा। सात्त्विकी राजसी चैव तामसी चेति तां शृणु ॥२॥

सत्त्वानुरूपा सर्वस्य श्रद्धा भवति भारत। श्रद्धामयोऽयं पुरुषो यो यच्छ्रद्धः स एव सः ॥३॥

यजन्ते सात्त्विका देवान्यक्षरक्षांसि राजसाः। प्रेतान्भूतगणांश्चान्ये यजन्ते तामसा जनाः ॥४॥

---

अन्वयः— अर्जुन उवाच— हे कृष्ण! ये शास्त्रविधिं उत्सृज्य, श्रद्धयान्विताः (सन्तः) यजन्ते, तेषां तु का निष्ठा? सत्त्वं रजः आहो तमः? ॥ १ ॥ श्रीभगवान् उवाच— देहिनां या स्वभावजा श्रद्धा सा सात्त्विकी च राजसी च तामसी च एव इति त्रिविधा भवति तां शृणु ॥ २ ॥ हे भारत! सर्वस्य सत्त्वानुरूपा श्रद्धा भवति अयं पुरुषः श्रद्धामयः (अस्ति) यः यच्छ्रद्धः भवति सः एव सः (जीवः) ॥ ३ ॥ सात्त्विकाः देवान् यजन्ते राजसाः यक्षरक्षांसि यजन्ते अन्ये तामसाः जनाः प्रेतान् भूतगणान् च यजन्ते ॥ ४ ॥

अर्जुनने पूछा— हे कृष्ण! जो लोग शास्त्रविधिको छोड़कर (परन्तु) श्रद्धासे युक्त होकर यजन करते हैं, उनकी निष्ठा कैसी होती है— सात्त्विक राजस या तामस? ॥ १ ॥

भगवान् बोले— स्वभावतः प्राणिमात्रकी जो श्रद्धा होती है वह सात्त्विक राजसी और तामसी ऐसी तीन प्रकारकी होती है उसका वर्णन सुन ॥ २ ॥ हे भारत! सब लोगोंकी श्रद्धा अपने अपने सत्त्वके अनुरूप अर्थात् प्रकृति-स्वभावके अनुसार होती है। यह मनुष्य श्रद्धामय है। जिसकी जैसी श्रद्धा होती है, वह (जीव) वैसाही होता है ॥ ३ ॥ सात्त्विक पुरुष देवोंका यजन करते हैं, राजस लोग यक्षों और राक्षसोंका यजन करते हैं, इसके अतिरिक्त जो तामस पुरुष हैं, वे लोग प्रेतों और भूतगणोंका यजन करते हैं ॥ ४ ॥

भावार्थ— कुछ लोग शास्त्रविधिके अनुसार तो कर्म नहीं करते परन्तु जो कर्म करते हैं वह बड़ी श्रद्धासे करते हैं उनकी निष्ठा कैसी समझनी चाहिये? इस प्रश्नके उत्तरमें विवेचन है मनुष्योंके प्रकृतिके अनुसार तीन भेद होते हैं उनको सात्त्विक, राजस और तामस कहते हैं। जिनकी प्रकृति सात्त्विक होती है वे देवोंकी उपासना करते हैं जो राजस प्रकृतिसे युक्त होते हैं वे यक्षराक्षसोंकी पूजा करते हैं और जिनकी प्रकृति तमोगुणी होती है वे भूत प्रेत पिशाचोंकी भक्ति करते हैं। जिसकी जैसी प्रकृति होगी उसकी वैसीही वृत्ति अथवा उपासना होगी। अपनी प्रकृतिके विपरीत कोई कुछ नहीं कर सकता ॥ १-४ ॥

## (२) अशास्त्रीय रीतिसे तप करनेवाले आसुरी लोग।

अशास्त्रविहितं घोरं तप्यन्ते ये तपो जनाः । दम्भाहंकारसंयुक्ताः कामरागबलान्विताः ॥५॥
कर्शयन्तः शरीरस्थं भूतग्राममचेतसः । मां चैवान्तःशरीरस्थं तान्विद्ध्यासुरनिश्चयान् ॥६॥

अन्वयः— दम्भाहंकारसंयुक्ताः कामरागबलान्विताः ये जनाः अशास्त्रविहितं घोरं तपः तप्यन्ते ॥ ५ ॥ अचेतसः च ये शरीरस्थं भूतग्रामम् अन्तःशरीरस्थं मां च कर्शयन्तः तान् आसुरनिश्चयान् विद्धि ॥ ६ ॥

जो लोग दम्भ और अहंकारसे युक्त हो कामभोगकी आसक्तिके बलसे प्रभावित होकर शास्त्रविरुद्ध महाघोर तप किया करते हैं ॥ ५ ॥ तथा जो अविवेकी पुरुष शरीरस्थ पञ्चमहाभूतोंके समुदायको तथा शरीरान्तर्गत जो मैं अर्थात् आत्मा हूं उसको भी कष्ट देते हैं, उनको आसुरी निश्चयवाले समझो ॥६॥

भावार्थ— आसुरी स्वभाववाले लोग दम्भ और घमंडसे युक्त होकर काममोग भोगनेकी आसक्तिसे शास्त्र विरुद्ध महाघोर तप करते हैं। ये लोग शरीरमें विद्यमान पञ्चभूतोंको तो ताप देतेही हैं परन्तु उनके अन्तर्यामी जो ईश्वरांश आत्मा है उसको भी बड़ा ताप देते हैं। इनका निश्चय निःसन्देह प्रबल होता है परंतु वह आसुरी निश्चय है ॥ ५—६ ॥

( १-४ ) शास्त्रोक्त कर्म करनेवालोंके सात्विक-राजस तामस भेद किस तरह पहचाने जाते हैं इसका वर्णन पूर्व अध्यायमें किया। साथ साथ शास्त्रविधिके अनुसार हरएक कर्म करनेकी प्रशंसा और शास्त्रविधिको छोड़कर मनमानी रीतिसे कर्म करनेवालोंकी निंदा भी की गई। तथापि एक शंका ऐसी रह गई कि कई लोग शास्त्रविधिकी बात तो जानतेही नहीं परन्तु जो करते हैं वह बड़ी धर्मश्रद्धासे करते हैं। उनके मनमें बड़ी धर्मश्रद्धा होती है। ऐसे श्रद्धालु लोग जो यज्ञ दान तप करते हैं उनको सात्विक राजस अथवा तामस किस विभागमें रखोगे? अर्जुनकी इस शंकाका निवारण करनेके लिये भगवान श्रीकृष्ण कहते हैं-

हरएक मनुष्यमें जो श्रद्धा होती है वह सात्विक राजस और तामस ऐसी तीन प्रकारकी होती है। श्रद्धाका अर्थ मनका शुद्ध विश्वास है तथा मनकी स्वाभाविक प्रवृत्तिका नाम श्रद्धा होता है। कितना भी प्रयत्न किया जाय तथापि जो मनःप्रवृत्ति बदलती नहीं उसका नाम श्रद्धा है।

शरीर इन्द्रियां मन आदिकी जैसी सत्वशुद्धि होती है उस प्रकार वह प्रवृत्ति शुद्ध अथवा अशुद्ध रहती है और उसके अनुसार सात्विक राजस और तामस श्रद्धा प्रकट होती है। यह सत्वशुद्धिके ऊपर अवलम्बित होनेके कारण जैसी आत्माकी शुद्धि या अशुद्धि होगी वैसीही वह श्रद्धा होती है। इसमें न्यून या अधिक नहीं हो सकती।

मनुष्य एकांश श्रद्धाके आधीन होता है। जैसी जिसकी श्रद्धा अर्थात् मनःप्रवृत्ति होती है वह वैसाही होता है। अपनी मनःप्रवृत्तिके प्रतिकूल कोई विषय किसीके सामने आये तो वह उसकी समझमेंही नहीं आता। मनुष्य अपनी प्रकृतिके इतना आधीन रहता है। क्रूर प्रकृतिका मनुष्य क्रूर कर्म करनेमें कोई दोष देखताही नहीं तथा शान्त प्रकृतिका मनुष्य कभी युद्ध जैसा क्रूर कर्म करनेमें प्रवृत्त नहीं होगा। यह श्रद्धासे होनेवाली स्वभावप्रवृत्तिसे होता है।

साधारणतया सात्विक लोग देवताओंका भजनपूजन करते हैं राजस लोग यक्षराक्षसोंके अनुयायी होकर बड़ी शक्ति प्राप्त करते हैं और उनके द्वारा भोग भोगनेका यत्न करते हैं। तामसी पुरुष भूत प्रेत पिशाच कब्रस्थान आदिकी पूजा करते हैं। कौन कैसी उपासना करता है यह देखकर वह मनुष्य किस प्रकृतिका है इसका ज्ञान हो जाता है।

सात्विक वृत्तिवालोंको भेतपूजन पसंद नहीं होता और तामसी श्रद्धावालोंको सात्विक देवपूजा पसंद नहीं होती। इसी कारण अनेकविध उपासना प्रकारमें आती हैं वह मनुष्योंकी निसर्ग-प्रवृत्तिकी द्योतक है।

अब अशास्त्रविहित घोर कर्म करनेवालोंकी अवस्था देखिये—

(५-६) कई लोग अशास्त्रविहित दम्भ अहंकारसे युक्त होकर घमंडके आधीन होकर कामोपभोग भोगनेकी शक्ति बढ़ानेके लिये बड़ा कठोर तप किया करते हैं। इनमेंसे कई लोग हाथ ऊपरही धरते हुए उसे सुखाते हैं कई

शुष्क रूक्ष न हो ताजा बना हुआ हो, दुर्गन्धियुक्त न हो जिसमें पसीना हो, जो उच्छिष्ट न हो अपवित्र न हो जो स्वच्छ निर्मल, पवित्र हो देखनेसे मन प्रसन्न करनेवाला हो जिसका दर्शन पवित्र हो जो रसदार होते हुए स्निग्ध और हृदयंगम हो ऐसे अन्नको सात्त्विक अन्न कहते हैं और सात्त्विक मनुष्योंको वह स्वभावसे प्रिय होता है। इसके सेवन करनेवालोंको दीर्घायुष्य, सत्त्वप्रवृत्ति बल आरोग्य सुख और प्यार प्राप्त होता है। शरीरकी स्वस्थता इन्द्रियोंका सुख और मनकी प्रसन्नता इसीसेही सिद्ध होती है।

## राजस भोजन।

राजस अन्नमें अत्यंत मिर्चे, खट्टा खटाई आदि नमक अर्थात् हरएक तीक्ष्ण रसकी मात्रा अधिक होती है। अति रूक्ष यह अथवा अति शीत अति तीक्ष्ण और अति रूक्ष अर्थात् रुखी उत्पन्न करनेवाला अन्न राजस होता है। यह अन्न मुखमें रखतेही जलन उत्पन्न करता है इससे ऐसी जलन उत्पन्न होती है कि मुखसे नाकसे और आंखसे पानी निकलने लगता है। पेटमें पहुंचनेपर वहां भी जलनेका अनुभव होने लगता है। इस जलनसे ही राजसिक लोगोंको आनन्द मिलता है। यह जलन न हो तो वे कहते हैं कि यह अन्न बिलकुल फीका है न इसमें मिर्चे हैं न नमक। ऐसा फीका अन्न वे खाही नहीं सकते।

इस राजस अन्नमें रूक्षताकी प्रधानता होती है अर्थात् पदार्थ सूखे रूखे जले हुए रसहीन अन्न होते हैं स्नेह नहीं होता स्निग्धपन नहीं होता जिससे प्यास बढ़ती है बहुत पानी पीनेपर भी प्यास नहीं बुझती, ऐसे जो दाह करनेवाले पदार्थ होते हैं वे राजस अन्न होते हैं। इनसे रोगोंकी वृद्धि होती है रोगोंसे दुःख और शोकोंकी वृद्धि होती है और सबको कष्टोंकी प्राप्ति होती है।

राजस अन्नसे शरीरकी समता हटती है शरीरके धातुओंमें विषमता बढ़ जाती है। जिससे रोग और अशक्ति होनेमें कोई देरी नहीं लगती। ऐसे अन्न राजस लोग सेवन करते हैं और अनेक प्रकारका दुःख भोगते हैं।

राजस अन्नसे आयुष्य क्षीण होता है अल्पायु होता है। रोगोंके आक्रमणके कारण बल घटता है, आरोग्य नहीं रह पाता, इस कारण सुख और मनकी प्रसन्नता उसको कभी प्राप्त नहीं होती। इस तरह राजस अन्नसे अनर्थ उत्पन्न होते हैं। इसलिए प्रयत्न करके राजस अन्नका जितने न्यून प्रमाणमें सेवन किया जा सके उतने न्यून प्रमाणमें करना उचित है। स्वभाव राजस होनेपर भी और मिश्रस्वभावके कारण राजस अन्नही प्रिय होनेपर भी मनुष्यको उचित है कि वह नमक मिर्च खटाईकी मात्रा कम करके अपने भोजनमें स्निग्धता मधुरता रसमयताका प्रमाण बढावे। प्रयत्न करनेपर थोड़ा थोड़ा सुधार होनेकी संभावना रहतीही है। इसका विचार करके मनुष्यको उचित है कि वह यत्न करके सात्त्विक अन्नका सेवन करनेका यत्न करे और जहांतक हो सके वहांतक राजस अन्नसे दूर ही रहनेका प्रयत्न करे।

शरीरकी प्रवृत्ति बड़ी बलवत्तर होती है, तथापि मनुष्य दृढता के साथ प्रयत्न करेगा तो उसको कुछ न कुछ सफलता अवश्य प्राप्त हो सकती है इसमें संदेह नहीं है।

## तामस भोजन।

सड़ा हुआ बड़ी देरका पड़ा हुआ, कृमिकीटादि अपवित्र हुआ, बाल मक्खियोंके स्पर्शसे दोषयुक्त, अपवित्र दुर्गन्धि युक्त उच्छिष्ट अन्न तामस होता है। यह हरएक प्रकारके रोगों और अस्वास्थ्यका कारण होता है बुद्धिको मलिन करता है आयुको क्षीणता करता है और हरएक प्रकारसे कष्ट उत्पन्न करता है। इससे मनुष्य सुस्त मलिन और प्रमादी होता है और इस कारण वह अवनत हो जाता है।

तामसी लोग भी अन्नके इस भयानक परिणामको जानें और जहांतक संभव हो इससे दूर रहनेका यत्न करें। इससे थोड़ासा भी बचाव हो सके तो बड़ा अभ्युदय होता है।

## व्रतनियम।

राजसी और तामसी लोगोंकी देहशुद्धि करनेके लिए ही व्रत और नियम रचे गये हैं। उपवासके दिन और उपासकी तिथियां सात्त्विक देवताओंकी सात्त्विक पूजा-अर्चा आदि धर्मनियम मनुष्योंकी राजसिक और तामसिक वृत्तियां शान्त होवें और सात्त्विक वृत्ति बढानेके लिए हैं।

उपवाससे शरीरके अणु जलाये जाते हैं और उनके स्थान पर सात्त्विक अन्नके अणु भर दिये जाते हैं। उपवासके दिन दूधही पीना चाहिये पेटमें तले पदार्थ नहीं खाने चाहिये आदि नियम शरीरके राजस और तामस अणुओंको उखाड़कर

## (४) त्रिविध यज्ञ।

अफलाकांक्षिभिर्यज्ञो विधिदृष्टो य इज्यते। यष्टव्यमेवेति मनः समाधाय स सात्त्विकः ॥११॥
अभिसंधाय तु फलं दम्भार्थमपि चैव यत्। इज्यते भरतश्रेष्ठ तं यज्ञं विद्धि राजसम् ॥१२॥
विधिहीनमसृष्टान्नं मन्त्रहीनमदक्षिणम्। श्रद्धाविरहितं यज्ञं तामसं परिचक्षते ॥१३॥

---

अन्वयः—अफलाकांक्षिभिः (पुरुषैः) यष्टव्यं एव इति मनः समाधाय विधिदृष्टः यः यज्ञः इज्यते सः सात्त्विकः (कथ्यते) ॥ ११ ॥ हे भरतश्रेष्ठ! फलं तु अभिसंधाय अपि च दम्भार्थं एव यत् इज्यते तं यज्ञं राजसं विद्धि ॥ १२ ॥ विधिहीनं असृष्टान्नं मन्त्रहीनं अदक्षिणं श्रद्धाविरहितं च यज्ञं तामसं परिचक्षते ॥ १३ ॥

फलकी आशा छोड़कर अपना कर्तव्य समझकर मन शान्त रखकर शास्त्रविधिके अनुसार जो यज्ञ किया जाता है वह सात्त्विक यज्ञ कहा जाता है ॥ ११ ॥ हे भरतश्रेष्ठ! फलाशा मनमें धारण करके तथा दम्भसे जो यज्ञ किया जाता है उसको राजस यज्ञ समझो ॥ १२ ॥ शास्त्रविधिके विरुद्ध अन्नदान न करते हुए मन्त्रविहीन तथा दक्षिणारहित श्रद्धा न होते हुए जो यज्ञ किया जाता है उसको तामस यज्ञ कहते हैं ॥ १३ ॥

भावार्थ— फलाशा न रखते हुए कर्तव्य करनेके उद्देश्यसे शान्तचित्तद्वारा शास्त्रविधिके अनुसार होनेवाला यज्ञ सात्त्विक है। फलप्राप्तिकी इच्छासे दम्भसे अपना ऐश्वर्य प्रकट करनेके लिये जो यज्ञ होता है वह राजस यज्ञ है। शास्त्रविरुद्ध अन्नदानरहित मन्त्रविहीन दक्षिणा न देते हुए जो यज्ञ किया जाता है उसको तामस यज्ञ कहते हैं ॥ ११-१३ ॥

---

उनके स्थानमें सात्त्विक अणुओंकी संख्या बढ़ानेके लिये हैं।

कृच्छ्रचान्द्रायण आदि प्रायश्चित्त पञ्चगव्यभक्षण एवं पान दुग्धपान, फलभोजन आदि व्रतोपवासनियम इसी उद्देश्यकी पूर्णताके लिये किये गये हैं। अपने शरीरकी अनुकूलताके अनुसार इनका प्रयोग करनेसे निःसन्देह लाभ होता है। इससे शरीरकी तामस और राजस प्रवृत्ति कम होकर सात्त्विक प्रवृत्ति बढ़ती है। यह परिवर्तन अति शीघ्र नहीं होता धीरे धीरे वर्षोंके परिश्रमसे कुछ परिवर्तन होता है। क्योंकि शरीरकी प्रकृति बड़ी बलवती होती है बदली नहीं जा सकती। सात वर्षोंमें शरीरके सब परमाणु बदलकर दूसरे नये आजाते हैं। यदि राजस और तामस परमाणुओंको उपवासादि द्वारा हटाकर सात्त्विक अन्नसेवन द्वारा सात्त्विक परमाणुओंको शरीरमें भर दिया जाय तो सम्भव है कि कुछ वर्षोंके पश्चात् अवश्य सफलता हो सके।

शरीरकी प्रकृति अत्यन्त बलवान् होनेके कारण इस परिवर्तनमें बहुत परिवर्तन नहीं होता क्योंकि शरीर ही नहीं चाहता और जबरदस्तीसे परिवर्तन करना चाहें तो शरीर साथ नहीं देता और किसी न किसी तरह रोगी भी बन जाता है और इष्ट सफलता नहीं मिलती।

इस कारण युक्तिसे और मनकी अनुकूलताके साथ यह व्रतनियमादिका प्रयोग करना उचित है। हठ किया जाय तो दम्भ और मिथ्याचार होकर हानि ही होगी। इसलिये बहुत परिवर्तन करनेकी इच्छा न करते हुए जितना मनकी अनुकूलतासे हो उतनेहीपर सन्तुष्ट रहना चाहिये।

बहुत परिवर्तन न भी हो तो भी अपनी नियतप्रकृतिके अनुरूप अपने वर्णके अनुसार कर्म करनेका निश्चय करके और उस कर्मको ईश्वरार्पणबुद्धिसे करनेसे हरएक मनुष्य परम सिद्धिको प्राप्त हो सकता है। अतः बहुत परिवर्तन न होनेपर भी दुःख करनेका कोई कारण नहीं है। अस्तु। अब यज्ञके विषयमें देखें।

(११-१३) यज्ञ भी करनेवालेकी प्रकृतिके अनुसार तीन प्रकारके होते हैं। उनके नाम सात्त्विक यज्ञ राजस यज्ञ और तामस यज्ञ है। स्वयं यज्ञ सात्त्विक या राजस है ऐसा नहीं परन्तु वह करनेवालेकी मनःप्रवृत्तिके कारण वैसा कहलाता है।

### सात्त्विक यज्ञ।

फलका अपने भोगके लिये उपयोग करनेकी अभिलाषा न रखते हुए शास्त्रमें जो विधि लिखी है उसके अनुसार जो यज्ञ किया जाता है और इस समय यह यज्ञ करनाही

## (५) त्रिविध तप ।

देवद्विजगुरुप्राज्ञपूजनं शौचमार्जवम् । ब्रह्मचर्यमहिंसा च शारीरं तप उच्यते ॥१४॥
अनुद्वेगकरं वाक्यं सत्यं प्रियहितं च यत् । स्वाध्यायाभ्यसनं चैव वाङ्मयं तप उच्यते ॥१५॥
मनःप्रसादः सौम्यत्वं मौनमात्मविनिग्रहः । भावसंशुद्धिरित्येतत्तपो मानसमुच्यते ॥१६॥

---

अन्वयः— देवद्विजगुरुप्राज्ञपूजनं शौचं आर्जवं ब्रह्मचर्यं अहिंसा च इति शारीरं तपः उच्यते ॥ १४ ॥ यत् अनुद्वेगकरं सत्यं प्रियहितं वाक्यं च ( यत् ) स्वाध्यायाभ्यसनं च ( तत् ) एव वाङ्मयं तपः इति उच्यते ॥ १५ ॥ मनःप्रसादः सौम्यत्वं मौनं, आत्मविनिग्रहः भावसंशुद्धिः इति एतत् मानसं तपः उच्यते ॥ १६ ॥

देवता, द्विज, गुरु और ज्ञानियोंकी पूजा, शुद्धता, सरलता, ब्रह्मचर्य और अहिंसाको कायिक तप कहते हैं ॥ १४ ॥ जो मनको उद्वेग न करनेवाला सत्य प्रिय तथा हितकारक भाषण है और जो स्वाध्यायका अभ्यास करना है उसको वाचिक तप कहते हैं ॥ १५ ॥ मनकी प्रसन्नता रखना, सौम्यता धारण करना, मौन अवलंबन करना, आत्मनिग्रह और भावकी सम्यक् शुद्धता करना, यह सब मानसिक तप कहलाता है ॥ १६ ॥

---

चाहिये नहीं, मेरा इस कालमें कर्तव्य है ऐसा मानकर मनकी समाधानवृत्ति रखते हुए जो यज्ञ किया जाता है उसको सात्त्विक यज्ञ कहते हैं।

इसमें स्वार्थी फल भोगकी कामना नहीं है, दम्भ नहीं, दिखाना नहीं, अथवा ऐश्वर्य दिखानेकी इच्छा नहीं, कोई भी मनके असमाधानके प्रकार नहीं हैं, ये सात्त्विकताके लक्षण हैं।

### राजस यज्ञ ।

यज्ञका फल मेरे भोगके लिये मिलना चाहिये ऐसी फलतृष्णा मनमें रखकर तथा दम्भसे और अपने ऐश्वर्यका प्रदर्शन करनेके लिये जो यज्ञ किया जाता है या अथवा भाव न होते हुए भी केवल दिखावेके लिये जो यज्ञ किया जाता है उसका नाम राजस यज्ञ है। इस यज्ञके करनेवाले कर्ताका मन शान्त नहीं होता, फलकी प्राप्ति होनेके कारण उद्विग्न हुआ रहता है। मानापमानके कारण क्रोधादि भी उत्पन्न होता है, अपमान कर्ताका नाश करनेकी भावना मनमें जाग्रत होती है, इत्यादि अनेक कारणोंसे मन अशान्त रहता है। इस कारण ये राजस यज्ञ दुःखदायी हुआ करते हैं।

### तामस यज्ञ ।

जो यज्ञ अश्रद्धासे किया जाता है, शास्त्रविधिको छोड कर स्वेच्छासे किया जाता है, अन्नदान तथा दक्षिणादान जिसमें नहीं होता और योग्य रीतिसे मन्त्रोंका उच्चारण भी जिसमें नहीं किया जाता उस यज्ञका नाम तामस यज्ञ है। इससे न करनेवालेको यश मिलता है और न दूसरोंका हित होता है। इसमें तो दोनोंका अहितही होनेकी सम्भावनाही रहती है।

इसलिये तामस यज्ञको अत्यंत हीन माना गया है, क्योंकि इससे सब प्रकारकी हानि ही होती है। ये तीन प्रकारके यज्ञ हैं, इनका पाठक विचार करें। हरएक कर्म भी इसी तीन प्रकारका हो सकता है।

सात्त्विक कर्मके लक्षण— फलासक्तिका न होना, कर्म शास्त्रविधिके अनुकूल और कर्तव्य समझकर करना।

राजसिक कर्मके लक्षण— फलपर आसक्त होना, अपने भोग बढानेके लिये कर्म करना, दम्भसे कर्म करना, दिखावेके लिये करना।

तामसिक कर्मके लक्षण— कर्तव्याकर्तव्यका विचार छोडना, शास्त्रविधिका विचारही न करना, विधिको छोड कर्म करना। अन्नदान और कर्मकर्ताओंको योग्य दक्षिणा न देना, श्रद्धा न होना और मन्त्रयुक्त कर्म न करना ये तामस कर्मके लक्षण हैं।

हरएक मनुष्य इनका विचार करके अपने द्वारा जो कर्म होते हैं वे किस प्रकारके होते हैं इसका निश्चय कर सकता है। अस्तु। अब त्रिविध तपका विचार करिये—

मौन धारण करनेसे एक तो अपनी वाणीके दोषोंके कारण जो अनर्थ होने संभव होंगे वे नहीं होते और दूसरी बात यह है कि अपनी शक्तिका व्यर्थ व्यय नहीं होता वह शक्ति संग्रहीत होती है। हम जो भाषण करते हैं उस कारण हमारी बहुतसी शक्ति नष्ट हो जाती है। अतः यदि अपनी शक्तिका व्यय होताही है तो उस भाषणका संयम करनेसे अथवा नियमित प्रयोग करनेसे अपनाही लाभ है। मौन धारणसे अपनी आत्मिक शक्तिका लाभ होता है। मौन धारण एक प्रबल योगसाधन है। सात वर्ष मात्र मौन धारण करनेसे बडे काम होते हैं परंतु सप्ताहमें एक दिन मौन धारण करनेसे भी बडा काम होना संभव है। मनस्तापके शमनार्थ मौनावलंबन करना योग्य है।

आत्मविनिग्रहमें मनःसंयम इंद्रियसंयम मनोनिग्रह आदि का समावेश होता है। अपनी संपूर्ण शक्तियोंकी स्वाधीनता करनेसे अपनी शक्तिकी वृद्धि होती है। अनिग्रहसे जो स्वैराचार होता है वह शक्तिकी क्षीणता करनेवाला है अतः आत्मनिग्रह करनेसे शक्तिकी क्षीणता नहीं होती।

भावसंशुद्धि का अर्थ अपने अन्तःकरणकी पवित्रता है। मनके अन्दर जो भाव होते हैं वे पवित्रही हों मनमें कभी बुरे भाव न उठें मनमें कभी अशुद्ध कल्पना न उत्पन्न हो ऐसा करनेका नामही भावसंशुद्धि है। जिसकी भावशुद्धि हो गई हो उससे कुत्सितताका प्रचार कभी नहीं हो सकता। भावशुद्धि होनेपर मनुष्यकी आत्मिक उन्नति हो गई है ऐसा समझही लेना चाहिये।

मनका सौम्यपन अहिंसाका प्रतीक है। हिंसा क्रूरतासे होती है। इसके विरुद्ध मन शान्त-सौम्य भावसे युक्त हो जाय तो उससे हिंसा नहीं होती। सौम्य स्वभाव मानवीय पूर्णत्वका द्योतक है।

इस तरह यह मानसिक तप है। मनुष्य परम उच्च साधनावालेही इस मानसिक तपको कर सकता है। यह शारीरिक वाचिक और मानसिक तप सात्त्विक–राजस–तामस भेदसे त्रिविध हुआ करता है इसका वर्णन अब देखिये—

## सात्त्विक तप।

जो तप परम श्रद्धासे किया जाता है जिसमें फलका स्वयं उपभोग करनेकी आकांक्षा नहीं होती जो कर्तव्य समझकरही किया जाता है जिसमें अपना ऐश्वर्य दिखानेकी अभिलाषा नहीं होती जिसमें दम्भका लेश भी नहीं होता, अपना मानसंमान बढानेकी इच्छा जिसमें नहीं होती जिसके लिये तथा दूसरोंको पीडा होनेकी संभावनाही जिसमें नहीं परन्तु जिससे सबका हित होनेकी संभावना है, सब जनताकी सुस्थिरता जिससे सबका हित होनेकी संभावना है, सब जनताकी सुस्थिरता जिससे सिद्ध हो सकती है ऐसा जो परम उच्च तप है उसको सात्त्विक तप कहा जाता है।

## राजस तप।

अपना मान बढे इसने इतना दान दिया है इसकी घोषणा चारों ओर होती रहे ऐसी प्रबल इच्छा जिसके अन्दर है, इससे अपना सत्कार चारों ओर होना चाहिये ऐसी आकांक्षा जिस तपके करनेके पहिले मनमें उत्पन्न हुई थी और जिसकी प्रेरणासे वह तप करनेकी स्फूर्ति हुई, उस तपसे जो उपभोग प्राप्त हों उनका भोग लेकर मैं खूब सुख प्राप्त करूंगा ऐसा भोग बढानेका भाव जिस तपके करनेमें सदा जाग्रत रहता है जो दम्भसे और दिखानेके लिये किया जाता है उस तपको राजस तप कहते हैं।

## तामस तप।

जो मूढताके दुराग्रहसे किया जाता है जिसमें करनेवाले के लिये पीडा होती है, और देखनेवालोंको भी कष्ट होते हैं, जिसमें सबके हितकी भावना तो होतीही नहीं परंतु इसके विरुद्ध दूसरोंको जडसे उखाड देनेकी प्रबल इच्छा रहती है उसको तामस तप कहते हैं। तामस तपसे करने वालेकी जैसी अधोगति होती है वैसीही उसको देखने देनेवालोंकी भी अधोगति होती है।

फलभोगकी इच्छा न होनेसे सात्त्विक, प्रबल फलभोगकी आकांक्षासे राजस और मूढतासे तामस कर्म होता है। इन कर्मोंको विचारदृष्टिसे देखकर अपने द्वारा किस प्रकारके कर्म होते हैं इसका निश्चय हरएकको करना चाहिये। और यदि विचार सात्त्विक हों तब तो ठीकही है, परंतु यदि राजस अथवा तामस हों तो अपनी आत्मशुद्धि करनेका यत्न हरएकको करना चाहिये। प्रयत्न करनेपर कुछ न कुछ आत्मसंशुद्धि अवश्यही हो जायगी इसमें संदेह नहीं है।

मौन धारण करनेसे एक तो अपनी वाणीके दोषोंके कारण जो अनर्थ होने संभव होंगे वे नहीं होते और दूसरी बात यह है कि अपनी शक्तिका व्यर्थ व्यय नहीं होता वह शक्ति सञ्चित होती है। हम जो भाषण करते हैं उस कारण हमारी बहुतसी शक्ति नष्ट हो जाती है । अतः यदि अपनी शक्तिका व्यय होनाही है तो उस भाषणका संयम करनेसे अथवा नियमित प्रयोग करनेसे अपनाही लाभ है। मौना-वलंबनसे अपनी आत्मिक शक्तिका लाभ होता है । मौन-धारण एक महान योगसाधन है। साल छः मास मौन धारण करनेसे बडे लाभ होते हैं परंतु सप्ताहमें एक दिन मौन धारण करनेसे भी बडा लाभ होना संभव है। मनस्तापके शमनार्थ मौनावलंबन करना योग्य है।

आत्मनिग्रहमें मनःसंयम इंद्रियसंयम मनोनिग्रह आदि का समावेश होता है। अपनी संपूर्ण शक्तियोंकी स्वाधीनता करनेसे अपनी शक्तिकी वृद्धि होती है । अनिग्रहसे जो स्वैराचार होता है वह शक्तिकी क्षीणता करनेवाला है अतः आत्मनिग्रह करनेसे शक्तिकी क्षीणता नहीं होती।

भावसंशुद्धि का अर्थ अपने अन्तःकरणकी पवित्रता है। मनके अन्दर जो भाव होते हैं वे परिशुद्धही हों मनमें कभी बुरे भाव न उठें मनमें कभी अशुद्ध कल्पना न उत्पन्न हो ऐसा करनेका नामही भावसंशुद्धि है। जिसकी भावसंशुद्धि हो गई हो उससे कुकल्पनाका प्रचार कभी नहीं हो सकता। भावशुद्धि होनेपर मनुष्यकी आत्मिक उन्नति हो गई है ऐसा समझही लेना चाहिये।

मनका सौम्यपन अहिंसाका प्रतीक है। हिंसा क्रूरतासे होती है। इसके विरुद्ध मन सौम्य-शान्त भावसे युक्त हो जाय तो उससे हिंसा नहीं होती। सौम्य स्वभाव मानवीय पूर्णत्वका द्योतक है।

इस तरह यह मानसिक तप है। मनुष्य परम श्रद्धा साधनासेही इस मानसिक तपको कर सकता है। यह शारी-रिक वाचिक और मानसिक तप सात्विक-राजस-तामस भेदसे त्रिविध हुआ करता है इसका वर्णन अब देखिये—

## सात्विक तप ।

जो तप परम श्रद्धासे किया जाता है जिसमें फलका स्वयं उपभोग करनेकी आकांक्षा नहीं होती जो कर्तव्य समझ करही किया जाता है जिसमें अपना ऐश्वर्य दिखानेकी अभिलाषा नहीं होती जिसमें दम्भका लेश भी नहीं होता, अपना मानसंमान बढानेकी इच्छा जिसमें नहीं होती अपने लिये तथा दूसरोंको पीडा होनेकी संभावनाही जिसमें नहीं प्रत्युत जिससे सबका हित होनेकी संभावना है, जन-ताकी सुस्थिरता जिससे सबका हित होनेकी संभावना है, तप करनेवालेकी सुस्थिरता जिससे सिद्ध हो सकती है ऐसा जो परम उच्च तप है उसको सात्विक तप कहा जाता है।

## राजस तप ।

अपना मान बढे इसने इतना दान दिया है इसकी [illegible] चारों ओर होती रहे ऐसी प्रबल इच्छा जिसके अन्दर है, इससे अपना सत्कार चारों ओर होना चाहिये ऐसी आकांक्षा जिस तपके करनेके पहिले मनमें उत्पन्न हुई थी और जिसकी प्रेरणासे वह तप करनेकी स्फूर्ति हुई उस तपसे जो उपभोग प्राप्त हों उनका भोग लेकर मैं बहुत सुख प्राप्त करूंगा ऐसा लोभ बढानेका भाव जिस तपके करनेमें सदा जाग्रत रहता है जो दंभसे और दिखानेके लिये किया जाता है उस तपको राजस तप कहते हैं।

## तामस तप ।

जो मूढतासे दुराग्रहसे किया जाता है जिसमें करनेवाले के लिये पीडा होती है, और देखनेवालोंको भी कष्ट होते हैं, जिसमें सबके हितकी भावना तो होतीही नहीं परंतु इसके विरुद्ध दूसरोंको बलसे उच्चाटन देनेकी सदा इच्छा रहती है उसको तामस तप कहते हैं। तामस तपसे करने वालेकी जैसी अधोगति होती है वैसीही उसको उत्तेजन देनेवालोंकी भी अधोगति होती है।

फलभोगकी इच्छा न होनेसे सात्विक, फल भोगोंकी आकांक्षासे राजस और मूढतासे तामस कर्म होता है। इन लक्षणोंको विचारदृष्टिसे देखकर अपने द्वारा किस तरहके कर्म होते हैं इसका विचार हरएकको करना चाहिये। और यदि विचार सात्विक हों तब तो ठीकही है, परंतु यदि राजस अथवा तामस हों तो अपनी सत्त्वशुद्धि करनेका यत्न हरएकको करना चाहिये। प्रयत्न करनेपर क्रम क्रम सत्त्वसंशुद्धि अवश्यही हो जायगी इसमें संदेह नहीं है।

## (६) त्रिविध दान ।

दातव्यमिति यद्दानं दीयतेऽनुपकारिणे। देशे काले च पात्रे च तद्दानं सात्त्विकं स्मृतम् ॥२०॥
यत्तु प्रत्युपकारार्थं फलमुद्दिश्य वा पुनः। दीयते च परिक्लिष्टं तद्दानं राजसं स्मृतम् ॥२१॥
अदेशकाले यद्दानमपात्रेभ्यश्च दीयते। असत्कृतमवज्ञातं तत्तामसमुदाहृतम् ॥२२॥

अन्वयः—दातव्यं इति यत् दानं देशे च काले च पात्रे (च) अनुपकारिणे दीयते तत् दानं सात्त्विकं स्मृतम् ॥ २० ॥ यत् तु प्रत्युपकारार्थं फलं उद्दिश्य वा, पुनः परिक्लिष्टं च दीयते, तत् दानं राजसं स्मृतम् ॥ २१ ॥ यत् दानं असत्कृतं अवज्ञातं, अदेशकाले अपात्रेभ्यः च दीयते तत् तामसं उदाहृतम् ॥ २२ ॥

दान देना अपना कर्तव्य है ऐसा समझकर जो दान योग्य देशमें, योग्य कालमें और योग्य पात्रमें प्रत्युपकार न करनेवालेको भी दिया जाता है वह सात्त्विक दान है ॥ २० ॥ प्रत्युपकारकी आशासे फल-भोगकी इच्छासे तथा बड़े कष्टसे जो दान दिया जाता है उसे राजस दान कहते हैं ॥ २१ ॥ जो दान निंदा करते हुए तथा अपमान करते हुए अयोग्य देशमें अयोग्य समयमें और अयोग्य पात्रमें दिया जाता है वह तामस दान कहलाता है ॥ २२ ॥

भावार्थ—कर्तव्य जानकर देश काल और सत्पात्र देखकर प्रत्युपकारकी आशा छोड़कर दिया जानेवाला दान सात्त्विक है, प्रत्युपकारकी आकांक्षासे फलभोगकी आसक्तिसे तथा दान देनेकी इच्छा मनमें न होते हुए बड़े कष्टपूर्वक दिया जाने वाला दान राजस है, और दूसरोंका अपमान करके क्रोध और आक्रोश करते हुए, निंदा करते हुए पात्रापात्रादि विचार न करके जो दान दिया जाता है वह तामस दान होता है ॥ २०—२२ ॥

### तपका प्रभाव ।

तपोमूलमिदं सर्वं दैवमानुषकं सुखम्।
तपोमध्यं बुधैः प्रोक्तं तपोऽन्तं वेददर्शिभिः ॥
ब्राह्मणस्य तपो ज्ञानं तपः क्षत्रस्य रक्षणम्।
वैश्यस्य तु तपो वार्ता तपः शूद्रस्य सेवनम् ॥
औषधान्यगदो विद्या दैवा च विविधा स्थितिः।
तपसैव प्रसिध्यन्ति तपस्तेषां हि साधनम् ॥
यद्दुस्तरं यद्दुरापं यद्दुर्गं यच्च दुष्करम्।
सर्वं तु तपसा साध्यं तपो हि दुरतिक्रमम् ॥
महापातकिनश्चैव शेषाश्चाकार्यकारिणः।
तपसैव सुतप्तेन मुच्यन्ते सर्वकिल्बिषात् ॥

( मनु० अ० ११ श्लो० २३५–२३९ )

तपसे सब सत्कर्म प्राप्त होता है, सब सुख तपसे ही मिलता है। ब्राह्मणका तप ज्ञान ही है, क्षत्रियका तप प्रजाका रक्षण करना है वैश्यका तप व्यापारव्यवहार है और शूद्रका तप परिचर्या करना है। सब प्रकारकी विद्या सिद्धि-यां तथा आदि सब तपसे ही साध्य है। जो दुष्प्राप्य है वह सब तपसे प्राप्त हो सकता है महापातकी और अन्य पापी भी तप करनेसेही सब पापोंसे मुक्त हो जाते हैं। ऐसा तपका प्रभाव है अतः मनुष्योंको उत्तम सात्त्विक तप करना उचित है। अब दानका विचार करिये—

( २०–२२ ) दान देना अपना कर्तव्य है ऐसा देखकर देश-काल-परिस्थितिका विचार करके जो दान सत्पात्रमें दिया जाता है उसको सात्त्विक दान कहते हैं। मान या फल प्राप्त हो इससे प्रत्युपकार होता रहे इस मनोभावसे बड़े कष्टसे जो दान किया जाता है उसको राजस दान कहते हैं। देश-काल-परिस्थितिके विपरीत निंदा करते हुए दूसरोंका अपमान करके कुपात्रमें जो दान दिया जाता है उसको तामस दान कहते हैं।

सात्त्विक दानसे सबका कल्याण होता है राजस दानसे दाताका अहंकार बढ़ता है और तामस दानसे देनेवाले और लेनेवालेकी हानि होती है। यह जानकर आस्तिक हो सके वहांतक प्रयत्न करके दानमें तामस भाव कम हो और सात्त्विक भाव अधिक हो ऐसा यत्न करना चाहिये।

## ( ८ ) असत् ।

**अश्रद्धया हुतं दत्तं तपस्तप्तं कृतं च यत्। असदित्युच्यते पार्थ न च तत्प्रेत्य नो इह ॥२८॥**

इति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे श्रद्धात्रयविभागयोगो नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥१७॥

---

अन्वयः— हे पार्थ अश्रद्धया हुतं दत्तं तपः तप्तं, यत् च कृतं तत् असत् इति उच्यते, तत् प्रेत्य इह (अपि) च (फलप्रदं) नो (भवति) ॥२८॥

हे पार्थ! अश्रद्धासे किया हवन, दान, तप या अन्य जो कुछ भी कर्म हो, उसका निर्देश 'असत्' शब्दसे किया जाता है, वह मरनेके पश्चात् और इहलोकमें सुफलता देनेवाला नहीं हो सकता ॥२८॥

भावार्थ— अश्रद्धासे जो किया जाता है वह असत् होनेके कारण किसी प्रकार भी हितकर नहीं होता है ॥२८॥

---

वेदों और यज्ञोंका विधान होता आ रहा है, क्योंकि ब्रह्मको जाननेवाला ब्राह्मण है। ब्रह्मका वर्णन वेदोंमें है और कर्म रूप यज्ञ भी ब्रह्मरूपी है। ब्रह्मसेही उत्पन्न होनेके कारण ब्राह्मण वेद और यज्ञोंका यह 'ओं तत्सत्' संकेत हुआ है। इसी कारण ओंकारका उच्चारण करकेही ब्रह्मवादी लोग यज्ञ दान तप आदि क्रियाएं करते हैं। ओंकारकी इसी कारण अत्यंत पवित्रता मानी गई है। संपूर्ण शब्द-ब्रह्मका मूल ओंकारमें है जिससे सब शब्दमय वेदादिकी उत्पत्ति हुई है।

अव्यक्त आत्मतत्त्वसे सब सूर्य चंद्र पृथ्वी वायु आदि तत्त्व बने हैं और आकाश आत्मासे बना है। इस तरह वस्तु और नाम एकही तत्त्वके आविष्कार हैं। ( आत्मनः आकाशः संभूतः )




इस तरह आत्मतत्त्वसे एक ओर नामपंक्ति हुई है और दूसरी ओर उसी आकाश-तत्त्वसे पंचभूत उत्पन्न होकर प्राणियोंकी उत्पत्ति हुई है। नामरूपात्मक विश्व इस तरह परस्पर संबंधित है।

फलप्राप्तिकी कामना छोड़कर यज्ञ तप और विविध प्रकारके दान 'तत्' ( यह परब्रह्म परमात्मा सत्य स्वरूप है ) इस शब्दका उच्चारण करके अर्थात् उस परमात्माकी प्रीतिके लियेही यह सब किया जाता है ऐसा संकल्प करके, किये जाते हैं। इस सबका समर्पण उस परमात्माके लिये होनेके कारण फलभोगके कारण होनेवाले दोष कर्ताको नहीं लगते।

'सत्' शब्दके अर्थ अस्तित्व होना शुभ प्रशस्त कर्म ये होते हैं। तथा यज्ञ, तप दान और ईश्वरार्पण बुद्धिसे किया हुआ कर्म यह भी 'सत्' शब्दका अर्थ है।

'ओं तत् सत्' के ये सब अर्थ ध्यानमें करनेसे इनमें सब कुछ धर्मसंबंध शास्त्रों और वाक्योंका समावेश होता है। इस वाक्यको जाननेसे प्रत्येक कर्मका प्रारंभ करनेके समय 'ओं तत्सत्' क्यों कहते हैं यह पाठकोंकी समझमें आ सकता है। ओंकारवाचक वही एक वस्तु अथवा तत्त्व है। उसके साथ तन्मयभाव प्राप्त करनेके लिये मैं यह दान तप आदि कर रहा हूं। इसका फल उस ब्रह्मके लिये समर्पित हो और इस समर्पणसे मुझे यह ब्राह्मी-स्थिति प्राप्त हो। हरएक साधक यही उद्देश्य रखे और 'ओं तत्सत्' के उच्चारणपूर्वक सब शुभ कर्म करके अपने आत्माको कृतकृत्य करे। इस तरह 'सत्' का विचार हुआ। अब असत्का विचार देखिये।

होनेवाला, तथा हानि होनेपर प्राण देनेके लिये भी तैयार होनेवाला, जिसके मनमें समभावना बिल्कुल नहीं है, ऐसा जो कर्ता होता है, उसे राजस कर्ता कहते हैं (गी १८। २७)

## तामस कर्ता।

जिसमें कर्म करनेकी कुशलता नहीं है, जिसपर कोई शुभ संस्कार नहीं हुए जो मूर्ख और सदा आलस्यमें समय बिताता है बकवाद करनेवाला, कृपण नीच, कर्म करनेकी इच्छा न करनेवाला मूर्ख जिद्दी और उदास तथा थोडेसे कर्मके लिये जो बहुत समय लगाता है ऐसे अव्यवस्थित कर्ताको तामस कर्ता कहते हैं। इसके कर्मसे जैसी इसकी हानि होगी वैसीही इसके साथ जिसका संबंध आवेगा उसकी भी हानि होगी। (गी १८।२८)

## सात्त्विक बुद्धि।

जिस बुद्धिसे किसमें प्रवृत्त होना चाहिये और किससे निवृत्त होना चाहिये, कौनसा कर्तव्य करना चाहिये और कैसा नहीं करना चाहिये, किससे भय होनेवाला है और किससे निर्भयता होगी किससे अपना बंधन होगा और किससे बन्धसे निवृत्ति होगी किससे अपनी सच्ची उन्नति होगी और किससे अवनति होगी इसका यथार्थ ज्ञान होता है, वह बुद्धि सात्त्विक कहलाती है। यही बुद्धि मानवी उन्नतिका ठीक मार्ग साधकको बताती है, जिससे आगेसे मनुष्य अपनी परम उन्नति कर सकता है। (गी १८।३ )

## राजस बुद्धि।

जिस बुद्धिसे धर्मको अधर्म और अधर्मको धर्म समझा जाता है तथा कर्तव्यको अकर्तव्य और अकर्तव्यको कर्तव्य मान पडता है जिस बुद्धिसे विपरीतही ज्ञान होता है उसका नाम राजस बुद्धि है। यह बुद्धि दुःख उत्पन्न करनेवाली है क्योंकि वह विपरीत कर्म करनेमें प्रवृत्त होती है जिसका परिणाम सदा दुःखही दुःख निःसंदेह है।

(गी १८।३१)

## तामस बुद्धि।

जिस बुद्धिसे धर्माधर्मके विषयमें कुछ भी ज्ञान नहीं होता ऐसेही क्योंकि विषयमें विपरीतही भावना सदा होती है उसकी मन ज्ञान होता ही नहीं सत्यज्ञान जिसीने समझाया तो भी जिसे वह विपरीतही प्रतीत होता है उसका नाम तामस बुद्धि है। यह निरी बुद्धिहीनता व निर्बुद्धता भी इसे कह सकते हैं। सब प्रकारकी अधोगति इससे होना संभव है। (गी १८।३२)

## सात्त्विक धृति।

सतत योगसाधन करनेकी रुचि, धार्मिक व्रतनियम करके उनका पालन नियमपूर्वक करनेकी वृत्ति मन प्राण-इन्द्रियक्रियाओंकी उत्तम धारणा जिससे होती है, जिससे मन प्राण और इन्द्रियोंका परस्पर सहाय्यक आचरण होता है उस समधारणाका नाम सात्त्विक धृति है।

(गी १८।३३)

## राजस धृति।

धर्म काम और अर्थकी धारणा विशेष कर फलभोगकी इच्छासे होती है। अर्थात् अमुक धर्म करनेसे अमुक फल भोगनेको मुझे मिलेगा ऐसी इच्छा धारण करके, उस फलभोगकी कामनासे ध्यान करते हुए वह उस कर्मको करता है। इसमें फलभोगकी कामना बडीही प्रबल रहती है। इसलिये इसको राजस धृति कहते है।

(गी १८।३४)

## तामस धृति।

जिसमें तामस धृति होती है, वह निद्रा, भय, शोक, खिन्नता मद (बेहोषी) को छोडता नहीं अर्थात् उसकी दोषयुक्त बुद्धि इन दुष्ट गुणोंसे व्याप्त रहती है। अर्थात् जो आलसी सुस्त शोकग्रस्त खिन्न रहता है उसकी तामस धृति है ऐसा मानना योग्य है। (गी १८।३५)

## सात्त्विक सुख।

जो सुख प्राप्त होनेके समय विषसा प्रतीत होता है परंतु जिसका परिणाम अमृतसा होता है और जिससे आत्मा, बुद्धि मनकी प्रसन्नता रहती है वह सात्त्विक सुख होता है। उदाहरणके लिये विद्याका सुख। विद्याप्राप्ति करनेके समय बडे कष्ट प्रतीत होते हैं परंतु प्राप्त होनेपर उससे जो आनन्द होता है, वह अपूर्वही होता है तथा इससे आत्मा बुद्धिकी प्रसन्नता भी होती है। अतः यह सुख सात्त्विक है। इसी तरहके जो अन्य सुख हैं वे सब सात्त्विक कहलाते हैं। (गी १८।३७)

अनुकूल भाव करना कोई बुद्धिमत्ताकी बात नहीं है। अतः इस कारण जन्मस्वभाव बदलनेका यत्न न करना और जो स्वभाव होगा उसीके अनुसार शास्त्रसे निश्चित हुआ कर्म स्वीकारना और वही करते जाना। दूसरोंही नहीं परंतु दूसरेके कर्मकी ओर देखना भी नहीं। ( गी १८।४७ )

ब्राह्मण-क्षत्रिय वैश्य-शूद्र ये गुणकर्म स्वभावसे माने गये वर्ण हैं। किसी मनुष्यका वर्ण निश्चित करना हो, तो उसके प्रथम उसमें कौनसा गुण प्रबल है, उस गुणका झुकाव किस ओर है कौनसे गुण दबे हुए हैं और कौनसे बिलकुल नष्ट हुए हैं, इनका परीक्षण पूर्ण करके परीक्षाओंसे करना चाहिये। और इस परीक्षासे जो वर्ण निश्चित हो जाय उसके अनुसार जो कर्म नियत हुए हैं उनको ही करते जाना चाहिये। अपना कर्म कितना भी निःसार हो और दूसरोंका कर्म कितना भी सारगर्भित हो अपना कर्म छोडना नहीं और दूसरोंका लेना नहीं। इससे मनुष्य निश्चिंत होता है और अपने कर्म करने लगता है। यह कर्म करूं या वह ऐसी चिन्ता उसे लगती नहीं।

मनुष्यका स्वभाव निश्चित है, स्वभावके अनुकूल कर्म निश्चित हैं, और उन कर्मोंका त्याग करना नहीं चाहिये यह भी निश्चित है। अपने सहज स्वभावसे प्राप्त कर्मसे ही अपनी उन्नति होगी यह नियम भी निश्चित है, स्वकर्म त्यागनेसे अवनति और स्वकर्म करते हुए मृत्यु आनेसे शुभ गति होगी भी निश्चित है, स्वकर्म करनेसे उसी कर्मद्वारा परमेश्वरकी पूजा और उपासना होती है यह भी निश्चित ही है। और यही ईश्वरपूजा मनुष्यका उद्धार करनेवाली है। मनुष्य अपने अन्दर गुण कैसे हैं यह देखे कौनसा गुण विकसित हुआ है इसका निश्चय करे उस गुणके अनुसार कौनसा अपना कर्म है तथा अपने द्वारा कौनसा कर्म हो सकता है इसका भी निर्णय करे और समझे कि यही अपना स्वाभाविक कर्म है यही अपनेको करना चाहिये। यह मनुष्य उस कर्मको करे और अपना जीवन कृतार्थ बनावे। ( गी १८।४६-४८ )

## वर्णसंकर ।

यहां वर्णसंकर कैसा होता है, यह भी देखना उचित है। मान लीजिये कि किसी मनुष्यके अन्दर सत्वगुणकी ओर झुकनेवाला रजोगुण है तो उसका वर्ण क्षत्रिय हुआ। राष्ट्र-रक्षा सेनाविभागमें प्रवेश कर युद्ध करना आदि उसका कर्म वर्णानुकूल हुआ। यदि वह मनुष्य अपने गुणकर्मानुसार प्राप्त यह कर्म नहीं करता और किसी कारण दूसराही कर्म करता है, तो उसके अन्दर वर्णसंकर होता है। उसके गुणकर्मानुसार उसका जो वर्ण निश्चित हुआ है, उसके अनुकूल कर्म न करता हुआ, वह दूसरे वर्णके कर्म करता है। इसलिये स्वाभाविक वर्णके संस्कारोंमें कर्मजन्य वर्णके संस्कार मिलते हैं, और वहां दो वर्णोंका संकर हो जाता है। यह वर्णसंकर मनुष्यत्वकी हानि करनेवाला है।

अतः अपना जो गुणकर्मानुसार वर्ण निश्चित हुआ है, उसीके अनुकूल जो कर्म है वही करना चाहिये उसीसे उस मनुष्यकी उन्नति हो सकती है क्योंकि ये कर्म उसके गुणोंके अनुकूल होनेसे वे उससे उत्तम रीतिसे हो सकेंगे और उस कारण उसमें शुभ संस्कार होते रहेंगे। यही उन्नतिका बडा अच्छा साधन है। वर्णसंकर न करते हुए अपने नियत कर्म करनाही मनुष्यको उचित है।

## ब्राह्मणोंका कर्तव्य ।

इंद्रियोंका दमन मनका शमन, धर्मकर्म करनेके समय होनेवाले कष्टोंको सहन करनेका तप, पवित्रता-मनके पवित्र शुद्ध विचार वाणीकी शुद्धता और शरीरकी निर्दोषता शरीरकी अंतःशुद्धि और बहिःशुद्धि, सहनशीलता, सरल आचरण, सम्यग्ज्ञान विज्ञान और आस्तिक्य बुद्धि ये ब्रह्मकर्म स्वाभाविक हैं। जिसके अन्दर सत्वगुण प्रभावशाली होता है उसकी स्वाभाविक प्रवृत्ति इन कर्मोंके करनेकी ओर होती है। ( गी १८।४२ )

## क्षत्रियके कर्तव्य ।

शौर्य तेजस्विता धैर्य दक्षता युद्धमें स्थिर रहकर शत्रुसे लडना दान देना स्वामी होनेका भाव ये क्षत्रियके स्वाभाविक कर्म हैं। क्षत्रियमें रजोगुण होता है, परन्तु वह सत्वगुणकी ओर झुका हुआ होता है अतः उसका विचार आत्मसमर्पणकी ओर अधिक होता है। जनताकी रक्षाके लिये जोखिमके कर्म करना शत्रुके साथ मरणतक युद्ध करना धर्मयुद्धमें अपना भाग लेना धैर्यसे शत्रुपर हमला करना अपने पास जो संपत्ति होगी वह दीनोंको उदारताके साथ देना हरएक कर्म दक्षताके साथ करना और मैं इस देशका स्वामी हूं ऐसा मानकर उसकी सुरक्षाके लिए तत्परतासे कार्य करना।

ही रहती है, उसकी सब क्रिया ईश्वरके लिये होती है क्योंकि वह उससे पृथक् नहीं रहता। जो वह करता है ईश्वरके प्रिय करता है। (गी १८।५७)

परंतु जो अहंकार करनेवाला मानव ममत्व करके अपना कर्तव्यकर्म करता नहीं, और मैं यह कर्म नहीं करूंगा ऐसा कहता है वह कर्म हीनताके कारणही नष्ट भ्रष्ट होता है। क्योंकि वह विश्वरूपी ईश्वरका विरोध करता है। जो विश्व शक्तिसे विरोध करेगा वह जीवित रह नहीं सकता। कर्म न कर्तव्य ऐसा उसने अपने आपको स्वतंत्र मानकर कहा, परंतु उसकी प्रकृति स्वतंत्र है वह उसको घसीट कर अपनी प्रकृतिके अनुकूल कर्म करावेगी। इस कारण उस समय वह पराधीन होकर कर्म करेगाही। फिर प्रथमसे ही अपना स्वभावनियत कर्म करनेमें क्या दोष था? इसलिये इस प्रकारका कर्म त्यागका हठ करना किसको योग्य नहीं है।

(गी १८।५८-९)

## हृदयनिवासी ईश्वर।

सबके हृदयोंमें ईश्वर निवास करता है और वह वहांसे सबको चलाता है। जैसे किसी यंत्र पर कठपुतलियां लगाई होती हैं और यंत्रके घुमानेसे वे सब पुतलियां अपनी अपनी गतिसे घूमती हैं उसी तरह इस विश्वके यंत्रपर सब भूत चढाये हैं और ईश्वर उस यंत्रको घुमाकर सब भूतोंको घुमाता है। यह सब विश्वही एक बडा यंत्र है और उस महायंत्रका एक पुर्जा मैं हूं। मै स्वतंत्र नहीं हूं, विश्वरूपी महायंत्रके साथ मुझे भी घूमना चाहिये और उसकी मुख्यता और सफलताही एक पुर्जेकी सुफलता तथा सफलता है। यह जानकर अपना अहंकार छोडना चाहिये और विश्वनियामककी इच्छाकी सफलताके लिये अपने समर्पित करना चाहिये। विश्वरूपी परमेश्वरको आत्मसमर्पण करके उसको शरण जाकर, मैं उसका हूं और उसकी इच्छाकी पूर्तिके लिये हूं, यह जानकर, उसकी संतुष्टीके लिये अपने जीवनका यज्ञ करना चाहिये। इसी तरहके आत्मयज्ञसे मानवी जीवनकी सफलता होती है।

(गी १८।६१-६२)

यह सत्य ज्ञान प्राप्त होनेके पश्चात् जिसने अपना जीवन इस सत्यसे शुद्ध बनाया है, वही अपनी इच्छाके अनुकूल कार्य कर सकता है क्योंकि उसकी इच्छा परमेश्वर की ही इच्छा होती है वह परमेश्वर रूप ही उस समय बना होता है।

उस समय उसका मन परमेश्वरमें लगा होता है वह उसी ईश्वरकी सेवा करता है, ईश्वरके लिये ही वह आत्मयज्ञ करता है, ईश्वरकोही वह नमन करता है और अन्तमें वह ईश्वरमेंही एकरूप हो जाता है। उस समय वह किसी अन्य धर्मका विचार करता नहीं, एक ईश्वरको शरण जाता है और उसी शरणागतिसे वह सब पापोंसे छुटकारा पाकर ईश्वरस्वरूपमें मिल जाता है।

( १८।६५-६६ )

## ज्ञानप्रसार।

इसी सत्य-ज्ञानका प्रसार जिस उत्तम रीतिसे हो उस रीतिसे करना चाहिये। अध्ययन अध्यापन कीर्तन व्याख्यान लेखन तथा प्रवचन द्वारा इस सत्य ज्ञानको मनुष्य मात्रतक पहुंचाना चाहिये। क्योंकि इसीसे मनुष्यमात्रका परम कल्याण होनेवाला है। (गी १८।६७-७१)

यहां अठारहवें अध्यायका मनन समाप्त हुआ ॥ १८ ॥

श्रीमद्भगवद्गीताके

# अठारहवें अध्यायके सुभाषित।

## ( १ ) कर्मत्याग न करना।

यज्ञदानतपः कर्म न त्याज्यम्। कार्यमेव तत्।

( गी १८।५ )

यज्ञ दान तप ये कर्म कभी त्यागने नहीं चाहिये प्रत्युत ये कर्म करनेही चाहिये।

यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम्॥

( गी १८।५ )

यज्ञ दान तप ये कर्म मनुष्योंको पवित्र बनाने वाले होते हैं। इनके करनेसे मनुष्य शुद्ध होता है।

## ( २ ) कर्म करो।

कर्माणि सङ्गं फलानि च त्यक्त्वा कर्तव्यानि।

( गी १८।६ )

कर्मोंको भोगोंकी आसक्ति छोड कर और फलोंका त्याग करके करना चाहिये।

नियतस्य कर्मणः संन्यासो नोपपद्यते॥

( गी १८।७ )

अपने कर्तव्यका त्याग करना अयोग्य है।

## ( ३ ) कर्मत्याग अशक्य है।

न हि देहभृता शक्यं त्यक्तुं कर्माण्यशेषतः।

( गी १८।११ )

मनुष्यके लिये कर्मोंका पूर्ण त्याग करना अशक्य है।

## ( ४ ) संन्यासी कौन है?

यस्तु कर्मफलत्यागी स त्यागीत्यभिधीयते॥

( गी १८।११ )

जो कर्मफलका त्याग करता है वही सच्चा संन्यासी अथवा वही सच्चा त्यागी है ऐसा कहा जाता है।

## ( ५ ) स्वकर्मसे सिद्धि।

स्वे स्वे कर्मण्यभिरतः संसिद्धिं लभते नरः।

( गी १८।४५ )

'स्वकर्ममें जो मनुष्य तत्पर रहता है वह उत्तम सिद्धिको प्राप्त होता है।

## ( ६ ) स्वकर्मसे ईश्वरपूजा।

यतः प्रवृत्तिर्भूतानां येन सर्वमिदं ततम्।

स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः॥

( गी १८।४६ )

जो सर्वत्र व्याप्त है और जिससे ये सब प्राणी हुए हैं उस परमात्माकी पूजा अपने कर्मद्वारा करनेसे मनुष्यको सिद्धि प्राप्त होती है।

## ( ७ ) स्वधर्मकी श्रेष्ठता।

श्रेयान् स्वधर्मो विगुणः परधर्मात्स्वनुष्ठितात्।

( गी १८।४७ )

सुकर और गुणवान् परधर्मकी अपेक्षा स्वधर्म गुणहीन होनेपर भी श्रेष्ठ है।

सहजं कर्म कौन्तेय सदोषमपि न त्यजेत्।

( गी १८।४८ )

सहज स्वकर्म सदोष होनेपर भी उसका त्याग करना अयोग्य है।

स्वभावनियतं कर्म कुर्वन्नाप्नोति किल्बिषम्।

( गी १८।४७ )

स्वभावसे नियत हुआ कर्म कैसा भी हो वह करनेसे पाप नहीं लगता।

## ( ८ ) ब्रह्मप्राप्ति।

निर्ममः शान्तो ब्रह्मभूयाय कल्पते।

( गी १८।५३ )

ममता छोडकर जो शान्त रहता है वह ब्रह्मको प्राप्त होता है।

## ( ९ ) श्रेष्ठ भक्त।

समः सर्वेषु भूतेषु मद्भक्तिं लभते पराम्।

( गी १८।५४ )

' सर्व भूतोंके विषयमें जो समभाव धारण करता है वही ईश्वरका श्रेष्ठ भक्त होता है।

## ( १० ) ईश्वरपर विश्वास।

मच्चित्तः सर्वदुर्गाणि मत्प्रसादात्तरिष्यसि।
( गी १८।५८ )

ईश्वरपर अपना मन रखोगे तो उसीकी कृपासे सब संकटोंसे तरोगे।

## ( ११ ) स्वभाव बलवान् है।

स्वभावजेन कौन्तेय निबद्धः स्वेन कर्मणा।
कर्तुं नेच्छसि यन्मोहात्करिष्यस्यवशोऽपि तत्
( गी १८।६० )

' स्वभावसे बंधा हुआ मनुष्य जो कर्म नहीं करना चाहता वही परवश होकर करता है।

## ( १२ ) ईश्वर सबको चलाता है।

ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति।
भ्रामयन्सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया॥
( गी १८।६१ )

' ईश्वर सबके हृदयमें है वही सबपर चलाकी कठपुतलियों की तरह सब को चलाता है।

## ( १३ ) ईश्वरको शरण जा।

तमेव शरणं गच्छ सर्वभावेन भारत।
( गी १८।६२ )

' ईश्वरको सर्वभावसे शरण जा '

तत्प्रसादात्परां शान्तिं स्थानं प्राप्स्यसि शाश्वतम्
( गी १८।६२ )

उसी ईश्वरके प्रसादसे श्रेष्ठ शान्ति और शाश्वत स्थान प्राप्त होगा।'

सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।
अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः॥
( गी १८।६६ )

' सब धर्मोंका त्याग करके एक ईश्वरको शरण जा। वही तुझे सब पापोंसे मुक्त करेगा शोक मत कर।

## ( १४ ) विजयी कौन होगा।

यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः।
तत्र श्रीर्विजयो भूतिर्ध्रुवा नीतिर्मतिर्मम॥
( गी १८।७८ )

जहां योगेश्वर परमेश्वर मार्गदर्शक है और जिस पक्षमें लडनेवाला धनुर्धर है वहीं सब श्री विजय निश्चय होगा।'

# श्रीमद्भगवद्गीता।

[ पुरुषार्थबोधिनी भाषा-टीका ]